# दो शब्द

"नालन्दा कॉन्सांइज डिक्शनरी" कोश-जिज्ञासुओ के समक्ष प्रस्तुत है। इसमे शब्दो का विशाल भंडार संक्षिप्त रूप मे सन्निविष्ट कर दिया गया है इस प्रकार विद्यार्थियों के लिए यह मध्यमाकार कोश "नालन्दा कॉन्साइज डिक्शनरी" अत्यन्त लाभकर हो गया है। सच पूछा जाय तो यह कोश "गागर मे सागर" है। इसमें लगभग सवा लाख शब्द संग्रहीत है जो कालेज तथा स्कूल के विद्यार्थियो की आवश्यकता के पूरक हैं।

—प्रकाशक

## LIST OF ABBREVIATIONS USED IN THE DICTIONARY

| Abbreviation | Meaning |
|---|---|
| *abbrev.* | abbreviation |
| *adj(s)* | adjective(s) |
| *adv.(s)* | adverb(s) |
| *alg* | algebra |
| *anat.* | anatomy |
| *Ar.* | Arabic |
| *archit.* | architecture |
| *arith.* | arithmatic |
| *astron* | astronomy |
| *Beng.* | Bengali |
| *biol.* | biology |
| *bot.* | botany |
| *chem.* | chemistry |
| *Chin.* | Chinese |
| *coll* | colloquial(ly) |
| *comp.* | comparative |
| *conj(s)* | conjunction(s) |
| *contr* | contracted |
| *corr.* | corruption |
| *der.* | derived |
| *dial.* | dialect(al) |
| *Du.* | Dutch |
| *econ.* | economics |
| *e g.* | for example |
| *Egypt.* | Egyptian |
| *Eng.* | English |
| *esp.* | especially |
| *ety.* | etymology |
| *fem* | feminine |
| *fig* | figurative(ly) |
| *Fr.* | French |
| *fut* | future |
| *gen.* | gender |
| *geog.* | geography |
| *geol.* | geology |
| *geom* | geometry |
| *Ger.* | German |
| *Gr.* | Greek |
| *gram.* | grammar |
| *Heb.* | Hebrew |
| *Hind* | Hindustani (Hindi) |
| *hist.* | history |
| *imper.* | imperative |
| *Ind* | Indian |
| *infin.* | infinitive |
| *inter(s)* | interjection(s) |
| *Ir.* | Irish |
| *It* | Italian |
| *Jap.* | Japanese |
| *Jav* | Javanese |
| *L.* | Latin |
| *masc.* | masculine |
| *math.* | mathematics |
| *mech.* | mechanics |
| *med.* | medicine |
| *mil.* | military |
| *Milt.* | Milton |
| *mus* | music |
| *n(s)* | noun(s) |
| *naut* | nautical |

| | | | |
|---|---|---|---|
| *neg.* | negative | *psych.* | psychology |
| *neut.* | neuter | *rhet* | rhetoric |
| *nom.* | nominative | *Rom.* | Roman |
| *n. pl.* | noun plural | *Russ.* | Russian |
| *n. sing.* | noun singular | *Sans.* | Sanskrit |
| *North* | Northern | *sculp.* | sculpture |
| *obs* | obsolete (obscure) | *Shak* | Shakespeare |
| *Pers* | Persian | *sing.* | singular |
| *p. part.* | participle | *specif.* | specifically |
| *pa p* | past participle | *Spens* | Spenser |
| *pa t.* | past tense | *subj.* | subjunctive |
| *pref.* | prefix | *suff.* | suffix |
| *pfx.* | prefix | *superl.* | superlative |
| *phil(os)* | philosophy | *tele.* | telegraphy |
| *phon* | phonetics | *term.* | termination |
| *phot.* | photography | *theol.* | theology |
| *phys.* | physics | *trig.* | trigonometry |
| *physiol.* | physiology | *Turk.* | Turkish |
| *pl* | plural | *U. S.* | United States (often includes Canadian) |
| *pr p* | present participle | *usu.* | usually |
| *prep(s)* | preposition(s) | *vb(s)* | verb(s) |
| *pres* | present | *v.i.* | verb intransitive |
| *print* | printing | *v.t* | verb transitive |
| *prob* | probably | *vulg.* | vulgar |
| *pron(s)* | pronoun(s) | *W* | Welsh |
| *pros* | prosody | *zool* | zoology |
| *prov* | provincial | | |

# DICTIONARY

## A

**A** ए *n* the first alphabet of the English language अंग्रेजी वर्णमाला का पहला अक्षर ।

**A¹** *adj* the best (at Lloyd's) or first class अति उत्तम (राजश्री) प्रथम श्रेणी का ।

**aa** आ *n* melted lava पिघला हुआ लावा या धातु ।

**Ab** एब् *n* fifth month of Hebrew Calendar यहूदियों के पाँचवें महीने का नाम ।

**aback** एबैक् *adv* as to be pressed backward, as sails backward, aloof, 2—disconcerted by a sudden check. पीछे की ओर धकेलना, खेना, हठात् । २–अचानक चलते काम का रुक जाना ।

**abaction** ऐबैक्शन् stealing of cattle पशुओं के झुण्ड की चोरी ।

**abacus** ऐबैकस् *n* an ancient reckoning table with sliding balls used in infant classes एक गिनती (सख्या) सिखाने का यन्त्र जो पूर्वकाल से बच्चों की श्रेणी मे होता है उसमें लकड़ी की फिरने वाली गोलियाँ सीखचों मे लगी रहती हैं ।

**abaft** ऐबैफ्ट *adv* back, behind, toward the stern of a ship पीछे; पीछे की ओर, जहाज का पिछला हिस्सा ।

**abandon** अबैन्डन् *v. t* (1) to forsake, to renounce utterly, give up wholly, desert, (2) yield, full surrender छोडना, पूर्ण रूप से परित्याग करना । (२) झुकना, आत्मसमर्पण ।

**abandoned** -डन्ड् *adj* पापासक्त, दुष्ट, दुराचारी, लम्पट, आवारा, पीछे छोडा हुआ, भुलाया हुआ । भ्रष्ट ।

**abas, -e** ऐबेस *v t* to degrade, to humble, to lower; to make base नीचा दिखाना, मान घटाना, अनादर करना, नीच करना ।

**abasment** –मैन्ट् *n* humiliation, degradation अनादर, मानहानि, अपमान ।

**abash** ऐबैश *v t* पद घटाना, सकुचित करना । (२) सम्पत्ति छीनना; विह्वल करना, लज्जा से विह्वल होना ।

**abate** ऐबेट् *v t* & *i* to make or become less, decrease, diminish, moderate, slaken, reduce कम करना या कम होना, घटाना, मन्दा होना, दाम गिराना या गिरना, कमी करना या होना ।

**abattoir** अबैटोयर *n* slaughter house पशुओं का वधस्थान ।

**abb** ऐब् *n* woof, weft, warp yarn जुलाहे का तानावाना लिपटा हुआ सूत, आँटी ।

**abbacy** अबैसी *n* (*pl* -cies) the office dignity, Abbotship धार्मिक मण्डल, पादरी का पद या उसकी भूमि ।

**abbatial** अबासियल धर्मालय या धर्ममठ ।

**abbe** अबे *n.* the father superior of monastery मठ का धर्मपिता ।

**abbess** अबेस् the mother superior of a convent महन्तिन, माँ, धर्मालय की प्रधान ।

**abbey** अबे *n* a house for monks and nuns, a monastery; a place of worship महन्त और महन्तिनों के रहने का स्थान, मठ, पूजाघर ।

**abbot** ऐबाट् मठ, महन्त या महन्तिन्, मठाधिकारी ।

**abbreviate** ऐब्रीविएट् *v. t.* to shorten, to reduce; to condense; omission; construction, as — 'Mrs' is the abbreviated form of 'Mistress' कम करना, घटाना, संक्षेप करना छोटा करना या छोड़ना, जैसे— 'श्रीमान्' का 'श्री' ।

**abbreviation** ऐब्रीविएशन् *n.* a shortened form; संक्षेप रूप; संक्षेप, शब्दों की लघ्वावलि ।

**abbreviator** ऐब्रीविएटर *n* one who shortens संक्षेपकर्ता या संक्षेप करने वाला ।

**A-B-C** ए बी सी *adj* वर्णमाला का अ, आ बहुधा बहुवचन में प्रयुक्त होता है; प्राथमिकपुस्तक, किसी भी वस्तु का सरल मार्ग ।

**abcedarian** ऐब्सेडेरियन् *n.* alphabet learner, a novice beginner. क, ख, ग सीखनेवाला, नवसिखुआ, नया सीखतर ।

**abderian** एबडेरियन *adj* the laughing philosopher, given to laughter हसनेवाला, ठिठोलिया ।

**abdicant** ऐबडीकेन्ट् *adj.* renouncing त्यागने योग्य, त्याज्य ।

**abdicate** ऐबडीकेट *v. t* & *i.* to give up voluntarily; renounce a throne, renounce a royal power or office स्वयं किसी भी सत्ता को त्यागना; राजत्याग, पद या गद्दी त्यागना ।

**abdication** ऐबडीकेशन *n.* त्याग ।

**abdicator** ऐबडीकेटर *n.* renouncer त्यागी

**abdial** ऐबडियल *n* an angel ईश्वर का दूत; 'पैरेडायज् लोस्ट' मिल्टन की पुस्तक का एक देवता

**abditory** ऐबडिटरी *n* safe vault, a place for storing valuables बहुमूल्य पदार्थों को रखने का स्थान ।

**abdomen** ऐबडो-मैन् *n.* the belly, hinder part of the human body; lower part of insects and mammals उदर; मनुष्य का पेट, कीड़ों और जलजन्तुओं का उदर ।

**abdominal** ऐबडोमिनल *adj* उदर सम्बन्धी ।

**abdominous** ऐबडोमीनस् *adj.* तोंदवाला, मोटा ।

**abduce** ऐबड्यूस् *v. t.* to draw away, to separate one part to another अलग करना, एक भाग से दूसरे भाग को अलग करना ।

**abduct** ऐबडक्ट् *v t* to carry away wrongfully, to kidnap, to take away by force or fraud; to entice away बहकाकर लेजाना, भगाना, किसी को बलात या धोखे से उठा लेजाना, निकाल लेजाना ।

**abduction** ऐबडक्शन् *n* kidnaping by fraud or violence. फुसलाकर या धमकाकर लेजाना ।

**Abe.** ऐबि *n* diminutive of Abraham or Abram अब्राहम का अपभ्रंश ।

**abeam** अबीम *adj* & *adv* abreast; at right angles to the line of a vessel's keel आगे की ओर, जहाज के समकोण के शहतीर पर ।

**abed** ऐबेड् *adv.* in bed; on a bed; to bed बिछावन मे, बिस्तर पर ।

**aberrance (-cy)** अबरेंसन deviation from the right path of rectitude धर्मनिष्ठा का अभाव ।

**aberrate** ऐबेरेट् *v. t* varying from usual course or type. सिद्ध मार्ग या धर्मपथ से अलग मार्ग बनाना ।

**abet** अबेट् *v t.* to assist; to instigate. सहारा देना, पाप के लिए उकसाना ।

**abetment** अबेटमैंट *n* inciting बहकाव ।

**abeyance** अबेअन्स *n* suspention or temporary inaction, expectancy; suspense कुछ काल के लिए विराम या रुकावट; दुविधा, असमञ्जस ।

**abhor** अबहॉर *v t* (*p. t* **-ed**) to regard with repugnance, to detest; to dislike, to hate, to scorn, to shun. घृणा करना, तिरस्कार करना, नापसन्द करना; गाली देना, घृणापूर्वक होना ।

**abidal, abidance** घर निवास स्थान ।

**abide(by)** अबाइड् *v t* & *v i.* to continue in a place, to remain, to dwell, (2) remained firmly faithful (१) घर मे रहना; ठहरना निवास करना । (२) स्थिरता से शुभचिंतक

**abider** अबाइडर *n* dweller ठहरने वाला; टिकने वाला ।

**abiding** अबाइडिंग *adj* permanent स्थाई ।

**abilities** *n pl* the powers of the mind. मानसिक शक्ति ।

**ability** अबिलिटी *adj* the state of being able, physically, mentally, legally or financially. प्रत्येक रूप से (कर्म मे, मन से, कानून मे, और अर्थ से) शक्तिवान होना ।

**abject** ऐब्जेक्ट् *adj* sunk to a low condition, mean, despicable, base, degraded दुरवस्थित पतित निकृष्ट अधम नीच।

**abjudicate** ऍबज्यूडीकेट् *v t* to give away jusfice from one to another कानून से फैसला कराकर एक से दूसरे को दिलवाना।
**abjure** ऍब्ज्योर् *v. t* to renounce under an oath, to recant, to repudiate शपथ से हट जाना; अस्वीकार करना· वचन देकर फिर जाना।
**ablactate (ablactation)** ऍबलक्टेट् *v. t* छाती से दूध पिलाने की क्रिया।
**ablation** ऍबलेशन् *n* जरोही करना।
**ablative** ऍबलेटिव *n* व्याकरण सम्बन्धी अपादान कारक, संस्कृत में पञ्चमी विभक्ति।
**ablaut** ऍबलाउट् एक स्वर को दूसरे में पलटना जैसे *गगा, गगे*।
**ablaze** ऍबलेज़ *adv* जलता हुआ, प्रज्वलित, उत्तेजित, चमकता हुआ।
**able** *adj* ऍब्ल् talented, skilful, having adequate power, competent वरदान-वाला, निपुण, चातुर्यज्ञान वाला, योग्य।
**ablebodied** ऍबलबॉडीड *adj* having a strong body हृष्टपुष्ट शरीर वाला।
**ablegate** ऍबलिगेट् *v t* प्रस्थान कराना।
**ableness** ऍबलनेस् *n* चतुराई, प्रवीणता, निपुणता।
**ablepsy** ऍबलेप्सी *n* अन्धापन।
**ablocate (-tion)** ऍबलोकेट *v t* to let out on rent or hire किराये पर देना या चलना।
**abloom** ऍबलूम *adj & adv* blooming, in blossom. फूलना, फूलने की अवस्था में।
**abluent** ऍबलूएन्ट *adj* साफ करना या तरल पदार्थों से धोना।
**ablush** ऍब्लश् झेंपते हुए, लज्जित होते हुए।
**ablution** ऍबलूशन् *n* शारीरिक स्नान स्नान।
**abluvion** ऍबलुवियन् *n* washed off धुला हुआ
**ably** ऍब्ली *adv* with ability, capably योग्यता से, निपुणता से।
**abnegate** ऍबनिगेट् *v t* मुकरना, इन्कार करना।
**abnodate** ऍबनोडेट वृक्ष आदि से गाँठ अलग करना
**abnormal** ऍबनॉरमल् *adj* not according to rule, different from usual नियम-विरुद्ध, व्यवस्था के प्रतिकूल।
**abnormous** ऍबनॉरमस् *adj* unnatural irregular अप्राकृतिक, अनुचित।
**abnormally** ऍबनॉरमली अनियमित रूप से।
**aboard** ऍबोर्ड *adv & prep* on board, in, into, on a ship, train, aeroplane etc जहाज, पर, से, ऊपर, रेलगाडी पर, हवाई जहाज से इत्यादि।
**abode** ऍबोड *n* place of residence, dwelling place, stay. निवासस्थान, रहने की जगह, ठहरने का स्थान।
**aboil** ऍबोइल् *adv.* गुस्से से उबलना।

**abolish** ऍबोलिश *v t* to do away with, put an end to, to annul, to destroy हटादेना, समाप्त कर देना, उठा देना, नाश करना
**abolition** ऍबोलीशन् *n* रद्द करने का काम।
**abominate** ऍबोमिनेट् *v t* to be very hateful; to abhor अति घृणा करना, द्वेष-करना।
**aboon** ऍबून् *adj* above ऊपर।
**aboriginal** ऍबओरिजिनल् *adj* earliest inhabitant, premitive native प्राचीन रहने वाला, आरम्भ का; आदि का (देशवासी)।
**abort** ऍबॉर्ट *v i* to bring forth a child, to miscarry in giving birth. गर्भपात होना या समय से पहिले जन्म होना।
**abortion** ऍबोरशन् *n* premature birth. गर्भस्राव, गर्भपात।
**abound** ऍबाऊन्ड *v t* to be abundance; be plentiful, to be prevalent. उमडना, भरपूर होना, प्रचलित होना।
**about** ऍबाऊट् *adv & prep* around the outside, on every side, not far away. बाहरी ओर, चारों तरफ, दूरी पर नहीं।
**above** अबव् *n* heaven स्वर्ग।
*prep & adv* vertically up, overhead; higher up माथे पर, ऊपर, शिखर पर, बढकर
**above-all** before everything else विशेष, सबसे बढकर।
**abrade** ऍब्रेड *v t* खुरच देना।
**abrasion** ऍब्रेजन् *n* the act wearing or or rubbing off घिसने या रगडने की क्रिया।
**abreact(-tion)** ऍबरिएक्ट *v* the realising of disagreeable memories by reliving them through words or feelings, or action भूली हुई याद को शब्दों द्वारा ताजा करना या अपने जजबात या कारनामों को याद करना।
**abread** ऍब्रेड *adv* abroad विदेश, प्रदेश।
**abreast** ऍब्रेस्ट *adv* side by side and equally advanced छाती से छाती मिलाते हुए साथ साथ चलना।
**abridge** ऍब्रिज *v t* to shorten, to curtail, to epitomize, to condense छोटा करना; कम करना सक्षेप करना।
**abridgement** ऍब्रिजमेन्ट *n* the substance of fewer words, the state of being abridge सक्षेप, सार, सग्रह, छोटा रूप।
**abroad** ऍब्रोड *adv & adj* beyond the bounds of home or country, out of doors, away widely घर या देश की सीमाओं से दूर, घर से बाहर दूर देश में या फैलाव में।
**abrogate** ऍब्रोगेट *v t* to repeal to cancel

by authority; to abolish किसी को नियम या अधिकार से रद्द करना या हटाना ।

**abrupt** ऍबरप्ट *adj* begining, ending suddenly, unexpected शुरू होना, समाप्त होना, अचानक, आकस्मिक ।

**abruptly** ऍबरप्टली एकाएक, तत्परता मे ।

**abscess** ऍबसेस् *n* व्रण या फोड़ा, शरीर के किसी भाग मे मवाद पड़ना ।

**abscind** ऍबसिन्ड *v t* to cutoff काट डालना ।

**abscissa** ऍबसिस्सा *n*, सच्याकार आकृति का भुज जो नियामक ज्यामिति मे प्रयोग होता है ।

**abscond** ऍब्सकौन्ड *v t* to depart secretly; to hide चुपके से भाग जाना, छिप जाना ।

**absconder** ऍब्सकौन्डर *n.* hider, escaper. (अपराधी) छिपने वाला, भागने वाला ।

**absence** ऍब्सेन्स *n.* not being present, lack, want अनुपस्थित, अभाव, बेसुध ।

**absent** ऍबसेन्ट् *adj* not present, lacking, missing, inattentive अविद्यमान, गैरहाजिर, अनुपस्थित, शून्यचित ।

**absolute** ऍबसोल्यूट *adj* free from relation of restriction, unlimited, independent, unconditional असम्बन्धित, निरकुश, स्वतत्र कृत्रिम ।

**absolutly** *adv.* स्वतन्त्रता से, सर्वथा रूप से ।

**absolve** ऍबसोल्व् . *v t* to set free, as from obligation; liability, or guilt, aquit मुक्त होना, (किसी के उपकार से, जिम्मेदारी से; पाप से.) छोड़ना ।

**absonant** ऍबसानेन्ट *adj.* absurd, unreasonable निरर्थक, न्यायविरुद्ध ।

**absorb** ऍबसोर्ब *v. t & v i.* to drink in, suck up, to swallow up पी जाना, चूस जाना, निगल जाना ।

**abstain** ऍब्सटेन *v i* to keep oneself back, to refrain with अलग रहना; बचे रहना ।

**abstainer** ऍब्सटेनर *n.* one who does not take drinks, teetotaler मदिरा न पीने वाला ।

**absterge** ऍब्सटर्ज *v t* to wipe away; to cleanse, to purify धोना, साफ करना, पापों को धोना ।

**abstract** ऍब्सट्रेक्ट *adj.* not practical, not concrete, general, theoretical ideal. अव्यावहारिक; भाववाचक, साधारण, आदर्श *n* essence, summary सत्व, सारांश ।

**abstracted** ऍब्सट्रेक्टेड् *p t* essenced सार निकला हुआ ।

**absurd** ऍब्सर्ड *adj* foolish; unreasonable; ridiculous बेहूदा, अनर्थक, हास्यापद ।

**abtruse** ऍब्ट्रूज़ *adj.* difficult to understand, obscures; mystical, profound. कठिन, गूढ, छिपा हुआ, गम्भीर ।

**abundance** अबन्डेन्स *n* plenty, profusion. प्राचुर्यता; अधिकता ।

**abuse** ऍब्यूज *n* improper use, ill use, misuse. गाली, अपव्यवहार ।

**abuses** *pl* corrupt practices or customs अन्याय, बुरी बातें ।

**abuse** ऍब्यूज *v.t* to make a wrong use of, to use foul language, to revile अपव्यवहार करना, गाली देना, दुर्वचन कहना ।

**abut** अबट् *v t. & v i* to border, to lean, to end, to project. समीपवर्ती होना, मिलना, झुकना, जुड़ना ।

**abuzz** ऍबज *adj.* full of buzzing sound. भनभनाहट के शब्द से परिपूर्ण ।

**aby** ऍबी *v. t* to pay the penalty for, to endure जुरमाना देना, दण्ड देना ।

**abysm** ऍबिजम् *n.* bottomless chasm, depth, an abyss पाताल, खोह, अथाह गड्ढा

**abyss** ऍबिस् *n* पेंदी रहित, नरक ।

**abyssal** ऍबिसल् समुद्र की गहराई के लिए ।

**ac** ऍक् *pref* same as 'ad'; used before c and q, as inaccuse, acquit "ऊपर", अर्थ मे उपसर्ग की तरह जोड़ा जाता है जो c व q के पहिले लगता है ।

**academic** अकेडेमिक *adj* pertaining to academy विद्वत्परिषद सम्बन्धी ।

**academy** अकेडेमी *n* a school, especially an intermediate between school and a college, i e I A or F A कॉलिज की मध्य श्रेणी (मध्यमा) ।

**acardia** अकारडिया *n* absence of heart शून्यचित ।

**acarpous** अकारपस् not bearing fruit; sterile फल न देने वाला, बाँझ ।

**acatalipsia** अकटालिप्सिया *n* अग्राह्यता, ग्रहण करने की शक्ति का कम हो जाना ।

**acaudate** अकॉडेट *adj* having no tail; tailless अपुच्छ, बिना पुच्छ के ।

**acaules** अकाउलस *n pl* plants in which the stems are wanting तने रहित वृक्ष, या बहुत छोटे तने वाला ।

**accede** अक्सीड to give one's consent or adherence, to come into possesion; to arrive at a place or an agreement किसी बात का स्वीकार करना, या होना, कब्जा होना या किसी स्थान या फैसले पर पहुँचना ।

**accelerate** अकसीलेरेट् *n.* to make quick, to become swift, to move faster. जल्दी करना, शीघ्रता करना, चाल बढ़ाना।
**acceleration** अक्सीलेरेशन् *n.* the act of quickening, as of progress, action etc तीव्र गति, शीघ्रता।
**acceleration of gravity**–an increase of velocity of a falling body due to the force of gravity पृथ्वी के खिचाव या कसिस से तारागण का गिरना।
**accelerator** अक्सीलिरेटर *n* one who increases speed गति बढाने वाला।
**accension** अकसेन्शन *n* the act of kindling आग जलाने का कार्य।
**accendible** अकसेन्डिवल *adj* जलाने योग्य।
**accent** ऍक्सैन्ट *n* a stress of voice on a particular syllable in pronouncing a word किसी पदाश या शब्द पर दबाव देकर बोलना।
**accept** ऍक्सेप्ट *v t* & *i* to take when offered as a gift, to receive, to agree; to consent कृपापूर्वक अङ्गीकार करना, लेना, स्वीकार करना, मानना।
**acceptability** ऍक्सेप्टेबिलिटी *n* अङ्गीकार।
**acceptable** ऍक्सेप्टेवल *adj* स्वीकार योग्य, प्रिय।
**acceptance** *n* स्वीकार, हुण्डी की स्वीकृति।
**acceptor** हुण्डी को स्वीकार करने वाला।
**access** ऍक्सेस् *n* (1) the act of approaching, admittance., passage, path (2) increase addition, accession समीप का साधन, प्रवेश साधन, प्रवेश मार्ग, (२) वढ़ोतरी पढ़ावा, या मृत्यु के निकट, मुमूर्ष।
**accessible** ऍक्ससीबल *adj* प्रवेश योग्य।
**accession** ऍक्सेशन *n* the act of addition, attainment of office, succession to a throne वढ़ोतरी, पदप्राप्ति, राज्याभिषेक।
**accidence** ऍक्सिडेन्स *n* (1) that part of grammar that treats of the accidents or inflections of words, (2) the elements or rudiments of a book (१) व्याकरण का प्रत्यय विभाग, (२) किसी पुस्तक के मूलतत्व या सिद्धान्त।
**accident** अक्सिडेन्ट *n* an unexpected-event or by chance, mishap, fortune आकस्मिक घटना, दुर्घटना, भाग्य।
**accidental** ऍक्सीडेन्टल *adj* happening or coming by chance of without design आकस्मिक विधिवशात्, विधिवश का प्रभाव।
**accismus** अक्सिस्मस *n* बनावटी इन्कार।
**accite** अक्साइट *v t* to summon, to cite खबर देना उकसाना।
**acclaim** अक्लेम *v t* to applaud loudly, to shout, to hail जयजयकार करना, स्तुति करना, तारीफ करना।
**acclamation** *n* जयजयकार या जयध्वनि।
**acclimate** ऍक्लीमेट *v t* to adapt or habituate to a foreign climate परदेश की जलवायु सहन करना।
**acclinal** ऍक्लीनल *adj* sloping upwards ऊपर की ओर ढालुवा होता हुआ।
**acclivity** ऍक्लीविटी *n.* ऊपर का ढाल, चढाव।
**accolade** ऍक्कोलेड *n.* (१) उपाधि प्रदान करते समय एक विशेष प्रकार की रस्म। (२) शिल्पकारी मे–साचे मे ढला हुआ अलकृत गोलाकार।
**accolent** ऍक्कोलेण्ट *adj* & *n* a neighbourer, borderer. पडोसी, पास मे निवास करने वाला।
**accommodate** ऍकोमोडेट *v t.* to help, to oblige, to compromise, to make suitable. मदद करना, झगडे का निबटारा करना
**accommodating** ऍकोमोडेटिङ्ग *adj* obliging, disposed to accomodate दयावान्, उपकारी
**accommodation** ऍकोमोडेशन् *n.* lodging, adjustment रहने का स्थान, डेरा, सुविधाजनक।
**accommodative** ऍकोमोडेटिव् *adj* providing lodging. स्थान का प्रबन्ध करने वाला।
**accompany** ऍकम्पनी *v t* to attend, to escort, to go with सहगमन करना, अनुसरण करना, साथ जाना।
**accompalice** ऍकम्पैलाइस *n* an associate in wrong or crime, abettor सहायता देनेवाला (विशेषत अपराध मे)।
**accomplish** ऍकम्प्लिश *v t* to perform, to finish, to bring to pass पूरा करना. अन्त करना, सम्पादन करना।
**accord** ऍकोर्ड *v i* & *v t* to allow, to concede, to agree राजी होना, राजी करना, एकमत होना।
**accordance** ऍकोडैस *n* agreement, conformity समानता, एकता, मेल।
*in accordance with* अनुसार।
**according** ऍकोर्डिङ्ग *adj* being in accordance or agreement अनुरूप, अनुसार।
*according to* on the authority of अनुसार।
**accost** ॲकोस्ट *v t* to address, to greet; to speak first सम्भाषण करना, क्षेमकुशल पूछना, पहिले बोलना।
**accoucherer** ॲकूशरर *n.* an obstetrician, a male midwife बच्चा जनाने में मदद करने वाला मनुष्य।

**accoucheuse** अॅक्कूशयज *n (fem )* दाई ।
**account** अॅकाउन्ट *v t* (1) to estimate; to value, to consider, to esteem. *v. i.* (2) to give reason, to explain. (१) गिनना, हिसाब करना, आदर करना । (२) हिसाब-किताब देना या बनाना, कारण देना, अर्थ स्पष्ट करना ।
*n* reckoning, calculation; computation, statements of facts, any narrative; description, reason हिसाब जांच-पड़ताल, हिसाब-किताब, वर्णन, कारण ।
**accountancy** एकाउन्टेन्सी *n* the office of an accountant, the profession of accountant हिसाब किताब करने की जगह, मुनीमी, लेखापालन ।
**accountant** एकाउन्टेन्ट *n* one who keeps account. बड़ा मुनीम, हिसाब-किताब करने-वाला, लेखापाल ।
**account-book** एकाउन्ट-बुक *n* a book for keeping accounts. बहीखाता ।
**accounting** एकाउटिंग *n* the art of record--ing, classifying हिसाब-किताब रखने का तरीका ।
**accort** अकोर्ट *v i* to entertain आवभगत करना ।
**accouter** अक्कूटर *v t.* to dress; to equip कपड़े पहन कर सजना, वेषभूषित करना ।
**accredit** अक्रेडिट् *v t.* (1) to believe, accept as true (2) to furnish or send with credentials as an embassador, to authorize (3) to sanction, certify (१) विश्वास करना, (२) प्रमाण पत्र देना राजदूत के समान । (३) स्वीकृति देना, प्रमाणित करना, *to accredit with* मदद करना ।
**accrete** *v i* अक्रीट to grow together, to became attached साथ साथ बढ़ना या उगना ।
**accresce** अक्रस *v i* to increase, to grow बढ़ाना ।
**accrue** अक्रू *v i* increasement, to fall due वृद्धि, बढ़ना, फायदा होना ।
*v t* to accumulate जमा करना ।
**accubation** एक्यूबेशन *n* the act or position of reclining, reclining on couch आराम करना पलंग पर लेटना ।
**accumulate** अक्यूमुलेट *v t* to file up, to to amass, to collect (wealth) एकत्र करना, धन इकट्ठा करना । *v i* to go on increasing लगातार बढ़ाते रहना ।
**accumulator** अक्यूमुलेटर *n* a thing or person that accumulates, a type of shock absorber, a storage battery इकट्ठा करने वाला, झटके को रोकने वाला यन्त्र, बिजली का इकट्ठा करने वाला यन्त्र ।
**accuracy** एक्यूरेसी *n.* exactness; correctness, preciseness. यथार्थता ।
**accurate** एक्यूरेट *adj* without error, precise यथार्थ ।
**accurately** एक्यूरेटली *adv.* बिना किसी गलती के, शुद्धता से ।
**accurse** अकर्स *v t.* to curse. गाली देना; शाप देना ।
**accuse** अक्यूज *v. t* to blame; to bring a charge against दोष लगाना, अपराधी ठहराना ।
**accused** अक्यूज्ड *n.* who is charged with the crime. दोषी, अपराधी ।
*the accused* फोजदारी मुकदमे में पैरवी करने वाला वकील ।
**accuser** एक्यूजर *n* one who accuses another person किसी पर दोष लगाने वाला ।
**accustom** अकस्टम *v t* to make familiar by use, habituate, to familiarise आदी होना, आदत डलना ।
**accustomed** अकस्टम्ड् *adj* habitual, usual आदी अभ्यस्त ।
**ace** एस *n* a unit, a single make or an acord or dice, smaller amount, a hair's breadth इकाई, ताश का इक्का, पासा, अल्प मात्रा, बाल भर की चौडाई ।
**acedia** असेडिया *n* listlessness, थकान ।
**acentric** एसेन्ट्रिक *adj* without a centre. बिना केन्द्र के अथवा केन्द्र में स्थिर न रहने वाला ।
**acephali** असेफली *n* anybody of men not having a head or chief बिना नेता का संघ ।
**acequia** एसकिया *n* आबपाशी की नहर ।
**acerate** एसीरेट *adj.* needle shaped; acerose नोक वाला, सूई के समान ।
**acerb** असर्ब *adj* sour or astringent. खट्टा या कड़वा ।
**acerbate** असरबेट *v t.* to make sour; embitter खट्टा या कड़वा बनाना ।
**acerose** एसीरोज *adj* needle pointed; chaffy नोक वाला, नोक वाले देवदार के पत्ते ।
**acerous** एसरस् *adj* बिना सींग के ।
**acervate** एसरवेट *adj* heaped, growing compactly in clusters इकट्ठा किया हुआ; गुच्छों में उगने वाला ।
**acescent** असेसेन्ट *adj* becoming to tending to be sour खट्टा या कड़वा होने वाला ।
**acetabulum** एसीटेबलम *n.* वह पोलाभाग जिसमें जांघ की हड्डी बैठी होती है । चूसने वाला ।

**acetate** एसीटेट *n & adj* a salt of acetic acid सिरके के क्षार से निकाला हुआ लवण तत्व
**acetic** एसिटिक *adj* sour, like vinegar सिरके की तरह, खट्टा।
**acetic acid** एसिटिक एसिड *n* a colourless liquid obtained by destructive of wood लकड़ी को सड़ाकर और गलाकर बिना रंग का बनाया हुआ तेजाब।
**acetose** एसीटोज् *adj* खट्टा बनाना।
**acetylene** एसिटीलीन *n* a colourless hydrocarbon gas used as an illuminant for welding or cutting metals एक प्रकार की गैस जिसके जलने पर सफेद प्रकाश होता है, और धातु की वस्तुओं के काटने अथवा जोड़ने में काम में लाई जाती है।
**achates** एकेट्स *n.* एक वफादार साथी।
**acharne** अशारने *(fr)* furious, desperate. उद्दण्ड, निराश।
**ache** एक् *v i* to suffer, continuous pain लगातार दर्द होना।
*n* continued pain लगातार पीड़ा, दर्द।
**aching** एकिंग *n.* दर्द पीडा।
**acheval** एशुवल on horse back घोड़े पर सवार।
**achieve** अचीव *v t* to accomplish by valour, finish successfully, to attain, to obtain सम्पादन करना, हासिल करना, पाना, पूर्ण करना, अन्त करना।
**achilus** अकाइलस without lips बिना ओठ का।
**achievement** अचीवमेन्ट*n.* (1) accomplishment; attainment (2) an heroic deed (१) सम्पादित, पूर्णता, (२) वीरता का कार्य।
**achiever** अचीवर *n* सम्पादन-करने वाला; वीरतापूर्ण कार्य करने वाला, पूरा करनेवाला, प्राप्त करने वाला।
**acholia** अकोलिया शरीर में पित्त-की कमी।
**achromatic** अक्रोमेटिक *adj* free from colour बिना रंग के।
**achromatize** अक्रोमोटाइज *v t* to free from colour रंग दूर करना या हटाना।
**acicula** एसीकुला *n* needle shape process, a needle shaped body; a bristle सूई के समान पतली वस्तु, सूअर का बाल।
**aciculate** एसीकुलेट *adj* marked as if with needle scratches सूई के समान बारीक निशान लगा हुआ।
**acid** एसिड *adj* sharp, sour or biting to the taste तेज, खट्टा, तीखा। *n* a sharp and sour substance. खटाई, तेजाब।
**acidify** एसिडिफाई *v t & i* to make or become sour तुर्श या खट्टा करना, या होना
**acid drop** एसिड ड्रोप *n* a sweet flowered with tartaric acid एक प्रकार की मिठाई जिसका स्वाद टाटरी मिलाकर खट्टा मिठ्ठा कर दिया जाता है।
**acid salt** एसिड साल्ट *n.* a salt in which a
**acelerate** एसीअरेट *v t* to turn into steel फौलाद में बदलना।
**aciform** एसीफार्म like a needle सूई के समान अथवा सूई जैसे आकार का।
**acinus** एसीनस *n* one of small fruits like berries that make compound fruit, the compound fruit, seed of grape or berry रसभरी के समान कई भाग मिश्रित और आवरण वाला फल, अंगूर अथवा रसभरी के बीज। *acini (pl)*
**ack-ack** एक-एक *n* anti aircraft gun हवाई-जहाज गिराने की तोप।
**acknow** एक्नो *v t* to recognise, to acknowledge मानना, स्वीकार करना।
*adj acknowne* (used by shakespeare) confessed by cognisant पूरी तरह स्वयं स्वीकार करना।
**acknowledge** एक्नोलेज *v t.* to own a knowledge, admit the truth, recognise the authority or claim to confess, to own with thanks, to intimate or admit the receipt of मानना, हक मानना; स्वीकार करना, धन्यवाद के साथ स्वीकार करना।
**acknowledgement** एक्नोलेजमेन्ट *n* (also spelled as acknowledgment) admission confession, recognition स्वीकृति, मंजूरी, प्राप्ति स्वीकार, रसीद।
**aclinic** एक्लिनिक *adj* without inclination; or magnetic dip, a line, magnetic equator on which magnetic needle has no dip पृथ्वी की वह आकर्षण चुम्बक रेखा जिस पर चुम्बक की सुई न हिले, बिना झुकाव के अथवा खिचाव के।
**acme** एकमी *n* the top of highest point; the perfection of the carrier in anything crisis सबसे ऊंची चोटी, पराकाष्ठा; चरमोन्नति, हद।
**acne** एकनी *n* pimples, discase marked
**acock** अकौक *adv.* defiantly, in a cocked manner बाधा की अवज्ञा करके, अकड़ कर सिर पर टोपी रखने का ढंग।
**acold** एकोल्ड *adj.* coldly उदासीनता से।
**acolyte** अकोलाइट *n.* अरदली नीचे तबके का कर्मचारी।(२) गिरजे में कम दरजे का कर्मचारी।

**acompte** एकोन्ट *fr* on account; in part payment किश्तों में अदायगी, कारण के लिये।
**aconite** एकोनाइट *n* a plant which is poisonous कुचला।
**acopic** एकापिक् *n* removing listlessness. थकान को दूर करने वाला (जैतून)।
**acorn** एकार्न *n* (1) the fruit or seed of oak tree (2) fixed in woody cup. (3) special types of fittings used for preventing abrasion of intersecting wires of an aeroplane (१) ओक वृक्ष का फल या बीज। (२) लकडी जैसे सख्त गोल मे लगा हुआ। (३) हवाई जहाज के तार को आपस मे रगड कर घिसने से बचाने के लिये एक विशेष प्रकार का यन्त्र।
**acosmism** एकोजमिज्म *n.* disbelieve in existence of enternal world. ससार अनादि है, इसमें विश्वास रखना।
**acoumeter** अहकूमीटर *n* an instrument for testing the sense of hearing सुनने की ताकत को मालूम करने का यन्त्र।
**acoustic** अकाउस्टिक *adj* pertaining to sense of hearing श्रवणेन्द्रिय सम्बन्धी।
**acoustical** अकूस्टिकल *n* any medicine or appliance to help the hearing श्रवणशक्ति को बढाने वाली औषधि अथवा यन्त्र
**acouvert** अहकूवर्ट *fr* under cover, sheltered जिसकी रक्षा की गई हो।
**acquiant** अक्वेन्ट *v t* to make familiar or conversant, to inform. परिचय कराना जानना, सूचना देना. घनिष्ट करना।
**acquaintance** अक्वेन्टेन्स *n* knowledge of a person or thing, a person with whom one is intimacy किसी व्यक्ति के बारे मे जानकारी, सुपरिचित व्यक्ति; घनिष्टता।
**acquainted** अक्वेन्टेड् *adj* known, familiar having personal knowledge of जान पहचान, परिचित।
**acquest** अक्वेस्ट् *adj* a thing aquired (law) property gained otherwise than inherited अपने आप ली हुई वस्तु, स्वाजित, सम्पत्ति, लाभ, अर्जन।
**acquiesce** अक्वस् *v t.* to assent, to agree specially tacitly to remain satesfied. मान लेना, मौन सहमति देना, स्वीकार करना, सन्तुष्ट रहना।
**acquire** अक्वायर *v t* to earn, to produce something earned or got by effort अर्जन करना, उपार्जन करना मेहनत से प्राप्ति करना।
**acquirement** अक्वायरमेन्ट *n* attainment; an acquired power or attribute; earning. महनत अथवा अभ्यास से प्राप्त की हुई विद्या; शिल्प अथवा शक्ति; योग्यता; उपार्जन।
**acquisition** अक्वीज़ीशन *n* the art of aquiring, any thing gained or won. प्राप्ति; उपार्जन, अर्जित, पदार्थ; कमाई; अथवा जीती हुई वस्तु।
**acquit** अक्विट् *v t* 1. to free; to release as from an accusation, declare innocent, exenorate 2. to relieve; as of an obligation 3 to acquit himself one with credit मुक्त या बरी करना, किसी अभियोग से मुक्त करने पर छोड देना; निर्दोष ठहराना, अहसान का उतारना, कर्ज अदा करना; बकाया अदा करना।
**acquittal** अक्विटल *n* अपराध से छुटकारा;
**acrasia** *n* अपने आप पर काबू न पाना।
**acre** एकर *n* measure of land measuring 4840 square yards (45,560 sq. ft.) जमीन का नापने का पैमाना ४८४० वर्ग गज अथवा ४५,५६० वर्गफुट भूमि।
**acred** एकड *adj.* जमींदार।
**acreophagy** एक्रीओफेजी *n* one who abstain from eating flesh मास न भक्षण करने वाला मनुष्य।
**acrid** एक्रिड *adj.* sharp to the taste; bitter, of bitter temper कटु, कडवा, तेज स्वभाव।
**acridine** एक्रीडाइन *n* नारकोल से बनाया हुआ एक पदार्थ जो कि बनावटी रग बनाने के काम आता है।
**acrimony** एक्रीमनि *n* harshness in speaking, bitterness of temper and manner बदमिजाजी, रूखे स्वभाव वाला।
**acrisia** एक्रीसिया *n* a condition of disease in which no judgement can be formed बीमारी की वह हालत जिसके बारे में कोई निश्चय न किया जा सके।
**acrita** एक्रीटा *n* (*pl*) (zool.) animals with no distinct nervous system ऐसे पशु जिनकी नस सम्बन्धी व्यवस्था एक जैसी हो।
**acro** एक्रो (greek) highest, topped with. उच्चतर, चोटी वाली।
**acrobat** एक्रोबेट *n* rope dancer, a gymnast, who makes surprising political or other changes नट, बाजीगर; राजनीतिज्ञ, तार्किक, शीघ्र ही बदलने वाला।
**acrography** एक्रोग्राफी *n* the art of engraving designs in relief in the metal किसी धातु पर उभरे हुए चित्र खोदने की कला।

**acrolin** एक्रोलिन *n* एक शीघ्र उडनेवाला तरल पदार्थ जो कि चरबी को सड़ाकर बनाया जाता है इससे आख और नाक मे जलन हो जाती है अश्रुगैस की तरह काम मे लाया जाता है।

**acrolith** एक्रोलिथ *n* a wooden statue of which only the extremities are stone लकड़ी की केवल ऐसी मूर्ति जिसकी सीमाए पत्थर की बनी हों और जिस पर कपड़े पहनाए जा सकें।

**acromania** एक्रोमेनिया *n.* incurable madness लाइलाज पागलपन।

**acromion** एक्रोमियन *n* the process of the shoulder blade which receives the collarbone (also *acromial process*) कन्धे की हड्डी का वह सिरा जो कि हसली की हड्डी मे जुड़ता है।

**acronical** एक्रोनिकल *adj* occuring at nignt; fall or midnight रात्रि, आधी रात को होनेवाला।

**acrophobia** एक्रोफोबिया *n* morbid fear of high places ऊचे स्थानो से सदा डरना।

**Acropolis** एक्रापोलिस *n* युनान के शहर मे ऊँचाई पर किला जिससे सारा शहर दिखाई दे, किला या शहर का ऊपरी भाग।

**acrospire** एक्रोस्पायर *n* बोने के बाद अनाज की सबसे पहले उगने वाली पत्ती।

**across** एक्रोस *prep & adv* along, from side to side बीच से होते हुए आरपार, एक ओर से दूसरी ओर टेढ़ा, तिरछा।

*to come across* to meet or find by chance, happen to find by chance अचानक मिलना, ससग होना, अचानक मिल जाना।

*with arms across* हाथ पर हाथ धरे हुए।

**acrostic** एक्रोस्टिक् *n* a poem in which initial words or letter are taken in order, from a word or phrase ऐसी कविता जिसमे पहला अक्षर या शब्द किसी दिए हुए शब्द अथवा गद्य से सिलसिलेवार लिया गया हो।

**acrotic** एक्रोटिक *adj* belonging to or affecting eternal surfaces अनन्त धरातल या ऊपरी सतहों पर असर डालने वाला।

**act** एक्ट to be in action, to behave, to play, to do, to exert power काम करना, आचरण करना, शक्ति प्रदान करना।

*v t* to perform, to transact, to present as real; to feign, to personate सम्पन्न करना, नकल करना, छल करना, अभिनय करना।

*n* law; something which has been done, a deed, an exploit, the effect of which the power exerted is the cause; a part of play, a decree or edict proceeding from a legislative body. कानून, कार्य्य, कृति, वह साहस का काम जिसे करने के लिये शारीरिक शक्ति लगी हो, नाटक का अंक विधान सभा द्वारा बनाई गई व्यवस्था या कानून। *to act upon* to act acordingly उसी के अनुसार काम करना।

**acting** एक्टिंग् *adj* performing duty; working temporarily in the place of somebody else, officiating कार्य करना; कार्यवाहक, किसी दूसरे की जगह थोडे समय के लिये काम करना।

*n* a performance of a dramatic part नाटक का अभिनय।

**actinia** एक्टीनिया *n* एक प्रकार का छोटा जलचर; जिसकी टागे मुह के चारों ओर मकड़ी की तरह रग बिरगी होती है, और उनको फैलाने पर खिले फूल की तरह दिखाई देती है।

**actinic** एक्टिनिक *adj* pertaining to rays; chemical rays of the sun सूर्य्य की किरणों से सम्बन्धित।

**actinolite** एक्टनोलिल्ट एक प्रकार का खनिज पदार्थ जिसमे रेत, चूना, लोहा इत्यादि होते है।

**action** एक्शन *n* deed, working operation, the performance of a function; a battle or engagement, a suit at a process of law, gesture, demeanour or conduct engagement कार्य, क्रिया, काम, लडाई, किसी उत्सव को सम्पन्न करना, युद्ध, लडाई, भाव, व्यवहार।

**actionable** एक्शनेबेल *adj* मुकदमा करने योग्य.

**active** ऐक्टिव *adj* busy, practical, agile; nimble, operative, working, energetic, transitive (in *gram*) कार्य मे व्यस्त, व्यवहारी, चपल, सत्वर, कार्य करने वाला। उद्योगी, साहसी, फुर्तीला (व्या०) सकर्मक।

**activity** ऐक्टिविटी *n* promptness, agility, deligence फुर्ती, तत्परता, तेजी, कार्यदक्षता।
*(pl,) activities* कार्यकलाप।

**acton** एक्टन *n* a kind of vest or tunic made of taffats or leatner quilted formerly used to protect the body from wounds एक प्रकार की रूई की बडी (या कोट) जो चमडे की या रेशमी होती थी और जख्मों से बचने के लिए पहले पहनी जाती थी।

**actor** ऐक्टर *n* one who performs or acts, stage player अभिनेता, नट।

**actress** ऐक्ट्रेस् *n* a female actress. अभिनेत्री नटी।

**actual** ऐक्चुअल adj real, effective, current ठीक; वास्तविक, निश्चित; वर्तमान ।
**actuality** ऐक्चुअलिटी n reality. वास्तविकता, यथार्थता ।
**actually** एक्चुअली adv really, in fact यथार्थ ही, वस्तुत: ठीक ही ।
**actuary** ऐक्टुएयरी n. a clerk, a registrar ; an insurance statistic मुन्शी, क्लर्क, रजिस्ट्री करने वाला मनुष्य; बीमे की तालिका बनानेवाला ।
**actuarial** ऐक्युएरियल adj pertaining to an actuary or his business ऐक्टुएयरि के अथवा उसके काम के बारे मे ।
**actuate** ऐक्टुयुएट v t to put into action; to set in motion, to incite; to influence कार्य में परिणित करना, गति देना, उकसाना, उत्तेजित करना; प्रभावित करना ।
**acu** एक्यू n needle सूई ।
**acuition** एक्युईशन n strengthening effect of medicine औषधि की शक्ति बढाने का कार्य ।
**acuity** एक्यूइटी n sharpness तेज, नुकीली, ।
**aculeate** एक्यूलीट adj (also *aculeated*) having prickles or sharp point. नुकीला, काटेदार ।
**aculeiform** ऐक्यूलीफोर्म adj formed like a prickle काटे की तरह बना हुआ ।
**aculeolate** एक्यूलियोलेट adj having small prickles or sharp points काटेदार ।
**acumen** ऐक्यूमन् n sharpness of intelligence, mental acuteness or penetration, sagacity, keenness of insight बुद्धि की प्रखरता, चतुरता, तीक्ष्णता ।
**acupress** ऐक्युप्रेस v t to stop haemorrhage by of accupressure दिमाग की नस के फटने से बचाने के लिये सूई अथवा तार से बाधना ।
**acushla** अकूशला n darling प्रियतमा ।
**acute** ऐक्यूट v t sharp, pointed, keen, critical, shrewd , intense तीक्ष्ण नोकीला तीव्र, छिद्रान्वेषी, चतुर ।
*acute angle* less than a right angle न्यून कोण ।
**acutely** ऐक्यूट्ली adv. shrewdly चतुरता से
**acuteness** ऐक्यूटनेस n. sagacity; sharpness चालाकी चतुरता ।
**acuti** ऐक्यूटी (also *acuto*) having sharp point तीक्ष्णता, नोकीला ।
**ad** एड n & prep an advertisement toward, with regard to. विज्ञापन, बारे मे, बाबत ।
**adage** ऐडेज (fr ) n पुराना वचन दृष्टान्त ।
**adagio** एडेजो adj & adv (mus.) slow; slowly, with grace विलम्ब; विलम्बित; लय मे ।
n. a slow movement विलम्बित लय ।
**Adam** ऐडम n. the name of the first man. आदम ।
*Adam's apple*: a projection on the front side of throat गले का बहारी उभार; टेंटुआ, जिस फल की किसी को खाने की आज्ञा न हो ।
**adamant** ऐडैमेन्टn diamond; a very hard stone हीरा, वज्र, कठोर पत्थर; वह वस्तु जो कठिनता से तोडी जा सके ।
**adamitism** एडमिटिज़्म n following the adamite नागा सम्बन्धी अथवा मानवी धर्म ।
**adapt** एडेप्ट v. t. to make suitable; to modify; to adjust; to make fit, to proportion or remodel ठीक करना; व्यवहार करना, अनुकूल बनाना, एक समान करना ।
**adaptable** एडैप्टेब्ल n that which can be adapted जो अनुकूल बन सके ।
**adapter** एडैप्टर n (also spelled *adoptor*) one who adapts. नकल करने वाला ।
**adaw** एडौ v t to daunt, to subdue, to abate पराजित करना, कम करना ।
**adaxial** adj एडैक्सियल towards the axis. धुरी अथवा केन्द्र की ओर ।
**adays** ऐडेज adv. daily, nowadays. प्रतिदिन, आजकल, इन दिनों ।
**add** ऐड v t to join, to sum up; to increase, to unite जोड़ना, अधिक करना; बढाना, मिलाना ।
*to add fuel to fire* to make matters worse जलते पर नमक छिडकना ।
**addax** ऐडैक्स n एक प्रकार का हिरण जिसके सींग मुडे हुए होते हैं प्राय अफ्रीका मे पाया जाता है ।
**addeem** ऐडीम v t to award, to adjudge, to deem पुरस्कार देना, निर्धारित करना, सोचना ।
**addendum** ऐडेन्डम n (pl *addenda*) an appendix, a thing to be added परिशिष्ट
**adder** ऐडर n one who adds, a venomous snake जोडने वाला, एक जहरीला साप काला सर्प ।
**addict** ऐडिक्ट v t to devote, to apply habitually बुरी आदत डालना, अभ्यास करना;
**addictedness** ऐडिक्टेडनेस अभ्यस्त, आसक्त ।
**addition** ऐडीशन n increase, something added जोड (गणित मे), अधिकता ।
**additional** ऐडीशनल adj अधिक, अतिरि—

**addle** ऐडल *adj* barren; muddled; empty ऊसर; बाँझ, सड़ाहुआ (गन्दा), खाली। *v t. & i.* to make or become addle or putrid सड़ना या सड़ाना।

**addled** ऐडल्ड *adj* putrid, applied to rotten eggs सड़ाया हुआ (यह शब्द सड़े हुए अण्डो के बारे मे प्राय काम मे लाया जाता है)।

**addoom** अड्डूम *v t* to adjudge, to award निर्धारित करना पुरस्कारित करना।

**address** ऐड्रेस *v t* to communicate with, to speak, to direct, to make a suit to निवेदन करना, व्याख्यान देना, रास्ता दिखाना, प्रार्थना करना।
*n* skill, a speech, manner of speaking, title, direction of a letter चतुराई, व्याख्यान, भाषण देने की शैली, उपाधि, खिताब, पत्र का सिरनामा।

**addressee** ऐड्रेसी *n* जिसको पत्र लिखा जाए।

**addresser** ऐड्रेसर *n.* निवेदन करने वाला।

**adduce** ऐड्यूस *v t.* to cite, to bring to notice, to quote, to bring forward प्रमाण देना, सूचित करना, उपस्थित करना, आगे रखना।

**adducent** एड्यूसैंट *adj* मिलाने वाला।

**adducer** एड्यूसर *n* one who adduces प्रमाण देने वाला, सूचित करने वाला, मिलाने-वाला।

**adducible** एड्यूसिबल *adj* that which can be adduced मिलने योग्य, प्रमाण योग्य, जो प्रस्तावित की जा सके।

**adductive** एडक्टिव *adj* tending to bring forward आगे बढ़ाने वाला।

**adductor** एडक्टर *n* an adducent muscle उभरे हुए पट्ठे (मासपेशी)।

**a demi** ऐडेमी *fr* half, by half आधा।

**ademption** एडम्पशन *n* (law) disposal of property bequeathed by a testator in his life time so that the bequest is redeemed वसीयतनामा करने वाले की जिन्दगी मे उसकी जायदाद का वसीयतनामे के अनुसार बटवारा।

**adenalgy** एडिनल्जि *n* गिल्टियो मे दर्द।

**adept** ऐडेप्ट *adj.* highly skillful, proficient निपुण अथवा चतुर, पारदर्शी।
*n* one skilled in an art. कारीगर।

**adequacy** ऐडिक्वेसी *n* sufficiency प्राचुर्य।

**adequate** एडिक्वेट *adj* fully sufficient, equat to suitable पर्याप्त, काफी, बराबर।

**adequately** एडिक्वेटली *adv* in a sufficient manner पर्याप्त रूप से, अधिकता, योग्यता।

**adequateness** एडिक्वेटनेस *n* पर्याप्तता।

**adespota** ऐडस्पोटा *n.* literary works not attributed to an author. वह साहित्यिक कृति जिसका कोई लेखक न हो

**a dessein** ऐ डसीं *fr* on purpose कार्य के लिये।

**ad eundem** एडेन्डम *l* (-*grundem*) ऐंडग्रान्डम् एक विश्वविद्यालय के ग्रेजुएट का दूसरे विश्वविद्यालय से बिना किसी परीक्षा के दाखिला एक पद के।

**a deux** एड्यू *fr* दो हाथ वाला, विचौला।

**a deux main** एड्यूमा *fr* दोनों हाथो के लिये।

**adfected** ऐड्फेक्टेड *adj* बीजगणित में मिश्रवर्ण, समीकरण।

**adfinem** ऐडफिनम् (*l*) to the end. अन्त तक।

**adhere** ऐड्हीर *v t* to stick, to cleave to remain fixed चिपकना, सटना, दृढ रहना

**adherence** एड्हीरेन्स *n* attachment, fidelity प्रेम, भक्ति, स्थिरता।

**adherent** ऐड्हीरेन्ट *adj* follower, sticking. सहायक, अनुचर, साथी।

**adherently** ऐड्हीरेन्टली *adv* चिपका हुआ।

**adhesion** ऐड्हीज्हन *n* close connections, steady attachment अवलम्ब लगाव।

**adhesive** ऐड्हीसिव *adj* apt to stick चिपचिपी लेसदार।

**adhibit** ऐडहिबिट् *v t* रखना, धरना, प्रयोग करना, जोडना, गाड देना।

**ad hoc** ऐड् हॉक् *l* for this special purpose इस खास काम के लिये।

**ad hominem** ऐड् होमीनम *l* मनुष्य के बारे मे, उसकी उत्तेजना और वैरभाव के बारे मे।

**adhue sub judice & lis est** ऐडहू सबजूडिस लिसअस्ट *fr* मुकदमा अभी अदालत के जेरे गौर है।

**adiabatic** ऐडियाबेटिक *adj* एक बन्द यन्त्र जिसकी गर्मी बाहर की गर्मी से नहीं बढती जैसे ऐञ्जिन (धमकल) का इन्सुलेटड सिलिन्डर।

**adiaphoresis** ऐडियाएफोरेसिस *n* absence or deficiency of perspiration पसीना कम या न आना।

**adiaphorous** ऐडियाफोरस *n* वह आचरण जो धर्म के नियमों से न लिये गए हों। ऐसी औषधि जो लाभ करे न हानि।

**adieu** ऐडज़ु *adv* god-bye, farewell विदा; अलग होने के समय की नमस्ते, प्रणाम।

**adinfinitum** ऐडइन्फिन्टम् *l* to infinity; without limit अनन्त, जिसकी कोई हद न हो

**adios** ऐहडिओज (*sp*) adieu अलविदा।

**adipic** ऐडिपिक *adj* चर्बी की बनाई हुई।

**adipocere** एडिपोसीर *n* मुर्दा जानवरों की चर्बी।

**adipoma** ऐडिपोमा *n* a fatty tumour, in-

ternal fat गिल्टी या सूजन, अन्दर की चर्बी।
**adipose** ऐडिपोज *adj* चर्बीला, चर्बीदार।
**adiposia** एडिपोसिया *n* total absence of thirst. प्यास बिलकुल न लगना।
**adiposis** ऐडिपोसिस *n* मुटापा।
**adit** ऐडिट *n* (1) an entrance, a nearly horizontal entrance to a mine (2) admission, access. (१) प्रवेश द्वार, खान का प्रवेश द्वार या सुरंग। (२) रास्ता, प्रवेश।
**adjacence** ऐड्जेसेन्स *n* to be close. समीप
**adjacency** ऐडजेसेन्सी *n* nearness, closeness समीपता।
**adjacent** ऐड्जेसेन्ट् *adj* lying near or close, neighbouring समीपवर्ती, सटा हुआ
**adjacently** ऐडजेसेन्टली *adv* समीप होते हुए।
**adjectival** ऐडजेक्टाइवल *adj* विशेषण के समान
**adjective** ऐडजेक्टिव *adj* a word which qualifies a noun, additional dependent. विशेषण, अधिक, दूसरे के सहारे।
**adjectively** ऐडजेकटिवली *adv* विशेषण की तरह से।
**adjoin** एडजॉइन *v t* to join, to unite, to append, to be near जोड़ना, लगाना, मिलाना, सयुक्त होना।
*v i* to lie in contact with सटाहुआ होना
**adjoining** एडजॉइनिंग *adj* lying next, contiguous निकट, पास, सटा हुआ, निकटवर्ती।
**adjourn** एडजर्न *v t* to put off, to postpone, to suspend विलम्ब करना, स्थगित करना, मुल्तवी करना।
**adjournment** एडजर्नमेन्ट *n* स्थगन, स्थगित करण
**adjudge** ऐडजज *v t* to settle, to decide to condemn, to sentence, to assign निर्णय करना, फैसला करना, विचार करना, निपटारा करना, स्थिर करना, डिगरी करना।
**adjudgment** ऐडजजमेन्ट *n* विचार, निर्णय।
**adjudicate** ऐड्जुडिकेट *v t.* to determine judicially; to adjudge विचार करना।
*v. i* to pronounce judgement निर्णय सुनाना, फैसला सुनाना।
**adjudictor** ऐड्जुडिकेटर *n* one who pronounces judgement or acts as a judge न्यायाधीश, फैसला सुनाने वाला।
**adjunct** ऐडजक्ट् *adj* joined or added मिला हुआ, जुटा हुआ।
*n* something subordinate a colleague (*in gram*) defining the meaning of other word विशेषण जोड, साथी, जोडी हुई वस्तु, (व्याकरण मे) वह शब्द जो दूसरे शब्दका अर्थ दिखाए जैसे क्रियाविशेषण।
**adjunctive** ऐडजक्टिव *adj* joining सयोजक, जोड़ने वाला।
**adjure** ऐड्जुर *v t* to request earnestly, to charge an oath आग्रहपूर्वक प्रार्थना करना, सौगन्ध देना।
**adjust** ऐड्जुस्ट *v t* to fit to settle, to regulate to harmonise. ठीक करना व्यवस्था करना, तराजू में धड़ा बाधना।
**adjustable** ऐडजस्टेबल *n* ठीक करने योग्य।
**adjustment** ऐड्जस्टमेन्ट *n* arrangement, settlement एकी करण, ठीक सुधार प्रबन्ध।
**adjutage** ऐड्जूटेज *n* (1) a tube or nozzle नली में एक पतला छेक जिससे पानी बिना रुकावट निकल सके (२) फव्वारे की नली।
**adjutant** ऐडजुटैन्ट *n* a military officer, an assistant सेना विभाग में मेजर का सहायक अफसर महकारी। गरुड पक्षी।
**adjutor** ऐड्ज्यूटर *n* a helper सहायक।
**admeasure** ऐडमेज़र *v t* to measure, to apportion बटवारा करना, नापना।
**admeasurement** ऐडमेज़रमेन्ट *n* measure, weight नाप बटवारा।
**administer** ऐडमिनिस्टर *v t.* (1) to manage to execute (2) to supply, furnish or provide with, administer punishment or medicine (3) to cause to take as an oath (4) to take charge of & settle by will or official appointment, to act as an administrater (5) to contribute towards an end, to minister (१) प्रबन्ध करना, परिचालन करना। (२) प्रदान करना देना, दवाईदेना, सजादेना, वितरण करना, जुटाना, प्रयोग करना। (३) शपथ दिलाना। (४) वसीयत के अनुसार प्रबन्ध करना, प्रबन्धक का काम करना, (५) महायता देना, सहायक होना।
**administerial** ऐडमिनिस्टीरियल *adj*. शासकीय।
**administration** ऐडिमिनिस्ट्रेशन् *n* राज्य-शासन, सरकारी काम, प्रबन्ध हुकूमत, मृत व्यक्ति की जायदाद का प्रबन्ध करना।
**administrator** ऐडमिनिस्ट्रेटॉर *n* manager of the estate, जायदाद का प्रबन्धकर्ता।
**admirable** ऐडमिरेबल *adj* worthy of admiration or praise, wonderful प्रशसनीय, प्रशसा के योग्य अपूर्व, अद्भुत।
**admiral** ऐडमिरल *n* a naval officer of the highest rank the commander of the fleet जलसेना विभाग का सबसे बडा पदाधिकारी जहाजी बेडे का अध्यक्ष।
**admiralty** ऐडमिरेलटी *n* कानून का वह भाग जिसमें जहाज़रानी के जुर्मों के बारे में सजा देने की व्यवस्था हो। (२) नौ-सेनापति का कार्यालय

signify danger, a mark to show a rock in sea; guiding light for airmen any warning of danger, a light house मार्ग दर्शक अग्नि; चट्टान आदि का सूचक चिह्न, विमानों के लिए पथ प्रदर्शक प्रकाश, खतरे की चेतावनी; आकाशदीप; प्रकाशस्तम्भ।
v. i. to show the way, to give light प्रकाश देना; पथ प्रदर्शन करना।
*floating beacon* प्रकाश पोत।

**bead** बीड *n* small balls used in rosary, small balls in necklace, front sight of gun. माला के मनके, हार के दाने; तोपके सामने का दृश्य।
v. t. to furnish with beads माला पिरोना
*to be at ones beads* पूजा पाठ करना।
*draw a bead on* : to take aim at. लक्ष्य करना।
*tell one's beads* · to say one's prayer. किसी के नाम की माला फेरना।

**beaded** बीडेड *adj* मनके वाली या मनकों वाली वस्तु।

**bead house** बीड हाउस *n* गिरजा, भिक्षु गृह जहां के निवासी संस्थापक की आत्मा के लिये प्रार्थना किया करते हैं।

**beading** बीडिंग *n* मनकों का कार्य।

**beadsman** बीडसमॅन *n* pensioner who has to pay for benefactor, almsman दूसरे के लिये धन देने के लिये बाध्य पुरुष जिसे पेंशन (निवृत्ति वेतन) मिलती हो, भिखारी।

**beagle** बीगल *n* small bound used for hunting hares, spy, bailiff, small kind of shark खरगोश का शिकार करने मे प्रयुक्त कुत्ता जो गध पर चलता है, गुप्तचर.

**beak** बीक *n.* birds bill; nose, pointed thing; magistrate, school master चोंच, नाक; नोकदार वस्तु, मजिस्ट्रेट, दडाधिकारी, अध्यापक।

**beaker** बीकर *n* a bowl or cup, a small timber like vessel used in laboratories; things in a beaker प्याला; प्याले में भरी वस्तु; प्रयोगशाला मे काम आने वाला एक तरह का गिलास।

**beam** बीम *n.* wood cylinder in loom, long bar of timber, bar of balance, ray of light, bright look; smile, breadth; width of ship, bar joining sides of ship करघे में लकडी का सिलण्डर, शहतीर; मकान की कडी, तराजू का डडा, प्रकाश किरण, प्रसन्न मुद्रा, मुस्कान, चौडाई, जलयान की चौडाई का शहतीर; जलयान की चौडाई।
v. i. to shine, to smile चमकना, मुस्काना।
v. t. to transmit, to throw प्रकाश फेंकना, प्रसारण करना।

**beamer** बीमर *n.* करघे पर लकडी के सिलंडर मे धागा डालने वाला व्यक्ति या यन्त्र।

**beamily** बीमीली *adv.* चमकते हुए, ज्योतिर्मय रूप मे।

**beaminess** बीमीनेस *n.* चमक, चौड़ाई।

**beaming** बीमिंग *adj.* चमकता हुआ, आनन्द मग्न, ज्योतिर्मय।

**beamish** बीमिश *adj.* चमकता सा।

**bean** बीन *n.* a seed used as food and its plant; coffee seeds. फली का पौधा या बीज; सेम, बोडा आदि, फराश बीन, कहवे के बीज।
*full of beans* in high spirits. उत्तेजित; भावुकतापूर्ण।

**bean fed** बीन फेड *adj* in high spirits. उत्तेजना मे।

**beano** बीनो *n.* bean-feast, jubilation; disturbance. आनन्द उत्सव, विघ्न।

**bean stalk** बीन स्टॉक *n* फली के पौधे की डंडी।

**bean tree** बीन ट्री *n* विशेष प्रकार के पेड़ों का नाम।

**bear** बेयर *n* (1) a thick haird carnivorous quadruple (2) rouch unmannerly person (3) speculation or speculator for falling prices. (4) heavy punching machine. (१) रीछ। (२) अशिष्ट व्यक्ति, रूखा आदमी। (३) भाव गिरने के सौदे; कम भाव के सौदे करने वाला व्यक्ति। (४) भारी छेद करने की कल।
*v t & v i* (1) to carry (2) sustain. (3) thrush, tend, put weight (4) produce. give birth to. (5) behave (6) to speculate for fall in prices (7) to strive. (8) to wear. (१) ले जाना वहन करना। (२) संभालना, भार सहन करना, रखना। (३) थोपना, वजन डालना, झुकना। (४) पैदा करना, जन्म देना। (५) व्यवहार करना, वर्ताव करना। (६) भाव गिराने के लिये मन्दे के सौदे करना। (७) प्रयत्न करना। (८) पहनना, धारण करना।

**bearable** बेयरेबल *adj.* सहने योग्य।

**bear a grudge** बेयर ए ग्रज *n.* मन मे वैर भाव रखना, वैमनस्य रखना।

**bear a hand** बेयर ए हॅण्ड *n.* to help. सहायता देना।

**bear away** बेयर अवे *v. t* to win (prize) (इनाम) जीतना।

**bear baiting** बेयर बेटिंग *n* रीछ को परेशान करने के लिए शिकारी कुत्ते छोड़ना।

**bear company** बेयर कम्पनी *n* साथ देना।

**beard** बेयरड *n* face hair of man, barb of arrow, a tuft of hair; hair of grain.

दाढ़ी, बकरे की दाढ़ी, बालों का गुच्छा, तीर की नोक; अनाज की बाले।
*v t* to challenge. ललकारना।

**bearded** *बेयरडेड adj.* having beard or barb दाढ़ी वाला काँटों वाला; बालों वाला।

**bear down** *बेयर डाउन n.* overthrow. पटकना।

**bearer** *बेयरर n* one who carries load, domestic servant, hotel boy, one who carries letter भार वाहक, घरेलू नौकर, होटल का बहरा, पत्र लानेवाला, वाहक; कोई वस्तु धारण करने वाला।

**bear fruit** *बेयर फ्रूट n* सफल होना, फलीभूत होना।

**bearing** *बेयरिंग n* behaviour, relation; position; machine part व्यवहार, सम्बन्ध, स्थिति, प्रतिष्ठा, यन्त्र के भाग।
*considering in all bearings* सभी पहलुओं पर विचार करना।
*ball bearing* . देखिये ball साइकिल की छोटी गोलियां।
*lose one's bearing* , अपनी स्थिति खो देना, 'कहां हूं' यह पता न होना।

**bear in mind** *बियर इन माइंड n* याद रखना; मन में रखना।

**bearish** *बेयरिश adj* unmannerly. अशिष्ट।

**bear leader** *बेयर लीडर n.* travelling tutor. घूमता फिरता शिक्षक।

**bear name** *बेअर नेम v. t* नाम धारण करना।

**bear oneself well** *बेअर वनसॅल्फ वॅल v t.* to behave well शिष्टता के साथ व्यवहार करना।

**bear out** *बेअर आउट v t* confirm, support justify पुष्टि करना, पक्का करना, समर्थन करना, औचित्य सिद्ध करना।

**bear upon** *बेअर अपान v. t* to be relevant. सुसगत होना।

**bear with** *बेअर विद* treat sympathetically by forgiving क्षमा करके सद्व्यवहार करना।

**beast** *बीस्ट n* quadruple animal, brutal person पशु, पाशविक वृत्ति का मनुष्य, नृशस व्यक्ति।

**beast fable** *बीस्ट फेबल n* पशुओं की कहानियां

**beast hood** *बीस्ट हुड n* पशुत्वभाव, पशुवृत्ति।

**beestings** *बीस्टिंग्ज* same as 'beestings'.

**beastly** *बीस्टली adj* पशु समान, इन्द्रिय भक्त, लालची, नृशस।

**beat** *बीट v. t.* to strike, to thrash; to defeat, to make thin by hammering, pounding पीटना, मारना; हराना; पीट-पीट कर वर्क बनाना, चूरा करना।
*n* a recurring thrashing; round of watchman or policeman; throbbing. बार-बार की मार, पुलिस वाले के चक्कर लगाने का स्थान, आघात, (नाड़ी की) फड़कन; स्फुरण।
*adj* tired worried थका हुआ; चिन्तित।
*bat about the bush* · to speak in a round about way. किसी बात को घुमा फिरा कर कहना।

**beaten** *बीटन adj* defeated; thrashed; worn out by usage; made thin by beating हराया हुआ, पिटा हुआ; बहुत समय से प्रचलित होने के कारण घिसा पिसाया; पीट-पीटकर वर्क बनाया हुआ।

**beath** *बीद v t* to beat; to take bath. गर्म करना, स्नान कराना।

**beatify** *बीटीफाई adj* to give bliss. परमानन्द देना, किसी को स्वर्गीय आनन्द प्राप्त कराना।

**beating** *बीटिंग n* punishment; act of striking मारना पीटना, दंड देना।

**beatitude** *बिऑटीट्यूड n* supreme bliss of heaven. स्वर्गीय परमानन्द।

**beat up** *बीट अप* to pound and make haste, to disturb; to attack suddenly; to search, to proceed against wind or water चूरा करके चटनी बनाना; विघ्न डालना, अचानक आक्रमण करना; नृशंस हमला करना, ढूँढना, हवा या जल के प्रवाह से विपरीत चलना।

**beau** *बो n.* fashionable person; wooer फैशनबाज, प्रेमी, छैला।

**beau geste** *बो गेस्ट adj.* a gesture with grace, kind of act उदारता पूर्णव्यवहार; कृपालुता का कार्य।

**beauteous** *ब्यूटियस adj* handsome. सुन्दर।

**beautiful** *ब्यूटीफुल adj* handsome; praiseworthy, charming; delicious. सुन्दर सराहनीय, मनोहर, रमणीय, स्वादिष्ट।

**beautify** *ब्यूटीफाई v t* to make beautiful सुन्दर बनाना, सजाना।

**beauty** *ब्यूटी n* handsomeness; charm; a handsome lady सौन्दर्य; रमणीयता; मनोहरता, सुन्दर स्त्री।
*beauty is but skin deep* : कारा सौन्दर्य तो ऊपर का होता है, उससे अन्दर का क्या पता चलता है।

**beauty parlour** *ब्यूटी पार्लर n.* सुन्दरता प्रदान करने का स्थान, फैशन की व्यवस्था करने वाली दुकान, सौन्दर्य-कक्ष।

**beauty sleep** *ब्यूटी स्लीप n* sleep late in evening. अर्ध-रात्रि से पहले की निद्रा।

**beauty spot** *ब्यूटी स्पॉट n* a mark on face which beautifies a man; a beautiful natural scenery सौन्दर्य चिह्न; चेहरे पर तिल या बिन्दी जिससे सौन्दर्य निखर आता है, प्राकृतिक रमणीय स्थल।

**beaver** *बीवर n* amphious rodent, fur of beaver, heavy cloth of wool; articles of beaver fur. ऊदबिलाव: उसकी खाल और बाल, उसकी खाल के टोप, दस्ताने आदि; भारी ऊनी कपड़ा।

**becall** *बिकॉल v t* to abuse गाली देना।

**becalm** *बिकाम v. t.* (1) make calm. (2) to deprive a ship of wind. (१) शान्त करना। (२) जलपोत को हवा से वंचित करना।

**became** *बिकेम v i.* past tense of become. हुआ।

**becasse** *बिकेज n.* woodcock; a fool; dupe. बेवकूफ, मूर्ख।

**because** *बिकाज adv. & conj* due to the cause, by reason of. क्योंकि, इस कारण, से, चूंकि।

**beccacia** *n* woodcock मूर्ख।

**bechance** *बिचान्स v i* to happen by chance अवसरवश हो जाना।

*adv.* by chance अवसर वश, विधिवश।

**becharm** *बिचार्म v t* to charm. सुन्दरता से वश में करना, मन हर लेना, दिल ले लेना।

**beck** *बेक n* (1) a brook, mountain, stream, (2) sign by nod of head or movement of finger (3) salute (4) order by implication (१) झरना, पर्वत, नाला, (२) सिर या अँगुली हिलाकर कुछ कहना, (३) नमस्कार (४) इशारे से दी गई आज्ञा।

*v t* to make sign, to nod, to order without speaking सिर हिलाना, उँगली से संकेत करना, बिना बोले संकेत द्वारा आदेश देना।

*v t.* to call by nod सिर हिला कर किसी को बुलाना।

**becket** *बेकिट n* a rope with eye and knot at its ends, a device for keeping together ropes, etc. ऐसा रस्सा जिसके एक सिरे पर गाँठ हो और दूसरे सिरे पर गोल छल्ला या रस्सों आदि को बाँधने का हुक।

**beckon** *बेकन v t* to call by nod संकेत से बुलाना।

**becloud** *बिक्लाउड v. t.* to hide behind clouds, to make faint बादलों के पीछे छिपाना, धीमा करना।

**become** *बिकम v. i.* to happen. होना।

*v. t* suit; to look well; to adorn. अच्छा लगना, शोभा देना; सजाना।

**becoming** *बिकमिङ adj* suitable; looking well, befitting उचित शोभा देने वाला; योग्य।

**becurl** *बिकर्ल v. t.* to curl छल्ले डालना (बालों में)।

**bed** *बेड n* (1) carpet etc; for sleeping; (2) resting place of animals (3) garden plot, (4) place for putting things; (5) place where river flows. (6) union of male and female. (१) सोने का बिस्तर; (२) पशुओं के सोने का स्थान, (३) बाग का एक भाग, (४) वस्तुएं रखने का स्थान; (५) नदी आदि के बहने का स्थान, (६) स्त्री पुरुष का संभोग।

*v. t.* to go to bed; to cohabit. सोना; सम्भोग करना।

*bed and board* : सोना तथा भोजन करना; स्त्री पुरुष का पूरा सम्बन्ध; भोजन तथा सहवास।

*bed of down, bed of roses* : easy and convenient situation. फूलों की शैय्या; आनन्दमय स्थिति।

*brought to bed* . प्रसव के कारण शैय्या पर रहना।

*v i* to go to bed to cohabit. बिस्तर पर सोना, सभोग करना।

**bedabble** *बिडॅबल v. t* to wetten; stain. गीला करना; कीचड़ में गन्दा करना।

**bedad** *बिडॅड n* an oath; by god. शपथ; भगवान की सौगन्ध।

**bedaze** *बिडेज v. t* to dazzle by strong light तीक्ष्ण प्रकाश से वश में कर लेना; हावी होना।

**bedazed** *बिडेज्ड v t* puzzled. घबराया हुआ; रौब में आया हुआ।

**bed cover** *बेड कवर n.* चादर।

**bede** *बीड n* bead प्रार्थना।

**bedeguar** *बेडीगार n* गुलाब पर रेनी-सी जमना है।

**bedide** *बिडाइड v t* to die. रंगना।

**bedight** *बिडाइट v t* to furnish; to decorate सजाना, सामान लगाकर ठीक करना।

**bedlam** *बेडलम n* a lunatic asylum; noisy scene पागलखाना, शोर का दृश्य।

*adj* fit for bedlam पागलखाने के योग्य।

**bedral** *बिड्रल n.* officer of church; one who digs graves. गिरजे का पदाधिकारी; कब्रें खोदने वाला।

**bedrid (den)** *बेडरिड(न) adj.* confined to

bed. बीमार या बुड्ढा होने के कारण बिस्तर पर पड़ा रहने वाला।

**bedright** बेडराइट *n.* विवाह के कारण सभोग का अधिकार; शैयाधिकार।

**bed rock** बेड रॉक *n.* solid rock at the bottom; basic and fundamental principle. नीचे की ठोस चट्टान, आधारभूत या मूल सिद्धान्त। *adj.* lowest निम्नतम, सबसे निचला।

**bed room** बेडरूम *n* शयन कक्ष, सोने का कमरा, बिस्तर पर स्थान।

**bed stead** बेडस्टेड *n* पलग, चारपाई।

**bed tea** बेड टी *n.* बिस्तर पर सवेरे पी जाने वाली चाय।

**bed time** बेड टाइम *n.* सोने का समय।

**beduck** बिडक *v. t.* to duck. जल मे सिर डुबोना, गोता लगाना।

**bedwarf** बिडवार्फ *v. t.* to make dwarf बौना करना।

**bed work** बेड वर्क *n* easy work सरल कार्य, मानों कि बिस्तर में पड़े पड़े ही होगया हो।

**bedye** बिडाइ *v. t.* to dye. रगना।

**bee** बी insect that gathers honey, persons gathered for combined labour, "B' letter; an industrious fellow. मधुमक्षिका; शहद की मक्खी; मिलकर कार्य करने के लिये एकत्रित लोगों का समूह, 'बी' (B) अक्षर, परिश्रमी व्यक्ति।

**bee bread** बी ब्रेड *n.* food of young beas मधु मक्खियों के बच्चों का भोजन जिसे वे फूलों से निकाल कर लाती हैं।

**beech** बीच *n.* a common forest tree. एक जंगली पेड़।

**beef** बीफ *n.* flesh of ox, bull or cow; oxen fattend for beef, muscle in men. बैल; साड़ या गाय का मास; मांस के लिये पाले हुए साड; मनुष्य के सम्बन्ध में मास या कद या शक्ति।

**beef brained** बीफ ब्रेण्ड *adj* मूर्ख; निरा बैल, (व्यक्ति के लिए)।

**beefy** बीफी *n.* मासल, मोटा ताजा, शक्तिशाली।

**beegah** बीघा *n.* bigha 'बीघा' का अपभ्रंश।

**bee glue** बी ग्लू propolis एक लसदार पदार्थ।

**bee hive** बी हाइव *n* a house of cells constructed by bees मोम का बना हुआ मधुमक्खी का छत्ता।

**bee keeping** बी कीपिङ्ग *n.* मधु मक्खी पालने का कार्य।

**been** बीन *v. i.* past participle of 'be'.

**beer** बीअर *n* a kind of barley wine. जौ की शराब।

*bitter beer* : जौ की शराब की किस्में।

*black beer, small beer* . weak bees; unimportant thing. हल्की शराब; तुच्छ वस्तु।

**beery** बीअरी *adj* शराब में चूर।

**bee-skep** बी-स्केप *n.* मधु मक्खी का छत्ता।

**bee some** *adj* bisson. मधु के लिए अन्धा।

**beestings** बीस्टिंग *n.* first milk after calving. खीस, ब्याने के बाद गाय भैंस का पहला दूध।

**bees' wax** बीज वॅक्स *n.* wax prepared by bees मधु मक्खियों का मोम जिससे उनका छत्ता बनता है। *v. t.* मोम से पालिश करना।

**beet** बीट *n* a kind sweet carrot like vegetable. चुकन्दर।

*v t* to improve, to relieve. सुधारना; ठीक करना; सहायता करना।

**beetle** बीटल *n.* a kind of insect; heavy wooden mallet; a short sighted person गोबरैला नामक कीडा, लकडी का भारी हथौड़ा, अल्प दृष्टि मनुष्य।

*black beetle* cockroach झींगुर, दुरकी; कनखजूरा।

**beetle brain** बीटल ब्रेन *n* dull fellow. मूर्ख।

**beetle browed** बीटल ब्राउड *adj.* नीची भौंहें-वाला।

**beetle crusher** बीटल क्रशर *n* भारी जूता या पैर, पुलिस वाला या पैदल सैनिक।

**beetle eyed** बीटल आइड *adj.* blind. अंधा।

**beetle head** बीटल हॅड *n.* a foolish and heavy person भारी भरकम तथा मूर्ख व्यक्ति

**beetling** बीटलिङ्ग *n.* conspicious, hanging down झुका हुआ; उभरा हुआ, ध्यान आकर्षित करने वाला।

**beeves** बीव्ज *n* oxen and cows, cattle. ढोर डगर, बैल आदि।

**befall** बिफॉल *n.* to happen; occur, to come, to pass. होना, आपड़ना, घटना, घट जाना।

**befana** बिफन *n* (also *beffana*) a gift. एक प्रकार का उपहार।

**befit** बिफिट *v t.* to be fitting; to suit; ठीक बैठना, योग्य होना।

**befitting** बिफिटिङ्ग *adj.* suitable; proper. उचित, योग्य; जचने वाला।

**befool** बिफूल *v t* to make fool. मूर्ख बनाना।

**before** बिफोर *adv.* already; previously. पहले ही, इसके पहले।

*prep* infront of, in presence of सामने; पहले उपस्थिति में।

*conj* rathar than इसकी वजाय कि ।
**before Christ** *बिफ़ोर क्राइस्ट* ईसा मसीह से पूर्व, ईसा मसीह सम्वत् ५७ वि० मे हुआ था ।
**before hand** *बिफ़ोर हॅण्ड* *adv* in anticipation पूर्व में, पहिले ।
**beg** *बेग* *v i* to request for alms भीख मागना, घुटने टेकना ।
*v t* to ask for favour, to beseech. किसी कृपा के लिये प्रार्थना करना, कोई वस्तु मांगना ।
**begad** *बिगॅड* *interj* by god भगवान की सौगन्ध ।
**began** *बिगॅन* past tense of 'begin' शुरु हुआ
**beget** *बिगॅट* *v t* to produce, as an effect. पैदा करना, फल उत्पन्न करना ।
**begeter** *बगॅटर* *n* father, one who begets पैदा करने वाला, पिता ।
**Beghard** *बेगार्ड* *n* living like a monk पादरी के समान रहने वाला परन्तु शपथ न लेने वाला जिससे कि जब चाहे गृहस्थ मे लौट सके ।
**begin** *बिगिन* *v. t & v i.* to commence, to come into existence आरम्भ करना, आरम्भ होना ।
*to begin with* first of all सब से पहले, सर्व प्रथम ।
**beginner** *बिगिनर* *n* आरम्भ करने वाला, नवसिखिया ।
**beginning** *बिगिनिङ्ग* *n.* origin, commencement. आरम्भ, उद्घाटन, उद्भव, उद्गम ।
**begnaw** *बिनॉ* *v t* to bite काटना, खा जाना ।
**bego** *बिगो* *v. t* to surround; to beset घेरना ।
*woe-begone* surrounded by woe दुःख से घिरा हुआ ।
**begone** *बिगॉन* *interj* go away, hence ! चले जाओ, दूर हो ।
**begorra** *बिगोरा* *interj* by god ! begad ! भगवान की सौगन्ध !
**begot** *बिगोट* past tense of 'beget'
**begotten** *बिगोटन* past participle of 'beget'
**beguile** *बिगाइल* *v t* cheats, deceive, dupe, to while away (time), to deviate, divert, to amuse. धोखा देना, कपट करना, (समय) नष्ट करना, (मार्ग) भटकाना, प्रसन्न करना ।
**beguine** *बेगीन* *n* nuns without vows बिना संस्कार किये साध्वी का जीवन व्यतीत करने वाली पादरनी ।
**begun** *बिगन* *pt pp* of 'begin' शुरू कियाहुआ
**begunk** *बिगंक* *v t* befool, dupe. मूर्ख बनाना, धोखा देना ।
**behalf** *बिहाफ़* *n* sake, account; benefit; part; favour ओर, लाभ; भाग, कृपा ।
*on behalf of* की ओर से, के लाभार्थ; लिये; वास्ते, हेतु, निमित्त ।
**behappen** *बिहॅपन* *v t* to happen. होना ।
**behave** *बिहेव* *v. t* to treat, to conduct. व्यवहार करना, वर्ताव करना ।
*v i* to act, to have good manners. शिष्टता दिखाना, ठीक प्रकार से कार्य करना ।
**behaviour** *बिहेवियर* *n* conduct; actions; manners, treatment व्यवहार; वर्ताव; आचार । *upon one's best behaviour* आचार पर ध्यान देना आवश्यक होना ।
**behead** *बिहेड* *v t* to cut the head सिर काटना ।
**beheld** *बिहेल्ड* past tense of 'behold'.
**behest** *बिहेस्ट* *n* order, promise. आदेश; आज्ञा, वचन ।
**behight** *बिहाइट* *v t* to take oath; to give promise वचन देना, शपथ लेना; प्रतिज्ञा करना ।
**behind** *बिहाइंड* *prep* opposite of before; backward, after, inferior, hind portion पीछे, पिछड़ा हुआ, बाद में; नीचे, पिछला भाग ।
*to go behind one's word* अपनी बात से फिर जाना; मुकर जाना ।
*to put behind* विचार न करना ।
**behind door** *बिहाइंड डोर* *n* चोर दरवाजा; पीछे का द्वार, चोरी छिपे, गुप्त रूप से ।
**behold** *बिहोल्ड* *v t* to see, to view. देखना; विचार करना ।
*interj.* look ! see ! देखो ! ओहो !
**beholden** *बिहोल्डन* *adj* obliged अनुगृहीत; कृतार्थ, अहसान से दबा हुआ, कृतज्ञ ।
**beholder** *बिहोल्डर* *n* one who sees देखने वाला, दर्शक ।
**behoof** *बिहूफ़* *n* advantage; convenience, profit लाभ, सुविधा ।
**behove** *बिहूव* *v t* to befit, to become; to be proper, to be necessary उचित होना, अच्छा लगना, आवश्यक होना, योग्य होना ।
**bein** *बीन* *adj* good, very well; easy. अच्छा, समृद्ध, आरामदेह ।
**being** *बीइंग* *n* existence, any thing existing or living, nature, substance अस्तित्व, जीवित प्राणी, प्रकृति, पदार्थ ।

*supreme being* परमेश्वर, भगवान।
**bejade** *बिजेड* v. t. to tire out थका देना।
**bejant** see bajan' हट्टाकट्टा।
**bekiss** *बिकिस* v. t to shower kisses upon चुम्बनों से लाद देना, बहुत प्यार करना।
**bel** वेल n. a measure of noises; currents etc. बिजली के करएट तथा शब्द आदि का एक माप।
**belamoure** *बेलामॉवर* n. a kind of flower, a beloved. प्रेमिका, जिससे प्रेम हो, एक फूल।
**belamy** *बिलॅमी* n a fast friend पक्का मित्र।
**belch** *बेल्च* v i & v t to emit wind from stomach through throat, bursting डकार लेना, गले से हवा निकालना, गरजना।
n. emitting wind, eructation. विस्फोट. डकार।
**belcher** *बेलचर* n a kind of neckerchief एक प्रकार का नीला गुलबन्द।
**beldam, beldame** *बेलडम* n old woman, an angry woman बुढ़िया, बुड्ढी औरत, तेज स्वभाव की स्त्री।
**beleaguer** *बिलीगर* v t. to besiege, to surround. घेरा डालना, सारे मार्ग रोकना।
**belee** *बिली* n a place on river side नदी तट पर स्थान; घाट।
**belfry** *बेलफ्राइ* n. bell tower घंटियो का मीनार।
**belgard** *बेलगार्ड* n a fair look, kind look. अच्छा रूप, कृपालु रूप।
**Belial** *बिलियल* n a devil राक्षस, दैत्य, बदमाश; दुष्ट।
**belie** *बिलाइ* v t to falsify, to give false picture of झूठ सिद्ध करना, असत्य बनाना, झूठा वर्णन देना या चित्रण करना।
**belief** *बिलीफ* n assurance, surity, trust; faith, opinion विश्वास, धर्म, निश्चय; श्रद्धा, मत, विचार।
**believable** *बिलीविबल* adj विश्वास योग्य, विश्वसनीय, विश्वास।
**believe** v t. to trust, to take as true विश्वास करना, सच मानना।
**believer** *बिलीवर* n one who believes or has faith विश्वास रखने वाला, किसी धर्म का अनुयायी; श्रद्धालु।
**belike** *बिलाइक* adv perhaps शायद, सम्भवतः; कदाचित।
**belittle** *बिलिटिल* v t to make small, to make look insignificant, to depreciate. छोटा करना; महत्वपूर्ण या तुच्छ बताना, " , निन्दा करना।
**belive** *बिलाइव* adv speedily, urgently. शीघ्रता से; अविलम्ब।
**bell** बेल ringing cup like device with a tongue, any thing bell shaped, bubble of water घंटी, घण्टा, घड़ियाल, घण्टी के आकार की वस्तु, जल का बुलबुला।
v i to ring, to cry loud बजाना, जोर से गरजना।
v t to tie the bell घण्टी बांधना।
*to bell the cat* बिल्ली के घण्टी बांधना; कठिन कार्य में आगे होना।
*bear the bell, carry off bell* सर्व प्रथम स्थान प्राप्त करना।
**belladona** *बेलाडोना* n a deadly drug containing atropine and narcotine. एक विषैली औषधि जिसमें नरकोटी तथा एट्रोपीन होती है, मकोय।
**bella, horrida bella** *बेला हॉरीडा बेला* n. wars, horrid wars युद्ध, भयानक युद्ध।
**bellaque matribus detestata** *बेलॅक मेट्रीबस डीटेस्टॅटा* wars are abhorred by mothers माताओं को युद्ध से घृणा होती है।
**bellarmine** *बेलारमीन* n. a grey beard. सफेद दाढ़ी।
**bell buoy** *बेल बॉय* n a buoy with a bell. घंटी वाला पीपा जो जहाज से बंधा रहता है और जल पर तैरता है तथा लहरों में घंटी बजती है।
**bell cote** *बेल कोट* n घंटियों वाला एक गहना।
**belle** *बेल* n beautiful lady most handsome lady of any place सुन्दरी, किसी स्थान की सबसे आकर्षक महिला।
**belle amie** *बेल ॲमी* lady friend, mistress महिला मित्र; सहेली, प्रेमिका।
**belle assemblee** gathering of fashionable persons बांके छैलों का सम्मेलन।
**bell mere** mother in law सास।
**belle passion** *बेल पॅशन* n tender passion कोमल भाव।
**belle vue** *बेल व्यू* n good prospect अच्छी सम्भावना या आशा।
**bellicose** *बेलीकोस* adj of fighting nature, war like लड़ाका, लड़ने को उद्यत, योद्धा।
**bellied** *बेलीड* adj with a big belly मोटे पेट वाला, मटके जैसे पेट वाला।
**bellmetal** *बेलमेटल* n. alloy of tin and copper घण्टी बनाने की धातु, तांबे तथा टीन का मिश्रण, भरत।
**Bellona** *बेलोना* n. Roman Goddess of war, a vigorous woman रोम की युद्ध-देवी, चण्डी शक्ति, दुर्गा के समान, चण्डी के समान स्त्री।

**bellow** बेलो *v. t.* to roar violently. गरजना, बैल के समान शब्द करना।
*v. t.* to shout on. किसी पर गरजना।
*n.* a bull roar. गरज, बैल की आवाज।

**bellows** बेलोज *n.* device for fanning fire by blowing; lungs, any thing which fans hatred. भाथी; आग सुलगाने का यन्त्र, फेफड़ा; घृणा की अग्नि सुलगाने वाली बात।

**bellum interneci** war of extermination. ऐसा युद्ध जो' सर्वनाश करदे और जिनमें कोई न बचे।

**bellum lethale** deadly war. भयानक युद्ध।

**belly** बेली *n* stomach, front part, middle bulging part of pot, womb पेट; गर्भाशय, बर्तन का बीच का उभरा हुआ भाग, आगे का भाग।
*adj* relating to belly. पेट सम्बन्धी।
*v i.* to swell फूलना, बाहर निकला।

**belly ache** बेली एक *n.* पेट का दर्द।

**belomancy** बेलो मॅन्सी *n.* divination with the help of arrows तारो की सहायता से जादू मन्तर करना तथा भविष्य बताना।

**belong** बिलॉङ्ग *v. i* to be connected with, to be property of or member of or citizen of etc. किसी से सम्बन्धित होना, किसी का होना, (देश का नागरिक होना, सब का सदस्य होना)।

**belongings** बिलॉङ्गिंग्स *n* everything that belong to a person or thing किसी का सब सामान या सम्बन्धी आदि, सम्बन्धित वस्तुए।

**belove** बिलिव *v. t.* to love प्रेम करना।

**beloved** बिलव्ड *n.* dearly loved प्रियतम, इष्ट; प्रेमिका, प्यारा, प्यारी।

**below** बिलो *prep.* underneath, lower in rank in quality, on this earth as opposed to those in heaven; in the bell नीचे पद या स्थिति मे निम्नतर, स्वर्ग के मम्बन्ध में, पृथ्वी पर या नर्क मे।

**bel sanque** बेलसेङ्क *n* gentle blood कोमल रक्त, कोमल व्यक्ति।

**belt** *n* zone, a flixable band used in machines, प्रदेश, क्षेत्र, मशीन का पट्टा; पेटी।
*v. t.* to surround or beat with, to cover belt while giving title पेटी बांधना या पट्टे से मारना, उपाधि के रूप मे पेटी बांधना।

**belting** बेल्टिङ्ग *n* पेटी मशीन का पट्टा।

**belvedere** बेलवीडीर *n* high turret on house; a house on high place मकान के ऊपर ऊंचा चौबारा, ऊचे स्थान पर मकान।

**belyine** बिलीइन from belie. पेट वाला।

**bema** बीमा *n* platform for delivering speeches भाषण देने का मच।

**bembex** बम बेक्स *n* noisy sand wasp. जोर मे भरभने वाली एक रेगिस्तानी भिड; ततैया।

**bemean** बिमीन *v t.* to make mean. कमीना बनाना, नीचा करना।

**bemire** *v t* to spoil with mud. गंदा करना, कीचड पोतना।

**bemoan** बिमोन *v t.* to mourn. शोक मनाना; विलाप करना।
*v i* to be grieved शोकातुर होना।

**ben** बेन *n* (1) peak of mountain or hill. (2) good portion of house (3) a seed of a tree (१) पर्वत का शिखर, पहाड़ की चोटी, (२) घर का बढ़िया भाग; भीतरी कमरा, (३) एक पेड़ का बीज।
*prep & adv.* towards better portion of house घर के श्रेष्ठ भाग की ओर।
*a but and a ben* दो कमरे का मकान, एक रसोई आदि दूसरा बढिया कमरा।
*but and ben* . बाहर और अन्दर।
*far ben* पक्की मित्रता।
*live but and ben* बिलकुल पड़ौस मे रहना।

**bename** बिनेम *v t* to give name नाम देना, उल्लेख करना।

**bench** बेच *n* a wooden seat, table for working, seat or position of judges of high or supreme court, high office or post लकडी का आसन, चौकी, काम करने की मेज; उच्चतम या उच्च न्यायालय के न्यायाधीशों का आसन तथा पद तथा मडली; शासकीय पद।
*v. t* to provide with benches बेचें लगाना।

**bench hole** बेंच हाल *n* latrine पाखाना, शौचालय।

**bend** बेण्ड *v t & v. i* to give a curved shape, to slant, to turn down ward; to bow, to subdue मुडना, टेढा होना; नीचे झुकना; नम्र होना, दबा देना, झुका देना; मोड देना।
*n* knot, inclination, curve गाठ; झुकाव मोड़।

**bender** बण्डर *n* झुकने वाला (व्यक्ति), मुडने वाली (वस्तु) छ पैन्स।

**bene** बीन *n* a prayer प्रार्थना।

**beneaped** बिनीप्ड *adj* left aground by ebb of tide भाटा द्वारा भूमि पर छोडा हुआ।

**beneath** *विनीथ adv. & prep* below, behind, at a lower level; not befitting. नीचे; पीछे, निम्नस्तर का; अनुचित; अनुरूप नहीं।

**benedick** *बेनिडिक* *n* newly married man नव विवाहित, विशेषत देर में विवाह करने वाला।

**benedict** *बेनिडिक्ट adj.* blessed, happy आशीर्वाद प्राप्त; सुखी।

**benefact** *बेनिफॅक्ट v t* to give benefit. लाभ पहुचाना।

**benefaction** *बेनिफॅक्शन n* good work done for any one; benefit given to any one, grant or endowment किसी के लिये किया गया सुकार्य या किसी को दिया गया लाभ, दान-दक्षिणा, अनुदान, उपकार; धर्मस्व।

**beneficence** *बिनेफिसन्स n* doing good actions, kindness, beneficial acts. अच्छे कार्य करना; परोपकार; कृपा, अनुग्रह, परहित।

**beneficient** *बेनेफिशिएट n* giving benefit. परोपकारी; दानी, कृपालु।

**beneficial** *बेनेफिशल adj* advantagious; useful; something which benefits. लाभदायक, कल्याणकारी, हितसाधक।

**benefit** *बेनिफिट n.* advantage, gain, favour, kindness, right under insurance, privilege लाभ, उपकार; अनुग्रह, बीमापत्र के अधीन अधिकार, विशेषाधिकार।
*v. i.* to get advantage. लाभ प्राप्त करना।
*v.-t.* to give advantage लाभ पहुंचाना; कृपा करना।

**benefit of doubt** *बेनेफिट ऑफ डाउट n.* दोष सिद्ध में सन्देह होने पर अभियुक्त के पक्ष में निर्णय; सन्देह का लाभ।

**benevolence** *बेनेवोलेन्स n* charity, kind act, generosity, gift to help poor. दान; परोपकार; शुभ कर्म, कृपा; निर्धनों की सहायता।

**benevolent** *बेनेवोलेण्ट adj.* charitable; generous, kind; one who helps poor people. दानी, कृपालु; धर्मात्मा; दीनबन्धु।

**benight** *बिनाइट v. t.* to cover with darkness or gloom अंधेरे में ढक देना, शोकातुर करना।

**benign** *बिनाइन adj* kind, favourable; gentle कृपा पूर्ण; सहायक, सुखद, कोमल, लाभप्रद।

**benitier** *बनीटियेर n.* holy water spring पवित्र जल का स्रोत।

**benj** *बेञ n* Bhang 'भांग' का अँग्रेजी अपभ्रंश।

**benjamin** *बेञमिन n* (1) youngest son, dearest son. (2) an old-fashioned chester (3) a kind of fig tree and its gum (१) कनिष्ट पुत्र; सबसे छोटा और लाडला पुत्र, (२) पुराने फैशन का ओवरकोट, (३) एक प्रकार का अजीर का पेड और उसका गोंद।

**bent** *बेण्ट v pt pp* of 'bend'. झुका हुआ। *adj.* curved, determined; obedient, मुड़ा हुआ, झुका हुआ, दृढ़प्रतिज्ञ; आज्ञाकारी।
*n* grass; grass place; hill. घास; घास वाला स्थान, पहाडी।
*take to the bent* भागना।

**benumb** *बिनम्ब v. t.* to make numb or senseless, to perplex. सुन्न करना; बुद्धि-हीन करना, आश्चर्यचकित करना।

**benzine** *बेनजीन n* a mineral oil used as motor fuel and used for removing stains मोटर चलाने में और धब्बे मिटाने में काम आने वाला एक तेल।

**bequeath** *बिक्वीथ v t.* to leave after death; to give in trust; to give by will. मरने के बाद किसी के लिये सम्पत्ति छोड़ना; किसी को न्यास रूप में देना, इच्छापत्र द्वारा देना; वसीयत द्वारा देना।

**bequest** *बिक्वेस्ट n.* something bequeathed; left by legacy. मरते समय छोड़ी हुई सम्पत्ति; इच्छापत्र या वसीयतनामे द्वारा छोड़ी हुई सम्पत्ति; रिक्थदान।

**berate** *बिरेट v. t* to chide very much. बहुत धमकाना, डाट डपट करना।

**beray** *बिरे v t.* to soil. गन्दा करना।

**berceau** *बेरसू n.* a cradle; a covered walk पालना; ढकी हुई जगह।

**berceuse** *बेरसज n* cradle song. लोरी; बच्चे को सुलाने का गीत।

**bere** *बेअर n.* barley, bear; pillow case. जौ, bear शब्द को देखिये; तकिये का गिलाफ।

**bereave** *बिरीव v. t* to deprive of any thing or any relative. कोई वस्तु छीनना; किसी सम्बन्धी से वंचित करना; अन्याय करना।

**bereaved** *बिरीव्ड adj* one whose relative has died. जिसका कोई मर गया हो।

**bereavement** *बिरीवमेण्ट n* loss of some-dear one किसी प्यारे सम्बन्धी या मित्र की मृत्यु; वियोग।

**bereft** *बिरेफ्ट adj* bereaved. वियोग-ग्रस्त।

**berg** *बर्ग n.* a hill पर्वत, पहाड़ी।

**beriberi** *बेरीबेरी n* weakness due to lack of vitamin B कमजोरी का एक रोग 'बेरी-बेरी' (लङ्का का शब्द) जो विटेमिन 'बी' की कमी से होता है; जलंधर की किस्म का एक रोग।

**berlin** *बर्लिन n* a four wheeled cart. बग्घी; फिटन।

**Berlin blue** बर्लिन ब्लू *n* German blue. एक प्रकार का नीला रङ्ग जो जर्मनी मे बनता है ।

**berm** बर्म *n* projected rock, a protecting shelf. झुकी हुई चट्टान ।

**berob** बिराब *v. t.* to rob लूटना ।

**berry** बेरी *n.* any small round fruit containing. कोई छोटा रसीला गोल फल, बेर जैसा फल ।

**berth** बर्थ *n* sleeping place in aircraft, ship or train, any allotted place; a comfortable place विमान, जलयान या रेलगाडी में सोने का स्थान नियत स्थान, आराम स्थान ।
*v t* to provide a berth स्थान की व्यवस्था करना ।

**berthe** बर्थ *n* woman's falling collar. स्त्रियों के लम्बे कालर ।

**beryl** बेरिल *n* pale-green precious stone. हरितमणि, फिरोजा ।
*adj* pale greenish हल्के हरे रग का ।

**besee** बिसी *v t* to furnish, to provide, to adorn, to entertain, to look to व्यवस्था करना; देना, सजाना, दावत देना । स्वागत करना आशा लगाना ।

**beseech** बिसीच *v t* to pray, request, solicit, ask for प्रार्थना करना, निवेदन करना, मागना ।

**beseecher** बिसीचर (also *beseeching*) *n* suppliant प्राथी ।

**beseechingly** बिसीचिङ्गली *adv* in soliciting manner नम्र रूप मे, प्रार्थना के रूप मे ।

**beseem** बिसीम *v t* to become, to suit, to be fitting. योग्य होना, उपयुक्त होना, शोभा देना, अच्छा लगना ।

**beseeming** बिसीमिङ्ग *adj* befitting, becoming योग्य, शोभनीय, उपयुक्त ।

**beseen** बिसीन *adj.* of good shape, furnish सुन्दर, सुसज्जित, सुव्यवस्थित ।

**beset** बिसेट *v t* to encircle to confound, to hem in, to set upon. घेर लेना, घबरा देना, मगजी लगाना, आक्रमण करना ।

**besetment** बिसेटमेण्ट *n* failing, being beset by sin or immorality पतन; पथ भ्रष्टता, पाप से घिर जाने की अवस्था, शत्रु द्वारा घिर जाना ।

**besetter** बिसेटर *n* one who besets घेरने वाला, आक्रमणकारी ।

**besetting** बिसेटिङ्ग *n* act of besieging घेरने की क्रिया ।

**beside** बिसाइड *prep* near by the side of, apart from, over and above; out of. समीप; परे, बाहर, अतिरिक्त, पृथक ।
*adv* near by, by the side, apart दूर; पास मे, एक ओर ।

**beside oneself** out of one's wits अपने आपे से बाहर ।

**besides** बिसाइड्स *adv* & *prep* in addition to otherwise, else (इसके) अतिरिक्त; अलावा, अन्यथा, और भी ।

**besiege** बिसीज *v t* to surround, to attack. घेरा डालना, घेर लेना, आक्रमण करना ।

**besmear** बिस्मिअर *v t.* to smear over. पोतना, लेप करना ।

**besoin** बिसोंई *n* need, desire, want. कमी, अभाव, आवश्यकता, इच्छा, अभिलाषा ।

**beso las manos** I kiss your hands मैं तुम्हारे हाथों को चूमता हू ।

**besom; bezom** बीजम, बेजम *n* a kind of broom, sweepstick, a reproaching abuse for a women झाडू, बुहारी, स्त्री को डाट डपट के समय पुकारने का विशेषण ।
*jump the besom*. एक प्रकार का अग्रेजी विवाह करना जिसमे वर वधू दोनों एक झाडू के ऊपर से कूदते हैं, ऐसा विवाह अब भी प्रचलित है परन्तु अच्छा नहीं समझा जाता ।

**Bessemer** बसमर *adj* a special type of steel एक विशेष प्रकार का इस्पात ।

**Bessemer iron** बेसमर आइरन *n* एक विशेष प्रकार का लोहा या इस्पात ।

**best** बेस्ट *adj* & *adv* most excellent; first सर्वोत्तम, सबसे अच्छा, प्रथम, सर्वोत्कृष्ट ।
*n* highest endeavour part, share; success भरसक प्रयत्न, भाग, अश, सफलता ।
*at best* to the greatest extent पराकाष्ठा तक; सर्वोत्तम प्रकार से या रूप में ।
*be at one's best* सर्वोत्तम अवस्था मे होना ।

**best boy** जिसे लडकिया सबसे अधिक चाहें वह लड़का ।

**best girl** जिसे लडके सबसे अधिक चाहे वह लडकी ।

**best maid** brides maid दुलहन के साथ रहने वाली सेविका ।

**best man** bridegroom s man दूल्हे के साथ रहने वाला सेवक या साथी ।

**best seller** सबसे अधिक बिकने वाली पुस्तक; उस पुस्तक का लेखक ।

**bestead** बिस्टेड *adj* situated; surrounded, beset with foes. स्थित, घिरा हुआ, शत्रुओं के बीच मे । *v. t.* to profit लाभ उठाना ।
*v t.* to help. to be of use. सहायता

करना; उपयोगी सिद्ध होना।

**bested** past participle of 'bestead' *adj* उपयोगी; लाभ वाला, सहायता प्राप्त किया हुआ, शत्रुओं से घिरा हुआ, स्थिति।

**bestial** *बेस्ट्यॅल adj* brutal, barbarous, like a beast, very several. नृशस, अशिष्ट, जगली, क्रूर, असभ्य, गवार, पशुवत, अत्यन्त कामी; भोगी।

**bestow** *बिस्टो v t.* to confer, to place, deposit, to stow over, to give accommodation प्रदान करना, तह या परत लगाकर रखना जमा करना, निवास की व्यवस्था करना।

**bestowal** *बिस्टोअल n* act of bestowing, disposal प्रदान करने का कार्य, दान, उत्सर्जन।

**bestower** *बिस्टोअर n* one who bestows दाता, प्रदान करने वाला।

**bestud** *बिस्टड v t* to put studs up, to decorate with studs नग जड़ना, नगीना लगाना।

**bet** *बेट n* stake, wager जूआ, पण, दाव, बाजी; द्यूत।

*v t.* stake दाव (पर) लगाना, जूआ खेलना, बाजी (पर) लगाना।

*an even bet*, equal chance. सफलता असफलता की समान सभावना पलडा बराबर होना।

**beta** *बीटा n* second letter of Greek alphabet यूनानी वर्णमाला का दूसरा अक्षर '*B*' (पहला अॅल्फा होता है)।

**bete** *बेट n & adj* brute, stupid person क्रूर, मूर्ख व्यक्ति।

*bete noire बेट न्वार n* (one's) abomination. घृणा, द्वेष।

**beteem (e)** *बिटीम v t* to bring forth to grant, to allow मजूरी देना, अनुमति देना।

**betel** *बीटल n* पान का पत्ता (मलयालम भाषा मे वेहिला), ताम्बूल।

**betel nut** *बीटल नट n* areca nut सुपारी, छालिया, पूगीफल।

**betel pepper** *बीटल पेपर n* पान का पेड।

**bethankit** *बिथेंक्टि interj* thanks God. भगवान को धन्यवाद।

**bethel** *बेथल n* a Christian sect, a Church ship ईसाइयों का एक सम्प्रदाय, एक जहाज जिस पर पूजा की व्यवस्था होती है।

**bethesda** *बेथेस्डा n* heating pool of Jerusalem जेरूसलेम का कुण्ड जिसमे स्नान करने से, ईसाइयों के विश्वास के अनुसार रोग नष्ट हो जाते हैं।

**bethink** *बिथिंक v t & v. i* to recollect to think over, to ponder स्मरण करना; विचार करना, सोचना।

**bethought** past tense and past participle of 'bethink' स्मरण किया, सोचा, विचार किया।

**betise** *बेटीज n.* a foolish talk, untimed action, stupidity मूर्खता, असामयिक बात या कार्य।

**betoken** *बिटोकन v t* to suggest, forstall, to show by sign, to symbolise. सुझाव देना, प्रस्ताव करना दरसाना, सूचना देना, प्रतीक होना, मूर्तरूप होना।

**beton** *बाटन n* concrete कंक्रीट, चूने तथा रोडियो का मिश्रण।

**betook** *बिटुक* past tense of 'betake'

**betoss** *बिटॉस v t* to agitate उत्तेजित करना (शेक्सपीयर काल मे)।

**betray** *बिट्रे v. t* to let down, to prove treacherous to, disclose, act basely to seduce धोखा देना. विश्वासघात करना; भेद बताना, पोल खोलना, कमीनी हरकते करना; भगा ले जाना।

**betrayal** *बिट्रेयल n* act of betraying. विश्वासघात।

**betrayer** *बिट्रेयर n* one who betrays. one to seduces a girl विश्वासघाती, लडकी को भगा कर ले जाने वाला।

**betroth** *बिट्रोथ/ बिट्रोद v t* to make as marriage contract सगाई करना, विवाह के लिये वचन देना।

**betrothal** *बिट्रोथल बिट्रोदल n* engagement for marrying सगनी; सगाई।

**bethrothed** *बिट्रोथ्ड n & adj* engaged जिसकी सगाई हो चुकी हो।

**better** *बेटर n* one who bets, superior बडा जुआरी।

*adj* more excellent अधिक; उत्तम, श्रेष्ठतर

*adv* with more profit अधिक लाभ से।

*v t* to improve, to make better सुधारना, अधिक उत्तम बनाना।

*v i* to become better सुधरना, अच्छा बनाना।

*bad better* be better than one's word कहे से भी अधिक कर देना।

*no better than* अधिक अच्छा नहीं है, ऐसा ही है।

*to be better off* अधिक सम्पन्न होना।

*to better oneself* अपनी स्थिति सुधार लेना

*to get the better of* विजय प्राप्त कर लेना हावी हो जाना।

**bettered** बेटर्ड *adv* improved सुधाराहुआ।
**better-half** बेटर हाफ *n* wife, soul पत्नी, अर्धाङ्गिनी, आत्मा।
**bettering** बेटरिंग *n* improvement सुधार।
**betterment** बेटरमेंट *n* welfare कल्याण, सुख-सुविधा।
**bettermost** बेटर मोस्ट *adj* best सर्वोत्तम।
**betterness** *n* अच्छा, भलाई; कल्याण।
**better off** बेटर ऑफ happier, richer सुखी, आनन्द मे, सौभाग्यशाली, अधिक अच्छी स्थिति मे, अधिक धनी।
**betting** बेटिंग *n* act of wagering जूआ खेलना, दाव पर लगाना।
**betty** बेटी *n* a man who takes interest in housewife's duties घर के रसोई के कार्य मे रुचि रखने वाला पुरुष।
**between** बिट्वीन *prep & adv* in, across, along, reciprocally, on the part of मध्य मे, बीच मे, परस्पर।
*far between* बहुत दूर।
*to go between* . to act as mediator मध्यस्थ बनना, पच बन कर निर्णय करना।
*to stand between* to arbitrate मध्यस्थ बनना, झगडा मिटाने के लिये पच बनना।
*between decks* space between decks जहाज के डैकों के बीच का मार्ग।
*between devil and deep sea* एक ओर कुआ एक ओर खाई, बचने की कोई आशा न रहते हुए दुविधा मे।
**betweenity** बिट्वीनिटी *n* state of being between बीच मे होने की स्थिति।
**between maid** बिट्वीन मेड *n* a junior maid निम्न कोटि का नौकर, रसोइया आदि।
**betweenness** बिट्वीननेस *n* state of the being between बीच मे होने की स्थिति।
**between ourselves** बिट्वीन ऑवर सॅल्व्स in confidence आपस की बात, गुप्त बात।
**between time** बिट्वीन टाइम *adv* at intervals बीच बीच में, रुक रुक कर।
**between you and me** in confidence आपस की बात, गुप्त बात।
**betwixt** बिट्विक्स्ट *prep & adv* between बीच मे।
**bevel** बेवेल *v t* to make slanting तिरछा बनाना, कोण बनाना।
*n* slant, instrument for making angles टेढापन, कोण बनाने का औजार।
**bever** बेवर *n* a heavy woolen cloth. भारी ऊनी कपडा।
**beverage** बेवरज *n* liquor, drink मदिरा, आनन्ददायक पेय, हाला।
**bevue** बावू *n* a mistake गलती, अशुद्धि, त्रुटि।
**bevy** बेवी *n* a group of ladies, a flock of roes, larks, and quails महिलाओं का समुदाय, हिरन, बटेर तथा लवा का झुण्ड।
**beware** बिवेअर *v i* to take precaution. सावधान रहना, सतर्क रहना, बचना।
*v t* to be on guard against (किसी से) बचकर रहना।
**bewhore** बिहोर *v t* to call or make prostitute रण्डी की गाली देना, रण्डी बनाना।
**bewilder** बिविल्डर *v t* to puzzle घबरा देना, चकरा देना।
**bewildered** बिविल्डर्ड *adj* perplexed, confused व्याकुल, व्यग्र, घबराया हुआ।
**bewildering** बिविल्डरिंग *adj* perplexing. व्याकुल करने वाला, घबराने वाला।
**bewitch** बिविच *v t* allure, enchant, fascinate please जादू करना, मोहिनी डालना, आकृष्ट करना, आनन्दित करना, वश में करना।
**bewitching** बिविचिंग *adj.* fascinating; charming, enchanting आकर्षणकारी, लुभानेवाला, मोहक।
**bewray** बिरे *v. t* to reveal बताना, बात खोलना।
**bey** बे *n* a Turkish Governor तुर्की का शासक।
**beyond** बियॉण्ड *n prep* at the farthest side, above, outside दूर, पर बाहर, ऊपर। *adv* at a distance, yonder दूरी पर उस पार।
**bez** बेज, **bez-antler** बेज ऍण्टलर **beztine** बेजटाइन *n* deer's horns or its second बारहसिंगे के शाखादार सींग, उनकी दूसरी शाखा
**bezant** बेजट बिजॉंट a gold coin, circle equal to gold coin सोने की मुहर, सोने की मुहर जैसा छोटा वृत्त।
**bezel** बेजेल *n* edge of chisel, upper collect of ring रुखानी की तिरछी धार अगूठी का नग जडने का भाग, घडी का शीशा लगाने का स्थान।
**bezique** बेजीक *n* a game of card ताश का एक खेल विशेष, हुकम की रानी और ईंट के गुलाम का जोडा।
**bezonian** बिजोन्यन *n* a beggar भिखारी।
**bezzle** बेजल *v t* to waste, to consume; खर्च करना, बरबाद करना।
*v i* to drink heavily, खूब मदिरा पीना।

**bi** बाइ Latin prefix used in the sense of "twice; dubly; twofold" etc. (1) as an Adjective it means having two, doubly; twice over i e divided into equal parts, coming twice in a month or year, connecting two (2) as a Noun it means double (3) as a Noun and adjective it gives the sense of having double the amount. लैटिन भाषा का उपसर्ग, इसका उपयोग अंग्रेजी भाषा में इन अर्थों में होता है—"दो बार, दोहरा, दो गुना (दुगना)" आदि। (१) विशेषण के रूप में इस उपसर्ग का अर्थ होता है–दुगने प्रकार से, जो सम भागों में विभक्त हुआ हो- वर्ष या मास में दो बार होने वाला. दो को जोड़ने या मिलाने वाला (२) सज्ञा के रूप में इस उपसर्ग का प्रयोग दुगने–इस अर्थ में होता है। (३) सज्ञा और विशेषण के रूप मे इसका प्रयोग दुगनी राशि या ढेर के अर्थ मे होता है।

**bi angular** बाइ ऍंग्युलर *adj* consisting of two angles दो कोण का।

**biannual** बाइअयुअल *adj* occurring once in two years or twice in a year द्वि-वार्षिक दो वर्ष में एक बार होने वाला, या छमाही एक वर्ष में दो बार होने वाला।

**bias** बायस *n* (1) in the game of bowling greater weight kept on one side of the bowl so that the bowl turns more to one side (2) a one-sided of mind. influences that prejudices the mind to a particular side, obliquity (१) एक प्रकार का खेल जो लकड़ी की भारी गेंद के एक ओर अधिक भार रखकर खेला जाता है जिससे गेंद एक ओर को अधिक झुक जाती है। (२) चित्त की प्रवृत्ति जिसके कारण मन का झुकाव एक ओर को अधिक हो जाता है, कुछ प्रभावों के कारण एक ओर झुका मन, वक्रगति। *adv* slantwise. टेढ़े प्रकार से। *adj.* biased; partial, unfair एक ओर को झुका हुआ. पक्षपाती।

*v t* to prejudice to cause to turn to one side प्रोत्साहन देना, ऐसे कारण उत्पन्न करना जिससे मन का झुकाव एक ओर हो।

**biasing** बायसिंग *n* inclination to one side. एक ओर को झुकाव।

**biaxial** बायएक्सियल *adj* with two (optic) axes. दो धुरे का।

**bib** बिब *n* (1) a kind of cloth put under the chin of a baby or adult (2) a kind of fish of the cod genus (१) एक प्रकार की कपड़े की गद्दी (रालदानी) जो बच्चों के गले में बाँधी जाती है, प्रौढ़ भी इसका प्रयोग करते हैं। (२) कॉड वर्ग की एक प्रकार की मछली। *v t & v i* to drink constantly or tipple. घूंट घूंट करके मदिरा पीना।

**bibastic** बाइबॅस्टिक *adj* having two bases (as certain chemicals do) ऐसे रासायनिक पदार्थ जिनमें दो प्रकार के अनाम्ल तत्व हों।

**bibation** बाइबेशन *n* strong drink (liquor) tippling तीव्र आसव, तेज शराब, सुरा।

**bibber** बिबर *n.* a tippler मद्यपान करने वाला; शराबी।

**bibble-babble** बिबल-बॅबल *n* shakespearean usage–this expression is a reduplication of the word babble and means an idle talk शेक्सपीयर का प्रयोग इस वाक्य शैली में अंग्रेजी के बॅबल शब्द पर अधिक जोर दिया गया है जिससे इसका अर्थ अर्थ हीन या फिजूल बात होता है।

**bib-cock** बिबकॉक *n* नल की टोंटी जिसको खोलने से पानी आता है तथा बन्द करने से रुक जाता है।

**Bible** बाइबल *n* the Scriptures consisting of the Old and New Testaments. बाइबल; इंजील, ईसाइयों की धर्म-पुस्तक।

**bibli** बिबली book पुस्तक।

**bibliographer** बिबलियॉग्राफर *n* one well versed in bibliography पुस्तकों का विवरण लिखने वाला जैसे उनका बाह्य रूप, लेख, विषय, संस्करण और इतिहास आदि, पुस्तकों की विवरणात्मक सूची।

**bibliography** बिबलियॉग्रेफी *n* a study of books in regard to thier outward forms. पुस्तकों (ग्रन्थों) का बाह्य रूप से अध्ययन. वर्णन और ज्ञान प्राप्त करने की विद्या।

**bicameral** बाइकॅमीरल *adj* having two chambers (in a legislative Assembly). दोघरा (जिस संसद के दो सदन हों)।

**bicarbonate** बाइकार्बोनेट *n* carbonic acid having twice the amount of acid salt कार्बन क्षार जिसमें क्षार-लवण की दुगनी मात्रा हो।

**bice** बाइस *n* a green paint हरा रोगन।

**bicentenary** बाइसेंटेनरी *adj* occurring after two hundred years. दो सौ वर्ष (दो शताब्दी) पश्चात होने वाला।

**bicentennial** बाइसेंटीनियल *adj* of two hundred years दो सौ वर्ष का।

*n* a two hundredth anniversary द्वितीय शताब्दी उत्सव।

**biceps** बाइसेप्स *n* a two headed muscle.

दो सिर वाला पुदए या दो सिर की मास पेशी।

**bicker** *बीकर* *v i* to quiver, to murmur as running water हिलना डुलना, जल की भांति कलकलनाद (ध्वनि) करना।

*n* a fight, a quarrel लडाई झगडा (जैसा विद्यार्थियो मे आपस मे होता है)।

*n* a bowl for liquor. मदिरा रखने के लिए बडा घडा।

**bicycle** *बाइसिकल* *n* a vehicle with two wheels साइकिल।

*v. i.* to ride a cycle साइकिल पर चढना।

**bicyclist** *बाइसिकलिस्ट* *n.* साइकिलबाज, साइकिल चलाने में निपुण।

**bid** *बिड* *v t* to command, to propose, to offer, to proclaim, to invite आज्ञा देना, प्रस्ताव करना, प्रस्तुत करना, घोषणा करना, आमन्त्रित करना।

*v. i.* to make an offer प्रस्तावना (समक्ष) रखना, नीलाम में बोली लगाना।

*to bid good-bye* बिदा के समय की नमस्ते करना।

*to bid welcome* स्वागत करना, आदर सम्मान करना।

*to bid fair* (किसी कार्य की पूर्ण होने की) सम्भावना दृष्टिगोचर होना।

**bidder** *बिडर* *n.* one who bids जो बोली लगाता हो अथवा दॉव या बाजी लगाता हो।

**biddy** *बिडी* *n.* खोता, मूर्ख, शेक्सपीयर ने इस शब्द का प्रयोग अपने एक विदूषक पात्र मॅल्वोलिया के लिये किया था।

**bide** *बाइड* *v. i.* to endure; to dwell, to wait; to remain. सहना, रहना, प्रतीक्षा करना, ठहरना।

**bield** *बील्ड* *n* (Scot and Wordsworth used it in this sense) a sheltered. place शरण लेने का स्थान, पनाह लेने की जगह।

**biennial** *बाइनियल* *adj* appearing or recurring once in two years दो वर्ष मे एक बार होने वाला।

**bier** *बायर* *n* a wooden frame or carriage to carry the dead to the grave. अर्थी या मुर्दा ढोने की गाडी जिस पर रखकर शव को कब्रिस्तान तक ले जाया जाता है।

**big** *बिग* *adj* (comparative 'bigger' and superlative 'biggest') grown up, large, pregnant, great, full, important, magnanimous; pompous. प्रौढ़, फूला हुआ, उमाएदार; बडा, पूर्ण, आवश्यक, अभिमानी, उदारशील, आडम्बरी। *v t* to pile up संचय करना, जोड़ना, तैयार करना।

**bigamy** *बाइगमी* *n* having two spouses (wives or husbands) at once एक साथ दो पति या पत्नी रखने की रीति, अपराध या तथ्य।

**bigeminal** *बाइजॅमीनल* *adj.* arranged in two pairs दो दो जोड़े के क्रम मे बटा हुआ।

**bigener** *बिजनर* *n.* a small cap or hood worn by children बच्चों की टोपी या टोपा।

**bigevital** *बाइजेवीटल* *adj* related to two tribes दो जातियों से सम्बन्धित।

**bight** *बाइट* *n.* a curve, bend or coil, a wide bay, coast etc. मोड़, घुमाव या गुलझट, (नदी) का तट; खाड़ी उपसागर इत्यादि।

**bigness** *बिगनॅस* *n.* bulk, size. विस्तार, आकार

**bigot** *बिगॉट* *n* a blind and obstinate. follower or adherent of one's faith. धार्मिक मामलों में कट्टर, हठधर्मी, तास्सुबी; अपने धर्म में पूर्ण निष्ठा तथा विश्वास रखने वाला।

**bigoted** *बिगॉटेड* *adj* कट्टरवा, हठधर्म।

**bigotry** *बिगॉट्री* *n* narrow mindedness and zeal in religious matters धार्मिक कार्यों में आग्रह या सकुचित विचार।

**bijou** *बाइजू* *n* (1) a small ornament or a piece of jewellery, a trinket (2) a little casket (१) छोटा अलङ्कार (जेवर) आभूषण, (२) डिबिया।

**bike** *बाइक* *n* (1) a short term used for bicycle. (2) a nest of bees or wasps (१) बाइसिकल शब्द का छोटा रूप, (२) ततैया (भिड़) या मधु मक्खी का छत्ता।

**bilboes** *बिलबोज* *n pl* iron bars for binding the prisoner's feet. बन्दियों के पैरों मे बाधने की लोहे की छड़ (सलाख)।

**bile** *बाइल* *n.* a bitter, yellow coloured fluid secreted by the liver, figuratively it stands for ill-humour पित्त, चिड़चिड़ा (मनुष्य)।

**bile-duct** *बाइल-डक्ट* *n.* a tube (duct) that conveys the yellow fluid to the small intestine एक नाली जो पित्त को छोटी अंतड़ियों मे पहुचाती है।

**bilge** *बिल्ज* *n.* the bulging, broadest part of a ship's bottom or such dust collects there. जलपोत (जहाज) की पेंदी का चौडा और उभरा हुआ भाग या कीचड़ जो पेंदी मे जमा हो जाती है।

*v i.* causing leakage in the bottom of the ship. किसी कारणवश जलपोत की पेंदी का चूना या रिसना।

**bilgy** *बिल्जी* *adj* the foul smell of bilge-

water दुर्गन्ध (बदबू), जो जलपोत की पेंदी में पाई जाती है।

**bilinguist** बाइलिंग्विस्ट *n* one who is an expert in two languages दो भाषाओं का ज्ञाता, जानकार।

**bilk** बिल्क *v t* evade, to cheat, to elude बचना; धोखा देना, छलना।

**bill** बिल *n* (1) a kind of weapon (axe) with a long handle (2) bird's beak (3) draft of a proposed act before parliament (4) an account showing money particulars, a placard (१) एक प्रकार का शस्त्र (हथियार) कुल्हाडी। (२) पक्षी की चोंच। (३) विधेयक, ससद् के समक्ष प्रस्तुत अधिनियम का प्रस्तावित प्रारूप (मसविदा)। (४) लेखा, विज्ञापन (इश्तिहार), बिल, बीजक।
*v t* to strike with bills (as dones). चोंच मारना (जैसे पक्षी आदि मारते है)।
*v i* to advertise, to announce विज्ञापन करना, सूचना देना।

**billed** बिल्ड *adv*. having a bill चोचदार।

**billet** बिलेट *n* (1) faggots used as fuel, a bar of metal (2) a style in architecture (3) a note or paper, soldier's quarters, a place so requisitioned (१) ईंधन, धातु की छड पिण्डक। (२) वास्तुकला मे एक प्रकार का नमूना। (३) पुर्जा सिपाहियों के रहने के लिये क्वाटर या वह स्थान जो इस कार्य निमित्त लिया गया हो।
*v t* to provide quarters or to lodge soldiers क्वाटर देना या सिपाहियों को बसाना।

**billet-doux** बिलॉ-डू *n* a love letter प्रेम पत्र; पाती।

**billiard** बिलियर्ड *adj* a game played thus इस प्रकार (बिलियर्ड) की भांति खेला जाने वाला खेल।

**billingsgate** बिलिंग्जगेट *n* foul, abusive and violent language once used by scolding fish-women in *Billingsgate* market. घृणास्पद, बिलिंग्ज गेट मार्केट की गाली गलौज भरी और तीखी अभद्र भाषा जो इस मछली बाजार में दुकानदार स्त्रियों द्वारा प्रयुक्त की जाती थी।

**billion** बिलियन *n* a million millions (1,000,000,000,000) सत्ता दस खरब की (१०००,०००,०००,०००)।

**billionaire** बिलियनर *n* a multi-multi-millionaire खरबपति।

**bill of exchange** बिल ऑफ एक्सचेन्ज *n* हुण्डी, विनिमयपत्र।

**billon** बिलन *n*. an alloy of silver with other metals; a base metal चांदी में तांबा, टीन आदि की खोट, खोटी धातु।

**billow** बिलो *n*. a wave of the sea, (poetically it stands for) sea, anything that sweeps (figuratively) लहर, तरग, मौज, समुद्र (कविता मे इसका प्रयोग इस प्रकार होता है) जो अपने साथ बहाये या खींचे।
*v. i* move or rise in large waves

**bill-sticker** बिलस्टीकर *n* one who sticks bills विज्ञापन पत्र चिपकाने वाला।

**billy** बिली (1) a brother or comrade (2) in Australia it is used as tea pot or boiling pan (१) भाई, साथी, दोस्त यार (२) आस्ट्रेलिया देश मे एक प्रकार का टीन का डिब्बा जो चाय और दूसरी चीजें उबालने के काम आता है।

**billy-goat** बिली-गोट *n* he goat बकरा; बो।

**bilober** बाइलोबर *adj*. (also *bilobular*) having two lobes कान की दोनों लो, दो भाग का जैसे फेफडे, भेजा आदि।

**bimonthly** बाइमन्थली *adj* once in two months also twice a month दो मास में एक बार या मास मे दो बार।

**bin** बिन *n* (1) receptacle for dust (2) a place, for storing corn and bottle wine, (3) shakespearean usage for be and been (१) कूडा करकट जमा करने का ढोल (२) अनाज जमा करने की खत्ती, कोयला और शराब जमा करने का स्टोर। (३) 'ब' और 'बीन' का शेक्सपीरियन प्रयोग।

**binary** बाइनरी *adj* two fold, of pairs द्वयगी; जोडा, दोहरा, डबल।

**bind** बाइंड *v t* (1) to tie, to fasten; to attach, to fix, to restrain, to indenture, to constipate, to impose a legal obligation (2) to bind together and put a cover on book, to turn hard or cement or hold firmly. (१) बांधना, मजबूत करना, जोडना, सलग्न करना; निर्धारित करना. जमाना सयम करना, रोकना, लिखत पढत करके बांधना, कानूनी (विधि सम्बन्धी) कार्यवाही करना (२) जिल्द बांधना; मजबूत करना, मजबूती से रोके रखना।
*n* hardened clay of coal-mines कोयला मे पाई जाने वाली सख्त मिट्टी।
*I dare or will be bound* I will be (to be) responsible (for the statement or information) मैं जिम्मेदारी लेता हूँ— वचनों, सूचनाओं या बयानों की।

**binder** बाइंडर *n* a book-binder जिल्द

साज, मलठ बाधने वाला।

**bindry** बाइंड्री *n.* an establishment of the book binding जिल्दसाज की दुकान।

**binding** बाइंडिङ्ग *adj* restraining सयम, बन्धन। *n* the act of covering or binding a book जिल्दसाजी।

**bine** बाइन *n.* climbing and flexible of a plant. पौधे की मुलायम और उभरती हुई टहनी

**bing** बिङ्ग *n* a bin or a heap. कूडे का ढेर या कूड़ा डालने का ढोल।

*v t.* an obsure and slang, used by Scott for 'to go' ('टूगो') 'जाना' शब्द के लिये अंग्रेजी उपन्यासकार स्कॉट का प्रयोग।

**binge** बिङ्ग *v t & v i* to soak सोखना, अधिक मात्रा में पीना।

*n.* spree, a drinking-bout हँसी मजाक, शराबियों का समूह या समुदाय।

**bink** बिङ्क *n* (1) a bench (2) nest of a wasp or bee (१) बैंच, (२) ततैये या मधुमक्खी का छत्ता।

**binnacle** बिनेकल *n* the compass box on deck जहाज पर कुतुबनुमा रखने का बक्सा।

**binocle** बाइनोकल *n* a telescope दूरबीन, दूरदर्शन यन्त्र, दोनों आँखों से देखने की दूरबीन।

**binocular** बाइनोकुलर *adj* suitable for use with both eyes दोनों आखों से देखने योग्य।

**binocularly** बाइनोकुलरली *adv* with both eyes दोनों नेत्रों से।

**binoculars** बाइनोकुलर्स *n pl* telescope or microscope दूरबीन या खुर्दबीन सूक्ष्म परीक्षा यन्त्र।

**binomial** बाइनोमिअल *adj* (1) pertaining to two terms. (2) pertaining to scientific method of nomenclature by genus and species (१) एक वैज्ञानिक पद्धति जिसके अनुसार हर वस्तु का प्रथम नामकरण—वर्ग नाम, और साधारण नाम के अनुसार (होता है), द्विनाम पद्धति।

*n* an expression showing to terms or names एक भाव जिसकी दो स्थिति या नाम हो।

**bio** बायो या बाइओ from the Greek word *bios* life मूलत यूनानी (ग्रीक) शब्द जिसका अर्थ होता है—जीवन।

**biobibliographical** बायोबिब्लियोग्राफीकल *adj* dealing with the life and works of an author. किसी लेखक की जीवनी और लेखों आदि से सम्बन्धित।

**biogen** बायोजन *n* a unit of protoplasm वीर्य धातु की एक मानी हुई इकाई या (आधार)।

**biogeny** बायोजीनी *n* evolution and development of the individual or the race. जाति और व्यक्ति का उद्विकास या उन्नति (प्रगति)

**biography** बायोग्राफी *n* an account of one's life जीवनी, जीवन-चरित्र।

**biology** बायोलाजी *n* the science of living things जीवशास्त्र।

**biometrics** बायोमीट्रिक्स *n* a study of biology in terms of statistics and quantity सांख्की और राशि की दृष्टि से जीवशास्त्र का अध्ययन।

**biometry** बायोमीट्री *n* biometrics. अङ्क और परिणाम के विचार से जीवशास्त्र का अध्ययन।

**bioscope** बायोस्कोप *n.* a theatre थियेटर या चलचित्र का यन्त्र।

**biological warfare** बायोलोजीकल वारफेयर germ warfare कीटाणु युद्ध।

**biologist** बायोलॉजिस्ट *n* a specialist in biology जीव शास्त्र का ज्ञाता।

**birch** बर्च *n* a kind of tree, or its twigs used for punishment एक प्रकार का वृक्ष या उसकी कमची (टहनी) जो पीटने के काम आती है।

**bird** बर्ड *n* feathered vertebrate. चिड़िया पक्षी, परिन्दा; परदार जानवर।

*v t* to shoot or snare birds. पक्षियों का शिकार करना या उन्हें फसाना।

killing birds पक्षियो को मारने का फन्दा।

**bird-cage** बर्ड केज *n.* a cage for holding birds पिंजड़ा।

**bird-call** बर्ड कॉल *n* an instrument resembling birds' notes. पक्षियों की आवाज से मिलती हुई एक सीटी।

**birdie** बर्डी *n* a little bird छोटा पक्षी।

**birding** बर्डिंग *n* the shooting, sporting, hunting, snaring or catching of birds पक्षियों को निशाना बनाना, पीछा करना, आखेट करना, फसाना, पकडना।

**bird of jove** बर्ड आफ जोव *n* eagle गरुड।

**bird of juno** बर्ड ऑफ जूनो *n* peacock. मयूर, मोर।

**bird of night** बर्ड ऑफ नाइट *n* the owl. उल्लू।

**birl** बिर्ल *v t & v i* to toss (as a coin); to spin (sound), to waste (on liquor) (सिक्के की भाति) उछालना। जोर से घुमाना। मदिरा पर धन व्यय करना।

**birminghamise** बिर्मिंगमाइज *v. t.* to prepare artificially कृत्रिम (अप्राकृतिक) रूप से तैयार करना।

**birth** बर्थ *n* (1) bringing forth of a baby; coming into the world, beginning;

origin; parentage, descent, dignity of family, (2) station of the ship when at anchor. प्रसव, शिशु का जन्म, उत्पत्ति; उदय; प्रारम्भ, जन्म, मूल, जाति; कुल, कुल (कुटुम्ब) की गरिमा। (२) बन्दरगाह जहा जहाज लंगर डाले खडा हो।

*new birth* न्यू वर्थ regeneration दूसरी जिन्दगी।

**birth control** *वर्थ कण्ट्रोल n* contraceptives to control birth सतति निरोध करने के कई प्रकार के उपकरण (उपाय)।

**birth day** *वर्थ डे n* the date of one's birth जन्मदिन, जन्मदिवस, वर्षगाठ।

***birth place*** *वर्थ प्लेस n* *place of one's* birth जन्मस्थान।

**biscuit** *बिसकिट n* a thin, hard bread in cakes. बिस्कुट।

**bise** *बाइज n* a cold north or north-east wind. उत्तरी या उत्तर-पूर्वी ठण्डी पवन।

**bisect** *बाइसेक्ट v t & v. i* to divide into two (equal) parts दो (सम) भागों से विभक्त करना।

**bisector** *बाइसेक्टर n* dividing line into two equal parts दो सम भाग करने वाली रेखा।

**bisexual** *बाइसेक्सुअल adj* hermaphrodite, having both sexes in one person अर्धनारीश्वर, जिसमे दोनो लिंग एक साथ हों. द्विलिंगीय।

**bishop** *बिशप n* (1) a consecrated clergyman for spiritual direction under an archbishop. (2) to tamper with the teeth of a horse to make it look younger. (3) a chessman making a diagonal move. (१) पादरियों का एक पद; बड़ा पादरी (बिशप)। (२) घोडे के दांत तोडना जिससे वह पट्ठा दिखाई दे। (३) शतरंज के खेल का एक मोहरा-ऊंट।

*the bishop has put his foot in it* · anything that burns in the process of cooking पकाने (राधने) के समय चीजो का जलना।

**bishopess** *बिशओपेस n* the wife of a bishop or jocularly used for a she-bishop. पादरी (बिशप) की पत्नी या हास्य रूप मे पादरन 'स्त्रीबिशप' के लिये प्रयोग मे आता है।

**bit** *बिट n* a small piece, iron mouthpiece in bridle; a morsel of food or bite, a brief spell of time, a coin, somewhat रोड, लगाम मे लगा लोहे का टुकड़ा; ग्रास या कौर, एक क्षण, टुकड़ा, सिक्का कुछ कुछ।

*v t* to restrain संयम करना; अधिकार करना, लगाम खींचना, रोकना।

*a bit of* a small part. एक छोटा भाग; अंश, लेशमात्र।

*wait a bit* wait for a while. जरा रुक जाइए, जरा ठहरिये।

**bitch** *बिच n* female of dog, wolf, or fox कुतिया, मादा भेडिया, सियारनी।

**bite** *बाइट v t* to tear with teeth, to penetrate, to eat, into chemically to give pain by reproach, to grip; to seize दांत से काटना, चुभाना, रासायनिक रूप से खोखला करना ;जैसा कि कुरा या किसारी लगने पर होता है, कस कर पकडना, मुट्ठी में बाधना, पीड़ा पहुचाना, यातना देना।

*n* corroding action, a nimble in the angling rod, the wound caused by sting गलन, सडन, मछली पकड़ने का कांटा; डक के कारण उत्पन्न हुआ घाव।

**biter** *बाइटर n* one who bites, a cheat. कटकना, काटने वाला, ठगने वाला।

**biting** *बाइटिंग adj* stinging, sarcastic, severe, sharp, pungent चीरता हुआ, तानाबोली मारता हुआ, तेज (तीखा), पैना; मर्मभेदी, कोचने वाला।

**biting cold** *बाइटिंग कोल्ड* कड़ाके की सर्दी; तेज जाडा।

**bitingly** *बाइटिंगली adv* in a biting manner. तीखे पन से; पैने रुख से।

**bitless** *बाइटलॅस adj.* बेलगाम।

**bitter** *बिटर adj* acrimonious, sharp; testing bitter and acrid; painful. तीखी; कड़वी बोली या भाषा, पैनी; कड़वे और तीखे स्वाद की (जैसे कुनीन); दुःख दायी, हृदय विदारक।

**bitter cold** *बिटरकोल्ड* severe cold कड़ाके की सर्दी (ठण्डा)।

**bitterly** *बिटरली adv.* in a bitter manner. कड़वे; कसैले; तीखे रूप से।

**bitterness** *बिटरनॅस n.* a thing tasting bitter. कड़वी, कसैली,, तीखी वस्तु।

**bitts** *बिट्स n. pl.* a pole for fastening cables. तार कसने का खम्बा।

**bitumen** *बिटूमेन n.* a name applied to various inflammable mineral substances. चमक उठने वाले खनिज पदार्थ, जैसे पैट्रोल; मिट्टी का तेल आदि; शिलाजीत।

**bi-weekly** *बाइवीकली adj.* fortnightly; once in two weeks, twice in a week. पाक्षिक; सप्ताह में दो बार होने वाला; अर्द्ध-साप्ताहिक।

**bizarre** *बाइजार adj.* fantastic, odd; ex-

travagant. अद्भुत, फिजूल, बेहूदा, अशिष्ट, अजीब।

**blab** ब्लैब *v. i.* to talk irrelevantly, to tell stories बकवाद करना; गप्प मारना।
*v. t.* to pass out a secret. भेद खोलना, रहस्योद्घाटन करना।
*n.* one who passes out secrets, a tattler. (मिल्टन कवि का प्रयोग) भेदिया भेद बताने वाला; गप्प हाकने वाला।

**blabber** ब्लैबर *n* a tell-tale, one who indulges in blabs गप्पी, छिछोरिया, निठल्ला।

**black** ब्लैक *adj* of the dark colour, obscure; reflecting no light, dismal, sullen, dusky, dirty, malignant; putting on dark clothes or armour. श्याम वर्ण का, काला, धुंधला, कलुश; अंधेरा; मटमैला; गन्दा, धूमिल, उदास, काले वस्त्र या काला कवच पहिने हुए।
*n.* a dark-skinned person or negro काला कोयला सा मनुष्य या हब्शी।
*v.t.* to turn black; to soil; to paint in black. काला करना, मैला करना; काला रोगन करना।
*in black and white* in print or writing. लिखा या छपा हुआ।

**black art** ब्लैक आर्ट *n* magic. जादू या टोना।

**black-ball** ब्लैक-बॉल *v t* शलाका पेटी में काली गोली डालकर विरोधी पक्ष की मतदान करना

**black berry** ब्लैक बेरी *n* जामुन।

**black bettle** ब्लैक बीटल *n* cock-roach रामजी की भैंस, मकोड़ा।

**black-bird** ब्लैक-बर्ड *n* a kind of black bird. (१) एक प्रकार का पक्षी, (२) पोलीनीशियन वासी जिससे अमरीका मे दास का काम लिया जाता है।

**black-board** ब्लैक-बोर्ड *n.* a black board used in schools and such places to write with chalk. तख्ते स्याह, ब्लैक बोर्ड।

**black-cap** ब्लैक-कैप *n.* (1) warbler. (2) American raspberry (3) cap worn by judges (१) एक प्रकार का पक्षी जिसकी कल्गी काली होती है. (२) एक प्रकार की अमरीकन रसभरी (पपोटन) (३) मृत्यु दंड का निर्णय देते समय, इग्लैंड के न्यायाधीश के द्वारा पहिनी जाने वाली टोपी।

**black-cat** ब्लैक-कैट *n* एक बड़ा केकड़ा जो मछली मार कर रहता है।

**black-currant** ब्लैक करण्ट *adj* एक प्रकार की काली रस भरी (पपोटन) जो मुरब्बा बनाने के काम आती है।

**black-death** ब्लैक-डेथ *n* plague प्लेग (यह १३४८ मे ३ग्लैंड मे फैली और शरीर के विभिन्न भागों पर काले काले रंग के धब्बे छोड़ देती है।

**black-diamond** ब्लैक-डायमंड *n.* एक प्रकार ब्राजील देश का कार्बन खनिज।

**black-draught** ब्लैक-ड्राट *n.* a medicine for purgative purposes. जुलाब की औषधि

**blacken** ब्लैकन *v t* to make black. काला करना, बदनाम करना।
*v i* to become black. काला होना; बदनाम होना।

**black-eye** ब्लैक-आई *n* (१) यूनानी पौराणिक गाथाओं मे इन्द्र धनुष का देवता जिसके काली आख थी, (२) आंख के चारो ओर का कालापन।

**black-flag** ब्लैक-फ्लैग *n.* a flag used by pirates. जल दस्युओं की पताका (झंडा), दोषी को फांसी देने समय लगाई जाने वाली पताका।

**black-guard** ब्लैक-गार्ड *n.* the lowest, menial दास, नौकर।
*adj.* scurrilous, mean. अधम, नीच।
*v t* to vituperate. गाली गलौज देना।
*v i* to use abusive language अशिष्ट भाषा प्रयोग में लाना।

**black-hearted** ब्लैक-हार्टेड *adj* evil minded दिल का काला; दुष्ट विचारो का।

**black list** ब्लैक-लिस्ट *n.* a list of defaulters. बदमाशों की फैरिस्त, ऐसी सूची जिसमे आवारा गर्दो के नाम लिखे (दर्ज) हों।

**black mail** ब्लैक-मेल *n.* money given as tribute to robbers; hush-money. रक्षार्थ डकैत आदि को दिया जाने वाला धन, डरा धमका कर पैसा (नावाँ) वसूल करना।

**black market** ब्लैक मार्केट *n.* चोर बाजार; काला बाजार।

**black out** ब्लैक-आउट *n* total darkness as in the war time, total loss of conciousness. युद्ध काल में सरकारी निर्देश द्वारा पूर्ण अन्धकार, अचेत होना।

**black sheep** ब्लैक-शीप *n* scoundrel शैतान।

**black smith** ब्लैक-स्मिथ *n* iron smith. लोहार।

**bladder** ब्लैडर *n* bag for storing and releasing urine; any-thing inflated. मूत्राशय (वस्ति): फूली हुई चीज।

**blade** ब्लैड *n* (1) a leaf of grass, (2) the sharp parts of a knife (3) flat parts of an ore (4) a dashing person (१) दूब; घास का तिनका (हरित तृण)। (२) चाकू, कैंची; उस्तरे; दरांती का फल; फलक, फाली। (३) चाकू का फल (४) तेज, तराट मनचला

**bladed** ब्लेडेड *adj.* having the quality of a blade. फाली के गुणवाला।

**blague** ब्लेग *n.* a bounce, a thud, humbug. कूद, फाद बकवाद ।
**blain** ब्लान *n.* a boil फोड़ा, फुन्सी, मुहासा, फफोला; छाला; व्रण ।
**blame** ब्लेम *v. t.* to find fault with दोष लगाना, अपराधी ठहराना ।
*v. i.* to desrve blame दोषी होना ।
*n* (1) culpability (2) used by Spencer in the sense of injury in U.S.A it stands for confusion. दरहनीयता अपराध स्पेन्सर द्वारा चोट अर्थ मे प्रयोग हुआ है: अमरीका में इसका अर्थ भ्रान्ति से भी लिया जाता है ।
*to blame*. blame worthy. दोष देने योग्य ।
**blameful** ब्लेमफुल *adj* pertaining to blame. निन्दनीय, दोषपूर्ण, अपराधी ।
**blameless** ब्लेमलेस *adj* innocent; guiltless, having no guilt. भोला, निर्दोष, निष्कलङ्क ।
**blanch** ब्लांश *v. t.* to turn white सफेद पड़ना, रगड़ कर सफेद निकालना ।
*v. i* to grow white due to fear; cold etc. भय या शीत के कारण श्वेत पड़ना ।
**bland** ब्लैंड *adj* gentle; polite; wild; ironical, suave. दयालु, नम्र, विनीत; मृदु । व्याजक्रीडा; विपरीत लक्षणा; सुव्यवस्थित ।
**blandish** ब्लैंडिश *v t.* to cajole; to flatter. खुशामद करना मिन्नत करना; हाड़े खाना ।
**blandishment** ब्लैंडिशमेन्ट *n.* flatting enticing expressions or actions खुशामद; प्रलोभन देने के हाव भाव दिखाना ।
**blandly** ब्लैंडली *adv.* in a polite manner. नम्र रूप से ।
**blandness** ब्लैंडनेस *n* bland नम्र; कोमल; मृदु ।
**blank** ब्लैंक *adj* empty featureless; expressionless white. रिक्त; खाली; आकृति रहित; भावशून्य, श्वेत; कोरा ।
*n* an empty space; void; an unwritten paper; blank paper. शून्य, कोरा (सफेद); कागज, खाली पन्ना ।
**blank cheque** ब्लैंक चैक *n.* an unfilled check bearing signatures हस्ताक्षर सहित बिना लिखा चैक या चैक पत्र ।
**blanket** ब्लैंकेट *n* woolen covering for various domestic purposes कम्बल ।
*on the wrong side of the blanket*: illegitimately गैरकानूनी रूप से; अवैधानिक रूप से ।
*wet blanket*: a joy-killer. रंग में भंग डालने वाला- नाकेखोर; (फजीतखोर) ।
**blankly** ब्लैंकली *adv.* in a blank manner. शून्य रूप में ।
**blankness** ब्लैंकनेस *n.* शून्यता ।
**blare** ब्लेयर *v. i.* to roar. गड़गड़ाहट करना, नाद करना, जोर से चिल्लाना ।
*n* roar; noise. नाद ध्वनि, चिंघाड़ ।
**blarney** ब्लार्नी *n.* flattery coaxing. खुशामद; मिन्नत । *v. t.* to coax. खुशामद करना ।
**blase** ब्लाज़े *adj* used up, dulled. उकताना, मन का बुझाना· मन मरना ।
**blash** ब्लैश *n.* splash of water or any other liquid जल या कोई दूसरा सुगन्धित पदार्थ (जैसे गुलाब जल) का छिड़काव ।
**blaspheme** ब्लासफीम *v. t.* to utter impiously निन्दा करना । *v. i.* to speak profanely. बुरा बचन (बोल) बोलना ।
**blast** ब्लास्ट *n.* (1) a strong gust of wind (2) sound of a wind instrument. (3) explosion (१) आंधी (अंधड) (२) मुंह से बाजे की आवाज । (३) धमाका ।
*v. i* to use explosives. धमाका करना ।
*v. t.* to blow up बारूद से उडाना ।
**blasted** ब्लास्टेड *adj.* blighted. विध्वंस स्थिति में; नष्ट हुआ ।
**blasting** ब्लास्टिंग *adj* that which blasts. जो विध्वंसकारी हो ।
**blastment** ब्लास्टमेंट *n.* blight शेक्सपीयर का प्रयोग–विध्वंसकारी ।
**blasto** ब्लास्टो in Greek language (1) a sprout, (2) bud, (3) germ. यूनानी (ग्रीक) भाषा में (१) फूटना । (२) अंकुर; कली; मंजरी । (३) जीवाणु ।
**blastula** ब्लेस्टूला *n.* hollow portion of the cell सूक्ष्म तत्व का खोखला भाग ।
**blatant** ब्लेटेन्ट *adj* vulgarly clamorous. जोर से कोलाहल करने वाला ।
**blate** ब्लेट *adj.* bashful. शर्मीला; डरपोक, घबराने वाला ।
**blatter** ब्लेटर *n* clattering blast of rain. (2) a clatter of words (१) झमाके की वर्षा; रिमझिम रिमझिम । (२) एक विशेष प्रकार का शब्दोचारण ।
*v. i.* to strike, like rain on the window glass. वर्षा की बूंदों की भांति खिड़की पर पटापट होना ।
*v. t.* to speak fluently. धारावाहिक बोलना (वक्तृता झाड़ना) ।
**blaud** ब्लाड *n.* a fragment. खण्ड; टुकड़ा कविता संग्रह । *v. t.* रूप बिगाड़ना ।
**blage** ब्लेज *n.* bright light; flame or fire glow; a chipped white mark on a

tree trunk, white mark on beasts head चौंध-प्रकाश, लपट या अग्नि की चमक; ज्वाला, वृक्ष के तने पर खोदा हुआ एक छोटा सफेद चिह्न या आधा सफेद, जानवरों के माथे पर सफेद दाग (धब्बा)।
*v t* (1) to mask white a tree or track, (2) to proclaim. वृक्ष की छाल खुरच कर या सडक पर रेखा खींच कर सफेद करना (२) उद्घोषणा करना।
*v. i* to burn with a glowing flame. भभककर जलना या लपट निकलना।
*like blazes* with fury hell fire प्रकोप अधक्रोध नर्क का दहकना नर्क कुण्ड।
*to blaze abroad* to broadcast news समाचार प्रसार करना (फैलाना)।
**blaze of light** रश्मिजाल।
**blazer** ब्लेजर *n* one who spreads news समाचार फैलाने वाला, उद्घोषणा करने वाला।
**blazes** ब्लेजेज *n* (*pl.*) the hell-fire. नर्क का तप्त अग्नि कुंड।
**blazing** ब्लेज़िंग *adj* glowing देदीप्यमान।
**blazing scent** ब्लेजिंग सेंट strong perfume तेजगन्ध (सुगन्ध)।
**blazon** ब्लेज़ॉन *v t* to show, to make public; to display. प्रदर्शन करना; सार्वजनिक बनाना।
*n* coat of arms. सैनिकों को पारितोषिक के रूप में भेंट (विभूषित) किया गया पदक।
**blazoner** ब्लेजनर *n* a herald अग्रदूत।
**bleach** ब्लीच *v t.* a wash white सफेद करना, धोना।
*v i.* to become white सफेद होना।
*n* an act of bleaching धोने का काम: धोने का मसाला।
**bleacher** ब्लीचर *n.* मसाले से धोने वाला धोबी।
**bleaching** ब्लीचिंग *n & adj.* the art of bleaching. वस्त्र सफेद धोने की कला।
**bleak** ब्लीक *adj.* unsheltered, cold; chilly, dull, cheerless. बिना साये का, ठंडा; शीत, सुस्त; अप्रसन्न।
*n* a kind of small white river fish. एक प्रकार की छोटी सफेद मछली जो नदी में पाई जाती है।
**bleaky** ब्लीकी *adj* bleak. ठंडी; शीतल (ठंडी खुनक)।
**blear** ब्लीअर *adj.* dim; blurred, धुंधला।
*v. t.* to dim of the sight of; to blur. दृष्टि धुंधली करना; निगाह के सामने अंधेरा करना।
**bleary** ब्लीअरी *adj.* blear धुंधली।
**bleat** ब्लीट् *v i* to cry like a sheep बकरी की तरह मिमियाना।
*n.* the cry of a sheep मिमियाहट।
**bleb** ब्लेब *n.* a small blister on the spin or water फफोला, बुलबुला (बुद्बुदा)।
**bleed** ब्लीड *v i.* to emit blood, to die by slaughter, to feel pity for. लहू निकलना, हत्या हो जाना, दया आना।
*v t.* to extract blood surgically. शल्य रूप से रक्त लेना।
**bleeding** ब्लीडिंग *n* haemorrhage; letting blood operation रक्तस्राव, रुधिर बाहर निकालने के लिए शल्य चिकित्सा करना।
**blemish** ब्लेमिश *n* stain, flaw reproach. कलङ्क, धब्बा, दोष; ताडना।
*v t* to defame. कलङ्क करना।
**blemishment** ब्लेमिशमेंट *n* blemish. कलङ्क; धब्बा, दाग।
**blench** ब्लेंच या ब्लेंश *v i* to flinch; to shrink घबराना, डरना, एक ओर दबना।
*adj & adv*, on the ground of paying annual dues. वार्षिक देय देने के आधार रूप (से)। Shakespearean usage –शेक्सपीयर का प्रयोग.– (1) fly off (2) to be inconstant (3) *n.* a getting aside दुम दबाकर भागना; (२) अस्थिर होना, (३) (संज्ञा) एक ओर पार्श्व होना।
**blend** ब्लेंड *v t* to mix together; to mingle, to pollute. साथ मिलाना, आत्मसात करना, अपवित्र करना, मिश्रण करना।
*v i* to harmonise. अनुरूप होना।
*n* a mixture मिश्रण; चूर्ण, मिक्सचर।
**blent** ब्लेंट *p t & p p.* of the word 'blend' व्याकरण के अनुसार 'ब्लेंड' शब्द का भूतकाल या पास्ट पार्टिसिपिल रूप मे प्रयोग में आता है।
**blepharitis** ब्लेफेरिटिस *n* sudden quivering of the eyelid. आंख फाड़ना।
**bless** ब्लेस (1) *v. t* to invoke blessings or good fortune, to glorify, to wish happiness to, to consecrate मंगल करना, आशीर्वाद देना, प्रशंसा करना, गुणगान करना; दूसरों के सुख की कामना करना।
(2) *v t* to wound क्षति पहुँचाना भगवत कार्यों के लिए बचा रखना।
(3) to brandish चिह्न रूप मे हवा मे हिलना।
*God bless me* भगवान रक्षा करें, रक्षा करो प्रभु।
**blessing** ब्लेसिंग *n* present or gift of God.

प्रभु की असीम अनुकम्पा, कृपा प्रसाद ।

**blet** ब्लेट *n* internal corroding of fruits, sleepepness; फलों का (वनस्पति का) अन्दर से सड़ना; गलना, नेत्र खुले होने पर भी गहरी नींद में होना ।
*v.i.* to become sleepy उच (निद्रा) में होना

**blether** ब्लेदर *v. i.* to talk nonsense बकवास करना । *n.* बकवादी ।

**blight** ब्लाइट *n* a disease of plants and vegetables; rust, damp, depression, decay वनस्पति और पौधों का रोग, जंग; गीला; गलना; खराब होना ।
*v. t.* to affect with blight रोग लगाना; गलाना ।

**blighty** ब्लाइटी *n.* deep wound necessitating one's return to his own native country. गहरी चोट (व्रण) जिनके कारण स्वदेश वापस लौटना आवश्यक हो जाय ।

**blin** बिलन *v. t.* to cease रोकना, समाप्त करना । *n.* a cessation रुकना, वेग कम होना ।

**blind** ब्लाइंड *adj.* without sight, invisible; without intelligence, dark: obscure; concealed, inconsiderate ज्योतिहीन; नेत्रहीन, अदृश्य; बुद्धिहीन, अधकारमय; धूमिल; दृष्टि से छिपा हुआ, मूर्खता ।
*n.* a window screen, shade खिड़की का पर्दा; आच्छादन; रोम के लिये तानी हुई चीज ।
*v. t.* to deceive, darken, obscure धोखा देना; कालिमा पोतना, दूर करना ।

**blinded** ब्लाइंडेड *adj.* without sight, without intelligence ज्योतिहीन, बुद्धिहीन ।

**blink** ब्लिंक *v. i.* to wink, to twinkle. आंख मिचकाना, पलक मारना ।
*v. t.* to evade, to ignore ध्यान न देना; आंख बचाना ।
*n.* wink, glance, glimpes झलक, दृष्टि, झलकी ।

**blinker** ब्लिंकर *n* a blinker used on both eyes of the horse घोड़े की दोनों आखों पर चढ़ाया हुआ चमड़े का पट्टा जिससे उसे मंजिल का भान न हो ।

**bliss** ब्लिस *n* highest happiness or blessedness, heavenly happiness परमसुख, निरानन्द, स्वर्गतुल्य सुख ।

**blissfully** ब्लिसफुली *adv* in a state of bliss. परमानन्द स्थिति में ।

**blister** ब्लिस्टर *n.* a thin bubble on skin, leaf, metal or paint चर्म, पत्ते, धातु या रोगन पर ताप से छाला (फफोला), साट, खुरदरापन, बूंद इत्यादि । राख्ट चाप से घायल करना ।

**blithe** ब्लाइद *adj* gay, joyous; cheerful; sprightly, jocund. प्रमुदित; प्रसन्न वदन; हर्षित प्रफुल्ल; उत्साहित ।

**blitz** ब्लिट्ज *n* bombing from air. हवाई आक्रमण (हमला) ।
*v. t.* to damage by air-raid. हवाई आक्रमण से हानि पहुंचाना ।

**blive** ब्लाइव *adv.* same as the word 'believe' used by Spenser. स्पेंसर का प्रयोग 'बिलीव' (विश्वास) शब्द का अपभ्रंश रूप ।

**blizzard** ब्लिजर्ड *n* a snow-squall. बरफ का भारी तूफान ।

**bloat** ब्लोट *v. t* to swell or inflate. फुलाना, सुजाना ।
*v. i* to grow turgid सूजन आ जाना ।
*n* hoove अपान वायु से ढोरों का पेट फूल जाना ।

**blob** ब्लॉब *n* a soft sound mass, a globule गोली, फूली हुई गोल चीज ।

**blobler-lipped** ब्लॉबर-लिप्ड *adj* thick-lipped man मोटे ओठों वाला ।

**bloc** ब्लाक *n.* a combination of various parties, nations, units; groups to have common end in view एक ही विचारधारा की ओर एक ही कार्य सिद्धि के लिये बहुत से दलों, जातियों गुटों और वर्गों का एक साथ जुटना ।

**block** ब्लॉक *n* a large mass of wood or stone, a solid piece of wood with figures engraved, a pulley with its frame work a part of territory a blockhead or an obstruction पत्थर या लकड़ी का एक बड़ा लट्ठा, ठप्पा साचा, गाल्ड गिल्ट, प्रदेश का एक भाग, रुकावट, खण्ड; अड़चन, रोक आदि ।
*v t* to obstruct, to enclose, to shut up. बाधा डालना, बन्द करना, प्रतिबन्ध लगाना : *the block* : सिर उतारकर मृत्यु, शीश काट कर मृत्यु ।

**blockade** ब्लॉकेड *v. t.* to block up सेना लगा कर रोकना या बाधा डालना ।
*n* surrounding a place with troops. सैना या जलपोत से मार्ग में बाधा डालना ।

**blocked** ब्लॉक्ड *adj* liable to restriction in use जिस पर व्यवहार में नियंत्रण लगा हो ।

**blockhead** ब्लॉकहेड *adj.* a dull stupid fellow; a dolt पाजी, बेवकूफ; उल्लू ।

**block-letter** ब्लॉक-लेटर *n.* block type मोटा टाइप (छापा) ।

**blond** (*female blonde*) *n* a person of fare complexion and light coloured

hair गोरा मनुष्य जिसके बाल हलके सुनहरी रग के हों।

**blood** ब्लड *n* the oxygenating fluid (of red colour) in higher circulating in the body, good and noble descent, temperament, murder, and juice of red colour. रक्त, रुधिर, लोहू; खून; खान-दानी, प्रकृति, हत्या; लाल रग का फलों का रस।

*v t* to take part in war or hunting to bleed युद्ध या दूसरे भयानक खेलों जैसे मृगया, आखेट आदि में भाग लेना।

**blood-and-thunder** ब्लॅड-ॲण्ड-थडर *adj* melodramatic भावना या भावों को प्रज्व-लित करने वाला नाटक।

**blood bank** ब्लड बैंक a place where blood plasma is kept or supplied जहा जमा हुआ रक्त इकट्ठा किया जाता है या बेचा जाता है।

**blood bath** ब्लड बाथ *n.* massacre घमा-सान का युद्ध जहा (साक्षात चडी का ताडव-नृत्य हो)।

**blood brother** ब्लड ब्रादर *n* one who is a brother by blood सगा भाई।

**blooded** ब्लडेड *adj* of pure blood जिसका रक्त शुद्ध हो (जन्म और कुटुम्ब सम्बन्धी)।

**blood heat** ब्लड हीट *n.* normal body temperature 98° Fahrenheit. शरीर का साधारण तापमान (९८° फाहरनहाइट)।

**blood money** ब्लड मनी *n* (1) money given to a hired assassin (2) money paid to the relatives of the person slain (१) भाडे के कातिल (हत्यारे) को ठहर की रकम देना। (२) कत्ल हो जाने वाले आदमी के समीप के सम्बन्धी को रुपया पैसा देना।

**blood poisoning** ब्लड पाइजनिंग *n* a kind of disease known as (pyaemia) रक्त-दूषित होने (जहरवाद) का रोग।

**blood pressure** ब्लड प्रेशर (the pressure) a kind of disease, on the walls of the blood vessels एक रोग (रक्त के दबाव बढने का) जिसमें रक्त हृदय के पास की रक्त वाहिनी नाड़ी पर जोर जोर से दबाव डालता है।

**blood-relation** ब्लड-रिलेशन *n* of common ancestry एक ही वश, कुल या खानदान से सबन्धित।

**blood-shed** ब्लड-शॅड *n* slaughter वध।

**blood-tax** ब्लड-टैक्स *n* युद्ध काल में सैनिक आवश्यकताओं को ध्यान में रखते हुये फौजी भरती आवश्यक (लाजमी) करना।

**blood test** ब्लड टेस्ट *n* examination of blood (chemically, microscopically, bacteriologically) रासायनिक सूक्ष्म-दर्शक और जीवाणु रूप से रुधिर परीक्षा।

**bloody** ब्लडी *adv.* used to intensify the expression इस भाव को बढाने के लिये शब्द।

*v. t* to make bloody निर्दयी बनाना।

**bloom** ब्लूम *n* a bud perfection of any-thing, particularly flower, a blossom; rosy, the glow and flush on the cheek कली या किसी वस्तु का पूर्ण पराकाष्ठा पर पहुचना, फूल (का पूर्ण विकास); विकास; गुलाबी रग, गालों पर गुलाबी रग आना।

*n.* iron or steel bar in a stage of ma-nufacture लोहा या इस्पात ढलाई की दशा में।

*v i* to kind flower, to be in a state of vigour विकसित होना, सौंदर्य और शौर्य से परिपूर्ण होना।

*v t* to give a bloom to विकास करना (जैसे पुष्प आदि का)।

**blooming** ब्लूमिंग *adj* flourishing, flower-ing. विकसित, पुष्प खिलने की अवस्था।

**blore** ब्लोर *n* strong gust of wind आँधी; तूफान, वायु का एक तेज झोंका।

**blossom** ब्लॉसम *n* a flower that appears on trees and plants before an edible fruit early growth फल आने से पूर्व आने वाला फूल, सहज विकास।

**blossoming** ब्लॉसिंग *v t* to flourish and put forth flowers विकास करना, और पुष्प उगाना।

*n.* prospering flourishing विकसित होते हुए, उगते हुए, बढते हुए।

**blot** ब्लॉट *n* (1) a drop of ink, a blemish (2) a kind of game, weak point in anything (3) aspawn; a mushroom (१) धब्बा, कलक मानहानि करना। (२) एक प्रकार का जुए का खेल; कमजोर पक्ष। (३) एक प्रकार का कुकुरमुत्ता।

*v. t* to affix blotting paper, to dis-grace स्याही सोखता लगाना, अनादर करना।

*to blot out* नामोनिशान मिटा देना, नष्ट-भ्रष्ट कर देना समूल नाश करना।

**blotch** ब्लॉच *n* a skin disease एक प्रकार का चर्म रोग जो खाल को वर्ण हीन बना देता है।

**blotched** ब्लाच्ड *adj* inflamed. सूजा हुआ।

**blotter** ब्लॉटर *n.* a blotting-paper स्याही-सोखता।

**blotting** ब्लॉटिंग *n* blotting-paper स्याही-सोखता, ब्लॉटिंग पेपर।

**blotting-pad** ब्लॉटिंग-पैड *n* a pad used keeping blotting-paper स्याहीसोखता रखने का गत्ता।

**blotting-paper** ब्लाटिङ्ग-पेपर *n* blotting. स्याहीचूस ।

**blotto** ब्लाटो *adj* a coarse paper for blotting ink स्याही चूसने के लिये एक मोटा कागज ।

**blouse** ब्लाउज *n* a kind of bodice worn by the women (like the smock-froch) gird up at the waist एक प्रकार की अंगिया, चुचबन्धन (चोली) जो कटि प्रदेश पर से तंग होती है ।

**blow** ब्लो (1) *v. i.* to produce a current of air or wind or to move like that; to breathe with difficulty, to boast. फूंक मारना, पवन या वायु की तरह हिलना; कठिनाई से प्राण वायु (साम) लेना, शेखी मारना ।
*v. t.* to blow air into, to move by a current of air, to sound wind instruments; to fan (as fire) to deposit eggs (as insects), to curse. हवा अन्दर खींचना; वायु के झोंके से चलाना, बाजा बजाना; अग्नि प्रज्वलित करना, अडे देना (जीवाणुओं की तरह); शाप देना ।
(2) *n* a stroke or a sudden calamity. (२) खटखटाहट की ध्वनि या आपत्ति, विपत्ति; धक्का मुक्की ।
(3) *v. i.* to bloom (३) फूलना फलना ।
*at a blow* . एक ही बार में; अकस्मात, अनायास; सहसा, एक बारगी ।

**blower** ब्लोअर *n* a pipe to fan fire. आग सुलगाने की धौंकनी या फुकनी ।

**blow in** ब्लोइन to appear casually अकस्मात् दर्शन देना, पधारना ।

**blown** ब्लोन *adj p p.* of the word 'blow' 'ब्लो' 'फूंक मारना' शब्द का व्याकरण के नियम से पास्ट पार्टिसिपिल का रूप ।

**blow upon** ब्लो अपोन to bring into disrepute; to take freshness बदनामी करना; निन्दा करना; मुर्झाना ।

**blue** ब्लू *adj.* (1) colour of the sky, greyish, (2) scholarly, (3) obscene, (4) blue as symbol (१)आकाश का रंग नीला, आसमानी, (२) पण्डिताऊ (३) अश्लील (४) जिसका संकेत (चिह्न) नीला हो ।
*n.* blue colour (as one colour of the rainbow), indigo, a butterfly of blue colour. इन्द्रधनुष का एक रंग (नीला) नील एक प्रकार की नील रंग की तितली ।
*v. t.* to make blue, to squander नीला रंगना, फैलाना ।
*v. i* to turn blue नीला पड़जाना नील पड़जाना (जैसे नोट आदि में) ।
*burn blue* . नीली ज्वाला (लपट जैसा गन्धक के कारण होता है) ।
*out of the blue* . अकस्मात घटना ।

**blue-black** ब्लूब्लैक *adj* black colour with a tinge of blue नीलिमा लिये हुए काला रंग ।

**blue devil** ब्लू डेविल a demon दानव, राक्षस; दिन में तारे दिखाई देना, घोर निराशा ।

**blueing** or **bluing** ब्लूइङ्ग *n* to colour metals लोहे आदि धातुओं पर रङ्ग चढ़ाना ।

**blue jacket** ब्लू जैकेट *n* a naval seaman. जल सेना का सदस्य नाविक ।

**blue-mould** ब्लू-मोल्ड *n.* फूई जो अचार; रोटी; दूध, पनीर आदि में बासी होने पर पाई जाती है और नीले रङ्ग की होती है ।

**blue murder** ब्लू मर्डर commotion. आतंक फैलाना ।

**blue print** ब्लू प्रिंट *n* a kind of photographic paper एक प्रकार का फोटो का कागज ।

**blue stocking** ब्लू स्टॉकिङ्ग *n* a literary woman. साहित्यकार महिला ।

**blue water** ब्लू वाटर *n* a large and open sea विस्तृत सागर ।

**bluey** ब्लूई *adj* of blue colour नीलिमा; नीलापन ।

**bluff** ब्लफ *adj* outspoken, rough and coarse, hearty, blunt स्पष्टवादी, रूखा-सूखा; चोट पहुचाने वाला, अशिष्ट ।
*v. t.* & *v. i.* to deceive धोखा देना; बहकाना

**bluish** ब्लूइश *adj* नीलिमा लिये हुए ।

**blunder** ब्लण्डर *v. i.* to commit gross mistake. बड़ी गलती करना, भूल करना ।
*v t* to speak thoughtlessly बिना विचारे बोलना, बिन तोले बोलना ।
*n* a gross mistake बड़ी भूल ।

**blunk** ब्लङ्क *v. t* to spoil स्काट का प्रयोग; बरबाद करना, खराब करना ।

**blunker** ब्लङ्कर *n* one who prints cloths. छीपी ।

**blunt** ब्लण्ट *adj* to dull on blunt edge. point dull, rough, outspoken barren. मोटा, मन्द, खुरदरा स्पष्टवादी, स्पेंसर का प्रयोग पुष्पवन्ध्या. मन्द करना, कुन्द करना ।
*v t* to dull मन्द पड़ना ।
*v. i* to become dull कुन्द पड़ना ।

**bluntish** ब्लण्टिश *adj* of blunt qualities. स्पष्ट व्यक्त करके गुणों वाली ।

**bluntly** ब्लण्टली *adv* in a blunt manner अशिष्ट रूप से ।

**bluntness** ब्लण्टनेस *n* अशिष्टता, मोटापन मन्दी, रूखापन ।

**blur** ब्लर *n.* a faded impression; a spot a smear. धुँधला छापा, दाग; धब्बा; कलंक।
*v. t.* blemish. कलंकित करना, कालिख लगाना; दाग लगाना।
*v. i.* to make blurs कलंक, दाग बनाना।
**blurb** ब्लर्ब *n* publishers comments on the book commonly printed on the jacket of the book. पुस्तक के विषय में प्रकाशक के अपने विचार जो साधारणतया पुस्तक की जिल्द के कागज पर छपे होते है।
**blurt** ब्लर्ट *v. t.* to speak out suddenly. यकायक बोल उठना
**blush** ब्लश *n* pinkish glow on the cheeks due to modesty or shame. लज्जा; लज्जा के कारण गालो पर गुलाबी लाली आजाना। *adj* pinkish गुलाबी।
*v. i* to turn red लजाना (सुर्ख हो जाना)।
*at the first blush* . at first or glance. प्रथम दर्शन मे एक निगाह मे, पहली नजर मे प्रथम दृष्टि पात मे।
*put to the blush* to come to blush लजाना, शर्माना।
**blushet** ब्लशएट *n.* a demure or blushing girl शर्मीली लडकी लजीली।
**bluster** ब्लस्टर *v. i* to storm rage बोखला उठाना, गरज कर बोलना।
**blustering** ब्लस्टरिंग *adv* in a blustering manner. बोखलाने जैसा।
**bo, boh** बो *interj* a word for frightening children or geese. बच्चो को या बतखो आदि को डराने के लिये कहा जाने वाला शब्द।
**boa** बोआ *n* a big snake एक बड़ा भारी सांप जो प्राय विषैला नहीं होता और अपने शिकार को दबोच कर मार देता है।
**boar** बोर *n.* a pig, flesh of boar. सूअर, सूअर का मास।
**board** बोर्ड *n* strip of timber, table, supply of food; a governing body council, stiff paper तख्ता; गत्ता; पटरा, मेज, भोजन, मडली, मडल, जहाज पर का स्थान।
*v. t.* to cover with board, to supply food; to enter (a ship train etc); to attack. तख्ते से ढकना, (रेल आदि पर) चढना, भोजन खिलाना, आक्रमण करना।
*v. i.* to receive food. भोजन प्राप्त करना।
*card board* · thick pasted paper sheet कागज का मोटा गत्ता, पुट्ठा।
*District Board* . जिले के मामो की सड़को आदि की व्यवस्था करने वाली जिला मडली।
*Municipal Board* · नगर पालिका मंडली।
*on board a ship* जहाज पर।
*sweep the board* सारे ताश जीत लेना, पूर्णत. विजयीहोना।
**boarder** बोर्डर *n* (१) जहाज आदि का सवार, (२) धर्मशाला; होटल आदि मे भोजन करने वाला
**boarding** बोर्डिंग *n.* (1) act of covering with boards (2) a structure of boards (3) act of boarding a ship (4) taking food. (5) place of taking food (१) तख्तों से ढकना। (२) तख्तो का बना ढाचा। (३) जहाज पर सवार होना। (४) भोजन करना। (५) भोजनालय।
**boarding house** *n.* place of taking meals भोजन करने का स्थान।
**boart** बोर्ट *n* a kind of diamond, diamond dust एक प्रकार का रत्न रत्न के टुकडे या रज।
**boast** बोस्ट *v i* to praise oneself, to show pride घमड करना, अपने मुँह मियां मिट्ठू बनना।
*n.* self praise, expression of pride. आत्मश्लाघा, शेखी, गर्व, घमड।
**boaster** बोस्टर *n* one who boasts शेखी खोरा; अहंकारी।
**boat** बोट *n* a small vessel with oars. नाव, जलयान।
*v i.* to travel in boat, to row the boat नाव मे चलना, नाव चलाना।
*v. t* to carry in boat. नाव मे ले जाना।
**boat-house** नावे रखने का स्थान; काश्मीर मे वे नावे जो नियमित रूप से रहने के काम आती है
**boating** बोटिंग *n* rowing; sailing in a boat. नाव यात्रा; नाव चलाना, नाव खेने का शौक।
**bob** बॉब *n.* (1) a shilling (2) bell ringing jerks. (3) burden or short line of song. (4) hair knot; jerk; pendulum's weight. (5) a fish bait worm. (१) एक शिलिंग। (२) घटी बजने की भिन्न भिन्न ध्वनियां। (३) गाने की टेर या यति। (४) बालों की गाठ; झटका, लगर का बोझ। (५) मछली पकडने का कीडा।
*v t.* to make and fro, to fish, to, dance. इधर उधर भागते फिरना, मछली पकड़ना, नाचना।
*v. i.* to move like pendulum; to befool, to cheat इधर उधर हिलना, मूर्ख बनाना, ठगना, धोखा देना।
**bobbery** बॉबरी *n.* noise, disturbance. कोलाहल; उपद्रव, शोर।
**bobbin** बॉबिन *n.* thread or wire spool धागे की गिट्टक, अटी, तार लपेटने का पहिया।
**bobby** बॉबी *n* a policeman पुलिस का

सिपाही, आरक्षी-जन ।

**bobby sock** बॉबी सॉक *n* an ankle sock. छोटा मोजा, टखने तक की जुराब ।

**bobbysoxer** बॉबी सॉक्सर *n.* adolescent girl. नवयुवती; तरुणी, नवयौवना जवान लड़की; ऋतुमती बाला ।

**bob-cherry** बॉब-चॅरी *n.* sport of catching swinging cherry with teeth. दांतों से पेड़ पर लटके चैरी फल को पकड़ने का खेल ।

**bob major** आठवीं घंटी की ध्वनि ।

**bob-maximus** बारहवीं घंटी की ध्वनि ।

**bob minor** छठी घंटी की ध्वनि ।

**bob tail** बॉब टेल *n* (1) a tail which is cut short (2) a rabble (१) कटी हुई पूंछ । उपद्रवी व्यक्ति ।

**bode** बोड *v.t* to prophecy to foretell, to foresee भविष्य बताना, पहले से कह देना, शकुन बताना, to portend *n* a kind बोली लगाना ।

**bodge** बॉज *n* swelling on skin blemish, clumsy potch. फोड़ा फुंसी: कलंक धब्बा ।

**bodice** बॉडिस *n* a women's under garment close fitting waist of gown चोली, अंगिया गाउन का ऊपरी भाग जो छातियों से चिपका रहता है ।

**bodied** बॉडीड *adj* having a body. शरीरधारी, देहधारी ।

**bodies** बॉडीज *n pl* of body बहुत से शरीर, बहुत से निकाय ।

*local bodies* स्थानीय निकाय (नगरपालिका आदि) ।

**bodkin** बॉडकिन *n* small dagger big needle an instrument for making holes छोटी छुरी, बड़ा सूआ छेद करने का औजार ।

*to sit or ride bodkin* . दो के बीच में भिंच जाना ।

**bodrag** बॉडरॅग *n* attack . raid आक्रमण, धावा ।

**body** बॉडी *n* (1) main or whole part of animal or man (2) main part of anything. (3) bodice (4) main part of garment. (5) substance: mass. (6) corpse (7) persons united for common purpose (१) शरीर, देह । (२) किसी वस्तु का प्रमुख भाग या बीच का भाग । (३) चोली अंगिया । (४) वस्त्र का मुख्य भाग । (५) तत्त्व, सार; पूर्णता, तोल । (६) शव लाश । (७) निकाय, संगठन ।

*t* to give form रूप देना ।

*corporate body* निगम, निकाय ।

*dead body* शव, मृतक शरीर, लाश ।

*Governing body* शासी निकाय ।

*heavenly body* तारे, चांद, आदि ।

*to a body* एक साथ ।

**body guard** बॉडी गार्ड *n* escort अंग रक्षक ।

**boer** बूर *adj. & n* South African farmer of Dutch origin. डच वंश का दक्षिणी अफ्रीकी कृषक ।

**boffin** बॉफिन *n*, a scientist. वैज्ञानिक ।

**bog** बॉग *n* quagmire; mud; morass. दलदल, कीचड़, पंक ।

*v t* to sink in bog दलदल में फंसना ।

**bogey** बोगी *n* (1) imaginary high score in golf. (2) bogie. (3) bogy. (१) गोल्फ के खेल में एक कल्पित उच्च दाव । (२) मालगाड़ी, रेल का डिब्बा । (३) भय का कारण, राक्षस, भूत ।

**boggard** बोगार्ड *n* (also *boggart*) goblin scarecrow, source of terror भूत; डराने की वस्तु, भय का कारण, कल्पित भय तथा आशंका ।

**boggle** बॉगल *v i.* to be startled or afraid, to hesitate. to make difficulties about things भय ग्रस्त होना, चौकन्ना होना; हिचकिचाना, भूत के समान डरना, प्रत्येक कार्य को कठिन बताना ।

*n* objection bungle. bogle आपत्ति: गोलमाल, शक, सन्देह, भूत, प्रेत; भय का कारण ।

**bogie** बोगी *n* a Railway car. रेलगाड़ी का सवारी डिब्बा ।

**bogies** बोगीज *n* plural of bogy. भूत; प्रेत, राक्षस, भय के कारण; कल्पित भय तथा आशंकाएं, रेल के डिब्बे ।

**bogle** बोगल *n* a phantom; bugbear source of terror. भूत, प्रेत, पिशाच; राक्षस; भय का कारण, कल्पित भय; तथा आशंका ।

**bogus** बोगस *adj* sham, fictitious, without any substance सारहीन; झूठा, जाली, बनावटी, निस्सार ।

**bogy** बोगी *n* bugbear, devil, object of dread राक्षस, भूत, भय तथा आशंका का कारण ।

**boil** बॉइल *n* a hard tumour. फोड़ा; उबाल *v. i* to become hot; to get excited पकना उबलना, उत्तेजित होना ।

*v t.* to make hot, to cook, to excite पकाना, उबालना, उत्तेजित करना ।

*to keep the hot boiling* : आजीविका प्राप्त करते रहना; कमाते रहना ।

**boiled** बॉइल्ड *adj* something that has been boiled उबाला हुआ, पकाया हुआ।

**boiler** बॉइलर *n* a vessel for boiling. one who boils डेगची, पतीली, इञ्जन के आगे की बड़ी टकी जिसमें पानी उबल कर भाप बनती है, हमाम, उबालने वाला।

**boiling** बायलिङ्ग *adj* at boiling point, angry उबलता हुआ, क्रोधवश।
*n.* act of boiling or quantity boiled उबालने की क्रिया, उबाली हुई मात्रा।

**bok** बॉक *n* a goat, an antelope बकरा-बकरी बारहसिंगा।

**bold** बोल्ड *adj* brave, daring, rude, impudent, abrupt proud धीर, साहसी, कठोर, धृष्ट अशिष्ट, अहंकारी।
*to make bold* to take liberty, to give freedom स्वतन्त्रता से काम करना, अनधिकार चेष्टा करना, स्वतन्त्र कर देना।

**boldly** बोल्डली *adv* in a bold way दु साहसपूर्ण साहस से वीरतापूर्वक।

**boldness** बोल्डनेस *n* bravery, impudence. साहस धृष्टता।

**bole** बोल *n* (1) trunk of a tree, (2) red clay, (3) opening in wall, ventilator. (१) पेड का तना, वृक्ष का स्कन्ध, (२) लाल मिट्टी, (३) दीवार मे छेद, रोशनदान।

**boll** बोल *n* a cotton seed etc knob, a swelling बिनौला, रुई का डोडा; गोला, फोडा सूजने से उत्पन्न गोला।
*v t* to swell, to make bolls सूजना, गोल बनाना।

**bolshevism** बॉलशविज्म *n* principles and ideas of the present Russian ruling party वर्तमान रूसी शासक दल के सिद्धान्त तथा विचारधारा उत्कट समाजवाद; साम्यवाद।

**bolster** बोलस्टर *n* long round pillow गोल तकिया, मसनद।
*v. t* to support with pad थोक लगाना, किसी चीज के सहारे ठहराना।

**bolt** बोल्ट *n* (1) screw nut (2) an arrow. (3) quarrel (4) door fastner (5) lightning. (6) a sudden jump or start. running (१) ढिबरी, पेच। (२) तीर, बाण। (३) झगडा, विवाद (४) चिटकनी, संकल्प। (५) बिजली की चमक, दामिनी की दमक। (६) छलाग, दौड।
*v t* (1) to sift (2) to fasten (3) to investigate (१) छानना, फटकना। (२) दरवाजे की चिटकनी लगाना। (३) अनुसन्धान करना, पता लगाना, पूछताछ करना।
*v. i.* to run away; to make sudden start. भागना, छलाग लगाना।
*adv.* quite, absolute सम्पूर्ण रूप से; पूरी तरह।

**bolter** बोल्टर *n* a sieve छाज, छलनी।

**bolting** बोल्टिङ्ग *n.* (1) sudden jump (2) fastening with bolt (3) sifting (4) lightning (१) छलाग। (२) चिटकनी लगाना. पेच कसना। (३) छानना। (४) बिजली की चमक।

**bolus** बोलस *n.* a big pill बडी गोली।

**boma** बोम *n.* enclosure with fencing रक्षित स्थान, बाढ़ लगा हुआ स्थान।

**bomb** बॉम *n* hollow shell containing explosives, lava mass thrown by volcano. बम बम्ब, बारूद का गोला; अग्नि पुञ्ज; आग का गोला।
*v t* to throw bombs, to destroy with bombs बम फैंकना, बमों से नष्ट करना बमबारी करना।

**bombard** बॉमबार्ड *n.* (1) a stone throwing cannon of early times (2) large jug of wine (१) पुराने जमाने की पत्थर फैंकने वाली तोप। (२) हाला का बड़ा पैमाना, मदिरा का बडा प्याला।
*v t* (1) to attack with blows. (2) to assail (with questions etc) (3) to batter with bombs (4) to attack with artillery. (१) मुक्के पर मुक्का बरसाना। (२) प्रश्नों आदि की बौछार करना। (३) बमों से आक्रमण करना। (४) बमबारी करना. बम बरसाना; गोलाबारी करना।

**bombast** बामबस्ट, बमबेस्ट *n* (1) high sounding language (2) cotton wool (१) मोटे शब्दों से भरी हुई भाषा। (२) ऊनी सूती का मिश्रण।
*v t* to inflate, to pad फुलाना, मोटे-मोटे शब्दों से भरना।
*adj* inflated अतिशयोक्तिपूर्ण।

**bombastic** बॉमबॅस्टिक *adj* inflated, मोटे-मोटे शब्दों से भरा हुआ, सारहीन. अतिशयोक्तिपूर्ण।

**bomber** बॉम्बर *n* aircraft used for bombardment बमबारी करने वाला विमान।

**bon** बॅान *adj* good अच्छा।

**bonafide** बोनाफाइड *adj* & *adv* in good faith सदाशय (से), यथार्थ।

**bonanza** बॅानेंजा *n* gold mass, mine of wealth, good luck स्वर्णपुञ्ज धनकोष, खजाना, भाग्योदय भाग्य का अचानक उदय होना।

**Bonapartist** बोनापार्टिस्ट *n* one who believes

in Bonapartism. नेपोलियन की नीति का प्रशंसक तथा अनुयायी।

**bond** बॉण्ड *n.* (1) something which binds (2) link; connection, (3) written promise; (4) mortgage; (5) connection of stones in building; (6) imprisonment; (7) retention of goods till duties are paid; (8) restraining force; (9) security; (10) union; (11) servitude, (१) बंधन, बंध-पत्र। (२) सम्बन्ध। (३) लिखित वचन या प्रतिज्ञा, बंध। (४) बन्धक। (५) पत्थरों या ईंटों की टीपकारी। (६) बन्दी बनाना। (७) शुल्क न देने तक माल को रोक लेना। (८) अवरोधक शक्ति। (९) प्रतिभूति। (१०) संघ; संगठन। (११) दासत्व।
*v. t* to connect. (2) to put in bond or bond store. (१) बांधना, जोड़ना। (२) बन्धन या बन्द जगह में रखना।
*adj* not free. पराधीन।

**bondage** बॉण्डेज *n.* slavery दासत्व, दासता; पराधीनता।

**bonded** बॉण्डेड *adj* secured, under a bond सुरक्षित किया हुआ, बंधन में; प्रतिज्ञा से बंधा हुआ लिखित पत्र द्वारा सुरक्षित।

**bonding** बॉण्डिंग *n* act. of joining; act of securing by bond जोड़ने की क्रिया बंधपत्र द्वारा सुरक्षित करना।

**bond paper** बॉण्ड पेपर *n* a good quality paper बढ़िया किस्म का कागज।

**bone** बोन *n.* hard white substance forming skeleton of body. अस्थि; हड्डी।
*v. t* (1) to take out bones (2) to provide bones. (3) to seize. (4) to steal (१) हड्डियां निकालना (मांस में से)। (२) हड्डियां लगाना। (३) घेरा डालना। (४) चुराना।

**bone ache** बोन एक a pain in bones हड्डियों में दर्द।

**bone ash** बोन ऐश *n* अस्थियों की राख।

**bone dry** बोन ड्राइ *adj.* quite dry. बिल्कुल सूखा। सर्वथा शुष्क, ऐसा स्थान जहां शराब जरा भी न मिले।

**bonesetter** बोन सेटर *n* one who sets the bones हड्डियां बैठाने वाला या जोड़ने वाला, पहलवान।

**bonfire** बॉनफायर *n.* a big fire for rejoicing होली, आनन्द मनाने के लिये जलाई गई होली आतिशबाजी।

**bonic** बॉनी *n* pretty: healthy, pleasing. सुन्दर, स्वस्थ, मनोहर।

...face बॉनीफेस *n* an innkeeper भटियारा

**boning** बोनिङ्ग *n* finding of straightness by looking along a row पेड़ों या खम्बों की पंक्ति को देखकर सीध का अनुमान लगाना।

**bonne** बॉनी *n.* a maidservent. नौकरानी, दासी।

**bonnet** बॉनट *n* woman's cap, cap for protecting head, cover of motor engine स्त्रियों का टोप; सिर की रक्षा करने वाला टोप; मोटर के इंजन का ढकना।
*v t.* to put bonnet on. टोपी पहनाना, रक्षा टोप पहनाना।

**bonnie** बॉनी *adj* bonny, pretty, healthy. सुन्दर, स्वस्थ, मनोहर।

**bonnilasse** बॉनीलॅस *n.* a pretty girl सुन्दर लड़की; हंसमुख तरुणी।

**bonny** बॉन्नी *adj.* handsome, healthy. सुन्दर; स्वस्थ्य।

**bon-ton** बॉन-टॉन *n* good breeding; fashionable world. अच्छे परिवार का प्रभाव, फैशन वाला समाज, फैशन जगत।

**bonus** बोनस *n* extra dividend, extra payment to labourers, share of profits. बोनस, लाभ में बीमादार का अंश, लाभ में से श्रमिकों का अंश, अतिरिक्त लाभांश।

**bony** बोनी *adj.* full of bones; thin जिसके मांस कम हो, हड्डियां ही हों, दुबला पतला।

**bonze** बॉञ्ज *n.* a Buddhist priest बौद्ध भिक्षुक (धर्म प्रचारक)।

**bonzer** बॉञ्जर *adj* very good बहुत अच्छा।

**boo** बू *interj* expression of contempt. नापसन्दगी या घृणा का परिचायक शब्द।

**boo boo** बू बू *v i* to make sound of disapproval बू बू करके असन्तोष प्रकट करना

**booby** बूबी *n* a silly fellow, a boy last in class, a sea bird मूर्ख व्यक्ति, मन्द बुद्धि; कक्षा में सबसे पीछे रहने वाला छात्र; एक समुद्री पक्षी जो इतना मूर्ख होता है कि उसे बेन से मार कर नीचे गिराया जा सकता है।

**boobyish** बूबीइश *adj* stupid मूर्ख।

**boobyism** बूबीइज्म *n.* folly मूर्खता।

**boodle** बूडल *n* (1) money acquired bad means i. e by fraud or b... (2) crowd. (... (१) पाप कपट या घूंस... (२) पूंजी। दुकान...

**boody** बूडी ... lent anger, or m... या, कारण चुप हो...

**booh** बू *interj* ...

ध्वनिवाचक शब्द ।

**boohoo** बूहू *n.* sound of weeping 'हू हू' करके रोना, जोर जोर से रोने का शब्द ।

**book** बुक *n* any composition; bible, division of poem पुस्तक, ग्रन्थ, बही; पोथी; बाइबिल, कविता का चरण ।

*v t* to engage in advance, to make entry in a book पहले से प्रबन्ध कर लेना, बुक कर लेना । किताब मे लिखना ।

*v i.* to purchase railway ticket रेल का टिकट खरीदना ।

**book binder** बुक बाइंडर one who binds books. जिल्दसाज ।

**bookbinding** बुक बाइंडिङ्ग जिल्द साजी ।

**bookend** पुस्तकों को मेज पर खडी रखने के लिये लगाई गई सहारे की वस्तु ।

**bookie** बुकी *n* book maker पुस्तक का सङ्कलन करने वाला (प्राय दूसरो के लेखों से काट छाट कर) ।

**booking** बुकिंग *n* selling tickets, accepting goods for transport टिकट बेचना, भेजने के लिये माल लेना ।

**booking office** बुकिंग आफिस *n* office for selling tickets टिकट घर ।

**bookish** बुकिश *n* one who is fond of and reads books but knows little of practical world, inexperienced in worldly affairs दुनियादारी मे अनभिज्ञ, कोरे किताबी ज्ञान वाला, परन्तु अनुभवहीन व्यक्ति, व्यवहार मे अकुशल, पुस्तक प्रेमी ।

**book-keeping** बुक-कीपिंग *n* art and practice of accounting मुनीमी, लेखा-कार्य ।

**book learning** बुकलर्निंग *n* book knowledge पुस्तकीय ज्ञान ।

**booklet** बुकलेट *n.* a small book छोटी पुस्तक,, पुस्तिका ।

**booklice** बुकलाइस *n.* worms found among books पुस्तकों में लगने वाले घुन ।

**booklore** बुकलोर *n* book learning पुस्तक प्रेम, पुस्तक का ज्ञान ।

**book house** बुकहाउस *n* an insect of books पुस्तकों में लगने वाला एक कीडा ।

**book post** बुक पोस्ट *n* printed matter at which lower postage is charged मुद्रित सामग्री जिस पर कम डाक व्यय लगता है ।

**book scorpion** बुक स्कार्पियन *n* a scorpion haunting libraries पुस्तकालयों मे प्राय पाया जाने वाला बिच्छू जैसा कीडा ।

**book seller** पुस्तक विक्रेता ।

**book selling** पुस्तक बेचने का व्यापार, पुस्तक व्यापार ।

**book shelf** पुस्तको की अलमारी ।

**book shop** पुस्तक भण्डार, पुस्तको की दुकान ।

**book stall** पुस्तकों का स्टाल ।

**boom** बूम *n* (1) a pole for streching a sail (2) a bar, chain or floating long or beam, stretched on harbours. (3) a tree in South Africa (4) hollow roar or sound (5) sudden increase of activity in business. (१) पाल फैलाने का डण्डा । (२) बन्दरगाह पर फैलाई हुई जञ्जीर, शहतीर या लम्बी छडी । (३) दक्षिणी अफ्रीका मे 'पेड' के लिये प्रयुक्त उपसर्ग । (४) गर्जन, घुर्राना । (५) व्यापार आदि मे चहल-पहल या चढाव ।

*v t* (1) to show sudden activity (2) to push into eminence (१) झटपट काम मे लगना; अचानक चहल-पहल करना । (२) अचानक प्रसिद्ध करना, चढ़ा देना ।

*v i.* to make a hollow sound, to become prosperous suddenly गरजना, भिनभिनाना, अचानक समृद्ध हो जाना ।

**boon** बून *n* request, present favour, blessing प्रार्थना, उपहार, वरदान, आशीर्वाद, प्रसाद ।

*adj* benign, gay, jovial generous. कृपालु, प्रसन्न, उदार, हंसमुख ।

**boor** बुअर *n* a farmer, villager, rude or uncultured fellow, South African Dutch. किसान, देहाती, गवार, तेज मिजाज का व्यक्ति, दक्षिण अफ्रीकी डच गोरा ।

**boorish** बूरिश *adj* rude, uncultured, uneducated असभ्य, अशिक्षित, तेज ।

**boose** बूज *v i* to drink heavily अधिक मदिरा पी लेना ।

*n* an intoxicating liquor मदिरा, नशे वाला कोई पेय ।

**boost** बूस्ट *n* a push. ऊपर उठने मे सहायता ।

*v t.* to lift by a push. धक्का देकर ऊचा उठाना, सहायता करना ।

**boosy** बूज़ी *adj* intoxicated नशे मे, मतवाला, मदमत्त ।

**boot** बूट *n.* (1) coving for foot. (2) profit, advantage (3) compensation. (१) जूता । (२) लाभ; सुविधा । (३) मुआवजा ।

*v. t* (1) to profit, to help. (2) to kick by boot (3) to turn out or dismiss. (१) लाभ पहुँचाना, सहायता करना । (२) ठोकर मारना । (३) निकाल देना, नौकरी से हटा देना ।

*boot on saddle* घोड़े पर चढ़ने की तैयारी ।

*like old boots* with vigour तेजी से ।

**booted** बूटेड *adj* with boots on ready for riding. जूते पहने हुए. चलने के लिये तैयार घोड़े पर चढ़ने के लिये सुसज्जित।

**bootee** बूटी *n* short boots of women, woolen boots of children स्त्रियों के छोटे बूट, बच्चों के ऊनी जूते।

**booth** बूथ *n* temporary shop stall tent in fair, a polling place मेले में दुकान, स्टाल, खोखा, लकड़ी आदि की बनी दुकान; निर्वाचन स्थान।

**bootlick** बूटलिक *v t* to toady चापलूसी करना जूते चाटना चाटुकारिता करना।

**boot tree** बूट ट्री *n* boot-last जूते का फरमा।

**booty** बूटी *n.* spoils लूट का माल, प्राय विजेता सेना द्वारा पराजितों से बलात लिया गया सामान।

**booze** बूज to drink heavily खूब शराब पीना

**boozy** बूजी *adj* drunkard पियक्कड़।

**bo-peep** बो पीप *n* a game of hide and seek आंख मिचौनी का खेल जिसमें पीछे से लड़का आकर 'बो' कहता है।

**bor** बॉर *n* neighbour address to any person पड़ोसी, किसी व्यक्ति को सम्बोधित करने का पुराना तरीका।

**borate** बोरेट *n* a salt of boric acid. बोरिक एसिड का एक लवण-क्षार।

**borax** बोरैक्स *n* a mineral. borate of soda सुहागा नामक खनिज पदार्थ।

**bord, borde** बोर्ड obsolete spelling of board मंडली. तख्ता गत्ता।

**bordar** बोर्डर *n* a tenant at will of the hut झोंपड़ी का किरायेदार जिसे स्वामी जब चाहे निकाल सके।

**Bordeaux** बॉर्डो *n* claret, a delicious wine of South France दक्षिण फ्रांस की क्लॅरेट नामक मदिरा।

**bordel** बोर्डल *n* (also *bordello*) a brothel. वेश्या गृह रंडीखाना, ऐसा स्थान जहां वेश्यावृत्ति होती है।

**border** बॉर्डर *n* edge boundary flower bed, trimming किनारा, सीमा, किनारी, फूलों की क्यारी. कन्नी झालर।
*v t.* to put on border, to bound किनारी लगाना सीमा बांधना।
*v. i* to come near पास आना।
*adj* on the border, regarding border. सीमावर्ती, सीमा पर, सीमा सम्बन्धी।

**bordereau** बार्डेरो *n* docket; memorandum बीजक, विषयसूची नत्थ सूची।

**border line** बॉर्डर लाइन *n* सीमा रेखा।

**bore** बोर *v t.* (1) past tense of bear (2) to make a hole (3) to tire by uninteresting talk (१) सहन किया; उत्पन्न किया आदि। (२) छेद करना; यन्त्र से छेदना। (३) वृथा बकवास से थकाना, ऊबना।
*n* (1) a tidal wave (2) nuisance. (3) tiring person by useless talk (4) hollow of gun barrel (5) hole in earth (6) any hole made by boring (१) ज्वार भाटा। (२) कष्टदायक। (३) बकवासी वृथाबोल कर थकाने वाला। (४) बन्दूक की नली का छेद। पृथ्वी में छेद, कुआं। कोई भी छेद जो किसी औजार से किया गया हो।

**Boreal** बोरिअल *adj* pertaining to north winds. उत्तरी पवन सबंधी।

**borer** बोरर *n* (1) boring instrument (2) boring insect (3) boring person (१) छेद करने का यन्त्र बरमा। (२) छेद करने वाला कीड़ा. घुन। (३) छेद करने वाला या थकाने वाला व्यक्ति।

**boric** बोरिक *adj* pertaining to borax. सुहागा

**boring** बोरिंग *n* act of making a hole; hole made by boring छेद करने की क्रिया, कुआं खोदना खुदाई। छेद, कुआं।
*adj* one who or which bores. थकाने वाला, रसहीन।

**born** बॉर्न *v i p p* of 'bear', brought forth जन्मा हुआ।
*in ones born days* during whole life समूचे जीवन में, जीवन भर में।

**borne** बोर्न *p p* of 'bear' जन्म दिया पैदा किया।
*adj* carried, supported, spent; limited, narrow minded लाया गया, समर्थित, खर्चा हुआ, सीमित संकुचित हृदय वाला।

**born fool** बॉर्न फूल *n* one who is foolish. from birth जन्म जात मूढ़, जन्म से ही मूर्ख।

**bornite** बॉर्नाइट *n* an ore containing copper and iron तांबा तथा लोहा मिली हुई कच्ची धातु, अयस्क।

**borough** बरो *n* town in U K which sends a member to House of Commons. ब्रिटेन की लोक सभा में सदस्य भेजने वाला नगर, नगर निर्वाचन-मंडल।
*close or pocket borough* a borough whose representation was nominated by somy body ऐसा बरो जिसका प्रतिनिधि किसी के द्वारा नाम निर्देशित होता था, निर्वाचित नहीं।

**borrel (1)** बॉरल *n* rustic, like a clown. गंवार मूर्ख मसखरा।

**borrow** बॉरो *v. t* to take loan, to imitate उधार लेना, नकल करना, अनुकरण करना।

**borrowed** बॉरोड *adj* taken on loan, counterfeit, not real उधार लिया हुआ, नक्ली, विदेशियों से लिया हुआ ढङ्ग, अवास्तविक।

**bort** बॉर्ट *n* particles or dust of diamond रत्न रज, हीरे की कनी।

**bosch** बॉश *n* bush झाड़ी।

**bosh** बॉश *n & interj* nonsense, stupid talk बकवास, व्यर्थ बातें।

**bosket** बॉस्केट *n* a bower, small forest कुंज, छोटा वन।

**bosker** बॉस्कर *adj* very good बहुत अच्छा।

**bosom** बुजम *n* breast, interior parts, hearts, breast of dress वक्षस्थल, छाती, वस्त्र का सीने के ऊपर का भाग, अंतरतम, हृदय, मन, चित्त, भीतरी भाग। confidential, intimate विश्वस्त, सुहृद।
*v t* to embrace in bosom छाती में रखना, छाती से लगाना।
enclosed छाती वाला, छाती से लगाया हुआ।

**bosom-friend** बुजम फ्रेंड *n* a fast friend लंगोटिया यार विश्वासी मित्र।

**boss** बॉस *n* (1) projection knob stud (2) leader, chief (3) superior officer (१) उभाड़, उठी हुई खुदाई, गाढ़। (२) नेता, प्रधान। (३) स्वामी, अपने से बड़ा अधिकारी।
*adj* (1) hollow, empty (2) excellent. (3)chief. (१) खाली, रिक्त (२) सर्वोत्तम (३) प्रधान।
*v t* to adorn with bosses, to manage, to control, to dominate उभरी हुई खुदाई आदि से सजाना, प्रबन्ध करना, रौब गाठना।

**bossed** बॉस्ड *adj* relief उभरा हुआ।

**bosomed** बुजम्ड *adj* with a bosom,

**bosun** बोसन *n* boatswain जहाज पर नावों की रखवाली करने वाला एक पदाधिकारी।

**bot** बॉट *n.* an insect which causes horse disease. एक कीड़ा जो घोड़ों के रोगों का कारण होता है।

**botanomancy** बोटॅनोमॅन्सी *n.* divination by help of plants. पौधों आदि की सहायता से भविष्य बताना या दैवी ज्ञान पाना।

**botany** बॉटनी *n* (1) study of plants etc (2) fine wool (१) वनस्पति विज्ञान, औषधि शास्त्र (?) (२) बढ़िया ऊन जो पहले आस्ट्रेलिया के बोटॅनी बे नामक स्थान से आती थी।

**botch** बॉच *n.* (1) blemish (2) clumsy patch; a swelling, pimple, boil (3) ill finished work (१) धब्बा, कलङ्क। (२) पैबन्द; फोड़ा, फफोला, फुन्सी। (३) ठीक प्रकार न किया हुआ काम।
*v t & v t* to repair badly पैबन्द लगाना; ऊटपटांग काम करना।

**bote** बोट *n* compensation प्रतिकर मुआवजा।

**bot fly** बॉट फ्लाइ *n* an insect which causes disease to the horses घोड़ों की कई बीमारियां उत्पन्न करने वाला एक कीड़ा।

**both** बोथ *adj pron and adv & conj* the two one and other, equally, as well. दोनों, उभय, बराबर और भी।

**bother** बॉदर, बॉथर *interj* expression of irritation झुंझलाहट व्यक्ति करने का शब्द।
*v t* to trouble कष्ट देना, तङ्ग करना, हैरान करना, खिजाना।
*v i* to worry चिन्ता करना, तङ्ग होना; कष्ट उठाना, परेशान होना।
*n* worry, fuss चिन्ता, दिक्कत, परेशानी; छोटा सा कष्ट।

**botheration** बॉदरेशन *n* worry, trouble. चिन्ता, परेशानी, कष्ट, दिक्कत।

**botree** बोट्री *n* bodhi tree, pipal tree; tree of knowledge बोधि वृक्ष का अपभ्रंश; पीपल का वृक्ष, बौद्धों तथा हिन्दुओं का पवित्र वृक्ष जिसके नीचे भगवान बुद्ध को ज्ञान प्राप्त हुआ था।

**bottle** बॉटल *n* (1) glass container with narrow neck (2) heap of grass (3) contents of bottle (4) wine or any drink (१) बोतल, शीशी। (२) घास का गट्ठर। (३) बोतल की वस्तु। (४) शराब या कोई पेय।
*v t* to put in bottle बोतल या शीशी में भरना।

**bottle chart** बॉटल-चार्ट *n.* chart of sea waves prepared with the help of bottles समुद्र में बोतलें डालकर समुद्र की लहरों के विषय में तैयार किया हुआ चार्ट।

**bottle-imp** बॉटल-इम्प *n* an imp closed in a bottle बोतल में बन्द की हुई प्रेतात्मा।

**bottle-neck** बॉटल-नेक *n* narrow part of road where traffic feels difficulty in passing सड़क पर कोई सकड़ा स्थान जहां यातायात रुक जाता हो और अधिक भीड़ हो जाती हो।

**bottom** बॉटम *n* (1) lowest part. (2) ground under water (3) low land (4) innermost part (5) keel. (6) basis; foundation (7) seat of chair (8) financial resources. (१) तला, सबसे नीचे का भाग, पेंदा। (२) जल के नीचे का तला. पेंदा।

(३) नीची भूमि। (४) अन्दर का भाग। (५) जहाज का पैंदा; (६) आधार; नींव। (७) कुर्सी का तला। (८) सम्पति, साधन; वित्तीय स्रोत। (६) जहाज।
*adj*. lowest. निम्नतम; सबसे नीचा।
*v. t.* to put to bottom. पैंदी में पहुंचाना; गिरा देना।
*v. i.* to find bottom तले पर पहुँचाना; विश्राम करना।
*at bottom* basically आधारत:, मूलरूप में

**bottomed** बाटम्ड *adj* having bottom; at the bottom पैंदे वाला, पैंदे पर स्थित।

**boudoir** बूडॉर *n* a lady's private small chamber स्त्रियों की गुप्त कोठरी।

**bouffe** बूफ *n* a funny drama. हास्यप्रद नाटक।

**bouget** बजट *n*. budget आयव्ययक (बजट का पुराना रूप)।

**bough** बाउ *n*. (1) branch of tree. (2) bow of ship (3) gallows (१) वृक्ष की शाखा. (२) जहाज का पहलू, (३) फांसी की रस्सी या तख्ता।

**bought** बॉट बौट *n p. t & p p* of 'buy' bend twist खरीदा, मोड, टेढापन।

**bougie** बूजी *n* wax candle मोमबत्ती।

**bouille** बूली *n* boiled meat उबला हुआ मास।

**bouk** बूक *n* body. bulk शरीर, कुल मात्रा।

**boulder** बोल्डर *n*. stone rounded by flowing water. जल के बहने से गोल हुआ पत्थर, सालिगराम।

**boulevard** बुलवर *n*. broad road with trees on both sides. चौडी सडक आदि जिसके दोनों ओर प्राय पेड़ होते है।

**boult** बोल्ट *v t* to sift through cloth; to examine after such sifting कपड़े में से छानना. कपड़छान करना इस प्रकार छान कर उस वस्तु की परीक्षा करना।

**boun** बून, बौन *v t & n. i* to prepare to be ready, to dress तैयार होना. कपडे पहनना, तैयारी करना।
*adj* ready prepared तैयार, उद्यत, तत्पर।

**bounce** बाउन्स *v. i. & v t* to boast, to burst out. to jump. to beat. to turn out शेखीमारना. चिल्ला पडना, उछलना; मारना निकाल देना नौकरी से हटा देना।
*n* a boast jump. dismissal शान, शेखी; उछाल. नौकरी से निकालना।
*adv*. suddenly अचानक; अकस्मात।
*adj* desirous of going, just starting. confined: obliged in bond; under duty of obligation जाने वाला, प्रयाण के लिये तैयार; सीमित; आभारी, बधा हुआ; बाध्य; परवश; कोई कार्य करने के लिये बाध्य।

**bound** बाउंड *n*. (1) limit; boundary. (2) springing. (१) सीमा, मर्यादा; किनारा। (२) उछाल।
*v. t.* to limit, to restrain सीमित कर देना; रोकदेना। *v. i* to spring. उछलना।

**bounden** बाउन्डन *adj* obligatory बाध्यकारी

**bounder** बाउंडर *n*. one who bounds; ill-bread man; immoral person उछलने वाला; अशिष्ट व्यक्ति; अनैतिक व्यक्ति, दुराचारी

**bound for** बाउंड फॉर *adj* going to गन्तव्य (स्थान), जहां जाना हो।

**bounding** बाउंडिङ *n*. moving forward in a jumping way. छलांग लगा कर जाना।

**bounds** बाउंड्स *n*. limit सीमा, मर्यादा।

**bounteous** बाउंटियस *adj* generous उदार, दानशील।

**bountiful** बाउंटीफुल *adj* generous. उदार, दानशील, कृपालु।

**bounty** बाउंटी *n* generosity; gift inducement उदारता, दानशीलता, अनुग्रह, उपहार, प्रलोभन जो किसी कार्य को करने के लिये सरकार द्वारा दिया जाता है।

**bouquet** बूके *n*. a bunch of flower फूलों का गुच्छा, गुलदस्ता, पुष्पपुंज।

**bourasque** बूरास्क *n* a tempest, storm तूफान।

**bourd** बूर्ड *n* joke, jest. मजाक, हास्य; उपहास, खेल।

**bourder** बूर्डर *n* a clown, joker. मजाकिया व्यक्ति; विदूषक।

**bourdon** बूर्डन *n*. a club, staff of pilgrim. डण्डा, यात्री या पथिक की लाठी।

**bourgeois** बूरश्वा *n*. a citizen; middle class person, businessman. नागरिक; मध्य वर्ग का व्यक्ति, व्यापारी, दुकानदार।
*adj* middle class; conservative बीच की श्रेणी का, रूढ़िवादी, पिछडे हुए विचारों का।

**bourn (e)** बूर्न, बोर्न, बूर्न *n* small brook; boundary, goal छोटी नदी, नाला, सीमा।

**bourse** बूर्स *n* money market, exchange बाजार; मण्डी, विपणि, व्यापार-विनिमय-केन्द्र।

**bouse** बूज बौज *v. i* to drink heavily खूब मदिरा पी लेना।
*n* wine; liquor; drink party. मदिरा; शाला मदिरा-गोष्ठी।
*v i & v t.* to pull the boot नाव को खींचना।

**boustrophedon** बुस्ट्राफीडन *adv & adj*. like

a plough हल के समान कभी बायें से दाहिनी ओर और कभी उलटी ओर, टेढ़ी-मेढ़ी लिखाई।

**bousy** बूज़ी *adj* inclined to drink; drunk., पीने का इच्छुक; पीया हुआ।

**bout** बाउट *n* work shift or turn; fit of illness, trial of strength पारी; रोग का दौरा, शक्ति-परीक्षण, मुकाबला।

**boutade** बूटेड *n.* sudden outburst. अचानक भल्लाना।

**bovine** बोवाइन *adj* like an ox; dull, stupid, pertaining to cattle बैल जैसा, मन्द बुद्धि, मूर्ख, ढोर सम्बन्धी।

**Bovril** बावरिल *n* extract of beef गो-मास का सत्व या काढ़ा जो बॉवरिल नामक व्यापार-चिह्न से बिकता है।

**bow** बो yoke, handle; knot; necktie, curve, device for shooting arrows, rain bow जूआ, हथना, गाठ, नकटाई, झुकाव. धनुष; इन्द्रधनुष।

*v. i.* & *v. t.* to use a bow. धनुष चलाना।

*n* respect; consent, fore front of ship आदर, सहमति, जहाज का सामने का भाग।

*v. t* to bend, to lower the head, to salute, to stoop झुकना सिर झुकाना, नमस्कार करना, प्रणाम करना, अपनी बात छोड देना।

**bowat** बूएट *n* lantern लालटेन, बत्ती।

**bow-boy** बोबॉय *n* boy who uses a bow, cupid धनुष चलाने वाला लडका, कामदेव (मदन जो फूलों के बाण चलाता है)।

**bowdlerise** बॉडलराइज *v. t.* to expurgate a book आपत्तिजनक अंश निकाल पुस्तकों को ठीक कर देना या कई बार खराब कर देना।

**bowed** बाउड *adj* bent forward झुका हुआ, मुडा हुआ।

**bowel** बॉवल *n.* lower part of stomach; intestines, interior part of anything, heart; pity; tender feelings. आंत; अन्तड़ी, किसी वस्तु का भीतरी भाग; दया, कोमल भावना।

*v. t.* to take out bowels. आंतें बाहर निकालना।

**bowels** बॉवल्स *n* tender feelings, entrails कोमल भावनाएं, अन्तर्भाग; अन्तड़ियां।

**bower** बॉवर *n* (1) a shady recess, an arbour. (2) inner apartment (3) lady's private room (4) a residence. (5) knave in card game (१) कुंज, छायादार स्थान; पर्णकुटी। (२) अन्दर का कमरा। (३) स्त्री की गुप्त कोठरी। (४) निवास स्थान। (५) ताश के खेल में गुलाम।

*v. t.* to enclose, to embower. बन्द करना; कुंजवत बनाना।

*v. i* to lodge. रहने को स्थान देना।

**bowie-knife** बोई-नाइफ *n* big knife which has a 12 inches long dagger like edge. एक बड़ा चाकू जिसकी छुरे के समान १२ इंच की धार होती है।

**bowing** बोइङ्ग *n* act of salutation. प्रणाम करना; नमस्कार।

**bowes** बाउस *n* boughs, branch of tree. पेड की शाखा।

**bowet** बॉवेट *n* bowat a lantern लालटेन।

**bowl** बाल बाउल *n* a round vessel like deep plate. a ball, a marble कटोरा; प्याला. गेंद; गोली, कचा, गोली टीच का खेल।

*v. t.* to roll, to play with bowls, to play with ball, to move in vehicle लुढ़काना; प्यालों से खेलना, गेंद खेलना गोली खेलना, गाड़ी में दौड़ते फिरना।

*v. t* to roll, to put out in cricket लुढ़काना, क्रिकेट में विकेट आउट कर देना।

**bowler** बोलर *n* (1) one who throws ball. (2) round flat hat गेंद फेंकने वाला, ऊन का बना गोल टोप।

**bowline** बोलाइन *n* a rope fixed to the bow of ship. जहाज के आगे के सिरे से बंधा हुआ रस्सा।

**bowling** बोलिङ्ग *n* throwing of ball. गेंद फेंकने की क्रिया।

**bowling crease** बोलिङ्ग क्रीज *n* a line from behind which the bowler must bowl in cricket. क्रिकेट में वह रेखा जिसके पीछे से गेंदमार को गेंद फेंकनी पडती है।

**bowr** बॉवर *n* muscle मास-पेशी, पुट्ठा।

**bow-saw** बोसॉ *n* a saw for cutting in bow like fashion गोलाई काटने की आरी।

**bowse** बौज *v. t* to pull the boat नाव को खींचना।

**bowwow** बाउवाउ *n* barking of dog; a bombastic style, a dog कुत्ते के भौंकने की ध्वनि; भौं-भौं, साहित्यिक शैली जिसमे अतिशयोक्ति तथा मोटे-मोटे शब्द हों, कुत्ता।

**bowyer** बोयर *n* one who makes bows, one who uses a bow धनुष बनाने वाला, धनुर्धारी।

**box** बॉक्स *n* (1) a chest (2) compartment in threatre or cinema (3) blow on head or face (4) iron ring in centre of wheel (5) a kind of tree with yellow wood. (6) drivers seat.

(7) a small house. (8) small room for duty man. (१) सन्दूक; ट्रंक; बक्सा, डिब्बा; पेटी। (२) सिनेमा आदि में बैठने का विशेष स्थान। (४) मुंह या सिर पर घूसा। (५) पहिये का आंवन। (५) पीली लकड़ी वाला एक वृक्ष। (६) ड्राइवर के बैठने का स्थान। (७) छोटा सा घर; कोठरी। (८) ड्यूटी पर लगे व्यक्ति के लिये छोटी कोठरी।

*v. t.* (1) to put in box (2) to give a blow on face (3) to fight with fists (4) to put in box (5) to mix (6) to over turn (१) डिब्बे या सन्दूक में रखना। (२) मुंह पर घूसा मारना। (३) मुक्केबाजी करना। (४) डिब्बे या सन्दूक में बन्द करना। (५) मिलाना। (६) उलटा कर देना; उलट देना।

*witness box* place for witnesses in Court. कचहरी में गवाहों का कठघरा।

**boxer** बॉक्सर *n* one who fights with fists घूंसेबाज, मुक्केबाज।

**boxful** बॉक्सफुल *n* quantity which a box can contain इतनी मात्रा जिससे बक्स भर जावे।

**boxing** बॉक्सिङ्ग *n* fight with fists मुक्केबाजी, घूंसेबाजी का अभ्यास।

**box-office** बॉक्स-ऑफ़िस *n* office for booking tickets of cinemas etc. सिनेमा आदि के टिकट मिलने का स्थान।

**boy** बॉय *n.* male child; man; youth; a hotel bearer, any servant; slave; boy servant लड़का; बालक; कुमार; पुरुष; नवयुवक; नौकर, होटल का बहरा, दास; गुलाम; छोकरा।

*v. t* to play. खेलना।

**boyar** बॉयार *n* a Russian aristocrat in old days. प्राचीन काल में रूस का एक सामन्त।

**boyau** बावायि, बाइयो; ब्वायो *n.* long communication line. लम्बी संचार पंक्ति, पतली गली।

**boyaux** *n. pl.* of boyau. लम्बी पतली नालियां।

**boycott** बॉय कॉट *v. t.* to refuse to have social intercourse with. सामाजिक बहिष्कार करना।

*n* refusal to have social connection सामाजिक बहिष्कार।

**boy-friend** बॉय फ्रॅण्ड *n.* a boy whom a girl loves or likes. किसी लड़की का मन पसद लड़का, यार; प्रेमी; आशिक।

**boy hood** बॉय हुड *n.* state of being a boy; age of boy. लड़कपन; कौमार्य।

**boyish** बॉयिश *adj.* like a boy. लड़के के समान; लड़कपन की सी (बात)।

**Boy scout** बॉय स्काउट *n.* member of scouts organisation who promotes alertness and sense of service and good character. स्काउट संस्था का सदस्य; यह संस्था सावधानी; सेवा तथा सदाचार की वृद्धि करने के लिये है।

**brabble** ब्रॅबल *v. i* a quarrel, wrangle. हुज्जत, झगड़ा।

*n.* to quarrel लड़ना, झगड़ना; हुज्जत करना;

**braccate** ब्रॅकेट *adj* with feathered legs. जिसकी टांगों में पर हों।

**brace** ब्रेस *n.* (1) a couple. (2) tightening thing (3) bandage (4) armour for arm (5) bracket. (१) जोड़ा; युगल; (२) बन्धन, (३) बांधने की पट्टी; (४) हाथों का कवच, (५) कोष्टक [ ]।

*v. t* to tighten, to support; to tone up, to embrace कस कर बांधना, सम्हालना समर्थन करना, प्रोत्साहन करना, आलिंगन करना

**bracelet** ब्रासलेट *n.* an ornament for wrist, a handcuff कंगन; कड़ा, हथकड़ी।

**bracer** ब्रेसर *n.* a tonic, one which tightens स्वास्थ्यवर्धक औषधि, बांधने वाला।

**braces** ब्रेसेज *n.* trousers suspenders, in printing a connecting mark, boring instrument पतलून का पट्टा, जोड़, छपाई में मिलाने का ऐसा चिह्न (—), बरमा, छेद करने का उपकरण, शिकारी कुतिया या कुत्ता।

**brachet** ब्रॅचेट *n* a brach, an annoying child, children's apron. शिकारी कुतिया, तंग करने वाला बच्चा, बच्चे का ऍप्रन।

**brachial** ब्रॅकियल *adj.* of the arm बाहु-सम्बन्धी।

**brachy** ब्रॅकि meaning short in composition. किसी शब्द के पहले लग कर 'छोटा' का अर्थ देने वाला उपसर्ग।

**bracing** ब्रेसिङ्ग *adv* giving strength शक्तिदायक।

**brack** ब्रॅक *n.* flaw in cloth. कपड़े में सिलवट

**bracken** ब्रॅकन *n* a fern, a kind of plant. एक प्रकार का पौधा।

**bracket** ब्रॅकेट *n* a shelf projecting from wall दीवारगीर कोष्ठक।

*v. t.* to put with in brackets; to classify in equal position with. कोष्ठक लगाना; किसी के समान स्थिति बनाकर वर्गीकरण करना।

**brackish** ब्रॅकिश *adj* saltish; like salt. खारा; नमकीन; नमक जैसा; लवणीय।

**bracteate** ब्रैक्टीएट *n* thin beaten plates of gold or silver सोने चांदी के वर्क।
*adj.* of metal beaten thin. वर्क का या वर्क सम्बन्धी।

**brad** ब्रैड *n.* small nail not having a head but a side projection on the top. ऐसी कील जिसका एक सिरा एक ओर मुड़ा हो तथा चपटा न हो।

**Bradshaw** ब्रैडशॉ *n* a book containing Railway time-tables रेलवे की समय-सारिणी पुस्तक।

**brady** ब्रैडी *pref.* in composition slow 'धीमा' का अर्थ देने वाला उपसर्ग।

**brag** ब्रॅग *v. i* to boast शेखी मारना, अतिशयोक्ति करना।
*v. t.* to bluster. किसी की अत्यधिक प्रशंसा करना।
*n.* a boast, thing boasted, about poker game. शेखी, जिस वस्तु की शेखी मारी जाये वह वस्तु, पोकर का खेल।

**braggart** ब्रॅगर्ट *n* & *adj* one who boasts, vain person शेखीखोरा अहंकारी; घमण्डी।

**bragging** ब्रॅगिङ्ग *n* boasting शेखी शान।

**Brahmi** ब्रामी, ब्राह्मी ancient Indian script prior to Dev Nagri देवनागरी लिपि से पूर्व भारत में प्रयुक्त ब्राह्मी लिपि।

**Brahmin bull** ब्राहमिन बुल *n* humped bull. भारतीय सांड।

**braid** ब्रेड *n* a plant of hair, band, embroidery, interweaving, sudden movement; start, hair band बालों की चोटी या जूड़ा, गोटा किनारी, गूंथना, बालों की लट, अकस्मात हिलना, आरम्भ, बालों का फीता *v. i.* to change colour or shape रंग बदलना या रूप बदलना।
*v. t.* to interweave, to plait, to trim; to thread, to roproach, to give a jerk गूंथना; बटना, लट बनना, चोटी करना; कन्नी लगाना, किनारी बुनना; डाटना डपटना, झटका देना; धागा पिरोना।
*adj.* broad. चौडा (स्काटलॅण्ड में प्रयुक्त अर्थ)

**braide** ब्रेड *adj.* deceitful कपट पूर्ण, छलमय।

**braided** ब्रेडेड *adj* plaited; trimmed; entwined; faded गुंथा हुआ, किनारी वाला, धीमा पड़ा हुआ।

**braiding** ब्रेडिङ्ग *n* plaiting, manufacture of braids, embroidery. चोटी बनाना या गूंथना; चोटियां बनाने का काम; गोटा किनारी।

**brail** ब्रेल *n* leather piece for tying the hawk's wings बाज का पर बांधने की चमड़े की पट्टी।

**Braille** ब्रेल *n* printing in relief for blind like this: having 63 combinations of 6 points each. उभरे हुए अक्षरों की छपाई जो अन्धों के लिए होती है; इसमें छै-छै बिन्दुओं के ६३ संकेत होते है।

**brain** ब्रेन *n* seat of understanding and intellect, nervous centre in skill; seat of intellect. मस्तिष्क; दिमाग, बुद्धि; भेजा; मति; बुद्धि-विवेक का स्थान; इन्द्रियज्ञान का केन्द्र
*v t* to dash out the brains of; to conceive of; to have new idea. दिमाग खराब कर देना, विचार करना; सोचना; नया विचार आना।

**brain-pan** ब्रेनपॅन *n.* the skull where brain is located. मस्तिष्क का स्थान; खोपडी।

**brain-sick** ब्रेन सिक *adj.* lunatic; having slow understanding. चित्त विकृत; पागल; मन्दबुद्धि, जो बात को धीरे धीरे समझ पाये।

**braird** ब्रेअर्ड *n.* first shoots of plant. पौधों के अंकुर।
*v. t* to come above ground. भूमि से ऊपर प्रकट होना।

**braise** ब्रेज *v. t* to stew in closed vessel. बन्द बर्तन में पकाना।

**brake** ब्रेक *n.* (1) bush. (2) a device for stopping a machine or motor etc. (3) the vehicle with brake. (4) heavy harrow. (5) handle (6) lever. (१) झाड़ी (२) मशीन; मोटर, साइकिल आदि की गति रोकने वाला यन्त्र। (३) ब्रेक वाली कोई गाडी। (४) हेंगी। (५) हॅण्डल। (६) लीवर; (समतोलन दण्ड)। *v. t.* (1) to crush by thrashing. (2) to stop by applying brake. (१) कूटना। (२) ब्रेक लगाकर रोकना।

**Bramah-press** ब्राम-प्रेस *n* a pressing machine worked by water. जल शक्ति से चलने वाला दबाने का यन्त्र (जिससे रुई की गांठें आदि दबाई जाती है)।

**bramble** ब्रॅम्बल *n* wild bush having thorns कांटो वाली जङ्गली झाडी, गोखरू।

**brame** ब्रेम *n* sharp passion; longing. तीक्ष्ण वासना, इच्छा, आकांक्षा; तीव्र अभिलाषा।

**bran** ब्रॅन *n* husk of grain, coarser part of anything. चोकर, भूसी; किसी वस्तु का मोटा तथा व्यर्थ अंश।

**branch** ब्रान्च *n* arm of tree; any subdivision; department etc; subsidiary shop. शाखा; टहनी; डाली; भाग; अंग,

सन्तान; ज्ञान की शाखा या विषय।
*v. i.* to sprout, to spread forth, to spread like branch उगना; फैलाना, शाखावत फैलाना। *v. t.* to divide into Branches शाखाओं या भागों में विभाजित करना।

**branching** ब्राचिङ्ग *n.* act of spreading branches शाखादार होने की क्रिया। *adj* spreading branches शाखाएं फैलाने वाला।

**brand** ब्रॅण्ड *n* (1) mark made by llot iron (2) trade mark (3) burning or burnt wood (4) branding instrument (5) sword. (6) mark of infamy. (१) तपे हुए लोहे से लगाया गया दाग जैसा पशुओं के होता है। (२) व्यापार चिह्न। (३) जली अधजली लकड़ी। (४) दागने का औजार। (५) कृपाण। (६) बदनामी का दाग।
*v. t* to mark with hot iron दागना; गर्म लोहे से चिह्न लगाना।
*v. i.* to give a mark of infamy. बदनामी का दाग लगाना, कलंक लगाना।

**branded** ब्रॅण्डेड *adj.* having a brand. दागी, दाग लगा हुआ; कलङ्क लगा हुआ।

**brander** ब्रॅण्डर *n.* gridiron; a fame of iron bars for broiling मास आदि भूनने की अगीठी। *v t* to cook on brander उक्त अगीठी पर भूनना।

**brand-new** ब्रॅण्ड्न्यू *adj* quite new. बिल्कुल नया (जैसे कि आगे से निकलकर आया हो)।

**brandy** ब्रॅण्डी *n* a strong wine concentrate. एक विशेष प्रकार की मदिरा या आसव जो औषधि रूप में भी काम आती है।

**bangle** ब्रॅङ्गल *v. t.* to quarrel झगड़ा करना *n.* a brawl. झगडा।

**brangling** *n.* disputing, quarreling विवाद करना; झगड़ा।

**brank** ब्रॅङ्क to toss the head, सिर हिलाना, हिलाना; झूलना।
a kind of grain used for feeding cattle; also used in America only for breakfast. एक प्रकार की जई जो पशुओं को चराई जाती है; परन्तु अमरीका में उससे कलेवा भी बनता है।

**branks** ब्रॅङ्क्स *n* a bridle लगाम।

**brankursine** ब्रॅङ्करसिन *n* bear's paw रीछ का पजा।

**branky** ब्रॅङ्की *adj* showy. दिखावे वाला।

**bran-new** ब्रॅन-न्यू *adj* a short spelling of brand-new, quite new. बिलकुल नया, सर्वथा नवीन।

**branny** ब्रॅन्नी *adj* like bran चोकर के समान, भूसी जैसा।

**brasero** ब्रासेरो *n.* a brazier; place for burning criminals गरम अङ्गारों का बर्तन, अपराधियों को जलाने का स्थान।

**brash** ब्रॅश *n* loose and broken ice or rock, sudden rain; slight illness. टूटी हुई चट्टान या बर्फ, अकस्मात वर्षा; हलकी बीमारी।
*adj* rash, cheeky. तेज, फूले गालों वाला।
*v t.* to disturb बाधा डालना।

**brashy** ब्रॅशी *adj* of or like brash. बर्फ या चट्टान के टुकडों का या जैसा।

**brasier** ब्रॅसियर *n.* one who manufactures brass utencils, a tray for hot coals पीतल के बर्तन बनाने वाला, ठठेरा; अंगारों का बर्तन।

**brass** ब्रास *n* alloy of copper and zink; brass articles, money. पीतल; तांबे तथा जस्ते का मिश्रण, पीतल का सामान, पैसा।
*adj* made of brass. पीतल का बना।
*the brass* पीतल के यन्त्र तथा औजार आदि।

**brasserie** ब्रासरी *n* a beer bar बीयर पीने का स्थान।

**brassiere** ब्रॅसियर *n* bodice; women's breast's garment चोली, अंगिया, स्त्रियों के स्तनों पर पहनने का वस्त्र।

**brassily** ब्रासीली *adv* in a impudent manner. धृष्टता पूर्वक।

**brassy** ब्रासी *adj* made of brass; impudent पीतल का बना हुआ, धृष्ट।

**brast** ब्रॅस्ट *v* regional spelling of burst

**brat** ब्रॅट *n* bad child, over garment; apron बहुत तङ्ग करने वाला, खराब बच्चा; छोकरा; ऊपर पहनने का वस्त्र, ऐप्रन।

**bratchet** ब्रॅचिट *n.* bitch hound; hunting dog, a brach. शिकारी कुतिया; शिकारी कुत्ता; नटखट बच्चा जो बहुत तग करता हो।

**bratling** ब्रॅटलिङ्ग *n* a small brat. छोटा सा बच्चा।

**brattice** ब्रॅटिस *n* wooden tower or covered gallery of castle, wooden partition, wooden ventilation in mines. बुर्ज, लकड़ी की दीवार; खानों में हवा के लिये लगाया हुआ लकडी का झरोखा।
*v t.* to provide a brattice. झरोखा या छज्जा लगाना।

**brattle** ब्रॅटल *n* quarrel; noise. लड़ाई, झगडा, कोलाहल, हगामा।
*v. i* to make noise, to quarrel शोर करना, झगडा करना।

**brava** ब्रेवा *interj* well done, (lady) वाह

चाह, खूब-खूब: (स्त्रियों के प्रति)।

**bravado** ब्रेवाडो *n* boast, show of courage, threat. शेखी, दु साहस, धमकी; रौब गाठना, डींग हांकना।

**brave** ब्रेव *adj.* courageous, bold and fearless, well dressed, showy, honest वीर, निडर, साहसी, छैला, तड़क-भड़क वाला, ईमानदार।

*v t* to oppose; to challenge ललकारना, चुनौती देना, साहस करना।

**bravely** ब्रेवली *adv* in a brave manner. वीरतापूर्वक, साहस से।

**bravery** ब्रेवरी *n* courage, showy dress वीरता, साहस, तड़क-भड़क की वेषभूषा।

**bravo** ब्रेवो *n* a bandit; daring villain डाकू, साहसी, बदमाश।

*interj* an expression of approval; well done! excellent! वाह वाह! धन्य हो! शाबाश (पुरुष के प्रति प्रयुक्त शब्द)।

**braw** ब्रॉ *adj.* fine, well dressed बहुत अच्छा; अच्छी वेषभूषा वाला, छैला।

**brawl** ब्रॉल *v t* to quarrel; to make noise or create disturbance झगड़ना, कोलाहल करना, उपद्रव मचाना।

*n* (1) a French dance of ancient days (2) a tumult, noise, disturbance (१) प्राचीनकाल का फ्रांसीसी नाच। (२) झगड़ा फिसाद, कोलाहल उपद्रव।

**brawler** ब्रॉलर *n* one who brawls उपद्रवकारी झगड़ालू, शोर मचाने वाला।

**brawling** ब्रॉलिङ्ग *n & adj.* quarrelsome, brawler झगड़ालू, उपद्रवकारी।

**brawly** ब्रॉली *adj* well dressed छैला, फैशन वाला।

**brawn** ब्रॉन *n* boar's flesh, muscle strength, any prepared meat सुअर का मांस, मांसपेशी शारीरिक बल, सालन।

**brawned** ब्रॉण्ड *n.* prepared from meat; containing flesh मांस से बनाया हुआ, मांस-मिश्रित।

**braws** ब्रॉस *n* fine dress सुन्दर वेषभूषा।

**braxy** ब्रॉक्सी *n* a disease of sheep, sheep having that disease, its flesh. भेड़ों का एक रोग, उस रोग से पीड़ित भेड़े; उस का मांस।

**bray** ब्रे *v i.* to cry like an ass. गधे के समान रेंकना।

*v t* to pound. खरल में पीसना या कूटना।

*n* cry of an ass गधे का स्वर; रेंकना।

**brayer** ब्रेयर *n* (1) pounding instrument (2) instrument for spreading ink in printing (3) one who cries like an ass (१) खरल, इमामदस्ता, (२) छपाई में स्याही फैलाने का औजार, (३) गधे के समान रेंकनेवाला

**braze** ब्रेज *v t* to solder with brass or colour with brass पीतल का पक्का टांका लगाना या पीतल का रंग करना।

**brazen** ब्रेजन *v t* to defy impudently. धृष्टता के साथ विरोध करना।

*adj* brassy impudent पीतल का बना हुआ धृष्ट, ढीठ।

**brazier** ब्रेजियर *n* brasier, a tray for hot coals पीतल के बर्तन बनाने वाला; ठठेरा; अंगारों का पात्र।

**breach** ब्रीच *n* quarrel opening; broken condition, a break; non-fulfilment of promise or contract; violation of law quarrel, injury; gap. झगड़ा खुला भाग, टूटी अवस्था, बीच में टूट जाना, वचन या संविदे को पूरा न करना; विधि का उल्लंघन, कलह, आघात, दरार; खाई; भग होना।

*v. t.* to break through, to make a opening बीच से मार्ग बनाना; सेंध लगाना।

**breach of peace** riot, disturbance. शांति भग, विद्रोह उपद्रव।

**bread** ब्रेड *n* cooked or baked food or loaf, livelihood रोटी, डबल रोटी; भोजन आजीविका, जीवनवृत्ति।

*(to) eat the bread of idleness* to remain idle. हराम की खाना।

*(to) make one's bread* to earn livelihood आजीविका कमाना, रोटी कमाना।

*(to) take the bread out of one's mouth* to deprive one of his means of livelihood किसी के पेट पर लात मारना, किसी की रोटी छीनना, कारोबार से वंचित करना।

**breadth** ब्रेड्थ *n* width broadness, mental liberality चौड़ाई, विस्तार, अर्ज, मानसिक उदारता।

*of full breadth* पूरे विस्तार का।

*to a hair's breadth* exactly, definitely ठीक ठीक।

**break** ब्रेक *v t* to divide into parts, to tear, to pieces, to disperse, to make way, to interrupt तोड़ना; टुकड़े टुकड़े करना, फाड़ना, तितर बितर करना; रास्ता बनाना, बीच में बाधा डालना।

*v i* to lose health to separate, to be torn, to be bankrupt स्वास्थ्य खराब कर लेना, पृथक होना, टूट जाना, दिवालिया हो

जाना।
*n.* act of breaking, opening, interruption; beginning. टूटना, खुलना; बाधा, आरम्भ।
**breakable** ब्रेकेबल *adj* which can break. जो टूट सके।
**breakage** ब्रेकेज *n* allowance for things broken; act or result of breaking; broken place or thing टूटी वस्तुओं के कारण छूट; तोड़ने की क्रिया या परिणाम; टूटी वस्तु या स्थान।
**break a journey** to stop en route. मार्ग में यात्रा भङ्ग करके रुकना।
**break down** ब्रेक डाउन *v. t.* to destroy तोड़ देना; नष्ट करना।
*v. i.* to be destroyed, to fail नष्ट हो जाना; गिरजाना।
**breaker** ब्रेकर *n* big wave of sea which breaks the shore, one which or who breaks. समुद्र की बडी लहर जो समुद्र को तोड दे, तोडने वाला व्यक्ति या मशीन।
**break-fast** ब्रेक फास्ट *n* morning meal कलेवा, प्रात.कालीन जलपान।
**break-forth** ब्रेक फोर्थ *v. t & v. i.* to burst out; to issue. अचानक निकल आना, निकालना।
**break ground** ब्रेक ग्राउण्ड *v. t.* to till; to besiege; to take initiative. नई भूमि पर हल चलाना; घेरा डालना; किसी काम मे पहल करना।
**break in (into)** ब्रेक इन (इन टू) to enter abruptly अचानक प्रवेश करना; घुसजाना।
**breaking** ब्रेकिंग *adj & n* which breaks. तोड़ने वाला।
**break off** ब्रेक ऑफ *v. t* to end, to leave off; to abondon समाप्त करना, सम्बन्ध तोड़ना, छोड़ना; परित्याग करना।
**break out** ब्रेक आउट *v. i.* to announce घोषणा करना।
**break the heart** ब्रेक दी हार्ट *v. i.* to be disappointed. निराश होना।
*v. t.* to crush with grief दुःख से दिल तोड़ देना।
**break-through** ब्रेक थ्रू forcible crossing a barrier etc. किसी प्रकार की बाधा (सीमा) को बल पूर्वक पार करना, तोड़ कर पार निकल जाना।
**break up** *v i* to go to pieces, to decay. टूक-टूक हो जाना, गल सड़ जाना।
*v. t.* to dissolve; to lay open; to destroy; tear विघटित करना, खोलना; नष्ट करना, टुकडे-टुकडे करना।
*n.* dissolution; details, fiqures under separate heads. विघटन; विस्तृत विवरण, पृथक-पृथक शीर्षकों में आंकडे।
**break with** ब्रेक विद to quarrel and part with; to sever relations with. झगड़ा करके अलग होना; सम्बन्ध तोड़ लेना।
**bream** ब्रीम *n.* a fish generally and of a particular type too. मछली-सामान्य तथा विशेष प्रकार की।
*v t.* to clean a ships bottom by burning shells etc. सीप आदि को जलाकर जहाज के पेंदे को साफ करना।
**breare** ब्रीर *n* brier; a prickly shrub कांटों वाली झाड़ी; गोखरू।
**breast** ब्रेस्ट *n.* past of human body above the belly; mammary glands in women (small in men) or animal, conscience; affection; voice, front portion of dress. छाती; वक्षस्थल; स्त्रियो की छातियां; चूची; पशुओं के थन, स्तन; प्रेम तथा वात्सल्य का स्थल; अन्तरात्मा, ध्वनि अंत.करण, वस्त्र का अगला भाग।
*v t.* to oppose manfully, to mount. साहस के साथ विरोध करना; चढना।
**breasted** ब्रेस्टेड *adj.* having a breast. छाती वाला, थनों वाला (पशु)।
**breath** ब्रेथ *n.* air inhaled or exhaled; life; breathing; sound of breathing; time of one breath; slight movement of air. सास, श्वास, जीवन, सास लेने की क्रिया या ध्वनि; एक सास का समय, हवा का हल्का झोंका।
*below one's breath* : to speak in whisper. धीरे धीरे बोलना; कानाफूसी करना।
*catch the breath* . to stop breathing for some time. सांस रोकना; प्राणायाम करना
*draw the breath* . to live. जीवित रहना।
*In the same breath* . at the same time. एक साथ।
*keep breath to cool porridge* to refrain from talking बातचीत न करना।
**breathe** ब्रीद *v. i.* to inhale or exhale, to rest, pause; to live श्वास लेना, विश्राम करना, ठहरना; जीवित रहना।
*v t* to infuse; utter softly by breath only, to tire by some exercise, to exercise. धीरे-धीरे बोलना, (गास को) निकालना; व्यायाम करवा कर थका देना, व्यायाम करना।
**breathe again** ब्रीद अगेन *v i* to recover

from fear or trouble or anxiety चिन्ता; भय तथा दु ख से मुक्त हो जाना, फिर से सुख की श्वास लेना।

**breathed** ब्रीद्ड *adj* uttered in whisper धीरे से बोला गया।

**breathe one's last** ब्रीद वन्स लास्ट *v i* to die आखिरी सांस लेना, मर जाना।

**breathing** ब्रीदिङ्ग *n* respiration, act of breathing, rest, secret prayer. श्वांस लेने की क्रिया, श्वास, विश्राम, गुप्त प्रार्थना।
*adj* aline, life-like जीवित, जीवन-सदृश।

**brecham** ब्रेहम *n* a covering for horse, horse collar. घोड़े का ओढ़ना, घोड़े के गले की गद्दी।

**bred** ब्रेड *p t.* of 'breed पाला, पोसा, जन्म दिया आदि अर्थों में भूतकाल।
*ill bread* uncivil; impolite, of mean family अशिष्ट, अकुलीन, दुराचारी।
*well bred* noble; polite, of good family. उच्च, सदाचारी, विनीत, कुलीन।

**brede** ब्रेड *n* braid चोटी बालों की लटा, जूड़ा।

**bree** ब्री liquor in which vegetable or meat has been boiled मांस या साग का रसा, शोरबा।

**breech** ब्रीच *n* lower part of body, hind portion of gun. शरीर का निचला भाग, नितम्ब, चूतड, तोप, बन्दूक का पिछला भाग।
*v t* to put into breeches, to whip on the breech जांघिया पहनाना, चूतड़ों पर बेंत लगाना।

**breeched** ब्रीच्ड *adj* with breeches on जांघिया पहने हुये।

**breeches** ब्रीचिज *n* trousers, dress worn on hind portion of body, pantloon पाजामा, जांघिया, पतलून।

**breeching** ब्रीचिङ्ग *n* portion, horse's harness passing round the breech घोड़े की लगाम और साज का वह भाग जो चूतड़ों पर से गुजरता है।

**breed** ब्रीड *n.* race, family, progeny, that which is bred कुल वंश, मूल वंश, जो पैदा हुआ है वह।
*v t* to bear, to bring up or bring forth child, to cherish, to train, to promote the generation of जन्म देना, पालन-पोषण करना, पैदा करना, सिखाना, वंश चलाने के लिये पशु पक्षियों के बच्चे पैदा करना।
*v i* to be with children to be produced, to be in training. बच्चे पैदा करना; पैदा होना, प्रशिक्षित होना, नस्ल बढ़ाना।

**breeder** ब्रीडर *n* one who breeds. पालन-पोषण करने वाला, बच्चे पैदा करने वाला; पशु पक्षियों की नस्ल बढ़ाने वाला।

**breeding** ब्रीडिङ्ग *n.* act of generating; good manners and behaviour; training education पालन-पोषण; शिष्टता; अच्छा व्यवहार, प्रशिक्षण, शिक्षा।

**breeks** ब्रीक्स *n* breeches, trousers जांघिया, पतलून।

**breer** ब्रीयर *n* same as 'braird'. अन्न के नये अंकुर।
*v i* to appear above ground प्रकट होना; भूमि में से निकल कर बाहर आना।

**breese** ब्रीज *n* parts causing of horse & cattle घोड़ों तथा ढोर डंगरों के रोगाणु।

**breeze** ब्रीज *n* (1) gentle wing, quarrel; rumour disturbance (2) breese; parts causing disease of cattle (3) refuse of furnace used in brick making मन्द समीर, धीरे-धीरे चलती हुई हवा, झगड़ा, उपद्रव, अफवाह, ढोरों के रोग उत्पन्न करने वाले कीटाणु, भट्टी की राख जो ईंट बनाने में प्रयुक्त होती है।
*v t.* to blow like breeze, to go fast हवा के समान चलना या बहना।
*land breeze* wing blowing from land side थल की ओर से बहने वाली हवा।
*sea breeze* wind blowing from sea side समुद्र की ओर से बहने वाली वायु।

**bregma** ब्रेगमा *n* a part of skull where the frontal bone joins the other two bones खोपड़ी का वह भाग जहां आगे की हड्डी अन्य दो हड्डियों से मिलती है।

**breloque** ब्रेलॉक *n* a kind of ornament which is attached to the watch chain. घड़ी की जंजीर के साथ शोभा के लिए लगा हुआ आभूषण या कोई अन्य वस्तु।

**breme** ब्रीम *adj* fierce, keen, sharp भयानक, आतुर, तीक्ष्ण।

**bren** ब्रेन *v. i* to burn go to flames. जलना, सुलगना, प्रज्वलित होना।
*v. t* to ignite and burn जलाना, सुलगाना

**brent** ब्रेंट *adj* high, steep; smooth ऊंचा, गहरा, चिकना साफ।

**brer** ब्रर *n* brother (African usage) भाई।

**brere** ब्रीर *n* shrub of thorns कांटेदार झाड़ी

**brethren** ब्रेद्रेन *n. pl* of 'brother'; fellow member of a religious society भाई

शब्द का बहुवचन; एक ही धर्म का अनुयायी।
**Breton** ब्रटन *n.* native of Brittany, France, language of that place. फ्रांस स्थिति ब्रिटेनी का निवासी या वहाँ की भाषा।
**brettice** ब्रेटिस *n* brattice; wooden tower or covered gallery in a fort. किले में लकड़ी का बुर्ज या छत वाला गलियारा।
**breve** ब्रीव *n* sign for short vowel sound letter of the pope. लघु स्वर की ध्वनि का चिह्न, पोप पादरी का पत्र।
**breviate** ब्रीवियेट *n* a short summary brief notes of a law case for lawyer. सक्षिप्त सार, वकील के लिए मुकदमे का सक्षिप्त विवरण।
**brevier** ब्रीवीयर *n* a special size of type, of 8 point type एक विशेष नाप का टाइप, आठ पॉइंट का टाइप।
**brew** ब्रू *v. t.* to manufacture beer or any wine, to produce; to gather troops, to mix to plot (बीयर अन्य शराब) बनाना, उत्पन्न करना, सेना एकत्र करना; मिलाना, षडयन्त्र करना।
*v i.* to prepare wine; to gather शराब बनाना; एकत्रित होना।
**brewer** ब्रूअर *n* one who brews शराब बनाने वाला, हाला खींचने वाला, षडयन्त्रकारी।
**brewery** ब्रूअरी *n* (also *brew-house*) place where brewing is done शराब बनाने का स्थान; हाला-निर्माण-शाला।
**bribe** ब्राइब *n* illegal gratification घूस, रिश्वत।
*v. t* to give bribe; to steal, to win over by corrupt means. घूस देना, चोरी करना; भ्रष्ट तरीके से अपने पक्ष में कर लेना।
*v. i.* to practise, bribery. घूस के तरीके को अपनाना।
**briber** ब्राइबर *n.* one who gives bribes. घूस देने वाला।
**bribery** ब्राइबरी *n.* act of offering or accepting bribe. घूस लेने का कार्य; घूसखोरी; रिश्वतबाजी।
**bric-a-brac** ब्रिक-ब्रॅक *n.* old antiques and curiosities; treasure of odds and ends. प्राचीन वस्तुओं का संग्रह; ऊट-पटाङ्ग चीजों का संग्रह।
**brick** ब्रिक *n.* baked clay moulds. brick shaped block; brick-sized loaf; good fellow. ईंट, ईंट के आकार की वस्तु; ईंट के बराबर डबल रोटी (६ इञ्च ×४॥ इञ्च ×३ इञ्च की), अच्छा आदमी।
*v. t* to block or cover with bricks, to build with bricks. ईंटों से चुनना या ढक देना; ईंट से कोई भवन बनाना।
*drop a brick*. to make a serious mistake भयानक भूल करना।
**brick-bat** ब्रिक बॅट *n.* piece of a brick; a missile ईंट का टुकड़ा, ढेला।
**brick-field** ब्रिक-फील्ड *n* place where bricks are manufactured ईंटों का भट्टा।
**bricking** ब्रिकिंग *n* brick work ईंटों से बना भवन आदि।
**brick-kiln** ब्रिक-किल *n* place where bricks are baked ईंटों का भट्टा।
**bridal** ब्राइडल *adj* relating to bride or marriage विवाह-सम्बन्धी, वैवाहिक, नववधू का या सम्बन्धी।
*n* wedding feast wedding विवाह की दावत या उत्सव, विवाह, शादी; ब्याह।
**bride** ब्राइड *n* recently married woman; a woman about to be married नववधू; दुलहिन, वीदनी।
*v i & v t* to act as bride नववधू का नाटक रूप धारण करना या कराना।
**bride-ale** *n* feasting or ale drinking in a marriage विवाह की दावत या मधुपान; हाला-गोष्ठी।
**bride-bed** ब्राइड-बेड *n* marriage bed सुहाग शैय्या विवाह के बाद पति-पत्नी के प्रथम बार साथ साथ सोने का बिस्तर।
**bride-groom** ब्राइड-ग्रूम *n* recently married man, man about to be married वर दूल्हा, बींद।
**bride-maid** ब्राइड-मेड *n* young unmarried female who attends the bride विवाह के अवसर पर वींदणी के साथ रहने वाली सहचरी।
**bridewell** ब्राइडवेल *n* a jail, reformatory. कारागार, सुधारालय जहाँ अपराधियों को सुधारा जाता है।
**bridge** ब्रिज *n* structure across the river or road or over any low place, a Russian card game, raised platform; bony part of nose पुल सेतु, ताश का एक रूसी खेल ऊँचा चबूतरा या मंच, नाक की हड्डी।
*v. t.* to cover by a bridge, to connect the far ends पुल बनाकर ढकना, दोनों ओर का सम्बन्ध कराना।
*to bridge the gulf* to remove the differences and reconcile मतभेद दूर करके समझौता करना या कराना।
**bridging** ब्रिजिंग *n* act of establishing a bridge पुल बनाने का कार्य।

**bridle** ब्राइडल *n* an apparatus for controlling the house any restraint, expression of scorn or vanity by movement of head लगाम, संयम, नियन्त्रण, अहंकार या घृणा की अभिव्यक्ति जो सिर हिलाकर की जाये।
*v. t.* to put bridle on horse, to bring under control, to check or restrain लगाम लगाना; नियन्त्रण मे करना, नियन्त्रित करना।

**brief** ब्रीफ *n* summary of law points for a case; any short statement, a writ न्यायालय में बहस के लिये संक्षिप्त विवरण, कोई भी संक्षेप, लेख।
*adj.* short, concise छोटा, संक्षिप्त।
*v. t.* to make brief, to give instructions to. संक्षिप्त करना, अनुदेश या हिदायतें देना।

**brier** ब्राइअर *n* a prickly bush कांटेदार झाड़ी।
*sweet brier* wild rose with fragrant leaves. सुगन्धित पत्तों वाला एक सफेद गुलाब।

**briered** ब्रायर्ड *adj* caught in bush, covered with thorn काटों से ढकना, झाड़ी में फंस जाना।

**brig** ब्रिग *n* a vessel having two masts, bridge दो मस्तूलों वाला जलयान, पुल।

**brigade** ब्रिगेड *n* a sub-division of army, organised people सेना का एक उप-विभाग, लोगों का संगठित समूह।
*v. t* to join a brigade, to form into a brigade ब्रिगेड मे भरती होना, एक ब्रिगेड बनाना।

**brigadier** (general) ब्रिगेडियर (जनरल) officer commanding a brigade ब्रिगेड की कमान करने वाला अधिकारी।

**brigand** ब्रिगेंड *n* robber डाकू, लुटेरा।

**bright** ब्राइट *adj* shining, clear, quick-witted, cheerful, intelligent, clever. चमकदार; उज्जवल, निर्मल, स्पष्ट, तीव्र-बुद्धि; प्रसन्न; बुद्धिमान, चतुर।
*adv.* brightly, clearly चमकते हुए, स्पष्टता से।

**brighten** ब्राइटन *v i* to make bright, to make cheerful, to clear चमकीला बनाना, चमकाना, प्रसन्न करना, स्पष्ट करना, साफ करना।

**brightly** ब्राइटली *adv* in a bright manner clearly; cheerfully उज्ज्वलता पूर्वक, स्पष्टतया, प्रसन्नता से।

**brightness** ब्राइटनेस *n* state of being bright चमकीलापन।

**brigue** ब्रीग intrigue, strife. षड्यन्त्र, झगड़ा
*v t* to intrigue. षड्यन्त्र करना।

**brilliant** ब्रिलियेंएट *adj* very bright, intelligent, showy, splendid, able; clever बहुत चमकीला, बुद्धिमान, भड़कीला, देदीप्यमान दिखावे वाला, योग्य, चतुर।

**brilliantly** ब्रिलियेंएटली *adv* in a brilliant manner चमक के साथ, चमकीले पन से; बुद्धिमत्ता से, चतुरता से, दिखावे के साथ।

**brilliantness** ब्रिलियंटनेस *n* state of being brilliant चमक, योग्यता, दिखावा, चतुरता।

**brills** ब्रिल्स *n* hair on the eyelids of horse घोड़े की पलक के बाल।

**brim** ब्रिम *n* upper edge, brink of river, edge of hat नदी का, बर्तन का, या टोप आदि का किनारा।
*v i* to be full to the brim किनारे तक भर जाना।
*v t* to fill किनारे तक भर देना।

**brimful** (l) ब्रिमफुल *adv* full to the brim; shedding tears लबालब भरा हुआ, किनारे तक भरा हुआ, आंसू बहाता हुआ।

**brinded** ब्रिंडिड *adj* having spots चितकबरा।

**brindle** ब्रिण्डल *adj* tawny, having spots भूरा, चितकबरा।
*n* state of being brindled भूरापन; चितकबरापन।

**brine** ब्राइन *n* sea, salt water, tears समुद्र; खाराजल, आंसू।
*v t* to wetten with brine. खारे जल से गीला करना।

**bring** ब्रिङ्ग *v. t.* to fetch; to cause, to come, adduce लाना, जाकर लाना, प्रस्तुत करना, सम्मुख रखना।

**bring about** ब्रिङ्ग अबाउट *v. t.* to bring to pass, to turn round करवा देना, उलट देना; फेर देना।

**bring a charge** to accuse अभियोग लगाना

**bring an action** to file a suit. दावा करना।

**bring forth** ब्रिङ्ग फोर्थ *v t* to give birth to, produce जन्म देना, पैदा करना।

**bring in** ब्रिङ्ग इन *v. t* to introduce, to yield, to pronounce. आरम्भ करना, दब जाना, घोषणा करना, (निर्णय आदि की)।

**bring out** ब्रिङ्ग आउट *v t* to make clear to introduce; *publish, to give publicity* स्पष्ट बनाना, उपस्थित करना, परिचय देना, प्रसिद्ध करना, प्रकाशित करवा।

sitting of parliament. एकाएक जगह खाली होने पर चुनाव; उपनिर्वाचन।

**by-gones** *बाई गॉन्स* *n* past happenings or grievances बीती बातें या पुरानी दुश्मनी।

**byke** *बाइक* *n* (also *bike*) (1) bicycle (2) wildbees. (3) a swarm of people (१) बाईसिकल (२) जंगली मधुमक्खी (३) भीड़; जनसमूह।

*v. t.* to swarm भीड़ लगाना।

**by-lane** *बाई-लेन* *n.* a side passage out of common road ऐसी छोटी सडक जो बहुधा सुनसान रहती हो, पास की सड़क, छोटी गली।

**bylaw** *बाई-लॉ* *n* a law of a private corporation or local authority (2) a supplementary law. (१) किसी अप्रधान संस्था के नियम, नगर पालिका के नियम। (२) नियम; उपविधि।

**by-name** *बाई-नेम* a nick name or a secondary name उपनाम या चिढने का नाम।

**byre** *बायर* *n.* a cow house गोशाला।

**byssaceous** *बिसेशियस* *adj* resembling byssus मखमलनुमा, सफेद बालों वाला।

**byssiferous** *बिसिफॅरस* *adj* producing a byssus जोडने वाले तन्तु निकालने वाला।

**byssine** *बिसीन* *adj* made of byssus मखमल का बुना हुआ।

**by-stander** *बाई-स्टेन्डर* *n* one who stands near one, a looker-on पास खडे होने वाला, दर्शक।

**by-word** *बाई-वर्ड* *n* a common saying, a proverb कहावत।

**by-work** *बाई-वर्क* *n* work for leisure hours फालतू समय का काम।

**byzant** *बिजेन्ट* *n* (also *byzantine*) a gold coin सोने की मुहर या सिक्का जो पहले पहल कोन्सटेन्टीनोपल में पाया गया था।

# C

**C** *सी* the third letter of the English alphabet अंग्रेजी वर्णमाला का तीसरा अक्षर, रोम मे इसका प्रयोग k अक्षर के स्थान पर होता था।

**ca'** *कॉ* *v t & v i* to strike or knock down, to call; to invite, उखाड फेंकना, अधूरा छोडना, पछाडना, गति देना, चालू करना

**cab** *कॅब* *n* a taxi or public carriage of various sizes horse or motor driven on two or four wheels; a hackney carriage दो या चार पहियों वाली किराये की गाडी जिसको घोडे या मशीन चलायें: चालक

*v i* to travel in a taxi cab किराये की गाडी (टेक्सी) में यात्रा करना।

**cabaret** *कॅबेरे* *n* a tavern, a restaurant where variety turns are arranged to entertain its customers, the type of entertainment provided there सराय भटियार खाना) जैसा पश्चिमी देशों में पाया जाता है, जलपान गृह जहा नाना प्रकार के आमोद प्रमोद आदि के साधन एकत्रित किये जाते हों, ऐसे स्थानों पर दिए गए नाना प्रकार विलास प्रसाधन आदि।

**cabas** फ्रांस देश की एक प्रकार की छीवेदार टोकरी, अमरीका देश में एक प्रकार का फैसनेबल बटुआ या स्त्रियों के लिए एक प्रकार की नित्य प्रतिदिन प्रयोग की एक टोकरी, एक प्रकार का जाली का बना बटुआ।

**cabbage** *कॅबेज* *n* a kind of vegetable, edible vegetable of various palms बन्दगोभी, करमकल्ला।

*v t & v i* a compulsory cut made by tailors out of their customer's cloth as a perquisite दर्जी द्वारा करदे (कटौती) के रूप में अपने ग्राहकों का कपडा काटना।

*n* cloth cut in this fashion by the tailor इस प्रकार काटा गया कपड़ा।

**cabbage-lettuce** *कॅबेज-लॅट्यूस* *n* a kind of lettuce having cabbage like top एक प्रकार का गोभी जैसी गोल सिरदार चुकन्दर।

**cabbala** *कॅबाला* *n* a secret jewish rabbis lone which read magical and hidden meanings in the Bible ईसाइयों की धार्मिक पुस्तक बाइबल में यहूदियों का एक गुप्त वर्ग जो एक कहावत के अनुसार गुप्त और गूढ अर्थ लगाते है।

**cabby** *कॅबी* *n* a cabman who drives a horse driven carriage कोचवान, जो घोडा गाडी को चलाये, चालक।

**cabin** *कॅबिन* *n* cottage, hut a small compartment in a ship passengers. कुटीर, कुटिया, झोंपड़ी, नाव या जलपोत में बनी एक छोटी कोठरी जो यात्रियों तथा अफसरो के काम आती है।

*v. t.* to shut up in a cabin कोठरी में बन्द करना।

*v i* to live in a cabin कोठरी में रहना।

**cabinet** *कॅबिनेट* *n* a small hut or cottage the nest or bed of a bird or beast, a small room, a case for storing or

displaying precious articles, a king's room for private consultation, a chosen inner group of ministers functioning as a unit who govern a country छोटा कमरा या कोठरी, पक्षी या पशु का घोंसला या माद, कमरा, कीमती (जेवरात) आदि रखने या दिखाने की पेटी (सन्दूकची), राजाओं का निजी विचार विमर्श करने का कमरा, देश पर शासन करने वाली मन्त्रियों की अन्तरङ्ग सभा।

**cabinet-minister** कॅबिनेट-मिनिस्टर *n* a member of the cabinet मन्त्रिमडल का सदस्य।

**cabinet-photograph** कॅबिनेट-फोटोग्रफ *n* 5½ ×3¼ inches of photograph and bigger than the visiting card. पोस्ट कार्ड साईज से कुछ बडी फोटो।

**cable** केबल *n* a strong rope or chain that is used for hauling or tying a ship's anchor, a line of submarine telegraph wires having several corners and encased heavily, a kind of insulated wires laid under ground, a message sent by cable मोटा रस्सा या चेन (जजीर) जो लगर को डालने और बाधने के काम आती है, कई परत चढा हुआ मोटा तार जो समाचार भेजने के लिये समुद्र की तह मे डाला जाता है, भूमि गर्भ मे डाला जाने वाला मोटा तार, समुद्री तार द्वारा भेजा गया समाचार।

*v t & v i* to provide with a cable, to send telegraphic (cable) message समुद्र मे तार बिछाना, समुद्री तार (समाचार) भेजना।

**cablegram** केबलग्राम *n* a telegraphic message sent by cable समुद्री तार द्वारा भेजा गया समाचार।

**cabling** केबलिङ्ग *n* moulding like a thick rope मोटे रस्से की भाति ढलाई या बनाई।

**caboose** कॅबूस *n* a stove used in the open air for cooking purposes, a kitchen on board the ship in U S A. a compartment for the use of guard on a goods train, a cottage खुले मे बनी हुई भट्टी या चूल्हा, जहाज पर बनी रसोईखाना (पाक गृह);

**cabre** काब्रा *adj* pertaining to an aeroplane flying tail-down नीचे की ओर पूछ किये उड रहे वायुयान से सम्बन्धित।

**cabstand** कॅबस्टॅण्ड *n* a stand for cabs घोड़ गाडियो, मोटरो, टैक्सियो के खडे होने का स्थान (अड्डा)।

**ca'-canny** कॉ-केनी *n* to slow or easen output or effort, to go slow on easy पैदावार या कार्य वेग को हलका या कम करना, धीरे धीरे काम करना, आराम से काम करना।

**cache** काश *n* a secret or hidden place for storing ammunition, treasure or provisions, stores hidden in this manner गोला बारूद, खजाना, रसद आदि छुपाकर रखने का स्थान, इस प्रकार छिपाकर रखा हुआ माल।

*v t* to hide छिपाना, गुप्त स्थान पर रखना।

**cachinnate** कार्किनेट *v i* to laugh loudly अट्टहास करके हसना, जोर जोर से ठिट्ठे मारना, ठट्ठा मार कर हसना।

**cackle** कॅकल *n* a sound made by a hen or goose, laughter of similar type मुर्गिया, बत्तख की चु च की आवाज (ध्वनि), इसी प्रकार की बोली या हसी।

*v i* to make such a sound. इस प्रकार की आवाज या ध्वनि करना।

**cakling** कॅकलिङ्ग *n* an idle talk बकवाद, फिजूल बात, गप्प।

**cacodaemon** कॅकोडेमन *n* evil spirit, a (shakespearean usage) nightmare, a malignant person दैत्य, (शेक्सपियर का प्रयोग) दु स्वप्न, शैतान, दुष्ट।

**cacodoxy** कॉकोडॉक्सी *n* bad principle or doctrine wrong opinion, heterodoxy विरुद्ध सिद्धान्त। गलत मत या राय, खुदरा धर्म आदि के मामले मे प्रचलित मत के स्थान पर अपना नया मत।

**cacodyl** कॅकोडिल *n* a stinking liquid of no colour made from the composition of hydrogen carbon and arsenic एक प्रकार का तरल पदार्थ, जिसका कोई रग नही होता तथा जो बदबूदार होता है और जो उदजन, कार्बन और आर्सेनिक गैसो को मिला कर बनता है।

**cacoethes** कॅकोथिज *n.* a bad habit, बुरी आदत या खराब रवैया।

**cacolet** कॅकोलेट *n* a mule used in military for differant uses. सेना मे प्रयोग होने वाला खच्चर।

**cacumen** कॅकूमेन *n* an apex, top or point चोटी शिखर या सर्वोच्च बिन्दु।

**cad** कॅड *n* person of low and mean manners; one whose behaviour is ungentlemanly नीच और ओछी प्रकृति का पुरुष, जिसका आचारण (बर्ताव) अशिष्ट हो।

**cadastral** कॅडॅस्ट्रल *adj* pertaining to a kind or register having a record of surveys for fiscal purposes एक प्रकार की पञ्जी पुस्तिका (बहीखाता) से सम्बन्धित, जिसमे

भू-परिमाप सम्बन्धी अभिलेख होते है और जिसके अनुसार कर आदि का निर्णय होता है।

**cade** केड *n* (1) a cask (2) a pet young of a lamb. (१) तरल पदार्थ भरने का बडा डोल। (२) भेड का बच्चा।

**cadence** केडेन्स *n* a term used in music for-(1) rhythm (2) rise and fall of sound (3) intonation (4) end of musical phrase, hence, used by Milton to denote sinking सगीत का शब्द जिसका प्रयोग इन अर्थो मे होता है—(१) ताल, लय। (२) ध्वनि का उतार चढ़ाव। (३) गायन मे सुर मिलाने का कार्य। (४) गायन और वाद्य का अन्तिम चरण, मिलटन कवि का प्रयोग शक्तिहीनता।

**cadenced** केडेन्सड *adj* rhythmical तालमय, लयपूर्ण, सुरीला।

**cadet** केडेट *n* (1) younger son, one studying for the commission in the army, navy or airforce, a young boy undergoing any such training (2) in NewZealand the word denotes, a new entrant gaining experience (१) छोटा पुत्र, जल, थल और वायु सेना मे कमीशन (सैनिक पद) लेने के हेतु अध्ययन कर रहा शिक्षार्थी। (२) न्यूजीलैंड देश मे इस शब्द का अर्थ होता है—अनुभव प्राप्त करने के लिये भरती हुआ नया रगरूट।

**cadet corps** केडेट कॉर्प्स *n* an organisation of boys formed into a body to undergo military training सैन्य प्रशिक्षण लेने के लिये लडको के एक दल का निकाय रूप।

**cadge** कॅज *v t & v i* (1) to beg or go about begging, to beg (2) a kind of wooden frame used by the hawkers भीख मागना या भीख मागते फिरना, भीख फेरी वालों के प्रयोग मे आने वाला एक प्रकार का खोमचा लगाने का सामान।

**cadger** कॅजर *n* (1) a hawker who collects country produce for reselling (2) beggar (१) आवाज लगाकर सामान जमा करने वाला जो बाद में उसे बेच देता है। (२) भिखारी, कुली।

**cadgy** काजी*adj* merry, cheerful, friendly प्रसन्न, खुशी, मित्रवत।

**cadre** काडर *n* permanent staff of a military unit around whom others may be grouped in an emergency आयात के समय, सेना का स्थायी स्टाफ (पदाधिकारी) जिनकी [illegible] और [illegible] सिपाही साथ मिलाये जायें।

**caduac** काडुएक *n* a term used in Scot for casualty or windfall. स्काट का प्रयोग विपत्ति, आकस्मिक घटना।

**Caesar** सीजर (100-44 B C.) an autocrat from the time of Augustus to Hadrian, loosely speaking it stands for any Roman Emperor (१००-४४ ईसा से पूर्व) अनियान्त्रित शासक, जिनने अगस्टस के पश्चात तथा हैड्रियन से पूर्व राज्य किया, मोटे तौर से रोम का कोई राजा।

**cafe** कॅफे *n* coffee-house, a restaurant. काफी-गृह, जल-पान-गृह।

**cafeteria** कॅफीटीरिया *n* a restaurant or coffee- house when a counter is set for taking thing of one's choice जल-पान-गृह या काफी गृह, जहा अपनी मर्जी का सामान लेने के लिये एक फट्टा होता है।

**caffeine** कॅफीन *n* a kind of toxic substance present in tea of coffee काफी या चाय मे पाया जाने वाला एक मादक पदार्थ।

**cage** केज *n* a compartment for captive animals, a wire-nest for keeping birds, a nest of the squirrel बदी पशुओं को बन्द करने का एक कोष्ठ, पक्षियो को रखने का एक पिंजडा, कट्टो गिलहरी का पिंजडा।

*v t* to imprison in a cage पिंजडे मे बन्द करना।

**cageling** केजलिंग *n* a bird that is kept in a cage एक पक्षी जिसको पिंजडे ही मे रखा जाता है।

**Cain** केन *n* Adam's son was murderer of Abel, hence a murderer एबैल का वध करने वाला (था) आदम का पुत्र इस कारण इस शब्द का अर्थ हो गया, हत्यारा।

**caird** कार्ड *n* a vagarant; a tinker आहिंडक, सौदागर।

**cairn** कार्न *n* heap of stones raised over a grave as a mark of respect. समाधि के ऊपर कलात्मक ढङ्ग से लगाये गये पत्थर।

**caisson** केसन *n* (1) a chest containing explosives and ammunition (2) keeping out water while the foundations of a bridge are being laid (3) apparatus to lift vessels for repairing. (4) a pontoon bridge used to close a dry dock (१) विस्फोटक पदार्थो और बारूद की पेटी। (२) नदी के पुल के खम्भों की नींव रखते समय जल को हटाये रखना। (३) एक प्रकार का यन्त्र जो मरम्मत के लिये जहाजों को जल मे बाहर निकालना है। (४) एक अस्थाई [illegible] पुल जो डाक को बन्द रखता है।

**caitiff** केटिफ *n.* a mean fellow of low taste. एक क्षुद्र विचारों का नीच आदमी।
*adj.* lose mean; law कमीना; नीच गिरा हुआ।

**caitive** केटिव *n.* used by Spenser in the sence of— captive and sub-captive. स्पेंसर का प्रयोग-बन्दी; उपबन्दी।

**cajole** केजोल *v. t.* to cheat by flattering some-body; to coax. खुशामद करके किसी को धोखे से ठगना; खुशामद करना।

**cojoler** केजोलर *n.* one who indulges in coaxing खुशामद करने वाला।

**cajolery** केजोलरी *n* the art of coaxing and flatting. खुशामद; दरामद करने की कला

**cake** केक *n.* a kind of sweet bread. केक; कोई पतली गोल मिठाई; मीठी रोटी।
*eat one's cake and have it* . to make

**caky** केकी *adj.* having the qualities of a cake-walk नृत्य का संगीत के साथ नृत्य जैसे गुण होना।

**calabash** कालाबाश *n.* (1) a vessel made from the dry gourd or used as tobacco-pipe etc (2) a kind of fruit (3) voice of the snake. (१) कद्दू से बना हुआ एक प्रकार का बरतन; तम्बाकू पीने की नली आदि; तुम्बा। (२) एक प्रकार का फल। (३) नागस्वर।

**calamity** कॅलेमिटी *n* a misfortune. दुर्भाग्य, दुःख, सङ्कट।

**calando** कॅलन्डो *adj.* & *adv.* a term of music for by and by diminishing volume of sound धीरे-धीरे करके स्वर (ध्वनि) का उतराव।

**calash** कॅलश *n* (1) a kind of carriage with a folding top (2) a hood formerly used by ladies over the cap एक प्रकार की गाडी जिसके ऊपर का कपडा मोडा अथवा हटाया जा सके। (२) हुड जो पहले समय में स्त्रियां टोपी के ऊपर ओढती थीं।

**calceate** कॅल्सीयेट *v. t* to shoe जूता पहिनना

**calced** कॅल्स्ड *adj* opposite to discalced, wearing shoes जूते पहिने हुए, डिसकॅल्सड के प्रतिकूल।

**calcify** कॅल्सिफाई *v i* to become lime by a certain process. किसी विधि के अनुसार चूने में परिणित होना।

**calcine** कॅल्साइन *v t* to turn into a calx by heating तपा कर चूने में परिवर्तित करना।
*v. i.* to become calx by heat तपने पर चूने में परिवर्तित हो जाना।

**calcium** कॅल्सियम *n.* lime, gypsum and chalk containing a metal. चूने; जिपसम और खड़िया में एक धातु; कैलसियम; चूना; चूने का सार।

**calculus** कॅल्कुलस *adj.* (1) a system of computation applied in higher mathematics. (2) a kind of disease (kidney stone) in man's body (१) गणित की एक शाखा—गणना करने की एक विशेष विधि; कलन, सूक्ष्मांश गणित, कलन शास्त्र, अति सूक्ष्म संख्या शास्त्र। (२) शरीर में पथरी का रोग।

**calculate** कॅल्कूलेट *v t.* to count; to think in a mathematical way; in U. S. A. the term for a purposeful thinking गिनना, गणना करना, गणित के तरीके से सोचना, संयुक्त राज्य अमरीका में इस शब्द का अर्थ होता है, जानबूझकर सोचना, कार्य सिद्धि के लिये सोचना।

**calculating** कॅल्कूलेटिङ्ग *adj* selfish and scheming. स्वार्थी और स्कीम बनाने की कला।

**calculation** कॅल्कूलेशन *n* estimate; forecast the process of making calculation अन्दाज, भविष्यवाणी, हिसाब किताब लगाने का ढङ्ग।

**calculator** कॅल्कूलेटर *n* a book; table; machine or man obtaining mathematical results पुस्तक, सारिणी, सयन्त्र या मनुष्य द्वारा गणित प्रश्न हल करे।
*differential calculus* डिफरेंसियल कॅल्कुलस *n* a particular method of calculation. गणित में गणना करने की एक विशेष विधि; शून्यलब्धि, चलनकलन।
*integral calculus* इन्टॅग्रल कॅल्कुलस *n.* a particular method of calculation. सङ्कलन, आवर्तगणन, समाहार-गणित।

**calufacient** कॅलीफॅशेन्ट *adj* warming. कृत्रिम रूप से।
*n* anything that produces warmth superficially गर्माई देने वाली वस्तु।

**calefy** कॅलीफाइ *v t* to make warm. गर्म करना।
*v i* to grow warm. गर्म होना।

**calendar** कॅलेंडर (1) Almanac or table showing months days and seasons and some other important facts; system of adjusting division of time. जन्त्री या पचांग जिसमें दिन, मास और ऋतु आदि और दूसरी आवश्यक बातें दी हुई हों; समय के विभाजन का लेखा—कलैंडर।
*v t* index, arrange and analyse papers, to register कागजात को अनु-

रादि क्रम में लगाना; क्रम से रखना और सूक्ष्म परीक्षा करना; पंजीबद्ध करना।

**calender** कॅलेंडर *n.* (1) due to a combined action of moisture and pressure a machine that presses the surface of cloth or paper. (2) a calendrer. (3) a mendicant (१) एक प्रकार की मशीन जो नमी, गर्मी और दबाव के कारण कपडे और कागज को ठीक करती है। (२) इस प्रकार कपडे आदि को दबाने वाला। (३) तुर्की और ईरान देशों में रमने वाले कलन्दर (साधुलोग)।

**calf** काफ *n* (a) the young of a domestic cow elephant etc. (2) leather made from calf-skin (3) a stupid fellow (4) snowblock as a part of the glacier (क) (१) बछडा. या हाथी का बच्चा। (२) बछडे की खाल से बनाया हुआ चमडा। (३) मूर्ख मनुष्य, (४) बर्फ का टुकड़ा ग्लेशियर भाग रूप में। (b) fleshy hinder part of the leg. (ख) पिंडली।

**calf-lick** काफ-लिक *n* a lick that a calf does with its tongue चाटना जैसा कि बछडा अपनी जिह्वा से करता है।

**calf-love** काफ-लव *n* childish love of a boy or girl. लडके लडकियों का बचपन का प्यार (प्रीत)।

**caliber** कॅलीबर *n* (also *calibre*) (1) diameter of the tube or bore of a gun. (2) character; standing or importance (१) टयूब या बन्दूक की नली का छेद या व्यास। (२) चरित्र बल, महत्वशक्ति, गुण, (चरित्र सम्बन्धी)।

**calico** कॅलीको *n.* any plain or white cloth (unprinted) bleached or unbleached said to be first brought from Calicut सफेद और विना छपा कपडा जो भारत में प्रथम बार कालीकट स्थान से लाया गया था, सूती मोटा छपा हुआ कपडा।

**calid** कॅलिड *adj* warm गर्म।

**caligo** कॅलीगो *n* obscurity and dimness of sight. आंख का कमजोर होना, दृष्टि का धुंधलापन।

**caliver** कॅलीवर *n* Shakespearean usage a kind of musket light in weight शेक्सपियर का प्रयोग एक विशेष प्रकार की हल्के वजन की तलवार।

**calk** कॉक *n* (1) a kind of pointed piece added in the horse-shoe to prevent it from slipping (2) a kind of tracing work. (१) घोडे का एक विशेष प्रकार की नोकदार नाल जो उसको फिसलने से बचाती है। (२) एक प्रकार की नमून उतारने (खींचने) की पद्धति।

**call** कॉल *v. t* & *v. i.* (1) shout loudly; cry: to summon; to name; to make a call at the telephone, to make a short visit. (2) in colloquial language the term stands for "to attach bad names to" (१) जोर से चिल्लाना, आह्वान करना; नाम लेना; दूरभाषा पर बुलाना, मिलने जाना। (२) बोलचाल की भाषा मे इसका अर्थ होता है: "किसी को बुरा कहना"। *n.* a short visit a demand an invitation. अल्पकाल के लिये मिलाई, माग, आह्वान बुलावा।

**call-box** कॉल-बॉक्स *n* a telephone box for public use, it's inscription is you can phone from here जनता के टेलीफोन करने का स्थान, वहा पर प्राय लिखा होता है 'आप यहा से टेलीफोन कर सकते हैं।

**call for** कॉल फॉर to make claim, to ask in a loud voice हक जमाना, जोर की आवाज से पूछना।

**calling** कॉलिङ् *n.* vocation धन्धा, व्यवसाय आजीविका।

**call-money** कॉल-मॅनी *n* a money taken on loan payable when asked for. उधार का रुपया जिसे मागने पर तत्काल ही वापस किया जाता है।

**call on** कॉल ऑन to pay a short visit to, to invoke थोडे समय के लिये (किसी के यहां जाना) प्रार्थना करना।

**call out** कॉल आउट *n* extanting of a challange to fight a duel कुश्ती के लिये ललकारना।

**callant** कालॅण्ट *n* Walter Scot s use — lad स्काट का प्रयोग लडका, बच्चा।

**callet** कॅलेट *n* Walter Scot's use—a bad women, a trull. scold. स्काट का प्रयोग दुश्चरित्रा, बदचलन बुरा आचरण करने वाली झगडालू स्त्री, वेश्या आदि।

**callid** कॅलिट *adj* shrewd चतुर।

**callidity** कॅलिडिटी *n* shrewdness चतुराई।

**Calliope** कॅलीओप *n* of the muses invoked by poets a muse of epic poetry देवी देवता जिनकी प्रारम्भ में कवि आदि वन्दना करते है—महाकाव्य के देवी देवता (जैसे 'मानस' में तुलसी ने 'वार्णाविनायकौ' से प्रारम्भ किया है)

**callosity** कॅलोसिटी *n* a hardening of the skin खाल का सख्त पडना।

**callous** कॅलस *adj* having of feelings, hardened विचारशून्य बेदया, कठोर।

**callow** कॅलो (1) inexperienced (raw); having no feathers, having no beard (2) low lying (land) open to dangers of submerging अनुभव शून्य (ताजा), पर रहित, बिनादाढी का, भोत की (नीचे की) भूमि जिसका सदैव पानी में डूबने का डर रहता है)।
*n* an alluvial land उपजाऊ भूमि।

**callus** कॅलस *n* a hardening of the skin, in botany, small tissues that form over a cut surface, in pathology, material that heals broken bones खाल का सख्त होना, वनस्पति शास्त्र के अनुसार—काटे हुए स्थान पर फफूंद का जमना, डाक्टरी परीक्षा शास्त्र के अनुसार—वह औषधि जो टूटी हुई हड्डियों को जोडती।

**calm** काम *adj* (also *calmative*) tranquil, serene, quiet and still. शान्ति, स्थिर, नीरव।
*n* lack of wind वायुरहित शान्त वातावरण।
*n pl* 'calm of mind'—action and thought 'तुरियावस्था', 'प्रज्ञास्थिति'—कर्म और विचार से।
*v t* to make calm शान्त करना।
*v i* to become calm शान्त होना।

**calmly** कामली *adj* in a calm manner. शान्ति भाव से, शान्ति से।

**calmness** कामनेस *n.* an atmosphere or look quiet and stillness. शान्ति और स्थिरता का वातावरण या दृश्य।

**calmy** कामी *adj* Spenser's usage characterised by calm नीरवता ही जिसका चरित्र हो

**calomel** कॅलोमल *n* chloride of mercury, used in medicine रस कपूर।

**caloric** कॅलोरिक *n* heat or cause of heat तेजस्तत्व; उष्णता गरमाई, तापिक, पदार्थमय उष्णता।

**calotype** कॅलोटाइप *n* an old type of photography छाया चित्र (फोटोग्राफी) लेने और उसको साफ करने की एक पुरानी पद्धति।

**caltrop** कॅलट्राप *n* (1) a kind of instrument used to obstruct the enemy, (2) a kind of fruit (3) in plural it means a kind of water chestnut शत्रु को रोकने के लिये एक प्रकार का अडान (रोक)। (२) एक प्रकार का फल (गोखरू) (३) (बहुवचन में) एक प्रकार का जल अखरोट।

**calumniate** कॅलमिनीयेट *v t* to slander बदनाम करना, अपमानजनक वचन बोलना।
*v i.* to spread bad rumours. बुरी अफवाह उडाना।

**calumny** कॅलमनी *n.* slander. false accusation अपमान-वचन, झूठा दोषारोपण।

**Calvary** कॅल्वरी *n* the place when Jesus-Christ was nailed on the cross and crucified, Christ, crucifixion depicted in scenes connected with that place. वह स्थान जहा ईसा मसीह को क्रास पर कीलों से ठोका गया था, उसी स्थान से सम्बन्धित, ईसा-मसीह के चित्र।

**calve** काव *n pl* youngs of a cow गाय के बछड़े या बछिये।

**calvities** कॅल्वीटीज *n* baldness of head. अकचदोष, गज सिर का बाल रहित होना।

**calx** काल्क्स *n* powder lift on buring any metal or mineral धातुभस्म, स्पुट या दूसरी विधि से जलाने पर किसी धातु या खनिज की भस्म।

**calyptra** कॅलिप्ट्रा *n* a kind of hood or veil used in Greece (2) a hood covering a root ग्रीस देश में प्रयोग में आने वाला एक प्रकार का टोपा या घूंघट। (२) जड को ढकने वाली एक तह।

**cam** कॅम *n* (1) a portion on a revolving shaft that gives motion (2) Scot's usage-a chalk pencil used on a slate. (3) limestone (१) गति देने वाला यंत्र। (२) स्काट का प्रयोग स्लेट की पैंसिल। (३) चूना।

**camarilla** कॅमेरीला *n* (1) a small room having little space (2) a secret party working against legitimate ministers. (१) छोटा सा कमरा। (२) षडयंत्र कारी दल जो मंत्रियों के विरुद्ध कार्य करता है।

**camber** कॅम्बर *n* the convexity of a ships plank. जहाज का मुडा हुआ तख्ता।

**cambist** कॅम्बिस्ट *n* one who is an expert in the science of give and take (exchange) आदान प्रदान विशेषज्ञ, (जैसे दो देशों के बीच सांस्कृतिक, सामाजिक, व्यावहारिक आदान प्रदान होना है)।

**camel** कॅमल *n* (1) a kind of animal of light brown colour and a very short tail, used as a beast of burden and for siding purposes in Asian and African deserts ऊट, उष्ट्र।
(2) a kind of old type of aeroplane with a hump एक प्रकार का कोहान दार हवाई जहाज।

**camel-backed** कॅमल-बॅक्ड *adj* having a hump back कुबडी पीठ का।

**cameline** कॅमीलाइन *n.* cloth made of camel's hair ऊट की बाल का कपडा।

**camel-corps** कॅमल कॉर्प्स *n* mounted troops on camels back. सवार सेना की

ठकड़ी।

**camelopard** कॅमलोपार्ड *n* the giraffe जिराफ (पशु)।

**camelus** कॅमीलस *n* ज्योतिष-शास्त्र के अनुसार-करभ राशि।

**camera** केमरा *n* (1) a kind of camera used by photographers (2) legislative chamber for parliamentary legislation (3) a private room of the judge (4) a papal treasury (१) छाया-चित्र के लिए कॅमरा। (२) मसदीय कार्यवाही के लिए हाल। (३) न्यायाधीश का निजी कमरा। (४) पोप का कोष।

**camerated** कॅमीरेटेड *adj* chambered or vaulted कमरेदार या महराबदार।

**camion** कॅमियन *n* a wagon or a heavy lorry माल ढोने की भारी ठेलागाडी।

**camis** कॅमिस *n* a kind of upper cloth worn after the Western fashion instead of a *kurta* कमीज।

**camisado** कॅमिसाडो *n* a night attack शत्रु पर रात्रि से किया गया आक्रमण।

**camisard** कॅमिसार्ड *n* an insurgent of Cevennes कैवीनेस देश का राजद्रोही।

**camisole** कॅमिसोल *n.* (1) a jacket with sleeves (2) an undergarment of women (3) gown worn by women एक प्रकार की बाहदार जाकट। स्त्रियों के नीचे पहनने की पोशाक। स्त्रियों के पहिनने का चोगा।

**camiknickers** कॅमिनिक्कर्स *n* a combined suit of camisole and knickers worn by children बच्चो के पहिनने का कमीज और निक्कर का सूट।

**camise** कॅमाइज *n.* a long loose dress worn by the Arabs अर्बो के पहिनने की लम्बी ढीली पोशाक।

**camlet** कॅम्लेट *n* a woolen cloth made from chiefly from goat s' hair बकरी के बालों से बुन कर बनाया हुआ ऊनी कपडा।

**camomile** कॅमोमिल *n* a kind of herbal plant known as chrysanthemum used chiefly in medicines किसैन्थीमम नामक पौधा जो विशेष कर दवाई बनाने के काम आता है।

**camorra camorrism camorrist** कॅमोरा, कॅमोरीजम, कॅमोरिस्ट *ns* a secret society working for Napoleon नैपोलियन के काल मे गुप्त रूप से काम करने वाली एक सस्था।

**camouflage** कॅमाउफ्लेज *n* a military device for covering things in keeping with the natural surroundings to deceive the enemy माया आवरण, तिरस्करण; शत्रु को धोखा देने के लिए सेना मे आवश्यक वस्तुओं को आसपास के प्राकृतिक वातावरण जैसा बनाना।

**camp** कॅम्प *n* (1) a place where tents are pitched, temporary habitation of travellers, holidaymakers and others at a certain place, a military station of permanent nature (2) a kind of old game of football (१) खेमा, तम्बू, जहां यात्री, सैलानी या और लोग इकट्ठे होते है, सेना का स्थायी रूप से एक स्थान पर टिकना (२) एक प्रकार का प्राचीन फुटबाल।

**campaign** कॅम्पेन *n* an organised and calculated series of operations (sometimes *satyagrah*) to achieve a certain cause or object सघटित और सुन्दर बनाया हुआ आन्दोलन या सत्याग्रह किसी कार्य विशेष या किसी लक्ष्य की प्राप्ति के हेतु।

**campanile** कॅम्पेनीले *n* a tower of the church where bell is fixed गिरजाघर की ऊँची मीनार जहा घण्टा लगाया जाता है।

**camp-fire** कॅम्प-फायर *n* encampment fire lit after a reunion काफी समय बाद फिर मिलने पर स्वागत रूप मे जलाई गई अग्नि।

**camphire** कॅम्फायर *n* another name of camphor कपूर का दूसरा प्राचीन नाम।

**camphor** कॅम्फर *n* any compound of the turpentine series कपूर, काफूर या तारपीन के तेल वर्ग का कोई भी कम्पाउण्ड।

**camp-meeting** कॅम्प-मीटिंग *n* a religious gathering in the open air धार्मिक सत्सङ्ग, प्रार्थना सभा आदि।

**camp-stool** कॅम्प-स्टूल *n* a handy, portable stool हल्का-सा स्टूल।

**camsho** कॅमशो *adj* Scot's usage—crooked स्काट का प्रयोग, चालाक, मक्कार।

**camstairy** कॅमस्टारी *adj* Scot's usage-unruly, perverse

**camus** कॅमस *adj* flat nosed चपटी नाक का

**can** कॅन *n.* (1) to be able, to have skill in. (2) a vessel or pot keeping liquids. (3) in U S. A. a drinking pot (१) लायक होना, सकना, योग्य होना। (२) टीन का बरतन। (३) अमरीका मे--पीने का बरतन।

**Canada** कॅनाडा *n.* a narrow deep rave. एक सकडी गहरी खाई।

**canaille** कानाई *n* mob or a loose women दुश्चरित्र स्त्री।

**canal** कॅनाल *n* an artificial water course constructed for irrigational and navigational purposes. नहर; कृत्रिम जलधारा।

(मार्ग) जो सिंचाई और नवपरिवहन कार्यों के लिये बनाई जाती है।

**canalicular** कनालीकुलर *adj.* pertaining to a small furrow or channel. छोटी लकीर या नाली सम्बन्धी।

**canaliculate** कनालीकुलेट *adj.* channelled; striated. नहराकार; नाली के आकार की, सूत या धागे जैसी।

**canalise** कॉनेलाइज *v. t.* literary and figurative usage--to move on direct into a fixed channel; to change into a canal; to dig a canal through. शाब्दिक तथा अलकारित अर्थ–निर्दिष्ट मार्ग पर विचरण करना या चलना, नहर में परिणत करना; नहर खोदना।

**canary** कॅनरी *n.* (1) a special kind of wine; (2) a kind of bird. (3) a special kind of dance; all the three above originated in Canary Islands. (१) एक

**canster** कॅनेस्टर *n.* a special kind of tobacco. एक विशेष प्रकार का तम्बाकू।

**can-can** कॅन-कॅन *n.* a kind of French dance एक विशेष प्रकार का फ्रासीसी नृत्य।

**cancel** कॅन्सल *v. t* to annul to suppress, to abolish; to compensate: to cross out, to wipe out. रद्द करना; उत्सादन करना मुआवजा देना; काटना, मिटाना: प्रतिसहृत करना।

**canceleer** कॅन्सीलर *v. i.* ( also *cancelier* ) Scot's usage-to twist before stooping, as of a hawk. स्कॉट का प्रयोग-बाज पक्षी की भांति मोक लेने पूर्व मुडना।

**cancellate** कॅन्सीलेट *adj* reticulated चश्मे वालों के एक पत्र पर खिची हुई विशेष प्रकार की रेखाये।

**cancellation** कॅन्सीलेसन *n* crosswise marking or paper; cloth etc. कागज, कपडे पर क्रास के चिह्न।

**cancer** कॅन्सर *n.* (1) a malignant growth or tumour corroding the part of its origin in the body and likely to grow again after the surgical operation, figuratively it means-any evil or sloth (2) a kind of edible vegetable of the crab genus (3) the crab of Zodiacal constellation, whose one point determines the Northward course of sun in summer. (१) नासूर जो शरीर के अगों प्रत्यगों में होता है तथा जिसको काट देने पर भी दुबारा होने की आशका बनी रहती है। अलकार रूप में शैतान या दुष्ट। (२) एक प्रकार की वनस्पति जो खाने योग्य होती है। (३) [illegible] सूर्य का मार्ग; कर्क राशि।

**cancerate** कॅन्सीरेट *v. i* to turn cancerous. नासूर या कैंसर का रूप धारण करना।

**candent** कॅन्डेन्ट *adj.* white-hot; glowing with heat. तेज गर्म, गर्मी से उद्दीप्त; ऊष्मा से उद्दीप्त।

**candid** कॅन्डिड *adj.* fair, impartial, unprejudiced, clear; frank. ठीक-ठीक निष्पक्ष, निष्कपट; साफ; खरा; स्पष्ट, सच्चा।

**candidacy** कॅन्डीडेसी *n* position as of a candidate. उम्मेदवारी; प्रार्थिता।

**candidate** कॅन्डीडेट *n.* one who appears in an examination interview etc. परीक्षा में बैठने वाला; प्रार्थी, उम्मेदवार।

**candidly** कॅन्डिडली *adv* in a candid manner. स्पष्ट रूप से।

**candied** कॅन्डीड *adj.* a kind of sweetmeet. एक प्रकार की चूसने की मिठाई।

**candle** कॅन्डल *n* (1) a thing of cylinder shape surrounding a wick and made of tallow or wax etc any object made of candle shape an object that illuminates (2) a unit of instruments used in comparing light intensity (१) बत्ती जिसके चारों ओर मोम आदि हो तथा जिसका आकार बेलन जैसा हो मोमबत्ती के आकार की वस्तु. जो प्रकाश करे. मोमबत्ती, कैंडल। (२) एक यत्र जो विद्युत तरगों को मापता है।

**candle-berry** कॅन्डल-बेरी *n* a kind of berry like fruit एक प्रकार का रसभरी जैसा फल जो स्वाद मे कड़ुवा होता है।

**candle-light** कॅन्डल-लाइट *n* (1) the illumination made by candle (2) the time of candle illuminating. (3) the light made by candle (१) मोमबत्ती प्रकाश. (२) मोमबत्ती प्रकाश करने का समय, (३) मोम-बत्ती की ज्योति।

**candlestick** कॅन्डल-स्टिक *n* a kind of portable stand मोमबत्ती रखने का एक उठाऊ स्टैंड (शमादान) दिवट।

**candy** कॅण्डी *n.* (1) sweetmeat prepared from sugar by boiling it into a paste and crystallising (2) South Indian-20 maunds or 500 pounds. बच्चों के चूसने की मिठाई, विधि, शक्कर के घोल को उबाल कर और चासनी बनाकर जमा देते हैं तत्पश्चात् वह नेलास (क्रिस्टिल) का रूप धारण कर लेता है। (२) दक्षिण भारत की तोल (वजन) बीस मन अथवा ५०० पौंड।

**candy-sugar** कॅण्डी-शुगर *n.* confectionery

of any type. अमरीका मे किसी भी प्रकार की मिठाई का नाम।

**cane** केन *n.* (1) portion-trunk of a certain kind of plant. (2) a slender stick used for beating. (3) a walking stick (१) एक प्रकार के पौधे का तना-बेंत (केन)। (२) पीटने की पतली कमची। (३) घूमने के समय हाथ में ले जाने की छड़ी।

*v. t* to punish with a cane; to cane. बेंत से सजा देना; दण्ड देना।

**cane-fruit** केन-फ्रूट *n.* a few varieties of berries that are found on cane plant, कुछ किस्म की रसभरिया जो बेंत के पौधों पर पाई जाती हैं।

**canella** कॅनेला *n.* a kind of tree of low aromatic genus. एक प्रकार का वृक्ष जिसकी ऊंचाई कम होती है (दालचीनी का वृक्ष)।

**canephor** कॅनीफॉर *n.* a term of architecture—showing a female bearing a basket on her head. वास्तुकला का शब्द सिर पर टोकरी लिये हुए स्त्री की मूर्ति।

**canescent** कॅनेसेण्ट *adj.* of white colour; hoary. प्राचीन; श्वेत रंग का।

**cane-sugar** केन-शुगर *n.* a kind of substance-sucrose-found in sugar-cane. गन्ने (इक्षु-शर्करा) मे पाया जाने वाला एक पदार्थ शर्करा।

**cang** कॅंज *n.* a kind of punishment given to offenders by yoking them with postable pillory. चीन देश में दी जाने वाली एक प्रकार की सजा (दंड); इसमें अपराधी के कन्धों पर जुआ रखा जाता है।

**canicular** कॅनीकुलर *adj.* pertaining to the Dogstar. एक नक्षत्र (डागस्टार) सम्बन्धी।

**canine** कॅनिन *adj.* like a dog कुत्ते (श्वान) जैसा।

**canine-appetite** कॅनिट-एपिटाइट intense hunger तेज भूख, बुभुक्षा।

**canine-letter** कॅनिन-लॅटर the letter R (due to its sound.) अंग्रेजी वर्ण माला का १८वां शब्द 'आर' (अपनी ध्वनि के कारण)।

**caning** केनिंग *n.* a beating with a cane. मार (छड़ी द्वारा दी गई मार)।

**canister** कॅनिस्टर *n.* a box or other thing of canister shape कनस्तर पीपा।

**canker** कॅन्कर *n.* (1) a fungus disease in plants and trees. (2) anything that decays, consumes; corrodes; eats away, corrupts or irritates. (3) a canker-worm. (4) a gangrene. (5) Shakespearean usage-dog-rose (१) पौधों और वृक्षों मे पाया जाने वाला एक फफूंद या कवक का रोग। (२) जो (रोग) सड़ाये, क्षयकारी हो, घटाये; गलाये; दूषित करे या दाह उत्पन्न करे। (३) कीड़ा (४) शरीर के किसी भाग का निर्जीव होने का रोग। (५) शेक्सपीयर का प्रयोग—डाग-रोज।

**cankered** कॅन्कर्ड *adj* corroded, crabbed; malignant; poisonous; polluted. गलित; वक्र; हृदय; दुष्ट, दूषित; विषकारी, भ्रष्ट।

**cann** कॅन *v. i* to go contrary. प्रतिकूल जाना।

**Canna** कॅना *n.* a kind of Indian plant. नरसल जाति का (जिससे हुक्के की निगाली भी बनती है) एक भारतीय पौधा।

**canned** कॅन्ड *adj.* provided in tins on packs on jars; as a slang used for drunkard also. डब्बा बन्द या जार या पैकेट में बन्द; इस शब्द का प्रयोग शराबी के लिए भी होता है।

**cannel** कॅनल *n* a kind of coal used for making oils and gas एक प्रकार का पत्थर का कोयला जो गैस और तेल पकाने के काम आता है

**cannelure** कॅनीलूर *n.* a furrow like opening round the bullet. गोली (बन्दूक) के बेलनाकार भाग में रिक्त स्थान।

**cannery** कॅनेरी *n.* a place where food stuffs and provisions are tinned. वह स्थान जहा खाद्यपदार्थ और दूसरे सामान डब्बों में भरे जाते है।

**cannibal** कॅनीबाल *n.* one who eats flesh of his own species. अपने ही वर्ग का मांस हरण करने वाला; मनुष्य भक्षी।

**cannikin** कॅनीकिन *n* a pigmy size can एक छोटा सा डब्बा; धातु पात्र।

**canniness** कॅनीनेस *n* skilfulness gentleness. चतुराई; शिष्टता।

**cannon** कॅनन *n.* a large gun तोप।

*v. i* to collide with each other टकराना, एक दूसरे से टक्कर खाना।

**cannon-ball** कॅनन-बाल *n* a ball fired from the cannon तोप का गोला।

**cannoneer** कॅनोनियर *n.* (also *cannonier*) one who looks after the connon and manages it. तोपची; तोप चलाने वाला।

**cannot** कॅननॉट *v. t.* (also *can't*) can and not, cannot. नहीं; जो न हो सके।

**canny** कॅनी *adj.* gentle, skilful; shrewd, innocent; sly; thrifty. शिष्ट; चतुर; भोला; सीधा; नटखट; मितव्ययी।

*no' canny* नो' कॅनी dangerous. भयानक।

**canoe** कॅनो *n.* a long narrow hollowed from a tree trunk. डिंगा नाव; डोंगी, लम्बी, पतली नाव, जिसे वृक्ष के तने से खोखला

करके बनाया जाता है।

**canon** कॅनन *n* (1) a deep ravine (2) an ecclesiastical rule or law (3) a general rule. (4) a church decree (5) a recognised standard work of the author (6) a system of musical compositions (7) a member of the clergymen's organisation (१) गहरी खाई। (२) धर्म प्रधान नियम या विधि या व्यवस्था। (३) साधारण नियम। (४) चर्च का आज्ञप्ति (डिक्री)। (५) लेखक की मान्यता दी जाने वाली उत्कृति। (६) सङ्गीत के नियम। (७) पादरी सङ्घ का सदस्य।

**canonise** कॅनोनाइज़ *v t* to mark in the canon. नियमानुसार मानना, आर्ष वाक्य समझकर मानना।

**canoodle** कॅनूड्ल *v i* a love amorously. गाढ़ प्रेम प्रगट करना।

**canophilist** कॅनोफ़िलिस्ट *n* one who loves dogs कुत्तों का प्रेमी।

**Canopus** कॅनोपस *n* (1) the star (2) Egyptian human headed pot. (१) एक तारा। (२) मिस्र देश का एक खोपडीनुमा पात्र जिसमें मृत मनुष्य के लिए कुछ सामग्री रखी जाती है।

**canopy** कॅनोपी *n* (1) covering that shades a stall; altar, niche, statue, grave; tomb, etc (2) a covering spread over a throne or bed (१) चौकी, चबूतरे, आले, मूर्त्ति, समाधि, कब्र आदि को ढापने का आच्छादन। (२) बिस्तर या सिंहासन।

**canorous** कॅनोरस *adj.* melodious, musical, ringing. सुरीला, वाद्य प्रधान; गाते हुए (सुर में) सगीत प्रधान।

**canstick** कैनस्टिक *n.* a Shakespearean usage-a candle stick. शेक्सपीयर का प्रयोग 'शमादान'।

**cant** कॅन्ट *v. i* to use a secret language used by robbers etc. to talk in a hypocritical manner, to use archaic language चोरों डाकुओं की गुप्त भाषा का प्रयोग करना। बनावटी रूप से बात करना; प्राचीन भाषा का प्रयोग करना गहन विचार के बाद बोलना नासिका से उच्चारण करना।

*n* slang. a hypocritical style of talk; language full of religious though or sentiments लोक-भाषा बात करने की बनावटी पद्धति, धार्मिक विचारों और भावनाओं से ओतप्रोत भाषा।

**can't** कान्ट for the word cannot 'cannot' (कॅनर्नॉट) शब्द का छोटा रूप जो जन-भाषा में प्रचलित है।

**Cantab** कॅन्टाब *n* contraction for the word Cantabrigian कैंटाब्रिजिन शब्द का छोटा रूप।

*adj* of Cambridge कैम्ब्रिज का सम्बन्धी।

**cantankerous** कॅन्टॅंगकेरस *adj* one having a perversed temper विपरीत स्वभाव का।

**canteen** कॅण्टीन *n* (1) soldier's refreshment or tavern situated in a barrack (2) soldier's mug for holding liquors (3) a cooking utensil for holding forks knives etc (१) कैण्टीन सैनिकों का जलपान गृह। (२) सैनिकों का जल आदि पीने का गिलास (३) छुरी, काटा बरतन आदि रखने का डिब्बा।

*drycanteen* a canteen in which liquors are not sold वह कैण्टीन जिसमें शराब न बिकती हो।

**canter** कॅण्टर *n* (1) a canter or beggar. one who makes begging his profession (2) a moderate gallop (१) भिक्षा-वृत्ति करने वाला या भिखारी, मागना ही जिसका व्यवसाय हो। (२) घोड़े की मन्दी चाल (जैसा प्राचीनकाल में कैण्टरबरी जाते समय होता था)।

*v i.* to ride at an easy gallop मन्दी चाल से चलाना।

*v t.* to make to beg भीख मगवाना।

**canterbury** कॅण्टरबरी *n* a stand for holding books etc पुस्तकें आदि रखने का स्टैण्ड (खाना, अलमारी)।

**canthus** कॅन्थस *n* eyelids showing an angle of their junction पलकों के मिलने के स्थान पर जो कोण बनता है।

**canticle** कॅन्टीकल *n* (1) a little hymn song on chant. (2) Spenser's usage-a chanto or a short canto (१) एक छोटा भजन, गीत या गान जो गिरजाघरों में गाया जाता है। (२) स्पैन्सर का प्रयोग—सर्ग या उप-सर्ग

*n pl* Solomon's song सोलोमन का गीत।

**cantilever** कॅन्टीलिवर *n* a strong bracket that gives support to balconies, stairs etc मजबूत कोहनी (ब्रैकेट) जो छज्जों और कहीं कहीं सीढ़ियों को थामता है।

**canting** कॅन्टिंग *adj* whining नक्कू बोली, वह बोली जो नाक में बोली जाय।

*n* tilting एक ओर को झुकाव।

**canting-coin** कॅन्टिङ्ग-क्वायन *n* a kind of hollow wood piece that checks casks or pitchers from rolling about टिकटी (घड़ोंची) जिस पर मटका आदि रखते हैं।

**cantle** कॅन्टल (1) *n* hind part of a saddle (2) slice corner, edge Scot's usage—head's crown (१) काठी का उठा हुआ पिछला भाग। (२) टुकड़ा (खंड) नुक्कड़, किनारा। स्काट का प्रयोग—सिर की कलगी।

*v t* to divide बाटना, हिस्से करना।

**cantlet** कॅन्टलेट *n* a fragment, अश, भाग; हिस्सा टुकडा, खड।

**canto** कॅण्टो *n* parts (division) of a long poem सर्ग, खण्ड काव्य का विभाजन; स्कन्ध।

**canton** कॅण्टोन *n* space or division, a corner अन्तर या विभाजन, कोना।

**cantonment** कॅण्टोनमेण्ट *n* in our country a place where military is stationed for a permanent period situated a few miles away from towns कटक, शहर से कुछ दूरी पर स्थित स्थायी सैनिक प्रदेश, छावनी।

**cantor** कॅण्टोर *n.* one who leads a chorus in the church गिरजाघर में भजन आदि का मुख्य गायक (जिसके बाद भक्त लोग फिर वही दोहराते हैं)।

**cantref** कान्ट्रफ *n* a hundred-division of a country देश के विभाजन का सौवा भाग।

**cantrip** कान्ट्रिप *n* a wood of unknown origin but used by Scot—Spell of a witch स्काट प्रयोग जादूगरनी का जादू टोना।

**canty** कॅन्टी *adj* cheerful प्रसन्न, हर्षित, आह्लादित।

**canuck** कॅनुक *n.* (1) in Canada the word conveys this sense a pony, a French-Canadian (2) in U S A the word conveys this sense Canadian (१) इस शब्द का कनाडा देश में प्रयोग छोटा घोडा (टट्टू) फ्रेंच-कनेडियन। (२) अमरीका मे इस शब्द का प्रयोग-कनेडियन।

**canvas** कॅन्वस *n* a kind of coarse cloth used for painting sail or tent purposes एक प्रकार का मोटा कपड़ा जो तैल चित्र, तम्बू और पाल के काम आता है, कैनवस।

**canvass** कॅन्वॅस *v t* Shakespearean usage–to examine, to toss about, to dabate, to solicit votes शेक्सपियर का प्रयोग–परीक्षा करना, हिलाना-डुलाना, शास्त्रार्थ करना, मत मागना।

*n* close examination ध्यान से परीक्षा करना।

**canvasser** कन्वॅसर *n.* one who closely examines ध्यानपूर्वक परीक्षा करने वाला।

**cany** कॅनी *adj.* Milton's usage–anything made of canes. मिल्टन का प्रयोग-बेत का बना हुआ।

**caoutchouc** कॉचूक *n* Indian-rubber in the latex form कच्चा इडियन रबड़।

**cap** कॅप *n* (1) a head-dress for man or woman a symbolic head-dress as of a student athlete etc (2) top of a mushroom (toadstool) (१) स्त्रियों, पुरुषों के सिर ढापने की पौशाक, विद्यार्थियों खिलाडियों की पहनने की टोपी, (२) कुकुरमुत्ता की छतरी।

*v t* to accomplish; to put cap on, to confer degree on. पूरा करना, टोपी पहिनना उपाधि प्रदान करना।

(3) a drinking cup made of wood having handle on either side of it. लकडी का पीने का प्याला जिसमे दोनों ओर हैंडल हो।

*throw up one's cap* as a sign of great joy आनन्द सूचक चिह्न।

*cap in hand* supplicantingly (in a polite manner) विनीत भाव से।

**capable** कॅपेबल *adj* qualified, able, gifted समर्थ, लायक (उचित) योग्य।

**capability** कॅपेबिलिटी *n* intellectual capacity. मानसिक, सामर्थ्य, योग्यता, शक्ति आदि।

**capacious** कॅपेशस *adj* roomy, wide, extensive विशाल (बडा), लम्बा-चौडा फैला हुआ।

**capacitate** कॅपेसिटेट *v t* to qualify, to make capable. पास करना, योग्य बनाना।

**capacity** कॅपेसिटी *n* (1) holding power, grasping, absorbing or containing. volume. power of mind or character. performance to the maximum possible point, output to the highest order, capacity in the legal sense (2) capacitance. (१) धारिता; क्षमता, धारित्र रखने, रोकने इकट्ठा करने, जमा करने की शक्ति, घन-परिमाण, चरित्र बल, योग्यता, अधिकतम कार्य क्षमता, अधिकतम उपज (उपार्जन) क्षमता, विधि-सम्बन्धी सामर्थ्य (क्षमता)। (२) बिजली के खर्च और बिल की अनुपात।

**cap-a-pie** कॅप-ए-पी *adv* from head to foot सिर से पैर तक।

**caparison** कॅपेरिजन *n* (1) covering of a horse (2) ornaments and dress in general (१) घोड़े की झूल। (२) जेवर कपडा।

*v. t* (1) to dress richly (2) to cover a horse (१) ठाट बाट का पहिनना। (२) घोडे पर झूल डालना।

**cap-case** कॅप-केस *n* a chest पेटी।

**cape** कॅप *n* (1) a coat without sleeves (2) a strip of land going in water (१) एक प्रकार का कोट। (२) प्रायद्वीप, अन्तरीप, भूमि खड जिसके तीन ओर जल हो।

*the Cape*. cape of good Hope —

स्थान का नाम।

**Cape girl** केप गर्ल *n* half-breed South African girl. दक्षिणी-अफ्रीका की दोगली।

**Capella** कॅपीला *n* a kind of star. मेषराशि गत तारा।

**caper** केपर *n* (1) a kind of flower-bud grown in Sicily (2) to skip like a goat. (3) a kind of dance. (१) एक प्रकार का पुष्प जो सिसली देश में पाया जाता है। (२) बकरी की तरह उछाल। (३) एक प्रकार का नृत्य।

**Capernaite** केपरनिट *n* a firm believer in transubstantiation (change from one substance to another) जिसका यह विश्वास हो कि एक पदार्थ दूसरे मे परिवर्तित हो जाता है।

**capernoity** केपरनायटी *n* Scot s usage—head स्काट का प्रयोग—शिन्वर।
*adj.* capricious चंचल।

**capillary** कॅपोलरी *adj.* (1) pertaining to hair, hairlike. (2) a capillary tube (१) बाल सम्बन्धी, बाल जैसा। (२) केशिका नली

**capillary attraction** कॅपीलरी अट्रेक्शन *n* केशिकाकर्षण।

**capillitium** कॅपीलिशिम *n* a bunch of threads तागों की लटें।

**capital** कॅपीटल *n.* (1) the head of a pillar. (2) chapter of a book. (3) involving death sentence. (4) principal; chief. (5) the principal seat of Government (6) the capital money invested in the bussiness (7) capital letter of the English language. (१) खम्बे का ऊपरी भाग। (२) पुस्तक का अध्याय। (३) जिसमें मृत्यु दंड सम्मिलित हो। (४) मुखिया; बुजुर्ग। (५) राजधानी। (६) मूलधन। (७) अंग्रेजी वर्ण माला का बड़ा अक्षर।
*floating or circulating capital* capital that constantly changes hands, as raw material, wages etc (चलार्थ) निरन्तर होने रहने वाला धन, जैसे कच्चा माल, मजूरी आदि।
*fixed capital* . as factories, buildings, machines, and other capital goods. फैक्ट्री, भवन, मशीने और दूसरे कैपिटल गुड्स आदि।

**capitalise** कॅपीटेलाइज *v t* (1) to make use of letters (2) to change into money or capital (१) लिखते, छापते समय बड़े अक्षरों का प्रयोग करना। (२) धन में परिणत करना, मूलधन में परिणत करना।

**capitalism** कॅपीटेलिज्म *n* an economic and social system that gives power to capitalists to add more and more to their capital. साहूकारिता (कैपीटलीजम)।

**capitalist** कपीटेलिस्ट *n.* one who holds money and derives income and power from it साहूकार, महाजन धनवान।

**capital ship** कॅपीटल शिप a ship used in war time famous for its strength and bigness युद्ध काल में प्रयोग होने वाला एक मजबूत और बड़ा जलपोत।

**capitan** कापीटान *n.* admiral in chief of the Turkish army तुर्की सेना मुख्य नावाधिकारी।

**capitano** कापीटानो *n* a chief मुखिया।

**capitate** कॅपाटेट *adj* (1) having a capitulum' (2) having a head (3) having a knob. (१) समुण्ड, मुण्डक, कैपिटेट, कैपिटुलम। (२) समुण्ड। (३) घुण्डीदार।

**capitation** कॅपीटेशन *n* counting of individuals or heads व्यक्तियों की गणना।

**capitayn** कॅपीटान *n* Spenser's usage Captain स्पेंसर का प्रयोग-कप्तान।

**capitol** कॅपीटॉल *n* (1) Jupiter's temple in Rome (2) Parliament house of U S A when congress meets, also of state legislatures (१) रोम में ज्यूपिटर का मन्दिर। (२) अमरीका का संसद भवन (कैपीटोल) का काम जहा कांग्रेस का सत्र होता है गण राज्य विधान सभा भवन का भी नाम।

**capitoline, capitolian, capitula** कॅपीटोलाइन, कॅपीटोलियन, कॅपीटुला *adj. & n. pl.* pertaining of Capitol कैपीटोल सम्बन्धी।

**capitulant** कॅपीटुलॅट *n* one who capitulates. जो किसी शर्तों पर शत्रु के हाथ आत्मसमर्पण करे।

**capitulate** कॅपीटुलेट *v t* to write out terms of agreement, to surrender on certain conditions करार की शर्तें लिखना; कुछ शर्तों पर आत्मसमर्पण करना।

**capitulum** कॅपीटुलम *n* (1) the head of a rib. (2) the head of a flower (sessile). (१) पसली का सिरा। (२) अवृन्त (सेसाइल) पुष्प का ऊपरी भाग।

**caple** कॅपल *n.* horse. घोड़ा।

**capnomancy** कॅपनोमेन्सी *n.* magical deeds with the help of smoke. धूम्र की सहायता से तान्त्रिक क्रियाओं की सिद्धि।

**capocchia** कापोकिया *n.* Shakespearean usage-fool. शेक्सपीयर का प्रयोग-विदूषक।

**capon** कॅपोन *n.* a castrated fowl. खस्सी किया हुआ मुर्गा।

**caponise** कॅपेनाइज *v. t.* to castrate. खस्सी करना; बधिया करना।
**capote** कॅपोट *n.* a kind of long cloak. एक प्रकार का लम्बा कोट या लबादा।
**capric** कॅप्रिक *adj* (also *caporic* and *caprylic*) obtained from butter or oil with goat-like smell मक्खन या तेल से प्राप्त जिसमें बकरी की भांति की सुगन्ध हो।
**caprice** कॅप्रीस *n* a freak, changeableness, a fancy, change in opinion or humour without any reason, in art etc. a sportive fancy चित्त चाचल्य; परिवर्तनशीलता, माया, तरङ्ग, मत या हास्य (चित्त) में बिना किसी कारण विशेष के परिवर्तन, कलाकृति आदि में विशेष कल्पना शक्ति प्रदर्शन।
**capricorn** कॅप्रीकॉर्न *n* a constellation, sign of the Zodiac goat नक्षत्र समूह, मकर राशि।
**caprify** कॅप्रीफाई *v t* to administer goat-figs caprification treatment जङ्गली अजीरों को एक पद्धति विशेष से पकाना।
**capriole** कॅप्रीऑल *n* (1) a leap without going forward (2) a caper (१) बिना बढ़े कूद फांद। (२) लेटिन भाषा का शब्द-बकरी।
*v t* to caper or to leap बकरी की भांति छलांग मारना, फादना, कूदना।
**caps** कॅप्स *n pl* capital letters बड़े अक्षर (जैसे अंग्रेजी भाषा में वाक्यारम्भ में होता है)।
**capsian** कॅप्सियन *n* of Mediterranean culture जिसकी संस्कृति मैडीट्रेनियन प्रदेश की हो।
**capsicin** कॅप्सीसिन *n* an extract taken from capsium लाल मिर्च का सत।
**capsicum** कॅप्सिकम *n* a kind shrub found in tropics, which give cayenne pepper. लाल मिर्च का पौधा।
**capsize** कॅप्साइज *v t* to upset, to overturn बिगाड़ना, पलटना।
*v. i.* to be upset, to be overturned. बिगाड़ना; पलट जाना।
**capstan** कॅप्स्टन *n* a revolving barrel for winding a cable on it तार लपेटने का पहिया।
**capsular** कॅप्सुलर *adj.* (also *capsulary* and *capsulate*) कैप्सुलर या स्फोट शीलक।
**capsule** कॅप्सुल *n.* (1) a small gelatine case for containing medicines (2) a membranous covering (3) a small dish. (4) seed-case. (5) top of a bottle (metallic one) (१) कैप्सूल। (२) पतली झिल्ली की तह। (३) छोटी सी रकाबी। (४) बीजावरण। (५) बोतल का ढक्कन।
**captain** कॅप्टेन *n.* head or chief, commander of a ship. नायक; मुखिया, पोताध्यक्ष-कप्तान।
**captain-general** कॅप्टेन-जनरल *n.* commander. मुख्य सेनापति।
**captainship** कॅप्टेनशिप *n* rank of a captain. कप्तान का पद।
**caption** कॅप्शन *n* a legal arrest वैध बन्दीकरण।
**captious** कॅप्शस *adj* peevish; fault finding. छिद्रान्वेषणों; दोषों की खोज।
**captivate** कॅप्टिवेट *v. t.* to charm. मोहित करना; लुभाना।
**captivating** कॅप्टिवेटिंग *adj.* charming; fascinating. मनोहर; आकर्षित करने वाला।
**captive** कॅप्टिव *n.* a prisoner. बन्दी या कैदी *adj* kept in confinement बन्दीग्रह में रखा गया।
figuratively; it means-charmed. लुभाया हुआ, मोहित हुआ।
**capture** कॅप्चर *n.* (1) an arrest. (2) transference of a tributory to another river (१) कैद। (२) सहायक नदी का दूसरी नदी की ओर बहाव परिवर्तन।
*v. t* to take force. बलपूर्वक छीनना।
**capuccio** कॅपूट्च्यो *n.* Spenser's usage—hood. स्पैंसर का प्रयोग—टोपा।
**capuche** कपूश *n* a special kind of hood. एक विशेष प्रकार का टोपा।
**capul** कपूल *n.* a horse. अश्व घोड़ा।
**caput** कॅपुट *n.* (also *capita n pl.*) a knob घुंडी।
**caput mortuum** कॅपुट मोर्टुम *n.* a remainder after distillation. छूछ।
**car** कार *n.* a wheeled vehicle as a funeral car, tram car etc, in U S. A. any type of railway car, in Britain certain forms of railway cars as dining-car, sleeping-car etc; chariot. पहियों की गाड़ी; छकड़ा, अमरीका में हर प्रकार की रेल गाड़ी इंगलिस्तान में भोजन की गाड़ी, सोने की गाड़ी (रेल में) आदि; रथ।
*motor car* . मोटर गाड़ी।
*tram car* : ट्राम गाड़ी।
*car man* : ड्राइवर।
**caracol** कारकॅल *n.* (also *caracole*) [1] a winding stair. [2] a horseman's wheel. [१] घुमाव दार सीढ़ी। [२] सईस का घुमाया हुआ पहिया।
*v. i* to turn round half. आधा घुमाना।
**caract** कारक्ट *n* a sign or mark a [illegible]

refine, moderate. पवित्र या शुद्ध बनाना, सुधारना: दंड देना; उच्च रूप का बनाना, नरम बनाना।

**chastened** चेसंड *adj* corrected, restrained modest, purified, punished. शुद्ध किया हुआ, सुधारा हुआ; दंडित, नम्र।

**chastise** चॅस्टाइज *v. t.* to punish, to beat; to correct; to force to obey. दंड देना; मारना, ताडना देना; सुधारना, आज्ञा पालन के लिये बाध्य करना।

**chastity** चेस्टिटी *n* good conduct purity. virginity: restraint; moderation, refinement. सदाचार: ब्रह्मचर्य, पवित्रता; सतीत्व; शुद्धता: नम्रता; परिमार्जन।

**chasuble** चॅस्यूबल, चॅज्यूबल *n.* a dress without sleeves worn by priests. पादरी द्वारा पहनने का बाह के बिना का वस्त्र।

**chat** चॅट *n.* (1) idle talk, gossip. (2) a kind of small birds (१) गप शप बकवास। (२) एक प्रकार के छोटे पक्षी।

*v. i* to have idle talk; to gossip. गप मारना, बकवास करना।

**chateau** शाटो *n.* (*pl. chateaux*) a country house. a castle. देहात का मकान, किला; दुर्ग।

**chatelaine** शाटलेन *n.* (1) a female captain of a castle. (2) bunch of chains for keeping keys etc. more for adornment. attached to belt or watch. (१) दुर्ग की महिला कप्तान। (२) चाबियां आदि के गुच्छे की जो पेटी मे या घडी मे लटकाया जाता है; छोटी सी जन्जीर जो अधिकार दिखावे के लिये होती है।

**chaton** शाटॉन *n* (*Fr.*) head of a ring worn in finger. अगुली की अंगूठी का नग।

**chatoyant** शॅटवायों, शॅटऑइयण्ट *adj.* (*Fr.*) having a lustre which changes as a cat's eye. ऐसी चमक जिसमें परिवर्तन होता रहता है जैसे कि बिल्ली की आखों की चमक जो अधेरे में बढ़ जाती है।

**chatta** चत्ता, चाटा *n.* (Hindi) an umbrella हिन्दी के छाता शब्द का अंग्रेजी अपभ्रंश।

**chattel** चॅटल *n.* movable possessions goods. leasehold property. चल सम्पत्ति वस्तुएं. सामान: पट्टे पर ली हुई सम्पत्ति।

**chatter** चॅटर *n.* useless talk; noise: sound of teeth striking against each other. बकवास, वृथा बातें; गप-शप: दांतों की किटकिट या ध्वनि शोर।

*v. i* to speak out short words; to talk uselessly, to speak quickly; to strike the teeth and make sound. चटचट बोलना; टें-टें करना; बकवास करना; जल्दी-जल्दी बोलना; बक-बक करना; दांत किटकिटा कर ध्वनि करना।

**chatter-box** चॅटर-बॉक्स *n* an incessant talker. लगातार बोलना।

**chatterer** चॅटरर *n.* one who chatters, one talks useless things; certain families of birds बकवासी, गप्पी; बहुत वातूनी, कुछ प्रकार के पक्षियों के परिवार।

**chattering** चॅटरिङ्ग *n.* act of talking idly or rapidly. जल्दी-जल्दी या व्यर्थ बोलना।

**chatter of teeth** चॅटर आफ टीथ *n.* rattling sound made by rubbing teeth. दांत किटकिटाने का शब्द।

**chaufe** चोफ (also chauff) *v. t.* (Spens) chafe, heat. रगडना, रगड़ से गरम करना; भूनना; पकाना।

**chauffer** चौफर *n.* small portable furnace छोटी सी अंगीठी; उठाऊ चूल्हा।

**chauffeur** शोफर *n.* one who drives a motor car as a servant driver. मोटर का चालक जो इसी काम की नौकरी करता है।

**chaunce** चौन्स *n.* obsolete form of chance अवसर; मौका; भाग्य।

**chaunge** चौञ्ज *v. i & v t.* obsolete from of change परिवर्तन करना: स्थानान्तरण करना।

**chaunter** चॉण्टर *n.* chanter singer गायक

**chausses** शोस, शोसिज *n* (*pl*) covering which fits the legs closely either for protection against cold or as armour. टांगों पर कस कर पहनने की वस्तु जो सरदी से बचने के लिये होती है या कवच के रूप मे होती है।

**chaussure** शोस्यूर *n* boots, shoes जूते, बूट, शू।

**Chautauquan** शटोक्वन *n.* of the system of teaching by sending lessons at home घर पर ही पाठ भेज कर पढ़ाने की प्रणाली सम्बन्धी।

**chauvin** शोविन *n* one who takes too much pride in one's nation and hates others ultra-nationalist अपने देश से उग्र प्रेम तथा अन्य राष्ट्रों से घृणा करने वाला।

**chaw** चॉ *n* (obsolete) form of jaw, a quantity for chawing जबाडा ('jaw' का प्राचीन रूप) चूसने की वस्तु।

*v. t* chew चूसना. विशेषत तम्बाकू को

चबाना ।

**chaw-bacon** चॉ-बेकन *n* a villager, a clown from country side. गवार; देहाती मसखरा ।

**chawdron** चॉड्रन *n.* entrails आँतें ।

**chawed up** चाड अप (U S slang) destroyed, routed, crushed. नष्ट भ्रष्ट, जिस का दमन कर दिया गया,पराजित ।

**chay** चे *n* light open carriage called chaise हल्की खुली गाडी ।

चाइ, चाया, चिया *n* (also *chaya, shaya*) a plant 'saya' much grown in Madras whose root yields red dye पौधा 'साया' जिसकी जड से लाल रंग बनता है ।

**che** च *pro* Shakespearean form of 'I' from a dialect of South West मै ।

**cheap** चीप *adj.* low in price; not costly, worthless, of low quality; easily available, inferior. सस्ता, कम मूल्य का; व्यर्थ, रद्दी, घटिया, सुलभ, तुच्छ ।

*n* (old usage) good bargain सस्ता सौदा

*feel cheap* फील चीप *v. i* to have inferiority complex. अपने आपको छोटा समझना लाघव—भावना रखना ।

**cheapen** चीपन *v t* to make cheap, to lower the price or reputation, to ask the price of anything सस्ता करना; भाव गिराना, मान घटाना, भाव पूछना, मोल तोल करना ।

**cheap of** चीप ऑफ *adj* (Scot) having got rid of anything easily सस्ता छूटा हुआ ।

**cheat** चीट *v t* to deceive; to deprive of anything fraud, impose. छल करना; धोका देकर कुछ ऐंठ लेना, चारसौ बीस करना, कपट करना, थोपना ।

*v t* to practise cheating धोखा करने का काम करना ।

*n* one who cheats; trick fraud, deception, (*old wages*) forfeit; plunder stolen things etc कपटी, छल, कपट, ठग, जप्त की गई, लूटी या चुराई गई सम्पत्ति ।

*put a cheat upon v t* to deceive. किसी को धोखा देना ।

**cheater** चीटर *n* one who cheats (*Shak*) the officer who recovered fines. कपटी; धोखा देने वाला, (शेक्सपीयर) जुर्माने वसूल करने वाला अधिकारी ।

*tame cheater* टेम चीटर *n* (*Shak.*) one who allures or entraps प्रलोभन देने वाला, जाल में फंसने वाला ।

**cheatery** चीटरी/*n* fraud, cheating कपट; छल, धोखा ।

**cheating** चीटिङ्ग *n & adj* act of deceiving, deceptive, full of fraud कपट, चार सौ बीस, कपटी, ठग, कपटपूर्ण ।

**check** चेक *v. t.* (1) to stop (2) to revise and correct (3) to restrain (4) to reproach. (5) to hinder (6) to compare. (7) to varify. (8) to deposit (9) (U. S.) to book luggage (10) to mark with tick or cross. (१) रोकना, (२) देख कर ठीक करना, (३) निषेध करना, (४) झिड़कना; (५) बाधा डालना, (६) मिलाना, (७) तस्दीक करना, (८) जमा करना या कराना, (९) यात्री के टिकट पर समान भेजना, (१०) काटने का चिह्न बनाना ।

*v. i.* to come to a stop रुक जाना ।

*adj.* having small squares, divided by cross lines चारखाने वाला (कपडा या अन्य वस्तु) जिस पर आड़ी और खडी रेखाए खींची गई हो ।

चेक *n* (१) रुकावट, अवरोध, निषेध, संयम, (२) शतरज के खेल मे शह, (३) चारखाना, निग्रह, (४) रोकने वाली वस्तु, (५) नियत्रण, (६) किसी सूची मे विभिन्न मदों पर लगाया गया चिन्ह, (७) अमरीका मे बैक का चैक या हुंडी; (८) अधपन्ना जो रसीद देने के बाद बचा रहता है । सिनेमा मे बीच मे उठकर जाने वालो को मिलने वाला वापसी टिकट, (९) होटल का बिल, (१०) चारखाने का कपडा ।

*ticket checking* टिकट चकिङ्ग *n* punching of a ticket टिकट को पच करना ।

**checker** चेकर *n* a chess board, one who checks; reviser, one who rebukes. शतरंज की बिशात मे बाधा डालने वाला; रोकने वाला, काम देख कर ठीक करने वाला, झिड़कने वाला ।

**checking** चेकिङ्ग *n* act of revising or varifying अशुद्धिया ठीक कराना तस्दीक करना, टिकट देखना ।

**checking-room** चेकिंग-रूम *n* (U S) cloak room, a place for storing luggage lavatory, place for keeping hats and coats यात्रियों का सामान रखने का कमरा मूत्रालय, पेशाबघर, टोप कोट आदि रखने का कमरा ।

**checkmate** चेकमेट *n* final defeat in chess-game, complete overthrow. शतरंज मे आखिरी शह; मात, करारी हार, 'शाहमात' का अपभ्रंश शब्द ।

**check-nut** चेकनट *n.* an appliance for

fastening a nut ढिबरी को लगने से रोकने वाला पेच।

**check-rein** चेकरेन *n* connecting rein by which a horse is checked from lowering its head. घोड़े की लगाम जिससे वह सिर नीचा नहीं कर सकता।

**check-up** चेकअप *v. t.* (U. S) to scrutinise and test ध्यान से देख कर परीक्षण करना।
*n* medical examinations held periodically. scrutinising समय समय पर डाक्टर को दिखाना कि स्वास्थ्य कैसा है, परीक्षण

**chee-chee** चा-चा *n* an Anglo-Indian, a dirty fellow; English spoken in artificial accent by Asians. 'छि-छि' हिन्दी शब्द का अपभ्रंश, अधगोरा, गन्दा व्यक्ति; एशिया वालों द्वारा कृत्रिम रूप से बोली जाने वाली टूटी फूटी अंग्रेजी।

**cheek** चीक *v. t.* to take impudently. गाल बजाना, गुस्ताखी से बात करना।
*n* (1) outer wall of mouth or side of face (2) impudence (3) side of door or window (4) part of bridle which is on the cheek of horse (5) things arranged in pairs. (१) गाल; कपोल। (२) गुस्ताखी, अशिष्टता। (३) किवाड़। (४) लगाम या साज का वह भाग जो घोड़े के गालों पर आता है। (५) दो दो के वर्ग में व्यवस्थित चीजें।

**cheek by jowl** चीक बाइ जौल *adj.* intimate, close side by side घनिष्ट, सन्निकट; बगल में या बिल्कुल पास।

**cheekily** चीकीली *adv.* in a cheeky manner saucily, in an impudent or stylish way गुस्ताखी से भरे तरीके, दिखावे के ढङ्ग से दुसाहस या शैलीपूर्ण ढङ्ग से।

**cheekiness** चीकीनेस *n.* cool confidence saucy manner, stylish way, impudent behaviour. पूर्ण आत्म-विश्वास; गुस्ताखी, आडम्बर; दिखावा दुसाहस अशिष्ट व्यवहार।

**cheek-pouch** चीक-पूच *n* formation of cheeks like a bag, monkey like cheeks गालों का लटक जाना, बन्दर जैसे लटके गाल।

**cheek-tooth** चीक-टूथ *n* a molar tooth with which food is ground भोजन चबाने का दांत दाढ़ पीछे का दांत।

**cheeky** चीकी *adj.* impudent stylish, saucy गुस्ताखी भरा, आडम्बरपूर्ण शैली के अनुसार।

**cheep** चीप *v. i* to produce chirping sound like the young one of a bird. पक्षी के बच्चे के समान चीं-चीं करना।
*n.* sound of chirping चीं-चीं की ध्वनि।

**cheer** चीयर *v. i.* to enjoy, to be comfortable. आनन्द करना, मजे उड़ाना, आराम करना।
*v. t.* to sooth; to give joy, to shout in praise of, to encourage or inspire सान्त्वना देना, प्रसन्न करना, जय बोलना, प्रशंसा नाद करना, प्रोत्साहन देना, प्रेरित करना।
*n* disposition of mind, applause shout of welcome; joy; entertainment, good treatment food; fare. मन की वृत्ति, हर्षध्वनी, जयघोष, स्वागत में हर्ष दिखाने का शब्द; आनन्द, आवाभगत, अच्छा स्वभाव, भोजन; किराया।
*what cheer* व्हाट चीयर how do you do कहिए, मिजाज खुश, चित्त प्रसन्न।
*be of good cheer* बी आफ गुड चीयर be hopeful, keep courage हिम्मत रखो, आशा मत छोडो।
*make good cheer* मेक गुड चियर to give a good feast अच्छी दावत खिलाना।

**cheerer** चीयरर *n* one who cheers, one who applaudes. आनन्द का प्रसार करने वाला व्यक्ति, जय घोष करने वाला।

**cheerfully** चीयरफुल्ली *adv* in a cheerful manner आनन्द पूर्ण तरीके से, हर्ष सहित; आनन्द उत्पन्न करते हुए।

**cheerfulness** चीयरफुलनेस *n* (also *cheeriness*) state of being cheerful, pleasure. आनन्दमय स्थिति, प्रसन्नता की अवस्था, आनन्द।

**cheerily** चीयरीली *adv* in a manner of applause जयध्वनि करते हुए, प्रशंसात्मक रूप में।

**cheering** चीयरिंग *n* applause slogans or clapping in praise जयध्वनि, प्रशंसा में तालियां बजाने की क्रिया।

**cheerio** चीरियो *inter* (also *cheero*) a slang type of good-bye विदा के समय नमस्ते कहने का मस्ताना तरीका।

**cheero** चीयरो *inter* (also *cheerio*) a vulgar and bright manner of saying good-bye विदा के समय नमस्कार करने का मस्ताना तरीका।

**cheese** चीज *n* (1) pressed curd after removing its water, (2) a kind of compressed cake (१) दही को दबाकर उसका जल निचोड़ने से बनने वाला पदार्थ पनीर (२)

एक प्रकार की केक जो दबाकर बनाई जाती है। (3) Anglo-Indian word meaning good thing or correct thing from Hindi word 'chiz' (३) हिन्दी के 'चीज' का गोराशाही अंग्रेजी में प्रयुक्त रूप जिसका अर्थ है बढ़िया चीज या ठीक बात।

**cheese-cake** चीज-केक *n* a pastry containing cheese or curd पनीर या दही वाली पेस्ट्री नामक मिठाई।

**cheese it** चीज इट । *t* (*slang*) stop it; end it । बन्द करो, समाप्त करो । बस।

**cheese-paring** चीज-पेयरिङ्ग *n* (*Shak*) crust of cheese; thin man, meanness and sparingness in money पनीर का छिलका या पपड़ी, पतला आदमी; कमीनापन, कजूसी। *adj.* mean, sparing कंजूस; मक्खीचूस, कमीना।

**chef** शेफ *n* (*French word for chief*) a head particularly of kichen मुखिया विशेषता. रसोइयों का प्रधान, बड़ा मिस्सर।

**chef dœuvre** चेफ डव्र *n* (*plural chefs*) a master piece सर्वोत्तम रचना या कृति।

**cheil** (o) किलो, किल *n* in composition lip. उपसर्ग रूप मे होंठ का अर्थ देने वाला उपसर्ग।

**cheir** (o) चायर, चायरो meaning hand in composition किसी शब्द से समास बनने पर हाथ का अर्थ देता है।

**cheirology** कायरो लॉजी *n* study of hand, art or practice of conveying messages by signs made by hands and fingers हस्त-सकेत विद्या, हाथों तथा अंगुलियों के सकेतों से बातचीत करने की कला या विद्या।

**cheiromancer** कायरो मॅन्सर *n* one skilled in palmistry हस्त-सामुद्रिक को जानने वाला।

**cheironomy** कॉयरोनामी *n* acting in dumb show; art of expressing a thing by movements of hand mostly. किसी मूक नाटक में अभिनय करने की कला; केवल हाथ के सकेतों से कोई बात अभिव्यक्त करने की कला।

**Cheiroptera** कायरोपटेरा *n* an order of bats having hands and wings combined. चमगीदड के वर्ग के जीव जिनके पख और हाड मिले होते हैं।

**chela** कीला *n* claw of an anthropod, scorpion etc वानर का पजा, बिच्छू आदि जीवों के पजे। चेला *n* (*Hindi* word) disciple हिन्दी के 'चेला' शब्द का अंग्रेजी रूप, शिष्य।

**chelonia** किलोनिया *n* an order of reptiles with shells, like tortoises and turtles मेढकों तथा कछुओं जैसे जीव।

**chemic** केमिक *adj* chemical, alchemical (obsolete) relating to conversion of base metal into gold रासायनिक, धातु परिवर्तन सम्बन्धी, अन्य धातुओं से सोना बनाने के कल्पित विज्ञान से सम्बद्ध।

**chemical** केमिकल *adj* relating to chemistry, specialist in chemistry, studying chemistry रसायन-विज्ञान सम्बन्धी; रासायनिक, रसायन-वेत्ता, रसायन का पढने वाला।
*n* substance used in chemistry or produced by chemical method. रसायन के प्रयोगो में काम आने वाला पदार्थ, रासायनिक ढंग से तैयार किया गया पदार्थ।

**chemise** शॅमीज *n* ladies shirt or an under. स्त्री की अदर की कुर्ती, शमीज या जनानी कमीज जैसा वस्त्र।

**chemist** कॅमिस्ट *n* (1) seller of drugs and medicines (2) a person versed in chemistry (3) one whose business is to make chemical examinations (१) दवा बेचने वाला। (२) रसायन विज्ञान का जानने वाला। (३) जो रासायनिक परीक्षणों को व्यापार रूप में करता है।

**chemistry** कॅमिस्ट्री *n* a science which deals with matter, its properties and the combination of particles and their reaction to each other पदार्थ के गुणों तथा एक पदार्थ के दूसरे पर प्रभाव का अध्ययन करने का (रसायन) विज्ञान।
*applied chemistry* अप्लाइड कॅमिस्ट्री *n* (also *practical chemistry*) branch of chemistry dealing with preparation of chemicals रासायनिक पदार्थो के निर्माण सम्बन्धी रसायन-शाखा, व्यवहारिक रसायन-विज्ञान।
*metalic chemistry* मॅटॅलिक कॅमिस्ट्री *n* branch of chemistry relating to metals and their compounds धातु-तत्त्व तथा धातु मिश्रणों सम्बन्धी रसायन विज्ञान।
*organic chemistry* ऑर्गॅनिक कॅमिस्ट्री *n* chemistry relating to plants and animals पौधों तथा जीवों सम्बन्धी रसायन-शास्त्र।

**chenille** शनील *n* a kind of silk-like cord generally tufted a type of cloth एक प्रकार की चमकीली पतला रेशमीन डोरी, शनील नाम का वस्त्र।

**cheque** चेक *n* (in U S *check*) a written order asking the banker to pay

money to a certain person, a counter foil हुंडी, चेक, रुक्का जिससे बैंक को आदेश दिया जाता है कि अमुक व्यक्ति को रुपया दिया जाये, किसी रसीद की नकल का अधपन्ना।
*bearer cheque* : बेयरर-चेक *n* a cheque ordering the bank to pay money to anybody who presents the cheque ऐसा चेक जिसमें यह आदेश हो कि जो भी बैंक में चेक पेश करे उसे ही रुपया दे दिया जाए।
*blank cheque* ब्लैंक चेक. *n* a cheque which does not specify the amount to be drawn, (fig) unlimited authority ऐसा चेक जिसमें रुपया नहीं लिखा होता और लेने वाला जितना रुपया चाहे उसमें भर कर ले जा सकता है, असीमित अधिकार या शक्ति।
*crossed cheque* क्रॉस्ड चेक *n* cheque which is to be credited to the bank account of the payee and not paid in cash ऐसा चेक जिसका रुपया नकद न मिले अपितु किसी बैंक मे हिसाब मे जमा हो सके।

**cheque-book** चेक-बुक *n* a book containing printed forms on which cheque is issued चेकों की पुस्तिका जो बैंक अपने ग्राहकों को देता है।
**chequer** चेकर *n* cross lined pattern having squares, chess board, exchequer चारखाना, शतरंज की बिसात, खजाना, राजकोश।
*v. t* to make with cross lines or to design squares on, to impart variety किसी वस्तु पर चार खाना बनाना, विविधता उत्पन्न करना।
**chequered** चेकर्ड *adj.* having chequers upon it, variegated or having different aspect चारखाने वाला; विविधता पूर्ण रंग बिरंग।
**chercheft** करचेफ्ट *adj.* (Milton) covered with a kerchief on the head सिर पर रुमाल बाँधे हुए, रुमाल से ढका हुआ।
**cherish** चेरिश *v t* to hold dear, to nurse, to foster to, treat with tenderness and affection; to cling to, to harbour in mind प्रिय मानना, पोषण करना; प्यार से रखना, चिपटे रहना, दिमाग में रखना।
**cherishing** चेरिशिंग *adj* nourishing पोषक, पालन करने वाला, समर्थक।
**cherishingly** चेरिशिंगली *adv* in an affectionate manner प्यार भरे ढंग से।
**cherishment** चेरिशमेंट *n* act of cherishing. पोषण करने का काम, प्रोत्साहन तथा समर्थन।
**cheroot** शरूट *n* (Tamil) (1) cigar whose both ends are open (2) root of saya a tree grown in Madras (१) चुरट, तामिल के शुरुटु शब्द का अपभ्रंश, (२) मद्रास के वृक्ष साया की जड जिसमे लाल रंग बनता है।
**cherry** चेरी *n* a plum tree and its fruit which grows in mountains and has pulpy drupe, other fruits in general एक प्रकार का पर्वतीय वृक्ष तथा उसके छोटे छोटे फल जिनमें गूदा होता है तथा जिसका रंग प्राय लाल होता है, कोई फल।
*adj* red; blooming, like cherry लाल रंग का, खिला हुआ, चेरी जैसा।
*v t* (*Spense*) to cheer प्रसन्न करना, जय बोलना।
**cherry-pit** चेरी पिट *n* a child's play in which cherry stones are thrown in a hole बच्चों का खेल गोली—टीच।
**cherry-plum** चेरी प्लम *n* a kind of plum which tastes like cherry. चेरी के समान स्वाद वाला एक बेर या कर्कन्धू फल।
**cherry-ripe** चेरी राइप *n* cry of the fruit hawkers फेरी वाले फल-विक्रेता की आवाज।
**cherry-stone** चेरी-स्टोन *n* seed of cherry. चेरी फल की गुठली।
**chersonese** करसनीज *n* a peninsula, a piece of land surrounded by water on two or three sides प्रायद्वीप, ऐसा स्थल जो दो या तीन ओर से जल से घिरा हो।
**chert** चर्ट *n* a pebble like quartz. कङ्कर के समान एक रत्न।
**cherty** चर्टी *adj* like chert कङ्कर जैसे रत्न के समान।
**cherub** चेरब *n.* a kind of angle with wings and human shape, a beautiful child in figurative sense पङ्खों वाला फरिश्ता या परी, परों वाला मनुष्य के आकार का देवदूत, सुन्दर बालक।
**che sara sara** (*Italian*) what will happen will be होगा सो तो होगा ही।
**chesil** चेसिल *n* water worn pebbles, bran, round pebbles on sea shore जल से घिसे हुए पत्थर, भूसी, चोकर, समुद्र के किनारे के गोल पत्थर।
**chesnut** चेस्नट *n* obsolete spelling of chest nut चेस्ट नट का प्राचीन रूप।
**chess** छेस game on a chequered board of sixty four squares played by two

persons with thirty-two 'chessmen' शतरञ्ज, चतुरङ्ग का खेल जिसकी बिसात में चौंसठ खाने होते हैं और ३२ मोहरें होती हैं।

**chess-board** चेस बोर्ड *n* chequered board having sixty four squares used for playing chess. शतरञ्ज खेलने की बिसात या प्रटल।

**chessel** चेसल *n* a mould for pressing curd to make cheese दही को दबा कर पनीर बनाने का साचा।

**chest** चेस्ट *n* (1) large box. (2) thorax (3) treasury (4) iron safe for keeping valuables (5) enough to fill a chest. (१) सन्दूक, पेटी। (२) छाती, वक्षस्थल। (३) खजाना। (४) लोहे की तिजूरी। (५) इतना माल जिससे सन्दूक भर जाये।

*v t* to enclose in a chest, to board सन्दूक में बन्द करना; जोड़-जोड कर जमा करना।

*off one's chest* off ones mind दिमाग से दूर या बाहर।

**chested** चेस्टेड *adj* having a chest; placed in a chest छाती वाला, तिजूरी वाला, तिजूरी में रखा हुआ।

**chester** चेस्टर *n* (also *chester field*) a kind of overcoat also called chester. एक प्रकार का ओवरकोट।

**chester-field** चेस्टर-फील्ड (1) chester (2) a long sofa ओवरकोट, बड़ा और लम्बा सोफासेट।

**chestnut** चेस्टनट *n* a tree with an edible fruit, its fruit. अखरोट के समान एक वृक्ष या उसका फल।

**chest-protector** चेस्ट प्रोटेक्टर *n.* an under-garment of flannel for protection of chest. छाती के बचाव के लिये पहनने की एक बण्डी जो प्राय. फुलालेन की बनी होती है।

**chevalier** शेवलीयर *n* a gallant, a cavalry man, a knight. वीर पुरुष, घुड़सवार, पद उपाधिधारी।

**chevalier d' industrie** शेलियर द-इन्डस्ट्री *n.* one who gains his living by dishonest means, a thief बेईमानी से आजीविका चलाने वाला, चोर, स्तेन।

**chevelure** शेवल्यूर *n* periwig; nebulus part of a comet एक प्रकार की टोपी; नक्षत्र का मध्य भाग जो ज्योतिर्मय होता है।

**cheverel** शैवरेल *n* (also *chevril*) soft leather made of kid-skin, flexible leather बकरी से बच्चे की खाल से बना नरम लचकीला चमड़ा।

*adj.* like kid leather; flexible बकरी के बच्चे की खाल जैसा, लचकीला।

**cheviot** चेवियट *n* wool or cloth of sheep of cheviot hills चेवियट पहाड़ियों की भेड़ों की ऊन या उसका कपड़ा।

*adj.* of the cheviot hills or sheep. चेवियट पहाड़ियों की भेड़ों का।

**chevisance** चेवीजान्स *n* an achievement; a benefit, monetary transactions, a kind of flower, (*Spense*) performance. लाभ, सफलता; धन सम्बन्धी व्यवहार, सौदा, एक प्रकार का फूल; कोई कार्य।

**chevron** शेवरेन *n* (1) figure on a shield representing two rafters. (2) zigzag (3) distinguishing mark of 'V' on sleeves of non-commissioned officers (१) दो खड़ी मकान की कड़िया जो ढाल पर बनी होती है। (२) टेढ़ी मेढ़ी आकृति। (३) मैनिक अफसर की बाहों पर 'V' ऐसी पट्टी।

**chevy** चेवी *n* (also *chivy*) shout noise, shout hunting cry, pursuit कोलाहल, चिल्लाने की ध्वनि, शोरगुल, शिकार के समय का शोर, पीछा।

*v t* to harass, to pursue पीछा करना, तङ्ग करना।

**chew** चू *v i.* & *v. t* to grind with teeth, to masticate, to cut, to meditate. दांतों से चबाना या काटना, मनन करना, जुगाली करना।

*n* act of chewing, tobacco for chewing. चबाने की क्रिया; चूसने का तम्बाकू।

**chewer** चूअर *n.* one who chews, one who ponders or thinks deeply. चबाने वाला; विचारशील व्यक्ति, मनन करने वाला।

**chewet** चुइट *n.* (1) pie or pudding of various meats. (2) a kind of bird like owl. (१) एक प्रकार के मास आदि के समोसे, हलवे जैसा पकवान। (२) एक प्रकार का पक्षी जो उल्लू के समान होता है।

**chewing gum** चूइंगगम *n* a kind of gum with sweetness and flavour used for chewing एक चूसने की मिठाई जो [illegible] के समान होती है।

**chew the cud** चू दी कड *v t* to meditate, to ponder over something किसी विषय पर गम्भीर विचार करना।

**chew the fat** चू दी फैट *v. t* (also *chew the rag*) (*slang*) to nurse old grievances पुरानी शिकायतों को न [illegible] रखना और पढ़ते रहना।

**chi** [illegible] *n* twenty second letter of

Greek alphabet sounding like 'X' (2) a woman (chai). (१) यूनानी वर्ण माला का चाईसवां वर्ण जिससे 'क' की ध्वनि आती है। (२) औरत, स्त्री (अपमान सूचक प्रयोग)।

**chiasm** कियाज्म *n.* (also *chiasma*) central body of optic nerves where these cross each other between brain and eyes श्रवण तन्तुओं के एक दूसरे के पास से पार करने का स्थल जो आंख और दिमाग के बीच में होती है।

**chiasmus** कियाजमस *n.* contrast by parallel similies in reverse order (*rhetoric*) पदों को उल्टे प्रकार से दुहरा कर तुलना करने का अलंकार जैसे खाने के लिये ही जीवन नही है; खाना जीवन के लिये है आदि।

**chiaus** चाउस *n* chouse, a trick, one easily cheated. चाल, चाल में आसानी से फंसने वाला।

*v. t.* to cheat, to play trick चाल चलाना, धोखा देना।

**chibol** चिबल *n.* cibol, a kind of onion. एक प्रकार का प्याज।

**chibouk** शिबुक *n.* (also *chibouque*) Turkish tobacco pipe of long stem. तुर्की की लम्बी डंडी की तम्बाकू पीने वाली नली।

**chic** चिक *n.* skill; style, knowingness smartness. चातुर्य, ढग शैली, ज्ञान; चुस्ती। *adj.* smart, elegant. चुस्त, चतुर

**chicane** शिकेन *v. t.* to defraud or cheat. छल कपट करना; ठगना।

*n.* (1) a trick. (2) a special card in game of bridge (१) चालाकी; चाल: (२) ब्रिज के खेल में एक विशेष पत्ता।

**chicaning** शिकेनिंग *n* quibbling, act of delaying; trickery देर करने की नीति, चाल खेलने की क्रिया।

**chich** चिच *n* a chick- pea

**chick** चिक *n.* a young one of a bird; particularly of hen; used for child as an expression of love किसी पक्षी का बच्चा विशेषत मुर्गी का बच्चा; किसी बच्चे के लिये प्यार में प्रयुक्त शब्द।

**chick-a-biddy** *n.* a loving address to the children बच्चे को प्यार में कहने का शब्द

**chicken** चिकन *n.* (*sing. & pl*)(also *chickens* in plural) young one of fowl; a child; a girl of tender years. मुर्गी का बच्चा, बालक, शिशु, छोटी आयु की लड़की जो अभी जवान न हुई हो।

*she is no chicken* : वह कोई बच्ची नहीं है; वह तो अब जवान ही है।

**chicken-breasted** चिकन-ब्रे स्टेड *adj* timid. डरपोक।

**chickling** चिकलिङ्ग *n* a small chick or chicken छोटा सा मुर्गी का बच्चा; दुबला; पतला शिशु; बालक।

**chicle** चिकल या चिक्ली *n.* a chewing gum a type of gum prepared form a tree चूसने की मिठाई, एक प्रकार का गोंद जो वृक्ष से बनता है।

**chide** चाइड *v. i & v. t* (*pt. tense chid, pt. participle chid or chidden*). to reproach, to rebuke; to scold; to complain; to find fault; to show anger; to make noise about. डाट डपट करना; झिड़कना; उलाहना देना; शिकायत करना, दोष निकालना, क्रोध प्रकट करना, किसी बात पर शोर करना।

**chief** चीफ *adj.* (1) first in importance. (2) prominent. (3) most important. (4) principal. (5) leading (6) highest in office; uppermost in rank. (7) important. (१) प्रथम। (२) ख्याति प्राप्ति। (३) सब से महत्वपूर्ण। (४) प्रमुख; मुख्य, प्रधान। (५) नेता; अग्रसर। (६) पद में सर्वोपरि। (७) महत्वपूर्ण।

*n.* (1) leader (2) ruler. (3) headman. (4) military commander (5) principal person of a class or tribe. (१) मुखिया नेता, नायक। (२) शासक। (३) सरदार। (४) सैनिक समाण्डेशक; सेनापति। (५) किसी जनजाति या आदिम जाति का प्रधान व्यक्ति।

*commander-in chief* कमाण्डर-इन-चीफ *n* highest commanding officer. प्रधान सेनापति।

**chief commissioner** चीफ कमिश्नर *n.* the head administrator of a centrally governed state in India. भारत में केन्द्र-प्रशासित राज्य (भाग 'ग' राज्य) का प्रधान, मुख्य-आयुक्त; मुख्यायुक्त (संविधान)।

**chiefess** चीफेस *n.* a female chief. वह स्त्री जो प्रधान-पद या मुखिया के पद पर हो।

**chief judge** चीफ जज *n.* presiding judge मुख्य न्यायाधीश (संविधान)।

**chief Justice** चीफ जस्टिस *n* the highest judge of a High Court or of Supreme Court. मुख्य न्यायाधिपति, (संविधान) किसी उच्च न्यायालय का या उच्चतम न्यायालय का।

**chiefly** चीफली *adv.* promptly; principally; above all; mostly; in the first place; for the most part. प्रधान रूप से, मुख्यत. अधिकांश में; प्रथमतया, प्रधानतया प्रमुखत।

**chief minister** चीफ *मिनिस्टर* *n.* premier of a state in India मुख्य मन्त्री (सविधान)।

**chieftain** चीफटेन *n* (1) head of tribe. (2) captain (3) chief (4) leader (5) commander. (१) किसी आदिम जाति का मुखिया या शासक। (२) कप्तान। (३) प्रधान। (४) नेता। (५) सेनाध्यक्ष।

**chiff-chaff** *चिफ-चाफ* *n* a small warbler family bird. एक प्रकार का सुरीला गान गाने वाला पक्षी।

**chiffon** *शिफॉन* *n.* a cloth having gauze used making dresses especially of females. बारीक जालदार कपड़ा जिसके वस्त्र बनते हैं—विशेषत. स्त्रियों के पहनने के लिए।

**chiffonier** *शिफोनियर* *n.* a side board for adorning, wooden stand with shelves सजावट के लिये रखी हुई अलमारी; एक ओर लगा हुआ सुन्दर पटल।

**chignon** *चिगनॉ* न, *शिन्योन**n.* women's back hair; specially when folded up and raised rounded a pad of artificial hair. स्त्रियों का जूटा जो बालों को पीछे से उठा कर तथा नकली बालों के एक पुट्ठे पर गोलाकार बाधकर बनाया गया हो।

**chik**(h) or *चिकोर* *n* (also *chukor and chukar*) 'चकोर' शब्द की अग्रेजी अपभ्रंश।

**chilblain** *चिलब्लेन* *n.* inflammation of skin on hand or feet which cause itching; generally due to cold. हाथ पैर का एक चर्म रोग, बिवाई फटने की बीमारी जो सर्दियों मे होती है।

*v t* to produce chiblain in बिवाई फटने की बीमारी पैदा करना।

**child** चाइल्ड *n* (*pl children*) (1) an infant (2) son or daughter of any age. (3) one of immature knowledge or judgement or attainments (4) having very little experience (१) बालक, शिशु; (२) किसी भी आयु का पुत्र, (३) जिसका ज्ञान या विवेक परिपक्व न हो वह व्यक्ति; (४) बहुत कम अनुभव वाला व्यक्ति।

*fancy's child* a poet कवि; कल्पनावादी
*from a child* since the days of childhood बचपन के दिनों से ही।
*second childhood* old age when people begin to behave foolishly like a child बुढापा जबकि मनुष्य बालकों के समान व्यवहार करने लगे, सठिया जाने की आयु, जरा।
*with child* . pregnant गर्भिणी, गर्भवती।

**child-bearing** चाइल्ड बीयरिंग *n* act of producing or bringing forth children. बच्चे पैदा करने की या जन्म देने की क्रिया; जनना।

*adj.* capable of being children बच्चों को जन्म देने योग्य।

**child-bed** चाइल्ड-बेड *n.* state of a women undergoing labour pains. प्रसूति, जनने के समय स्त्री की स्थिति, जच्चापन।

**child-crowing** *चाइल्ड-क्रोइङ्ग* *n* a disease of nerves नसों के फूलने का रोग

**childe** *चाइल्ड* *n* (obsolete) a child; a youngone of noble birth before he is made a knight बालक, किसी उच्च कुल का बालक जब तक उसे उपाधि न मिले।

**childed** चाइल्डेड *adj.* (*Shak.*) having a child सतान वाला, बालक वाला।

**childhood** चाइल्डहुड *n* the state of a child, the age or time when people are classed as children शैशव (सविधान), बचपन की आयु।

**childing** चाइल्डिङ्ग *adj* bearing children; fruitful, productive (*Shak*) बच्चे जनने वाली, फलवती, उत्पादनशील।

**childish** चाइल्डिश *adj* (1) pertaining to child (2) what is proper for childhood (3) like a child (4) trifling (5) ignorant (6) weak (7) silly (१) बालक सम्बन्धी, (२) बच्चों को ही शोभा देने वाली (बात), (३) बच्चे के समान, (४) तुच्छ, (५) अज्ञानी, (६) दुर्बल; (७) मूर्ख।

**child-like** चाइल्ड-लाइक *adj* resembling a child; meek, submissive, dutiful, (used in good sense) innocent बच्चे के समान, डरपोक, दब्बू, आज्ञाकारी; भोला-भाला।

**children** *चिल्डरन* *n.* (*pl* of child) sons or daughters, ignorant people सन्तति, पुत्र या पुत्रिया, अज्ञानी लोग।

**child's play** चाइल्ड्स प्ले *n* a trivial matter, a work which can be easily accomplished. छोटा सा मामला, ऐसा कार्य जो आसानी से हो सके बच्चों का खेल।

**chile saltpetre** *चिली साल्टपीटर* *n* sodium nitrate. शोरा जिससे शोरे का तेजाब बनता है

**chiliad** *चिलियड* *n* one thousand, a group of one thousand years एक सहस्र. एक हजार, हजार का वर्ग, सहस्राब्दी, सौ वर्ष का काल।

**chiliarchy** *किलिआर्की* *n* (1) a body of one thousand persons. (2) position of a chiliarch (१) व्यक्तियों या निकाय या वर्ग जिसमे एक हजार सदस्य हों। (२) हजार

सैनिकों के अधिपति का पद।

**chiliasm** *किलिअज़्म* *n* the theory that Christ will reign over the world for one thousand years; millennium यह परिकल्पना कि ईसामसीह विश्व पर एक सहस्र वर्ष राज करेगा।

**chill** *चिल* *n.* (1) shivering with cold; cold fit (2) absence of heat (3) feeling of being damped. (4) discouraging influence. (5) depression of mind. (१) ठंड से कंपना, (२) शीत चढ़ना, (३) ठंडक, गरमी का अभाव, (४) हतोत्साह होने की भावना, (५) निरुत्साह करने वाला प्रभाव; मानसिक नैराश्य।
*adj.* cold, creating a shivering, experiencing or feeling cold, depressing. ठंडा; शीत लाने वाला, ठण्ड का अनुभव करने वाला; हतोत्साह करने वाला, औपचारिक; आडम्बर पूर्ण।
*v. t.* to make cold, to discourage; to make chilly or depressed. ठंडा करना; हतोत्साह करना, निराश करना।

**chilled** *चिल्ड* *adj.* (1) made cold (2) preserved in a cold storage (3) hardened by cooling (१) ठंडा किया हुआ, (२) शीतल स्थान पर रख कर जिसका परिरक्षण किया गया है, (३) ठंडा करके कठोर बनाया हुआ।

**chiller** *चिलर* *n.* one who chills ठंडा करने वाला।

**chilli** *चिल्ली* *n.* (also *chilly*) a kind of guinea pepper or capsicum लाल या हरी मिर्च।

**chilly** *चिल्ली* *adj* cold, sensitive to chill, feeling cold ठंडा, जिसे ठंड बहुत लगे, ठिठुरता हुआ।
*n* old spelling of chilli. लाल मिर्च।

**chime** *चाइम* *n* bells ringing in succession; agreement of relation or of sound, rhyme and harmony घंटियों का लगातार बजना, ध्वनि, साम्य, लय, तरल; सुर; एकरूपता; तुक।
*v. i.* to sound in chime or harmonious rhyme, to agree, to have an accord लय ताल सुर में बजना, सहमत होना; बात मान लेना।
*v. t.* to strike, to cause to sound in chime; to ring in rhyme. बजाना, लय ताल सुर में ध्वनि पैदा करना।

**chime in** *चाइम इन* *v. t.* to join in, to enter into agreement संयुक्त हो जाना, करार सम्पन्न कर लेना।

**chimer** *चिमर* *n.* (also *chimere* *चिमीर*) a sleeveless robe running the knees worn by a clergyman पादरियों के पहनने का बिना बाहों का एक लबादा जो घुटनों से नीचे तक होता है।

**chimney** *चिमनी* *n.* (in Slang *chimley* *चिमली* or *chumley* चमली also) the long passage for escape of smoke in a factory, the glass cover of lantern or flame of any kind कारखाने में से धुआं निकलने का बम्बा, लालटेन या बत्ती का कांच का गोला।

**chimney-can** *चिमनी कैन* *n* a kind of cover or earthen pipe on the top of a chimney. चिमनी के ऊपर के सिरे पर का ढकना या मिट्टी का बना बम्बा।

**chimney-corner** *चिमनी कॉर्नर* *n.* (also *chimney nook*) corner near the fireside where the old and infirm sit for warmth. आग के पास दीवार का एक कोना जहां प्राय. वृद्ध और बीमारों के बैठने का स्थान होता है।

**chimpanzee** *चिम्पजी या चिम्पाजी* *n.* an ape of Africa which is the nearest kin of man and most developed. अफ्रीका का एक वानर जो मनुष्य के समान होता है और नर का भाई-बन्धु बताया जाता है।

**chin** *चिन* *n* the part of face below the mouth ठोडी।

**china** *चाइना* *n* the earthenware first made in China चीनी मिट्टी, जिसके प्याले आदि बनते हैं; यह वस्तु सबसे पहले चीन में ही बनती थी।
*adj.* of China, चीन का या चीनी, चीनी मिट्टी का बना हुआ।

**china-ink** *चाइना-इंक* *n* (also called *Indian ink*) ink made of lamp black and gum. काजल तथा गोंद आदि से बनने वाली काली स्याही।

**chinampa** *चिनम्पा* *n* a floating garden. सीढ़ी के समान बना हुआ बाग।

**chinch** *चिंच* *n* the common bed-bug; other insects of the same type which are harmful to the crops. खटमल; उससे मिलते जुलते अन्य कीट जो अनाज को नष्ट करते हैं।

**chincough** *चिंकॉफ* *n* whooping coup कुत्ता खांसी।

**chined** *चिंड* *adj* (also *chinned*) having a chin ठोड़ी वाला।

**chine** *चाइन* *n.* (1) spine, backbone (2) ridge (3) (Spense) back (4) ravine.

(१) रीढ की हड्डी। (२) किनारा, (३) कसर, (४) गहरा गड्ढा।
v. t to break the back of कमर तोड़ना।
adj. having a pattern printed and dyed in Chinese way. चीनी तरीके से रंगाई तथा छपाई किया हुआ।

**Chinee** चीनी n. (sing) China; belonging to china (Slang usage) चीनी, चीन वासी।

**Chinese** चाइनीज n (singu &pl) language of China, inhabitant of China चीन देश का निवासी, चीनी, चीन की भाषा।

**chink** चिंक (1) a sound produced by the striking of coins or glasses (2) a crevice (3) peephole (4) money (१) सिक्कों की झनझनाहट, शीशों के टकराने का शब्द. (२) दरार या छिद्र. (३) झरोखा; (४) रुपया पैसा।
v t to fill up cracks दरारें भरना।
v i to produce a sharp sound खनखन आवाज करना।

**chinkapin** n (also chincapin and chinquapin) a small chest nut of U S अमरीका का एक छोटा अखरोट जैसा फल।

**chinky** चिंकी adj full of chinks or cracks दरारों वाला।

**chinned** चिण्ड adj (also chined) having a chin. जिसके ठोडी हो।

**chintz** चिंट्स n a glazed cloth of light colour with flowery print on it हिन्दी के 'छींट' शब्द का अपभ्रंश, हल्के रंग का कपड़ा जिस पर फूल बने हों।

**chin-wag** चिन-वैग n. (slang) talk बातचीत।

**chip** चिप n (1) a thin piece (2) slice of fruit or vegetable (3) a trick in wrestling (4) the act of chipping or cutting (5) thin piece of wood used for making boxes (6) a sovereign (7) piece of dried cow dung. (8) a key or musical instrument (१) टुकड़ा; खण्ड। (२) फल या सब्जी की फांक। (३) कुश्ती का दांव। (४) काटने की क्रिया। (५) लकड़ी का पतला तख्ता जिसकी पेटियां बनती हैं। (६) राजा, प्रभु। (७) उपला। (८) बाजे का एक अंग
v t. to break or cut into pieces; to crack; to tease, to remove thin pieces from surface काटना, कतरना टुकड़े टुकड़े करना; चिढ़ाना, छीलना, चीरना।
v. i. to get chipped; to give a small shot in the game of golf कटना, छिलना गोल्फ के खेल में छोटा शॉट लगाना।

**chip-hat** चिप-हैट n a hat made from the strips of the leaves of palm tree. खजूर के वृक्ष के पत्तों को चीरकर उनसे बनाया हुआ टोप।

**chip-in** चिप-इन v. t to interrupt; to interpose (as in a game) बाधा या विघ्न डालना, बीच में आ कूदना।

**chipper** चिपर adj lively, cheerful (U. S. usage) प्रसन्न, मस्त।

**chippy** चिप्पी adj (1) full of chips. (2) not interesting (3) not having good taste (4) heavily drunk (१) टुकड़ों वाला। (२) जो रुचिकर न हो। (३) बेस्वाद। (४) मदिरा के नशे में चूर-चूर।

**chips** चिप्स n (1) a carpenter in a ship. (2) army carpenter (3) fried pieces of any thing (4) money or coin, rupee in India (१) जहाज या जलपोत में काम करने वाला बढ़ई। (२) सेना में लकड़ी का काम करने वाला। (३) किसी फल या सब्जी के तले हुए टुकड़े। (४) धन, मुद्रा, भारत मे रुपये के लिये भी यह शब्द प्रयुक्त होता है।
*potato chips* fried thin slices of potato, generally salted आलू की कुरेड़ी या तले हुए टुकड़े।

**chiragra** किरैग्रा n gout in the hand. हाथ में गठिया के कारण दर्द।

**chirho** किरो n a monogram of the abbreviated name of Christ in Greek यूनानी भाषा में ईसा मसीह का छोटा नाम।

**chirk** चर्क v i to chirp, to creak, to squeak चहचहाना किलकारी मारना, टें-टें करना।

**chirl** चर्ल n a kind of musical warble. एक प्रकार की संगीत ध्वनि।
v i (Scot) to sing in warble, to make a slow sound 'वार्बल' नामक सुर गाना, धीमा राग अलापना।

**chirm** चर्म n noise tumult, many voices together शोर, कोलाहल, एक बार ही कई ध्वनियों का मिश्रण।
v i to make noise to talk or shout together शोर मचाना एक साथ बोल-बोल कर कोलाहल करना।

**chiro** किरो काइरो pref in composition; meaning hand 'हाथ सम्बन्धी' का अर्थ देने वाला उपसर्ग।

**chirology** काइरोलोजी n study of hand, art or practice of conveying messages by signs made with hands and fingers हस्त-संकेत-विद्या हाथों तथा अंगुलियों के संकेत से बातचीत करने की कला या विद्या।

**chiromancy** काइरोमन्सी *n* fortune telling by seeing the hand हाथ देख कर भविष्य बताने का कल्पित विज्ञान; हस्त-समुद्रिक।

**chironomy** काइरोनोमी *n* acting in a dumb show, art of expressing a thing by movement of hand mostly. किसी मूक नाटक में अभिनय करने की कला, केवल हाथों के संकेतों से कोई बात अभिव्यक्त करने की कला।

**chiropractic** काइरोप्रेक्टिक *n.* a method of treatment by removing nerve interference by action of hand नसों की खींच तान करके दर्द आदि को दूर करने की एक चिकित्सा प्रणाली।

**chiroptera** काइरोप्टेरा *n* an order bats having hands and wings combined. चमगीदड के वर्ग के जीव जिनके हाथ और पङ्ख मिले होते हैं।

**chirp** चर्प *v t* to make a shirill sound as the birds do, to talk in a merry mood; to speak feebly. चहचहाना, पक्षी के समान चू चू करना, आनन्द के साथ बातें करना; धीमे स्वर से बोलना।

**chirping** चर्पिङ्ग *adj* speaking feebly, making chirping sound चहचहाने वाला, आनन्द से बातें करने वाला, धीमे बोलने वाला।

**chirpy** चर्पी *adj* cheerful, lively, chatting, merry आनन्दमय, प्रसन्न, वाचाल; खुश मिजाज।

**chirr** चर्र *v t* to make trilling sound. चरचर शब्द करना।

**chirrup** चिरप *v. t* to chirp, to cheer up, to make a sound with the mouth for urging a horse चहचहाना प्रसन्न करना, घोड़े को हाकने के लिये मुह से ध्वनि करना।

**chirt** चर्ट *v t.* to squeeze निचोडना।
*n.* act of squeezing निचोडने की क्रिया।

**chirurgeon** कायरर्जन *n* (*Greek*) surgeon शल्य चिकित्सक; जर्राह, चीर फाड करने वाला डाक्टर।

**chisel** चिजल *n* a tool used by sculptor for cutting रुखानी, टाकी, छेनी।
*v. t* to cheat (slang); to cut or carve with chisel छेनी से काटना या खुदाई करना। *cold chisel* · chisel used to cut the iron लोहा काटने की छेनी।

**chiselled** चिजल्ड *adj* cut with a chisel, having sharp features छेनी से कटा हुआ; स्पष्ट रूपरेखा वाला।

**chit** चिट *n* (1) a young child (2) young woman. (3) small piece of paper. (4) a girl. (5) a shoot (१) शिशु; छोटा बालक। (२) युवती, तरुणी। (३) कागज की चिट, (चिट्ठी शब्द का अपभ्रंश)। (४) लड़की। (५) अंकुर।
*v i* to sprout. अंकुर फूटना।

**chital** चीटाल *n* a deer found in India having spots भारत का चीताल जो चितकबरा होता है।

**chitchat** चिटचैट *n* idle talking, chatting गपशप, बातचीत।

**chitin** कायटिन *n* the hard substance in the animals. पशुओं के शरीर का कठोर अंश।

**chittagong** चिटगॉग *n* a kind of fowl of India which is domesticated. एक प्रकार का पालतू कबूतर जो भारत में होता है।

**chittagong-wood** चिटगांग वुड *n.* a famous Indian wood used for making cabinets and furniture भारत की एक प्रसिद्ध लकडी जिसके सन्दूक तथा अन्य सामान बनता है।

**chitter** चिटर *v t* (*Scot*) to shiver with cold सर्दी से कापना, ठिठुरना।

**chitty** चिट्टी *adj* like a child, like a girl बच्चे के समान, लडकी के समान।
*n* a chit, a letter चिट, चिट्ठी शब्द का अपभ्रंश शब्द।

**chitwah** चिटवा *n* a Himalayan animal like a raccoon and a bear also called danda रीछ के समान हिमालय पर रहने वाला एक पशु।

**chivalry** शिवलरी *n* (also *chivalrousness*) characteristics of a knight शूरवीर के गुण, वीरता।

**chive** चाइव *n.* a herb like onions and other leaves used in soup, a bulb of small size प्याज आदि जैसी जडी बूटी या पत्ते जो सबजी में पडते हैं, छोटा बल्ब।

**chivy** चिवी *n* a hunting cry, pursuit, base of prisoners शिकार के समय का शोर, पीछा, बन्दियों का शिविर।
*v t.* to pursue, to harass, to chase पीछा करना, तङ्ग करना।

**chlamys** क्लेमीज (*pl* —*chlamydes*) short sized cloak worn by men पुरुषों के पहनने का ऊपरी वस्त्र।

**chloral** क्लोरल *n* a liquid of oily nature having no colour; a white substance used for making unconcious तल जैसा एक तरल पदार्थ जिसका पानी जैसा रंग होता है बेहोश करने की एक सफेद औषधि।

**chloride** क्लोराइड *n* compound contain-

ing chlorine क्लोरीन का एक मिश्रित पदार्थ।

**chlorimeter** क्लोरीमीटर *n* a devise for finding out the quantity of chlorine in bleaching powder. रंग उड़ाने के मसाले में क्लोरीन की मात्रा नापने का एक यंत्र।

**chlorinate** क्लोरीनेट *v t.* to treat with chlorine for extracting gold from the ore सोने को उसकी अयस्क से निकालने के लिये क्लोरीन का प्रयोग करना।

**chlorine** क्लोरीन, क्लोराइन *n* a gas of yellowish green colour which checks the throat used in gas warfare एक गैस जिसमें सांस घुटता है और जिसका प्रयोग युद्ध में भी होता है।

**chlorite** क्लोराइट *n* a salt prepared from chlorous acid क्लोरस नामक तेजाब से तैयार किया गया एक रासायनिक लवण।

**chlorodyne** क्लोरोडाइन *n* a medicine containing chloroform used for inducing sleep or reducing pain नींद लाने वाली तथा दर्द कम करने वाली एक औषधि जिसमें क्लोरोफार्म होता है।

**chloroform** क्लोरोफार्म *n* liquid medicine used for making insensible (CHCL,) colourless and sweet ऑपरेशन करते समय बेहोश करने की दवा जो द्रव रूप में होती है स्वाद में मीठी तथा रंगहीन होती है।

*v t* to administer chloroform क्लोरोफार्म सुंघाना।

**chlorometry** क्लोरोमीट्री *n* the art or science of measuring the amount of chlorine in bleaching powder रंग उड़ाने के मसाले में क्लोरीन की मात्रा नापने का विज्ञान तथा कला।

**chlorophyl** क्लोरोफिल *n* (also *chlorophyll*) green colouring matter in the leaves of vegetation पौधों की पत्तियों में बनने वाला हरा रङ्ग, प्राकृतिक हरा रङ्ग।

**chlorosis** क्लोरोसिस *n* (1) disease of women of young age in which blood becomes scarce (2) blanching of green parts of planting due to scarcity of oxygen (१) तरुणी स्त्रियों का एक रोग जिसमें खून की कमी हो जाती है। (२) ऑक्सीजन की कमी के कारण पौधों के हरे भागों का रङ्ग फीका पड़ जाना।

**chock** चोक *n* a piece of wood, a block लकड़ी का टुकड़ा, मार्ग रोकने की वस्तु।

*v. t* to fasten, to block to make fast with a chock बांधना, मार्ग रोकना, ओट लगाना।

*adv* tightly closely कसकर, कन्नी से दबाकर।

**chocolate** चॉकलिट *n.* a sweet eaten by children mostly containing sugar cocao and flour in paste form; or cake form, a tea-like drink prepared with this paste बच्चों की खाने की एक मिठाई जिसमें चीनी, कोको और मैदा आदि मिले हुए होते हैं और जो हलुए के समान तथा टिकिया रूप में होती है, उस हलुए को उबलते हुए पानी में डालकर बनाया हुआ पेय।

*adj* made of chocolate, tasting like chocolate, having chocolate colour red-brown darkish चॉकलेट का बना हुआ उनके समान स्वाद वाला, चाकलेट जैसे रङ्ग वाला जो मटियाला सा होता है।

**chode** चोड *v t p t* of *chide* धमकाया, डाटा।

**choice** चॉइस *n* (1) act of choosing (2) power to choose (3) anything which is chosen or liked. (4) preferable thing (5) best thing (6) an alternative (7) any preference (१) पसन्द करने की क्रिया, (२) पसन्द करने की शक्ति, (३) जो वस्तु पसन्द की जाये; (४) जो वस्तु अन्य से अच्छी हो (५) सर्वोत्तम पदार्थ, (६) विकल्प; वैकल्पिक वस्तु, (७) कोई भी पसन्द या अभिमान।

*adj* selected or liked, best, appropriated, worthy of being chosen. पसंद की हुई, सर्वोत्तम, उचित, या उपयुक्त, पसन्द करने योग्य।

**choiceful** चॉइस-फुल *adj* (Spens.) not able to choose, fickle, wavering. जो पसन्द न कर सके अर्थात कभी कोई वस्तु पसन्द करे और कभी कोई, अस्थिर मन वाला।

**choicely** चॉइसली *adv* very carefully. बहुत सोच समझ कर।

**choir** क्वॉइर *n* (1) a band of singers in a church or elsewhere (2) the portion of a church which is used by singers (१) सङ्गीत-मण्डली विशेषतः गिरजे की। (२) गिरजे का वह भाग जहां सङ्गीत-मण्डली होती है।

*v. i. (Shak)* to sing in chorus सहगान के समान गाना।

**choke** चोक *v. t* to stop the breathing of; to hurt by suppressing, to obstruct, to block, to suffocate गला घोटना, दबाकर हानि पहुँचाना, बाधा डालना, मार्ग रोकना।

*v i* to get choked दम घुट जाना।

*n* (1) stoppage of breath (2)

device for stopping the passage of electricity or gas etc. (3) middle part of artichoke. (१) सास बन्द होने की दशा। (२) बिजली या गॅस के मार्ग को रोकने का उपकरण। (३) चुकन्दर का मध्य भाग।

**choker** चोकर *n.* one who or which chokes, high collar गला घोटने वाला, ऊंचा कालर।

**choking** चोकिङ्ग *n.* act of suffocating गला घोटने का कार्य।

**choking-coil** चोकिङ्ग-कॉइल *n.* a coil which causes choking of electricity, that is, limits its supply बिजली के पहुंचने के कम कर देने वाला मोटा तार।

**choky** चोकी *adj.* tending to choke or exert pressure. जिससे दम घुटे या दबाव पड़े

**cholaemic** कॉलीमिक *adj* pertaining to the disease called cholaemia रक्त में पित्त के प्रकोप सम्बन्धी रोग।

**choler** कोलर *n* anger billiousness the bile क्रोध, कोप. पित्त. एक रोग जिससे पित्त बढ़ जाता है।

**choleric** कॉलरिक *adj.* full of choler, passionate. पित्त से भरा हुआ, वासना-रत, कामुक।

**cholera** कॉलेरा *n* a disease in which vomiting takes place accompanied by diarrhoea हैज़ा, विसूचिका।

**cholesterol** कॉलस्टराल *n.* (formery *cholesterin*) a kind of Alcohol found in bile etc पित्त में पाई जाने वाली एक प्रकार की अलकोहल या मद्यसार।

**choliambic** कोलिअम्बिक *adj.* like or pertaining to the meter called choliamb छै गणों वाले 'कोलिॲम्ब' छन्द के समान या उससे सम्बद्ध।

**cholic** कोलिक *adj* pertaining to bile; of the bile. पित्त सम्बन्धी; पित्ताशय का।

**choose** चूज़ *v. t.* (*p. t. chose* and *p p chosen*) to select, to determine to decide: to think fit चुनना, निर्धारित करना, विनिश्चय करना, पसद करना. ठीक समझना।

*v. i.* to make a choice अपनी पसद की वस्तु छाटना।

*cannot choose* there is no alternative. कोई विकल्प न होना।

**chooser** चूजर *n.* one who makes a choice or selects anything पसद करने वाला. छाटने ----

selection. चुनने का अर्थ; चुनाव पसंद।

**chop** चाप *n.* (1) a small piece of meat; a crack; a cleft (2) an exchange (3) jaw (4) person with fat cheeks. (१) मांस का टुकड़ा दरार; जर्रा (२) विनिमय (३) जबाड़ा; (४) मोटे गालों वाला व्यक्ति।

*v. t.* (1) to mince; to cut, to make into pieces (2) to buy and sell or barter, to exchange, to change. (१) काटना, टुकड़े टुकड़े करना, भुरता बनाना (२) बेचना, खरीदना, विनिमय करना, बदलना।

**chop in** चॉप इन *v. t.* to interrupt somebody who is speaking. बीच में बात करना; बाधा डालना।

**chopper** चॉपर *n.* a short axe generally used by the butcher. छोटी छुरी जैसी प्राय. कसाई काम में लेते हैं।

**chopping** चॉपिङ्ग *n* act of cutting or mincing काटने की क्रिया. भरता बनाने का काम।

*adj* used for cutting. काटने में प्रयुक्त होने वाला।

**choppy** चॉपी *adj* full of cracks and clefts. दरारों और छेदों से भरा हुआ।

**chop-sticks** चॉप स्टिक्स *n.* two sticks with which the Chinese and Japanese take rice etc दो तीलिया जिनसे चीनी तथा जापानी आदि खाते हैं।

**choral** कोरल *adj* fit for singing in chorus. सहगान के समान गाने योग्य।

**chorally** कोरल्ली *adv* in the manner of a choir सहगान के रूप में।

**chord** कॉर्ड *n.* string of a musical instrument; line joining an arc; harmony and union of sounds. वाद्य-साज का तार. वृत्त खण्ड को जोड़ने वाली रेखा त्रिज्या; तान सुरों का तारतम्य।

*common chord* a kind of harmony in sound एक प्रकार का सुर।

**chordel** कॉर्डल *adj* pertaining to or resembling a chord वृत्त की त्रिज्या संबंधी या उसके समान।

**chore** चोर *n* (also *chor*) household work like cooking घर का काम काज जैसे भोजन बनाना, बर्तन माजना आदि।

**choreography** कॉरियोग्राफी *n.* art of ballet dances मञ्च नृत्यों की कला।

**chorioid** कोरिआइड *adj* (also *choroid*) pertaining to chorion गर्भ के बाहर की झिल्ली से सम्बन्धित।

**chorion** कॉरियन *n* (*pl*) *choria*) outer

membrane covering the fetus गर्भ के बाहर की झिल्ली।

**choroid** कॉरॉइड *n* the membrane inside eye-ball. आंख की पुतली के अन्दर की झिल्ली

**chorographic** कोरोग्राफिक *adj*. (also *chorographical*) pertaining to Geography भूगोल विद्या सम्बन्धी; भौगोलिक।

**chorography** कोरोग्राफी *n*. (1) science of Geography, (2) Topography. (१) भूगोल विद्या, (२) धरातल सम्बन्धी विद्या।

**chortle** कार्टल *v t* to make noise like a loud chuckle ठहठहा का मारने जैसा शब्द करना।

**chorus** कोरस *n* a band of singers who sing together, the line in a song repeated by all the singers गाने बजाने वालों की मण्डली; गीत की टेक वाली पंक्ति जिसे सब मिलकर दोहराते हैं।

**chorus girl** कोरस गर्ल *n* a girl who sings or dances on the stage while a chorus is going on सहगान के समय मंच पर गाने तथा नाचने वाली औरत।

**chose** चोज *v t pt* of 'choose' पसन्द किया, छाटा।

**chosen** चोजन *adj* something which has been selected. पसन्द किया हुआ।

**chough** चफ *n* a crow with red leg, a jack daw. लाल टांगो वाला कौआ, डोम कौवा

**choultry** चोल्ट्री *n*. (also *choltry*) a shed used for assemblies शामयाना, कनात, पडाल की छत।

**chouse** चाउस (old English) (1) one who cheats (2) one easily deceived (3) a trick (१) धोखा देने वाला। (२) धोखे में आ जाने वाला। (३) धोखा।

*v. t* to cheat धोखा देना।

**chout** चौट *n* the fourth part taken by Marathas as land-revenue चौथ जो मराठे भूमि के लगान के रूप में लेते थे।

**chow-chow** चौ-चौ *n*. (also *chaw*) (1) food (2) a Chinese dish (3) Chinese dog (4) Chinese (*slang*) (१) भोजन। (२) चीन का एक पकवान। (३) चीन का एक कुत्ता। (४) चीनी।

*adj* mixed मिला-जुला।

**chowry** चौरी *n* the Indian 'chaunri' made of horse tail bristles used for driving away flies 'चौंरी' (हिन्दी शब्द), घोड़े की पूछ का गुच्छा जो मक्खियां उड़ाने के काम आता है।

**chrematistics** क्रीमटिस्टिक्स *n*. science of political economy; wealth and finance राजनैतिक अर्थशास्त्र, धन तथा वित्त से सम्बन्धित विज्ञान।

**chrestomathic** क्रेस्टोमैथिक *adj* (also *chrestomathical*) pertaining to chrestomathy. विदेशी भाषा से छाटे हुए उद्धरणों सम्बन्धी।

**chrism** क्रिज्म *n* holy oil, anointment used at baptisma. पवित्र तेल: मलहम आदि जो बपतिस्मा के समय छिड़का जाता है।

**chrismal** क्रिस्मल *adj* pertaining to the holy oil पवित्र तेल सम्बन्धी।

*n* a bottle or case in which chrism is kept बोतल या डिब्बा जिसमें पवित्र तेल रखा जाता है।

**chrismatory** क्रिस्मटरी *n* a vessel for sprinkling the holy oil पवित्र तेल छिड़कने का गुलाब-पाश।

**chrisom** क्रिजम *n* (also *chrisom cloth*) a white cloth in which newly baptised child is wrapped एक सफेद कपड़ा जिसमें बपतिस्मा देने के बाद बच्चे को लपेटा जाता है।

**chrisom child** क्रिजम चाइल्ड *n* (*Shak*) an innocent child, a very small infant still wearing chrisom cloth भोला भाला बच्चा, बहुत छोटा शिशु जो अभी बपतिस्मा का कपड़ा ही पहनता है।

**christ-cross-row** क्रिस-क्रॉस-रो *n*. an alphabet वर्णमाला का अक्षर।

**christen** क्रिसन *v t* to baptise, to make christian, to give a name बपतिस्मा देना: ईसाई बनाना, नामकरण करना।

**Christendom** क्रिस्टनडम *n* the christian world, countries where christians live ईसाई समाज या जगत, क्रिस्तानी देश।

**Christian** क्रिस्टयन *n* one who follows Christianity ईसाई, क्रिस्तान।

**Christian era** क्रिस्टयन ऍरा *n* the era started after Christ which is now 1956 ईसा मसीह का सन जो अब १९५६ है।

**christianise** क्रिस्टयनाइज *v t* to make Christian ईसाई बनाना।

**Christianity** क्रिस्टयनिटी *n*. the religion which believes in the teachings of Christ the son of virgin कुंवारी के पुत्र ईसा मसीह के उपदेशों को मानने का धर्म।

**Christmas** क्रिसमस *n* the anniversary of Christ s birth on the 25th December ईसा मसीह की वर्ष गांठ जो २५ दिसम्बर

को पडती है, बड़ा दिन।
adj. pertaining to Christmas. बड़े दिन सम्बन्धी।
**christmas-tree** *क्रिसमस ट्री n.* an artificial tree erected on christmas and loaded with gifts. बड़े दिन पर बनाया जाने वाला एक नकली वृक्ष जिस पर उपहार लदे होते हैं।
**chroma** *क्रोमा n* colour, dye, hue रग, वर्ण।
**chromate** *क्रोमेट n* a salt of chromic acid क्रामिक तेजाब का एक लवण।
**chromatic** *क्रॅमॅटिक adj.* full of bright colour चमकीले रग वाला।
**chromatin** *क्रोमॅटिन n.* a substance found in a cell. जीव-कोष्टक में पाया जाने वाला एक पदार्थ।
**chromatype** *क्रोमॅटाइप n* colour photography; a photo in colour रङ्गीन फोटो; रङ्गों मे फोटो खींचने की कला।
**chrome** *क्रोम n* a yellow pigment, a metal called chromium, element number 24 पीला रङ्ग, पीले रङ्ग की एक धातु, तत्व सख्या २४।
**chrome-alum** *क्रोम-ॲलम n* potassium chromium sulphate. पुटाश; क्रोमियम तथा गन्धक का एक मिश्रण।
**chrome-leather** *क्रोम-लॅदर n* a kind of chrome coloured leather बढ़िया प्रकार का एक चमड़ा।
**chromoplast** *क्रोमोप्लान्ट n* colouring matter in a cell of living organism जीवित तत्वों मे रग वाला पदार्थ।
**chromoscope** *क्रोमोस्कोप n* an apparatus for combining images of different colours भिन्न भिन्न रगों के छाया चित्रों को मिलाने का यत्र।
**chromotype** *क्रोमोटाइप n* (also *chromatype*) photography in colours with the help of chromium salts क्रोमियम की सहायता मे रग वाली चित्रकारी।
**chromoxylograph** *क्रोमोक्सीलोग्राफ n* a picture printed from wooden blocks in different colours लकड़ी के ठप्पों से भिन्न भिन्न रगों मे छपी हुई तस्वीर।
**chron** *क्रॉन, क्रन* prefix (also *chrono*) means time in composition उपसर्ग के रूप में 'समय' का अर्थ देना है।
**chronic** *क्रॉनिक adj* (also *chronical*) old, lingering (spoken of diseases) constitutional पुराना (रोग), स्वाभाविक, दीर्घ स्थायी (रोग)।
n a student who fails repeatedly, an invalid बारबार फेल होने वाला विद्यार्थी, अपग व्यक्ति।
**chronogram** *क्रोनोग्राम n* before Indian numerals old numerals written in letters in Europe भारत से यूरोप को अक जाने से पूर्व, वहा के प्राचीन काल के अंक जो अक्षरों को जोड़ कर बनाये जाते थे।
**chronology** *क्रॉनॉलॉजी n.* the science and method of computing time and dates समय तथा तारीखों का निर्धारण करने की विद्या तथा प्रणाली।
**chronometer** *क्रोनॉमीटर n* a watch; clock or time piece for recording exact time used in laboratory. ठीक-ठीक समय का अभिलेख करने वाली घड़ी या घण्टा जो प्रयोग-शालाओं में काम आता है।
**chronoscope** *क्रॉनोस्कोप n* an instrument for measuring the velocity of time समय की गति को नापने का एक यत्र।
**chrys** *क्रिस pref* (also *chryso*) means gold in composition उपसर्ग रूप में लगने से स्वर्ण का अर्थ देता है।
**chrysalid** *क्रिसॅलिड n* (also *chrysalis*) the stage of insects after larva. कीडों की पङ्ख निकलने से पहले की स्थिति।
**crysanthemum** *क्रिसनथॅमम n* a kind of flower. गुलदाउदी का फूल।
**chrysocracy** *क्रिसोक्रॅसी n* the rule of money and wealth धन सम्पत्ति का शासन साम्राज्य।
**chthonian** *कथोनियन adj* (also *chthonic*) pertaining to the earth or ground. पृथ्वी या भूमि मे सम्बन्ध।
**chub** *चब n* a kind of river fish with coarse flesh and skin. मोटे मास तथा चमडे वाली एक मछली जो नदी के जल मे रहती है
*adj* plump, fatty (in composition only) फूला हुआ, मोटा समास के रूप में)।
**chubb** *चब n* a patent type of lock manufactured in London. एक प्रकार का विलायती ताला।
**chubbed** *चब्बड adj* (also *chubby*) having a round face, of short stature; thick, plump गोल चेहरे वाला, छोटे कद वाला, मोटा, नाटा (व्यक्ति)।
**chubbiness** *चबीनेस n* state of being plump and of short stature मोटापा, नाटापन।
**chuck** *चक n* (1) sound made by a fowl (2) word used in love and affection

(3) jerk under the chin. (4) a device in lathe. (5) dismissal. (6) throw. (7) toss. (8) pebble. (9) food. (*slang*) (१) मुर्गे की आवाज। (२) प्यार तथा वात्सल्य का शब्द। (३) ठाढ़ी के नीचे झटका। (४) खराद की कल मे एक पुरजा। (५) पदच्युत करने की क्रिया। (६) फेंकना। (७) पासा। (८) कंकर। खाद्य भोजन।

*v t.* to dismiss; abandon: toss: tap under the chin. पदच्युत करना, परित्याग करना, ठोडी हिलाना।

*v. i.* to make sound like a hen मुर्गी के समान शब्द करना।

**chuckie** चकी *n* (also *chuckie-stone* or *chukie, stane*) a small stone: pebble छोटा सा पत्थर; ककर; रोड़ा।

**chuck it** चक इट *v. t.* (slang) stop, give over बंद करो; छोड़ दो।

**chuckle** चकल *v. t.* to laugh in a suppressed manner; to show signs of cheer. दबी हुई हंसी हंसना, प्रसन्नता के चिन्ह प्रकट करना।

**chuckle-head** चकल-हेड *n* a foolish fellow मूर्ख व्यक्ति।

**chuckling** चकलिंग *adj* something which pleases, giving amusement विनोद-शील प्रसन्नता देने वाला; मनोरंजन करने वाला।

**chuff** चफ *n.* a fool, a clown मूर्ख, मसखरा

**chuffiness** चफीनेस *n.* foolishness; boorishness मूर्खता, अक्खड़ स्वभाव।

**chuffy** चफी *adj* having cheecks swollen, coarse. गलफुल्ला, जिसके गाल फूले हुए हों; अशिष्ट।

**chum** चम *n.* a chamber fellow; an old friend लङ्गोटिया यार; साथ रहने वाला।

*v. t* to accompany; to become a chum साथ जाना, लङ्गोटिया यार बन जाना।

*v i* to mess together; to share a room साथ भोजन करना; एक ही कमरे में रहना।

**chummy** चमी *adj.* fond of mixing in society मिलनसार।

*n* a chum, motor car for two or three persons लङ्गोटिया यार, दो तीन के योग्य मोटर।

**chump** चम्प *n* (1) heavy piece of wood (2) thick end. (3) foolish fellow (4) the head (१) लकड़ी का कुन्दा। (२) मोटर सिरा। (३) मूर्ख मनुष्य। (४) सिर।

*off his chump* out of his brains जिस का दिमाग खराब हो गया हो।

**chunk** चङ्क *n* a thick slice of bread, thick piece of wood रोटी का मोटा टोस्ट; लकड़ी का मोटा तख्ता।

**church** चर्च *n* (1) Christian place for worship by public (2) any sect of Christianity (3) the clergy as a class. (१) गिरजा, ईसाइयों का मन्दिर या उपासना-स्थान। (२) ईसाइयों का कोई सम्प्रदाय या समाज (३) पादरियों का वर्ग या श्रेणी।

*adj* of the church, ecclesiastical गिरजे सम्बन्धी; धार्मिक।

*v t* to offer prayers at the birth of a child बालक के जन्म पर गिरजे मे जाकर ईश्वर को धन्यवाद देना।

**churchianity** चर्चियनिटी *n* outer forms of church in belief in them rather than in Christ ईसा मसीह के बजाय गिरजे तथा उसके बाहरी आडम्बरों मे आस्था।

**churching** चर्चिंग *n* act of performing a service in church. गिरजे मे पूजा पाठ करने की क्रिया।

**church-mouse** चर्च-माउस *n* (1) mouse living in church (2) a very poor man (१) गिरजे मे रहने वाला चूहा। (२) दरिद्र व्यक्ति अकिंचन।

**church-text** चर्चटैक्स्ट *n* a kind of print long and thick एक प्रकार की लम्बी तथा मोटी छपाई।

**churchward** चर्च वार्ड *adj.* towards the church. गिरजे की ओर।

**church-warden** चर्च वार्डन *n.* (1) a representative on behalf of a church, (2) long clay pipe (१) गिरजे की ओर से प्रतिनिधि (२) लम्बी मिट्टी की नली।

**churchy** चर्ची *adv* very fond of church; relating to church गिरजे का शौकीन, कट्टर धर्म पंथी, गिरजे से सम्बद्ध।

**churchyard** चर्चयार्ड *n.* the graveyard attached to a church. गिरजे का कब्रस्थान

**churinga** चुरिंगा an amulet made of stone पत्थर का बना हुआ तावीज या टोटका।

**churl** चर्ल *n* a rustic; villager, having no manners गवार, देहाती, बदतमीज।

**churlish** चर्लिश *adj* like a rustic; ill bread, uncivil गंवार के समान, अशिष्ट।

**churn** चर्न *v t* to agitate for taking out butter. बिलोना, मथना, मक्खन निकालना।

*n* a device for churning whether a machine or a tool मथने या बिलोने की

च्छ्ल या यंत्र, मथानी ।

**churning** चर्निङ्ग *n* act of agitating to get butter. मथने की क्रिया जिससे मक्खन निकल आवे ।

**churnmilk** चर्नमिल्क *n* milk from which butter has been taken out सपरेटे का दूध, मक्खन निकला हुआ दूध ।

**churn-staff** चर्न-स्टाफ a staff or wooden rod used in churning मथने की डंडी मथानी ।

**churr** चर्र *n* a kind of sound, generally in low tone made by birds and insects चर्र, चर्र की ध्वनि जो कुछ पक्षी तथा कीड़े करते है ।

*v. i.* to make such a sound चर्रचर्र करना ।

**chuse** चूस *v t* formerly a spelling of choose पसन्द करना ।

**chut** चट *interj* an expression meaning "hurry up". "चट पट करो" का अर्थ देने वाली अभिव्यक्ति ।

**chute** शूट *n* (also *shoot*) fall of water with speed and rush, sloping passage वेग से जल के गिरने की क्रिया झरना फिसलने का रास्ता ।

**chutney** चटनी *n* a kind of sauce prepared from apples in England called after Indian name whose immitation it is इंगलिस्तान में सेब से बनाई जाने वाली चटनी जो भारतीय चटनी की नकल पर तैयार की जाती है ।

**chyle** काइल *n.* a milk like fluid which is separated in the small intestines from the food eaten खाये हुए भोजन म से आंतो में जाकर निकलने वाला सफेद रंग का रस ।

**chyluria** किलुरिया *n* presence of chyle in the urine पेशाब में भोजन का श्वेत रस आ जाने का रोग ।

**chyme** काइम *n* the acid pulp into which the food is converted in the stomach एक प्रकार का अम्ल रूप गूदा जो पेट में जाकर भोजन का बनता है ।

**chymify** काइमीफाई *v t* to form into chyme भोजन का पेट में जाकर अम्ल रूप धारण करना ।

**chymical** किमिकल *adj* obsolete use for 'chemical' in the sense alchemical रासायनिक. धातुओं मे परिवर्तन सम्बन्धी ।

**chymistry** किमिस्ट्री *n* obsolet spelling of chemistry रसायन-विज्ञान ।

**chynd** चाइंड *adj* (*Spens*) cut into pieces टुकड़े टुकड़े किया हुआ ।

**chypre** शीप्र *n* a kind of scent first made in Cyprus. एक प्रकार की सुगन्ध जो पहले पहल साइप्रस में बनी थी ।

**cibation** सिबेशन *n.* feeding: a process employed in the search of philosopher's stone; taking food भोजन करने या कराने की क्रिया, पारस मणि की असफल खोज की एक पद्धति ।

**cibol** शिबल *n.* (also *chibol*) a kind of ill-smelling substance resembling onion प्याज के समान एक पदार्थ जिसमें दुर्गन्ध होती है ।

**cicatrice** सिकट्रिस *n* (also *cicatrix*) a scar left after a wound is healed, a scar on bark of tree घाव के भर जाने पर रह जाने वाला चिह्न; पेड़ की छाल पर खरोंच

**cicatricula** सिकट्रिकूला *n* a point in the yolk of an egg. अण्डे की जर्दी में एक चिह्न विशेष ।

**cicatrise** सिकट्राइज *v. t.* to heal, to scar घाव को भर देना; खुरन्ड पैदा करना ।

*v i.* to heal. घाव का भर जाना ।

**cicero** सिसरो *n.* a kind of type used in printing; which is distinct from pica एक प्रकार की छपाई जो पाइका से भिन्न होती है ।

**cicerone** सिसरोन *n.* (*pl ciceroni*) a guide who shows the strange things or places to outsiders पथ-प्रदर्शक जो बाहर से आने वालों को अद्भुत वस्तुएं तथा अद्भुत स्थान दिखाता है ।

*v i.* to act as a cicerone or guide किसी को अद्भुत वस्तुए दिखाने का काम करना ।

**Ciceronic** सिसरोनिक *adj.* of Cicero, the great Roman orator महान रोमन वक्ता सिसरो का या उससे सम्बन्ध ।

**cicindelidae** सिसिनडीलीडी *n* more dangerous beetles called tiger-beetles मांस-भक्षी गोबरैले कीड़े जो बहुत भयानक होते हैं ।

**cicisbeism** चीचीजबीइज्म *n.* the system in Italy of married woman keeping a gallant servant for their company इटली का एक रिवाज जिसके अनुसार विवाहित स्त्रिया अपने साथ सदा एक नौकर रखती हैं ।

**cicisbeo** चीचीजबेओ *n.* (*pl cicisbei*) (*Italian*) a married woman's servant विवाहित महिला के साथ साथ रहने वाला नौकर जो उसकी देख भाल करता है ।

**ciclaton** सिक्लटन *n* (also *ciclatoun*) a cloth having embroidery of gold stuff or similar rich material कमखाब सोने

के तारों से कढ़ा हुआ वस्त्र, जरी।

**cide** *साइड* *v. t.* decide; adjudge. (*Shak*) (शेक्सपीयर की भाषा में) निर्णय करना; विनिश्चय करना।

**cider** *साइडर* *n* liquor prepared by fermenting the juice of apples. सेब के रस से खमीर से बनाई जाने वाली मदिरा।

**cidery** *साइडरी* *adj* containing cider or resembling cider in taste. जिसमें साइडर मिला हो: स्वाद में साइडर के समान।

**ciel** *सील* *v. t.* to lay the ceiling of a room etc कमरे पर छत बनवाना।

**cierge** *सीर्ज* *n.* a large wax candle burnt before the alter. गिरजे में वेदी पर जलने वाली एक बड़ी मोमबत्ती।

**cigar** *सिगार* *n.* roll of tobacco leaf containing tobacco used for smoking like cheroot. चुरुट के समान तम्बाकू का एक बडा सिगरेट; सिगार।

**cigarette** *सिगरेट* *n.* tobacco rolled in fine paper in small sizes for smoking. कागज में तम्बाकू भर कर बनाई हुई बीड़ी, सिगरेट।

**cigarette-lighter** *सिगरेट लाइटर* *n.* a small device for lighting cigarettes. सिगरेट जलाने का एक छोटा सा यंत्र।

**cilia** *सिलिया* *n.* the eye-lashes. आंख की बरौनी।

**ciliary** *सिलियेरी* *adj.* pertaining to eye-lids बिरौनी सम्बन्धी।

**cilice** *सिलिस, साइलिस* *n.* a garment made of hair cloth; hair cloth itself. बालों का कपडा, या उस कपड़े से सिला हुआ पहनने का वस्त्र।

**cilium** *सिलियम* *n.* a lash resembling hair surrounding a cell. जीवाणु के चारो ओर का बालो जैसा आवरण।

**cimar** *सिमार* *n.* an undergarment generally worn by women which is not tight like bodice. स्त्रियों के पहनने का एक बनियान जो अंगिया से ढीला होता है।

**cimelia** *साइमीलिया* *n.* (*plural.*) treasures. खजाने, निधियां।

**cimex** *साइमेक्स* *n.* a kind of bug which is found in bed. एक प्रकार का खटमल।

**cimier** *सीम्या* *n.* (*French.*) the edge of an iron hat लोहे के टोप का किनारा।

**Cimmerian** *सिमीरियन* *adj* extremely dark; relating to a tribe mentioned in old books which lived in darkness बिल्कुल अन्धकारपूर्ण, प्राचीन पुस्तकों में उल्लिखित एक आदिम जाति सम्बन्धी जो सदा अंधेरे मे रहती थी।

**cimolite** *सिमोलाइट* *n* a kind of clay or earth used for making toys एक प्रकार की बढ़िया मिट्टी जिसके खिलौने बनते हैं।

**cinch** *सिन्च* *n.* (U S.) girth of saddle; a certainty. जीन की रस्सी; निश्चय बात।
*v. t.* to fasten the girth on the saddle. जीन की रस्सी बांधना।

**cinchona** *सिङ्कोना* *n* a kind of tree from whose bark anti-malaria drugs like quinine are extracted. एक प्रकार का वृक्ष जिसकी छाल से जूड़ी ज्वर की औषधियां—कुनैन आदि बनती है।

**cinchonism** *सिङ्कोनिज्म* *n* the state of being under the effect of cinchona. सिन्कोने के प्रभाव के अधीन होने की स्थिति।

**cincinnate** *सिसिनेट* *adj.* like a curl मुड़ी हुई, छल्ले के समान।

**cincinnus** *सिसिनस* *n.* a curl; state of being not straight. छल्ला सीधा न होने की स्थिति।

**cinct** *सिंक्ट* *adj* surrounded- घिरी हुई।

**cincture** *सिङ्क्चर* *n.* girdle; border, belt round the back; कमर की पेटी, किनारा; घेरा।
*v. t.* to encircle, to put a belt round. घेरना, लपेटना, पेटी बांधना।

**cinctured** *सिङ्क्चर्ड* *adj.* having a cincture घेरे वाला, किनारे वाला।

**cinder** *सिंडर* *n* ash; remaining portion of coal after burning; a chemical mixed with tea and soda to make it strong राख, अंगारा, चाय तथा सोडे में मिलाने का एक मसाला जिससे वह तेज बन जाता है।

**cinderella** *सिंड्रेला* *n.* a neglected maid out of so many maids, one who cleans utensils कई नौकरानियों में से वह नौकरानी जो उपेक्षित हो; बर्तन मांजने वाली।

**cinders** *सिंडर्स* *n pl.* ashes. भस्म।

**cindery** *सिंडरी* *adj.* composed of cinders; pertaining to cinders, like or resembling cinders. राख या भस्म का बना हुआ; भस्म सबंधी; भस्म जैसा।

**cine** *साइन सिनी* *prefix.* in composition it means cinema उपसर्ग रूप में [illegible] का अर्थ देने वाला शब्द।

**cine-biology** *सिनी-[illegible]* *n* study of biology with the help of cinematographic films सिनेमा की चलती तस्वीरें बना

कर जीव-विज्ञान का अध्ययन।

**cinema** *सिनेमा n* a play of moving pictures, a moving film चलचित्र (सविधान) चलती फिरती तस्वीरें।

**cinematography** *सिनेमटोग्राफी n.* art and science of preparing cinematograph films चल चित्र तैयार करने की कला तथा विज्ञान।

**cinaol** *सिनिऑल n* (also *cineole*) a liquid used for killing germs and has a smell like camphor कीटाणुओं को नष्ट करने के काम आने वाला एक द्रव पदार्थ जो कपूर के समान सुगन्ध देता है।

**cinerary** *सिनेरेरी adj* pertaining to ashes cindery containing ashes of dead भस्म सम्बन्धी, राख का मृतक व्यक्ति की भस्म रखने का (पात्र)।

**cinereal** *सिनीरियल n* having the colour of ash containing ashes राख के रंग वाला, जिसमें राख हो।

**cingulum** *सिंगुलम n* a kind of girdle एक प्रकार की पेटी या कमरबन्द।

**cinnabar** *सिनेबार n* vermilion सिन्दूर, सिंगरफ।
*n.* of the colour of cinnabar. सिंदूर जैसा रंग वाला।

**cinnabaric** *सिनबेरिक adj* like vermilion. सिन्दूर के समान।

**cinnamon** *सिनमन n.* aromatic bark of a tree used as spice, the tree itself दालचीनी, दारूसिला; दालचीनी का पेड़।

**cinque** *सिङ्क n.* number five in cards, number five in dice ताश में पञ्जी; पासों में पञ्जा।

**cion** *सियन* (U. S. spelling; in England it is spelt as *scion*) an offshoot; a descendant. किसी परिवार की शाखा; किसी व्यक्ति के परिवार की शाखा का कोई व्यक्ति।

**cipher** *साइफर n.* (1) zero. (2) person who is nil in importance or brains. (3) a code of secret writing in numbers. (१) शून्य; बिन्दु। (२) ऐसा व्यक्ति जो बुद्धि से शून्य हो; ऐसा व्यक्ति जिसकी महत्ता कुछ न हो। (३) सख्याओं के द्वारा लिखने की एक गुप्त प्रणाली।
*v. t.* to calculate; to write in cipher; to decipher. हिसाब लगाना, गुप्त भाषा में लिखना या उसे पढ़ना।
*v. i.* to do arithmetical sums. हिसाब के सवाल निकालना।

**ciphering** *साइफरिंग n* act of writing in cipher language. गुप्त भाषा में लिखना।

**circa** *सरका prep* about; something like, लगभग।
*adv* round about चारों ओर।

**circaean** *सरसीयन adj* (also *circean*) degrading pertaining to a goddess who made men into swines by magic. पतित करने वाला, एक देवी सम्बन्धी जो आदमियों को जादू से सुअर बना दिया करती थी।

**circassian** *सिरकेसियन* n. a kind of light fabric resembling the one manufactured in Kashmir. कश्मीरे के समान एक प्रकार का हल्का कपड़ा।

**circensian** *सरसेंशियन adj & n* place for holding games and contests. खेलों का मैदान; अखाड़ा जहां कुश्ती होती है।

**circinate** *सिरसिनेट adj* having shake like a ring पहिये जैसे आकार वाला।

**circle** *सर्कल n.* (1) a figure on plane surface bounded by on line and having centre, (2) a round body; (3) complete series; (4) orbit of round things. (5) group or association; (6) a wheel as on flag. (१) समतल पर बनी हुई आकृति जिसमें एक ही रेखा हो तथा एक केन्द्र हो, वृत्त (२) गोल वस्तु, (३) पूरा चक्र या वस्तु-माला (४) गोल वस्तुओं का घेरा, (५) मंडल या संस्था, (६) झंडे का चक्र।
*v. i.* to stand in a circle, to move in a circle. चक्र या वृत्त में खड़ा होना, घेरे में घूमना।
*v. t.* (1) to move round (2) to circumscribe (3) to encircle or enclose in a circle (१) चारों ओर चक्कर काटना। (२) घेर लेना। (३) घेरे में बन्द करना, चारों ओर घेरा बनाना।
*dress circle* a special place in cinema सिनेमा में एक विशेष बैठने का स्थान।

**circled** *सर्कल्ड adj* circular. enclosed in a circle. गोलाकार; घेरे में बन्द किया हुआ।

**circler** *सर्क्लर n.* one who makes a circle घेरा बनाने वाला।

**circlet** *सर्क्लेट n.* a small circle छोटा वृत्त; छोटा मण्डल।

**circs** *सर्क्स n* meaning circumstances. (*slang*) परिस्थितियां।

**circuit** *सर्किट n* (1) a line enclosing a circle (2) journey. (3) path of electric current. (4) branch. (5) tour (१) वृत्त घेरा। (२) यात्रा। (३) बिजली का मार्ग (४)

शीखा। (४) दौरा।
*v. t* to go around घूमना, चक्कर लगाना; दौरे पर जाना।
*adj.* coming for short time, branch. थोड़े समय के लिए आना वाला, शाखा।
*short circuit* : connection of electric wires in the way. मार्ग में बिजली के तारों का मिल जाना।

**circuit-bench** सर्किट बेंच *n.* High Court judges going out from head quarters. मुख्यालय में दूर जाकर काम करने वाले न्यायाधीश।

**circuity** सर्क्यूइटी *n.* motion in a circle; an indirect course. घेरे या गोलाई में घूमना, अप्रत्यक्ष तरीका।

**circulable** सर्कुलेबल *adj* which can be circulated. जिसको घुमाया या प्रचारित किया जा सके।

**circular** सर्कुलर *adj.* (1) having the shape of a circle. (2) round (3) sent to several persons. (१) वृत्ताकार वाला; (२) गोल; (३) बहुत से लोगो को भेजा गया; परिचालित।
*n.* a written communication sent to many persons or bodies. परिपत्र (जो पत्र बहुत से लोगों को भेजा जाये।

**circularise** सर्कुलराइज *v. t.* to issue in the form of circular, to popularise by circulating. परिपत्र के रूप में घुमाना, परिचालित करके लोकप्रिय बनाना।

**circular letter** सर्कुलर लेटर *n.* a letter issued in the form of circular. ऐसा पत्र जो कई व्यक्तियों को एक साथ भेजा जाये।

**circular note** सर्कुलर नोट *n* a letter of bank credit for the use of a traveller, a kind of bearer bill यात्री को बैंक द्वारा दी गई एक हुन्डी जिसके आधार पर वह मार्ग में रुपया ले सकता है।

**circulate** सर्कुलेट *v. t* to send in the form of circular or with a circular; to spread, to give currency to. परिपत्र के रूप में या परिपत्र के साथ परिचालित करना, घुमाना, प्रचार करना; फैलाना।
*v. i* to move round: to go round in circle घूमना, परिक्रमा करना; चक्कर लगाना।

**circulating** सर्कुलेटिंग *adj.* moving in a circle चक्कर खाता हुआ।

**circulation** सर्कुलेशन *n* state or act of circulating. किसी वस्तु को परिचालित करने की दशा या क्रिया।

**circulative** सर्कुलेटिव *adj* producing circulation- चक्कर देने वाली।

**circulator** सर्कुलेटर *n* one who spreads news खबर फैलाने वाला।

**circulatory** सर्कुलेटरी *adj* pertaining to circulation परिचालन सबधी।

**circum** सर्कम *prefix* when in composition it gives the sense of 'round' or 'about' एक उपसर्ग जिससे 'चारों ओर' का अर्थ निकलता है।

**circumambages** सरकमॅमबेजीज *n* a speech in which nothing is said direct but in a round about manner. ऐसा भाषण जिसमें कोई बात स्पष्ट रूप से न कहकर गोलमाल तरीके से कही जाय।

**circumambulate** सरकमॅम्बुलेट *v i. & v t.* to walk around परिदक्षिणा या परिक्रमा करना।

**circumcentre** सर्कम सेंटर *n* centre of a circle which circumscribes anything. किसी के चारों ओर खैंचे गये वृत का केन्द्र बिन्दु।

**circumcise** सर्कम साइज *n* to cut skin of the front portion of male organ or penis. (as is done muslims) पुरुष के लिंग के परदे का अगला भाग काट देना; सुन्नत करना। ऐसा मुसलमान तथा यहूदी करते है।

**circumduce** सर्कमड्यूस *v i* (*Scot*) to declar eat an end· समाप्ति की घोषणा कर देना।

**circumduct** सर्कमडक्ट *v t.* to lead round or about चारो ओर घुमाना।

**circumference** सर्कमफरेंस *n* the lime which encloses a circle in it. the lenght of the line. वृत का घेरा या घेरे की रेखा; उक्त रेखा का माप, परिधि।

**circumflex** सर्कमफ्लेक्स *n* state of bending round, the mark (^) सब ओर झुकाव, (^) का चिह्न।

**circumfluence** सर्कमफ्लुअेन्स *n* the act of flowing on all sides चारों ओर बहाव।

**circumfuse** सर्कमफ्यूज *v t.* to pour around; wetten. चारो ओर कोई द्रव बखेरना, गीला करना।

**circumgyrate** सर्कमजिरेट *v. t* to whirl around चारों ओर भवर के समान घूमना।

**circumjacent** सकमर्जेसेण्ट *n* which is lying round; bordering on every side. चारो ओर स्थित, प्रत्येक सीमा पर लगा हुआ।

**circumlocute** सर्कमलोक्यूट *v i* to use round about language. सीधी बात न कह कर घुमा फिरा कर बात करना।

**circummure** सर्कम्यूर *v t* (*Shak*) to build

a wall round चारों ओर दीवार बना देना।
**circumnavigate** सर्कमनेवीगेट *v t.* to sail round the globe or anything else. विश्व के चारों ओर जलयात्रा करना, किसी स्थान के चारों ओर नाव या जहाज से घूमना।
**circumnutate** सर्कमनोटेट *v t* to rotate in nodding manner सिर हिलाने के समान घूमना।
**circumoral** सर्कमॉरल *adj* placed round the mouth मुख के चारों ओर रखा हुआ।
**circumpolar** सर्कमपोलर *adj* situated near the pole ध्रुव के पास स्थित।
**circumpose** सर्कमपोज *v t* to place around चारों ओर रखना।
**circumscribe** सर्कमस्क्राइब *v t* to enclose in a line drawn around, to curtail, restrict, confine चारों ओर रेखा बना कर उसमें बन्द करना, कम करना, प्रतिबन्धित करना,
**circumsolar** सर्कमसोलर *adj* revoling round the sun सूर्य के चारों ओर चक्कर लगाने वाला।
**circumstance** सर्कमस्टान्स *n* (*sing*) event; occurrence, situation, incident. परिस्थिति; घटना; दशा, अवस्था।
*v t* to place in particular circumstances विशेष परिस्थितियों में फंसा देना।
**circumstances** सर्कमस्टान्सस *n* (*pl*) state of things, conditions as a series परिस्थितियां (सविधान) घटना-क्रम।
*in good circumstances* in these prosperous state. अच्छी परिस्थितियों में।
*in the circumstances* in these conditions इस हालत में; इन परिस्थितियों में।
*not a circumstance to* (U S) nothing to कुछ नहीं; महत्वहीन है।
**circumvent** सर्कमवेन्ट *v t.* to entrap, to cheat जाल में फंसाना, धोखा देना।
**circumvolve** सर्कमवॉल्व *v t* to roll round लुढ़कना।
*v i.* to revolve चारों ओर घूमना।
**circus** सर्कस *n* (1) a circular space (2) play ground. (3) place for exhibiting. (4) open space at street junction (१) गोल स्थान या चौक। (२) खेल का मैदान। (३) पशुओं के खेल दिखाने का स्थान। (४) सड़क के चौराहे पर खुला स्थान; चौक।
**cirrhosis** सिरोसिस *n* a disease of the lever जिगर का रोग।
**cirrus** सरस *n* (*pl cirri*) cloud resembling in form the distended lock of hair बिखरे हुए बालों की आकृति का बादल।
**ciselure** सोजलूर *n.* art of engraving. खुदाई का काम।
**cis-montane** सिस-मॉन्टेन *adj.* on this side of mountain पर्वत के इस ओर।
**cispontine** सिस-पॉण्टाइन *adj* on this side of bridge पुल के इस ओर।
**cissy** सिसी *n* & *adj.* a man having habits of a woman. जनाना आदमी; औरतों की सी आदतों वाला पुरुष।
**cist** सिस्ट *n* a chest made of stones; an old grave of prehistoric period resembling a chest or a tomb पत्थर का बना सन्दूक; बहुत पुराने समय की कोई पत्थर या समाधि।
**cisted** सिस्टेड *adj* containing stone of chests पत्थर के सन्दूक वाला।
**cistern** सिस्टर्न *n.* a reservoir for storing water, a water-tank जलाशय, जल की टङ्की जलागार, जल-कुण्ड, पानी का हौज।
**cistic** सिस्टक *adj* like a cist पत्थर के सन्दूक के समान।
**cit** सिट *n* (*fem citess*) (Slang) a city man (called so in contempt), a rogue नगरवासी (धूर्त के अर्थ में घृणा-स्वरू प्रयोग)। (also *cits*) (*American slang*) civilian clothes असैनिक वस्त्र।
**citable** साइटेबल *n* which is fit be cited दृष्टान्त देने योग्य।
**citadel** सिटॅडॅल *n.* a small fort near a city. नगर का दुर्ग या गढ़।
**cital** सिटल *n.* summons to appear. पेश होने के समान।
**cite** साइट *v t.* to quote; to mention as example; to summon उद्धरण देना, उदाहरण के रूप में उल्लेख करना, आह्वान करना, बुलाना।
**citigrade** सिटिग्रेड *adj* having quick steps. तेज चाल वाला।
**citizen** सिटिजन *n* belonging to a state, a townman, (U S) a civilian (female *citizeness*) नागरिक (सविधान), पौर, जानपद, पुरवासी।
**citizenship** सिटिजनशिप *n.* state of being a citizen; rights of citizen. नागरिकता (सविधान, नागरिक के अधिकार।
**citole** सिटोल *n* a kind of musical instrument एक प्रकार का वाद्य- साज।
**citrange** सिट्रैंज *n* a hybrid between citron and orange शतरे तथा संतरे के मेल से बना फल।

**citrate** *सिट्रेट्* *n* a salt of citric acid साइट्रिक तेजाब का एक लवण।

**citrine** साइट्रीन *n* dark green colour. गहरा हरा रंग।

**citron** *साइट्रॉन* *n* a large lemon like fruit नीबू के समान बड़े आकार का फल, चकोतरा।

**citrus** साइट्रस *n.* the citron tree साइट्रोन नामक वृक्ष।

**city** *सिटी* *n* (*pl cities*) a large town. नगर (संविधान) शहर।

*Eternal city* *एटर्नल सिटी* Rome रोम नामक नगर।

*Holy city* • a city held holy like Jerusalem or Prayag तीर्थ (जैसे ईसाइयों का योरुशलेम या हिन्दुओं का प्रयाग)।

*heavenly city* *हेवनली सिटी* *n* an ideal city of Christ ईसा मसीह का आदर्श भव्य नगर।

**city fathers** *सिटी फादर्स* *n* the Municipal Commissioners नगर की नगर पालिका के सदस्य; नगर पिता।

**city man** *सिटी मॅन* *n* a man working in city and doing business act; a civilised person नगर का व्यापारी, लाला; सेठ; बनिया, सभ्य व्यक्ति।

**city of God** *सिटी ऑफ गॉड* *n.* heaven स्वर्ग, ईशपुरी।

**city of refuge** *सिटी ऑफ रिफ्यूजे* *n* a city which is a sanctuary for criminals. एक नगर जो अपराधियों का शरण स्थल माना जाता हो।

**city state** *सिटी स्टेट* *n* a sovereign state having one city only & some villages. ऐसा स्वतन्त्र राज्य जिसमें एक ही नगर और कुछ देहात हों।

**cive** *साइव* *n* (also spelt *chive*) a kind of herb like onion एक प्रकार की जड़ी जिस में से प्याज की भी बदबू आती है।

**civet** *सिविट* *n* a kind of perfume एक प्रकार का इत्र।

**civic** *सिविक* *adj* of city, municipal, civil, proper or befitting the citizens नगर का, नगर पालिका सम्बन्धी, असैनिक; व्यवहार सम्बन्धी, नगरीय, नागरिकों के योग्य।

**civics** *सिविक्स* *n* science of municipal administration, subject of citizenship नागरिकता-शास्त्र, नगरपालिका-प्रशासन कला।

**civic sense** *सिविक सेन्स* *n* the sense of living as a good citizen. अच्छे नागरिक की भांति रहने की भावना।

**civil** *सिविल* *adj* (1) not military (2) not criminal (court) (3) relating to people (4) polite (5) political. (6) becoming a citizen (१) असैनिक (संविधान)। (२) व्यवहार (संविधान)। (३) लोगों मे सम्बन्धित। (४) शिष्ट, सभ्य। (५) राजनैतिक। (६) नागरिक के योग्य।

**civil case** *n* a case about property etc. between individuals. नागरिकों के बीच व्यवहारवाद; दीवानी दावा।

**civil code** *सिविल कोड* *n* code relating to the personal relations of citizens व्यवहार संहिता (संविधान)।

**civil court** *सिविल कोर्ट* *n.* court dealing with civil cases व्यवहार न्यायालय (संविधान)

**civil engineer** *सिविल एंजिनियर* *n.* engineer dealing with construction work. भवन; पुल आदि निर्माण करने वाला इन्जीनियर।

**civilian** *सिविलियन* *n.* a civil officer. असैनिक पदाधिकारी।

**civilisation** *सिविलाइजेशन* *n* state of being civilised, culture. सभ्यता, शिष्टता, संस्कृति।

**civilise** *सिविलाइज* *v t* to enlighten and refine, to teach city manners; to bring out of barbarism सभ्य बनाना, सुधारना, नगर का शिष्टाचार सिखाना।

**civilised** *सिविलाइज्ड* *adj.* refined; enlightened; cultured; accomodating. शिष्ट; सभ्य, विनीत।

**civil law** *सिविल लॉ* *n* law relating to citizens as opposed to martial law. असैनिक विधि, नागरिकों से आपसी संबंधों की विधि, व्यवहार विधि।

**civil procedure** *सिविलप्रॉसीजर* *n* the procedure in civil case. व्यवहारवादों की प्रक्रिया

**civil procedure code** *सिविल प्रॉसीजर कोड* *n.* (*C P C*) व्यवहार प्रक्रिया संहिता (संविधान)

**civil service** *सिविल सर्विस* *n* the cadre of non-military officers असैनिक सेवा (संविधान) के अधिकारियों की पदावली।

**civil suit** *सिविल सूट* *n* a case in court under civil law व्यवहार वाद, दीवानी दावा।

**civil-suited** *सिविल- सूटेड* *adj* (Milton) well dressed तड़कभड़क की वेष-भूषा वाला।

**civil war** *सिविल वार* *n* war between the citizens of the same state एक ही राज्य के नागरिकों के बीच गृह युद्ध।

**civism** *सिविज्म* *n* good citizenship अच्छी नागरिकता।

**civvy** *सिव्वी* *n* (slang) civilian. (*pl civvies* meaning civilian clothes) नगर

वासी; नागरिक वस्त्र।

**cizers** *सिज़र्स* *n.* Shakespearean spelling of scissors कैंची।

**clabber** क्लेबर *n.* (1) mud. (2) milk curdled by souring (१) कीचड़। (२) दूध फाड़ कर जमाया हुआ।
*v. t.* to curdle as milk खट्टा करके या फाड कर जमाया हुआ जैसे दूध।

**clachan** क्लेक्हन *n* (*Scot*) a small village, a village inn or hut एक छोटा गाव; गांव की सराय या झोंपडी।

**clack** क्लेक *v i* (1) to clap, rattle, chatter (2) to cackle as a hen (3) to utter heedlessly (१) ताली बजाना, खटाक का शब्द होना, चहचहाना। (२) मुर्गी की तरह बोलना। (३) व्यर्थ ही बोलना।
*n.* (1) a sharp short clapping sound (2) continued or confused talk. (3) the tongue, a gossip. (१) कर्कश शब्द या आवाज; खटका। (२) बिना आशय की बेकार बात। (३) जबान, गप्प।

**clad** क्लेड (*p. t. & p p*) *pt* of 'clothe'. वस्त्र पहने हुए।

**cladode** क्लेडोड् *n.* a branch taking the functions of a leaf पौधों की ऐसी शाखएं जो पत्तियों का काम देती हैं।

**claes** क्लाज़्(*pl Scot*) for clothes. वस्त्र।

**clag** क्लेग *v. i.* to stick सट जाना।
*v. t.* to bedaub. अधिक रङ्ग लगाना।
*n.* a clot तरल पदार्थ का जमा हुआ ठेला।

**claggy** क्लेगी *adj* tenacious चटपटा।

**claim** क्लेम *v. t* (1) to demand as a matter of right. (2) to maintain as a fact or truth (3) to contend, assert. (4) to require or deserve. (5) to take up and occupy as public land (१) दावे के साथ मांगना। (२) सच्चाई पर अडे रहना। (३) दृढ़तापूर्वक कहना। (४) तलब करना, योग्यता होना। (५) तलब की हुई चीज; सार्वजनिक जमीन पर अधिकार करना; स्वत्व का दावा।
*n.* अधिकारपूर्वक मांगने का कार्य। (२) दृढता-पूर्वक कहना जैसे सच बात को सच ही मानना। (३) स्वतत्व का दावा जैसे नाबालिग अपने हक का दावा जमीन के लिए करता है। (४) किसी सरकारी जमीन पर अधिकार करने के लिए दावा करना।
*lay claim to* to assert a right to. स्वत्व का दावा करना।

**claimable** क्लेमेबल *adj.* that can be claimed जिसे अधिकारपूर्वक मांगा जा सके।

**claimant** क्लेमेन्ट *n* (also *claimer*) one who makes a claim. तलब करने वाला, स्वत्व का दावा करने वाला।

**claim-jumper** क्लेम-जम्पर *n.* one who takes possession of another's mining claim. वह व्यक्ति जो दूसरे के खान के ठेके पर अधिकार जमाए जिस पर किसी दूसरे ने इस बात का दावा किया हो कि उस पर उसका हक़ है।

**clairaudience** क्लेयर ऑडियन्स *n* the power of hearing things not present to the senses ऐसी घ्राण शक्ति जो इन्द्रियों में भी नहीं होती।

**clair de lune** क्लेयर डे लू' *n.* (*Fr*) literally moon light, a greyish blue glaze

**claise** क्लेज *n* (*Scot.*) clothes पहनने के वस्त्र

**claith** क्लेथ *n* (*Scot*) cloth बिना सिले वस्त्र, कपडा।

**claithing** क्लेदिंग *n* (*Scot*) clothing. कपडे, वस्त्र।

**clam** क्लॉम *n.* (1) a clamp as of bricks (2) a gripping of instruments. (3) an uncommunicative person (4) an edible shellfish of various kinds in America (5) a noise made by ringing two or more bells together. (6) dampness (१) चिनाई करना या जोड़ना जैसे ईंटों की चूने से चिनाई की जाती है। (२) यन्त्रों को हाथ से पकडने का दस्ता, (३) सदा चुप रहने वाला व्यक्ति; जिससे कोई बात मालूम करनी कठिन हो, (४) सीपी, सतुही और सितुआ जो अमरीका में पाई जाती हैं और खाने के काम आती है। (५) दो या अधिक घण्टियां या घण्टे बजाने की आवाज सीड़ापन, सिमसिमाहट।
*v t* (1) to clog (2) to smear (१) जम कर बन्द करना। (२) पोतना।

**clamant** क्लमेण्ट *adj* (1) insistent calling for help or remedy. (2) clamourous resounding सहायता के लिये चीत्कार प्रार्थी। शोर, कोलाहल, चिल्ला चिल्ला कर मागना।

**clambe** क्लॅम *v. p t.* of climb. ऊपर चढ़ते हुए; ऊपर चढा हुआ।

**clamber** क्लॅम्बर *v t* to climb with difficulty; grasping with hands or feet. मुश्किल से चढ़ना; हाथ या पाव की सहायता से चढना।
*n* the act of clambering कठिनता से चढ़ने का कार्य।

**clamjamfery** क्लॅमजेम्फरी *n.* (*Scot*) (also) *clamjamphrie*) rubbish बेमतलब की बात, बेहूदगी।

**clamminess** क्लॅमीनेस *n* the quality of

being clammy चटपटापन, लसलसापन।

**clammy** क्लॅमी *adj* (1) damp or cold (2) soft and sticky ठडातर और सिमसिमा नर्म और चटचटा जो सटजाए अथवा चिपक जाए।

**clamour** क्लॅमर *n* (1) any loud repeated outcry, noisy confusion of loud voices (2) a continuous vehement objecting or demanding, public outcry (१) भीषण चीत्कार, कोलाहल, रटन। (२) किसी बात को मनमनाने के लिये हल्ला गुल्ला कोलाहल, जनता की पुकार, चिल्ला कर माग करना।

*v t* (Shak ) to silence, to stop the noise of, to cry loud in demand, to make a loud outcry चुप करना, आवाज बन्द करना (शेक्सपीयर ने इस शब्द का यह अर्थ लगाया था)।

*v i* to cry loud in demand, to make a loud outcry शोरगुल मचाकर या चिल्लाकर मांग करना।

*to clamour down* to silence चुप करना।

**clamp** क्लॅम्प *n* brick-kiln with impervious walls (2) a pile or heap as of an ore (3) a heavy tread (4) a device for compressing or binding together two or more parts एक प्रकार का ईंटों का भट्टा जिसकी दिवाले ऐसे पदार्थ की बनी होती है जो जल्दी गरम नहीं होती, (२) किसी वस्तु का ढेर जैसे कच्चे घातुओं का ढेर। (३) पैर पर बोझ डालकर चलने का कार्य। (४) दो या इससे अधिक वस्तुओं को बाधने या जोडने के लिए कील काटा, याहू, कोनिया।

*v i* to walk heavily पैरो पर जोर देकर चलना।

*v t* to join or bind with, as with a clamp. दो या अधिक चीजो को जोडना, जैसे कील इत्यादि लगाकर एक तख्तेपर दूसरा तख्ता जोड देता है।

**clamper** क्लॅम्पर *n* an attachment to prevent slipping on the ice एक प्रकार का लोहे का टुकडा जिसे बर्फ पर फिसलने से बचने के लिये पैर में बाधा जाता है।

*v. t* to blotch up पैबन्द लगाना।

**clampers** क्लॅम्परस *n* (*pl*) pliers पेच कस।

**clan** क्लॅन *n* (1) a united group of families or relatives having a common ancestor, one hereditory chieftain (2) an exogamous subdivision of a tribe which do not intermarry (3) a clique or sect of persons a club, a fraternity वश या ऐसे खानदान जिनके बुजुर्ग लोग एक ही पिता की सतान हों, आदिम जाति का मुखिया। (२) आदिम जाति का वह भाग जो आपस मे विवाह नहीं करते, सगोत्र। (३) दल, मडली, सभा।

**clandestine** क्लॅनडेस्टाइन *adj* concealed or hidden, private, sly गुप्त; छिपा हुआ, धूर्त।

**clang** क्लॅङ्ग *n* (1) a ringing sound as of a metal struck. (2) in music, a tone with its overtones. (3) the ringing call of cranes or geese (१) घनघनाना, छनछनाना, किसी धातु के ऊपर चोट करने पर जो शब्द निकलता है। (२) संगीत मे वह आवाज जो अति झनझनाहट लिये हो। (३) सारस या बत्तख की आवाज।

*v i* to send forth a loud metalic sound झनझनाहट की आवाज करना।

*v t* to cause a sharp ringing voice. घनघनाहट की आवाज उत्पन्न करना।

**clank** क्लंक *n* a short harsh metalic sound झनझनाहट का शब्द।

*v t* & *v i* to cause such sound झनझनाहट या टनटन करना या टनटनाना।

**clap** क्लॅप *n* (1) a sharp sudden noise as of two hard flat objects coming together (2) the act of striking together as with hands (3) a sudden but slight blow with the flat of the hands, a step, a thunder (१) एकाएक दो चपटी चीजो के आपस में टकराने से उत्पन्न आवाज। (२) दो चीजो को आपस मे टकराने का कार्य जैसे ताली बजाना। (३) हाथ से थपथपाना या शाबासी देना, गरज।

*v. t* to strike together so as to make noise, to drive together suddenly, to put (*Scot* ), to put suddenly as in prison आपस में टकराकर आवाज उत्पन्न करना, अचानक मिलाना, (स्काटलेड मे) शाबासी देना, अचानक कही भेज देना या डाल देना जैसे जेल मे।

*v i* to strike the hands together, to slam with noise, to applaud, to come or go suddenly हाथ से ताली बजाना: आवाज के साथ बद करना, शाबासी देना, अचानक आना या जाना।

*the clap* Gonorrhea सूजाक, आतशक।

*to clap eyes on* to see देखना।

**clapper** क्लॉपर *n* (1) one who claps (2) an instrument for making noise as a rattle (3) a glib tongue (4) a kind of noisy wind mill to scare birds (5) a rough bridge made of planks and supports (6) a raised foot path (१) ताली बजाने वाला। (२) खटखट शब्द करने

वाला एक वाद्य यन्त्र । (३) घण्टी की लर । (४) एक प्रकार का हवा से चलने वाला पखा जो बहुत चर चर की अवाज् करता है जिससे पन्छी डर कर खेत को खराब करने नहीं आते । (५) एक भद्दा पुल जो लकडी के तख्तों का बना होता है और नीचे बल्लियां गडी होती है । (६) एक जमीन मे ऊंचा बना हुआ चलने का रास्ता । .. खरगोश का बिल ।

**clapper-claw** क्लॉपर-क्लॉ *v. t* (*Shak*) to scratch, to scold नोचना, गालीदेना ।

**clapping** क्लॉपिङ्ग *n* (1) noise of strick-

**claque** क्लेक् *n* a group of hired applauders एक ऐसी सस्था जिसका काम पैसे लेकर तारीफ करना हो, विशेषत नाटकों के लिए ।

**clarendon type** क्लेरेन्डन टाइप *n* a type with heavy face. एक प्रकार का छपाई मे काम आने वाला टाइप जिसके अक्षर मोटे होते है ।

**clare-obscure** क्लेयर-ओब्सक्योर *n* light and deep colour हल्का और गहरा रंग ।

**claret** क्लेरट *n* the name given to red wines of Bordeaux district एक प्रकार का लाल रग की मदिरा जो बोरडेक्स जिले मे बनती ।

**clarification** क्लेयरीफिकेशन *n* the act of clarifyng, particularly clearing of liquids from all feculent matters. साफ या स्वच्छ करने कार्य, विशेषत तरल पदार्थ मे से न घुलने वाले पदार्थो मे साफ करने का कार्य, मैल साफ करने का तरीका ।

**clarity** क्लेयरिटी *n* clearness स्वच्छता; शुद्वता, सफाई ।

**clarty** क्लार्टी *adj* (*Scot*) sticky and dirty. चपचपा और गन्दा ।

**clash** क्लेश *n* a confused resounding metalic noise; opposition, contradiction, (Scot) chatter, a country talk धातुओं की आपस में टकराने की लगातार आवाज, गडबडी, खिलाफत, विरोध; प्रतिवाद; मुठभेड, (स्काटलेण्ड में) गपशप, गवारू बात चीत ।

*v. t.* to strike noisily against, to slam to bang टकराने का शब्द करना, आवाज करके किसी चीज को बन्द करना, खटखटाना ।

*v. i* to dash noisily together, to act in a contrary direction; to disagree शब्द करके आपस मे टकरा जाना' विरोधी रूप से कार्य करना, रजामन्द न होना जैसे विचारों का ।

**clashing** क्लेशिंग *n.* disagreement, opposition, a striking against विरोध, झगड़ा, मुठभेड ।

*adj* opposition विरोधी ।

**clasp** क्लास्प *n* (1) a something to use to fasten two things together, a bolt for a window or a hook for the ends of a belt (2) a firm grasp or embrace (3) a small bar used for the military decoration affixed to a ribbon (१) कसने के लिये कोई वस्तु जैसे पेटी का बकलस और खिडकी को बन्द करने का खटका । (२) आलिङ्गन, कस कर लपेटना । (३) रिबन के ऊपर लगाने का एक छोटा सा बिल्ला जो कि सेना मे पदक के रूप मे दिया जाता है ।

*v t.* & *v i.* to fasten with, to enclose and hold tigthly with the arms, to take firm hold with the hand, to embrace. कोई वस्तु (कील इत्यादि) लगाकर कसना, हाथ से लेकर कस कर दबाना जैसे हाथ मिलाते समय किसी वस्तु को कस कर पकड़ना, जैसे छुरे को, आलिङ्गन करना ।

**clasper** क्लास्पर *n* one that or who clasps, the tendril of a plant, a clasping organ हाथ मिलाने वाला या और किसी वस्तु को हाथ मे कस कर पकड़ने वाला, लतातन्तु, मछलियो जैसे जीवों में मादा को पकड़ने का एक अग ।

**clasp-knife** क्लास्प-नाइफ *n* a knife the blade of which folds into the handle एक ऐसा चाकू जो दस्ते मे बन्द किया जा सके ।

**class** क्लास *n* (1) a number of body or persons with common characteristics as the educated class (2) social rank cast (3) a group of student under one teacher pursuing a study together (4) classification made of some scientific principles (5) a group of animals or plants having common characteristics (6) a grading according to quality, value or rank as first class mail (7) elegance, superiority (१) ऐसे लोगो का वर्ग जिनमे एक सार गुण हों जैसे पढे लिखे लोगो का वर्ग, (२) वर्ग श्रेणी जाति, (३) ऐसे छात्र जो एक जगह बैठकर एक ही शिक्षक; द्वारा शिक्षा पाए; छात्र समूह; कक्षा, (४) वैज्ञानिक विभाग । (५) पौधो या जीवों का वर्गीकरण जिसमें एक प्रकार की आकृति अथवा दूसरी बातें होने के कारण एक वर्ग मे मान लिया जाता है । (६) नियमपूर्वक गुण या वर्ग के अनुसार वर्गीकरण करना, जैसे पहले दर्जे की गाडी, दूसरे दर्जे का डिब्बा । (७) ऊचे दर्जे का ।

*v t.* to arrange and group according to common characteristics or properties; to classify, assign to a class. गुण और समानता को ध्यान मे रखते हुए वर्गीकरण करना; श्रेणी में बांटना, श्रेणी बद्ध करना, नियमपूर्वक विभाजन करना ।

**classable** क्लासेबल *adj* (also *classible*) capable of being classed जिसको श्रेणी बद्ध किया जा सके।
**class-book** क्लास-बुक *n* a book used in class teaching. श्रेणी में पढ़ाई जाने वाली पुस्तक।
**class-fellow** क्लास-फ़ेलो *n.* a student of same class उसी कक्षा का विद्यार्थी।
**classic** क्लासिक् *n* an author of the first rank, a writer whose style is pure and refined, a literary production of the first class उच्च कोटि का लेखक, ऐसा लेखक जिसकी लिखने की शैली विशुद्ध और श्रेष्ठ हो, उच्च कोटि का साहित्यिक लेख।
**classics** क्लासिक्स् *n* specifically the literature of ancient Greece or Rome उच्चकोटि के साहित्य तथा विशेषत यूनान या रोम के साहित्य का अध्ययन।
**classification** क्लासिफ़िकेशन् *n* the act or system of arranging in classes. एक प्रकार की वस्तुओं को नियमपूर्वक श्रेणीबद्ध करना अथवा करने का तरीक़ा।
**classify** क्लासीफाई *v. t* arange in classes, assign to a class श्रेणीबद्ध करना, वर्गीकरण करना।
**classis** क्लासिस *n* a group. समूह, वर्ग।
**class-mate** क्लास-मेट *n* one of the same class at school or college. सहपाठी, एक ही स्कूल और कक्षा में पढने वाला विद्यार्थी।
**class-room** क्लास-रूम *n* a room in which a class is held वह कमरा जिसमें किसी कक्षा के विद्यार्थियों को पढाया जाता है।
**classy** क्लासी *adj* elegant, grand विशाल, सुन्दर।
**clastic** क्लॅस्टिक *adj* composed of fragments टुकडो से बना हुआ, टुकडे जोडकर बनाया गया।
**clat** क्लॅट *n* a scratch, a blow. खरोंच, घूसा।
**clatch** क्लेच *n* a slap, anything clumsy, a botched piece of work. तमाचा, भद्दी वस्तु, भद्दे प्रकार से बनाई गई कोई वस्तु।
**clathrate** क्लेथरेट *adj* divided like lattice work जालीदार काम (जैसे लोहे या लकडी की खिडकी पर काम होता है) की तरह विभाजित किया हुआ।
**clatter** क्लॅटर *v. t* to strike so as to make a rattling noise खटखट करना, झन झनाना, गडबड करना।
*v. i* to make repeated sharp sounds to rattle, to utter in a chattering manner शब्द करने के लिये बारबार खटखटाना बड़बडाना।
*n* (1) a long dull confused noise like that made by hard objects knocking together as a clatter of a horse's hoofs on a hard road (2) noise and confused sound of a number of persons (१) ठोस पदार्थों को आपस में टकराने से जो शब्द उत्पन्न होता है जैसे पक्की सड़क पर घोडे के टापों की आवाज होती है, (२) बहुत से मनुष्यों की हँसने और बोलने की आवाज।
**claudicant** क्लॅडिकेंट *adj.* limping, lame. लगडा, लगडा कर चलने वाला।
**claudication** क्लॉडिकेशन *n* (*L*) a limp. लगडाना, मचककर चलने वाला (मनुष्य)।
**claught** क्लॉट *v t* & *v. i* (Scot) (also *clauch*) to snatch, to cluch छीनना; झपट लेना, दबोचना।
*n* a hold, a cluch, a snatch. पकड़ना; फन्दा, झपटने का कार्य।
**clause** क्लॉज *n* (1) part of a sentence with subject and predicate (2) a separate statement in a legal or state document (3) a distinct part of a composition as a paragraph of an article (१) एक वाक्य का वह भाग जिसमें कर्त्ता और क्रिया भी हो और मतलब पूरा निकलता हो, (२) कानून या राजकार्य में एक प्रथक् अभिलेख या दस्तावेज। (३) किसी लेख या साहित्यिक कृति में प्रथक भाग जैसे किसी लेख का प्रथक् पैरा।
*principal clause* the clause which contains the main predication of a sentence वह क्लाज जिसमे किसी वाक्य का मुख्य कर्त्ता और कर्म हो।
*relative clause* a subordinate clause introduced by a relative pronoun. वाक्य का वह छोटा भाग जो सर्वनाम से शुरु हो।
*subordinate clause* a subordinate clause which has the effect of a noun and adjective or adverb in the structure of a sentence वाक्य का वह छोटा भाग जिसका मतलब संज्ञा, विशेषण और क्रिया विशेषण के समान निकले।
**claustration** क्लॉस्ट्रेशन *n* the act of shutting in a cloister सुनसान अकेले कमरे या स्थान में बन्द करने का कार्य।
**clausule** क्लॉज्यूल *n* a little clause एक वाक्य का बहुत छोटा भाग।
**claut** क्लॉउट *n* (also *clat*) a claw, a

scratch, a blow; a lump. खरोचन, पञ्जा, घू सा, ढेला।

**clavate** क्लेवेट *adj.* cup-shaped, having a form of a club, growing gradually thicker towards the top कटोरी समान, मुट्ठी के समान आकार का, इस प्रकार का उगना कि ऊपर की तरफ डण्ठल मोटा होता जाए।

**clave** क्लेव *v t p t* of clave. अलग किया हुआ, फाड़ा हुआ।

**claver** क्लेवर *n* (*Scot*) gossip, idle talk गप, व्यर्थ मूर्खतापूर्ण बात।

*v. i.* to talk idly, to gossip गप हांकना, मूर्खतापूर्ण बात कहना।

**clavicle** क्लेविकल *n* the collar bone हंसुली, हसिया।

**clavicorn** क्लेवीकॉर्न *adj* having clavate antannae जिसके गदानुमा आगे के बाल हों जैसे चींटी इत्यादि के होते हैं और जिनके बल पर उनको सूक्ष्म मालूम पड़ती है।

**clavicula** क्लेवीक्यूला *n* collar bone हंसुली, हसिया।

**claviform** क्लेवीफॉर्म *adj* having the form of a club गदानुमा, जिसके ऊपर का भाग मोटा और नीचा भाग पतला हो।

**claviger** क्लेवीजर *n* one who holds a key, a custodian ताली रखने वाला, रक्षक, रख-वाला।

**clavigerous** क्लेवीजरस *adj* keeping keys चाबी अथवा ताली रखने वाला (मनुष्य)।

**claw** क्लॉ *n* (1) a small, usually curved sharp nail on the toe of a beast, a bird or reptile, a limb terminating in claw or pincers as in the case of certain insects (2) anything like a claw, the narrow basal part of a petal (3) a stroke or scratch as with claws (१) उङ्गली के ऊपर उगे हुए टेढे तेज नाखून जो जङ्गली जानवरों और पक्षियों के होते हैं; कुछ कीड़े मकोड़ों के भी आगे निकले हुए ऐसे अङ्ग होते हैं जिनसे वह पकड़ सकते हैं। (२) पंजे के समान कोई वस्तु; पङ्खड़ियों का नुकीला भाग। (३) पंजों से लगी खरोंच; चगुल, नख।

*v. t* to scratch; to scrape, to tear, to seize; to flatter, fawn on पंजो से नोचना या खरोचना, फाड़ना टुकड़े टुकड़े करना, दबोचना या पकड़ना, झूठी तारीफ करना, बना-वटी गुस्सा करना।

**claw-back** क्ला-बैक *n* a flatterer झूठी बड़ाई करने वाला खुशामदी।

**clawed** क्लॉड *adj.* having claws पंजे वाला, नख वाला।

**clay** क्ले *n* (1) common earth of various colours brittle when dry and plastic when wet, it is aluminium silicate mixed with powdered iron; felspar; quartz, sand and various other minerals. (2) earth in general, the human body (१) आम मिट्टी यह कई रंग की होती है और मुख्यत अलमोनियम सिलकेट, बारीक फल्ज-पार, क्वार्टज, लोहा और कई प्रकार के खनिज पदार्थों के और रेत का मिश्रण होती है. (मिट्टी; कीचड़, भौतिक देह।

*v t* to mix or cover with clay मिट्टी की मिलावट करना या मिट्टी से पोतना।

*wet one s clay* to drink शराब पीना।

**clay-bank** क्ले बेंक *adj* brownish yellow. भूरा पीला रंग।

**clay-brained** क्ले-ब्रेन्ड *adj* (Shak) stupid मूर्ख।

**clay-cold** क्ले-कोल्ड *adj* cold as clay, lifeless मिट्टी के समान ठण्डा, मृतक, निर्जीव।

**clay-ground** क्ले-ग्राउण्ड *n* ground consisting mainly of clay ऐसा मैदान जिसमें विशेषत मट्टी ही हो पत्थर इत्यादि नहीं।

**clay-iron-stone** क्ले-आयरन-स्टोन *n* clay-like chalybite मिट्टी के समान एक प्रकार का कच्चा लोहा।

**clayish** क्लेइश *n* of the nature of the clay मट्टी के समान।

**clay-pigeon** क्ले-पिजन *n* a clay disc thrown from a trap and shot at as a substitute for a live pigeon एक मिट्टी की बनी हुई रकाबी जैसा डला जिसे निशाना पक्का करने के लिये एक यन्त्र से फेंका जाता है और जीवित कबूतर के शिकार की जगह काम में लाया जाता है।

**clean** क्लीन *adj* (1) free from dirt, soil or impurity. (2) free from bungling as he is a clean shot (3) well proportioned; symmetrical (4) ceremonial pure (5) completely rid or cleared of something. (6) perfect, having no imperfection (7) clear, as a clear title to land. (8) in base ball, without error. (१) स्वच्छ, जिसमें धूल; गन्द और मिलावट न हो। (२) जिसमें कोई दोष न हो जैसे वह दोष रहित है। (३) जिसके हाथ पैर और दूसरे अङ्ग ठीक प्रकार के क्रमानुसार हों। (४) जो धार्मिक रीतियों के अनुकूल हो। (५) कतई साफ, किसी वस्तु को सदा के लिए छोड़ देना। (६) बिना किसी दोष के, जिसमें कोई कमी न हो, (७) बिना किसी बेईमानी के; जैसे बिना झगड़े के

जमीन के कागजात। (८) बेस-बाल के खेल मे 'बिना किसी गलती के'।
*v. t* to free from dirt, soil or impurities. गर्द, धूल इत्यादि हटाना, साफ करना, गन्दगी दूर करना।
*to come clean* to confess, to divulge everything. कबूलना; हर बात उगल देना।
*to show a clean pair of shoes* to escape by running भाग कर बच निकलना।
*to have clean hands* to be free from guilts. अपराधो से दूर होना, दोषो से दूर रहना।
*to make a clean breast of* . admit one's guilt. अपने अपराध को स्वीकार करलेना

**cleaner** *क्लीनर n* one who cleans. सफाई करने वाला।

**cleaning** *क्लीनिङ्ग n* the act of making clean. सफाई करने का कार्य।

**cleanliness** *क्लीनलीनेंस n* purity, habitual cleanness स्वच्छता, शुद्धता, सदा शुद्ध रहने वाला।

**clean slate** *क्लीन स्लेट n* a fresh start दुबारा आरम्भ करना।

**clean-timbered** *क्लीन-टिम्बर्ड adj*. (*Shak* ) well proportioned जिसके हाथ पैर इत्यादि ठीक आकार के हो।

**clear** *क्लीयर adj* (1) free from anything which dims or darkens, light, unclouded, distinct, intelligible. (2) able to see or discriminate (3) free from obstruction or hinderance (4) free from responsibility or encumberances (5) free from adulteration or defect (6) without deduction, net, (7) undisturbed, serene, (8) evident, plain. (9) free from uncertainty (10) withoutt rees or under bush, as land (11) without knots or imperfection as lumber (१) धुन्ध या अन्धेरी से मुक्त, बादलों से मुक्त, साफ स्वच्छ, समझ मे आने योग्य (२) जिसको भली प्रकार देखा जा सके, भले बुरे की परख रखने योग्य। (३) रुकावट, प्रतिरोध, या अड़चन रहित। (४) उत्तरदायित्व और बाल बच्चो से मुक्त। (५) मिलावट या दोषों से रहित। (६) बिना कटौती के। (७) शान्त स्वच्छ, निर्मल (८) सरल, सीधा, प्रत्यक्ष, स्पष्ट। (६) दुविधा रहित। (१०) झाड़फूस और पेडो रहित जैसे मैदान (११) बिना गाठ इत्यादि के जैसे कोई बेकार वस्तु।
*v. t. & v. i* (1) to make or become free of fog, cloud or entanglement, brighten clarify. (2) to free from encumberances accusation, acquit (3) to obtain or give a clearance for (a ship), to take out clearance papers. (4) to settle accounts. (5) to pass without touching (6) to free from doubt or ambiguity. (7) to liberate from obligation by payment. (8) to remove in making something clear (9) to pass through the clearing house. (10) to pass away, as mist or fog. (१) स्वच्छ करना या स्वच्छ होना जैसे धुन्ध बादल इत्यादि से। (२) उत्तरदायित्व, आरोप या दोष से छुटकारा पाना। (३) जहाज के लिये चुंगी का प्रमाण पत्र लेना या देना। (४) हिसाब किताब चुकाना या पूरा कर्जा उतारना; (५) बिना टकराए या किसी वस्तु को छूए गुजर जाना। (६) गूढता, कठिनता अथवा शक से मुक्त करना। (७) पैसे देकर किसी के भार या अहसान से मुक्त होना। (८) किसी वस्तु को साफ अथवा स्वच्छ करने के लिये किसी वस्तु को हटाना या कठिनता को दूर करना। (६) चुगी से बे रोक टोक गुजर जाना। (१०) धुन्ध या बादलों का हट जाना।
*adv.* completely, wholly, quite; clearly. पूर्ण रूप से, पूर्णता से, स्वच्छता से।
*n* (1) unbroken or unobstructed distance or space (2) inside measurements from boundary to boundary. (१) ऐसा फासला या स्थान जो साफ हो बीच में टूटा या कोई अड़चन न हो। (२) एक हद से दूसरी हद की अन्दर की पैमाइश।

**clearable** *क्लीयरेबल* which can be cleared साफ करने योग्य।

**clearage** *क्लीयरेज n* a piece of land cleared वह मैदान जिसके पेड इत्यादि काट दिए गये हों।

**clearance** *क्लीयरेन्स n* the act of clearing, a certificate for a vessel to sail, the passage of cheques, bank drafts through the clearing house अड़चनों को दूर करने कार्य, स्वच्छ करने का कार्य, जहाजों को हुक्म, चैक या बैक की हुण्डियों का चैक पास करने का कार्य।

**clear-cut** *क्लीयर-कट adj* sharply outlined, concise, plainly put साफ सुथरा बना हुआ; बिलकुल ठीक, स्पष्टता से सामने रखा हुआ।

**clearer** *क्लीयरर n* one who clears साफ करने वाला।

**clear-eyed** *क्लीयर-आइड adj* having bright clear eyes उज्ज्वल और निर्मल नजरदार आखों वाला।

**clearing** *क्लीयरिङ्ग n* (1) a making or

becoming clear (2) a tract of clear land (3) the settlements between bank arising from interchange of cheques; drafts etc (१) साफ या स्पष्ट बना हुआ या बनाने का कार्य (२) ऐसा मैदान जिसमें पेड़ इत्यादि न हो; साफ मैदान (३) बैंकों में चेक और हुण्डी इत्यादि का आपस में हिसाब किताब और चुक्ता लेन देन।

**clearly** *क्लीयरली adv* in a clear manner स्पष्ट रूप से; साफ साफ।

**clearness** *क्लीयरनेस n* the state or quality of being clear स्वच्छता; उज्ज्वलता, निर्मलता।

**clear-wing** *क्लीयर-विंग n* a transparent-winged moth एक प्रकार का मच्छर जिसके पर पारदर्शक होते है।

**cleat** *क्लीट n* (1) a strip of wood or iron fastened across a surface or nailed accross a wall to strengthen support (2) a piece attached to parts of the ship for fastening ropes (3) a piece of metal or leather fastened to the underside of a shoe to prevent slipping (१) लकडी का टट्टा या फन्नी मजबूती से बांधने के काम आती है (२) जहाज के अन्दर लगी हुई फन्नी जो रस्सी बांधने के काम आती है (३) लोहे या चमडे का टुकडा जो जूतों के तले से लगाया जाता है जिससे जूते फिसलें नहीं।

*v. t.* to furnish or strengthen with a cleat टट्टा या फन्नी से मजबूत करने के लिये बांधना।

**cleave** *क्लीव v. t.* (*p t. clove or cleft p.p. cloven* or *cleft*) to divide; to split, to separate violently; to go विभाजन करना, विभक्त करना, फाड़ना, चीरदेना, झटके से अलग कर देना, पूरी तरह से करना; घुसेड़ना।

*v. i.* through; to pierce, to penetrate. to part asunder; to crack. अलग हो जाना, फट जाना।

**cleave** *क्लीव v. i* (*p. t* cleaved or clave) to adhere, to stick, to unite लगा रहना, संलग्न होना; एकत्र होना,।

**cleaver** *क्लीवर n* one or that which cleaves फटने या फाड़ने वाला।

**cleaving** *क्लीविंग n.* the act of adhering चिपकाने या संलिग्न होने का कार्य्य।

**cleche** *क्लेचा (क्लेशा) adj.* (*Heb*) hollowed throughout showing only a narrow border एक थोथा किया हुआ या गूदा निकाला हुआ।

**cleck** *क्लेक v. t.* (*Scot*) to hatch अण्डे को से कर बच्चे निकालना।

**clecking** *क्लेकिंग n.* a brood अण्डे फोड़ना।

**cledoism** *क्लेडोइज्म n.* avoidance of the use of words considered omnious or unlucky ऐसे शब्दों को प्रयोग मे न लाना जिनको अशुभ समझा जाय।

**cleed** *क्लीड v t.* (*Scot.*) to shelter to clothe. dress. garment. आश्रय देना, कपड़े देना, सहारा देना; पोशाक; कपड़े।

**cleek** *क्लीक n.* a large hook, a narrow iron headed golf club. एक बड़ा कांटा, गोल्फ खेलने की डण्डी जिसके आगे एक छोटा सा लोहे का फन लगा होता है।

*v t* to seize, to hook. पकड़ना; जकड़ना।

*v. i.* to go arm in arm to link, to marry हाथ मे हाथ डालकर चलना; जोड़ना; सम्बन्ध करना; विवाह करना।

**cleep** *क्लीप v t.* (also *clepe*) to name, to call. नाम लेकर आवाज देना, पुकारना।

**clef** *क्लॅफ n* in musical notation, a character placed upon the staff to determine the pitch संगीत विद्या में एक निशान या चिन्ह जिसका अर्थ गूंज दिखाने का होता है।

**cleft** *क्लॅफ्ट adj* (1) divided partially, or completely (2) (in Botany), divided about halfway down said of leaves. (१) कटा हुआ, विभाजित। (२) वनस्पति विद्या में, ऐसी पत्तियां जो आगे से फटी हुई हों।

*n* (1) an opening made by cleaving. as in rocks. (2) a crack in the human skin (3) the space between two parts of a horse's hoof. (१) फटने पर दरार या चट्टा पड जाना जैसे चट्टानों में। (२) खाल का फटना। (३) घोडों के खुर के अन्दर की खोखली जगह।

**cleg** *क्लॅग n* gadfly, horsefly. डांस, मच्छर।

**cleistogamy** *क्लीस्टोगेमी n.* production of flowers which do not open and in which self-pollination occurs. ऐसे पौधों का उगना जो खिलते नहीं और अन्दर ही अन्दर उनके नर और मादा अणु आपस मे मिल जाते हैं।

**cleithral** *क्लीथ्रल adj* completely roofed or covered पूर्ण रूप से ढका हुआ अथवा जिस पर छत हो।

**clem** *क्लॅम v t & v. i* to starve भूखों मरना या मारना।

**clemency** *क्लिमेन्सी n.* mildness, readiness to forgive नम्रता, क्षमाशीलता, दयालुता।

**clement** *क्लिमेन्ट adj* mild; kind; gentle merciful. विनम्र, दयालु, कोमल स्वभाव का क्षमा शील।

**clench** क्लेन्च *v. t* to close tightly; to clinch, to grasp कस कर पकड़ना; कसकर बांध देना तर्क सुझा देना ।

**Cleopatra** क्ल्यॉपेटरा *n.* the last queen of Egypt, fomous for her charm and beauty (69-30-B.C.) ईसा से ६९-३० वर्ष पूर्व मिश्र की एक महारानी जो अपनी सुन्दरता और चतुरता के लिए प्रसिद्ध थी ।

**clepe** क्लीप *v. t.* (also *cleep*) to name; to call. नाम लेना पुकारना ।

**clepsydra** क्लिपसीड्रा *n.* an instrument for measuring time by the trickling of water, water clock एक प्रकार का यन्त्र जिससे समय मालूम किया जाता था जैसे कटोरे मे छेक करके उसे बडे बर्तन मे रख दिया जाता था और उसके डूबने पर एक घन्टा माना जाता था पानी की घडी ।

**clergy** क्लर्जी *n* the holders of an allotted office of Christian or other religion; education. पादरी, किसी धर्म या ईसाई धर्म मे एक बहुत बडा पद, शिक्षा ।

*benefit af clergy.* originally an exemption of clergyman in certain cases from criminal cases. पहले पादरियों को विशेष जुर्म करने पर उनके ऊपर अदालत मे मुकदमा नहीं चलाया जा सकता था और छूट दे दी जाती थी ।

*black clergy* in Russia all the regular clergy. रूस के साधारण पादरी ।

*clergyman's sore throat* chronic pharygitis. गले के अन्दर की सूजन का पुराना रोग ।

**clergyman** क्लर्जीमेंन *n* one of the clergy. पादरी ।

**clerical** क्लेरिकल *adj* belonging to the clergy or a clerk पादरी या क्लर्क (लिपिक) सम्बन्धी ।

**clerisy** क्लरीजी *n* scholars, the class of learned men विद्वान मनुष्य, ज्ञानी मनुष्यों की श्रेणी ।

**clerk** क्लर्क *n* (1) one who works in an office as writing letters; keeping accounts etc as a bank clerk (2) a salesman in a store (3) a hotel employee who assigns rooms to the guests (4) in the Anglican church, who leads in the responses (१) लिपिक, वह व्यक्ति जो दफ्तरों मे चिट्ठी लिखते हैं या हिसाब किताब करते है जैसे बैंक का क्लर्क या लिपिक । (२) किसी दूकान पर माल बेचने वाला । (३) किसी होटल का वह कर्मचारी जो महमानों के लिए कमरों की व्यवस्था करता है । (४) अंग्रेजी गिर्जाघरों मे अथवा ऐंगलीकन गिर्जाघरों मे वह पादरी जो प्रार्थना बुलवाता है ।

*v i.* to act as a clerk. लिपिक का कार्य करने वाला ।

**clerkdom** क्लर्कडम *n.* the profession of working as a clerk लिपिकों का पेशा ।

**clerkess** क्लर्कैस *n* a female clerk. एक स्त्री लिपिक ।

**clerkish** क्लर्किश *adj.* like a clerk. लिपिक के समान ।

**clerkless** क्लर्कलेस *adj.* ignorant. अज्ञानी; मूर्ख; अपढ़ ।

**cleromancy** क्लेरोमेन्सी *n.* the discovery of the unkown or future by lot पर्ची डाल कर भविष्य के बारे मे मालूम करना ।

**cleruchy** क्लेरूकी *n* (also *cleruchia*) an allotment holder. जिसे जागीर इत्यादि दी गई हो ।

**cleuch** क्लूक *n* (also *cleugh*) a Scottish form of clough, a valley घाटी, जहा घना जङ्गल हो ।

**cleve** क्लीव *n* hillside, cliff पहाडी, चट्टान ।

**cleveite** क्लेवीट *n.* a pitchblende in octahedral crystals containing helium. एक प्रकार का गोंद जैसा पदार्थ जिससे रेडियम बनाया जाता है और जिसमे हीलियम भी होता है ।

**clever** क्लेवर *adj* dexterious, able, skilful; ingenious, good nature चतुर; कुशल, प्रवीण, दक्ष, बुद्धिमान; अच्छे स्वभाव का

**cleverly** क्लेवरली *adv.* in a clever manner. चतुरता से ।

**cleverness** क्लेवरनेस *n* the quality of being clever दक्षता, चतुरता प्रवीणता ।

**clew** क्लू *n* (also *clue*) a ball of thread; that guide through a labyrinth, any thing that points towards the solution of a mystery; the corner of a sail. तागे का गोला; गोले का तागा, रहस्य सुलझाने की तालिका, बादवान का एक कोना ।

*v t.* to coil up in a ball, to tie up to the yards लपेट कर गोला बनाना, गोले मे लपेटना ताना बनाना ।

**cliche** क्लेशा *n.* the impression made by a die on any soft metal, a stereotyped phrase किसी नरम धातु पर किसी मोहर की छाप. दकियानूसी महावरा ।

**click** क्लिक *n* (1) a short; sharp metalic sound as that of the latch of a door. (2) a stop,, a latch of a door.

(3) a clucking sound produced by sudden retraction of tongue from the upper teeth plate. (१) खटका; खटखट की आवाज जैसे कि दरवाजे को चटकनी लगाने मे होती है। (३) तलवे पर जबान लगाकर जो टक का शब्द निकलता है; ऐसी भाषा अफ्रीका में बोली जाती है; (२) चटकनी; खटका।
*v. t.* to make a light sharp sound खट-खट की आवाज करना।

**click-clack** क्लिक-क्लेक *n.* a persisting clicking noise लगातार खटखट की आवाज जैसे घडी की।

**clicker** क्लिकर *n* the compositor who distributes the copy among a companionship of printers and makes up pages. one who cuts leather for the uppersand sole as of boots. छापेखाने में वह ठेकेदार जो कम्पोज करने के लिये कापिया अपने साथी काम करने वाले को देता है और छपाई के लिए सफा तैयार करने के लिए फर्मा कसता है।

**clicking** क्लिक्गि the act of clicking खट-खट करने का कार्य।

**clicket** क्लिकेट *n.* a latch छिटकनी।
*v t* to make clicking sound. खटखटाने का शब्द करना।

**client** क्लाइन्ट *n* (1) one in whose interest a lawyer acts (2) one who engages the services of a lawyer; a customer, a patron (3) a dependent or follower of an ancient Roman patrician (१) मुवक्किल, कार्यार्थी, न्यायार्थी। वकील या अभिवक्ता को अपना मुकद्दमा सौंपने वाला या वकील करने वाला, ग्राहक, सरक्षक। रोम के ईसाई धर्म का अनुयाई।

**cliff** क्लिफ् *n* the steep and rugged face of a rocky mass; a headland; a precipice पहाड का खडा किनारा, खड़ी चट्टान विशेषत समुद्रतट की चट्टान।

**cliffy** क्लिफी *adj* craggy or resembling cliffs. खडी चोटी वाला।

**climacteric** क्लाइमेक्ट्रिक *n* a critical year or period of marked change as in human life मानव जीवन की वह अवस्था जिसमे महान शारीरिक परिवर्तन होते हैं।
*adj* (1) pertaining to a climax, climacteric (2) pertaining to a critical period or year marked by a crisis (१) पराकाष्ठा सम्बन्धी। (२) मानव जीवन के अन्दर महान परिवर्तन आने की अवस्था से सम्बन्धित।
*grand climacteric* one's sixty third year. जीवन का तिरसठवां साल।

**climate** क्लाइमेट *n.* the temperature or atmospheric condition of a place or locality. (2) a region characterized by a certain average temperature; rainfall dryness etc. (१) किसी स्थान का तापमान या जलवायु, आबहवा। ऐसा स्थान जो अपनी जलवायु, वर्षा और तापमान के कारण जाना जाये, जैसे गर्मी मे शिमला।

**climatic** क्लाइमेटिक *adj.* pertaining to climate. जलवायु सम्बन्धी।

**climatology** क्लाइमेटोलोजी *n* the science of climates or the investigation the causes on which the climate of a place depends जल वायु विज्ञान जिसमें विभिन्न स्थानों के जलवायु में परिवर्तन होने के कारणों को दिया गया है।

**climax** क्लाइमेक्स *n* the last and most important of a number of ideas. events, expressions, etc, the point of greatest interest; a culmination, the acme क्रम वृद्धि, अर्थालंकार, सारालंकार; ऐसे विचार या भाव जो अधिक दिलचस्प हों, सम्पूर्णता पूर्ण अन्त, उत्तरोत्तरोत्कर्ष, पराकाष्ठा, शीर्ष बिन्दु; चरम सीमा।
*v. t* to culminate, to rise slowly to climax धीरे धीरे पराकाष्ठा पर पहुचना; सम्पूर्ण होना।

**climb** क्लाइम्ब *v. t. & v. i.* to ascend or descend by cluching with hands or feet, to ascend with difficulty; to mount, of plants to ascend by clinging to other objects. हाथ या पैर से कुछ पकड कर चढ़ना; मुश्किल या कठिनता से चढ़ना; ऊपर चढ़ना, ऊपर उठना; वानस्पतिक शास्त्र में बेल, लता, व्रतती इत्यादि जो दूसरे पेड़ो इत्यादि के सहारे ऊपर बढ़ती हैं।

**climbable** क्लाम्बेबल *adj* which can be climbed. जिस पर चढ़ा जा सकता हो।

**climbing** क्लाम्बिङ्ग *adj* possessing power to climb, assisting to climb चढने का पराक्रम रखने वाला, चढ़ने में मदद करने वाला।

**clime** क्लाइम *n* a country; region or tract कोई प्रदेश, देश या भूमि।

**clinamen** क्लिनामेन *n* inclination स्वभाव; प्रवृति, अभिरुचि, झुकाव।

**clinch** क्लिञ्च *v t* (1) to secure firmly; as a nail by bending down the protruding point; confirm as a bargain or an argument. (2) to clench. (3) to take a strong hold on; grapple with

as combatants (१) कसने के लिये किसी कील को ठोक कर उसे पीछे की तरफ से मोड़ देना, सौदा करना या तर्क सुझा देना। (२) कस कर बांध देना। (३) कस कर पकड लेना, गुत्थम गुत्था हो जाना जैसे पहलवान कुश्ती मे होते है।
*n* a clamp, some thing set firmly fastening of nail by beating it back कील, कोई ऐसी वस्तु जिसको कील से जडकर कील को पीछे की तरफ से मोड दिया गया हो।

**clincher** क्लिञ्चर *n* one that clinches, a decisive argument उपरोक्त तरीके से कील ठोकने वाला, निश्चत तर्क, फैसलाकुन दलील।

**cling** क्लिङ्ग *v i* (1) to hold on to something firmly as grasping or embracing (2) to remain together, to resist separation. (3) to stick or continue as in the memory. (4) to stick or adhere closely. (१) कस कर पकड लेना या लपेट लेना जैसे गले मिलना। (२) चिपके रहना, कठिनता से दूर हटना। (३) अपनी राय से रहना जैसे कोई बात याद रहती है। (४) प्रेम या मतलब से सटे रहना; लिप्त रहना।

**clingstone** क्लिङ्गस्टोन *n* a variety of peach in which the pulp adhered to the stone. एक प्रकार के रतालू जिनका गूदा बीज से चिपका रहता है।

**clingy** क्लिङ्गी *adj* sticky चिप चिपा, चिपकने वाला।

**clinic** क्लिनिक *n.* (1) the teaching of medicines or surgery by treatment or by operation the patients in the presence of the students (2) a clinical lecture. (3) a dispensary connected with a hospital or medical college for the treatment of out door patients (१) डाक्टरी और चीरफाड़ विद्यार्थियों के सामने करके उन्हे पढ़ाने का कार्य। (२) डाक्टरी की शिक्षा के बारे मे व्याख्यान। (३) एक छोटा दवाई खाना जो एक बड़े हस्पताल या डाक्टरी पढाने के कालिज या विद्यालय के पास होता है और बाहर के मरीजों को जहा दवाई दीजाती है।

**clinical** क्लीनिकल *adj.* (1) pertaining to a clinic or sickbed. (2) pertaining to practical method of medical education (3) administered to one on death bed as clinical baptism (१) दवाई खाने या बीमारी के पंलग से सम्बन्धित। (२) डाक्टरी शिक्षा चीर फाड करके और दवाइयो का प्रयोग दिखाकर देने से सम्बन्धित। (३) मरते समय मृत्युशय्या पर बपतिस्मा देने से सम्बन्धित।

**clink** क्लिङ्क *v t.* & *v i.* (1) to make or cause to make a clink (2) to strike smartly (3) to jingle (4) hustle. (१) झनझन का शब्द करना या होना। (२) तेजी से झनझनाना। (३) झनझन करके बजाना (४) ठूस देना; जकड देना।
*n.* a prison जेल, कारागार।

**clinker** क्लिङ्कर *n* (1) a thing that clinks, especially the earthy residue left by coal in burning (2) a large porous fragment of lava (3) a brick impregnated with nitre and burned very hard (4) a mass of overburnt bricks (5) a clincker (१) चटचटाने की आवाज करने वाली वस्तु जैसे भट्टी मिली राख का ढेर जो कोयले जलने पर बनती है। (२) लावा के अन्दर एक प्रकार का जज्ब करने की शक्ति रखने वाला पदार्थ। (३) नाइटर में भिगोकर खूब पकाई हुई ईटे। (४) जलकर राख हुई ईटों का ढेर। (५) कोई चिपकाने वाली वस्तु जैसे चुनाई करने के लिए चूना।
*v t* & *v i* to form a clinker, become clogged with clinker राख बनाना, पक्की ईटो का बना हुआ।

**clino** क्लीनो *prefix* oblique असमानता, तिरछा।

**clino-axis** क्लीनो-एक्सिस *n* that lateral axis which is not perpendicular to the vertical axis ऐसा केन्द्र जो सीधी रेखा के केन्द्र से अगर मिलाया जाये तो समकोण न बने

**clinochlore** क्लीनोक्लोर *n* a green mineral एक प्रकार का हरे रङ्ग का खनिज।

**clinoprism** क्लीनोप्रिज्म *n.* a form parallel to the clinodiameter ऐसा आकार जो वृत्त के व्यास से समानान्तर हो।

**clinquant** क्लिङ्कैन्ट *adj* (*Shak*) glittering चमकदार, सोने चादी की तरह चमकते हुए
*n* glitter, tinsel चमक, चमचमाहट।

**clio** क्लायो *n* (1) the muse of the history (2) a genus of shellless pteropods, whale's food (१) ऐतिहासिक कविता (२) एक प्रकार का सीप जो कठोर नहीं होता और जिसे व्हेल मछली खाती हैं।

**clip** क्लिप *v. t* (1) to clasp, embrace. (2) to encircle; to hold tightly (3) to trip with sheers, (4) to snip a part from. (१) गले लगाना, कसकर पकडना। (२) घेरे मे डालना और कसकर पकड लेना। (३) कैंची से काटना, जैसे बाल आदि। (४) कुछ भाग काट लेना।
*v i.* to go at a good speed बहुत तेज भागना या रफ्तार मे जाना।
*n* (1) any appliance that clasps, grips or holds fast (2) an appliance

for stopping the bleeding of arteries. (3) a spring clasp for holding letters, papers etc. (4) a metal container holding cartridges (5) the act of clipping. (6) the wool yielded at one shearing season. (7) a blow with hand or fist. (१) कोई ऐसा साधन जो पकड़ता हो और दबाता हो। (२) ऐसा यन्त्र जो खून की नली से खून निकलने को बन्द करने के काम आता है। (४) एक धातु का बना हुआ बक्स जिसमें कारतूस रखे जाते है। (५) एक स्प्रिङ्ग लगा हुआ पकड़ने वाला क्लास्प जिससे कागज को इकट्ठा रखा जाता है। (५) काटने का कार्य। (६) एक साल में जितना भेड़ पर से ऊन उतारा जाता है। (७) मुट्ठी बनाकर या वैसे ही घूसा मारना।

**clipped** क्लिप्पड् *p. t* of 'clip' काटा हुआ।

**clipper** क्लिप्पर *n* one who clips काटने वाला।

**clipping** क्लिपिङ्ग *n* an act of clipping काटने का कार्य।

**clique** क्लिक् *n* a faction, an exclusive groups of persons for some purpose a party, a gang दल, किसी विशेष कार्य के लिए निर्मित मण्डली. कूट मण्डली।

**cliquish** क्लिकिश *adj* exclusive, pertaining to a clique दलबन्दी से सम्बन्धित।

**clish-clash** क्लिश-क्लेश *n* (also *clishmaclaver*) a gossip मूर्खतापूर्ण बात; गप।

**clistogamy** क्लिस्टोगेमी *n* (also *cleistogamy*) production of flowers which donot open, in which self pollination occurs. ऐसे फूलों का उगना जिनकी पंखड़िया नहीं होती और जिनमें नर मादा अन्दर ही मिल जाते हैं।

**clitheral** क्लिथरल् *adj* completely covered or roofed. पूर्ण रूप से ढका हुआ; जिस पर छत हो।

**clitoris** क्लिटॅरिस *n* a homologue of the penis in the female स्त्रियों की योनि द्वार के ऊपर लिङ्ग की तरह उभरा हुआ एक छोटा सा मांस का लोथडा।

**clitter** क्लिटर *v. t. & v i.* to make or cause to make a shrill rattling noise. एक तेज झनझनाहट की आवाज करना या होना।

**clitter-clatter** क्लिटर-क्लेटर *n.* idle talk, chatter व्यर्थ की बात, गप, मूर्खतापूर्ण की गई बात।

**clivers** क्लीवर्स *n* (also *cleavers*) grass leaves which cleave to clothes by its hooks एक प्रकार के घास के पत्ते जिनमें छोटे छोटे कांटे होने के कारण वह कपड़ों से लिपट जाते हैं।

**cloaca** क्लोका *n.* (1) a common cavity in insects and animals in which the various ducts open. (2) a sever, a sink. कीड़े इत्यादि और जानवरों में मल त्यागने की जगह, गुदा। (२) नाला, मोरी; गन्दगी।

**cloak** क्लोक *n.* (1) loose garment (2) something which covers or hides, a disguise, a mask, a pretext (१) एक ढीला-ढाला ऊपर से पहनने का चोगा। (२) आवरण, जिससे नीचे की वस्तु या छिद्र छिप जाते हैं, वेश पलटना, नकाब, बहाना।

to cover with cloak to hide, to conceal चोगे से ढकना या चोगा पहनना; छिपाना; गुप्त रखना।

**cloak-room** क्लोक-रूम *n.* a room in a railway station, theatre etc where hats, coat or luggage is kept and cared for temporarily. रेलवे स्टेशन, नाटक शालाओं और होटलो में एक कमरा जिसमें कुछ समय के लिये सामान, टोपी इत्यादि पैसे देकर रखे जाते हैं।

**cloam** क्लोम *n & adj* earthenware, clay or made of clay. मट्टी का सामान, वर्तन, इत्यादि, मट्टी के बने हुए।

**clobber** क्लोबर *n.* a paste used by shoemakers to hide the cracks in leather एक प्रकार का लेसदार पदार्थ जो मोची जूते के चमडे के दोष को छिपाने के लिये जूते पर लगाते हैं

**cloche** क्लोश *n* a ladies close-fitting hat, a bell shaped glass for sheltering flowers एक प्रकार की स्त्रियों के पहनने की तग टोपी (हैट) एक घण्टे के समान शीशे का आवरण जिसे छोटे पोधों की रक्षा के लिए उन पर रख दिया जाता है।

**clock** क्लॉक *n* (1) an instrument for measuring and indicating time (2) any clock-like device for recording distance etc (3) an embroidered ornament on the side of stocking at the ankle (१) एक प्रकार का यन्त्र जिससे समय मालूम किया जाता है, घण्टा, बडी घडी। घड़ी या घण्टे के समान कोई यन्त्र जिससे समय फासला इत्यादि को मापा जाता है। मोजे के ऊपर पहनने का एक आभूषित आवरण जो टखनों पर बाधा जाता है और जिसपर जरी का काम होता है

*v. t.* to determine the speed of a car or any racing event by means of a stop watch (2) to ornament with clocks (१) किसी दौड मे, जैसे मोटर की दौड, मोटर की रफ्तार को स्टोप घडी द्वारा मालूम करना, (२) जरी के काम वाले आवरण को टखने पर

बाधना।

*v i* to cluck, to sit. बैठना, टकटक का शब्द करना।

**clocker** क्लॉकर *n* a clocking hen कुड-कुड करने वाली मुर्गी।

**clod** क्लॉड *n* (1) a lump of earth, clay etc (2) anything earthy as the body of man compared with his soul (3) a bull stupid fellow (१) मिट्टी का ढेला, मिट्टी, चिकनी मिट्टी, (२) धरती से सम्बन्धित जैसे मनुष्य का शरीर और आत्मा, (३) मूर्ख या गवार मनुष्य।

*v t & v i* to throw clods at, to turn into clods मिट्टी के ढेले मारना, मिट्टी के ढेले बनाना।

**clodded** क्लॉडड् *v p t* of 'clod' मिट्टी का ढेला मारा।

**cloddy** क्लॉडी *adj* earthy, gross in senti ments or thoughts पृथ्वी से सम्बन्धित, अतिभावुक।

**clod-hopper** क्लॉड होपर *n* a clown, a boor, a rustic मूर्ख, व्यर्थ की बाते करने वाला, गवार मनुष्य।

**clodpate** क्लॉडपेट *n* (also *clod pole, clod-poll*) a stupid fellow गवार मनुष्य, मूर्ख।

**cloff** क्लॉफ *n* (1) a cleft (2) an allowance for buying goods wholesale 2 lbs in every 3 cwt, after wear and tare have been deducted (१) फटन, दरार। (२) थोक मे कोई वस्तु खरीदने पर ३ हण्डरेड वेट मे २ पौण्ड वजन की कटौती काटने पर छूट।

**clog** क्लॉग *n* (1) anything that impedes motion as a block attached to animal or vehicle (2) an encumberance or a hinderance (3) a shoe with a wooden sole (4) a clog dance. (१) लकडी का कुन्दा, कोई वस्तु जो किसी पशु या गाडी के रुकावट के लिये रखी हो। (२) कोई अडचन, रुकावट। (३) लकडी के तले का जूता। (४) लकडी के तले के जूते पहन कर नाचना।

*v t & v i* (1) to choke up or become choked up to obstruct, to hinder. (2) to fasten a piece of wood to (3) to adhere in a mass (१) घुटना या घोटना। (२) बाधा डालना, रुकावट डालना, (३) इकट्ठा ढेर होकर चिपकना।

**clogger** क्लॉगर *n* one who makes clogs लकडी के तले के जूते बनाने वाला।

**clogginess** क्लॉगीनैस *n* adhesiveness चिपत्व, चिपचिपाहट।

**cloggy** क्लॉगी *adj* lumpy sticky चिपचिपा, ढेर के समान।

**cloison** क्लवाजन *n* a partition, dividing band दो घरों के बीच का दिवाल, विभाजन करने के लिये लगाई गई रस्सी।

**cloister** क्लॉइस्टर *n* an arched way or covered walk running round the walls of certain portions of monastic and collegiate buildings, a place of religious retirement, a convent, a piazza मेहराबदार दरवाजों से सुसज्जित गिर्जों और बडे बडे कालिजों की इमारतों के अन्दर दीवार के चारों ओर बरान्डेनुमा रास्ता, धार्मिक अध्ययन करने के लिये बनाया गया स्थान, गिर्जाघर, वराडा, मठ, विहार, आश्रम।

*v t* to confine in a convent, to shut up in retirement from the world, to furnish with a cloister गिर्जे मे ही बन्द रखना, दुनिया से अलग करके किसी जगह बन्द करना बराडे से सुसज्जित करना।

**cloistral** क्लॉइस्ट्रल *adj* pertaining to a cloister मेहराबदार वरान्डे से सम्बन्धित।

**cloistress** क्लॉइस्ट्रस *n.* a nun, a woman who has vowed religious retirement. पादरन, साध्वी, ऐसी स्त्री जिसने धर्म कर्म मे अपना जीवन लगा दिया हो।

**cloke** क्लोक् *n* a loose outer garment. चोगा; आवरण।

**clomb** क्लोम *v* obsolete form of *p t* of climb क्लाम्ब (चढ़ने) शब्द के भूतकाल क्लाइम्बड का अपभ्रंश, चढ़ा।

**clone** क्लोन *n* the whole stock of individuals derived from one which are sexually produced यह सिद्धात कि ससारिक जीव एक ऐसे जीव से उत्पन्न हुए हैं जो सम्भोग द्वारा उत्पन्न हुआ, यह सिद्धान्त विशेषत: वनास्पतिक शास्त्र मे माना गया है।

**cloop** क्लूप *n* the sound of drawing a cork बोतल की डाट को एक दम खोलने मे जो शब्द होता है।

**cloot** क्लूट *n.* a division of a cloven hoof; a hoof खुर।

**cloots** क्लूटस *n* (also *clootie*) the devil. शैतान; राक्षस।

**clop** क्लॉप *n* the sound of a horse's hoof-tread घोडे की टापो की आवाज।

*v i* to make such a sound. घोड़े की टापों जैसी आवाज उत्पन्न करना।

**close** क्लोस (क्लोज) *adj* (1) enclosed or partly enclosed; shut in about, confined; kept in confinement as a pri-

soner (2) closed so as to restrict or confine, as in a box (3) near or near together (4) divided by small intervals, as close sequence of events also deus as close fabric (5) nearly attached, intimate as near friend (6) exactly executed; near in thought or performance, as near copy (7) attentive to some object, watchful, strict searching as watchful (8) nearly oven without much difference as close election (9) concealing one's thoughts not liberal, reticent (10) ill-ventilated, heavy, dense as a close weather (11) difficult to obtain, tight, said of the money (12) shut or restricted by law as closed season for fishing (13) fitting tightly as a close cap (१) चारों तरफ से या कुछ घिरा हुआ, बन्द, घिरा हुआ बन्दी की तरह रखा हुआ (२) इस प्रकार से बन्द जैसे सन्दूक में। (३) पास जैसे एक मकान के पास दूसरा मकान। (४) थोड़े थोड़े समय में विभाजित, घना जैसे घनी बुनाई का कपड़ा। (५) नजदीकी सम्बन्ध जैसे घनिष्ठ मित्र। (६) ठीक प्रकार से किया गया एक ही विचार वाला जैसे बिल्कुल नकल ही हो। (७) ध्यान से देखने वाला, निगाह रखने वाला, दृढ़। (८) लगभग बराबर, बिना अधिक फरक के जैसे बराबर का चुनाव। (९) अपने विचार छुपाने वाला, सकुचित विचार वाला, गम्भीर। (१०) बन्द, जो हवादार न हो, भारी, कुन्द जैसे उमस वाला मौसम। (११) कठिनता से मिलने वाला जैसे धन। (१२) सरकार द्वारा किसी काम का बन्द करना जैसे मछली का शिकार वर्ष के किसी भाग में वर्जित होता है। (१३) सटकर आने वाला जैसे टोपी।

*v t & v i* (1) (१) पास आना या लाना जिससे कोई चीज बन्द हो जाय या घेरे में आ जाए। (२) किसी छेद को भरना या रोकना। (३) बन्द करना जैसे चाकू या किताब को। (४) समाप्त कर देना, समाप्त हो जाना। (५) मिल जाना, मुठभेड़ हो जाना, मिलना। (६) साथ में लगाना, (७) भिड़ना, नजदीक आना। (८) वादविवाद करना झगड़ना।

*n* (1) the end, conclusion (2) a grapple (3) a junction, meeting, (4) any place shut or enclosed (5) land adjoining a house (6) an interest in the soil entitling the holders to damages in case of trespass (१) समाप्ति (२) कुश्ती आदि में भिड़ना। (३) मिलाना एक साथ मिलने का स्थान। (४) कोई बन्द स्थान। (५) मकान के पास की भूमि ; (६) भूमि का वह अधिकार जिससे किसी के भूमि पर कब्जा करने पर भूमि वाले को हरजाना मिल सकता है।

*close examination* a minute examination सूक्ष्म परीक्षा।

**closer** क्लोजर *n.* the act of closing, the end बन्द करने का कार्य, अन्त।

**close-reefed** क्लोज-रीफ्ड् *adj* having all reefs taken in पानी में ऊपर निकली हुई चट्टानों के समूह का होना।

**close-stitch** क्लोज-स्टिच *n* the button whole stitch बटनों के काज जैसी सिलाई।

**close-stool** क्लोज-स्टूल *n.* a closed box containing a commode मलत्याग करने का पात्र लगा हुआ बन्द सन्दूक।

**closed** क्लोजट् *n* a small chamber, side room or recess for storage or privacy, the private chamber of a ruler; water closet, privy एक छोटा सा बन्द कमरा, एक छोटा कमरा या आरामघर जिसमें निजी सामान इत्यादि रखा जाता है, किसी राजा का गुप्त परामर्श करने का कमरा, पानी की टट्टी; गुप्त।

*v t* to shut up or conceal in a closet, admit to a private interview किसी कमरे में बन्द करना या छुपाना, गुप्त वार्ता के लिए गुप्त कमरे में बुलाना।

*adj* private, confidential, based on theory rather than practise गुप्त, निजी, केवल लिखित सिद्धान्तों पर आश्रित जिनको कार्यान्वित न किया जा सके।

**close up** क्लोज अप *n.* a photograph taken at hand and thus detailed and big in size पास से लिया हुआ फोटो चित्र जिसमें पूरे विवरण के साथ चित्र आ जाता है और वह बड़े आकार का भी होता है।

**closure** क्लोजर *n* the act of closing, the stopping of debate by vote बन्द करने का कार्य, मत लेकर किसी विचार विनिमय को बन्द करना।

**clot** क्लॉट *n* a mass of soft fluid matter concreted as blood एक पतला तरल पदार्थ जो खून के समान निकलता है।

*v t & v i* to coagulate, to form into clots दही की तरह जमाना, उपरोक्त तरल पदार्थ के समान बनाना।

**clottiness** क्लॉटीनेस *n* coagulation दही की तरह जमाने का कार्य।

**clotty** क्लॉटी *adj* pertaining to clot. दही की तरह जमे हुए पदार्थ के समान।

**cloth** क्लॉथ *n.* (pl *cloths*) (1) a woven

fabric of wool, silk, cotton, rayon etc. (2) clerical attire (3) a piece of cloth for a special use as table cloth also sail (4) a theatre curtain (१) ऊन सिल्क, सूत और बनावटी रेशम का बुना हुआ कपडा (२) लिपिकों की पोशाक। (३) कपडे का टुकडा विशेष काम मे आने वाला जैसे मेजपोश, बादबान (४) नाटक गृह का बडा पर्दा।

**clothe** क्लोद *v t.* (1) to dress, to cover or provide with clothes, to cover as with clothings कपडे पहनना; कपडे से ढकना या वस्त्र देना।

**clothed** क्लोद्ड *p t* of clothe पोशाक या वस्त्र पहने हुए।

**clothes** क्लोद्स् *n* (*pl*) (1) articles worn by human beings, as garments, clothings, (2) covering for a bed, bed clothes (१) पहननेकी पोशाक, वस्त्र, कपडा (२) बिस्तरे की चादर, सोने के पलग के कपडे, बिछौना।

**clothes-horse** क्लोद्स्-हॉर्स *n* (1) a wooden frame for drying clothes (2) an extravagantly dressed woman (१)लकडी का बना साचा जिस पर कपडे सुखाए जाते है (2) अधिक सजावट के वस्त्र पहनने वाली स्त्री।

**clothes-line** क्लोद्स्-लाइन *n* a rope or wire for hanging clothes to dry. कपडे सुखाने के लिए तार की या डोरी की अलगनी।

**clothing** क्लोदिङ्ग *n* dress apparel in general पहनने के वस्त्र या पोशाक।

**Clotho** क्लोथो *n* the Fate that spins the thread of life भाग्य जो जीवन को चलाता है

**cloth-yard** क्लॉथ-यार्ड *n* the yard by which was measured in old times गज जो पहले काम मे लाया जाता था और जिसमें ३६ के बजाय ३७ इंच होते थे।

**clotted** क्लॉटेड *v p t* of clot दही की तरह जमाया हुआ।

**cloture** क्लॉट्यूर *n* & *v t* closure बन्द करना, बन्द करने का कार्य।

**cloud** क्लाउड *n.* (1) a mass of visible vapour or an aggregation of water or icy particles, floating in the atmosphere at various heights exhibiting a large variety of shapes which partly aid the determination of weather conditions (2) something which darkens, dims; confuses or threatens (3) a dimmed appearance, a spot. (4) a defect; a blemish as a cloud on a title. (5) a great multitude a cloud like mass, as a cloud of arrows. (१) ऐसे भाफ के कतरे जो दिखाई देते हैं और बर्फ के समान ठण्डे होते हैं और हवा मे बहुत तादाद मे उडते हैं; यह कई रग के होते हैं और इनसे मौसम के बारे में भविष्य वाणी भी की जाती है बादल, मेघ, (२) ऐसी वस्तु जिससे धुधलापन आ जाए या मनुष्य घबराजाए या डर जाए। (३) धुंधली शकल, धब्बा, (४) कोई कमी या खराबी जैसे किसी के खिताब पर कोई धब्बा लग जाता है, (५) अधिक मात्रा मे जैसे तीर के बादल।

*v t.* & *v i* to cover or be overcast with or as clouds (2) to defame darken (3) to stain with dark spots; (4)to dull (१)बादलोंके समान किसी वस्तु मे ढक देना। (२) बदनाम करना, कलुषित करना (३) काले धब्बे लगा देना (४) सुस्त कर देना।

*under a cloud* in trouble, in disgrace मुसीबत मे, कठिनता मे बदनामी मे।

**cloud-burst** क्लाउड-बर्स्ट *n* a sudden flood of rain as if a whole cloud has been discharged at once एक दम मूसलाधार वर्षा होना जैसे कि सारा बादल ही एक दम फट कर बरस पडा हो।

**clouding** क्लाउडिङ्ग *n* a cloudy appearance बादल के समान आकृति, धुधली शकल।

**cloud-kissing** क्लाउडकिसिङ्ग *adj* touching the clouds, lofty उच्चतम, बादलों को छूता हुआ।

**cloudlessly** क्लाउडलॅसली *adv.* without clouds, in a clouds, in a cloudless manner स्वच्छता से, बिना बादलों के रूप मे।

**cloudlet** क्लाउडलट *n* a little एक छोटा सा बादल।

**cloudy** क्लाउडी *adj* (1) overspread with clouds (2) like a cloud or clouds (3) obscure, vague, confused (4) gloomy, sullen (5) not clear (6) marked with cloud-like spots (7) shady (१) बादलो से घिरा हुआ, (२) बादलो के समान। (3) साफ न दिखाई देने वाला। अव्यवस्थित। (४) सोच विचार मे पडा हुआ। (५) अस्पष्ट। (६) बादलों के समान धब्बे वाला। (७) छाया वाला।

**clough** क्लफ *n* a ravine, a valley a gorge घना वन, पहाड की तलहटी। हरा-भरा मैदान या जङ्गल।

**clour** क्लूर *n* a knock, a swelling caused by a knock घूसा या धक्का; धक्के से लगी चोट या सूजन।

*v t.* to knock घूँसा मारना, धक्का देना।

**clout** क्लाउट *n* (1) a piece of cloth or leather rag. (2) a piece of cloth or

patch used for mending (3) the centre of a target (4) an iron plate (5) a stort stout nail for shoe soles (6) a heavy blow with the hand. (7) a long hit to the out field in baseball. (8) a stupid person. (१) कपडे या चमडे का एक छोटा टुकडा (२) एक चिथडा जिसको पैबन्द लगाने के काम में लिया जाता है (३) किसी लक्ष्य का केन्द्र (४) लोहे की चद्दर (५) एक छोटी कील जिस का सिरा भारी होता है और जो जूता के तले मे लगाई जाती है (६) हाथ के जोर से लगाया हुआ घूसा (७) बेस बौल खेल मे लगाई हुई लम्बी ठोकर जिससे गेंद हद से बाहर चली जाती है, (८) मूर्ख मनुष्य।

*v t.* to patch, to bandage, to protect with an iron plate, to stud with iron nails, to hit, to strike पैबन्द लगाना, मरहम पट्टी करना, लोहे की चादर लगा कर बचाना, लोहे की कील लगाना, मारना।

**clouted** क्लउटेड *adj* clotted like a cream दही की तरह जमाया हुआ।

**clouterly** क्लाउटरली *adj* clownishly. मूर्खता में।

**clove** क्लोव *n* (1) a dried flower bud of a tropical evergreen tree. (2) a division of bulb as garlic (3) an old weight (7, 8 or 10 pounds) for cheese and wool एक प्रकार के सदा हरे रहने वाले पौधे की कली जिसको सुखा कर मसाला बनाया जाता है, लवङ्ग। (२) लहसुन की तरह बनी हुई गाठ। (३) प्राचीन काल में ऊन और पनीर की तौल जो ७, ८ या १० पौण्ड होती थी।

**clove** क्लोव *v.* (*p t*) of cleave विभाजित किया गया।

**cloven** क्लोवन् *adj* split, divided. विभाजित किया हुआ, बाटा गया, टुकडे टुकडे किया गया।

*the cloven hoof* applied to develish agency with early representation by cloven hoofs प्राचीन समय मे फटे हुए खुर के निशान को शैतान का प्रतीक मानते थे।

**cloven footed** क्लोवन-फुटेड *adj* having the hoof divided as of the sheep or ox फटे हुए खुर जैसे भेड़ या बैल के।

**clover** क्लोवर *n* any of species of plants of the legume family having dense flowers and leaves divided into three leaflets एक प्रकार के पौधे जिनकी पत्तिया तीन जगह बटी होती है, त्रिपत्ती, तीनपतिया घास।

*in clover* in a delectable place, as a cattle in a cover field hence prosperous, कोई भाग्यवान जगह जैसे कोई पशु यदि ऐसी भूमि पर चला जाए जो तीन जगह पर बांटी हुई है और एक स्थान पर खाली है तो उससे यह शकुन लगाया जाता है कि बहुत धन होगा।

**clown** क्लाउन *n.* (1) a rustic or country fellow, boor. (2) a professional buffoon in a play or circus (3) a country man (१) गाव का आदमी, ग्रामीण, मूर्खतापूर्ण बात करने वाला। (२) विदूषक, बहरूपिया, विदूषक का कार्य जो सरकस या नाटक मे होता है। (३) ग्रामीण, असभ्य।

*v t* to behave like a clown. विदूषक की तरह ठिठोली करना।

**cloy** क्लोय *v t* to gratify to access so as to cause loathing, to glut इतना अधिक खुश करना कि वह भद्दा लगने लगे; अघा कर खाना, निगलना।

**cloye** क्लोय् *v t* to claw, stroke with a claw पञ्जे से पकडना, पञ्जे से आघात करना

**cloying** क्लोइङ्ग *adj* pertaining to cloy. निगलने से सम्बन्धित।

**cloyless** क्लोयलस् *adj* that cannot cloy. जिसे अघाकर नहीं खाया जा सके।

**cloyment** क्लोयमेन्ट *n* surfeit, satiety. खान पान की अधिकता, तृप्ति।

**cloysome** क्लोयसम *adj* satiating. तृप्ति देने वाला, सन्तोष देने वाला।

**club** क्लब *n* (1) a stout stick or staff, cudgel (2) a staff with curved head used in golf, hockey etc. (3) a three lobed mark on a playing card (4) an organisation of persons for social intercourse or other common objects (5) a house or roomed reserved for such a meeting of such an organisation (१) मोटा डण्डा या लकडी, मुगदर, गदा, मुगरी। (२) एक ऐसा डन्डा जिस का अगला भाग मुडा हुआ जैसे गाफ खेलने के डण्डी, होकी स्टिक। (३) चिडिए का ताश। (४) किसी कार्य विशेष के लिए कुछ व्यक्तियों की सभा (५) उपरोक्त सभा या संस्था के लिए अलग कमरा।

*v t* to beat with a club, to attribute to a common purpose, to combine with a common object, to form a club गदा या मुगरी से मारना, किसी विशेष ध्येय के लिए कुछ करना, मिलाना, सहयोग करना, उपरोक्त कोई संस्था या सभा बनाना।

*Indian clubs* bottle shaped wooden clubs used in gymnastics पहलवानी करने के लिये मुगदर।

**clubbing** क्लबिङ्ग *n* beating, combina-

tion, a thickening as of finger-ends. पीटना; मिलाना; पीटकर आगे से चौरस करने का कार्य जैसे उङ्गलिया आगे से नाखून के कारण कुछ चौरस होती है।

**club-house** क्लब-हाउस *n* house occupied by a club or in which a club assembles वह मकान जिसमें किसी सभा के सदस्य एकत्रित हो।

**cluck** क्लक *v i* to make a noise of a brooding hen अडे सेंने वाली मुर्गी की कुड़-कुड़ाहट की आवाज करना।
*n.* (1) a sound made by a hen for calling her chicks (2) a hen (3) a person resembling a hen in stupidity (१) मुर्गी की कुडकुडाहट का शब्द जिससे वह अपने चेंगनों अथवा बच्चों को बुलाती है। (२) मुर्गी। (३) मुर्गी के समान डरपोक प्रकृति वाला मनुष्य।

**clue** क्लू *n* (also *clew*) a guiding fact or an idea which leads to solution of a mystery or problem किसी रहस्य को सुलझाने की तालिका।

**clumber** क्लम्बर *n* a kind of spaniel एक प्रकार का भेडिये जैसा कुत्ता।

**clump** क्लम्प *n* (1) a thick cluster; lump (2) a dull sound as of heavy tramping (3) an irregular thick piece of mass (4) a mass of bacteria in a state of rest (१) एक लकडी का कुन्दा। (२) बोझ से चलने की आवाज। (३) कोई ऐसी बेडोल चीज जैसे मट्टी का डला, झोडी। (४) ऐसे बेक्टेरिया जो काम करना बन्द कर देते है।
*v. i.* to walk clumsily and noisily. बुरी तरह चलना जिससे चलने की भद्दी आवाज आए।

**clumps** क्लम्प्स् *n* a parlour game of question and answer. एक कमरे में खेलने का खेल जिसमे जवाब सवाल किये जाते हैं।

**clumpy** क्लम्पी *adj* shapeless, consisting of clumps बेडोल शक्ल का; झाडीदार।

**clumsy** क्लम्जी *adj.* (1) lacking dexterity, ease or grace; awkward. (2) rudely constructed, ungainly, unwieldy. (१) फूहड, जिसको काम करने का सलीका न आता हो, भद्दा। (२) भद्दी प्रकार से बनाया हुआ; भारी; बडा।

**clunch** क्लश *n.* a tough clay एक प्रकार की कठोर मट्टी।

**clung** क्लङ्ग *v. p. t & p p* of cling. लिपटा हुआ।

**cluster** क्लस्टर *n* a group or bunch, as of grapes. bombs dropped simultaneously (2) an assembly, congregation, stars burning simultaneously (१) समुदाय या गुच्छा जैसे अगूर का गुच्छा। इकट्ठे बम एक साथ गिराते हुए। (२) भीड समुदाय, समूह, (३) तारों का समूह जिनकी चमक एक साथ होती है।
*v t & v i* to produce in or collect in clusters, grow or gather in a clusters. गुच्छे या समूह मे होना या एकत्र करना; झाडी मे या समूह मे उगना या जमा करना।

**clutch** क्लच *v t* (1) to seize eagerly; to snatch at. (2) to grasp and hold firmly, close the hands on (3) to hatch (१) उत्सुकता से छीन लेना, झपटकर छीन लेना। (२) कस कर पकड़े रहना, कस कर दबा देना। (३) अण्डे सेहना या फोडना।
*n.* (1) a tight powerful grasp (2) in *p l* cruel powerful claws or hands; cruel power (१) मजबूत पकड। (२) (बहुवचन मे) निर्दय और पुष्ट पजे, हाथ, दुष्टता या निर्दयता के कार्य मे लगाई गई शक्ति।

**clutter** क्लटर *n* (1) a disordered state or collection noise: (१) बेतरतीब या फूहडपन से इकट्ठा किया हुआ सामान; कोलाहल।
*v t* (1) to throw into confusion; fill or cover things in disorder (2) to make a noise (१) फूहडपन से बन्द करना; जमा करना या बखेरना। (२) हल्ला मचाते हुए इधर उधर दौडना या शोर मचाना।

**cly** क्लाई *v t* to steal, to seize. चोरी करना या बल प्रयोग करके अधिकार जमा लेना।

**cly-faker** क्लाई-फेकर *n.* a pickpocket. गिरहकट, जेबकट।

**co-** को prefix together एक उपसर्ग जिसको आगे लगाने पर शब्द का अर्थ साथ हो जाता है जैसे कोपोरेटिव (सहकारी)।

**co'** को; *v* Scottish form of quoth. कोथ (कहा) शब्द का वह रूप जो स्कॉटलैंड मे प्रयोग किया जाता है।

**co.** का *n.* abbreviated form of company कम्पनी शब्द का सक्षिप्त रूप।

**coacervate** कोएसरवेट *v t.* to keep; to mass. ढेर लगाना, इकट्ठा या एकत्र करना।
*adj* heaped; amassed. ढेर लगा हुआ; एकत्रित।

**coach** कोच *n.* (1) a large four-wheeled closed carriage also two-door; two seated, closed automobile. (2) a stage coach (3) a tutor (4) a railway passenger car. (१) एक बन्द चौपहिया गाड़ी दो के बैठने की जगह और दो दरवाजे वाली बन्द मोटर गाड़ी। (२) विशेष अवसरों पर राष्ट्रपति,

आदि द्वारा काम में लाई जाने वाली चार या आठ घोड़ों की बन्द गाड़ी, (३) शिक्षित; (४) रेल में यात्रा करने का डिब्बा।

*v. t.* (1) tutor or train to study with or act as a trainer (2) to carry or ride in a coach (3) in baseball to stand by first or third base and give directions to the runner (१) पढ़ाना, शिक्षा देना पढ़ना या शिक्षक से सीखना। (२) गाड़ी को ले जाना या उसे चलाना। (३) बेस बौल के खेल में पहली या तीसरी हद पर खड़े हो कर भागने वाले को बताना।

**coaching** कोचिङ्ग *n* tutoring, travelling by a coach, instructions. पढ़ाना, शिक्षा देना; गाड़ी से सफर करना।

**coach-man** कोच-मॅन *n.* the driver of a coach गाड़ीवान, कोचवान, गाड़ी हांकने के लिये रखा गया नौकर।

**coact** कोएक्ट *v i* to act together साथ मिलकर काम करना।

*v. t.* to compel बाह्य करना।

**coadjacent** कोएडजेसेंट *adj.* contiguous निकटवर्ती।

**coagent** कोजेन्ट *n* a joint agent संयुक्त आढ़ती।

**coagulate** कोऐग्युलेट *v. t* to make to curdle: clot जमाना, जम जाना।

*v. i.* to curdle गाढ़ा जमा हुआ।

**coagulum** कोएगुलम *n.* what is coagulated, जिसे जमाया जाए।

**coak** कोक् *n* coke, a form of coal obtained by heating coal in confined space whereby its more volatile substances are driven off. पत्थर का जलाने का कोयला, एक प्रकार का कोयला जिसे बन्द जगह में जला कर उड़ने वाले पदार्थों को उड़ा दिया जाता है।

**coal** कोल *n* (1) a black, brittle, compact, amorphous substance of variable physical and chemical composition, produced by the decomposition of prehistoric vegetation, found in veins of the earth and used as fuel. (2) a piece of coal, broken for use (3) a fragment of burned wood. (4) an ember. (१) एक प्रकार का काला कठोर और छिद्रदार पदार्थ जो इतिहास से भी पहले ज़माने के वृक्ष इत्यादि के पृथ्वी में दबे रहने पर बनता है और पृथ्वी के अन्दर या पहाड़ों की लारों में पाया जाता है और जलाने के काम आता है। (२) कोयले के टुकड़े जिन्हें काम में लाने के लिए तोड़ लिया जाता है। (३) जली हुई लकड़ी का बचा हुआ भाग। (४) अंगारा।

**coaler** कोलर *n* one who supplies or transports coal कोयले को एक स्थान से दूसरे स्थान पर ले जाने वाला।

**coalesce** कोयलस् *v i* to grow or come together as one, fuse, blend, unite सम्मिलित होना, एकत्र होना, एक साथ बढ़ना; मिश्रित होना, मिल जाना।

**coal-field** कोल-फील्ड *n* a district containing a coal mines ऐसा जिला जिसमें कोयले की खान पाई जाए।

**coaling** कोलिङ्ग *n* the burning of wood into the charcoal; loading with coal लकड़ी को जला कर कोयला बनाना, कोयले से भरना।

**coalise** कोयलाइज *v t & v. i* to bring or come into coalition एक में मिलना, आपस में मिल कर एक हो जाना या बनाना।

**coalition coalitional** कोयलीशन *n* (1) an alliance of persons, parties or states (2) coalecence. (१) राजनैतिक दलों का मिलाव। (२) एकत्व।

**coal-mine** कोल-माइन *n* a mine from which coal is dug कोयले की खान।

**coal-oil** कोल-ऑइल *n* kerosene or petroleum मिट्टी का तेल या बिना साफ किया हुआ पेट्रोल।

**coal-tar** कोल-टार *n* a thick black opaque liquid produced as a byproduct of coal when the coal is distilled अलकतरा, एक काले रंग का पिघलने वाला पदार्थ जो कोयला को जला कर शुद्ध करते समय निकलता है; तारकोल।

**coamings** कोमिङ्गस् *n* raised work about the edges of ship to keep water out जल पोत के चारों तरफ ऊंचे उठे किनारे जिनसे समुद्र की लहरों का पानी जलपोत के अन्दर नहीं आ पाता।

**coapt** कोएप्ट *v t* to adjust. परिस्थिति अनुकूल करना।

**coarcate** कोआरकेट *adj* compressed दबाया हुआ; दबाकर छोटा कियाहुआ।

**coarctation** कोआरक्टेशन *n* act of compressing दबाने का कार्य।

**coarse** कोर्स *adj* (1) composed of large, rough or uneven particles, not fine (2) inferior in quality; low vulgar, indelicate (१) बड़े भद्दे: रूखड़े और अनमोल वस्तुओं का बना हुआ. भद्दा, अशिष्ट, मोटा झोंटा; घटिया, सामान्य। (२) जो अच्छा न हो असभ्य, कठोर; उज्जड्।

**coarsish** कोरसिश *adj* some what coarse. थोड़ा बहुत मोटा, मोटा मोटा।

**coast** कोस्ट *n* (1) the land next to the sea (2) the seashore (3) a region; a boundary (used chiefly in *pl*) (4) the part of any country bordering near any ocean (5) a slope suitable for sliding (१)समुद्र के निकट की पृथ्वी (२) समुद्र तट (३) देश की बाहरी सीमा (४) किसी देश का वह भाग जो समुद्र के किनारे हो (५) ऐसा ढलवा स्थान जिस पर फिसला जा सके
*v. t* & *v i* (1) to sail or travel along a border or coast (2) to ride down a slope by a force of gravity to glide (१)एक ही किनारे के बन्दरगाहों पर व्यापार करना एक ही सीमा में एक जगह से दूसरी जगह जल-पोत में या नाव से जाना (२) किसी ढलवा स्थान पर से नीचे पृथ्वी की आकर्षण शक्ति द्वारा नीचे फिसलना।
*the coast is clear* there is no danger or obstacle in the way रास्ता साफ है बीच में कोई अड़चन नहीं है।

**coastal** कोस्टल *adj* of or pertaining to the coast समुद्र-तट से सम्बन्धित; तटस्थ।

**coaster** कोस्टर *n* (1) a vessel that sail along the coast (2) a foot-rest on a bicycle (१) समुद्र तट के किनारे किनारे काम करने वाला जलपोत। (२) साइकिल पर पाव रखने की जगह।

**coastwise** कोस्टवाइज *adv* along with the coast तट के साथ साथ।

**coat** कोट (1) an outer and upper garment with sleeves generally used by men (2) any outer covering, as the fur of the animal, layer of ice or paint (3) a coat of arms (4) a skirt, a petticoat (5) cloth (१) कोट, ऊपर से पहनने वाला, बाहों वाला लबादा जिसे अधिकतर मनुष्य ही पहनते है। (२) ऊपर से पहनने वाला कोई कपड़ा, लबादा या आवरण जैसे पशुओं के बाल, बर्फ का तह या रोगन की तह। (३) कई तस्वीरें इत्यादि जड़ी हुई एक टुकड़ी जिसे बहुत बड़े आदमी को उसके अच्छे या बहादुरी के कार-नामों के कारण इनाम में दी जाती है। (४) साया पेटीकोट जिसे औरते साए या धोती के नीचे पह-नती है। (५) कपड़ा।
*v t* to cover with coat, as of paint to cloth आच्छादित करना, कोट पहनना, कपड़े पहनना, तह चढ़ाना जैसे रोगन की।

**coate** कोटि *v t* (also *coat*) (Shak) quote शेक्सपीयर द्वारा इस शब्द को (कोट) उदाहरण देने के अर्थ में प्रयोग किया था।

**coated** कोटड *adj* (1) having a layer; covering or coat (2) in paper making, having a calendered surface of mineral matters as China clay (१) तह वाला, आवरण वाला, कोट पहने हुए। (२) (कागज बनाने के कारखाने में) ऐसा पदार्थ जिसकी तह चढ़ाने पर तल एक सार हो जैसे सेलखड़ी।

**coatee** कोटी *n.* a close fitting coat with short tails एक प्रकार का तङ्ग और ऊंचा कोट

**coating** कोटिङ्ग *n.* a covering layer, a coat, cloth for coats आच्छादित करने वाली तह, आवरण; कोट का कपड़ा।

**coax** कोक्स *v t* (1) to persuade or seek to persuade by tact or gentleness also to with or gain by flattery (2) to pet, to caress (१) बहलाना, फुसलाना; खुशामद करके हासिल करना। (२) पालना, पुच-कारना।

**cob** कॉब *n* (1) a soundish mass heap as a piece of coal (2) the woody spike of a corn (3) a strong short legged horse (4) the male of the swan (5) a leader (6) a spider (7) a great black-backed sea bird (8) a kind of composition of clay and straw for building (9) a basket used for sowing (१) कोई बड़ा गोलाकार ढ़ेर या डला जैसे कोयले का बड़ा टुकड़ा। (२) मकई का बाल, (३) छोटी टाग वाला मजबूत टट्टू, (४) हंस, (५) नेता, बड़ा आदमी, (६) मकड़ी, (७) एक प्रकार का काले पङ्ख और पीठ वाला समुद्री पक्षी (८) फूस और मिट्टी का मिश्रण जिससे मकान बनाया जाता है, (९) बीज बोने की डलिया।
*v t* to thump on the buttocks, to strike चूतड़ पीटना, थपथपाना मारना।

**cobalt** कॉबाल्ट *n* a tough, lustrous, gray metallic element related to iron and nickel valued as an alloy एक प्रकार का कठोर, चमकदार, भूरे रंग का धातुयुक्त तत्व जो लोहे और निकल के समान होता है और दूसरी धातुओं में मिश्रित करके काम में लाया जाता है।

**cobaltic** कॉबोल्टिक *adj* a compound containing cobalt in higher grade ऐसा मिश्रण जिसमें कोबोल्ट अधिक मात्रा में हों।

**cobble** कॉबल *n* a rounded stone generally used for paving एक प्रकार का गोल पत्थर जो फर्श बनाने के काम आता है।
*v t* (1) to pave with cobble stones. (2) to patch up or mend coursely as shoes गोल पत्थरों से फर्श बनाना। बैकन्द

लगाना या भद्दी तरह सीना जैसें जूतों की मरम्मत करना।

**cobbler** कॉबलर *n* one who mends shoes मोची; जूतों की मरम्मत करने वाला।

**coble** कोबेल *n.* (also *cobble*) a small flat-bottomed boat एक चपटे तले की छोटी नाव।

**cobra** कोबरा *n* a poisonous black snake found in India and Africa with a hood एक काले रंग का जहरीला (विषैला) सर्प जिसके फन चोड़े होते हैं और अधिकतर भारत और अफ्रीका मे पाया जाता है।
*the king cobra* the largest cobra of 18 feet lenght काला सर्प इसकी लम्बाई १८ फुट तक होती है।

**cobradecapello** कोबराडे केपेलो *n* the spectacled cobra of India भारत का काला सर्प जिस के फन पर सफेद चश्मे की तरह निशान होते है।

**coburg** कोबर्ग *n* a thin fabric with worsted with cotton and silk, twilled on one side सूती और रेशमी डोरे का बना हुआ एक प्रकार का कपड़ा इसकी एक तरफ टूल की तरह बुनाई होती हैं और कपड़ा चिकना होता है।

**cobweb** कोब्वेब *n* & *adj.* (1) a spider's web or net (2) any device intended to trap. (3) anything which is flimsy or can easily be broken. (4) anything that obscures (१) मकड़ी का जाला। (२) कोई ऐसा यन्त्र या पिंजड़ा जिससे किसी को बन्दी बनाया जाता है। (३) बहुत कोमल तन्तु, जो आसानी से तोड़ा जा सके। (४) अस्पष्ट या धुंधला करने वाली।

**coca** कोका *n* the dried leaves of a South American or Bavarian shrub important as a source of cocaine, also chewed as stimulant दक्षिण अमरीका मे पाई जाने वाली एक बूटी की सूखी हुई पत्तिया जिन से कोकीन बनाई जाती है और थकावट दूर करने के लिए भी चबाकर खाया जाता है।

**Coca Cola** कोका कोला *n.* a carbonated soft drink beverage made from extracts of cola nut and the cocas leaf from which the cocain has been removed with addition of sugar etc, a registered trade mark. एक प्रकार का कारबन गैस मिला हुआ पेय पदार्थ जिसे कोकाओ की पत्तियों से उसकी कोकीन निकालने के बाद बनाया जाता हैं और चीनी इत्यादि मिला दी जाती है, यह थकावट दूर करता है और यह नाम दूसरा आदमी किसी पेय पदार्थ का नहीं रख सकता।

**cocaine** कोकेन *n.* drug produced from coca कोका नाम के पौधे से बनाई हुई कोकीन जो सुन्न कर देती है और इसीलिए सुन्न करके दांत इत्यादि निकालने के काम आती है; इसमे नशा भी होता है।

**cocainise** कोकेनाइज *v. t* to cocain, to bring under specfic effect of cocain. कोकीन खाना, कोकीन देकर सुन्न करना।

**cocco** कोक्को *n* (also *coco*) edible areceous tuber एक प्रकार के खाने योग्य आलू मूली उत्यादि पदार्थों की श्रेणी।

**coccoid** कोकॉइड *adj* like coccus, applied to certain bacterias which tend to be of round shape. आलू के प्रकार का; अधिकतर यह शब्द ऐसे बेक्टेरिया के लिए प्रयोग किया जाता है जिनका आकार गोलाई पर बनता जाता है।

**coccolite** कोक्कोलाइट *n.* a variety of pyroxene, a small round body found in deep sea एक प्रकार की ज्वर नाशक औषधि; एक प्रकार का गोलाकार पदार्थ जो गहरे समुद्र में पाया जाता है।

**coccygeal** कोक्सीजियल *adj.* like the triangular bone of the vertebral column. रीढ की हड्डी की आखरी तिकोनी हड्डी के समान।

**coch** कोच *n* coach. चौपहिया गाड़ी; शिक्षक।

**cochlea** कोचलिया *n* anything spiral-shaped; a snail shell; a winding stair; the spiral cavity of the ear. कोई पेचदार वस्तु, शङ्ख; घुमावदार जीना; कानों के अन्दर का छिद्र या परदा।

**cochlear** कोचलियर *n* (*L*) a spoon. चम्मच

**cochleare** कोचलियरे *n.* (*pl.*) spoons. चम्मचें

**cochleate** कोचलियेट *adj.* twisted spirally. पेचदार बना हुआ।

**cochleated** कोचलियेटड् *adj.* spoon-like. चम्मच के समान।

**cock** कॉक *n.* (1) a full grown up male of the domestic fowl. (2) any male bird. (3) a leader, a champion. (4) a weather-cock (5) cock crowing a tap for liquor (१) मुर्गा; कुक्कट। (२) नरपक्षी। (३) नेता, साहसी पुरुष। (४) हवा का रुख मालूम करने के लिये एक लोहे के डण्डे पर मुर्गे की आकार का टीन का टुकड़ा। (५) मुर्गे की आजान। (६) शराब की टोंटी।
*v. t* to raise the cock of a gun in readiness for firing, to turn up or to one side as the head, prick up; to swagger बन्दूक छोड़ने के लिये बन्दूक का घोड़ा ऊपर उठाना, ऊपर उठाना या तिरछा करना जैसे

सिर अकड कर चलाना, शेखी बघारना।
*adj* male नर (पक्षी इत्यादि।
**cockade** कॉकेड *n.* a rosette, knot or ribbon worn on the hat. हैट (टोपी) पर लगाने का एक छोटा गुलाब का फूल, गांठ या फीता।
**cockahoop** कॉकेहूप *adj* elated; set up, on the high horse, jolly तिरछा, सीधा ऊंचे घोडे पर सवार, हसमुख।
**cockateel** काकेटील *n.* (also *cockatiel*) a small crested parrot of Australia. एक प्रकार का तोता जिसके सिर पर फुंदना या कलगी होती है।
**cock-crowing** कॉक-क्रोइङ्ग *n* early morning प्रात काल।
**cocked** कॉकड *adj* सीधा खडा किया हुआ, तिरछा किया हुआ।
**cocker** कॉकर *n* one who follows cock-fighting, a small spaniel employed in wood cock shooting, a standard of accuracy and orthodoxy मुर्गे की तरह लडाई लडने वाला, एक प्रकार का शिकारी कुत्ता जिसे जङ्गली मुर्गाबी और मुर्गो का शिकार खेलने मे काम मे लाया जाता है, रूढिवादी का और ठीक ठीक कार्य करने का परिमाप।
*v t* to fondle, to pamper लाड प्यार करना लाड प्यार से बरबाद करना।
**cockerel** कॉकरल *n* a young cock a young man एक युवा मुर्गा; युवा पुरुष।
**cocket** कॉकेट *n* a custom-house seal a custom-house certificate चुगी की मुहर, चुगी का प्रमाण पत्र।
**cock-eye** कॉक-आइ *n*, तिरछी या भैंगी आख।
**cock-eyed** कॉक-आइड *adj* भैंगा, तिरछा, उन्मत्त, पागल।
**cockiness** काकीनेस घमण्ड, अहमन्यता, इधर-उधर घूमकर आने से आनन्द।
**cocking, cocklaird** कॉकिङ्ग कॉकलेयर्ड(१) मुर्गी की लडाई।(२) जङ्गली मुर्गे या मुर्गावी का शिकार
**cockle** कॉकल *n* (1) a grass that grown amongst grain (2) a confection made with sugar and flour (3) inner chamber of the heart (4) shallow boat. (१) मोथा अनाज के पौधाके बीच उगनेवाली घास,(२) आटे और चीनी से बनाई गई मिठाई, दिल के अन्दर का भाग (४) एक छोटे किनारे वाली नाव।
**cockled** कॉकल्ड *adj.* सीपी की तरह बना हुआ।
**cockle-hat** कॉकल-हॅट एक ऐसी टोपी जिसके सीप का फुंदना लगा हो, तीर्थाटन करने वालों का पहनने का बिल्ला।
**cockney** कॉकनी *n.* लन्दन मे स्थित सत मेरीलेवो के गिर्जे के घण्टे की आवाज जहा तक पहुच सके उस प्रदेश मे उत्पन्न व्यक्ति।
*adj* लन्दन निवासियो के समान या उनकी भाषा के समान बोलने वाला।
**cockneyism** काकनीइज्म *n* लन्दन मे बोली जाने वाली भाषा की लोकोक्तिया या विशेष बाते।
**cock-pit** कॉक-पिट *n* (1) a pit or ring for cock fighting (2) an apartment for the wounded in a warship (१) मुर्गी लड़ाने का अखाडा। (२) जङ्गी जलपोत मे घायलों को रखने का कमरा।
**cockroach** कॅक्रोच *n.* an insect called the black-beetle झींगुर, कनखजूरा।
**cock's-comb** कॉक्स-कोम्ब (1) a plant with red flowers; suggesting the comb of the cock (2) a coxcomb (3) a scarlet ridge on a jestler's cap (१) एक ऐसा पौधा जिसके लाल फूल मुर्गे के फुन्ने जैसे होते है, (२) मूर्ख। (३) विदूषक (मसखरे) के सिरे के ऊपर लाल रग की टोपी, छैला; मुर्गे की कलगी।
**cockshot** कॉक शॉट जो ठीक निशाना या लक्ष्य न लगा सके।
**cocksy** कॉक्सी *adj* घमण्डी।
**cocktail** कॉकटेल *n* (१) एक प्रकार का पेय पदार्थ जिसमे कई प्रकार की मदिरा, स्वादिष्ट मसाले इत्यादि मिलाए जाते है। (२) एक प्रकार का भूख लगने वाला पेय पदार्थ जिसमे बहुत तेज मसाले डाले जाते है। (३) एक प्रकार का फलो के रस और मसाले डाल कर बनाया हुआ पेय पदार्थ जिससे भूख लगती है। (४) एक ऐसा घुड-दौड़ का घोड़ा जिसकी पूंछ ऊपर उठी होती हे अथवा उसे अच्छी तरह नहीं खिलाया जाता; नीच वातावरण मे पला व्यक्ति।
**cocktailed** कॉकटेल्ड् *adj.* जिसकी पूंछ ऊपर को उठी हो।
**cocky** कॉकी *adj* forward, confident or over confident conceited साफ दिल का, अपने ऊपर भरोसा रखने वाला या आवश्यकता से अधिक भरोसा रखने वाला।
**coco** कोको *n* the palm tree that produces coconut. नारियल का पेड या फल।
*adj.* made of coco-fibre नारियल के मूज का बना हुआ।
**cocoa** कोकोआ *n* the powder made from the dried seed of chocolate tree. चोकोलेट के बीच को सुखाकर बनाया हुआ चूर्ण।
**cocoa-beans** कोकोआ-बीन्स् *n* ताड के पेड का उबाला हुआ और सुखाया हुआ बीज।
**cocoanut** कोकोआनट *n* (also *coconut*,

**coconut** कोकोनट *n* a large edible nut mostly found in India near sea shores नारियल का पेड अथवा फल जो समुद्र तट पर प्राय. भारत में पाया जाता है।

**coconut-matting** कोकोनेट-मॅटिङ्ग *n* नारियल के बाल (मूंज) से बनाई हुई चटाई।

**cocoon** कोकून *n* (१) एक प्रकार का आवरण जिसे कुछ कीडे विशेषत रेशम के कीडे बुनते है, रेशम का कोवा। (२) ऐसे ही बनाए गए कोवे जैसे मकड़ी का अण्डे देने वाला कोवा।

**cocotte** कोकोट *n* a loose woman, a small fire proof dish बदचलन स्त्री, एक छोटी आग में न जलने वाली रकाबी।

**coctile** कोकटाइल *adj* baked, hardened by fire, as brick उबाली हुई, पकाई हुई जैसे ईंट।

**coction** कोक्शन *n* boiling, cooking पकाना, उबालना।

**cod** कॉड *n* (1) a kind of food-fish found between Newfoundland to Norway (2) a husk or pod. (3) a bag or envelop. (4) a pillow or cushion (5) a fellow, a jest, a hoax (१) एक प्रकार की मोटी चर्बी वाली मछली जो न्यूफाउन्डलैण्ड और नौरवे के बीच के समुद्र मे पाई जाती है। (२) छिलका। (३) थैला या आवरण। (४) तकिया या गद्दा। (५) व्यक्ति, मजाक, दिल्लगी।

*v t* to poke fun at, to hoax. मजाक बनाना, दिल्लगी उड़ाना, उपहास करना।

**codded** कोडड *adj* enclosed in a cod आवरण या थैले में बन्द।

**codding** कोडिङ्ग *adj* lustful लालची।

**coddle** कोड्ल *v t* to fondle, to pamper. लाड़ करना, लाड से बिगाडना।

*n.* a feminate person ऐसा मनुष्य जिसके हावभाव स्त्रियो जैसे हो।

**code** कोड *n* (1) a systematised body of law. (2) a system of signals, characters or words with arbitrary meanings used to communicate intelligence as contrasted with cypher system which takes sentences, words, phrases letters or figures as units and replaces them by groups or signals as given their equivalent in a code book. (3) a system of rules and regulations ensuring adequate standards of practice and uniformity in workmanship. (१) धर्म संहिता, नाम संहिता, विधि संग्रह। (२) सांकेतिक चिह्नों द्वारा गुप्त खबरें इत्यादि के भेजने की सांकेतिक भाषा, यह साइफर चिह्नों द्वारा खबर भेजने से भिन्न होता है और जिसमे शब्दो, वाक्यो को अङ्को मे बदला जाता है, सांकेतिक चिह्नो का संग्रह। (३) रीति रिवाजों का एकत्रीकरण, शिष्टाचार या कला आदि के निश्चित नियम।

*v t* to systematise as laws, make a digest of, put into the symbols of a code कानून बनाना या नियमबद्ध करना, नियमबद्ध संग्रह करना।

**codeine** कोडीन *n* एक प्रकार का स्फटिक सफेद क्षार जिसे अफीम से बनाया जाता है।

**co-defendent** को-डिफेण्डेण्ट *n.* one who, defends with another सह-प्रतिवादी।

**codex** कोडेक्स *n* a medieval manuscript in leaf form मध्यकाल की भोजपत्र पर लिखी हुई पाण्डुलिपि।

**codger** कोजर *n.* a chap, a fellow छोकरा, मनुष्य।

**codicil** कोडीसिल *n* a supplement to a will वसीयतनामे या इच्छा-पत्र के साथ लगा हुआ परिशिष्ट पूरक अथवा क्रोड-पत्र, दान-पत्र का अनुबन्ध।

**codify** कोडीफाई *v t* to put in the form of a code to digest, to systematise विधिबद्ध करना संग्रह करना।

**codling** कोडलिङ्ग *n* a young cod एक प्रकार की छोटी मछली।

**coed** कोअड *n* a young woman being educated at the same institution with young men एक ऐसी नवयुवती जो एक ही संस्था या पाठशाला मे दूसरे नवयुवकों के साथ शिक्षा पा रही हो।

**coeducation** कोएज्युकेशन *n* सहशिक्षा।

**coefficient** कोएफीशेण्ट *n* (1) a cooperating agent (१) एक साथ काम करने वाला।

*adj* jointly efficient, acting together to a common end मिलकर फलोत्पादक, एक विशेष लक्ष्य के लिए एक साथ काम करने वाली।

**coehorn** कोहॉर्न *n* (also *cohorn*) a small mortar for throwing grenades एक छोटी तोप जो छोटे गोले फेंकती है।

**coelom** (e) सेलाम *n* the body cavity, the space between intestines and the body wall शरीर के अन्दर खाली जगह पेट, अन्तड़ियों और पेट के बाहरी भाग के बीच का खाली भाग।

**coelostat** सेलोस्टॅट *n* a clock-driven mirror or an axis parallel to the earth's so as to reflect same region of the sky एक घड़ी द्वारा चलाया जाने वाला शीशा जो पृथ्वी के ठीक समानान्तर लगाया जाता है जिससे आकाश के एक ही भाग को दिखाये।

**coemption** कोएम्शन *n* the buying off

the whole of commodity सब माल खरीद लेना।

**coenobite** सैनोबाइड *n* a monk who lives in a community ऐसा पादरी या साधु जो जनता के बीच बस्ती में रहता हो।

**coenobium** सैनोबियम *n.* a community which is religious धार्मिक जाति।

**coerce** कोअर्स *v t* (1) to restrain by force, law authority or fear, compel (2) to use coercive measures. (१) बल पूर्वक, कानून द्वारा या डराकर विवश करना; वाध्य करना। (२) दबाना या दबाने के तरीके काम में लाना।

**coercion** कोअर्शन *n* government by force restraint. बल पूर्वक तथा सयत करने की शक्ति से शासित शासन सयत।

**coercively** कोअर्सिवली वाध्य करने के रूप में।

**coessential** कोअसेन्शल *adj* having the same essence जिसका सार भाग एक हो, समान सार वाला।

**coeternal** कोइटरनल *adj* equally eternal with another किसी दूसरी वस्तु के समान नित्य अनन्त।

**coeval** कोईवल *adj* of the same age, having lived for equal period समवयस्क, समकालीन।

*n* one lives at the same time एक ही उमर तक जीवित रहने वाला सहजीवन।

**coexecutor** कोएक्जीक्यूटर *n* a joint executor दूसरे के साथ नियम इत्यादि बनाने वाला

**coexist** कोएग्जिट एक समय रहना, एक साथ रहना।

**coff** कोफ *v t* (Scot ) to buy खरीदना।

**coffee** कॉफी *n* (1) the berries or the ground seeds of a tree mostly found in India, each berry containing two seeds called coffee-beans (2) a drink made from coffee beans by decoction or infusion (१) एक वृक्ष का फल या बीज, कहवा या काफी जो अधिकतर भारत मे पाया जाता है इसके फल में दो बीज होते है जिन्हे काफी बीन कहते है। (२) कहवे या काफी के बीज से प्रस्तुत एक पेय पदार्थ जो बीजो को उबाल कर बनाया जाता है।

**coffee-been** काफी-बीन *n* काफी या कहवे के बीज।

**coffee-berry** कॉफी-बैरी *n* काफी के पेड का फल

**coffee-house** कॉफी-हाउस *n* कहवा खाना, एक ऐसा विश्रामगृह जहा काफी या और खाने का

**coffer** कॉफर *n* (1) a chest or box, strong box safe (2) (in *pl* ) treasury, financial resources (3) a deeply sunk panel in a dome or vault (4) a canal-lock chamber, a caisson (१) तिजोरी; एक मजबूत बनी हुई सन्दूकची, रुपया पैसा रखने की तिजोरी। (२) खजाना जहा रुपया पैसा रखा जाता है, रुपये पैसे, आय का जरिया, किसी व्यक्ति विशेष की सारी सम्पत्ति। (३) तहखाने मे रखा हुआ कोई बड़ा सन्दूक। (४) नहरों मे पानी बन्द या खोलने का दरवाजा।

*v t* to place in a coffer, to adorn with coffers or form in coffers as a ceiling तिजोरी मे पैसा जमा करना, छत बनाना या सजाना।

**coffered** कॉफर्ड *adj* furnished with coffers जिसमे तिजोरी लगी हो।

**coffin** कॉफिन *n* (1) the chest or box in which a human body is buried or deposited in a vault (2) a casing of paste for a pie (Shakespeare) (3) the hollow part of a horse's hoof (१) एक ऐसा सन्दूक जिसमे शव को रखकर दफनाया जाता है, ताबूत, शवाधार। (२) कचौरी के लिए बनाई हुई लोई जिसमे मसाले इत्यादि भरे जाते है, कचौरी के ऊपर की पपडी। (३) घोडे के खुरों के अन्दर का खोखला भाग।

*to drive nail into one's coffin* मृत्यु बुलाना।

*v t* to put or enclose in a coffin. ताबूत मे बन्द करना।

**coffle** कॉफल *n* a gang of animals or slaves, chained together for marching or sale पशुओं अथवा गुलामों का समूह जिन्हे आपस मे जजीरों से बाधकर बेचने के लिये ले जाया जाता है।

**cog** कॉग *n* (1) the tooth of a wheel by which it drives another wheel or body or any similar mechanical contrivance (2) a projecting piece on the end of a piece of wood fitted for insertion into corresponding cavity in order to form a joint (3) a minor or insignificant person contributing to the working of a large organisation (4) a small row boat or fishing vessel, cock-boat (5) a trick, a lie, an imposition (१) चक्र के दाते जिनसे वह दूसरा चक्र चलाता है या कोई ऐसा दूसरा यन्त्र। (२) एक ऐसा लकडी का सिरा जिसमे खाचा बनाकर दूसरी लकड़ी फसा कर जोड दिया जाता है। (३) एक ऐसा छोटा कर्मचारी जो किसी बड़ी सस्था को चलाने में हाथ बटाता है। (४) एक छोटी नाव, एक छोटी डोंगी जो मछली पकड़ने

के काम आती है। (४) चालाकी, भूठ, धोखा।
v t to flatter, to draw by from flattery, to foist, to load for cheating as to cog the dice, make or do fraudulently चापलूसी करना, भूठी तारीफ करके कुछ हासिल करना, किसी वस्तु की नक्ल करके उसे असली के रूप में बेचना।
v i to cheat, to lie, to wheedle धोखा देना, भूठ बोलना, चालाकी करना।

**cogging** कॉगिङ्ग *n* the operation of reducing a metal ingot to a billot by application of a forging press or hammer धातु के ढले को हथौड़े से या किसी भारी दबाने वाली मशीन या यन्त्र से दबा या पीटकर पतला चादर के समान बनाना।

**coggle** कॉगल *n.* cobblestone. ऐसे गोल पत्थर जो पानी में लुढ़कने के कारण गोल हो गए हो।
v *i* to be unsteady. अस्थिर होना, डावाडोल होना।

**cogitable** कोजीटेबल *adj* capable of being thought, capable of being conceived जिसकी मीमांसा की जा सके, जिस पर विचार किया जा सके।
*n* anything capable of being the subject of thought. मीमासा करने योग्य विषय।

**cognate** कॉगनेट *adj* kindered, allied by blood, radical characteristics, derivation from the some source, belonginig to the some root or stock रिश्तेदार, नातेदार, विशेषत. माता के पक्ष (मामा इत्यादि) का सम्बन्धी। समान स्वभाव वाला, सगोत्र. वशज, एक ही जड से उत्पन्न, समान।
*n.* वह (व्यक्ति) जो दूसरे लोगों या वस्तुओं से सम्बन्धित हो; रिश्तेदार।

**cognition** कॉगनीशन *n.* सगोत्र या वशज होने का रिश्ता, समानता. अनुभूति; निश्चित ज्ञान, बोध।

**cognisance** कॉगनीजेन्स *n* चेतना, ज्ञान; जानकारी वह मण्डल जिसमे निश्चित जानकारी केवल देखने या विचार करने से प्राप्त हो सकती हो। कानून मे— वह जानकारी जिसको ध्यान मे रखकर न्यायाध्यक्ष बिना सबूत किसी मुकद्दमे का फैसला देता है, अदालती इश्तिहार वैधानिक अधिकार या अधिकारक्षेत्र कानून मे–भूमि आदि पर जुर्माना इत्यादि का स्वीकृतिकरण, अपराध स्वीकार करना।

**cognise** कॉगनाइज *v t* to know, to perceive or recognise जानना, बोध होना, अभिज्ञहोना।

**cognominate** कॉगनोमिनेट *v t* to name नाम रखना।

**cognovit** कॉगनोविट *n* कानून में वह मुद्दालह जो मुद्दई का खर्चा बचाने के लिए जुर्म का इकरार कर लेता है कि जो उसके ऊपर जुर्म लगाया गया है वह सही है।

**cogue** क्रॉग *n.* (*Scot*) (also *cog*) a round wooden vessel एक प्रकार का गोल लकड़ी का बर्तन।

**cohabit** कोहेबिट *v. t* (1) to line to gether as husband and wife usually of persons not married (१) पति पत्निवत साथ रहना अथवा सहवास करना. विशेषत: ऐसे स्त्री और पुरुष का जिनका अभी विवाह न हुआ हो।

**cohabitant** कोहेबिटेन्ट ऐसा व्यक्ति जो दूसरों के साथ रहता हो।

**cohabitation** कोहेबिटेशन *n* सहवास, पति पत्नी रूप मे सहवास करने की अवस्था।

**coheir** कोएयर *n* a joint heir सह-उत्तराधिकारी।

**coheiress** कोएयरेस *n* (*fem.*) a joint heiress सह-उत्तराधिकारिणी।

**cohere** कोहियर *v t* (1) to hold firmly together (2) to be logically connected or consistent (3) to be consistent as a part of an address (4) to agree (१) साथ सटा रहना अथवा चिपका रहना। (२) स्थिर रहना अथवा सटे रहना। (३) ठीक प्रकार से समुचित सयोग होना जैसे किसी भाषण उसका कोई भाग। (४) एक मत होना; रजामन्द होना।

**coherence** कोहियरेन्स *n* (1) union, the act of sticking together. (2) consistency agreement (१) कई भागों का समुचित सयोग, एकत्र साथ चिपटे रहना अथवा सटा रहना। (२) स्थिरता, एक मत होना।

**coheritor** कोहेरिटर *n* a co-heir. सहउत्तराधिकारी।

**cohesible** कोहिजीबल *adj* capable of cohesion एक साथ सटने योग्य।

**cohesion** कोहीजन (1) union, the act of cohering. (2) in physics, that force by which the molecules of the same kind of substance are held together so that the substance resists disintegration. (१) एकता, सटाव, एक साथ सटाने का कार्य। (२) पदार्थ विद्या में; वह शक्ति जो किसी पदार्थ के अणुओं को आपस में मिलाए रखती है और आसानी से उन्हे अलग नहीं किया जा सकता।

**cohibit** कोहिबिट *v t* to restrain अड़चन डालना रुकावट डालना।

**cohog** कोहाग *n* an edible mollusc खाने योग्य सीपिया या घोंघे।

**cohort** कोहार्ट *n.* a body of soldiers; a legion सैनिकों का समूह या सेना की ऐसी टुकड़ी जिसमें ३०० से ६०० तक सैनिक हों।

**cohortative** कोहॉर्टेटिव *adj* encouraging. हिम्मत बाधने वाला।

**coif** कोइफ *n* (1) any close fitting cap; bind or head-dress especially used by women (2) in England a cap which was formerly used worn by a low sergeant (3) a soldier's thick cap worn under the steel helmet. (१) महिलाओं द्वारा शीर्ष को आवरित करने की एक प्रकार की टोपी अथवा आवरण, (२) एक प्रकार की टोपी जो पहले इंगलेंड में सरकार की तरफ से चालान इत्यादि करने वाले सिपाही पहना करते थे। (३) सैनिकों की लोहे के टोप के नीचे पहनने वाली मोटे कपड़े की टोपी।

*v t* to dress the hair, to put on a coif बाल सवारना, सिर पर तग टोपी पहनना

**coiffeur** क्वाएफर *n.* a hair-dresser. केश सवारने वाला, नाई हज्जाम।

**coiffeuse** क्वाएफ्यूज *n* a female hair-dresser केश सवारने वाली महिला।

**coign** कोइन *n* a corner कोना।

**coign (e) of vantage** कोइन आफ वान्टेज *n.* advantageous position लाभप्रद स्थिति।

**coil** कोइल *n* गोलाई में लपेटी हुई रस्सी या तार, परेशानी कोलाहल, झंझट, बिजली को ले जाने के लिए ऐंठा हुआ तार, कोलाहल, कलरव, ऐसा नल जिसके चारों तरफ तार लिपटा हो।

*v t* गेंडुराना लपेटना, गोलाई में लपेटना।

*mortal coil* turmoil of human life मानव जीवन का कोलाहल।

**coin** कोइन *n* सरकार द्वारा जनता के लिये बनाया गया धातु का सिक्का। (२) रुपया पैसा मुद्रा। (३) कोई वस्तु खरीदने का जरिया। (४) कोना का आगे बढ़ा हुआ पत्थर।

*v t* (१) सिक्का बनाना, सिक्कों में पलटना। (२) कोई नवीन वस्तु निकालना जैसे किसी शब्द का आविष्कार करना। (३) जाली सिक्का बनाना (४) किसी धातु के टुकड़े को दबा कर उसे पतला करना।

*to pay in one's own coin* जैसे को तैसा।

*false coin* जाली सिक्का।

*the coin of one's own* कल्पना, मनगढन्त।

**coinage** कोइनेज *n* (१) मुद्रा या सिक्कों का बनाना किसी देश की मुद्रा प्रणाली। (२) सिक्के बनाने की लागत। (३) जाली या नकली वस्तु या सिक्का बनाने का कार्य।

**coincide** कोइनसाइड *v i* (1) to agree exactly as in extent, direction opinion, concur.(2) to occupy the same space, occur at the same time (१) एक मत होना, एक प्रकार का होना, बराबर ठीक बैठना। (२) एकसार जगह घेरना, एक ही समय घटित होना।

**coiner** कोइनर *n* one who coins, a maker of money often of base coin सिक्के बनाने वाला, नकली (जाली) सिक्के बनाने वाला।

**co-inhere** कोइनहियर *v. i* to be included or exist together in the same thing, to inhere together एक साथ सलग्न होना एक ही वस्तु में सलग्न होना, एक साथ होना।

**co-inherence** कोइनहेरन्स *n* the state of coinhering एक साथ सलग्न होने की स्थिति।

**coining** कोइनिंग *n* minting, invention सिक्के बनाना, आविष्कार की हुई जैसे शब्द।

**co-instantaneity** कोइन्सटेण्टेनिटी *n* the state of happening exactly at the same time or simultaneously ठीक एक ही समय किसी घटना का होना, एक साथ ही होना।

**co-insure** कोइन्श्युर *v t* to insure with others, to insure with specific terms of coinsurance दूसरे के साथ मिलकर बीमा करना, किसी विशेष शर्त के अनुसार बीमा करना।

**co-interest** कोइण्टेरेस्ट *n* a joint interest समान अधिकार।

**coir** कोइर *n* coconut-husk fibre नारियल की जटा या सन जिसकी रस्सी बनाई जाती है।

**coistril** कोइस्ट्रील *n* (also *coistrel*) a broom, a knave, a low fellow झाडू धूर्त मनुष्य, नीच व्यक्ति।

**coition** कोइशन *n* a coming together especially sexual intercourse आपस में मिलना, रति, मैथुन।

**cojoin** कोजॉइन *v t* to join together or in one, to unite, to associate or connect. आपस में मिलाना, जोड़ना, सम्बन्धित करना।

*v. i* to unite, to join मिलना, जुड़ना।

**coke** कोक *n* (1) a fuel obtained by distilling the volatile constituents of coal, petroleum etc by heating in ovens, it is principally carbon (2) cocain. used adjectively in compounds as coke-fiend (3) coco-cola (१) बुझा हुआ पत्थर का कोयला, एक प्रकार का ईंधन जो खनिज कोयले को भट्टियों में जलाकर उसके जलकर नष्ट होने वाले पदार्थ (गैसें) निकल जाए और सिर्फ कारबन रह जाए। (२) कोकीन, जब किसी दूसरे मिश्रणों के साथ प्रयोग किया जाये जैसे कोकीन खाने वाला पिशाच।

*v. t.* (also spelled *coak*) to change into coke कोयले मे बदलना, कोयला बनाना।
**cokernut** कोकरनट *n* कोकोनट (नारियल) का अशुद्ध रूप।
**cokes** कोकस् *n* सादा या मूर्ख व्यक्ति, कम बुद्धि वाला व्यक्ति।
**col** कोल (1) a depression between two mountains, a gap in a ridge serving as a pass from one valley to another (2) a neck like area of low pressure between two anticyclones (१) दो पहाड़ों के बीच की गुफा, कन्दरा, एक पहाड को पार करने के लिए बीच मे छूटा हुआ रास्ता। (२) वायु के विपरीत दिशाओं की ओर के झोंको के बीच वह भाग जो गरदन की तरह होता है और उसमे हवा का बहुत कम दबाव होता है।
*prefix* used before the words giving the meaning—with, together साथ के अर्थ वाला एक प्रत्यय।
**cola** कोला *n* a small tree found in West Indies the seeds of which coffein used as a tonic वेस्ट इन्डीज मे पाया जाने वाला एक वृक्ष जिसके बीजो मे से एक प्रकार की काफी अथवा कहवा निकाला जाता है और वह काफी की तरह बलवर्धक होता है।
**colander** कोलॅन्डर *n* (also spelled *collunde*) a perforated vessel for straining liquids, a hemispherical sieve. किसी तरल पदार्थ को छानने के लिए एक छेकदार वर्तन, छलनी, अर्धगोलाकार छलनी।
**colation** कोलेशन *n* straining; sieving. छानना, छलनी से छानने का कार्य।
**colchicine** कोलचीसीन *n* a powerful plant growth accelerator obtained from roots of autumn crocus पौधो को शीघ्र उगने मे मदद देने वाली एक प्रकार की खाद जिसे एक प्रकार के लाल और ऊदे रग के पौधे से बनाया जाता है।
**cold** कोल्ड *adj* (1) of a relatively low temperature (2) too rapid a loss of heat from the body, chilly. (3) lifeless, passionless (१) आम ताप मान से कम ताप मान, ठन्डा। (२) शरीर की गर्मी का कम होना महसूस होना, ठन्ड। (३) निर्जवि, निरुत्साह।
*catch cold* खासी, जुखाम होना।
**cold-blood** कोल्ड-ब्लड बिना किसी उत्तेजना के
**cold-feet** कोल्ड-फीट *n* भीरुत्वता, निरुत्साह होना।
**cold-frame** कोल्ड-फ्रेम *n* एक लकड़ी का बना हुआ चौखटा जिसके ऊपर की ओर शीशा लगा होता है और पौधो को ठण्ड से बचाने के लिए इसे पौधो के ऊपर ढक दिया जाता है।
**cold-front** कोल्ड-फ्रन्ट *n* आगे बढती हुई ठण्डी हवा का अगला भाग।
**cold-hearted** कोल्ड-हार्टड् *adj* उदासीन, बिना हार्दिक इच्छा के।
**coldish** कोल्डिश *adj* थोडा बहुत ठण्डा।
**coldly** कोल्डली *adv* उदासीनता के भाव मे; लापरवाही से, बिना उत्तेजित हुए भाव में।
**coldness** कोल्डनेस *n* उदासीनता, ठण्डा होने का गुण।
**cold-pack** कोल्ड-पॅक *n* ठण्डे पानी में भिगोया हुआ सिर पर रखने का कपडा जिसे बुखार इत्यादि को कम करने के लिए माथे पर लगाया जाता है।
**cold-pig** कोल्ड-पिग *v. t.* सोते हुए व्यक्ति को ठण्डे पानी की छींटे देकर जगाना।
**cold storage** कोल्ड-स्टोरेज *n* सडने गलने से बचाने के लिए वस्तुओं को यन्त्र द्वारा ठण्डे किये गये कमरो मे रखना, अनिश्चित काल के लिए असमञ्जस मे पडे रहना।
**cold-war** कोल्ड-वार *n* देशो के बीच अपने को अधिक शक्तिशाली बनाने और अधिक प्रभावशाली बनाने की होड जिसके लिए वास्तविक लडाई को छोड और सब साधन अपनाये जाते है।
**cole** कोल *n* a plant of the same genus as cabbage गोभी के एक प्रकार के पौधों की श्रेणी।
**cole-garth** कोल-गर्थ *n* a garden of cabbages गोभी का बाग।
**coleoptera** कोलिओप्टेरा *n* the beetles, an order of insects having hard or horny fore wings गोबरोला, ऐसे कीडों की श्रेणी जिनके सींग की तरह आगे के डड् मुडे हुए हो।
**coleor(r)hiza** कोलियोहजा *n* the protective layer on the roots of some plants, through which the radicals burst in germination पौधो की जडो के ऊपर एक आवरण जिसको फोडकर उगते-समय जडो के बाल बाहर निकल आते है।
**cole-seed** कोल-सीड *n* a seed of rape एक मूली के समान फल का बीज।
**cole-slaw** कोल-स्लॉ *n* a salad of cabbage गोभी पत्ते।
**colessee** कोलेस्सी *n* a cotenant पडौसी किरायेदार।
**colesser** कोलेस्सर *n* one of the makers of a lease किरायानामा लिखने वाला।
**cole-wort** कोल-वोर्ट *n* cabbage without heart फूल गोभी।
**colic** कॉलिक *n* severe griping pain in

belly. उदरशूल, पेट की पीड़ा, वायुगोला।
*adj*. affecting the bowels. पेट के दर्द से सम्बन्धित।

**coliform** कॉलिफॉर्म *adj* like a sieve छलनी (चलनी) के समान।

**colin** कोलिन *n* a small game bird of partridge family तीतर; बटेर के प्रकार का एक पक्षी।

**coliseum** कोलीसियम् *n* (also *colosseum*) a large place of entertainment आमोद प्रमोद का स्थान।

**colitis** कॉलिटिस *n*. (also *colonitis*) inflammation of the intestine आंतों में सूजन आ जाने का रोग।

**coll** कॉल *v t* to embrace आलिङ्गन करना, स्नेहपूर्वक छाती से लगाना।

**collaborate** कोलॅबरेट *v. i* to cooperate or labour with another especially in scientific and literary persuits; to cooperate treacherously with enemy. साथ साथ काम करना विशेषत वैज्ञानिक और साहित्यिक कार्यों में, शत्रु से मिलकर काम करना।

**collaboration** कोलॅबरेशन *n* साथ साथ काम करना. सहकार्यता।

**collapse** कोलेप्स *n*. (1) a sinking or falling together. (2) extreme prostration. (3) ruin; utter failure. (१) एक साथ डूबना या गिरना। (२) पूर्ण शिथिलता, सन्निपात। (३) बरबादी, असफलता।
*v i*. to fall in together or in; as of two sides of a ship, to break down; to come to nothing साथसाथ गिरना जैसे जलपोत के दो तरफो का, क्षय होना; सन्निपात होना, नष्ट होना; कुछ भी न कर पाना।

**collar** कॉलर *n* (1) an artical worn about the neck; a band of metal or leather for the neck of an animal (2) junction of root and stem of a plant (3) any of the ring shaped or cylinder shaped devices used to control the action of machine parts (१) गले में पहने जाने की कोई कपड़े या और किसी वस्तु की माला, कण्ठा, पशुओं के गले में डालने का पट्टा। (२) पौधों की जड़ और तने का वह स्थान जहां वह मिलते है। (३) गोल या लम्बे आकार के यन्त्र जो किसी मशीन पर काबू रखने के लिए बनाए जाते है।
*v t* to grasp by or provide with a collar, to capture. गरदन पकड़ना; गिरेबान पकडना, पट्टा या हार पहनाना; पकड़ना।

**collar-beam** कॉलर-बीम छत डालने की लकड़ी की कड़ी जिसे दीवारें चुनकर दो दीवारो पर रख दिया जाता है।

**collar-bone** कॉलर-बोन *n*. हसिया, कन्धे के दोनो तरफ की हड्डिया, कण्ठास्थि।

**collard** कॉलर्ड *n* फूलगोभी।

**collared** कॉलेयर्ड *n* पट्टा पहने हुए; पट्टेदार; कैदी।

**collate** कॉलेट *v t* to bring together and compare, to examine critically, noting points of agreement and disagreement, to bestow on, to gather and place in order एक साथ रखकर तुलना करना, समालोचना करना, समानता और भिन्नता के दृष्टिकोणो को कलमबद्ध करना, दान करना, इकट्ठा करना और करीने से लगाना।

**collateral** कॉलेटरल *adj* अगल बगल, समानान्तर, समानोदक, पास-पास, अप्रत्यक्ष रूप से कार्य करने वाला।

**collation** कोलेशन *n* तुलना, एकत्र करके लेखों या पुस्तको को उनकी त्रुटियो को निकालने के लिए समालोचना, उपवास के बाद का हल्का भोजन; पादरियो को गिर्जे मे रहने के लिए भेजने की रस्म; कानून मे सम्पति को किसी उत्तराधिकारी को दूसरे उत्तराधिकारियो मे बाटने के लिए देना।

**collative** कोलेटिव *adj* collating, bestowable जिसे किसी को दिया जाय, तुलनात्मक।

**colleague** कॉलीग *n*. (1) a fellow member of an official body (2) an associate (१) किसी सरकारी दफ्तर का सहकारी। (२) सहकारी, साथ काम करने वाला।
*v i* to enter into an alliance किसी षड-यन्त्र मे भाग लेना।

**collect** कलेक्ट (कॉलेक्ट) *v t & v i* (1) to bring or gather together (2) to obtain the payment as (money) (3) to infer (4) to assemble, to accumulate (5) to compose oneself (१) बटोरना. सग्रह करना। (२) सञ्चित करना (रुपया)। (३) परिणाम निकालना। (४) सग्रह करना, एक जगह जमा होना, बटुरना। (५) होश ठिकाने करना।
*to collect oneself* to compose oneself सचेत होना।

**collected** कलेक्टेड *p t & adj* gathered together, cool; prepared शान्त, एक साथ जमा हुआ, दृढ़, जिसके होश हवास ठीक हों।

**collecting** कलेक्टिङ्ग *adj & n* सग्रह किया हुआ।

**collection** कलेक्शन *n* (१) समूह, सग्रह, समुदाय। (२) सभा, ढेर, समुदाय। (३) वसूल की

हुई रकम। (४) रकम वसूल करने का कार्य अथवा वसूल की गई रकम। (५) होश ठिकाने करना, दृढता, मतिस्थैर्य।

**collective** कलेक्टिव *adj.* (१) समुदाय अथवा समूह से सम्बन्धित, एकत्र करने की शक्ति रखने वाला। (२) बहुवचन के अर्थ वाली संज्ञाओं से सम्बन्धित जैसे सेना।

**collectively** कलेक्टिवली *adv* समूह के रूप मे।

**collector** कलेक्टर *n* an officer appointed to collect taxes etc within a certain district as a magistrate one who collects taxes etc जिलाधीश, जिसे कर इत्यादि इकट्ठा करने और जिले के फैसले करने का अधिकार होता है, इकट्ठा करने वाला।

**collectorate** कलेक्टरेट *n* the district of a collector; office of a collector कचहरी, कलक्टर का दफ्तर, वह भाग जिस पर कलक्टर का क्षेत्राधिकार हो।

**colleen** कोलीन *n* a girl कन्या।

**college** कॉलिज *n* (1) an incorporated school for instructions in the liberal arts or professional studies, a school of higher learning, one of the educational institutions of a university. (2) a building or collection buildings owned and used by a college (3) a body of associates or colleagues (4) a course of lecture or studies (5) a prison (6) any assemblage or gathering as a college of bees. (१) कालिज; विद्यालय, जहा अच्छी व्यावसायिक और कला की शिक्षा दी जाती हो, ऐसा विद्यालय जहा उच्च शिक्षा दी जाती हो; विश्वविद्यालय से सम्बन्धित विद्यालय। (२) ऐसे भवन जिसे विद्यालय की तरह काम में लाया जाता है और विद्यालय की ही वह सम्पत्ति होती है। (३) साथ साथ साहित्य और कला की उन्नति करने वाले लोगों का समूह। (४) अध्ययन करने के लिए उपयुक्त पाठ्यक्रम। (५) जेलखाना। (६) समूह जैसे भिर्डों या शहद की मक्खियों का समूह।

**collegian** कॉलेजियन *n* कालिज का छात्र या छात्रावास में रहने वाला ऋण के भार से दबा हुआ

**collegianer** कॉलेजियनर *n* छात्र, कालिज का सदस्य।

**collegiate** कॉलिजियेट *adj* कालिज के समान; कालिज से सम्बन्धित; कालिज से मिला हुआ।

**collet** कोलिट *n* (1) a ring or rim in which a gem is set. (2) a ring or collar (१) अँगूठी या हंसली, अँगूठी का वह भाग जिस नग जडा जाता है।

**collide** कलाइड *v. i.* to meet and strike violently, to clash आपस मे जोर से टक्कर होना, टकराना या टक्कर खाना।

**collied** कोलीड *adj* blackened as with soot धूएँ से काला किया हुआ।

**collier** कोलीयर *n* a coal miner, a ship carrying coal, a dealer in coal. कोयले की खान में काम करने वाला; ऐसा जलपोत जो कोयला एक स्थान से दूसरे स्थान ले जाता है कोयले का व्यापारी।

**colliery** कोलीयरी *n.* the coal trade, the coal-mining. कोयले का व्यापार, खान में से कोयला निकालना।

**collieshang** कोलीशैङ्ग *n* a wrangle, an uproar, a disturbance शोर गुल, हल्ला गुल्ला, गडबड।

**colligate** कोलीगेट *v t* to fasten or bind together. सबद्ध करना एक में बाधना।

**collimate** कोलीमेट *v t.* to bring in to line or adjust parallel to the sight as of telescope, to make parallel as gun-sight with the axis of the gun's barrel दृष्टि की सीध मे लाना जैसे देखने के लिए दुरबीन को, नजर के बराबर लगाना जैसे निशाना लगाते समय बन्दूक की नली को नजर के सामने समानान्तर रखना।

**collinear** कोलीनीयर *adj.* in the same straight line एक ही सीधी रेखा का।

**collingual** कोलिङ्गुअल *adj.* speaker of the same language. एक ही भाषा बोलने वाले।

**collins** कोलिन्स *n* a letter of thanks sent for hospitality धन्यवाद का वह पत्र जो आवभगत करने पर भेजा जाता।

**colliquable** कोलीक्वेबल *adj* liable to become liquefied जो तरल पदार्थ मे बदला जा सके।

**colliquate** कोलीक्वेट *v. t.* to melt, to dissolve; to change from solid to liquid पिघलना; घुलना; ठोस पदार्थ से तरल पदार्थ में बदलना।

**collision** कोलीजन *n* the act of violent contact, clashing, antagonism. जोर दार टक्कर; सघर्ष, धक्का; मुठभेड़, विरोध।

**collocate** कोलोकेट *v t.* to put in certain order; to arrange together, to set सुसज्जित करना, सजाना; करीने से रखना, क्रम में रखना।

**collocution** कोलोक्यूशन *n* a conference सभा।

**collocutor** कोलोक्यूटर *n.* one of the speakers in a dialogue किसी वार्तालाप में भाग लेने वाला।

**collodion** कोलोडियन *n.* रुई और ईथर (एक प्रकार का जल्दी उड़ने वाला तरल पदार्थ) का मिश्रण जिसे फोटोग्राफी में प्लेटों पर लगाया जाता है और जख्मों (वरणों) पर भी लगाया जाता है।

**collogue** कोलोग *v i.* to plot together; to show belief in its absence. मिलकर जालसाजी करना, स्वयं विश्वास न करते हुए दूसरे को विश्वास दिलाना।
*v t* to flatter, to persuade खुशामद करना, चापलूसी करना, बहकाना।

**colloid** कोलाइड *n* (१) गोंद के समान अस्फटिक पदार्थ जैसे अन्डे की सफेदी जो दूसरे पदार्थों मे घुल तो जाता है पर झिल्ली मे से नहीं छन सकता और अलग करने पर और मिश्रणों की तरह आसानी से अलग नहीं होता। (२) पदार्थ विद्या और रसायन विद्या मे पदार्थ की वह अवस्था जिसमे एक पदार्थ को बारीक पीस कर किसी दूसरे पदार्थ के साथ इस प्रकार मिलाया जाए कि उसके ऊपर के तल के गुण भिन्न हो जाते है जैसे चर्बी और प्रोटीन इत्यादि के।

**collop** कोलप *n* a slice of meat for stewing, a small portion of anything मास का टुकडा जिसे भूना जाय; किसी वस्तु का एक छोटा टुकडा।
*minced collops* काट कर और उस पर चोट मार कर बारीक किया हुआ मास।

**colloque** कोलोक *v. i* to hole a conversation. वार्तालाप करना।

**colloquial** कोलोकिवल *adj.* वार्तालाप की भाषा से सम्बन्धित, आम बोल चाल की भाषा का।

**collotype** कोलोटाइप *n* एक पतली सरेश से बनी हुई प्लेट जिस पर एक प्रकार का मसाला चढा होता है और इस पर रश्मियो द्वारा खुदाई की जाती है फिर उससे छपाई की जाती है फोटो चित्र छापने की एक विधि।

**colluctation** कोलक्टेशन *n.* opposition; a strife विरोध, झगडा; मारपीट।

**collude** कोल्यूड *v. i.* to play into the hands of each other; to conspire in a fraud, to connive, to act in concert. आपस मे एक दूसरे के इशारे पर नाचना; जालसाजी करना, धोखा देने का कार्य करना; दलबन्दी करना।

**collusion** कोल्यूजन *n.* secret agreements for a fraudulent purpose. ठगने के लिये बनाई हुई साजिश, दलबन्दी।

**collusive** कोल्यूसिव *adj.* दो या अधिक व्यक्तियों मे प्रवञ्चना के विचार से सम्मिलित; धोखे से भरा हुआ।

**colly** कोली *v. t* गन्दा करना; काला करना।

**collyrium** कोलीरियम *n* eye-wash, eye-salve. काजल; सुरमा, नेत्राञ्जन।

**collywobbles** कोलीवोबल्ज *n* abdominal pain. पेट की पीड़ा।

**Colmar** कोलमार *n.* कोलमार का बना हुआ एक फेशनेबिल पङ्खा जो प्राचीनकाल में बहुत प्रचलित था।

**colocynth** कोलोसिन्थ *n* एक प्रकार की बेल; लौकी या घीया का फल जो अधिकता से एशिया में पाया जाता है और दस्तावर होता है।

**Cologne-earth** कोलोने-अर्थ *n.* a kind of earth of dark-brown colour, used in water colour painting हिरमिच, एक प्रकार की लाल रंग की मट्टी जो पानी के रङ्गो से चित्र बनाने के काम आती है।

**colon** कोलन् *n* (1) a punctuation mark (:) indicating a pause greater than a semicolon, but less than a period, used as a sign of opposition or equality to connect one clause with another that explains it, used in citation and in mathematical proportions. (2) in ancient prosody a section of a rythmical period (3) the large intestine (4) the monitory unit of Costa Rica and El Salvador. (१) वाक्य के एक पूर्ण अंश का द्योतक चिह्न, (:) विसर्ग, अर्धविराम से अधिक और पूर्णविराम से कम; किसी वाक्य के एक भाग का वर्णन करने में लगाया जाने वाला चिह्न और इसे उदाहरण इत्यादि से और गणित मे औसत दिखाने में काम मे लाया जाता है जैसे दो और चार की औसत (२ : ४)। (२) प्राचीन काव्य में छन्द का एक भाग। (३) बड़ी आँतें। (४) अमरीका मे कोस्टा राइका और एल साल्वाडोर का एक सिक्का।

**colonel** कर्नल *n.* सैन्यदल का वह पदाधिकारी जो सेना को आदेश देता है, सेना का कर्नल; सेना का बडा अफसर। (२) अमरीका में गवर्नर (राज्यपाल) का विशेष सहकारी (एडी डी काङ्ग) जो उसे गुप्त सूचनाए देता है। (३) वह व्यक्ति जिसे निष्शुल्क कर्नल की उपाधि दी जाती है।

**colonial** कलोनियल *adj.* (1) belonging to a colony; pertaining to a colony. (2) characteristics of colonial times; antique. (१) उपनिवेश या नई बस्ती का या उपनिवेश से सम्बन्धित। (२) दकियानूसी, पुराने विचार का।
*n.* a citizen or inhabitant of a colony. उपनिवेश या नई बस्ती का निवासी।

**colonial-animals** कोलोनियल ऍनिमल्स *n.* कई मनुष्यों द्वारा व्यभिचार करने के पश्चात स्त्री की योनि मे स्थित वीर्य।

**colonise** कोलोनाइज *v. t* to establish a colony in; to migrate and settle in in a colony नई बस्ती बसाना, कहीं जाकर बसना या उपनिवेश बनाना।
*v. i* to remove and settle in a distant colony किसी दूर की बस्ती या देश मे जाकर बस जाना।

**colonnade** कोलोनेड *n* any series or range of columns placed at certain intervals from each other, any similar row of trees खम्भों की अथवा पेडो की पंक्ति, स्तम्भ रेखा; वृक्ष रेखा।

**colophon** कोलोफोन *n* a printer s name, place of publication and date formerly put at the conclusion of a book पुस्तक के अन्त में छापने वाले का नाम पता और तिथि।

**color** कलर *n* American spelling of colour. रग।

**coloration** कलरेशन *n* particular marking or arrangement of colour, colouring. विशेष प्रकार से रंगने का तरीका, रग करने का कार्य।

**colorific** कलरीफिक *adj* pertaining to the production or imparting of colours. रग बनाने अथवा रगने से सम्बन्धित।

**colorimeter** कलरीमीटर *n* an instrument for estimating percentage of colouring matter in a given solution एक प्रकार का यन्त्र जिससे किसी मिश्रण में रग देने वाले पदार्थ की मात्रा को नापा जाता है।

**collossal** कोलोसल *adj*. huge enormous; tremendous विशाल, बड़ा; दीर्घकाय।

**collossus** कोलोसस *n*. a gigantic statue, any strikingly huge or great person विशाल मूर्ति, कोई आवश्यकता से बडा या विशाल व्यक्ति।

**collossus-wise** कोलोसस-वाइज *adv* astride टाग फैलाकर।

**colostration** कोलोस्ट्रेशन *n* a disease of infants due to first milk secreted in the breast after child birth. शिशुओं को हो जाने वाला एक प्रकार का रोग जो मा के जापे के बाद पहला निकला हुआ दूध (फेनस)· पीने से उत्पन्न होता है।

**colotomy** कोलोटोमी *n* incision of the colon बड़ी आँतों की चीडफाड़।

**colour** कलर *n* (१) सूर्य की किरणों के किसी तिकोण ठोस शीशे इत्यादि के अन्दर से गुजारने पर जो उसके रंग विरंगे भाग होते हैं उनका आँखों द्वारा ज्ञात, सफेद और काला रग। (२) वह पदार्थ जिससे रगा जा सके, कला और रग साजी के काम में आने वाले रग वाले पदार्थ। (३) मुखाकृति, वर्ण, बदला हुआ वेश, बहाना, आडम्बर। (४) झण्डा, किसी देश का झण्डा, किसी सैन्यदल या जल पोत का झण्डा। (५) (ब० बचन) मानव शरीर की त्वचा का रग, अमरीका में रग जाति या विचार का भेद न मानते हुए सबको समान अधिकार का अधिकार। (६) कला में, रग भरना या रग करना। (७) सगीत में लोचदार सुरीली आवाज या गले से सगीत की बारीकियों को सुनाने का कार्य्य। (८) रंगीन फीते या पौशाक जो किसी विशेष सस्था या दल के सदस्य होने का द्योतक हो। (९) कानून मे स्वय विहित अधिकार। (१०) जान डाल देने का कार्य्य जैसे साहित्यिक कृति में। (११) चेहरे की सुर्खी।
*v. t. & v. i.* (१) रगना, दाग लगाना, रग चढ़ाना, रग बदलना, शर्मा जाना, लज्जित होना, (२) गलत बयान करना, बढाचढा कर कहना। काला, श्वेत और भूरे रग।
*change colour* लजाना, पीला पड जाना।
*fast colour* पक्का रग।
*under colour of* बहाने मे।

**colour-bar** कलर-बार *n* वर्ण-बाधा, वर्ण-विभेद के कारण अथवा गोरा या काला रग होने के कारण किसी अधिकार को न पाने की अक्षमता।

**colour-blind** कलर-ब्लाइण्ड *adj* रगों को ठीक प्रकार पहचानने की योग्यता रखने वाला।

**coloured** कलर्ड *adj*. रगा हुआ, गहरे रग का, धब्बे पड़ा हुआ।

**colourful** कलरफुल *adj* उसी रग का फोटो लिया जा सके।

**colour-hearing** कलर-हियरिङ्ग *n* रगों और सुनी हुई आवाजों का मिलाप।

**colour-line** कलर-लाइन *n* श्वेत और अश्वेत वर्ण की जातियों मे जाति भेद।

**colourman** कलरमैन *n* रगरेज।

**colportage** कोलपोर्टेज *n* the profession of a hawker फेरी लगाकर माल बेचने वाला।

**colporteur** कोलपोर्टर *n* फेरी लगाकर जन्त्री या पुस्तकें बेचने वाला विशेषत कस्बो मे।

**colt** कोल्ट *n*. (1) a young horse; especially a young male horse (2) an inexperienced player (3) an awkward person (4) a kind of American pistol (१) बछेडा विशेषत. छोटा घोडा। (२) अनुभवहीन नया खिलाडी। (३) मूर्ख व्यक्ति। (४) एक प्रकार का अमरीकी पिस्तोल।

**colter** कोल्टर *n*. (also *coulter*, *fem filly*) a blade or disc on the beam of a plough हल का फार।

**coltish** कोल्टिश *adj* बछेडे के समान, बेफिक्र,

मूर्ख।

**colubrine** कोलूब्राइन *adj.* सर्प से मिलता जुलता।

**Colugo** कोलूगो *n.* the flying lemur. एक प्रकार का उड़बिलव जैसा उड़ने वाला पिशाच।

**columbate** कोलम्बेट *n.* a precious metal element used as an alloy. एक प्रकार की कीमती धातु जो और दूसरी धातुओं के साथ मिलाकर काम मे लाई जाती है।

**columbium** कोलम्बियम *n* a steel-grey coloured element used an alloy काला और कुछ भूरे रङ्ग की एक धातु जिसे दूसरी धातुओं के साथ मिलाकर काम मे लाया जाता है।

**columel** कोलूमल *n.* a small column एक छोटा स्तम्भ।

**columella** कोलूमला *n* (*pl*) (ब० वचन) एक छोटा डण्डा, या स्तम्भ के समान वस्तु, ऐसे पौधों का नाम जिनके डण्ठल स्तम्भ के समान दिखाई देते है।

**column** कालम *n* (१) स्तम्भ।(२) कोई ऐसी वस्तु जिसका आकार स्तम्भ के आकार से मिलता हो। (३) छपाई मे एक पृष्ठ का वह भाग जिसमे पंक्तियां ऊपर से नीचे एक ही सीध मे होती हैं उनको रेखा खींचकर अथवा बीच में खाली जगह छोड़कर दूसरे कालम से अलग किया जाता है। (४) सेना मे, सेना की वह टुकडी जिसके सैनिक आगे एक एक की पंक्ति में और पीछे कई पंक्तियों मे आगे बढता है।

**columniation** कॉलमनियेशन *n* किसी मकान के नक्शे मे स्तम्भो का प्रयोग।

**columnist** कॉलमिस्ट (कॉलनिस्ट) *n* a journalist who writes a special column in a daily newspaper. किसी दैनिक समाचार पत्र मे प्रतिदिन कोई विशेष लेख देने वाला पत्रकार।

**colure** कोलयॉर *n* पृथ्वी के चारों ओर के दो ऐसे वृत्तों मे एक वृत जो एक दूसरे को ध्रुव पर समकोण से काटते हैं और सूर्य्य के पृथ्वी से सबसे अधिक दूर होने पर ऋतुओं मे परिवर्तन करता है

**colza** कोलजा *n* एक प्रकार का गोभी से मिलते जुलते पौधे का बीज जिससे तेल निकाला जाता है

**com** कॉम *prefix* used before a word giving the meaning of with, together, altogether, as in compound, allied to sanskrit (*prefix 'sam'*) एक ऐसा प्रत्यय जिसको शब्दों के आगे जोडने से उनका अर्थ साथ तथा साथ मे हो जाता है और यह सस्कृत के 'स' के बराबर होता है और उसी प्रकार इसके लगाने से अर्थ निकलते है जैसे सम्बन्ध।

**coma** कॉमा *n.* (१) गहरे सास आने और बेहोश होने की अवस्था, मूर्छा, घोर निद्रा, अप्राकृतिक निद्रा, शिथिलता। (२) धूम्रकेतु के चारो ओर का संग्रह। (३) रेशम के समान छोटे बाल जैसे कुछ बीजो के ऊपर होते हैं। (४) दुरबीन द्वारा किसी दूर की वस्तु को देखने पर जिसके शीशे ठीक न हो जो उस वस्तु के चारों ओर धुधला सा हाशिया दिखाई देता है।

**coma-Berenices** कॉमा-बेरेनाइसेज *n* a northern constellation. उत्तर मे दिखाई देने वाला तारों का समूह।

**comart** कॉमार्ट *n* (*Shak*) an agreement समझौता, सुलहनामा।

**comate** कोमेट *adj* hairy बालों वाला।

**comate** को-मेट *n* (*Shak*) a companion साथी।

**comatose** कोमेटोज *adj* drowsy, lethargic. आलसी, निद्रित।

**comose** कोमोज *adj* pertaining to coma. निद्रित, बेहोश।

**comous** कॉमस *adj.* pertaining to coma अचेत अवस्था से सम्बन्धित।

**comb** कॉम्ब *n.* (१) केशों को सवारने तथा स्वच्छ रखने के लिए कघा। (२) मुर्गे की कलगी। (३) पहाडी या लहर की चोटी। (४) छत्ता, मधुकोप। (५) एक प्रकार का माप जो चार बोरियो के बराबर होता है। (६) छत का किनारा।
*v i & v t* (1) to dress with a comb. (2) to roll over as the top of a wave. (3) to search through (4) to curl over and break into foams as waves. (१) कघी करना, कघे से बाल सवारना। (२) लहरों के ऊपर के किनारे की तरह गोल (घु घराले) बाल बनाना, गोलाई में मोड़ना। (३) तालाश करना, ढूढना। (४) लहरों के समान छाल मारना और फेन उत्पन्न करना।
*crop comb* स्त्रियों की अर्धवृत्ताकार कघी।
*to comb out* अलग करना।

**combat** कम्बॅट *v i* to fight, to struggle, to contend लड़ना, युद्ध करना, झगडा करना सामना करना।
*v t* to oppose by force, to fight with, to resist. पीटना, लडना, प्रति द्वन्द्वी होना; सामना करना।
*n* a battle or fight, contest duel लडाई युद्ध, भिडन्त, द्वन्द्व युद्ध।
*close combat* hand to hand fighting आमने सामने की गुत्थम गुत्था, भिडन्त।
*single combat* a fight between two persons, a duel दो व्यक्तियों में युद्ध, द्वन्द्व युद्ध।

**combed** कॉम्बड *adj* कलगी वाला।

**comber** कॉम्बर *n* बाल सवारने वाला, वह व्यक्ति

**conclude** कन्क्लूड *v t* to finish, to end, to draw an inference; to arrange, debar: decide, include. समाप्त करना, अन्त करना, निष्कर्ष निकालना, क्रमानुसार जमाना, रोकना, निश्चय करना, शामिल करना। *v i* to come to an end, to resolve, to determine समाप्त होना, निश्चय करना; निर्धारण करना।

**concluded** कन्क्लूडेड *adj* समाप्त किया हुआ, निबटाया हुआ, निष्कर्ष रूप में तय किया हुआ।

**concluding** कन्क्लूडिङ्ग *adj* अन्तिम, निर्णायक, समाप्ति पर आने वाला।

**conclusion** कन्क्लूजन *n* end, final result inference, last part, judgement अन्त; समाप्ति, आखरी परिणाम, निष्कर्ष, अन्तिम भाग निर्णय।

**concoct** कॅन्काक्ट *v t.* to devise, to mix up and prepare, to make a plot, to formulate a plan रचना करना, मिलाकर काढ़ा तैयार करना, षड्यन्त्र करना, आयोजित करना, आडम्बर रचना।

**concomitance** कॉनकॉमिटॅन्स *n* *concomitancy*) co-existence, going together, state of being concomitant सह-अनित्व, सहयोग, साथ रहना साथी होने की स्थिति।

**concordance** कॅन्कॉर्डन्स *n* agreement; index of a book सादृश्य, मैत्री एकता, पुस्तकी अनुक्रमणिका।

**concourse** कॅन्कोर्स *n* भीड़, समूह, मण्डली; सङ्गम, बैठक सभा, सङ्घ, बड़ा कमरा, खुला स्थान जैसा चौराहा हो।

**concreate** कॉनक्रिएट *v t* to create with, to create at the same time साथ साथ सृष्टि करना, उसी समय पर सृजन करना।

**concremate** कॉन्क्रिमेट *v t.* to burn together. to perform suttee. साथ साथ जलना, सती होना।

**concremation** कॉन्क्रिमेशन *n* पूर्णत भस्म होना, दाह सस्कार, सती प्रथा के समान सह-दाह।

**concrete** कॅन्क्रीट *v i* to become hard. कठोर बन जाना।
*n* a mixture of mortor; cement; gravel etc चूना, सीमेन्ट; कंकर, बजरी आदि मिलाकर बनाया हुआ कन्करीट पदार्थ।
*adj* real and material; substantive. वास्तविक, ठोस, सारवान।
*v t* to unite and solidify into a mass ठोस बनाना, जोड़कर एक बनाना।

**concretely** कॅन्क्रीटली *adv.* ठोस रूप मे, सारवान तरीके से; दृढ़ता के साथ।

**concrew** कॅन्क्रू *v t* to grow together (used by *Spenser*) साथ साथ उगना (स्पेन्सर का प्रयोग)।

**concubinage** कॉन्क्युबिनेज *n* the state of keeping or being a concubine, act of cohabiting without marriage रखेल रखना, रखेल या उपपत्नी होने की स्थिति, वेश्यापन, बिना विवाह के मैथुन करवाने की क्रिया।

**concubine** कॉन्क्युबाइन *n* a woman who lives with a person not married to her, a woman who cohabits without being married. रखेल, उपपत्नी, ऐसी स्त्री जो बिना किसी व्यक्ति से विवाह किये उसके पास रहती हो, विवाह के बिना मैथुन करने वाली।

**conculcate** कॉन्कलकेट *v t* to trample under foot पैरो के नीचे कुचल डालना।

**concupy** कॉनकुपी *n* used by *Shakespeare* in the sense of concupiscence and concubine शेक्सपीयर द्वारा रखेल या वासना के अर्थ मे प्रयुक्त शब्द।

**concur** कॅन्कर, कॉन्कर *v. t.* (past tense concurred) to meet at a point, to agree to coincide, to act or run together, to assent. एक स्थान पर मिलना, एकत्र होना; सहमत होना, एक मत होना, मिलना, समागम करना, साथ साथ काम करना या चलना।

**concurrent** कन्करेंट *adj* agreeing, existing together having common jurisdiction सहमत, समवर्ती, एक साथ रहने वाला।
*n* one who concurs जो सहमत हो।

**concuss** कान्कस *v t* to shake violently, to give a shock, to disturb, to overawe वेग से हिलाना, झटका देना, विघ्न डालना, डराना।

**cond** कॉण्ड *v t p t* of *con* as used by Spenser, meaning knew, learnt. जाना या सीखा के अर्थ में प्रयुक्त स्पेन्सर का शब्द।

**condemn** कॅन्डेम *v t* to give a judgement against, to deprecate, to doom, to sentence, to reject, to declare unfit विरुद्ध निर्णय करना, बुरा बताना, निंदा करना, दोष देना, दण्ड देना; रद्द करना।

**condemned** कन्डेम्ड *adj.* pronounced guilty, rejected as unfit; sentenced सिद्धदोषी, रद्दी घोषित किया हुआ, अपराधी।

**condemn to death** कॅन्डेम टू डेथ *v t* to award death sentence मृत्यु दंड देना।

**condense** कॅन्डेन्स *v. t* to compress and make into a dense form, to concentrate, to reduce vapours to liquid form गाढा बनाना, दबाना, जमाना, घनफल बढ़ाना, भाप से द्रव बनाना।

*v. i* to become dense गाढा बनाना ।

**condensed** कन्डेन्स्ड *adj* घना, सङ्क्षिप्त, गाढ़ा बनाया हुआ ।

**condensed milk** कन्डेन्स्ड मिल्क रबडी, खोया जो दूध को उबाल कर बनाया जाये ।

**condiddle** कन्डिडल *v. t* (*Scot.*) to commit theft चुराना (स्विटजरलैण्ड में प्रयुक्त शब्द); चोरी करना ।

**condign** कॉन्डाइन *adj* adequate; having merit, deserved, fit worthy or deserving in obsolete sense पर्याप्त, उपयुक्त; उचित, योग्य अनुरूप योग्य या मुस्तहक (प्राचीन अर्थ में ।

**condiment** कन्डामेण्ट *n* seasoning for giving flavour to food, preservation. छौंक, मसाला, चटनी, परिरक्षण, अचार, मुरब्बा बनाना ।

*v t.* to season to preserve. अचार मुरब्बा बनाना, छौंक देना, परिरक्षण करना ।

**condition** कन्डीशन *n* state, position manner; attribute, quality, rank, temper, term of contract. दशा (संविधान) शर्त (संविधान), अवस्था स्थिति, गुण, पद ।

*v. i* to make terms, to stipulate शर्त लगाना, सट्टा करना ।

*v t* to agree, to limit, to determine, to put into required state सहमत होना सीमित करना, निर्धारित करना, शर्त लगाना ।

**conditional** कडीशनल *adj* contingent, **conditionally** कडीशल्ली *adv* कुछ शर्त के साथ परिस्थिति पूर्वक, सशर्त तरीके से ।

**condole** कन्डोल *v i* to express sympathy with somebody in his grief किसी के दुख में समवेदना प्रकट करना ।

**condolence** कन्डोलेन्स *n* समवेदना, किसी के दुख में सहानुभूति की अभिव्यक्ति ।

**condone** कन्डोन *v t.* to forgive, to excuse; to pardon, to overlook the faults; to atone. क्षमा करना, माफी देना, दोषों की उपेक्षा करना, प्रायश्चित करना ।

**conduce** कन्ड्यूस *v t.* to lead, to contribute, to help, to bring about प्रवृत्त करना, प्रेरित करना; अंशदान करना, उत्पन्न करना; सहायता करना ।

**conducement** कन्ड्यूस्मेन्ट *n* (*Milton*) help. सहायता ।

**conduct** कन्डक्ट *n* behaviour, mode of action, management, guidance, escort आचरण (संविधान), आचार (संविधान), सचालन (संविधान), चरित्र, निर्वाह व्यवहार पथ-प्रदर्शक ।

*v t* to lead; to guide, to behave; to manage; to govern, to direct; to carry; convey. आचरण करना; सचालन करना; मार्ग दिखाना; शासन करना; प्रबन्ध करना ।

**conductor** कन्डक्टर *n* a person who conducts, a leader; a manager, incharge bus; director of orchestra; railway guard, conductive substance पथ प्रदर्शक, नेता, सचालक, प्रबन्धक, बस चलाने वाला, सङ्गीत मण्डली का निदेशक, रेलवे गार्ड, ऐसा पदार्थ जिसमें से ताप विद्युत आदि गुजर सकें ।

**conduit** कोन्डिट कॉडिट *n* a channel, a pipe, a water fountain, electric wires covering pipe मार्ग; नल, जल का फव्वारा; बिजली के तारों के गुजरने का नल ।

**condyle** कॉन्डिल *n* हड्डी के सिरे का उभरा हुआ फूला भाग ।

**cone** कोन *n* (1) a solid figure with a tapering point at the top and a round flat base at the bottom (2) anything shaped like a cone (3) volcano (4) a kind of flower (5) a part of eye (6) ice cream cornet (7) a kind of weather signal (8) that part in cycles or machines which is surrounded by ball bearings (१) शङ्कु; सूच्य, ऐसी आकृति, जिसके ऊपर एक नोक हो और नीचे गोल पेंदा हो, (२) शकु के आकार की अन्य कोई वस्तु, (३) ज्वालामुखी पर्वत, (४) एक प्रकार का फूल । (५) आंख की पुतली का एक भाग । (६) आइसक्रीम (मलाई की बर्फ) कुल्फी । (७) ऋतु सकेत । (८) साइकिल या अन्य कलों में वह भाग जिसके चारों ओर गोलिया घूमती हैं ।

**coney** कोनी *n* (also *cony*) rabbit, skin of rabbit, a term of endearment used for woman in olden days खरगोश, खरगोश की खाल, प्राचीनकाल मे स्त्री के लिए प्यार में लिया जाने वाला शब्द ।

**confab** कॉनफ़ैब *n* chatting, colloquial form of confabulation. गप्प मारना; बक बक करना ।

**confect** कॉन्फ़ेक्ट *n* fruit preserved with sugar etc, sweetmeat फलों का मुरब्बा, कोई मिठाई ।

*v t* to preserve, to prepare मुरब्बा आदि बनाकर फलों को परिरक्षित करना, तैयार करना ।

**confection** कन्फेक्शन *n* composition, compound, drug mixture, sweetmeat, (in *French*) ready made ladies dress मिश्रण, मिला कर तैयार की हुई वस्तु, औषधियों का सम्मिश्रण, मिठाई, (फ्रांस में) स्त्रियों के बने बनाये वस्त्र ।

*v t* to prepare confection उपरोक्त वस्तु बनाना।

**confederation** कन्फीडरेशन *n* league alliance of princes and states for common purpose सन्धि; सयोग, सङ्गठन (राज्यो तथा राजाओं का)।

**confer** कॉनफर *v t* to grant, to bestow, to compare, to collate, to give प्रदान करना, अनुदान देना, मिलाना, देना।
*v i* to talk to consult together बात-करना, परामर्श करना।

**conference** कॉन्फरेन्स *n* a meeting called for consultation, the act of consulting परामर्श करने का कार्य।

**confess** कन्फेस *v. t.* to acknowledge or admit one's sins or guilt, to own, to hear a confession, to reveal or betray. दोष स्वीकार करना, अपने पापो की घोषणा करना, अपनाना, दोष-स्वीकृति सुनना भेद खोल देना।
*v i.* to make confession दोष-स्वीकृत करना।

**confessed** कन्फेस्ड *adj* acknowledged or admitted स्वीकार किया हुआ, माना हुआ।

**confest** कन्फेस्ट *adj* confested स्वीकार किया हुआ।

**confidant** कॉन्फीडॅण्ट *n* (*Fem confidante*) an intimate friend whom one trusts with private secrets esp in love affairs ऐसा पक्का मित्र जिसे कोई व्यक्ति अपने निजी मामले विशेषत प्रेम सम्बन्धी बातें भी बता देता है।

**confide** कनफाइड *v t* (1) to entrust (2) to trust (3) to tell secrets to (4) to rely (5) to have faith (१) सौंपना। (२) विश्वास करना। (३) भेद बता देना। (४) भरोसा करना। (५) निष्ठा करना।

**confidence** कॉन्फीडेन्स *n.* trust, faith, self-reliance, boldness telling of secrets, firmness. विश्वास, भरोसा; निष्ठा, आत्म-विश्वास, साहस, भेद बताना, दृढ़ता।

**confident** कॉन्फीडेण्ड *adj* trusting; believing, firm, assured विश्वासपूर्ण; विश्वास करने वाला, दृढ, आश्वस्त।

**confine** कन्फाइन *v. t* to limit, to imprison, to put restrictions around, to enclose, to be adjacent, to be on border of सीमित, करना, कैद करना, चारों ओर प्रतिबन्ध लगाना, घेरना; पास में होना; सीमा पर स्थित होना।
*n* border; limit, prison (used by *Shakespeare*) confinement, sickbed. सीमा काराग्रह, प्रतिबध, जापा; बीमारी, रोगशैय्या

**confined** कन्फाइन्ड *adj* सीमित; कैद किया हुआ तङ्ग, सकीर्ण, जापे की हालत में।

**confirm** कन्फर्म *v t* to fix, to make firm; to ratify, to verify, admit, assure, establish, to make permanent निश्चित करना दृढ करना, परिपुष्ट करना; पक्का करना; स्वीकार करना, आश्वासन देना, स्थापित करना; स्थायी बनाना।

**confirmation** कन्फर्मेशन *n* पक्का करने की क्रिया; नौकरी मे स्थायी करने की घोषणा, प्रमाण; आश्वासन स्वीकृति, दाखला, परिपुष्टि।

**confirmed** कन्फर्म्ड *adj* settled; decided, made permanent निश्चित किया हुआ; स्थायी बनाया हुआ।

**confiscate** कन्फिस्केट *v t* to forfeit, to take away by authority as a fine जब्त करना, दण्ड के रूप मे (राज्य द्वारा) छीन लेना।
*adj* forfeited जब्त किया हुआ।

**confit** कन्फिट *n* (also spelt as *comfit*) sweetmeat; almond or any seed on which sugar has been coated मिठाई, बादाम आदि किसी वस्तु पर चीनी चढाई गई गोलिया।

**confiture** कन्फीच्योर *n* (also *confiture*) conserve सरक्षित पदार्थ।

**confix** कन्फिक्स *v t* Shakespeare) to fix firmly मजबूती से जमाना।

**conflate** कन्फ्लेट *v t* to confuse and confound, to mix two different things into one to blow together. मिलाकर गडबड़ घोटाला करदेना, भिन्न प्रकार की दो वस्तुओं को मिलाना, एक साथ फूक मारना।

**conflict** कॉन्फ्लिक्ट *n.* a struggle of ideas in the mind, a big collision, a contest, a battle विचारों का मानसिक अन्तर्द्वन्द्व, बडी भारी टक्कर, लडाई; सङ्घर्ष, झगडेबाजी।
*i. v* to fight, to contend or clash, to oppose लडना, झगडना, टक्कर लेना, विरोध करना।

**conform** कन्फार्म *v i & v t* to adopt similar form: to adapt; to assume a particular shape; to resemble; to obey, to comply with, to make like. to agree. अनुरूप बनना या बनाना; समान रूप धारण करना, वैसे ही आकार का बना देना, आज्ञा पालन करना, सहमत होना।

**confound** कन्फाउड *v t.* to defeat, overthrow; to puzzle, to perplex; to mix up; confuse, throw in disorder.

fail to distinguish; defeat in argument. हराना, गिरा देना, चकित कर देना, घबरा देना, मिला देना, अव्यवस्थित कर देना, पहचान न सकना, तर्क में हार जाना।

**confrere** कॉनफ्रेर *n.* a fellow member; a friend and associate, a colleague. सहयोगी मित्र, साथ काम करने वाला, सहकारी

**confront** कन्फ्रॅन्ट *v t* to meet face to face, to fling to one's face, to compare, to oppose, to cross one's evidence by document etc. सामने होना, मुह दर मुह होना, किसी को साक्षी के रूप में कोई पत्र मजूर करवा कर काट देना, विरोध करना, सामना करना, मुकाबला करना, तुलना करना।

**Confucian** कन्फ्यूशियन *adj* of or pertaining to the great Chinese philosopher Confucius चीन के महान दार्शनिक कन्फ्यूशस सम्बन्धी या उसके सिद्धातो सम्बन्धी।

**confuse** कन्फ्यूज *v t* to mix up, to create disorder; to perplex; not to be able to distinguish मिला देना, अव्यवस्थित कर देना; गड़बड़ घोटाला कर देना, पहचान न सकना, घबरा देना, चकरा देना।

*v. i.* to become perplexed, to be lost in confusion घबरा जाना, व्याकुल होना, चकरा जाना।

**confused** कन्फ्यूज्ड *adj* अव्यवस्थित, ऐसा मिला जुला कि कोई वस्तु पहचानी न जा सके; घबराया हुआ, असमजस मे पडा हुआ; चकराया हुआ।

**confusion** कन्फ्यूजन *n* confusedness, disorder, perplexion, shame, turmoil, embarrassment, overthrow. घबराहट, व्याकुलता, आश्चर्य, शोर गुल, घृणा, पतन; गिरावट, लज्जा, गडबड़ी।

**confute** कन्फ्यूट *v. t* to prove to be false; to show to be wrong, to disprove; to refute, to bring to naught झूठा सिद्ध करना, गलत करके दिखाना, शून्य कर देना, नगण्य बना देना।

**conge** कॉन्जे *n* (also *congee* कॉन्जी) bowing, dismissal, permission to go away नमस्कार, पदच्युत करना, जाते समय अनुमति लेने की क्रिया।

*v t* to salute and go away, to ask for permission to leave नमस्कार करके चले जाना, विदाई मागना।

**congeal** कन्जील *v. t* to make solid by application of cold; to freeze जमाना; सर्दी से द्रव पदार्थ को जमा कर ठोस पदार्थ बनाना।

*v i.* to become solid from liquid due to effect of cold, to become stiff. सर्दी के प्रभाव से जम कर द्रव का ठोस बन जाना; कठोर बनना।

**congenital** कन्जेनीटल *adj* dating from the birth, born with a person, innate. जन्म से साथ रहने वाला जन्मदाता, पैदा होने पर ही आरम्भ हो जाने वाला, वशागत।

**congest** कन्जेस्ट *v i & v t* to collect in excess; to accumulation of blood; having excessive population, packed closely, overcrowded अत्यधिक मात्रा में एकत्रित होना या करना, भीड करना, अधिक इकट्ठा होकर कठिनाई उत्पन्न करना

**congestion** कन्जेस्शन *n* state of being congested, a disease in which blood accumulates in excess in any part of body बहुत भीड़ होने की स्थिति घिचपिच, एक रोग जिसमें रक्त की अत्यधिक मात्रा शरीर के किसी भाग में एकत्र हो जाती है।

**conglobe** कन्ग्लोब *v t & v i* to collect together in a round mass गेंद के समान ठोस रूप या आकार का बनना या बनाना।

**conglutinate** कन्ग्लूटीनेट *v t & v i* to glue together, to unite into one एक साथ चिपकाना, गोड़ कर बनाना।

**congratulate** कन्ग्रॅटूलेट *v t* to felicitate; to express joy at somebody's gain बधाई देना, किसी के लाभ पर प्रसन्नता प्रकट करना।

**congratulation** कॉन्ग्रॅटूलेशन *n* बधाई देने की क्रिया; प्रसन्नता की अभिव्यक्ति अभिवादन।

**congree** कन्ग्री *v. t* (*Shak*) to agree among each other, to accord, to have or keep mutual good will आपस मे सहमत होना, प्रेमभाव रखना, सद्भाव बना कर रखना।

**congreet** कन्ग्रीट *v t* (*Shak*) to greet each other; to salute mutually एक दूसरे को आपस में अभिवादन करना।

**congregate** कॉन्ग्रीगट *v. t* to collect together; to assemble एकत्र करना, इकट्ठा करना।

*v. i* to flock together, to come to one place. इकट्ठा होना, समवेत होना, एक स्थान पर जमा होना।

**congress** कॉंग्रेस *n* act of meeting together, an assembly of delegates, a political party in India; the legislative bodies of U. S A. Federal Government. समवेत होना; प्रतिनिधियों की सभा, भारत में एक राजनैतिक दल, अमरीका में सघ सरकार का विधान मंडल।

*v t* to meet in congress सभा करना।

**congreve** कॅन्ग्रीव *n* a kind of rocket invented by sir William Congreve. सर विलियम कान्ग्रीव द्वारा आविष्कृत एक प्रकार का रॉकेट बम जो बहुत ऊंचा जाता है।

**congrue** कॉन्ग्रू *v i* to agree (used by *Shakespeare*) सहमत होना (शेक्सपीयर द्वारा प्रयुक्त शब्द।

**congruent** कॉन्ग्रूएन्ट *adj* योग्य, उपयुक्त, अनुरूप; फिटबैठने वाला, एक दूसरे जैसा।

**conic** कॉनिक *adj* (also *conical*) pertaining to a cone i e a figure with point at top and flat round base, at the bottom. शंकु सम्बन्धी, ऐसी आकृति सम्बन्धी जिसके ऊपर एक नोक हो और नीचे गोल पेंदा हो

**conject** कन्जेक्ट *v t* used in the sense of conjecture by Shakespeare 'अनुमान लगाने' के अर्थ में शेक्सपीयर द्वारा प्रयुक्त।

**conjee** कॉन्जी *n* (also *congee*) water in which rice has been boiled, तामिल शब्द, 'कंजी' का अपभ्रंश, चावल का मांड़।
*v i.* to starch with conjee. माड से कलप कलप देना।

**conjoin** कन्जॉइन *vt t* to join together, to combine and make one संयुक्त करना; जोडना; मिलाकर एक कर देना।
*v i.* to enter into unity. मिलना, जुडना, एक हो जाना।

**conjugal** कॉन्जुगल *adj* pertaining to marriage relating to hushand and wife विवाह सम्बन्धी, दाम्पत्य सम्बन्धी।

**conjugate** कॉन्जुगेट *v t* to mix and unite मिलाकर एक करना। *v i* to become united मिलकर संयुक्त होना।
*adj* connected, joined, coupled, occurring in pairs मिला हुआ, संयुक्त, जुडा हुआ, जोडे मे होने वाला।
*n* anything conjugate with another दूसरी वस्तु से जुडी हुई चीज।

**conjunct** कन्जंक्ट *adj* joint, conjoined साथ जुडा हुआ, संयुक्त।

**conjunction** कन्जंक्शन *n* union, combination, word joining sentences, phrases, assembly संयोग, मेल, वाक्यों को जोड़ने वाला शब्द, सम्बन्ध सूचक अव्यय, संगम, सभा।

**conjuration** कंजुरेशन *n* (1) enhancement, increase, (2) conspiracy (3) act of summoning solemnly in a sacred ceremony (4) magic, spell (5) incantation (6) solemn affirmation (१) वृद्धि, विस्तार (२) षडयन्त्र (३) धार्मिक संस्कार में आह्वान (४) जादू मन्तर; इन्द्रजाल (५) देवताओं की स्तुति के लिए मन्त्र (६) शपथपूर्वक वचन।

**conjure** कुंजर, कन्ज्योर, कंजुर *v. i. & v. t* (1) to appeal in a solemn manner (2) to practise magic. (3) to conspire. (4) to invoke. (5) to summon in a religious ceremony. (6) to compel by incantation a spirit to obedience. (7) to imagine. (8) to enchant (१) निष्ठा पूर्वक अनुरोध करना। (२) जादू खेलना। (३) षड्यन्त्र करना। (४) स्तुति करना। (५) धार्मिक समारोह में आवाहन करना। (६) किसी आत्मा को मंत्र के बल से बुला कर आज्ञा पालन करवाना। (७) कल्पना करना। (८) मंत्र द्वारा वश मे करना।

**conk** कॉङ्क *n* (U S) a kind of parasite of trees and wood; timber disease caused by the parasite; (in *slang* language) nose पेड़ पर उगने वाली एक फफूंदी जैसी वनस्पति उस फफूंदी के कारण उत्पन्न लकडी का एक रोग, (बोल चाल की भाषा मे) नाक।
*v i* to fail, to become out of order. असफल होना।

**connate** कॉनेट *adj* allied, congenial; innate, inborn, united in growth. लाभप्रद, सम्बन्धित, मैत्री पूर्ण, जन्मजात; आरम्भ से जुड़ा हुआ; संयुक्त, सहजात, एक साथ उत्पन्न।

**conne** कॉन *v t* (also *con* and *kon*) to know, to learn, to study, to remember by heart, (used by *Spenser*) सीखना, पढना, अध्ययन करना, जबानी रट कर याद करना।

**connect** कॉनक्ट *v. t* to join, to relate with anything; to tie to fasten together, to create a link between, to establish association between संबन्ध स्थापित करना; जोडना, साथ बांधना, सम्पर्क बनाना, दो वस्तुओं का मेल कराना, संयुक्त करना, मिलाना।

**connected** कनेक्टेड *adj* related, associated, having some link, joined, coherent सम्बद्ध, संयुक्त, जुडा हुआ, निहित; संपर्क-युक्त।

**connecting** कनेक्टिङ्ग *adj* tending to connect संयुक्त करने वाला, जोड़ने वाला।

**connection** कनेक्शन *n.* (also *connexion*) act of connecting, something which connects; relation, intimacy, intercourse; a relative, context, a place where trains, buses etc meet. मिलाने

या जोड़ने की क्रिया सम्बन्ध स्थापित करने वाली कड़ी या वस्तु, सम्बन्ध (संविधान) सम्पर्क, प्रगाढ़ मैत्री, समागम, रिश्तेदार, प्रसङ्ग, बसों या रेलों आदि का मिलने की जगह।

**conner** कॉनर *n* one who learns, studies or remembers by heart, one who directs steering, a signaller, inspector, or tester, a kind of fish. सीखने वाला, पढ़ने वाला, रटने वाला, चालक, निर्देशक, संकेत देने वाला दरोगा, निरीक्षक, एक प्रकार की मछली।

**connive** कनाइव *v t* to wink, to take no notice, to allow a wrong to be done by ignoring it, to have a private understanding आँख मारना, अवहेलना या आनाकानी करना; किसी दोष के होते रहने पर चुपचाप रहना या आंख मीच लेना, मिली-भगत बनाकर दोष करवाना।

**connotate** कॉनोटेट *v. t.* (also *connote*) to signify as a secondary sense, to give out as implied meaning, to include, to imply as inherent quality गौण अर्थ के रूप को अभिव्यक्त करना, किसी वस्तु के विशेष गुण को प्रकट करना, निहित या सम्मिलित करना।

**connubial** कन्युबियल *adj* pertaining to marriage, conjugal विवाह सम्बन्धी दाम्पत्य सम्बन्धी।

**connumerate** कन्युमरेट *v t* to count together. एक साथ गिनना।

**conoid** कोनॉइड *n.* anything resembling a cone in form शंकु के समान आकार वाली कोई वस्तु।

**conquer** कॉङ्कर *v t* to win, to gain by force; to obtain by effort, to defeat, to subjugate. जीतना; बल से प्राप्त करना, प्रयत्न करके पाना, हराना, अपने वश में करना, अधीन करना।
*v. i.* to be victorious विजय प्राप्त करना।

**conquerable** कॉङ्करेबल *adj* which can be conquered जीतने योग्य, जिसे जीता जा सके

**conqueress** कॉङ्करेस *n.* a woman who conquers or is victorious. जीतने वाली महिला।

**conquering** कॉङ्करिङ्ग *adj* having power to conquer; winning जीतने वाला, विजयी।

**conqueror** कॉङ्करर *n.* (*mas.*) a man who conquers; a victor (*fem* see conqueress.) जीतने वाला, विजयी पुरुष (पुलिङ्ग शब्द); विजेता।
*the Conquerer* William I of England इङ्गलिस्तान का राजा विलियम प्रथम।

**conquest** कॉन्क्वेस्ट *n* act of conquering, that which is acquired by force, act of winning somebody's love & heart, acquisition विजय, जीता हुआ प्रदेश, बल पूर्वक कब्जा करना, दिल पर विजय प्राप्त करना, प्रेम में फसाना, अर्जन।

**consanguinity** कॉन्सेंग्विनिटी *n* relationship by blood रक्त सम्बन्ध, एक ही वंश का होना, सगोत्रता।

**conscience** कॉन्शन्स *n* inmost thought, moral sense of right and wrong, scrupulousness; good sense अंतरात्मा, सदाचार की भावना, अच्छे विचार; सच्चा विवेक, ईमानदारी, अंतःकरण (संविधान)।
*interj* (*Scot*) an expression of surprise आश्चर्यसूचक शब्द।

**conscientious** कॉन्शेन्शस *adj* who follows his conscience; scrupulous, one who obeys the rules of good conduct अपनी अंतरात्मा का अनुसरण करने वाला; सदाचारी; पुण्यात्मा।

**conscious** कॉन्शस *adj* in senses, aware, knowing; having power to feel and understand. सचेत, चेतना में, होश में, जानता हुआ, समझने तथा स्पर्श की शक्ति से पूर्ण।

**consciously** कॉन्शसली *adv* knowingly, with full understanding and sense होश हवास में, पूरी चेतना के साथ, समझते बूझते हुए।

**conscribe** कन्सक्राइब *v t* to enlist unvoluntarily in armed forces by compulsion. जबरदस्ती फौज में भरती करना, अनिच्छा से सेना में लेना।

**conscript** कन्सक्रिप्ट *n & adj* enrolled in army by conscription, new recruitment सेना में बलात भर्ती किया हुआ व्यक्ति; नई भर्ती।
*v. t.* to enlist compulsorily in military service बलात भर्ती करना।

**consecrate** कन्सिक्रेट *v t* to set apart as sacred, to sanctify, to create hallow round; to devote धर्म के कार्य के लिये रखना पवित्र करना, प्रतिष्ठित करना, संस्कार करना, अर्पित करना।
*adj* denoted, sanctified पवित्र बनाया हुआ, अर्पित किया हुआ।

**consecution** कॉन्सीक्यूशन *n* क्रम के अनुसार एक दूसरे के बाद होने वाली वस्तुएं; क्रमों का समूह क्रममाला।

**consension** कन्सेंशन *n* mutual consent पारस्परिक सहमति।

**consensus** कसेंसस *n* oneness, agreement of parts, unanimity in opinion trend of opinion एकता, भागों की एक रूपता विचारों में मतैक्य, विचारधारा का रुख या झुकाव अनुकूलता।

**consent** कसेन्ट *v. i* to agree, to comply, to yield, to concur सहमत होना, स्वीकार करना, मानलेना; झुक जाना।
*v t* to allow (Milton) अनुमति देना।
*n* permission, agreement, compliance reply in affirmative, concurrent अनुमति, सहमति; सम्मति (सविधान), 'हाँ' में अभिव्यक्ति।

**consentience** कसेन्शन्स *n.* agreement. imperfect consciousness i e impressions below the level of consciousness सहमत, पूर्ण चेतनता के अभाव में उत्पन्न धारणाएं।

**consequence** कॉन्सिक्वेन्स *n* (1) result (2) rank (3) importance (4) effect (5) social standing. (१) परिणाम. (२) पद, (३) महत्व, (४) प्रभाव, असर. (५) समाज में स्थिति या प्रतिष्ठा।
*v. i.* to infer (Milton) निष्कर्ष निकालना।

**consequent** कॉन्सिक्वेन्ट *adj* आनुषंगिक, (सविधान), अनुवर्ती; परिणाम-स्वरूप, फल के रूप में उत्पन्न।
*n* event that follows as a result of same thing, natural effect किसी घटना के फलस्वरूप होने वाली अनुवर्ती घटना, स्वाभाविक परिणाम।

**consequently** कॉन्सिक्वेन्टली *adv* अतएव, इसके फलस्वरूप, तदनुसार, इस हेतु इसलिये।

**conservable** कसर्वेबल *adj* fit to be conserved परिरक्षण करने योग्य।

**conservative** कन्सर्वेटिव *adj* having tendency to preserve, not changing, not liking new things यथा स्थिति बनाए रखने की प्रवृत्ति वाला, परिवर्तन का विरोधी, नई धाराओं को पसन्द न करने वाला।
*n* one who tries to maintain old systems, orthodox रूढ़िवादी, प्राचीन पद्धति का रक्षक, सनातनी।

**conserve** कन्जर्व *v i* to save from injury, to preserve, keep fruits sugar. क्षति से बचना रक्षा करना, परिरक्षित रखना, फलों का मुरब्बा बनाना।
*n* a jam or other such fruit preserve परिरक्षित फलादि जैसे मुरब्बा।

**conserver** कन्सर्वर *n* मुरब्बा बना कर फलों का परिरक्षण करने वाला।

**consider** कसिडर *v t* to ponder over, to be of opinion, think, to regard, to contemplate, to weigh the merits of, to make allowance for सोचना विचारना निरूपण करना, जानना, समझना, विशेष मत का होना विवेचना करना।

**considerable** कसिडरेबल *adj* great important, notable remarkable, worth considering, much मान्य बड़ा, अधिक; बहुत, विचारणीय।

**consideration** कन्सिडरेशन *n* thoughtfulness meditation, deliberation, payment or compensation for a thing acquired, reward विचार (सविधान) ध्यान; सोचना किसी वस्तु के बदले में दिया गया शुल्क या मूल्य पुरस्कार।
*to take into consideration* to take over विचार करना।
*in consideraton of* in return for बदले में।

**considering** कसिडरिंग *prep* taking into account keeping in view विचार करते हुए, ध्यान में रखते हुए।
*adv* everything considered सब बातों पर विचार करके।

**consign** कसाइन *v t* to sign. to denote; to transfer, to entrust to commit to deliver, to send at the address of to hand over, to transmit हस्तान्तर करना हस्तान्तरित करना, सौंपना अर्पण करना, प्रेषित करना, भेजना रवाना करना।

**consignee** कसाइनी *n.* one to whom goods are transmitted by consignor ऐसा व्यक्ति जिसे माल भेजा जाये।

**consigner** कसाइनर *n* (also *consignor*) a person who sends good to consignee माल भेजने वाला या रवाना करने वाला व्यक्ति।

**consignment** कसाइनमेंट *n* the goods which are sent or consigned, act of consigning वह माल जो रेल आदि द्वारा भेजा जाता है, माल भेजने की क्रिया, अर्पण।

**consignor** कसाइनर *n* (also *consigner*) one who sends goods to the consignee माल भेजने वाला या रवाना करने वाला व्यक्ति।

**consist** कन्सिस्ट *adj* to be composed of, to be comprised in to exist to insist (Shak) to agree, to hold together होना, मिलना रहना, अस्तित्व में होना, (शेक्सपीयर की भाषा में) हठ करना, सहमत होना, साथ रखना।

**consistence** कन्सिस्टन्स *n* (also *consistency*) uniformity firmness solidity.

degree of density, substance, agreement, self consistency एकरूपता, दृढ़ता, घनता, गाढ़ापन, घनफल का माप, सार, सहमति, अपने बात का स्वयं विरोध न करने का भाव।

**consistent** कन्सिस्टेण्ट *adj* compatible, uniform, firm, true to one's principles, fixed, not contradicting oneself योग्य, एकरूप, सङ्गत (सविधान), दृढ़ अपने सिद्धान्तों को न छोड़ने वाला, अपनी बात को स्वयं न काटने वाला।

**consist in** कन्सिस्ट इन *v t* अपने में समाविष्ट करना।

**consist of** कन्सिस्ट ऑफ *v t.* (अमुक वस्तुओं) का बना होना।

**consociate** कन्सोशिएट *v t* to associate. परस्पर मिलना।
*adj* associated मिलने वाला मित्र।

**consolate** कॉन्सलेट *v t* (*Shak*) to comfort सान्त्वना देना (शेक्सपीयर द्वारा प्रयुक्त शब्द)।

**consolation** कन्सोलेशन *n* solace, act of consoling, comfort a comforting circumstance सान्त्वना, ढाढस देने की क्रिया, धैर्य बंधाना, सान्त्वना देने वाली परिस्थिति या घटना।

**consolatory** कन्सोलेटरी *adj* tending to comfort सान्त्वनामय, धैर्य बंधाने वाला।
*n* a message of comfort सान्त्वना का सन्देश।

**consolatrix** कन्सोलेट्रिक्स *n* a woman who consoles. सान्त्वना देने वाली स्त्री।

**console** कन्सोल *v t* to give comfort, to soothe, to cheer up a person in difficult circumstances सान्त्वना देना, साहस दिलाना, दिलासा देना, कठिन परिस्थितियों में ढाढ़स बढ़ाना।
*n* a bracket for keeping things, a big radio set खूंटी, बड़ा रेडियो सेट, अलमारी।

**consolidate** कन्सॉलिडेट *v t* to combine and forge a union, to make one out to many, to solidify and strengthen इकट्ठा करके एक बनाना, मिलाकर एकीकरण करना ठोस बनाना दृढ़ बनाना, निश्चित करना।
*v i* to grow strong, to be united दृढ़ बनाना, एक होना।
*adj* united, made firm संयुक्त, दृढ़ बना हुआ।

**consolidation** कन्सॉलिडेशन *n* the act of uniting the different things to forge them into one whole बहुत सी विभिन्न वस्तुओं को मिलाकर एकीकृत करना, चकबन्दी।

**consonant** कॉन्सोनेन्ट *adj* full of harmony, having same sound, suitable लय वाला, सामजस्य पूर्ण, समान सुर वाला, उचित।
*n* a letter which needs the help of a vowel to pronounce it. व्यंजन अक्षर जो स्वर की सहायता के बिना नहीं बोला जा सकता।

**consort** कॉन्सर्ट, कान्सॉर्ट *n* a husband or wife, a companion, a spouse, partnership, company, agreement, concert पति या पत्नी, साथी, दम्पति, साझेदारी समवाय, करार, सगीत गोष्ठी।
*v i* to bring together; to join, to harmonise मिलाना, जोड़ना, एक रूप बनाना मेल कराना, करार करना।
*v i* to associate, to agree, to accompany मिलना, समागम करना, सहमत होना; साथ जाना।

**conspectuity** कॉन्सपेक्टुइटी *n* sight (used by *Shakespeare*) दृश्य, नजारा।

**conspectus** कन्सपेक्टस *n* a synopsis, a wide survey, a full fledged view. गोष्ठी, व्यापक, सर्वेक्षण, सामान्य तथा पूर्ण दृश्य।

**conspicuity** कॉन्सपीकुइटी *n* prominence; clearness. स्पष्टता; सबके बीच विशेषत दिखाई देने का गुण।

**conspicuous** कस्पीकुअस *adj* clear prominent; having some speciality, particularly visible notable, catching the eye. स्पष्ट तथा विशेषत दिखाई देने वाला, कोई खास गुण वाला, उत्कृष्ट जिस पर आख जमे।

**conspiracy** कन्सपिरेसी *n* a plot hatched to harm some one, a group of people united for a bad purpose. षडयन्त्र किसी को हानि पहुँचाने के लिए व्यवस्था या गुट्ट।

**conspirant** कन्सपिरेण्ट *adj* conspiring. षडयन्त्र करने वाला।

**conspiration** कन्स्पिरेशन *n* the act of conspiring. षडयन्त्र करने की क्रिया।

**conspirator** कन्स्पाइरेटर *n* (*Feminine* conspiratress) राजद्रोही।
*n* one who is a member of a group to hatch a plot, specially against Govt षड़यन्त्र करने वाले गुट का सदस्य, षडयन्त्रकारी।

**conspiring** कन्सपायरिंग *adj* doing conspiracy. षड़यन्त्रकारी।

**constable** कॉन्स्टेबल *n* a police officer of lower rank. नीची श्रेणी का पुलिस जन।
*to outrun the constable* to run into debt ऋणी हो जाना।

**constant** कॉन्सटेन्ट *adj* firm faithful, not undergoing change, permament without any break, regular दृढ़, वफादार, जो परिवर्तनशील न हो, स्थिर, स्थायी, नित्य निरन्तर, अचल।

**constantly** कॉन्सटेन्टली *adv* always, regularly, frequently, in a constant manner सर्वदा, प्राय नियमित रूप से, बहुधा।

**constate** कान्स्टेट *v t* assert (French usage) कोई बात कहना।

**constellate** कॉन्सटलेट *v t* तारों के समूह का स्थान नियत करना।

**constellation** कॉन्सटलेशन *n* a group of fixed stars, a kind of aircraft, a group of persons ऐसे नक्षत्रों का समूह जो अपने स्थान पर स्थिर हो एक प्रकार का विमान, लोगों का गुट्ट।

**conster** कॉन्स्टर *v t* to interpret, to translate, to analyse अर्थनिकालना, अनुवाद करना, रूपान्तर करना।

**consternate** कॉन्स्टरनेट *v t* to perplex, to create fear and awe in someone डरा देना, विस्मत करना, घबड़ा देना, भयान्वित कर देना।

**constipate** कॉन्स्टीपेट *v t* to confine bowels, to create constipation अवरोध करना, मल को रोकना कब्ज उत्पन्न करना।

**constipation** कॉन्स्टीपेशन *n* costiveness, confinement of bowels, to press, to stop कब्ज; मल का अवरोध, दबाना, रोकना।

**constituency** कान्स्टिट्यूअन्सी *n* विधान-मडल आदि के लिये निर्वाचन करने वाले लोगों का समूह या क्षेत्र, निर्वाचनक्षेत्र (सविधान)।

**constituent** कन्स्टिट्यूट *adj* composing; appointing, making the constitution of a country रचने वाला, नियुक्त करने वाला, मौलिक, संविधान-निर्माता।

*n* a member, a client, a component part अ श, सदस्य, मुवक्किल।

**Constituent Assembly** कॉन्स्टिट्यूअट असेम्बली *n* a body which frames the constitution of a country देश का सविधान बनाने वाली सभा, सविधान-सभा।

**constitute** कॉन्स्टिट्यूट *v t* to form, appoint to establish गठित करना, नियुक्त करना, स्थापित करना।

**constitution** कॉन्स्टिट्यूशन *n* the method of governing a country, book containing the system prescribed for governance, the formation, the members of a body, the mental character, act of constituting make-up, essence. किसी देश के शासन की प्रणाली या व्यवस्था सविधान, गठन, निकाय के सदस्यगण, रचना, मनोवृत्ति, मूलतत्व।

**constitutional** कॉन्स्टिट्यूशनल *adj* pertaining to constitution, of mental or bodily make-up essential सविधान सबधी रचना या गठना सबधी, मनोवृत्ति या शरीर के गठन का, साविधानिक, आवश्यक।

**constrain** कन्स्ट्रेन *v t* to compel to put under detention to violate बाध्य करना परवश करना, नजरबन्द या कैद करना, जबरदस्ती करना, अति क्रमण करना।

**constrict** कन्स्ट्रिक्ट *v t* to compress, to contract, to narrow locally, to press दबाना, सिकोड़ना, सकुचित करना।

**constrictor** कन्स्ट्रिक्टर *n* one who constricts the muscle which contracts the body or limb, a snake which constricts its prey सिकोड़न वाला वह मास-पेशी जो शरीर को सकुचित करती है, एक प्रकार का साप जो अपने शिकार को दबाकर मार देता है।

**constringe** कन्स्ट्रिंज *n v t* to draw together, to contract पास खींचना, सिकोड़ना।

**construct** कन्स्ट्रक्ट *v t* to frame to build, to interpret, to draw, to make बनाना निर्माण करना, निर्वचन करना, अर्थ निकालना, खींचना।

*adj* constructed बनाया हुआ।

*n* anything constructed बनाई हुई वस्तु।

**constructable** कन्स्ट्रक्टेबल *adj* (also *constructible*) जिसका निर्माण हो सके।

**constructer** कन्स्ट्रक्टर *n* (also *constructor*) निर्माण करने वाला व्यक्ति, शिल्पी, राज।

**construction** कन्स्ट्रक्शन *n* act of constructing, anything construction, building meaning, interpretation रचना निर्माण, इमारत या अन्य कोई निर्मित भवन आदि अर्थ, निर्वचन टीका बनावट।

**constructive** कन्स्ट्रक्टिव *adj* रचनात्मक लाभदायक, जिसमें कोई निर्माण हो अन्तरग्रस्त, वास्तविक न होते हुए भी निहित।

**constructor** कन्स्ट्रक्टर *n* निर्माण करने वाला, रचयिता।

**construe** कन्स्ट्रू *v t* to analyse to explain to translate, to interpret to infer विश्लेषण करना व्याख्या करना अनुवाद करना; निर्वचन करना, अर्थ आशय निकालना।

v i. to admit of grammatical analysis. व्याकरण के अनुसार निर्वचन होना।
n an act of construing. निर्वचन।
**construprate** कस्ट्रप्रेट v t. to ravish, to defile and disgrace intensely. गन्दा करना, नष्ट-भ्रष्ट करना, अपवित्र करना, निरादर करना।
**consuetude** कान्स्विट्यूड n custom रूढ़ि, परम्परा।
**consul** कोन्सल n the agent of a state in another to deal with commercial affairs, a magistrate (in old Roman Republics) एक देश का दूसरे देश में वाणिज्य-दूत, (प्राचीन रोमन गणराज्य में) मजिस्ट्रेट या दण्डाधिकारी।
**consult** कन्सल्ट v t to take advice from, to consider, to ask for information. परामर्श लेना, विचार करना जानकारी मांगना।
v i to confer, to consider jointly विचार विमर्श करना।
n a meeting, a council बैठक, परिषद, सम्मेलन।
*to consult one's pillow* to think over throughout the night रातभर सोच विचार करना।
**consultation** कन्सलटेशन n विचार-विमर्ष परामर्श देने की किया, सम्मेलन परामर्श (सविधान)
**consulting** कन्सल्टिङ्ग adj परामर्श देने वाला विशेषज्ञ वकील या डाक्टर जो फीस लेकर राय देते हैं।
**consume** कन्स्यूम v t to spend, to waste, to use and utilise व्यय करना, बरबाद करना, प्रयोग करना, उपभोग करना।
**consumed** कन्स्यूम्ड adj used eaten up; wasted काम में आया हुआ, खाया पीया हुआ बरबाद किया हुआ।
**consumer** कन्स्यूमर n one who consumes an article, a user (as opposed to manufacturer) किसी वस्तु का प्रयोग करने वाला, उपभोक्ता।
**consumer goods** कन्स्यूमर गुड्स n जनता द्वारा प्रयुक्त सामान।
**consuming** कन्स्यूमिङ्ग n आवश्यकताओं को पूरा करने के लिए वस्तुओं का प्रयोग।
**consumate** कन्स्यूमेट v t to perfect and finish, to have first intercourse after marrige which amounts to consummation of marriage पूरा करना तथा उत्कृष्ट बनाना, विवाह के पश्चात प्रथम सम्भोग करके विवाह को पूर्ण बनाना।
*adj* perfect complete पूर्ण, उत्कृष्ट; सिद्ध

**consumpt** कन्सम्प्ट n quantity of an article that has been consumed वस्तु की वह मात्रा जो प्रयुक्त हो चुकी है।
**consumption** कन्सम्शन n act of consuming, destruction, water, excessive spending, tuberculosis, any wasting disease उपभोग (सविधान) करके समाप्त करने की क्रिया, क्षय, नाश, यक्ष्मा रोग, मृत्यु कारक रोग।
**contabescent** कॉन्टाबेस्सन्ट adj नष्ट होने वाला मकरन्द न बनाने वाला।
**contact** कॉन्टैक्ट n condition of touching, connection close union, communication सम्पर्क, लगाव, सचार, सम्बन्ध, निकट सयोग।
v i & v t to come into contact, to establish contact सम्पर्क स्थापित करना; व्यवहार करना।
**contagious** कण्टेजियस adj spreading by contagion, carrying disease छूत के द्वारा फैलने वाला, रोग फैलाने वाला सासर्गिक सविधान
**contagiously** कण्टेजियसली adj स्पर्श या छूत के द्वारा।
**contagium** कण्टेजियम n contagious matter like disease or poison छूत से फैलने वाला रोग या विष आदि।
**contain** कण्टेन v t to comprise, to keep from moving, to restrict, to be equal समाविष्ट करना, रखना, सम्मिलित करना, लपेटना, धारण करना, बराबर होना; प्रतिबन्धित करना, गति रोकना।
**containable** कण्टेनेबल adj जो सम्मिलित हो सके, जो समा सके।
**contained** कण्टेण्ड adj अन्तर्विष्ट (सविधान)।
**container** कण्टेनर n a vessel in which things are packed or kept बारदाना; बोरी, कनस्तर, डिब्बा, पेटी आदि।
**contaminate** कण्टेमीनेट v t to pollute, to make dirty to corrupt, to defile. गन्दा करना, दूषित बनाना, भ्रष्ट करना, कलङ्कित करना।
*adj*- which has been polluted जो भ्रष्ट हो चुका है।
**contamination** कण्टेमीनेशन n pollution; defilement, act of corrupting or making dirty भ्रष्ट करने की क्रिया, अपवित्र या कलङ्कित करने की क्रिया।
**conte** कोन्ट n (French) a short story of literary value साहित्यिक कथा, उपाख्यान।
**contect** कॉन्टेक n. strife, struggle (used by Spenser) झगड़ा, विवाद, कलह।
**contemn** कटेम v t to hate, to disregard;

to despise उपेक्षा करना, घृणा करना, तिरस्कार करना।

**contemplate** कन्टेम्प्लेट *v. t.* to anticipate; to thinkover मनन करना; विचार करना। *v i* to meditate, to intend, to study. ध्यान लगाना, तप करना, इरादा करना, चिन्तन करना, अध्ययन करना।

**contemplated** कन्म्प्लेटेड *adj* अवेक्षित (संविधान)।

**contemporary** कन्टॅम्परेरी *adj & n* living at the same time, belonging to the same period; equal in age एक ही समय का, समकालीन, जिनकी आयु एक समान हों।

**contemporise** कन्टॅम्पोराइज *v t* to cause to agree in time or age समकालिक या समवयस्क बनाना।

**contempt** कटेम्प्ट *n* act of showing hatred scorn. अवमान (सविधान), घृणा की अभिव्यक्ति

**contempt of court** न्यायालय-अवमान-(सविधान)।

**contemptuous** कटेम्प्टुअस *adj* scornful, showing contempt, despisable तिरस्कार पूर्ण, अवमान-जनक, घृणित।

**contend** कण्टेण्ड *v t* to argue, to strive, to enter into competition, to oppose तर्क करना, प्रयत्न करना, प्रतियोगिता करना, अडना, विरोध करना।

**content** कण्टण्ट *adj* satisfied, having limited desires सन्तुष्ट, तृप्त, जिसकी इच्छाए वर्तमान मे उपलब्ध वस्तुओ तक सीमित हों।
*v t* to satisfy, to please सन्तुष्ट करना, समाधान करना, प्रसन्न करना।
*v i* to be satisfied interjection, agreed सतुन्तुष्ट होना, तृप्त होना, मुझे मजूर है।
*n* (1) satisfaction (2) volume (3) capacity (4) things contained (१) सन्तोष, (२) घनफल, परिमाण। (३) सामर्थ्य, क्षमता, समाई। (४) निहित वस्तुए।

**contention** कण्टेन्शन *n* argument, dispute, quarrel, controversy तर्क, युक्ति, कलह, झगड़ा, विवाद, बहस।
*bone of contention* object of quarrel झगड़े का कारण, वह वस्तु जिस पर विवाद हो।

**contentment** कन्टेन्टमेन्ट *n* satisfaction, absence of desire सतोष, तृप्ति, इच्छाओ का न होना।

**contents** कन्टॅन्टस *n* a list of subjects dealt with in a book पुस्तक की विषय सूची।

**conterminal** कन्टरमिनल *adj* having a common boundary. एक ही सीमा वाला, पडौस का।

**contest** कन्टस्ट *n* debate, controversy; competition विवाद, झगड़ा; बहस, प्रतियोगिता।
*v t & v.i* to try to gain, to oppose, to dispute, to challenge, to debate प्राप्ति के लिए प्रयत्न करना, विरोध करना, विवाद करना, बहस करना।

**contested** कन्टस्टेड *adj* for which there has been contest जिसके लिये कोई प्रति योगिता हुई हो या झगडा हुआ हो।

**context** कन्टक्स्ट *n* the place from which a passage has been quoted प्रकरण, प्रसग (सविधान) सदर्भ।

**contiguity** कॉन्टीगुइटी *n* nearness समीपता

**continence** कान्टिनन्स *n* (also *continency*) abstinence, self restraint in sexual matters, chastity suppression of desires संयम, इन्द्रिय-दमन, यौन सम्बन्धी मामलो मे आत्म-नियत्रण, नैतिक पवित्रता; इच्छाओं का दमन, ब्रह्मचर्य।

**continent** कॉन्टीनन्ट *n* a main continuous land, one of the six parts of land or earth e g Asia, substance, bank or shore महाद्वीप, ससार के छ महा भू-भाग जैसे एशिया, सार, तट, किनारा।
*adj* having self restraint, chaste, virtuous. आत्म सयम रखने वाला, इन्द्रियों को जीतने वाला।

**continental** कॉन्टीनन्टल *adj*. महाद्वीप सबन्धी *n* महाद्वीप का निवासी।

**contingence** कटिजे स *n* (also *contingency*) unforseen event, contact, chance. आकस्मिकता, घटना, सम्पर्क, अवसर।

**continuable** कटिन्युएबल *adj*. जिसे जारी रखा जा सके।

**continual** कटिनुअल *adj* निरन्तर, अनवरत, लगातार, सतत।

**continually** कटिनुअल्ली *adv* निरन्तर रूप से, अनवरत तरीके से, लगातार से।

**continuation** कटिन्युएशन *n* extension, the act of continuing, carrying on, further instalment विस्तार जारी रखने की स्थिति चलते रहना, अगली किश्त।

**continue** कटिन्यू *v t* to persevere, to let remain not to end, to extend; to prolong जारी रखना, रहने देना, समाप्त न करना, विस्तृत करना।
*v i* to last, to remain after the fixed date to endure जारी रहना, समय बीतने पर

भी रहना, दृढ़ रहना, ... न होना।

**continued** कण्टीडन्यूड *adj* extended, uninterrupted in instalment. विस्तृत, जो जारी रहे, किश्तों वाला।

**continuedly** कण्टीन्यूडली *adv* जारी रहने के ढङ्ग से।

**continuous** कण्टीन्युअस *adj* uninterrupted, joined together अविछिन्न, जुड़ा हुआ, लगातार।

**continuously** कन्टीन्युअसली *adv* अविरल रूप में।

**contort** कन्टॉर्ट *v t* to turn or twist with jerk झटके के साथ मोड़ना।

**contorted** कण्टॉर्टेड *adj* twisted, deformed मोड़ा हुआ, मुड़ने के कारण कुरूप।

**contour** कन्टूर *n* outline general aspect, boundary line, a line marking a level or special characteristic in a map रूपरेखा, सामान्य दृश्य. नक्शे में किसी विशेष धरातल या विशेष बात को दर्शाने वाली रेखा।

*v t* to mark with contour lines कन्टूर रेखाएं बनाना।

**contra** कॉन्ट्रा *n adv, prep. & pref.* against, of the other side. विपरीत, दूसरा पक्ष।

**contraband** कॉन्ट्रबैंड *adj* prohibitad, excluded by law. निषिद्ध, विधि द्वारा प्रतिषिद्ध।

*n.* illegal traffic, smuggled goods चोरी से लाया गया माल. अवैध व्यापार का माल

**contraception** कॉन्ट्रसेप्शन *n* prevention of conception; control of birth गर्भ निरोध, सन्तान उत्पत्ति को रोकना।

**contraceptive** कॉन्ट्रसेप्टिव *n* गर्भ निरोध के लिए काम में आने वाली वस्तुएं।

**contract** कन्ट्रैक्ट *n* an agreement, terms of agreement, a bond, a betrothal; a kind of game of bridge; a season ticket संविदा (सविधान), करार, करार की शर्तें, बंधपत्र, सगाई. ताश में ब्रिज का एक खेल, मौसमी टिकट जो विशेष समय तक यात्रा के लिये होता है।

*v. t.* to lessen, to shorten, to effect by agreement, to incur a liability, to effect (a marriage etc), to bargain, to betroth, to incur (a disease etc) कम करना; सुकोड़ना. करार द्वारा सम्पन्न करना, दायित्व सिरपर लेना. (विवाह) करना; सौदा तय करना; सगाई करना. रोग आदि को ग्रहण करना

*v. i.* to shrink: to become less सुकड़ना, छोटा हो जाना।

**contraction** कॉन्ट्रैक्शन *n* act of contracting abbreviation of a word or phrase सुकड़ने की क्रिया, शब्द का संक्षिप्त रूप।

**contractor** कॅन्ट्रैक्टर *n.* one who enters into an agreement, one who undertakes to execute a work at a fixed rate. करार करने वाला, ठेकेदार।

**contradict** कॉन्ट्रडिक्ट *v t* to deny, to say a contrary thing इन्कार करना; खण्डन करना, विरोधी बात कहना।

**contradiction** कॉन्ट्रडिक्शन *n.* खण्डन; इन्कार, असङ्गति, विरोध।

**contra-indicate** कॉण्ट्रइंडिकट *v t* विरुद्ध बोलना प्रतिषेध करना, अनुपयुक्त बताना।

**contraire** कॉंट्रार *adj* old spelling of *contrary* विपरीत, प्रतिकूल।

**contralto** कॉंट्रालटो *n* lowest musical voice in women, the women having such a voice स्त्रियों में सबसे नीचा सुर वाली स्त्री।

**contrary** कॉन्ट्री, कन्ट्री *adj* opposite, contradictory विरोधी. विपरीत, प्रतिकूल, (*सविधान*)।

*n* extreme opposite सर्वथा विरोधी वस्तु।

*v t* to oppose, to contradict, to annoy विरोध करना, खंडन करना, तंग करना

*on the contrary* otherwise, on the other hand अन्यथा, इसके विपरीत।

*to the contrary* having opposite effect विपरीत प्रभाव वाला।

**contrast** कन्ट्रास्ट *n* exhibition of differences, comparision with a view to find unlikeness भेद या अन्तर का प्रदर्शन, अन्तर दिखाने के लिये तुलना।

*v i.* to stand in opposition विरुद्ध होना, तुलना के लिए प्रस्तुत होना।

*v t* to compare in order to find difference अन्तर पता लगाने की दृष्टि से तुलना करना।

**contravene** कॉन्ट्रवीन *v t* to oppose, to infring to violate विरोध करना, अतिक्रमण करना, उल्लङ्घन करना (*सविधान*)।

**contravention** कॉन्ट्रवेन्शन *n* infringement, violation उल्लङ्घन (*सविधान*)

**contribute** कॅण्ट्रीब्यूट *v t* to give along with others, to send for publicity अंशदान देना, प्रकाशन के लिए भेजना।

*v i* to be a party in a found किसी कोष में भागी बनना।

**contribution** कॉण्ट्रीब्यूशन *n* act of giving for a common cause, levy imposed on many persons written article for

a paper अशदान (कई व्यक्तियों द्वारा दिया गया या उनसे वसूल किया गया), पत्र पत्रिका के लिये दिया गया लेख ।

**contributive** केण्ट्रीब्यूटिव *adj* अशदान से सम्बन्धित ।

**contrist** कन्ट्रिस्ट *v t* to make sad दुखी बनाना ।

**contristation** कन्ट्रिस्टेशन *n* act of making sad दुखी बनाने की क्रिया ।

**contrite** कन्ट्राइट *adj* broken-hearted due to sin, doing penance पाप के कारण पश्चाताप करने वाला ।

**contrition** कण्ट्रिशन *n* deep sorrow for sin पाप के कारण गम्भीर यातना ।

**contriturate** कण्ट्रिट्यूरेट *v t* to pulverise, to reduce to dust मिट्टी के समान बना देना, चूर्ण के समान महीन बनाना ।

**contrive** कण्ट्राइव *v t* to invent, to design, to plan, to conceive आविष्कार करना, रचना करना, योजना बनाना, सोचना । (Spens) to plot, (Shak) to spend षड्यन्त्र करना, व्यय करना (प्राचीनकालिक अर्थो मे)

**control** कन्ट्रोल *v t* to govern, to restrain, to check शासन करना, रोकना, नियन्त्रण करना ।
*adj* pertaining to control नियन्त्रण सम्बन्धी ।
*n* (1) restraint (2) command (3) an authority (4) regulation (5) a check (6) an advice or place for checking (7) a stabiliser (8) an experiment for finding the standard of other experiment (9) a wheel for controlling the aircraft's speed (१) रोकथाम । (२) आदेश । (३) अधिकार । (४) विनियमन । (५) देखभाल । (६) नियन्त्रण करने का यन्त्र या स्थान (७) स्थायी बनाने वाला । (८) दूसरे प्रयोगों का अन्तर जानने के लिए किया गया प्रयोग । (९) विमान की गति पर नियन्त्रण रखने का पहिया । नियन्त्रण (सविधान)

**controller** कण्ट्रोलर *n* (also called *comptroller*) (1) an instrument for controlling speed (2) a big officer for controlling an office (3) one who audits the accounts (१) गति पर नियन्त्रण करने का यन्त्र । (२) किसी कार्यालय का बडा अधिकारी । (३) लेखा परीक्षा करने वाला अधिकारी जिसे नियन्त्रक कहते हैं ।

**controverse** कण्ट्रोवर्स *n* dispute (*Spenser*) now *controversy* विवाद, झगडा ।

**controversy** कन्ट्रोवर्सी *n* dispute, different opinions on a subject expressed in press, debate, contention विवाद, पत्र-पत्रकाओं में विभिन्न मतों का प्रकाशन, वाद विवाद, झगडा ।

**controvert** कॉण्ट्रवर्ट *v t* to oppose, to dispute, to advance arguments against विरोध करना, विवाद करना, विरुद्ध तर्क उपस्थित करना ।

**contumacity** कॉण्ट्यूमॅसिटी *n* (also *contumacy*) disobedience of law, obstinacy in habit, and resistence विधि का विरोध स्वभाव मे हठधर्मी, विरोध तथा जिद्दीपन की प्रवृति ।

**contund** कॉण्टण्ड *v t* to beat and make into small power कूटकर महीन चूर्ण बनाना ।

**contuse** कण्ट्यूज *v t* to beat, to crush पीटना, मारना, चूरा करना ।

**contusion** कण्ट्यूजन act of bruishing, state of being briushed मारने पीटने की क्रिया, पिटने की दशा ।

**convalesce** कॉन्वॅलेस *v t* to recover from weakness and to regain health कमजोरी को दूर करके स्वास्थ्य को पुन प्राप्त करना ।

**convalescence** कॉन्वॅलेसेन्स *n* (also *convalescency*) recovery of health and strength slowly after illness शनैः शनैः स्वास्थ्य तथा शक्ति को पुन प्राप्त करने की क्रिया ।

**convection** कन्वेक्शन *n* transmission flow of currents through liquids etc प्रसारण करट का द्रव पदार्थों आदि मे से सचरण, तापसचरण ।

**convene** कन्वीन *v t* to call together बुलाना, (सविधान), बैठक करना ।
*v i* to assemble, to come together. समवेत होना, बैठक होना ।

**convener** कन्वीनर *n* an important office-bearer who convenes a meeting or presides over it एक महत्वपूर्ण पदाधिकारी जो बैठक बुलाता है या उसमे सभापतित्व करता है

**convent** कन्वेन्ट *n* associotion of religious devotees their residence etc. nunnery उनका स्थान, भवन आदि ।
*v t.* to convene, to cite to summon बुलाना, उद्धरण देना (प्राचीन प्रयोग) ।
*v t* to be suitable (Shak) उपयुक्त होना, (शेक्सपीयर द्वारा प्रयुक्त) ।

**convention** कन्वेन्शन (1) an agreement (2) a usage or custom (3) fashion (4) a meeting or conference (5) act of convening (6) a temporary treaty (7) a

inferior quality. 6 victorious cry of a cock. (7) a crow bar. (8) child's cry of joy. (१) एक प्रकार का स्कॉटलैण्ड में पाया जाने वाला पक्षी। (२) एक बृहद्काय काला पक्षी। (३) एक प्रकार का जंगली कौवा। (४) इसी वर्ग के दूसरे काले रंग के पक्षी। (५) घटिया किस्म का कोयला। (६) विजयी मुर्गे की बांग का शब्द। (७) पैर्लल-बार या को-बार (एक प्रकार की खेलने की चीज)। (८) बच्चे का खिलखिलाने का स्वर।

*v. t.* to boast. शेखी मारना, शान मारना; डींग मारना।

**crowd** क्राउड *n.* (1) a musical instrument; crwth. (2) a crowd without any order closely pressed together. (3) multitude or rabble. (१) संगीत में एक प्रकार का बजाने का बाजा (वाद्य यन्त्र)। (२) ठट्ट; जमघट, भीड; समूह, समुदाय। (३) भीड़भाड़, भीड़भड़क्का, जन-समूह।

*v. i.* to gather into a crowd. भीड़भड़क्का; एकत्रित करना।

*v. t.* to swarm. जमघट इकट्ठा होना।

**crowdie** क्रौडी *n.* पनीर, दही से खाने के योग्य बनाई हुई पनीर; क्रीम; छाछ आदि। चारा ढोरों के लिए।

**crow-keeper** क्रो कीपर *n* a scarecrow खेत में से जानवरों को डराने का आदमी का चिह्न।

**crown** क्राउन *n.* (1) the diadem (2) the royal cap of honour worn by kings & emperors. (3) a head dress worn by heads of the state semicircular in shape studded with jewels and generally made of silver and gold. (4) the sovereign (5) kingship (6) honour. (7) the apex of anything, as a pillar house, head, tree, arch, gate etc (8) visible part of the tooth as that of an elephant. (9) a metal cap of a bottle (as of a Coca-Cola bottle) (10) major ornament (11) a coin, a 5 s piece. (12) size of a sheet of paper (15×20 ins) and in U S A (15×19 ins) (१) किरीट, मुकुट, ताज; एक प्रकार का शिरोभूषण, सम्राट। (२) एक प्रकार का शिरोभूषण जिसे राजा, महाराजा और सम्राट् पहिनते हैं। (३) एक प्रसिद्ध शिरोभूषण जो अर्धचन्द्राकार या अर्धवृत्त जैसा होता है और जिसमें रत्न और माणिक मोती आदि जड़े होते हैं प्राय कर सुवर्ण और चांदी का होता है जिसे प्राचीन काल में राजा आदि धारण करते थे। (४) सम्पूर्ण प्रभुत्व सम्पन्न सम्राट्। (५) राजपद, राजत्व। (६) सम्मान। (७) खम्बे, गृह, सिर, वृक्ष, या महराब, तारण आदि का शिखर या चोटी शिखर, नोक। (८) बाहर की ओर निकला हुआ दांत जैसे हाथी आदि का। (९) बोतलों का ढक्कन (जैसे कोका कोला आदि की बोतल का)। (१०) मुख्याभूषण। (११) पांच शिलिंग का सिक्का। (१२) कागज की लम्बाई चौड़ाई की माप (१५×२० इंच) परन्तु अमरीका में (१५×१९ इंच) होती है।

*v. t.* 1. to invest with a crown. to cap. 2. to authorise with royal honour and dignity. 3. to fill with beaded bubbles of wine etc. 4. to convert into a crown in the game of draughts by placing one draught upon another. 5. to end happily. 6. to dress or adorn 7 to dignify. १. राज्याभिषेक करना; मुकुट पहिनना; पारितोषिक। टोपी पहनना। २ राज्य के सम्मान और गरिमा के विभूषित करना, राज्य सम्मान देना ३. शराब उडेलते समय पात्र में बुदबुदे। ४. असा होना। ५. ड्राट के एक प्रकार के खेल में एक ड्राट के ऊपर ड्राट रख कर सावरन बनाना। ६ सुखान्त होना। ७. विभूषित करना अथवा पोशाक पहिनना। गरिमायुक्त करना।

**crowning** क्राउनिंग *n.* the investing of a crown or authority. राज्याभिषेक अथवा राज्यपद से विभूषित।

**crown-jewel** क्राउन ज्युऍल *n* a jewel of the crown, as is *Kohnoor* in the crown of the British kings. किरीट का हीरा जैसे ब्रिटिश राजमुकुट में कोहनूर नाम का हीरा जडा है।

**crown-land** क्राउन-लैण्ड *n.* unclaimed land under a sovereign on belonging to the crown सम्राट की भूमि यानी भूमि का वह भाग जिसका कोई स्वामी न हो, सारसी जमीन।

**crown-witness** क्राउन-विटनॅस *n* a government witness in criminal and other cases. दण्डिक (आपराधिक) और दूसरे मामलों में सरकारी साक्षी।

**crucifix** क्रूसीफिक्स *n* a picture or figure of the Christ showing क्रास पर कीलों द्वारा लगाई गई प्रभु ईसा की मूर्ति या चित्र।

**cruciform** क्रूसी फॉर्म *adj.* of the shape and form of a cross. क्रास की सूरत शक्ल का, स्वस्तिकाकार; क्रूसीफौर्म।

**crucify** क्रूसीफाई *v. t.* (1) to punish. (2) to torment. (3) to bind behind a cart and draw (as a military punishment) (4) to subdue in full, (5) to put to death by nailing on the cross. (6) to mortify. (१) दण्ड देना, (२) सताना, यातना पहुंचाना; पीडा देना; (३) (जैसा सैनिक दण्डों में होता है) गाड़ी के पीछे बाध कर खींचना; (४) पूर्ण रूप से आत्मार्पित करना; (५) क्रास पर

कीलों पर ठोक कर मृत्यु दण्ड देना; (६) वध करना, मारना।

**crude** क्रूड *adj* raw, unrefined, unprepared; not hewn and shaped, unfinished: inartistic, in natural state, immature, unripe, blunt, action; speech, manner etc, कच्चा, रूक्ष, बिना साफ किया हुआ: जो तैयार न हो; गढ़ कर और तराश कर ठीक न किया हुआ (जैसे पत्थर आदि;) अपूर्ण, अधूरा, अकलात्मक प्राकृतिक दशा में, अण्क, कच्चा, अपक्व, अपरिपुष्ट; अदृढ, कार्य का वार्ता (बातचीत) का और ढग का उजड्डक या लट्ठ, उजड्डपन, असभ्य।

**crudely** क्रूडली *adv* in a crude manner देहाती, असभ्य या मूर्ख रूप से, बेढंगे, भद्दे रूप से।

**cruel** क्रूइल *adj* savage, severe, merciless; delighting in other's pain, not careful of others pain, void of sympathy or pity, painful निष्ठुर, क्रूर; तीव्र तीक्ष्ण, उग्र, कठोर, दयाहीन, निर्दय, नृशंस, बेरहम, सगदिल, कठोर हृदय, शूलदायक दुखदायक।

**cruel-hearted** क्रूअलहार्टेड *adj* hard-hearted, delighting in other's pain तंगदिल सगदिल, जो दूसरों के दुख में सुखानुभव करता हो, निष्ठुर।

**cruelly** क्रूअली *adv* in a cruel manner कठोरता से, क्रूरता से, उग्रता से, निर्दयता से।

**cruelty** क्रूअल्टी *n* (also *cruelness*) hard heartiness towards others, mercilessness of action दूसरों के प्रति निष्ठुरता का प्रदर्शन, बेरहमी क्रूरता, कठोरता।

**cruet** क्रूइट *n* छोटी सी घड़ोंची मसाला, चटनी, नमक आदि रखनेकी छोटीसी शीशी या कूँडी जिस को भोजन के समय मेज पर रखा जाता है, धार्मिक समारोह, पूजा आदि के अवसर पर काम आने वाला पंच पात्र।

**cruise** क्रूज *v i* sail to and fro on lookout of a ship, for plunder, for protection in time of war and going to no port शत्रु की खोज में और देख भाल के लिये निकलना, लूट या जल दस्युता की टोह में रहना, युद्ध काल में रक्षार्थ जलपोत पर गश्त करना।
*n* a sailing to and fro also a land journey सैनिक गश्त समुद्र, जल अथवा थल पर।

**cruiser** क्रूजर *n* a privateer, a yatch that cruises; speedy warship युद्ध पोत; ऐसा जल पोत जो शत्रु की खोज मे निकला हो।

**crumb** क्रम *n* a loaf of bread, a morsel, particle of anything, that part of a bread which is soft रोटी का या डबल रोटी को छोटा टुकडा, ग्रास, गस्सा, किसी चीज का टुकडा या किरच, रोटी का मुलायम भाग, अंशः खण्ड।
*v t.* to mash into small particles छोटे छोटे टुकड़ों में विभाजित करना, पीसना, कूटना आदि। *v. i* to crumble कूटना आदि।

**crumble** क्रंबल *v. t.* to bread into small particles or crumbs रोटी का चूर्ण बनाना या किनका किनिका करना।
*v t.* to decay; to fall into small pieces. सड़ना, गलना, किनका किनका होना।
*n* that which breaks or crumbles easily, a crumb जो सहज ही टूट जाये या किनका किनका हो जाय, गस्सा, ग्रास।

**crumen** क्रूमॅन *n.* tear pit of a deer. हरिण (हिरन) की माद खो जहा वह छिपा रहता है।

**crump** क्रम्प *adj.* wrinked, of crooked nature, which may be crisped: friable झुर्रीदार, कुटिल प्रकृति का, जिसको करारा या भुरभुरा किया जा सके, तलने योग्य।

**crumpet** क्रम्पॅट *n.* as a slang, the head; a soft piece of bread असाहित्यिक भाषा में; शिर; सिर, रोटी का (डबलरोटी) मुलायम भाग

**crumple** क्रम्पल *v t* to crush into crooks; to cause to collapse, to wrinkle पेल कर या पीसकर भुर्ता बनाना; मूर्छा अथवा मृत्यु की स्थिति उत्पन्न करना, झुर्रिया डालना।

**crumpy** क्रम्पी *adj.* crisp करारा, कुरमुरा, भुरभुरा, चुरमुर होने वाला।

**crunch** क्रञ्च *v t* to munch anything with teeth so as to make a noise; to crush with teeth, feet or voice किसी चीज को चबा चबा कर खाना जिससे आवाज हो (जैसे कटर कटर का शब्द होना), दात और पाव से कुचलना, कुचलने का शब्द करना।
*n* the act of crunching something, the sound made thus चबाने का कार्य, कटर कटर की आवाज।

**crunkle** क्रंकल *v i* to crumple खण्ड खण्ड करना, चूर्ण करना, पीसना, दलना।

**cruor** क्रूअर *n* blood with coagulations. स्कन्दक (ग्रन्थिक) रक्त।

**crupper** क्रपर *n.* (1) the hind portion of a horse (2) a strip of leather worn round the belly and tail of a horse to keep the saddle intact. (१) घोड़े का पिछला भाग। (२) घोड़े की जीन जिससे काठी

को बाध कर रखा जाता है।

**crural** क्रूरल *adj* pertaining to a leg, like a leg, belonging to a leg. पैर सम्बन्धी या पैर जैसा।

**crusade** क्रूसेड *n* (1) a daring and adventurous undertaking (2) a romantic undertaking (3) an expedition of military nature in the name of religion (4) a concerted and consolidated action furtherance of a cause. (१) साहसिक और पराक्रमी कार्य। (२) वैचित्र्य-पूर्ण कार्य। (३) जहाद; धर्म के नाम पर सैनिक कार्यवाही। (४) किसी मामले अथवा पक्ष या वाद को सुसंचित और सुगठित (केन्द्रित) करने का कार्य।

**crusader** क्रूसेडर *n.* one engaged in such an action, or crusade जो ऐसे साहसिक, पराक्रमी अथवा सुगठित कार्य में रत हो।

**crush** क्रश *v t* (1) to subdue (2) to ruin (3) to overwhelm (4) to beat (5) to wound (6) to squeeze (१) पराजित करना, रौंदना, कुचलना। (२) बर्बाद करना। (३) दबाना। (४) मारना, पीटना, ताडना करना। (५) क्षतविक्षत करना, हताहत करना।

*n* भींचकर कुचलना, निचोड़ना हिंसात्मक वृत्ति में कुचलना। (२) भीडभाड। (३) रस फलों का (पेय के रूप में)। (४) (अमरीकी प्रयोग) लोगों का एक विशिष्ट गुट अथवा वर्ग। (५) ढोरों के लिये अलग मार्ग, पथ आदि (६) मूर्खतापूर्ण अथवा कामुक (उद्दीप्त) मनोवेग अथवा उद्दीपन।

*v i* to become crumbled under pressure दबाव के कारण चूर चूर होना।

**crushed** क्रशड *adj* that has been squeezed or crushed जिसको निचोडा अथवा कुचला जा चुका हो।

**crusher** क्रशर *n* a crushing machine, a person who subdues in slang a policeman रस निचोड़ने का यन्त्र (कोल्हू गन्ना आदि पेलने के) असाहित्यक भाषा में पराजित करने वाला, (दबने वाला) पुलिस का सिपाही, (आरक्षी)।

**crust** क्रस्ट *n* the outer and hard part of a bread covering of a pie, the hard exterior of the earth's surface, any coating रोटी का बाहरी कडा भाग, पापड या किनारों का सख्त हिस्सा, समोसे (त्रिकून) की बाहरी पपड़ी, पृथ्वी के तल (सतह) की बाह्य सख्त परत, परत, स्तर, तह, सतह।

**crustacea** क्रस्टेशिया *n. pl* नाना भांति के जल चर जैसे केकडा, घड़ियाल, मेढक, मछली आदि।

**crustated** क्रस्टेटड *adj.* तह या परतसे ढका हुआ अथवा छाया हुआ।

**crustation** क्रस्टेशन *n* बाहरी आवरण या सतह पर रोगन अथवा दूसरा कोई रंग किया हुआ।

**crutch** क्रच *n* a special kind of stick for the lame person with a padded device that sustains him when walking, any such support of this nature बैसाखी तथा एक विशेष प्रकार की लाठी या लठियों का जोड़ा जिसका या जिनका सहारा लेकर लगड़े और अपाहिज आदमी रास्ता टेरते है, बैसाखी।

*v t* to support पुष्टी करना, मदद करना, सहायना करना।

*v. i* to walk with the help of crutches बैसाखी की सहायता से चलना।

**cry** क्राइ *v. i* (1) to lament, (2) to bawl (3) to weep, (4) to utter a shrill cry (5) *n* a shrill sharp cry of grief or pain, (6) an inarticulate cry of joy; *v. t* (7) to exclaim, (8) to utter at the top of one's voice, (9) to open to sale by crying loudly, (*3rd pers sing. cries p. p crying pa t* and *pa p.* cried) (10) *n* clamour, rumour, a slogan, a watchward as war cry, a loud weeping (१) विलाप करना, (२) चिघारना, (३) रोना, रुदन करना, (४) हाय हाय करना, किल्ली मारना; (५) शोक और दर्द के कारण उत्पन्न हुई किल्ली, आनन्द और उल्लहास से चिल्लाने का स्वर, (७) चीखना, चिल्लाना; (८) ऊंचे स्वर से पुकारना (गल्लाना), (९) फेरीवाले (फैरुग) जैसी आवाज लगाना, (१०) (सज्ञा) चिल्लाहट, शोरगुल, हल्ला गुल्ला, अफवाह, मूलयन्त्र, युद्ध काल के समय सेना पक्ति में काम आने वाला शब्द जैसे 'वार क्राई' जोर 'जोर से विलाप।

*a far cry* a great distance फासला; दूरी; अन्तर, अत्यधिक दूरी।

*great cry and little wool* much ado about nothing खोदा पहाड निकली चुहिया।

*cry you mercy* I beg your pardon (an old usage) क्षमा कीजिये मैं समझा नहीं।

**crying** क्राइङ्ग *n* weeping, act of calling at the top of ones voice रुलाई, ऊंचे स्वर से बोलना।

*adj* notorious, addressing loudly शैतान; शरारती, जोर की पुकार या चिल्लाहट।

**cryo** क्राइओ from the Greek root word *knyos*=frost, the word stands for

ice, frost etc मूल यूनानी शब्द से क्राइ-योस=फ्रॉस्ट (तुषार), बर्फ, पाला, ठण्ड।

**cryogeny** *क्राइओजीनी n* प्रशीतन या गिरे हुए तापमान की विधि अथवा रीति और विशिष्ट बातों का अध्ययन।

**cryolite** *क्राइओलिट n* मूल यूनानी शब्द से लिथॉस—पत्थर, एक प्रकार का पत्थर जो ध्रुव प्रदेशों मे पाया जाता है।

**crypt** *क्रिप्ट n.* (also *crypto*) (1) from the Greek word kryptos = hidden, or secre., hence hidden or secret, a secret document, letter etc (2) a chapel (3) an underground cell (4) a cavity (१) मूल यूनानी शब्द से क्राइप्टास =हिडन (छिपा हुआ, गुप्त, इस कारण गुप्त) गुप्त या गोपनीय दस्तावेज या पात्र आदि। (२) गिरजाघर (३) भूमिगत (जमीन दोज) (तहखाना) (४) दराड, कोटर।

**cryptic** *क्रिप्टिक adj* - कोटरीक, छिपा हुआ; छद्म गुप्त, गोपनीय, अदृश्य, धुंधला, सजग रूप से छिपाये हुए।

**cryptography** *क्रिप्टोग्राफी n.* (also *cryptology*) secret or cipher language गुप्त या बीजाक्षर और कूट भाषा।

**crystal** *क्रिस्टल n* a clear and transparent mineral resembling ice, rock crystal, a superior kind of glass, or a cut glass, rock crystal in which visions may be seen बिल्लौर, स्फटिक और साफ खनिज से मिलता जुलता यथा बर्फ, खनिज केशास, बढ़िया किस्म का शीशा, या तराशा हुआ शीशा स्फटिक केलाश जिसमें बहुरूप-दर्शन हो सकें और स्वप्न साकार दीख पड़े।
*adj* composed of crystals, resembling crystals केलास का बना हुआ, केलास जैसा

**crystalline** *क्रिस्टॅलाइन adj* a crystal, having the structure and part of a crystal केलास, जिसकी सरचना और भाग केलास जैसे हो, बिल्लोर के समान स्वच्छ।
*n* a fabric of wool or cotton with glaze, a substance (crystalline) ऊन या सूत का तन्तु (रेशा) जिसका मिश्रण ग्लेज के साथ किया गया हो।

**crystallise** *क्रिस्टॅलाइज v t & v i* (१) निश्चित या पक्का करना या बनाना, पुष्ट होना या करना। (२) बिल्लोर का केलास बनाना।

**cub** *कब n* (1) a chest (2) young of a fox or certain other animals (3) a whelp (4) a wolf-cub (5) a boy-scout (6) a young-boy (7) a young girl (8) a novice or apprentice. (१) सन्दूक, पेटी, चैस्ट। (२) लोमड़ी का या दूसरे किसी जानवर का बच्चा। (३) पिल्ला या मृग-शावक। (४) भेड़िये का बच्चा। (५) बाल-स्काउट। (६) तरुण बालक। (७) तरुण-बालिका। (८) सीखदड़, अपरैन्टिस, किसी कार्य को नया नया सीखने वाला।
*v i & v t.* to hunt (cubs of fox) लोमड़ी के बच्चों का शिकार करना या होना।

**cubage** *क्यूबेज n.* calculating of cubic content घनफल।

**cubbish** *कबिश adj* (1) awkward (2) unpolished (3) raw-mannered. (4) like a cub. (१) भद्दा, अशिष्ट, (२) छिछोरिया, जिसके व्यवहार मे लडकपन हो, (३) अ-परिमार्जित, (४) बच्चे जैसा।

**cube** *क्यूब n.* (1) a block having six sides (six equal squares.) (2) third power of a given quantity. (१) घन। (२) त्रिघात।

**cubeb** *क्यूबॅब n.* सुमात्रा देश मे पाई जाने वाली एक प्रकार की औषधि—कबाबचीनी।

**cube-root** *क्यूब-रूट n* घनमूल।

**cubic** *क्यूबिक adj* (also *cubical*) isometric; pertaining to a cube ठोस; घनाकार; त्रिघातीय।

**cubica** *क्यूबीका n* a kind of fine lining (of worsted cloth.) एक प्रकार के वर्स्टेड कपड़े (क्लाथ) का अस्तर।

**cubism** *क्यूबीजम n* ललितकला, विशेषतया चित्र-कला की एक प्रकार की पद्धति जिसमें विविध कोणों से दृष्टिगोचर एक वस्तु विशेष की एक ही चित्र में, घनों और त्रिकोणों आदि की सहायता से, खींचा जाता है (क्यूबिज्म)।

**cubit** *क्यूबिट n* (also *cubitus*) the length of the fore arm from the elbow to the tip of the middle finger, an old measure. कोहनी से बड़ी अंगुली के आखरी सिरे तक, एक प्रकार का मापने का प्राचीन साधन, हत्था।

**cuckold** *ककोल्ड n* husband of an unfaithful wife कुल्टा (स्वैरिणी) स्त्री का पति लहंगे की जू पुरुलम्पट (कुल्टा स्त्री के) पति जैसा बनाना।

**cuckoldise** *ककोल्डाइज v t* to make cuckold पुरुलम्पट पाजी अथवा कुल्टा के पति के समान बनाना।

**cuckoldom** *ककोल्डम n* व्यभिचार, पाजीपन, स्त्री की गुलामी (ऐसा गुण) लहंगे की जू होना।

**cuckoldry** *ककोल्ड्री n* पाजीपना, गुलामी (स्त्री की), कुल्टा के पति की, (शारीरिक मासिक और आध्यात्मिक स्थिति।

**cuckoo** कक्कू *n* (1) an empty person. a silly person (2) a bird that cries cuckoo (cuculus). (१) खोखला आदमी, पागल; फिजूल या बेहूदा आदमी । (२) कुकुलस जाति का पक्षी जो 'कुक्कू कुक्कू' की ध्वनि करता है और चहचहाता है ।

**cucumber** कुकम्बर *n* a kind of creeper; its fruit एक प्रकार के बेल ( वल्लरी ), लता फल ।

**cucumbiform** कुकम्बीफॉर्म *adj* खीरे की लता या बेल जैसा, इसका फल यानी खीरा ।

**cucurbit** कुकरबिट *n* a kind of vessel used by chemists resembling a gourd (2) a kind of gourd or cucumber. कमण्डलु के आकार की एक प्रकार की खरल (खडल) जिसका उपयोग औषधि विक्रेता (कैमिस्टक) करते हैं । ककड़ी; फूट, खीरा ।

**cucurbitaceae** कुकरबिटेसी *adj* (also *cucurbital* and *cucurbitaceous*) a kind of melon or gourd एक प्रकार का तरबूज या काशीफल (पेठा, सीताफल) ।

**cud** कड *n* the food brought back by ruminating animals from the first stomach back to the mouth to be chewed again at leisure पागुर, जुगाली, वाले पशुओं और ढोरों द्वारा निगले चारे को थोड़ा थोड़ा निकाल कर फिर जुगाली करना; ऐसा चारा, रातब, खाये हुये खल विनौले आदि ।

*chew the cud* to mediate. पंच फैसला करना; सोच विचार करना, पागुर करना, जुगाली करना ।

**cudbear** कडबेअर *n* powder prepared from various lichens विविध प्रकार की काई आदि से चूर्ण तैयार करना ।

**cuddle** कडल *v t* to fondle, to love, to embrace, to nestle together. पुचकारना, लाड लडियाना, चोचो पोपो करना, प्यार करना, आलिंगन करना, एकाकार होना, एक रूप होना, (सटना), एक देह दो प्राण, ऐसा होना ।

*n* a close embrace आलिंगन, परिरम्भण, अकवारी ।

**cuddy** कडी *n* (1) a cloak-room of a vessel or a boat (2) rent, right of feudal lord to charge for entertainment from his tenant. (3) a donkey or a stupid or foolish person. (१) नाव अथवा जलपोत का वस्तु-कक्ष । (२) (किराया), जमींदार का कर । (३) गधा या मूर्ख और उल्लू आदमी ।

**cudgel** कजल *n* a club. a heavy staff of bamboo; a heavy stick सोटा; लाठी, वास का डण्डा, लट्ठ ।

*v t* to strike, to beat with a cudgel लाठी बरसाना या डण्डे मारना ।

**cue** क्यू *n* (1) a pig tail of hair at the back of head (2) a kind of rod used in the game of billiards (१) चोटी, वेणी. (स्त्रियों के सिर के बालों की गूंथी हुई चोटी (२) बिलियर्ड में काम आने वाली एक प्रकार की बेंत ।

*v. t* to form in a cue. वेणी गूथना, बाल सवार कर चोटी बनाना ।

**cuff** कफ *n* (1) the open extreme end of the sleeve (2) the Scottish spelling of the word, cruff (3) strike with fist (१) आस्तीन का खुला और अन्तिम भाग (२) क्रफ शब्द का स्कॉटिश वर्ण विन्यास (३) घूसा से मारना ।

**cuffin** कफिन *n* a slang of the thieves-a man चोर आदि के द्वारा प्रयोग किये जाने वाला असाहित्यक या उजड्ड शाब्दिक प्रयोग-आदमी ।

*queer cuffin* a churl, the justice of peace गवार, देहाती, शान्ति और व्यवस्था बनाये रखने वाला न्यायाधीश ।

**cuffle** कफल *v. t* Spenser's usage-to scuffle स्पेंसर का प्रयोग-हाथा पाई या हाथा छांटी करना ।

**cuisine** क्वेजेन *n.* (also *cuisinier* क्वेजेनियर) cookery, a department where cooking work is done, kitchen arrangement, style of cooking पाकविद्या, पाकशाला, रसोई का इन्तजाम, रसोई बनाने का ढङ्ग ।

**cuit** केट *n* (also *cute* कोट, also *coot* कूट) the ankle पाव का गट्टा ।

**cuiter** कोटर *v t* to pamper, to wheedle. रत होना, माया में फसना, खुशामद करना, तलवे चाटना, लिबलिब करना, चाटुकारिता के कार्य करना ।

**cuittle** कोटल *v t* to tickle, to curry favour, to cajole, to coax; to inspire. गुलगुली करना, हसना, अनुग्रह प्राप्त करना, खुशामद करना, लिबलिब करना, उत्साहित करना ।

**culch** कल्च *n* floor lining of an oyster-bed, foolish, rubbish सीप की तह का तल, मूर्ख, कूडा, कचरा, गन्द ।

**culet** क्यूलिट *n* (1) armour for the hips (2) back of a cut diamond (१) कटी प्रदेश और पिछले भाग का कवच । (२) हीरे की कणी का पिछला भाग ।

**cull** कल *n* (1) a diseased and unsuitable animal separated from the herd (2) a dupe (१) अलग किया हुआ: रुग्ण,

और बेकार पशु। (२) धोखेबाज।
*v t* to pick out, to select उठाना, लेना चुनना।

**cullion** कलयन *n* a rascal, a rogue, a wretch, a ruffian. शैतान; धूर्त; बदमाश, गुण्डा, हरामी, लुटेरा; लुच्चा।

**cullis** कलिस (1) a gutter of the roof (2) a strong broth (१) पतनाला; छत की मोरी मोरीका नलका, ऊपरी नाली। (२) मजबूत टेगची पतीला; पात्र।

**cully** कली *n* a base and mean dupe नीच और कमीन, धोखेबाज, चालबाज।

**culm** कल्म *n* (1) a grass (2) sedge stem (3) coal dust (4) dust of anthracite (१) एक प्रकार की घास (२) एक प्रकार को घास की डंडी (सींक) (३) कोयले का चूरा या राख (४) एक प्रकार के कोयले का चूरा जिससे तारकोल बनाया जाता है।

**culmen** कलमॅन *n* apex, highest point the highest point in a bird's bill शृंग शिखर चोटी, नोक उच्चतमशिखर पक्षियों की कलगी।

**culpable** कलपेबल *adj* (1) blame worthy (2) criminal. (3) faulty (१) दोष लगाने योग्य (२) दाण्डिक, आपराधिक। (३) दोषपूर्ण। from the latin word culpa = fault मूल लातैनी भाषा से कल्पा = फाल्ट (दोष)।

**culprit** कल्प्रिट *n* a criminal, offender, according to English law an alleged criminal अपराधी, दोषी, बन्दी।

**cult** कल्ट *n* (also *cultus*) worship a fad, system of religious worship or belief. उपासना; धार्मिक-साम्प्रदाय।

**cultivate** कल्टीवेट *v t* to refine, to cultivate, to produce by tillage, to make ready for crops शोधन करना; जोतना बोना उत्पादन करना, सुधारना।

**cultivation** कल्टीवेशन *n* civilsation; refinement, the practice and art of cultivating तहजीब उन्नति, खेती का काम।

**cultivator** कल्टीवेटर *n*. one who cultivates: an implement used in cultivation कृषिकार; किसान, खेतिहर, कृषि में काम आने वाला औजार।

**cultural** कल्चरल *adj*. pertaining to culture संस्कृति सम्बन्धी।

**culture** कल्चर *n* refinement, tillage, intellectual development, rearing of (bees, fish, silk, germs, bacteria and oysters) संस्कृति, उत्कर्ष; मानसिक उन्नति मधुमक्खी मछली आदि पालना, जुताई।

**cultured** कल्चर्ड *adj* well educated; refined, cultivated भली भांति शिक्षा प्राप्त; संस्कार किया हुआ, मसनूई।

**culver** कल्वर *n* a pigeon, a wood-pigeon a dove कबूतर; कपोत।

**cumber** कम्बर *v t* an obstructed occupation; to stand in the way of; to trouble, to hinder अड़चन अथवा बाधा डालना।
*n* encumberance बाधा, प्रतिरोध, विघ्न।

**cumbered** कम्बर्ड *adj* obstructed, hampered, barred बाधा सहित, अड़चन पड़ा हुआ।

**cumin** क्युमिन *n* (also *cummin*) a kind of plant known as cuminum cyminum having aromatic seeds जीरा।

**cummer** कमर *n*. god mother; a girl; a women स्त्री।

**cumshaw** कमशा *n* (1) a tip (2) a gift. (१) इनाम। (२) उपहार।

**cumulate** क्युमुलेट *v t*. to pile together, जोडना, जमा करना, एकत्रित करना।
*v. i*. to accumulate एकत्रित करना।
*adj* piled up लादा हुआ।

**cunabula** कुनाबुला *n* (*pl*) a bed for the children, a cradle. पालना।

**cuneal** क्यूनियल *adj*. (also *cuneate*) of the shape of a piece of metal or wood thick on one end and thin successively. नोकदार मोटा।

**cunning** कनिङ्ग *adj*. artful, skilfull, crafty; knowing. चतुराई; चालाकी, छल, कपट।
*n* craftiness, artifice, knowledge; skill; dainty (used thus in U S A.) कपटी, धूर्त, चतुर, चालाक, कोमल।

**cunningly** कनिङ्गली *adv* in a cunning manner. कपट से।

**cunningness** कनिङ्गनॅस *n*. the state of being cunning चतुरता।

**cup** कप *n* a kind of vessel made of porcelain or another metal used in drinking, a hollow, a cupful, (used in U. S A in this sense) the amount of liquid that may be contained in a cup; a beverage made from wine: blessings, afflictions प्याला, पोला पात्र: शराब; आशीर्वाद, अनुभव।
*v. t* to extract blood from means of cupping glasses, to mound into a cup form रक्त खींचना, प्याला के रूप में गढ़ना
*v. i*. to turn cup shaped प्याला के रूप

बनाना।

**cupel** क्यूपॅल *n.* a kind of portable and handy vessel used by goldsmiths in working on precious metals, a portable hearth used by gold smith's for refining. सुनारों का प्याला, सुनारों की भट्टी।

**cupid** क्यूपिड *n* the Roman God of love equal to Eros in Greek philosophy; in U. S. A a kind of jam tart. कामदेव (क्यूपिड यूनानी प्रेम का देवता) मदन।

**cupidinous** क्यूपीडीनस *adj* full of amorous derire कामुक।

**cupidity** क्यपीडिटी *n* covetousness. लालसा

**cupola** क्यूपोला *n.* an upturned lotus like spherical vault on the top of a building; a dome; an internal part of a dome, a turret to protect a gun. a kind of iron foundry furnace गुम्बज, लोहा पिघलाने की भट्टी।

*v. t.* to furnish with a dome or cu-

**cupper** कपर *n* a cup bearer, or whose work is to look after cups होटल का नौकर।

**cupping-tie** कपिङ्ग-टाई *n* series of game to determine a prize cup to the last winning party होड लगा कर इनाम के लिये खेला गया खेल।

**cupric** क्यूप्रिक *adj* containing bivalent तांबे मिली हुई।

**cupule** क्यूप्यूल *n* (*n pl*) *cupuliferal*) a kind of dry fruit have cup-shapped portions; as chestnut etc अखरोट जैसा मेवा।

**cur** कर *n* a scoundrel; a dog of low breed; sully or cowardly fellow. बदमाश नीच जाति का कुत्ता भीरु आदमी।

**curarine** क्यूराराइन *n* a kind of poisonous medicine now used in surgery. बेहोश करने की दवा।

**curator** क्यूरेटर *n* (*fem curatiix*) (1) a superintendent of a museum. (2) a guardian appointed by lane. (3) incharge of anything. (4) a board that selects university professors. (१) अजायबघर का पदाधिकारी। (२) वैध संरक्षक। (३) मालिक, पदाधिकारी। (४) प्रोफेसरों को चुनने वाली मण्डली।

**curb** कर्ब *n.* a horse's chain; a kerb stone, a disease of the horses, swelling, margin of various types; check; restrain. घोडे की जंजीर, पत्थर; घोड़ों का रोग, सूजन; बन्धन, संयम।

*v. t.* to check; to restrain रोक लगाना; संयम कराना।

**curbable** कर्बेबल *adj.* (also *curbless*) which may be checked or restrained. जिस पर प्रतिबन्ध अथवा रोक लगाई जा सके।

**curch** कर्च *n* a handkerchief to cover the head सिर पर बांधने का रुमाल।

**curculio** कर्कुलियो *n* a weevil झींगुर।

**curcuma** कर्कुमा *n* a kind of turmeric. एक प्रकार की हल्दी।

**curcumine** कर्कुमाइन *n.* the colour of turmeric पीला, जर्द।

**curd** कर्ड *n* cheesy part of milk, thickened milk coagulated with acid, a kind of fatty matter found in salmon fish, a kind of substance used in soap making. दही, खोया, सालमून मछली की चर्बी, साबुन बनाने का मसाला।

**curdiness** कर्डीनेस *n* the creamy or fatty quality of curd दही का स्निग्ध भाग।

**curdle** कर्डल *v t.* and *v i* to thicken, to coagulate गाढा करना।

**curdy** कर्डी *adj* full of curd. स्निग्धता पूर्ण

**cure** क्यूर *n.* care of the diseased or sickperson; spiritual charge, that which soothes or heals, a medical treatment, a remedy, vulcanisation. चिकित्सा, उपचार, आराम, आध्यात्मिक परिवर्तन; टूटी फूटी चीजों को जोडना (पाजना)।

**curable** क्यूरेबल *adj* that may be worth curing. उपचार योग्य।

**curfew** करफ्यू *n.* the curfew hour, the bell that rings for imposing curfew in a city; the bell ringing to announce the time and schedule of curfew. करफ्यू; करफ्यू का घण्टा।

**curia** क्यूरिया *n.* (1) building in which meeting of senate is held (2) judicial or legislative court (3) papal see's court. (4) of a Roman tribe (ten divisions.) (१) वह भवन जहा सीनेट की बैठक हो। (२) न्यायिक या विधायिनी न्यायालय। (३) पादरियों का न्यायालय। (४) रोमन जनजाति का विभाजन।

**curie** क्यूरी *n.* radio activity of radium. रेडियम की विशिष्ट रश्मियें।

**curiet** क्यूरिट *n* a kind of armour worn on back and chest पीठ और छाती का कवच।

**curio** क्यूरियो (also *n pl curios*) anything rare and curious दुर्लभ प्राप्य वस्तु, कला

की वस्तु ।

**curiosity** क्यूरियोसिटी *n.* inquisitiveness, quality of being curious विलक्षणता ।

**curious** क्यूरियस *adj.* inquisitive, eager to learn, showing great care, singular; rare, odd etc जिज्ञासु, जानने की तीव्र इच्छा रखने वाला, अनोखा, विलक्षण, विचित्र ।

**curl** कर्ल *v t* to coil, to ripple; to move in curves छल्ले डालना, घुघराले बनाना; लहर डालना, चक्कर मे डालना ।
*v i* to writhe. to shrink into ringlets, to eddy. to ripple; ऐंठना, झालरनुमा बनाना भंवर मे डालना. लहर उत्पन्न करना ।
*n* a wave, a ringlet, a disease of the plants in which leaves curl: a curled state लहर, चूड़ी, पौधो का रोग, मुड़न

**curled** कर्लड *adj* curved, coiled, twisted मुड़ा-तुड़ा, बल खाया हुआ, ऐंठा हुआ ।

**curly** कर्ली *adv.* full of curls छल्लो से भरा हुआ ।

**curumdgeon** क्युमुंजन *n* a churlish fellow, a miser. लोभी ।

**curmurring** करमरिंग *n* a flatulent and rumbling sound made in the stomach (bowls) due to gas troubles पेट मे गुडगुड की आवाज ।
a very small amount, granule कण, किनका, टुकडा, खण्ड, जरा सा भाग, गोली ।

**curny** कर्नी *adj* (also *curney* कर्नी) like grains or granules, granular, little grained गोली या दाने जैसा, दानेदार ।

**curr** कर *v i.* Wordsworth's usage-to make a purring (a pleasing murmuring sound of a cat) sound, to make a whirring sound (whirling sound) बिल्ली की सी ध्वनि करना (वर्ड्सवर्थ का प्रयोग) ध्वनि करना ।

**currant** करेंण्ट *n* (1) a grape of levant of black colour and seedless (2) a kind of fruit (grape) of black, white and red colour (१) बेदाना अंगूर (२) एक प्रकार का फल ।

**currency** करन्सी *n* circulation (as of money or file etc), period of time in which a thing is current, approximate or general estimation चलन; प्रचलन अन्दाज ।

**current** करेंण्ट *adj* from the Latin word currens (1) flowing (as water) (2) running (as stream) (3) exchanging hands or passing from man to man (4) in general use, or circulation or currency as money, words, idioms rumours or opinions (5) course (as of events) (6) belonging to the moment or period of time now running *n.* (7) flow of electricity through a body (as wise etc) (१) जल प्रवाह (२) गति से (जैसे प्रपात आदि) (३) एक हाथ से दूसरे को (४) नित्यदिन के प्रयोग मे जो आये, जैसे रुपया, पैसा, शब्द विचार आदि (५) घटना चक्र (६), क्षण जरा से सम्बन्धित, (७) विद्युत धारा ।
*pass current* generally accepted as genuine or true जिसको वास्तविक या सत्य माना गया हो ।

**currently** करेंण्टली *adv* in a current manner धाराप्रवाहिक रूप मे ;

**curriculum** करीक्युलम *n* course (of study), course of study at a university, अध्ययन सूची ।

**curry** करी *n* (1) a kind of Indian dish made from a mixture of curd, turmeric, and other condiments etc (2) a dish prepared of such condiments, (3) to beat, (4) to message and prepare (dress) a horse (5) to dress (leather) (6) to scratch (१) कढी । (२) मसालेदार कढी । (३) मारना । (४) मालिश करके और जीन कस कर घोड़े की तैयारी । (५) चमडा कमाना (६) निशान डालना ।

**curse** कर्स *v t.* to torment, blaspheme; to curse, to wish evil of others. सताना बुरा भला कहना, कोसना, दूसरो का बुरा चाहना ।
*v i.* to swear. कसम खाना ।
*n* wishing of harm or evil to others, any evil दूसरो का बुरा न चाहना, बुराई ।

**cursed** कर्सेड *adj* hateful under an evil blasted by an evil घृणायोग्य, दुर्गुणो का सताया हुआ ।

**cursive** कर्सिव *adj* running, opposite to unical, or flowing hand writing घसीट ।

**cursor** कर्सर *n* (also *n pl. cursores*) that part of an instrument which may be sliding टैढा औजार ।

**cursorary** कर्सरेरी *adj.* (also *cursenary curselarie* and *cursitory*), cursory that is hasty glance सरसरी तौर पर नजर(डालना)

**cursorial** कर्सोरियल *adj* limbs, and such other parts of the body as are used; from running (as of birds) भागने मे सहायता देने वाले शारीरिक अङ्ग ।

**cursory** कर्सरी *adj* hasty hurried, super-

ficial, hurring quickly over. शीघ्रता से, जल्दी, तेज कृत्रिम जल्दी जल्दी उलटना (ग्रन्थ के पृष्ठ आदि) चलता हुआ, अधूरा।

**curst** कर्स्ट *adj* (1) ill-tempered. (2) curst (3) deserving such a treat-ment (4) forward (१) चिडचिडे स्वभाव का, (२) तेज मिजाज का, (३) जिसके साथ ऐसा व्यवहार उचित हो। (४) अगेती अगेता।

**curt** कर्ट *adj* summarised, brief, concise of envoi type, unmannerly brief सक्षिप्त; छोटा खफीफ, थोडा, घटाया हुआ, निचोड; सारांश, उपेक्षा रूप में हू हा कहना।

**curtail** कर्टेल *v t* to abridge, to cut short, to chop off न्यून करना; काट छाट कर छोटा करना; कलम करना।

**curtailment** करटेलमेंएट *n.* state of being curtailed न्यूनन।

**curtail-step** करटेलस्टेप *n* a step known as round-ended at the lower part (bot-) tom) of a flight सीढ़ी का सबसे निचला डण्डा।

**curtain** कर्टेन *n* (1) drapery cloth used as a screen at the door or window or around the bed etc, curtain wall (2) a part of the wall between of two towers (3) a screen for á theatre or in a movie (4) the fall of curtain between separate scenes (5) to en-close with curtains (6) in military a technique (known as curtain fire) by which the army throws at the enemy bombs one after the other in succes-sion so that that enemy's passage is totally blocked, or at least blinded for some time (१) लटकान पर्दा। (२) दो लाटों के बीच का स्थान। (३) पर्दा, चलचित्र या नाटक का पर्दा। (४) भिन्नभिन्न दृश्यो के अन्त गति पर्दे का गिराव। (५) पर्दा डालना। (६) सैनिक चातुर्य।

***v. t.*** to furnish with curtains पर्दे लगाना *behind the curtain* hidden and away from the public view (as in a theatre) दर्शकों की दृष्टि से दूर।

**curtal** कर्टल *n* anything cut short, any-thing docked, a horse with a docked tail (or anyother animal) काटा या छोटा किया हुआ।

**curtana** कर्टाना *n* a kind of sword used in coronations. having no point राज्याभिषेक के अवसर की तलवार।

**curtate** कर्टेट *adj* a term of astronomy showing reduced or shortened dis-tance of a planet from the sun सूर्य का किसी भी ग्रह से न्यूनतम अन्तर।

**curtsy** कर्टसी *n* (also *curtsey*) a lady's ex-pression of respect by bending the knees स्त्रियों का आदर सम्मान के रूपमें घुटनों के बल झुकना।

**curvate** कर्वेट *adj* curved or bent in a regular form टेढा या झुका हुआ।

**curve** कर्व *n* anyhing with a bend, a cur-ved line, a graph, a curved surface, an arch (of a building or a bridge etc) टेढ़ी रेखा, वक्र लकीर।

*v t.* to form in the curve shape to bend वक्र करना।

*v i* to bend, to move according to a curve. वक्र होना।

**curved** कर्व्ड *adj* having a curved form घूमा हुआ।

**curvet** करवॅट *n* a kind of leap or jump of the horse in which it springs by hind-legs just after the fore-legs. a frolic घोडे का उछाल या कुदान।

**curvicaudate** कर्विकॉडेट *adj* having a cur-ved tail टेढी पूछ वाला।

**curving** कर्विंग *adj* having curved form गोल या मुडी हुई।

**cush** कश *n.* a kind of armour worn on the thigh, a short form of the word cushion. कवच।

**cushat** कुशॅट *n.* a wood pigeon कपोत।

**cushion** कुशन *n* (1) a flat; soft case filled with elastic stuff for rest or sleep, a pillow, a pad (2) a special kind of pad used by an engraver (3) a rubber ring or pad used in machines (electrically operated) (4) a pad used by women to support the hair-knot on the back, (5) cap (on top) of a pier (6) lining in a billiard table (7) colloquially the word is known as cush (8) anything that softens the blow (9) remaining steam in cylinder of a steam-engine working as a pis-ton's buffer (१) गद्दा, मसन्द। (२) शिल्पी औजार। (३) छल्ला रबड का। (४) जूडे की गद्दी। (५) पुल के गोले का ऊपरी भाग। (६) बिलियर्ड के खेल की मेज का कपड़ा। (७) 'कुश' छोटा रूप। (८) जो दचको से रक्षा करे। (९) स्टीम यन्त्रों का सिलण्डर।

*v t* (1) to furnish with a cushion (2) fatty part of a buttock (१) गद्दी लगाना।

(२) चूतड़ो की मोटाई।

**cusp** कस्प *n.* a point of the moon, of the Gothic tracery, an instrument. चोटी; शिखर; एक यन्त्र।

**cuspid** कस्पिड *adj.* (also *cuspidal cuspidate, cuspidated*) having a sharp point नोकीला।

**cuspidore** कस्पीडोर *n* a portable or heavy box-like pot used as a spittoon पीकदान।

**cuss** कस *n.* (1) curse (2) a chum, a fellow. (१) बददुआ देना। (२) साथी, लँगोटिया यार।

**cussed** कसॅड *adj* cursed; of hard willor obstinate सताया हुआ; जिद्दी।

**custard** कसटर्ड *n* a drink made by mixing milk and egg, and with a small dose of sweet. दुग्ध, अण्डे और बूरा का मिला हुआ पेय।

**custard-apple** कसटर्ड-एपल *n.* a kind of fruit of the West Indies सीताफल।

**custock** कसटॉक *n* a kind of cabbage stock गाठ गोभी।

**custodian** कस्टोडियन *n.* (also *custode, custodier* and *custos*) keeper, guardian. देख रखने वाला, संरक्षक।

**custody** कस्टडी *n* a keeping, a guarding; a watching, care, locking up or imprisonment, security पालन, सरक्षा, हिरासत, कारावास।

**custom** कस्टम *n* (1) usage, an established practice, what is done by others as a usual practice, a habitual repetition of the same action or behaviour, regular business (trade.) (2) a tax imposed or goods (१) प्रथा, आचार; रीति, व्यवहार, रूढि। (२) कर।
*n pl* (1) duty imposed or import and export (2) in U S A. the word means a things made to order, bespoke. (१) सीमाशुल्क; बहि शुल्क। (२) आर्डर देकर बनवाई हुई चीज।

**customary** कस्टमरी *n.* usual, happening by custom; according to wont and usage; usage आम, रूढ़िरूप में; प्रथा, रीति अनुसार।

**customed** कस्टमड *adj* accustomed (in the sense of habitual), usual, general आदी. आम: साधारण।

**customer** कस्टमर *n* a buyer, one who is accustomed to visit a certain market, Shaskespeare's usage–a harlot; a prostitute, as a slang–a person खरीदार, ग्राहक, शेक्सपीयर–वेश्या, असाहित्यिक भाषा में–मनुष्य।

**custrel** कस्ट्रैल *n.* a knave, one who attends on a knight. सरदार या सामन्त का चाटूकार।

**custumary** कस्टूमरी *n.* the ritualistic part or aspect or performance of a religious community धार्मिक कर्म या समारोह का कर्मकाण्ड का भाग।

**cut** कट *n* a blow; a stroke, cut short; wound, refusal; way; fashion. कटन; चोट-फेट; आघात, तोड़ना, बीच मे छोड़ना, मर्मभेदी कार्य, मर्मभेदी बात; ना नुक्कड, अस्वीकृति; ढङ्ग, तौर तरीका।

**cutch** कच *n* a kind hard paper sheet used by gold beaters वर्क कूटने वालों का कागज।

**cut dead** कटडॅड *n* to refuse to take cognizance of पहिचानने से इन्कार करना।

**cut down** कटडाउन *n* to curtail, to cut down the rope on which the criminal was hanged काटना, फासी लगने पर मारने वाले की रस्सी काटना।

**cute** क्यूट *adj* U S. A daintily, due to aphesis a form of the word acute. कोमल रूप मे, 'एक्यूट' शब्द का दूसरा रूप।

**cutey** क्यूटी *n* (also *cutie* क्यूटी) a girl of smart look and manners. तेज तराट निगाहें, पैनी दृष्टि।

**cuticle** क्यूटीकल *n* a thin skin. त्वचा की ऊपरी झिल्ली।

**cutin** क्यूटिन *n* a kind of material forming cuticle त्वचा मजबूत करना।

**cutinisation** क्यूटिनीजेशन *n* formation of a cuticle त्वचा की बनावट।

**cutinise** क्यूटीनाइज *v. t & v i.* to form a skin (enticle) on the plant पौधे की छाल।

**cutis** क्यूटिस *n* a skin other than the cuticle, known as true-skin भीतरी त्वचा।

**cutlery** कटलरी *n* (1) dinner or kitchen instruments in general as knife, fork and spoon etc (2) the business of a cutter (१) भोजन या रसोई के औजार। (२) चाक्र बनाने का काम।

**cut-throat** कट थ्रोट *n* a murderer, a ruffian, a loose (open) razor after use लुटेरा, बदमाश, हजामत के बाद खुला उस्तरा।

**cuttle** कटल *n* (1) knife (2) Shakes-

peare's usage-bully (3) a kind of fish known as cuttle-fish (१) चाकू । शेक्सपीयर का प्रयोग-मोंकना । (३) एक प्रकार की मछली ।

**cutty** कटी *adj* curtailed, summarised काटा हुआ, संक्षिप्त किया हुआ ।
*n* a short pipe made of clay, a term of reprobation, serious or jocular applied to a lady, a short and thick girl, a mischievous women काटा हुआ संक्षिप्त किया हुआ मिट्टी की नली, नाटे कद की लड़की, गुट्टी शरारती लड़की, शरीर स्त्री ।

**cuvette** क्वेटा *n* cunette, an open tunnel dug in the middle of a dry moat that surrounds a castle किले की सुरङ्ग ।

**cyan** साइएन *n* a kind of blue ink used by printers, or greenish blue colour छापे वालों की नीली स्याही ।

**cyanate** साइएनेट *n* a kind of salt extracted from cyanic acid साइनेमाइड विष का लवण ।

**cyanogen** साइएनोजिन *n* from the Greek root kyanos=blue, a compound of carbon and nitrogen मूल यूनानी शब्द से काइयेनॉस=ब्लू (नीला) कार्बन और नाइट्रोजन का मिश्रण ।

**cycle** साइकल *n* (1) changes happening in a recurring order. (2) an age or a period. (3) a supposed or studied period of time in which certain events occur in a certain order or they just repeat themselves (4) an anthology of song having a common subject (5) a bicycle (6) a tricycle (7) a series of romances centering round a particular figure or event (8) a series of poem centering round a particular figure or event (१) निरन्तर परिवर्तन (२) दौर, (३) कालचक्र (४) गीताजली, (५) द्विचक्रयान (साइकिल) (६) तीन पहिये की साईकिल, (७) किसी घटना या चरित्र विशेष को लेकर कोई कथा विशेष या (८) गीत माला ।

**cyclic** साइक्लिक *adj* साईकिल सम्बन्धी चक्रवत घटने वाली ।

**cyclical** साइक्लीकल *adj* साईकिल सहित चक्र सहित ।

**cyclone** साइक्लोन *n* scientifically a system of wind blowing inwards i e towards a centre in a spiral fashion, a whirl wind, a wind storm बवण्डर, बवूला (आंधी का) अंधड़ ।

**cyclonic** साइक्लानिक *adj* बवडर सम्बन्धी ।

**cyclopaedia** साइक्लोपीडिया *n* (also *cyclopedia*) a short form of the word encyclopaedia एनसाइक्लोपीडिया शब्द का छोटा रूप, वृहत कोश ।

**cyclopaedic** साइक्लोपीडिक *adj* विश्वकोश सम्बन्धी ।

**cyclosis** साइक्लोसिस *n* गति, चाप, दबाव ।

**cyclostyle** साइक्लास्टाइल *n* साइक्लोस्टाइल करने की मशीन ।

**cyclothemia** साइक्लोथीमिया *n* अस्थिर और अदृढ़ मन या चित्त ।

**cyclothemic** साक्लोथीमिक *adj* अस्थिर चित्त गति सम्बन्धी ।

***cyclotron*** साइक्लोट्रोन *n* आणुविक कणों की गतिमापक यन्त्र ।

**cyder** साइडर *n*, सेब की शराब ।

**cygnet** सिगनॅट *n* जल पक्षी ।

**cylinder** सिलिन्डर *n* two equal parallel lines joint with two curves at the opening form a solid cylinder, anything roller shaped, a roller of metallic cast used in printing, a chamber in steam engines in which steam works upon piston बेलन के आकार का पदार्थ (ठोस या पोला), सिलैण्डर ।

**cymar** साइमार *n* a loose and light garment used by a woman as an under garment. स्त्रियों की भीतर पहनने की पोशाक वस्त्र आदि ।

**cymbal** सिमबाल *n* a kind of musical instrument of brass and cupshaped so as to give a singing sound when struck together झांझ, मजीरा ।

**cynic** सिनिक *adj* (also *cynical*) (1) snarling, surly or dog-like (2)characteristic of cynic philosophers (3) a morase, (4) a snarler (5) a set of philosophers of Athens in 444 B C with a characteristic contempt for riches, arts, amusements, science and pleasure. (१) गुर्राहट (२) सिनिक दार्शनिकों के गुण । (३) कुण्ठित बुद्धि (४) गुर्राने वाला । (५) ऐथन्स के दार्शनिकों का एक वर्ग जो धन, शिल्प, कला, आमोद-प्रमोद और विज्ञान का शत्रु था ।

**cynocure** साइनोसूर *n* (1) the North-star (2) dog's tail (3) any thing that captures fancy (१) उत्तरी नक्षत्र । (२) कुत्ते की पूँछ । (३) आकर्षक वस्तु ।

**cypher** साइफर *n* another spelling of the word cipher सिफर शब्द का प्राचीन वर्ण विन्यास ।

**cypres** साइप्रे एक अंग्रेजी कानून।
**cypress** साइप्रॅस *n* a kind of tree having a very hard wood. a symbol of mourning, transparent stuff of thin size like crape साइप्रस का वृक्ष।
**cyprian** सइप्रियन *adj* साइप्रस देश का कामदेव।
**cypris** सिप्रिस *n* जलचर।
**cyst** सिस्ट *n.* a bladder, a bag, a bladder having morbid secretion or any other matter. ब्लैडर, थैला, मूत्राशय की फुन्सी।
**cystic** सिस्टिक *adj* pertaining to cyst थैली के व्रण सम्बन्धी।
**cystid** सिस्टिड *n.* (also *cystidean*) मूत्राशय की थैली का रोग।
**cystitis** सिस्टिटिस *n.* inflammation of the bladder. मूत्राशय की थैली की सूजन।
**cyte** साइट *n* in biology the word meaning is cell. कोशिका, सैल।
**cytology** साइटोलॉजी *n.* that part of biology science which exclusively deals with cell कोशिका विशेष विज्ञान।
**Czar** ज़ार *n.* the title of the Russian Emperors रूस के राजाओं की पदवी; (स्त्रीलिङ्ग) जारीना या रूस की साम्राज्ञी।
**Czecho-slovak** चेको-स्लोवॅक *n* a native of Czecho-slovakia यूरोप के चेकोस्लोवेकिया प्रदेश का निवासी।

# D

**D, d** डी *n* अंग्रेजी वर्णमाला का चौथा अक्षर. (अंग्रेजी सङ्गीत में) सरगम का दूसरा स्वर, रोमन लिपि मे सख्यावाचक अक्षर D—५०० ।
**'d**, 'ड, an abbreviation of had, would. अंग्रेजी शब्द had अथवा would का सक्षिप्त रूप।
**da, dab** डा *n.* एक प्रकार का ब्रह्म देश का चाकू।
**dab** डॅब *v. t* to strike gently with something soft or moist, to smear किसी नर्म या गीली चीज से धीरे से आघात करना, चुपड देना।
**dab** डॅब *n.* an expert person दक्ष व्यक्ति।
*adj* expert. दक्ष, चतुर।
**dabber** डॅबर *n* a pad for inking blocks or plates. स्याही की पटिया या गद्दी।
**dabble** डॅब्ल *v t* to shake about in liquid. किसी द्रव मे कोई वस्तु डालकर हिलाना।
*v i* to play in liquid with hand or feet, something in a small way किसी द्रव में हाथ या पैर डालकर खेलना, किसी बात का क्षुद्र प्रयत्न करना. द्रव से खेलने का कार्य।
*n* the act of dabbling क्षुद्र प्रयत्न।
**dacker** डाकर (also *daker, daiker*) to lounge saunter, to potter आलस्य से काम क्षेप करना. मटरगश्त करना; लाण्ड्री करना।
**dacoit** डॅकॉइट one of a gang of robbers, a brigand. डकैत।
**dacoity** डॅकॉइटी *n* (also *dakoiti*) robbery by gang-robbers. bridandage दलबन्दी से लूटने का काम, डकैती।
**dactyl** डॅक्टिल (zool) a digit, (शरीर-शास्त्र) अंगुली या अंगुल, अंग्रेजी भाषा के छन्दशास्त्र मे एक गुरु के बाद दो लघुमात्रा का गण।
**dactylar** डॅक्टिलर *adj* अंगुली से सम्बन्धित dactyl नामक गण से सम्बन्धित।
**dactylology** डॅक्टिलोलॉजी *n* बहरे-गूंगो की तरह उङ्गलियों के इशारों से बात करना।
**dad** डॅड *n* (also *dadd*) (childish and coll) father (बोलचाल की तथा बच्चों की भाषा मे) पिता, पिता के लिए सम्बोधन।
**dad** डॅड *v t* (also *daud*) (dial) to throw against, to dash against फेंक कर मारना ढेर मे फेंकना।
*n* a lump, a blow, a thump ढेर आघात, आघात की आवाज।
**daddle** डॅड्ल *v i* (dial) to walk unsteadily like a child or an old person, to totter, to go staggeringly डगमगाना डगमगा कर चलना।
*n* (dial) the hand हाथ।
**daddock** डॅडॅक *n* (poor) the heart of a rotten tree वृक्ष का जीर्ण शीर्ण अन्तर्भाग।
**dado** डॅडो *n* (classical archit) that part of a pedestal which is between the base and the surbase खम्भे या मूर्ति की चौकी या आधार का वह हिस्सा जो नींव तथा चौकी के बीच में रहता है।
**daedal, daedalian** डिडल, डिडेलियन *adj* formed with art ingenious, mazy; intricate कलात्मक कौशलपूर्ण, जटिल।
**daemon** डीमन a demon दानव, पिशाच, दैत्य
**daff** डॅफ *v t* to toss aside, to put off. (Shak) (शेक्सपीयर का प्रयोग) एक ओर डाल देना, टरकाना. टाल देना।
**daff** डाफ *v i* to make sport to play the

fool विनोद करना, मूर्ख बनाना।

**daffodil** डॅफ़ोडिल the popular name of a Birtish plant of the amaryllis family with yellow bell shaped flowers called also daffy; daffadowndilly; daffadilly; daffodilly. नरगिस की जाति का एक पीले फूल वाला इंगलैण्ड का पौधा।

**daft** डॅफ्ट *adj* (Scot) silly, insane, unreasonably merry. मूर्खता पूर्ण, मूर्खता की सीमातक उल्लास का अतिरेक; मूढ़ता।

**daftly** डॅफ्टली *adj.* मूर्खता से, मूढ़ता के साथ।

**dagger** डॅगर *n* a short sharp pointed sword, a disk, a stiletto; a pointed mark of refrence in printing thus † कृपाण, छुरिका; मुद्रण मे † निशान।

*at daggers drawn* on hostile terms शत्रु भाव रखते हुए।

**daggle** डॅगल *v. t* to trail in mud or wet grass; to dirty, as the lower end of a garment; to draggle. लथेडना, गीले मे घसीटना; (कपडे के नीचे के भाग को गीले मे घसीटकर) गंदा करना।

**daggle-tail** *n* a draggle tail, a slattern, a slut. साफ सुथरी न रहने वाली स्त्री।

**dagoba** डेगोबा *n.* an oriental structure of Buddhist origin, circular in form and sometimes rising to a great height, built to contain relics पौर्वात्य ढंग का गोल बौद्ध मन्दिर।

**daidle** डेड्ल् *v i.* (Scot) to waddle, to stagger, to idle about, to trifle, to potter. झूमते हुए या लड़खडाते हुए चलना; मटरगस्ती करना; धीमेधीमे काम करना।

**daidling** डेड्लिङ्ग *adj.* feeble, dawdling. निर्बल, धीमा, सुस्त।

**daiker** डेकर *v i* (Scot) to deck out. सजाना, आभूषित करना।

**daily** डेली *adj* happening or being every day; done day by day दैन दिन, दैनिक। *adj* everyday, day by day. दैनिक वृत्त-पत्र।

*n* a daily paper, non-resident servant दैनिक समाचार पत्र, प्रतिदिन बाहर से आकर काम करने वाला सेवक, रोज पारिश्रमिक लेने वाला श्रमिक।

**daimen** डेमेन *n* occasional आकस्मिक।

**daine** डेन *n* (Shak) same as deign. नमूना।

**daintily** डेन्टीली *adj* in a dainty manner; nicely, delicately, deliciously सुरुचि पूर्णता सहित, सुन्दरता मे स्वाद से, रुचि से।

**daintiness** डेन्टीनेस *n* स्वादिष्टता, सुरुचि पूर्णता।

**dainty** डेन्टी *n* something nice and delicate to the taste, a delicacy. सुस्वादु पदार्थ, रुचिकर स्वादिष्ट पदार्थ।

*adj* toothsome; delicious; nice in selecting what is tender and good, delicate, elegant; pretty and slight; fastidious. सुस्वादु; स्वादिष्ट; रुचिकर सुरुचिपूर्ण; नफीस, सुन्दर; मनोमुग्धकारी, मनमोहक।

**dairy** डेरी *n* the place where milk is converted into butter or cheese; a shop where milk butter etc are sold दुग्धशाला।

*adj.* pertaining to the keeping of cows managing of milk; and making of butter and cheese. दुग्ध व्यवसाय सम्बन्धी।

**dairy-farm** डेअरी-फार्म *n.* a farm devoted to the keeping of cows and the sale of dairy produce. दुग्ध-व्यवसाय-क्षेत्र ऐसा स्थान जहा दुग्ध के निमित्त पदार्थों का व्यवसाय होता है।

**dais** डेस *n* the high table at the upper end of an ancient dining-hall when the chief personages sat; the raised floor on which the table stood; the chief seat at the high table often with a canopy, a canopy. प्रमुख जनों के लिए निश्चित भोजन करने का उच्च मंच जो प्राचीन भोजन गृहो मे पाया जाता, ऊंचा मंच जिस पर मडप भी होता है।

**daisied** डेजीड *adj.* गुलवहार से परिपूर्ण या सुसज्जित।

**daisy** डेजी *n.* a well-known composite plant; having a while flower with a tinge of red and yellow centre; Bellis perennis; a general term of admiration, often ironical. गुलवहार नाम का फूल वाला पौधा, साधारणतया प्रकाशसूचक शब्द जिसका प्रयोग बहुधा व्यंग्यात्मक होता है।

**dak** डाक *n* the mail-post. डाक।

*adj.* travelling as the mail. डाक के साथ जाने वाली वस्तु।

**dak bangalow** डाक बंगलो *n.* a house for travellers in India. यात्रियों के लिये विराम स्थान।

**dakoit** डॅकॉइट *n.* dacoit. डाकू।

**dal** डाल (दाल) *n.* pulse; the pigeon-pea a pea-like plant. दाल और मटर जैसा द्विदल धान्य।

**dalailama** दलाई लामा *n* the head of the

Buddhist order in Tibet तिब्बत मे बौद्धों के प्रमुख धर्माचार्य।

**dale** डेल *n* a vale or valley; a two place between hills घाटी या पर्वतों के नीचे का स्थान।

**dally** डॅली *v i* to waste time in effeminate or voluptuous pleasures, to toy; to trifle, to linger, काम क्रीडा में समय गंवाने वाला, विषय वासना मे समय खोने वाला, देर करने वाला, हलके मनोरंजनों मे व्यस्त।

**dalt** डॉल्ट *n* पाला हुआ बच्चा, गोद लिया बच्चा।

**dam** डॅम a female parent, used now only of quadrupeds, unless in contempt. माता (घृणा के भाव को छोडकर अव इसका उपयोग केवल पशुओं के लिये होता है)।
*n.* an embankment to restrain water to construct by a dam बाध, बाध बाधना; सेतु बनाना।

**damage** डॅमेज *n.* hurt, injury, loss, the value of what is lost, (coll) cost हानि, क्षति, हानि का मूल्य; कीमत।
*v. t.* to harm हानि पहुचाना।
*v i.* to take injury. हानि सहना।

**damages** डॅमेजेज *n.* the pecuniary compensation for loss or injury sustained by one person through the fault or negligence of another क्षति पूर्ति; किसी दूसरे की असावधानी से या त्रुटि से किसी को पहुँची हानि की धन के रूप मे पूर्ति।

**damask** डॅमस्क *adj* of or belonging to Damaskus, of the colour of the rose so called, pink or rosy दमिश्क सम्बन्धी; गुलाबी लाल रग का, गुलाबी।
*n* रेशम या पटसन का वना कपडा, गुलाबी रग
*v t.* कपडे पर बूटे बनाना; रग विरगी चित्रकारी करना।

**damaskeen** डॅमस्कीन *v t* (इस्पात या लोहे पर) दूसरी घातु के परत डाल कर चित्रकारी करना; तेजाब से धातु को गला कर या अन्य प्रकार से नक्काशी करना।

**dame** डेम *n* a lady of rank; the wife of a knight or baronet, a woman of mature years सम्भ्रात महिला, नाइट अथवा बैरोनेट की पत्नी, परिपक्व वयस महिला।

**damn** डॅम *v t* (*p t & p p damned p pr. damning*) to send to hell; to condemn, to censure severely, to curse or swear at *v. i* to utter curses. दोजख में भेजना, धिक्कारना, तीव्र निन्दा करना, श्राप देना, गाली देना, गाली का उच्चारण करना; गाली, श्राप।
*n.* an oath; a curse शपथ, श्राप।

**damnable** डॅम्नेबल *adj* नरक के योग्य; दोजखी; धिक्कार के योग्य, निन्दनीय, घृणित, हानिकारक

**Damocles** डॅमोक्लीज *n.* सीराकूज के डायोनीसियस का एक चाटुकार जिसे एक बाल से लटकती तलवार के नीचे भोज के समय बिठाकर सुख की अरक्षितता का पाठ पढाया गया था।

**damosel** डॅमोजेल *n* a damozel, a damsel. किशोरी; कुमारी।

**damp** डॅम्प *n.* humidity, moisture, noxious air in mines; dejection or depression of spirits; a discouragement गीलापन, आर्द्रता; खदानों की अस्वास्थ्यकर वायु; (मन की) उदासी; सुस्ती, निरुत्साह
*adj.* moist, humid गीला, आर्द्र।
*v. t* to moisten, to chill; deaden, depress; to dispirit, to deject; to discourage. गीला करना; ठण्डा करना, निरुत्साहित करना, मन को गिराना, हताश होना, निराश करना; निरुत्साहित करना।

**dampen** डॅम्पन *v t. & v i.* to make or become damp गीला करना या होना; निरुत्साहित करना या होना।

**damsel** डॅम्सेल *n* a young unmarried woman, a virgin. किशोरी, अविवाहिता स्त्री; कुमारी।

**damson** डॅमज़न् *n* a small plum एक प्रकार का छोटा वेर।

**Dan** डॅन *n.* an old title of honour equivalent to Master; Sir, Don etc पुराना आदरसूचक शब्द जो श्री, श्रीमान, महाशय के समान है।

**dan** डॅन *n* a box for carrying coal, a tub. कोयले का बकस।

**dance** डॅन्स *v i* to leap or move with measured steps regualted by a tune played or sung, to leap and frisk about, to move with-short abrupt rapid movements. नृत्य करना, फुदकना
*v. t.* to make to dance, to dandle नाच करवाना, फुदकवाना। *n* नृत्य, ताल, और कला से पैर तथा शरीर के अन्य अवयवों की गति, ताल और लय जिससे नृत्य नियमित होता है।
*to dance attendance* हाजिरी बजाना, कुन्नस बजाना, खुशामद करना।

**dancer** डान्सर *n* one who practises or is skilful in dancing नर्तक, नृत्यकला प्रवीण कलाकार।

**dancing-girl** डान्सिंग-गर्ल *n* a girl who dances professionally नर्तकी।

**dancette** डान्सेटे (also *dancettee*) *adj* deeply indented. गहरा कटा फटा, कटे फटे किनारे वाला।

**dander** डॉण्डर (also *daunder, dawner*) *v. i* to stroll, saunter मटरगश्ती करना, बिना किसी निश्चित कारण के इतस्तत घूमना।
*n.* a stroll; saunter. मटरगश्त; सैर सपाटा।

**dander** डॅण्डर *n* a form of *dandruff* (U S) anger; passion. to raise one's dander to put him out of temper. एक प्रकार की भूसी, सूखी, सूखी त्वचा की वारीक पपडी, (अमरीका का प्रयोग) क्रोध, आवेश, । क्रोध उत्पन्न करना, क्रोधित करना।

**dandle** डॅण्डल *v. t.* to shake or jolt on the knees, as an infant, to fondle, to play with. बालक की तरह उचकना; खेलना क्रीडा करना।

**dandriff, dandruff** डॅण्ड्रफ *n* a scaly scurd on the skin under the hair. बालों की जड़ों और त्वचा पर जमने वाली पपड़ी।

**dandy** डॅण्डी *n.* one who dresses himself showily or extrvagantly, a fop, a coxcomb तडक भडक के कपडे पहिनने वाला; बाका, गुण्डा; (अमेरिका का प्रयोग)।
*adj.* (coll. esp U. S) smart; fine, a work of general चुस्त; सुघड, साधारणतया प्रशसा का शब्द।

**dandyish** डॅण्डीइश *adj* बाका; दिखाऊ।

**danger** डेञ्जर *n* peril, hazard, risk; insecurity; loss; pain or other evil भय, खतरा, आशङ्का, अरक्षा, दु ख या अन्य विपत्ति।
*danger line* वह सीमा जहा से खतरा आरम्भ होता है और सुरक्षा समाप्त होती है।

**dangerous** डेञ्जरस *adj* full of danger, perilous, hazardous, unsafe भयानक, भयङ्कर, अरक्षित।

**dangerously** डेञ्जरसली *adv* भयङ्कर रूप से।

**dangle** डॅङ्गल *v. i* to hang loose; to hang and swing, to hang on any one, to follow officiously. लटकना, लटकना और भूलना, किसी पर अवलम्बित होना, अकारण किसी के पीछे पीछे खुशामद में घूमना।
*v t* to make to dangle, to carry suspended loosely, to cause to swing लटकाना; लटकाकर लेजाना, भुलाना।

**dangler** डॅङ्गलर *n* one who dangles about others esp about women पिछलग्गू, औरतों के पीछे घूमने वाला।

**Daniel** डॅन्यॅल *n* a wise judge बुद्धिमान निर्णायक।

**dank** डॅङ्क *adj* moist, wet, damp; humid. गीला, आर्द्र।
*n* (military) a wet place गीली जगह।

**dankish** डॅङ्किश *adj* किंचित गीला।

**danseuse** डानसेज *n.* a female dancer. नर्तकी।

**Dantist** डॅन्टिस्ट *n* दान्ते का अध्ययन करने वाला

**Dantophilist** डॅन्टोफिलिस्ट *n* दान्ते का प्रेमी या प्रशंसक।

**dap** डॅप *v i* to bounce; to put bait gently into the water. कूदना, उछलना; पानी में सम्हालकर धीरे से मछलियों को ललचाने के लिये भोजन रखना।
*n* a bait as used, a bounce. उछाल; जो फासने को दिया जाय।

**dapper** डॅपर *adj.* वेगवान, चपल; आकार में छोटा किन्तु कार्य करने मे तेज।

**dapperling** डॅपरलिङ्ग *n* छोटा किन्तु कार्यक्षम व्यक्ति।

**dapple** डॅप्ल् *adj.* spotted. धब्बेदार, चितकबरा।
*v t* धब्बे डालना, चितकबरा बनाना।

**darbies** डारबीज *n. pl.* (Slang) handcuffs; irons हथकडिया।

**dare** डेअर *v i* to be bold enough. हिम्मत करना; साहस करना।

**dared** डेअर्ड *p p.* हिम्मत बाधना; ललकारना।

**dare-devil** डेअर-डॅविल *n* a desperado; one who fears nothing. बहादुर, जवान।

**daring** डेअरिङ्ग *adj* bold; courageous; intrepid, fearless, brave साहसी, हिम्मती।

**dark** डार्क *adj* destitute of light, obscure dim; clouded, gloomy, dismal, black; opaque; disheartening, involved in obscurity; secrecy or mystry, hidden, concealed, secret, mysterious, ignorant, keeping designs in concealment, atrocious, wicked; dishonest प्रकाश का अभाव, अस्पष्ट, मन्द (प्रकाश), तमावृत, उदास निराश, काला; धुमैला, अपारदर्शी, नैराश्योत्पादक अस्पष्टता से आच्छन्न, गुप्तता या रहस्य में आवेष्ठित, छिपा हुआ, गुप्त रहस्यमय, निर्दय, क्रूर; कुटिल, बेईमान।

**dark-browed** डार्क ब्राउड *adj* stern of aspect; frowning कठोर या निर्दय मुखाकृति त्यौरी चढाये।

**darken** डार्कन *v t* to make dark, to obscure, to cloud, to dim, to deprive of bodily or mental vision, to render ignorant or stupid; to perplex; to sully, to taint. अंधकारमय बनाना; धुधला

करना, शारीरिक या मानसिक दृष्टि का ह्रास करना, मूर्ख या अज्ञान बनाना; किंकर्तव्य विमूढ करना।
*v i* to grow dark or darker. काला करना।

**dark-house** डार्क-हाउस *n.* पागलखाना।

**darkish** डार्किश *adj* somewhat dark, dusky किञ्चित काला या धुमैला।

**darkle** डार्कल *v i* धुमैला बनाना।

**darkling** डार्कलिङ्ग *adj.* अन्धकार मे, रात में।
*adj* काला, उदास; अस्पष्ट।

**darkness** डार्कनेस *n* कालापन; अस्पष्टता, उत्साहहीनता, उदासी, स्पष्टता का अभाव, अज्ञान दुराव, गुप्तता, अन्तराय, नारकीयअंधकार विपत्तिया, उलझनें।
*prince of darkness* the devil, satan

**darky** डार्की *n.* कृष्णाङ्ग, हवशी।

**darling** डार्लिङ्ग *adj* dearly loved, favourite, regarded with great kindness and tenderness. स्नेहभाजन, प्रियतम, स्नेहपात्र, प्रियतमा।
*n* one much loved, a favourite. प्रियतम।

**darn** डार्न *v t* to mend by imitating the texture of the stuff with thread and a needle; to sew together with thread सूई तागेसे कपडेके छेदको कौशलपूर्वक वन्द करना, रफू करना।
*n* a place mended by darning रफू किया हुआ छेद।
*v t* श्राप देना, नर्क मे पडने को श्राप देना।

**darner** डार्नर *n* रफूगर।

**darning** डार्निङ्ग *n* रफू होने के लिये वस्त्र।

**darning needle** डार्निङ्ग नीडिल *n* रफूगर की सुई।

**darraign (e), darrain (e), darrnyn, deraign** डॅरेन *v t* (obs) to vendicate, justily or prove, to claim to challenge, to decipe (Spens, Shak) to do battle प्रमाणित करना, सिद्ध करना, मण्डन करना, दावा करना, चुनौती देना, निर्णय करना। युद्ध करना।

**dart** डार्ट *n* a light javelin or other pointed missile, insect's sting, a sudden forward movement a sudden or rapid rust, leap, bound, spring or flight. छोटा भाला, नौकदार अस्त्र, पतङ्ग का डक, अकस्मात आगे की ओर गति, आगे की ओर एकाएक तेज धावा, उछाल, कूद, दौड़।
*v t* to throw a pointed instrument with a sudden thrust, to shoot नौकदार अस्त्र को तेजी से एकाएक आगे फेंकना।
*v. i* to fly or shoot as a dart, to fly rapidly to start suddenly and run. बाण की तरह उड़कर आविद्ध करना; तीर की तरह जाना; तेजी से उड़ना, एकाएक भागना।

**dash** डॅश *v. t.* to knock or cause to strike suddenly or violently, to throw hurl or cast, to mix slightly, to form hastily, to oblitrate, to frustrate to daunt. जोर से या एकाएक आघात करना; झटकना या मारना, फेंकना, धकेलना या पटकना; किञ्चित मिलाना, शीघ्रता मे रूप देना, मिटाना; पानी फेरना, धमकाना, डराना।
*v i.* to rush with violence, to be struck or be hurted. भयकरता से दौडना, मारा या फेंका जाना।

**dasher** डॅशर *n* one who or that which dashes, the float of a paddle wheel; the plunger of a churn, and the like. जो फेंके वह, जो धक्का दे वह, रई का फूल; जहाज जलाने के पहिये का फलक।

**dashing** डॅशिङ्ग *adj* having dash, impetuous, spirited, showy जिसमे त्वरित कार्य करने की क्षमता हो। प्रबल उत्साह पूर्ण, दिखाऊ; पिचकारी।

**dash-pot** डॅश-पॉट *n* पिचकारी।

**dastard** डॅस्टर्ड *n* डरपोक, भीरु, कायर।

**data** डेटा *n* (*pl*) facts given from which other facts are deduced (*sing* datum) स्वीकृत या जिनपर से अन्य तथ्यों का अनुमान किया जावे।

**datable** डेटेबल *adj* of known date; not dateless. जिसका समय निश्चित हो।

**datal** डेटाल *adj* according or pertaining to dates दिन सम्बन्धी।

**date** डेट *n* a statement of time or time and place of writing, tending; executing. as on a letter, era, age, epoch, लेखन का समय तथा दिन, पत्र के भेजने, लिखने या सपादित करने का दिन या समय। युग, समय दिनाक, तारीख।
*v t* to put date on, to note or fix the time of तारीख डालना।
*v i* to reckon time; to have origin. समय की गणना करना, उत्पन्न होना।

**date** डेट *n* *the fruit of the datepalm.* खजूर, पिंडखजूर।

**dateline** डेटलाइन *n* the line East and West of which the date differs वह अक्षांस रेखा जिसके पार्श्वों मे तारीखें आगे पीछे रहती हैं।

**datepalm** डेटपाम *n* a palm खजूर।

**dative** डेटिव *adj.* given or appointed (*gram*) *dative case*—the case in nouns etc. proper to the remoter object or recipient, expressing an indirect object प्रदत्त वा नियुक्त (व्याकरण) सम्प्रदान कारक, चतुर्थी विभक्ती ।

**datum** डेटम *n.* स्वीकृत तथ्य सिद्धान्त अथवा शर्तें जिन पर से अन्यतथ्य इत्यादि का अनुमान किया जावे ।

**Datura** डेटूरा *n* धतूरा ।

**daud** डॉब *v t* to smear, to paint coarsely; to flatter grossly चुपड़ना, भोंडे पन से पोतना ।
*n.* coarse painting; a smear अत्यधिक चाटुकारी, भोंडा पोता हुआ ।

**daud, dawd** डॉड *v t* (Scot) to knock, to thump पटकना; मारना ।
*n.* a lump, a chunk टुकडा, ढेला ।

**daughter** डोटर *n* one's female child; the female offspring of animal or plant; woman पुत्री, किसी जानवर या वृक्ष की मादा संतान; स्त्री ।
*adj* (biol) derived from another. (प्राणी शास्त्र) किसी अन्य से उद्भूत ।

**daughter-in-law** डोटर-इन-लॉ *n* a son's wife पुत्र की पत्नी, पतोहू ।

**daughterly** डोटरली *adj* becoming a daughter; dutiful. पुत्री के लिये उचित, आज्ञाकारी ।

**daunt** डॉण्ट *v t* to subdue the courage of; to terrify, to intimidate to dispirit, to damp; to depress, to discourage, to frighten into giving up a purpose हिम्मत को कम करना, डरा देना, भयभीत करना; निराश करना हतोत्साहित करना, डरा कर उद्दिष्ट से पराङ्मुख कर देना ।

**davenport** डेवनपोर्ट *n* a small ornamental writing desk सजावट वाला छोटा लिखने का ढलवा मेज ।

**davenport-trick** डेवनपोर्ट-ट्रिक *n* एक तरकीब जिससे रस्सियों मे बाधकर मनुष्य अपने को छुड़ा सकता है ।

**David and Jonathan** डॅविड एण्ड जॉनैथन *n* a pair of devoted friend. परम मित्रों की जोड़ी ।

**davit** डॅविट *n* crane at ships side, especially one of those used in pairs for suspending or lowering boats जहाज के पार्श्व मे भार उठाने का यन्त्र, विशेष रूप से ऐसे यन्त्रो की जोड़ी जिससे नावें उठायी और गिराई जाती है ।

**daw** डॉ *n.* a kind of small crow, a jackdaw. एक प्रकार का कौआ, डोम कौआ, काला कौआ ।

**dawdle** डॉडल *v i* ऐश आराम से समय खोना, मथर गति से कार्य करना, मटरगश्ती करना ।

**dawk** डाक dak, the post, the mail. डाक ।

**dawn** डॉन *v i* begin to grow light, to begin to show intellectual light or knowledge, to glimmer obscurely; to begin to open or appear प्रकाश वान होने लगना, ज्ञान का परिचय देना, आरम्भ करना, अस्पष्टता के साथ प्रकाश वान होना; खुलना, प्रारम्भ करना, प्रकट होने लगना ।
*n* first light, day break, incipient gleam of something; beginning, rise, first beams प्रथम प्रकाश, प्रभात; अरुणोदय, किसी वस्तु की प्रारम्भिक झलक, प्रारभ, उदय, प्रथम रश्मिय ।

**day** डे *n* time during which the sun is above horizon, 24 hours reckoned from midnight or from noon or from any time, specified time, light, daylight, sunshine. any period of time distinguished from other time; age, time with reference to the existence of a person or thing; the contest of a day, battle or day of combat; anniversary, the hours devoted to work, space between mullions of a window, ground surface over a mine दिन, दो पहर अथवा अर्धरात्रि से अथवा अन्य किसी समय से आगे २४ घण्टे का समय, नियत समय, प्रकाश, दिन का प्रकाश, सूर्य का प्रकाश, युग, जमाना, दिन भर का सघर्ष; युद्ध, वार्षिक दिवस, बरसी, काम करने के लिए नियत घण्टे, खिडकी मे वह स्थान जो खुला रहता है या जिसमे काच लगाते है, खदान के ऊपर का धरातल ।

**day-bed** डे-बॅड *n* गद्दा, बैठने का गद्देला, दिन से बैठने की नर्म गद्दी ।

**day-book** डेबुक *n* रोकड़, दैनन्दिन आय व्यय के हिसाब की पुस्तक ।

**day-break** डेब्रेक *n* तडका, पौ फटने का समय, अरुणोदय, प्रभात ।

**daylight** डेलाइट *n* दिन का प्रकाश; स्पष्ट स्थान

**day-lily** डे-लिली *n* कमलिनी ।

**daylong** डेलॉग *adj* दिनकर ।

**daymark** डेमार्क *n.* बिना प्रकाश का समुद्र पर का निशान ।

**dayspring** डेस्प्रिङ्ग *n* तड़का, भोर, प्रभात ।

**daystar** डेस्टार *n* भोरतारा, शुक्र का तारा, अग्रदूत।

**daze** डेज *v t* to stupefy, to stun, to benumb, to dazzle व्याकुल कर देना, समोहित करना, मूर्छित करना, शून्य करना, चौंधियाना *n* bewilderment (arch.) mica आश्चर्य, चकित, अभ्रक।

**dazed** डेज्ड *adj* जो मूर्छित किया गया हो, समोहित, विक्षिप्त।

**dazzle** डॅज़्ल *v t.* to over-power with a bright or intense light; to dim or blind by a glare of light or with show or display of any kind, to confound or overpower by splendour or brilliancy चकाचौंध करना, चौंधियाना, तेज रोशनी से अन्धा करना, तडक भडक से प्रभावित करना, चमक से या तडक भडक से चित्त भ्रम उत्पन्न करना, हक्का बक्का कर देना।

*v i* to be overpoweringly bright or brilliant, to be overpowered or dimmed by light (as the eyes) चमचमाना, चकाचौंध करने योग्य होना।

*n* a dazzling light; glitter चकाचौंध का प्रकाश।

**dazzlement** डॅज़्लमेंएट *n* चमचमाहट, चकाचौंध

**de** डि *n* Latin or French Latin prefix. लैटिन एवं फ्रेंच भाषा का उपसर्ग जिसका अर्थ होता है नीचे, से, दूरको, दूर, पूर्णत, अ-de- से आरम्भ होकर ize में समाप्त होने वाले तथा de से आरम्भ होकर fy पर समाप्त होने वाले क्रिया पदों का अर्थ होता उन क्रियाओं के फल को समाप्त करना, जिन सज्ञा अथवा विशेषणों से वह क्रियापद बना हो उन से परिलक्षित तत्वों अथवा गुणों को दूर करदेना।

**de facto** डि फॅक्टो by the title of possession; in virtue of things as they are. वस्तुत. यथार्थ मे, आधिपत्य की दृष्टि से।

**de fide** डिफाइड required to be held as an article of faith दृढ विश्वास की वस्तु।

**de integro** डिआइरिटग्रो *n* beginning at the beginning, unhelped and unhampered by anything श्री गणेश; स्वावलम्बन के साथ आरम्भ।

**de jure** डि जूरि by the title of right; rightful (as opposed to de facto) न्यायत, न्यायय स्वत्वाधिकार, विधानत.।

**deacon** डीकन *n*, रोमन और ऐंग्लिकन चर्चों में सबसे निम्न श्रेणी का पादरी, प्रेस बिटेरियन चर्चों में वह जो चर्च के ऐहिक हितो की रक्षा करता है। कॉंग्रिगेशनलिस्ट, बैप्टिस तथा दूसरे चर्चों में समाज के ऐहिक तथा अध्यात्मिक सम्बन्धों की देख रेख करता है। स्कॉटलैंड में किसी सघटित व्यवसाय का प्रधान हो। प्राचीन चर्चों में धर्मादाय को बाटने वाले, तीसरी श्रेणी के गिरजाघर के अधिकारी; (प्रथम विषप, द्वितीय प्रीष्ठ आदि तृतीय डीकन) कम उम्र के बछड़े की खाल, महिला डीकन।

**dead** डड *adj.* deprived or destitute of like deceased, defunct, resembling or suggesting death deep or sound; perfectly still, motionless, unvarying or unbroken by apertures or projections, dull gloomy, still, deep, obscure, not lively, frigid lifeless, cold, not animated, tasteless, rapid, spiritless, not lively or brisk, utter thorough, or complete, unerring (a dead shot) (of language) no longer spoken or in common use by a people, having no gloss; warmth, or brightness निर्जीव, मृत, निर्जीव जैसा, बिल्कुल स्थिर, अचल, एक समान निरन्तर (सतह) उदास, धीमा, निराश, अन्धकार मय, चुपचाप, निस्तब्ध, गहन, अस्पष्ट असमनोरजनकारी, जीवन हीन, ठण्डा, बेस्वाद बिलकुल पूर्ण रूपेण, बेचूक, अव्यर्थ, (भाषा) जो बोलचाल मे नहीं रही हो, जिसकी चमक ऊष्ममें या ओज न हो।

**dead-born** डॅड-बॉर्न *adj.* still-born निर्जीव पैदा हुआ बच्चा।

**dead-cart** डॅड-कार्ट *n* a cart for collecting the bodies of those dead of a pestilence महामरी के समय मृत व्यक्तियों के शव एकत्रित करने के लिये गाडी।

**dead-clothes** डॅड-क्लोदज *n* clothes to bury the dead in शव के लिये वस्त्र, कफन

**dead-deal** डॅड-डील *n* a board for measuring and lifting corpse शव को नापने और उठाने का पटरा।

**dead-doing** डॅड-डुइङ्ग *adj* putting to death, detsruction मारक, अन्तक, नाशक.

**deaden** डॅडन *v t* to make dead; to deprive partly of vigour, sensibility or sensation, to make rapid or spiritless; to darken, to dim, to give a dead or dull appearance to, अशक्त निर्जीव करना, सज्ञाशून्य करना; सज्ञापहरण; उत्साहीन करना, धुधला करना, (रूप रग) निस्तेज, मलीन करना।

**dead end** डेड एण्ड *n* a pipe; passage etc closed at one end, a cut-de-sac or blind alley. ऐसी (नली, गली, रास्ता इत्यादि) जो एक ओर से बिलकुल बन्द हो।

**deadener** डेडनर् *n* one who or that which deadens जो सज्ञा शून्य करे, मलीन करे; या उत्साह हीन करे वह व्यक्ति या वस्तु ।

**deadening** डेडनिङ्ग *adj* depriving of (or losing) vitality or force or brightness or feeling सामर्थ्य शक्ति या ओज या भावना को कु ठिन या कम या नष्ट करने वाला या वाली ।

**dead finish** डेड फिनिश *n* पूर्ण गतिरहित; पूर्णपराजय, पूर्णता, अन्त, पूर्ण विराम ।

**dead fire** डेड फायर *n* मृत्युसूचक अग्नि ।

**dead-heat** डेड-हीट *n* a race in which the runners come all to the winning post at the same time, so that no one is the winner ऐसी दौड़ जिसमे अनेक व्यक्ति दौड़ने मे बराबर रहे तथा जीतने वाले का निर्णय न हो सके ।

**dead-letter** डेड-लेटर *n* ऐसा पत्र जो किसी कारण बांटा नहीं जा सकता और तब डैड लैटर आफिस में खुलने और भेजने वाले के पास भेजे जाने के लिये भेजा जाता है, कोई भी विधान; सन्धि या अन्य विषय सम्बन्धी नियम जो प्रभावशील नहीं रहे है ।

**dead-line** डेड-लाइन *n* a line drawn in a military prison, by going beyond which a prisoner makes himself liable to be shot instantly, (U. S) the closing date सैनिक बन्दीगृह मे खींची हुई ऐसी रेखा जिसको पार करने वाले बन्दी को बिना सूचना गोली मारी जा सकती है,. अन्तिम तिथि ।

**dead-lock** डेड-लॉक *n* such a state of affairs as renders action or progress impossible; complete obstruction or standstill गतिरोध, ऐसी स्थिति कि जिसमे समस्त क्रिया अथवा प्रगति निरुद्ध हो जावे, काम पूर्णत ठप होजाना ।

**dead-loss** डेड-लॅस *n* a loss without any compensation ऐसी क्षति जिसकी पूर्ति न हुई हो ।

**deadly** डेडली *adj* causing death; mortal, fatal, murderous, implacable. मृत्युकारक, मारक, घातक, प्राणघातक, निष्ठुर, निर्दय ।

*adv* in a deadly manner, in a manner resembling death साघातिकरूप मे, प्राणघातक रूप से, मृत्यु सादृश्य के साथ ।

**dead-shot** डेड-शॉट *n* an unerring marksman अव्यर्थ लक्ष्यवेधक, अचूक निशानेबाज, अमोघ लक्ष्यभेद करने वाला ।

**deaf** डॅफ *adv* dull of hearing, unable to hear at all, not inclined to hear, inattentive, rejecting, uncovered, stifled hollow, with no kernel बहरा, बधिर, सुनने को अनुत्सुक ऐसा जो सुनना नहीं चाहता, अनसुनी करने वाला, अस्वीकार करने को उतारू; बिना गिरी का, (पोला) ।

**deafen** डॅफन *v t* to make deaf, stum; to render imperious to sound (esp. temporarily by noise) बहरा करना, शोर मचाकर कान फोडना, शोर से थोड़ी देर के लिये बहरा कर देना ।

**deafening** डॅफनिङ्ग *n* matter used to prevent the passage of sound thorough floors, partition and the like बीच की दीवारों और छतो मे से आवाज पार न कर सके इस उद्देश्य से भरा हुआ ध्वनि रोधक पदार्थ ।

**deafly** डॅफली *adv* in a deaf manner without sense of sound, obscurely heard. बहरेपन से, ध्वनि से अप्रभावित, अस्पष्टतार्थ सुना हुआ ।

**deaf-mute** डॅफ-म्यूट बहरा और गूगा मनुष्य ।

**deal**[1] डील *n* a portion or part; an indefinite quantity, degree, or extent; generally implying that the amount is considerable, the division or distribution of playing cards when beginning a game, a bargain भाग या अश, अनिश्चित परिमाण; परिभाग या सीमा, साधारणत. बडा भाग, ताश खेल मे पत्तों का प्रारम्भिक रूप से खिलाड़ियों मे विभाजन; सौदा ।

*v i* (*pt dealt pp dealt*) to share or participate; to traffic, to trade, to negotiate between man and man, to behave well or ill, to act to conduct one's self in relation to others, to distribute cards भाग लेना; सम्मिलित होना, व्यवसाय करना, व्यापार करना, सौदा करना आपस मे तय करना, अच्छा या बुरा व्यवहार करना, दूसरो के साथ वर्ताव करना, ताश के पत्ते बाटना ।

*v. t* to divide, to portion out, to scatter, to hurl, to throw or give out in succession, to distribute the cards of a pack to the players विभाजन करना विभाजित करके बांट देना, अलग करना, बाटना; फैला देना, फेंककर मारना, एक के बाद एक फेंकना या मारना, खिलाडियो मे ताश के पत्ते बाटना ।

*to deal in* to be a seller of बेचने का व्यवसाय करना ।

*a great deal* . बड़ा परिमाण ।

*a good deal* : विचारणीय या महत्व पूर्ण परि-

माण।

*a deal* बड़ा परिमाण।

**deal²** *डील n* देवदार या चीड़ की लकड़ी, देवदार का काफी लम्बा और कम से कम ७ इंच चौड़ा तख्ता।

**dealer** *डीलर n* one who deals, a trader; a merchant, one who distributes cards व्यवसायी; व्यापारी, ताश के पत्ते बांटने वाला।

**dealing** *डीलिङ्ग n* manner of acting towards others, intercourse of trade; conduct; behaviour. दूसरों के प्रति व्यवहार, परस्पर व्यापारिक सम्बन्ध, आचरण, व्यवहार।

**dean¹** *डीन n.*a dene, a small valley छोटी घाटी।

**dean²** *डीन n* an ecclesiastical dignitary in cathedral and collegiate churches who presides over the canons or prebendaries, an officer in a university or college, a resident fellow of a college who has administrative and disciplinary functions; a senior member of a body, the president of a trade-guild. ईसाइयों के कॅथॅड्रल और धार्मिक सस्थानो का धर्मोपदेशक अधिकारी जो अन्य अधिकारियों के ऊपर होता है, महाविद्यालय अथवा विश्वविद्यालय का एक अधिकारी, महाविद्यालय से अन्तेवासी जो व्यवस्थापक होता है तथा अनुशासन रखता है, किसी सस्थाका मुख्य सदस्य, व्यवसायी सस्था का अध्यक्ष।

**dear¹** *डीयर adj* high in price bearing a high price in comparison with the usual price or real value, more costly than usual, high-priced, opposite to cheap, valuable expensive, beloved, pretty or charming (Shak.) earnest. बहुमूल्य, साधारण से अधिक मूल्य का, वास्तविक मूल्य से अधिक मूल्य का, ऊँची कीमत का, cheap (सस्ता) का विरोधी अर्थ, मूल्यवान, खर्चीला, प्रिय, सुन्दर तथा आकर्षक, (शेक्सपियर का प्रयोग) वास्तविक।

*n* one who is dear or beloved, a darling, प्रिय, प्रितम, प्रिया, प्रियतमा।

*adv* dearly, tenderly, at a dear rate प्रेम से, स्नेह से, महँगे मूल्य पर

*intrj* indicating surprise, pity or other emotion अरे बाप रे, हाय रे, इत्यादि।

**dear²** *डियर adj and adv* · (*deare, deere*) grievous (by) [Spen., Milt., Shak.] उद्वेग कारक (रूप से), कष्टकर (ढग से)।

**dear-bought** *डियर-बॉट adj* purchased at a high price महगा क्रय किया हुआ, महगा खरीदा हुआ।

**dearly** *डियरली adv* ऊंचे भाव में, महगाई में, अत्यन्त स्नेह से, बड़े लाड़ से।

**dearth** *डर्थ n* the quality of being dear, scarcity, which makes food dear, want; need, famine; barrenness, sterility. दुर्लभ, महर्घता, आवश्यकता; कमी, अभाव; अकाल, दुष्काल, अनुर्वरता, अनुत्पादकता।

**dearticulate** *डिआर्टिकुलेट v t* to disjoint. जोड अलग विलग करना।

**deary** *डिअरी n* a familiar word of endearment. प्यार का सम्बोधन प्यारे।

**deasil** *डीज़ल्, डॅसल्, डॅश्ल, डीशल n.* (Scot.) sunwise motion, motion from East to West; (antonym *withershins*) सूर्य के अनुसार गति, पूर्व से पश्चिम को गति।

*adv* sunwise सूर्य के अनुसरण में।

**deaspirate** *डिएस्पिरेट v. t* to remove the aspirate from, to pro-nounce without an aspirate हकार निकाल देना, हकार के बिना उच्चारण करना।

**deaspiration** *डिएस्पिरेशन n* the act of de aspirating हकार के बिना उच्चारण।

**death** *डेथ n* that state of a being, animal or vegetable in which there is a total and permanent cessation of all the vital functions, extinction of life, mortality, decease, demise, cause of death, a skeleton as a symbol of death, murder, capital मृत्यु, निर्जीवता, मरण, देहान्त, मृत्यु का कारण, मृत्यु की मूर्ति के रूप में मानव शरीर का ढाचा, हत्या, मृत्यु दण्ड, पाप के प्रभाव में होने अथवा उसके फल भोगने की स्थिति।

**death-duties** *डॅथ-ड्यूटीज n pl* duties paid or inheritance of property दाय भाग की सम्पत्ति मिलने पर दिया गया कर।

**death-fire** *डॅथ-फायर n.* a luminous appearance or flame, as the *ignis fatuous*, supposed to presage death विशेष प्रकार की चमकीली लौ का दिखाई देना जिसके बारे मे अन्धविश्वास है कि वह मृत्यु की पूर्व सूचना देती है।

**deathful** *डॅथ फुल adj* deadly, destructive, mortal, deathlike घातक, मारक, नाशक।

**deathmarked** *डथमार्क्ड adj.* destined to die; marked for or by death मरने के लिये निश्चित, मरणशील।

**death-practised** *डॅथप्रॅक्टिस्ड् adj* (Shak.) threatened with death by malicious,

arts जादू से मारण प्रयोग किया हुआ।

**death-rate** डेथरेट *n.* the proportion of deaths to the population. जनसंख्या तथा मृत्युसंख्या का अनुपात।

**death-roll** डेथ-रोल *n* a list of the killed or dead मृतकों की सूची।

**death's-door** *n* a near approach to death; the gate of death. मृत्यु का मुख।

**deave** डीव *v t.* (Scot) to made deaf. बहरा करना।

**debacle** डेबाक्ल् (डिबेकल्) *n* sudden breaking up of ice on a river; a sudden out break of water; hurling before it stones and other debris, a confused rout; a stampede, a crash in social or political world. नदी पर के बरफ की तरह का अकस्मात टूट जाना, पानी का अकस्मात फूट कर वेग से निकलना. भगदड़; पशुओं की आकस्मिक भगदड; सामाजिक अथवा राजनैतिक क्षेत्र में आकस्मिक परिवर्तन या अघटित घटना।

**debar** डिबार *v t* (*pa pt.*) debarred *p. p.* debarred) to bar out, to exclude; to hinder, to prevent; to deprive. रोकना, बाहर रोकना; प्रवेश वर्जित करना; बाधा डालना; वंचित करना।

**debark** डिबार्क *v. i.* or & *v. t* to disembark to land from a ship or boat जहाज से उतरना।

**debarkation, debarcation** डिबार्केशन *n* disembarkment, disembarcation; landing from a ship or boat जहाज के उतरने की क्रिया।

**debase** डिबेस *v t* to bring low; to lower to sink, to cast down; to reduce, to depress, to abase, to degrade; to adulterate, to vitiate. नीचा करना; झुकाना गिराना. अवनत करना; पद नीचा करना; मिलावट करना; मेल मिलाना, दूषित करना; हानि बनाना।

**debased** डिबेस्ड् *adj* degraded etc. (heraldry) reversed अवनत, मेल मिलाया हुआ, दूषित, उलटा किया हुआ।

**debate** डिबेट *n* an argument or reasoning between persons of different opinions; contention in words or arguments: contest; disputation, contention, discussion, dispute; controversy, quarrel (obsolete) fight; strife विवाद, तर्कवाद; विरोधी मतसमर्थकों के बीच का तर्कवाद. मतवाद. बहस, शास्त्रार्थ; झगड़ा, झड़प लड़ाई।

*v. t* (*pa pt* debated. *p p.* debated) to contend for in words or argument to strive to maintain a cause by reasoning; to dispute; to discuss, to argue to contest; (obsolete) to fight विवाद करना, वादप्रतिवाद करना, तर्क से एक पक्ष का मण्डन करना दूसरे खण्डन करना; खण्डन मण्डनात्मक विवाद करना; तर्क करना, बहस करना, झगड़ना; लड़ना।

**debauch** डिबॉच *v. t* (*pa. pt.* debauched, *p. p* debauched) to corrupt; to vitiate, to pollute, to defile; to pervert, to mislead, to make intemperate or sensual, to seduce (woman) भ्रष्ट करना, पतित करना; दूषित करना, अपवित्र करना, सुमार्ग से भ्रष्ट करना, कुमार्ग पर लेजाना, चरित्र भ्रष्ट करना, इन्द्रिय लोलुप बनाना, सतीत्व ठगना, कौमार्य भ्रष्ट करना, सतीत्व नष्ट करना।

*v. i.* to over-indulge, to riot, to revel अत्यधिक कामुकता मे रत रहना, विलासी बनना, आमोद प्रमोद में मस्त रहना।

**debauchery** डिबॉचरी *n* अत्यधिक कामुकता, सहज कामुकता, चटोरापन; इन्द्रिय लोलुपता।

**debauchment** डिबॉचमेंण्ट *n.* भ्रष्ट या पतित बनाने का कार्य।

**debel** डिबेल *v. t* (*pa. t debelled, p p debelled & pr. p. debelling*) to conquer in war (Milton) युद्ध में जीतना रण में विजित करना।

**debenture** डिबेञ्चर *n.* a deed or document charging certain property with the repayment of money lent, and with the interest on the sum lent, a certificate of drawback of customs duties on the exportation of cretain goods, written acknowledgment of debt. ऋणपत्र, आयात किये हुए माल को पुन निर्यात करने की शर्त पर कस्टम कर लौटाने का प्रमाणपत्र, ऋण की लिखित रूप स्वीकृति।

**debile** (डेबिल) डिबाइल *adj* (arch.) weak or feeble निर्बल, दुर्बल, कृश।

**debilitate** डीबिलिटेट *v t.* (*pa. t. debilitated, p p debilitated; pr p debilitating*) to make faint or languid, to weaken, to enfeeble, to enervate निर्बल; दुर्बल, अथवा शक्तिहीन बनाना; बल और ओज का ह्रास करना; कमजोर बनाना सामर्थ्य कम करना, बल क्षीण करना।

**debility** डीबिलिटी *n* शक्ति हीनता; बल हीनता दौर्बल्य; असमर्थता।

**debit** डेबिट *n. & v t.* (*pa. t debited, p. p. debited & pr. p. debiting.*) आय-व्यय पुस्तक में ऋण अथवा व्यय के रूप में लिखे

धन, हिसाब की बही में नामे की रकम।

*v. t* charge with debt, to enter an account on the debtor side of a book or ledger. ऋण के खाते में डालना, नामे माडना; ऋण अथवा व्यय हिसाब में दिखाना।

**debitor** डेबिटर *n.* (Shak.) a debtor. ऋणी।

**deblai** देब्ले (डेब्ले) *n.* in fortification the earth excavated from the ditch to form the parapet किलेबन्दी में खाई के पास की दीवार बनाने के लिये खाई से खोदी हुई मिट्टी।

**debouch** डिबूश *v. i.* (*pa. t. debouched, p. p. debouched & pr. p. debouching*) to issue or march out of a narrow confined place, as troops, rivers etc तङ्ग या बन्द जहाज में से सचलन करते हुए निकल कर बाहर मैदान में आना; नदी का कन्दरा से निकलकर मैदान में आना।

**debouche** डेबूशे *n.* an outlet निकलने का मार्ग, मोरी, पतनाला, खन्दक।

**debris (debris)** डेब्रि (डॅब्रि) *n.* fragment, rubbish, rivers, (geology) fragments of rock and other substance piled up. टुकड़े, कूडाकर्कट, अवशेष, चट्टानों के टुकड़ों का ढेर।

**debt** डेट *n.* that which is due from one person to another, that which one person is bound to pay or perform to another; due, obligation, liability, trespass, guilt, crime, a sin. ऋण, वह जिसे देने या करने के लिये कोई व्यक्ति बाध्य किया जा सके, अहसान, उपकार, दोष, पाप, अपराध।

*a bad debt* ऋण, जिसके पटने की आशा न हो।

**debted** डटेड *adj.* (Shak.) indebted, obliged. ऋणी, कर्जदार।

**debtee** डटी *n.* a creditor साहूकार, ऋणदाता

**debtor** डटर *n.* one who owes a debt ऋणी।

**debunk** डिबक *v. t.* (U. S. slang) to clear of bunk or humbug, to remove the whitewash from (a reputation) छलना की समाप्ति करना, भडाफोड़ करना, धोखे का भडाफोड़ करना, जाल या कपट का पर्दा फाश फाश करना; कलई खोलना।

**debut** (डेबु) *n.* entrance upon anything, first appearance before the public, as of an actor or public speaker प्रथम प्रवेश, प्रथम प्रयास; सार्वजनिक रूप में पहिली बार आगे आना।

**debutant** देबुता (डेबुटॅण्ट) *n.* the man who makes a debut. प्रथम प्रयास करने वाला पुरुष।

**decad** डिकॅड *n.* a group or sum of ten: a decade दहाई, दस का समूह या गुट, दशाब्द दस साल का समय।

**decadal** डेकेडल *adj.* दशाब्द सम्बन्धी, दस दस के समूह वाला।

**decade** डिकेड *n.* a group of ten, a series of ten years दहाई, दशाब्द, लगातार दस वर्ष का समय।

**decadence** डिकॅडेन्स *n.* पतन, ह्रास, अवनति।

**decagon** डेकागॅान *n.* a plane figure of tenangles and sides दशभुज, दशकोण, दशभुजा और कोणों वाली ज्यामिति की आकृति।

**decahedron** डेकाहॅड्रन *n.* a solid figure having ten faces, a solid body having ten sides दश कोने अथवा मुख वाली ठोस मूर्ति, दश कोण ठोस आकृति।

**decalcify** डिकॅल्सीफाय *v. t.* to deprive of lime सुधारहित बनाना, चूना कम करना चूना रहित करना।

**Decameron** डेकामॅरौन *n.* बोकशिया द्वारा लिखित १०० कथाओं की पुस्तक जिसके बारे में कहा जाता है कि वह १० दिन में कही गई थी।

**decametre** डेकामेटर *n.* दस मीटर की लम्बाई =३२८ फीट।

**decamp** डिकॅम्प *v. i.* to make off, esp secretly to march off चुपचाप चल देना, कूच करना।

**decant** डिकॅण्ट *v. t.* to pour off leaving sediment नितारना, एक पात्र में दूसरे में तलछट छोडते हुए उडेलना।

**decantate** डिकॅण्टेट *v. t. & i.* to chant or say repeatedly बार बार कहना, जाप करना, जपना।

**decay** डिके *v. i.* to fall away from a state of health or excellence क्षीण होना, ह्रास होना, अवनति को प्राप्त होना।

**decease** डिसीज *n.* death, demise मृत्यु, देहावसान प्राणान्त।

*v. i.* to die, to pay natures debt मरना, चिर शान्ति प्राप्त करना।

**deceased** डिसीज्ड *adj.* dead, lately dead, (used as noun) the deadperson in question (with the) दिवंगत, मृत, मृत-व्यक्ति।

**deceit** डिसीट *n.* the quality or act of deceiving, deception, fraud, artifice, guile, guilefulness duplicity, art;

cunning; wile, cheat. धोखा, छल, कपट; चालाकी, विश्वासघात।

**deceitful** *डिसीटफुल adj.* given to deceive, full of deceit; fraudulent; fallacious, delusive; false, hypocritical, hollow. छली, कपटी, धोखेबाज, भ्रमोत्पादक, खोखली; कपटपूर्ण।

**deceive** *डिसीव v. t.* to mislead the mind of esp intentionally, to cause to believe what is false or disbelieve what is true, to impose on; to lead into error, to beguile, to delude, to frustrate or disappoint (hopes etc) जान बूझ कर किसी के मन को गलत रास्ते पर लेजाना, झूठी बात पर विश्वास पैदा करना या सही बात पर अविश्वास कराना; प्रभाव डाल कर गलती कराना, बहकाना, (आशा इत्यादि पर) पानी फेरना, छल करना, धोखा देना।

**decent** *डीसेण्ट adj* becoming; seemly, fit, suitable, comely, not gaudy or ostentations, decorous; proper, modest, respectable, passable, moderate भला लगने वाला, सज्जनोचित, योग्य, सुष्ठु, दिखावे या तडकभडक का नहीं मर्यादित, सभ्यतापूर्ण, उचित; समानुरूप, आदरणीय, मनोनुकूल, सादा।

**decently** *डिसेण्टली adv* in a decent way, in a becoming manner उचित ढग से, सभ्यता से, भली प्रकार, योग्य रूप से।

**decentralize** *डिसेण्ट्रलाइज v. t* to spread from a centre, to remove from direct connection or dependence on a central authority केन्द्र से दूर करना; विकेन्द्रित करना, केन्द्र से सम्बन्ध दूर का कर देना, केन्द्रीय प्रबन्ध से दूर हटाना।

**deceptible** *डिसेप्टिबल adj* capable of being deceived ठगा जा सकने योग्य, ठगे जा सकने की सभावना वाला।

**deception** *डिसेप्शन n* act of deceiving or misleading, state of being deceived or mislead; deceit, duplicity, guile, fraud; imposition, double-dealing, delusion. धोखा, छल, कपट, कूटनीति, दोहरा व्यवहार, प्रकट मे कुछ व्यवहार और अन्तर मे उसके विपरीत इस प्रकार की छलना।

**decerebrate** *डिसॅरॅब्रेट v t* to deprive of cerebram. वृहद्मस्तिष्क विहिन करना, मस्तिष्क का बडा भाग लघु मस्तिष्क को छोड कर अलग करना।

**decern** *डिसर्न v.t & v i. (Scot law)* to decide, to judge to decree. निर्णय करना ... करना, गदपल देना।

**decession** *डिसॅशन n* departure प्रस्थान, महाप्रस्थान (मृत्यु)।

**decide** *डिसाइड v.t* to determine, to settle, to fix the event of; to resolve, to conclude, to end निर्णय करना, तय करना, कुछ करना या होना निश्चित करना, अन्तिम निर्णय देना, समाप्त करना।

*v.i.* to determine, to form a definite opinion; to come to a conclusion, to pronounce a judgment समाप्त करना, तय करना, निश्चित मत बनाना, नतीजे पर पहूचना, फैसला या निर्णय सुनाना।

**decided** *डिसाइडेड adj* well-marked, clear unequivocal, unmistakable, resolute, determined, free from hesitation or wavering सुनिश्चित, स्पष्ट, निर्विवाद, निर्भ्रम; दृढ प्रतिज्ञ, निर्भीक, बिना सिसक के।

**decidua** *डेसीड्युआ n* a membrane of the uterus, in man and certain animals which is discharged after parturition. मानवो तथा अन्य विशिष्ट मानवेतर प्राणियो के शरीर मे गर्भाशय की झिल्ली प्रसव के पश्चात निकलती है, आवल।

**decillion** *डेसीलियन n* a million raised to the tenth power, in French & American notation, a thousand raised to the eleventh power. दस बार स्व-गुणित दस लाख की सख्या, १०,००,०००, फ्रासीसी तथा अमरीका गणना मे ग्यारह बार स्व-गुणित १००० या १०००¹¹।

**decimal** *डेसीमल adj.* numbered or proceeding by tens दशमलव प्रणाली से गणित की हुई।

**decimalise** *डेसीमलइज v t* to reduce to the decimal system दशमलव प्रणाली मे ले आना।

**decimetre** *डेसीमीटर n* a tenth of a metre १/१०मीटर की लम्बाई।

**decipher** *डिसायफर v t* to explain what is written in ciphers, to reap what is written in obscure or badly formed characters, to discover or explains the meaning of, to unravel, to interpret, to make out, to detect; to reveal जो चिन्हो मे लिखा हो उसको पढाना, अस्पष्ट लेख को पढना, प्रयत्न पूर्वक पढ़कर अर्थ लगाना, रहस्य खोलना, समझ लेना; प्रकट करना।

**decision** *डिसीजन n* the act of deciding, determination of a difference, doubt or event, final judgement or opinion in a case under deliberation or

discussion, conclusion, firmness and stability of purpose, firmness of character, prompt action निर्णय, मत भेद का निराकरण, अन्तिम निर्णय, विचार की दृढ़ता, चरित्र का पढना; तुरन्त कार्य करने की क्षमता।

**decisive** *डिसाइसिव adj* final, conclusive, absolute, marked by prompt determination having the power of deciding अन्तिम, निर्णायक, दृढ़ विचार मूलक।

**deck** *डेक v t.* to dress, to clothe, to dress elegantly, to array, to adorn, to embellish, to ornament, to decorate to furnish with a deck, as a vessel कपडे पहिनना, सजाना, ढकना, आभूषित करना, गहने पहिनाना, लकड़ी की छत लगाना जैसी जहाज मे होती है।

*n* the platform or floor which extends from side to side of a ship, and is formed of planking and supported by beams जहाज के एक सिरे से दूसरे सिरे तक जाने वाली लगी हुई लकडी की छत।

**deckle** *डेक्ल n* in paper making device for fixing width of sheet कागज बनाने की कला में ताव की चौडाई निश्चित करने की विधि

**declaim** *डिक्लेम v i* to make a rhetorical speech, to harangue, to recite, to utter, recite or repeat declamatorily अलङ्कारिक भाषा मे व्याख्यान देना; व्याख्यान देना, भाषण देना।

**declare** *डिक्लेअर v t* to make known, to annonuce, to assert to make a full statemant of, (bezique) to expose and claim a score for, (bridge) announce as one's choice of trump-suit or no trumps ज्ञात कराना, घोषणा करना, कथन करना, ताश के खेल बिजीक में पत्ते दिखाकर जीतना, (ब्रिज खेल मे) तुरप बतलाना।

**declaration** *डिक्लेरेशन n.* घोषणा।

**declension** *डिक्लेन्शन n* a falling off, decay, descent, in English Grammar a system of cases and case endings अवनति, गिरावट, पतन, अग्रेजी व्याकरण मे कारकों में रूप चलाना।

**decline** *डिक्लाइन v i* to lean or bend aside or downwards, to deviate from a right line or from rectitude, to swerve, to fall, to fail, to decay, to sink, to diminish, to refuse, not to comply बाजू को या नीचे को झुकना, सही रास्ते मे अलग होना, सदाचार के विमुख होना, पद भ्रष्ट होना असफल होना, सडना, डूबना, न्यून होना, अस्वीकार करना, पालन न करना, उल्लघन करना।

*v t* to bend downwards, to shun or avoid, to refuse, to reject, to change the termination of a noun etc forming the oblique cases. कारको के अनुसार अगरेजी शब्दों के रूप बदलना।

*n* a falling off; tendency to a worse state, decay, deterioration a gradual decay of health or vigour, consumption. पतन, अवनति, ह्रास, क्रमश (स्वास्थ्य या शक्ति का) ह्रास, क्षय।

**declinate** *डेक्लिनेट adj* curving downwards नीचे झुका हुआ।

**declivity** *डिक्लिविटी n* the opposite of acclivity, a gradual descent, a downward slope क्रमश नीचे झुकाव, नीचे को ढाल।

**decoct** *डिकॉक्ट v t* to prepare by boiling; to boil, to devise. उबाल कर तयार करना, काढा बनाना, गढ़कर तयार करना, मिथ्या बात गढ़ लेना।

**decode** *डिकोड v t* to translate from a code चिह्नो की भाषा भाषान्तर करना।

**decollate** *डिकोलेट v t* to behead, to decapitate धड से सिर अलग करना।

**decompose** *डीकम्पोज v t* to separate the component parts of, to resolve into elements मौलिक पदार्थो मे पृथक करना, अङ्ग-प्रत्यङ्ग अलग करना, विबन्धन।

*v i* to decay, to rot. नाश होना, सडना।

**decomposite** *डीकम्पोजाइट adj* पुन विश्लेष्य।

**decompound** *डीकम्पाउन्ड v t* पुन विश्लेषण करना।

**decompress** *डीकम्प्रेस v t* to release from pressure. दबाव से मुक्त करना।

**decontrol** *डी-कण्टोल v. t* to release from control नियन्त्रण दूर करना।

*n.* removal of control नियन्त्रण हटाना, अपनियन्त्रण।

**decor** *डेकोर n* scenery and stage establishments, दृश्य तथा रङ्गमञ्च उपकरण।

**decorate** *डेकोरेट v. t* to ornament, to beautify, to honour with a badge or medal अलङ्कृत करना, शृङ्गार करना, सुन्दर बनाना, मेडल या बैज से सम्मानित करना।

**decorated** *डेकोरेटेड् adj* अलंकृत, सुन्दर, शृङ्गारित, चिह्न से सम्मानित।

**decoration** *डेकोरेशन n* अलकार, सजावट; सुन्दरता, चिह्न, सम्मान का।

**decoy** *डेकोय v t* to allure, to entrap,

to ensnare लुभाना फसाना।
*n.* an enticement, an apparatus of hoops and network for trapping wild-ducks. प्रलोभन, जङ्गली बत्तखों को फसाने का जाल।

**decrease** डिक्रीज *v. i.* to become less कम होना।
*v. t.* to make less, to lessen, to diminish gradually. कम करना, घटाना।
*n.* a growing less; loss. न्यूनता, कमी, ह्रास।

**decreasingly** डीक्रीजिंगली *adv* न्यूनता से।

**decree** डिक्री *n* an ordinance or edict; a decision of court, a judgement, (theol)- a predetermined purpose. राजाज्ञा, आज्ञाप्ति प्रादेश, कानून, अदालत का निर्णय; पूर्व निश्चित उद्देश्य।
*v t* to ordain by a decree, to appoint. आज्ञादेना, डिग्री करना; नियुक्त करना।
*v i* to make a decree डिग्री बनाना।

**decreeable** डिक्रीएबल *adj* डिग्री के योग्य, आज्ञा के योग्य।
*decree of God* ईश्वरेच्छा।

**decreet** डिक्रीट *n* (Scots law) a court judgement. अदालत का निर्णय।
*decreenisi* डिक्रीनिसि *n.* निश्चयात्मक डिग्री जब तक इसके विरुद्ध कोई कारण न बतलाया जावे; विशेषत तलाक में।
*decree cross* मुखालिफ डिग्री, उलट डिग्री।
*decree holder* डिग्रीदार।
*to execute a decree* डिग्री जारी करना।

**decrepit** डिक्रीपिट *adj* worn out with old age, in the last stage of decay. जराग्रस्त जीर्ण; विनाश की अन्तिम अवस्था, क्षयग्रस्त।

**decrepitude** डिक्री पिच्यूट *n* निर्बलता (जराग्रस्त)।

**decrescent** डिक्रीसेन्ट *adj.* decreasing; waning क्षीयमाण, क्षयी।

**decretive** डिक्रीटिव *adj* डिग्री सम्बन्धी कानून।

**decretory** डिक्रीट्री *adj.* कानूनी डिग्री सम्बन्धी, डिग्री की शक्ति सम्बन्धी।

**decrew** डिक्रीव *v. i.* (Spens ) to decrease. घटाना, कम करना।

**decry** डिक्राइ *v. t.* to cry down, to condemn, to censure as worthless, to blame निन्दा करना; दोष लगाना, आक्षेप रखना।

**dedicate** डेडिकेट *v t* to devote with solemn rites, to inscribe; to patron. भेंट करना; समर्पण करना; उत्सर्ग करना।

**dedication** डेडिकेशन *n* उत्सर्ग, समर्पण भेंट. निवेदन।

**dedicant** डेडिकेन्ट *n* समर्पण करने वाला।

**dedicatee** डेडिकेटी *n* जिसे समर्पण किया गया हो।

**dedicator** डेडिकेट्र *n* समर्पण करने वाला, समर्पित।

**deduce** डिड्यूस *v. t.* to derive, to draw from, to infer निर्णय करना, अनुमान करना निगम करना, वंश का अन्वेषण करना; तर्क द्वारा निर्णय करना।

**deduct** डिडक्ट *v. t.* to take away; to separate, to subtract. हटाना, कम करना, घटाना, निकाल देना।
(Spens ) to reduce, weaken निर्बल करना; घटाना।

**deductible** डिडक्टीबल *adj* कम करने योग्य, घटाने योग्य।

**deduction** डिडक्टशन *n.* अनुमान, वियोग, घटाव; परामर्शानुमान निगमन, परामर्श-जन्य-ज्ञान, व्यापक से व्याप्य का तर्क।

**deductive** डिडक्टिव *adj.* निगमनिक, निगमनात्मक, आनुमानिक; निर्णय प्रयोजक; वियोजक।
*deductive logic:* निगमन-विद्या, निगमन-शास्त्र, परामर्श-खण्ड।

**dee** डी *v. i.* (Spens) the word used for die 'die' शब्द के रूप में व्यवहृत शब्द।

**dee** डी *n.* the fourth letter of alphabet, any thing of 'D' shape. वर्णमाला का चतुर्थ अक्षर 'D', 'D' के आकार की कोई वस्तु।
*n., v t , interj.* a substitute for damn 'damn' का स्थानापन्न शब्द।

**deed**[1] डीड *n.* something done, an act, an exploit; a legal transaction; the written evidence of it कार्य; काम, कृति, चेष्टा; लेखमान; प्रलेख; पत्र; दस्तावेज (सलेख)।
*deed of settlement:* भू-प्रबन्ध-पत्र, व्यवस्था-पत्र; निर्णय-पत्र, बन्दोबस्त-पत्र।
*deed of partnership.* शिराकतनामा, साझेदारी का दस्तावेज, भागिता-लेख।

**deedful** डीडफुल *adj* प्रलेख सम्बन्धी।

**deedily** डीडिली *adj* प्रलेख रूप में।

**deedless** डीडलेस *adj.* प्रलेख-रहित, कृति रहित।

**deedy** डीडी *adj.* industrious, active. व्यवसायी और उद्योग।

**deem** डीम *v. t* to believe, to consider, to determine, to judge. विश्वास करना, विचारना, सोचना, अनुमान करना, समझना, मानना।

**deemed** डीमड *adj* समझा जाना, विश्वास किया जाना।

**deen** डीन (Spens ) for din 'din' का रूप।

**deep** डीप *adj.* going far down from bottom. profound absorbed. en-

grossed; dificult to understand, secret; wise and penetrating; intense; cunning; excessive; heart-felt; sunk low; low in pitch; (of a road) encumbered with mud; sand or ruts; (cricket) in the out-field; not close to the wickets. गहरा; गम्भीर; अगाध; दुर्बोध; गुप्त, दुर्बोध्य, आन्तरिक; तीव्र; चालक; धूर्त, गहरे भावों का; गहरा, (सड़क का) मिट्टी, रेत आदि से प्रतिबन्धित, (क्रिकिट) खुले मैदान में; विकिट के पास नहीं।

**deepen** डीपन *v. t* गम्भीर करना; गहरा करना; घना करना।

**deeply** डीपली *adv* दीर्घ, अत्यन्त, नितान्त।

**deer** डियर *n* (*pl. deer*) a kind of animal with branching horns. मृग; हरिन; कुरङ्ग।

*spotted deer* गुलदार हरिन।

**deer-hound** डियर हाउण्ड *n* एक प्रकार का कुत्ता जो हरिणो को पकडता है, मृगाखेटिक।

**deerlet** डियरलेट *n.* हरिन का बच्चा।

**deerlick** डियर लिक् *n* हरिन का जुगाली करना।

**deface** डेफेस् *v t* to disfigure; to erase, to destroy; to mar the surface, (Spens) to defame विकृत करना, मिटा देना, छील देना, नष्ट करना, चेहरे को बिगाड़ना; कुरूप करना, बदनाम करना।

**defaced coin** विकृत सिक्का।

**defacement** डेफेसमेण्ट *n* नाश, दूषण।

**defacingly** डेफेसिङ्गली *adv.* नाश रूप से, दूषित रूप से।

*de facto* डि-फेक्टो वस्तुत, कार्यरूपेण।

*de facto recognition* कार्य रूपेण अंगीकार।

*de facto sovereignty* कार्य रूपेण प्रभुता।

**defalcate** डिफैल्केट *v. t* (obs) to deduct a part of भाग मे से कम करना।

*v i* to embezzle money held on trust, to misappropriate property entrusted रुपया गोल माल करना, सौंपे हुए धन को अपनाना ग्रसन करना, हडपना, अमानत मे खियानत करना

**defamation** डेफेमेशन *n* मान-हानि; अपकीर्ति, अपयश, निन्दा; अपवाद, बदनामी।

**defamation-suit** डेफेमेशन्स्यूट *n* मान-हानि का दावा मान-हानि-वाद, मान हानि का मुकदमा।

**defame** डेफेम् *v t* to destroy the reputation; to speak evil of, to charge falsely, to asperse मान का नाश करना, अपयश लगाना, निन्दा करना, आक्षेप करना, अपयश करना, कलक लगाना, अपवाद लगाना, मानहानि करना।

*n.* (Spens) infamy. अपकीर्ति।

**defamer** डिफेमर *n.* अपयश करने वाला मनुष्य।

**defaming** डिफेमिङ्ग *n.* अपयश; मानहानि।

**defast** (e) 'स्पेन्सर' का defaced का रूप।

**default** डे फाल्ट *n* defect, a fault or failure; neglect of duty, failure to account for money entrusted to one's charge; offence. दोष, अपराध; त्रुटि, अमानत मे खियानत, अभाव; अनुपस्थिति।

*v. i.* to fail or to neglect of duty, to fail to appear in court when called upon. कर्त्तव्य-च्युत होना; अदालत मे अनुपस्थित होना; अप्राप्ति।

**defaulter** डे फाल्टर *n* दोषी, अपराधी, प्रमादी; नियम तोड़ने वाला, अदालत से अनुपस्थित होने वाला, सैनिक-अपराधी।

**defeat** डिफीट *v. t.* (Shak) to undo, to frustrate, to disfigure; to win a victory over, to ruin; loss of a game; race etc रद्द करना, व्यर्थ करना; नष्ट करना; पराजित करना; हराना, पराजय करना, हार; नाश करना, खेल मे पराजय।

**defeated** डेफीटेड *adj* पराजित।

**defect** डेफेक्ट *n* deficiency, imperfection a want of imperfection, blemish, fault. कमी, त्रुटि; दोष; न्यूनता, अपूर्णता, अभाव; दूषण, दोष।

**defective** डेफेक्टिव *adj* अपूर्ण, दोषयुक्त, अपर्याप्त, न्यून, दोषपूर्ण, सदोष, त्रुटि-पूर्ण।

**defence** डेफेन्स *n* a defending, protection, vindication समर्थन, रक्षा, बचाव; प्रतिरक्षा।

(*law*) a defendant's plea सफाई पक्ष, उत्तर पक्ष, प्रतिवादी का समर्थन।

**defend** डेफेन्ड *v t* to repel danger, to project or gaurd, to maintain against attack, to resist; to make a defence in court विपद को रोकना, प्रतिरक्षण; रक्षा करना, पक्ष स्थापना करना, आक्रमण का सामना करना, रोकना, उत्तर पक्ष रखना; मुकदमे की जवाब देही करना अदालत मे जवाब देना।

**defended** डेफेन्डेड *adj* आक्रमण का सामना किया हुआ, रक्षित, उत्तर पक्ष पेश किया हुआ।

**defender** डेफेन्डर *n* रक्षक, बचाने वाला, विजय पुरस्कार करने वाला, अपनी उपाधि की रक्षा करने वाला। चुनौती स्वीकार करने वाला। प्रतिवादी; जिस पर मुकदमा चलाया जाता है।

**defensative** डेफेन्सेटिव *n* रक्षा, बचाव।

**defense** डेफेन्स (*U S*) defence रक्षा, बचाव।

**defensive** डेफेन्सिव *adj* रक्षक, बचाने वाला,

बुझाना (दीपक को)।
*v i* to jump into water, to dive. पानी मे कूदना, गोता लगाना।
**douse the glim** डूस दी ग्लिम *v* imperative बत्ती को बुझा दो।
**douser** डूसर *n* सिनेमा की कल मे रोशनी को काट देने का एक खटका जिससे परदे पर चित्र आना बन्द हो जाता है।
**dout** डाउट *v t* to put out बुझाना, बन्द करना।
**douter** डाउटर *n* ऐसा व्यक्ति जिस का काम बत्तिया बुझाना हो।
**douzepers** डाउजपर्स *n* twelve peers in a group बारह 'पीयरो' (विशेष उपाधिधारियो) का एक वर्ग।
*v i* to be half asleep आधी नींद मे होना।
**dove** डॅव *n.* (1) a kind of pigeon like bird, (2) a word of endearment for beloved (१) पेड़ुकी, एक प्रकार की कबूतरी (२) प्रेयसि को सम्बोधित करने का प्रणय-शब्द।
**dove-colour** डॅव-कलर *n* पेड़ुकी का रग जो कुछ नीला, कुछ गुलाबी होता है।
**dovecote** डॅवकॉट *n.* a kind of cage for keeping and breeding fowls especially doves पेड़ुकी या अन्य पक्षियो को पालने का दरबा।
**dover** डोवर *v i* to doze हल्की हल्की नींद लेना।
*v. t* to stum किसी को ऐसा डराना कि वह सुन्न हो जाये।
*n* half consciousness आधी बेहोशी या नींद की स्थिति।
**dovetail** डवटेल *n* a tenon whose shake is like dove's tail पेड़ुकी की पूछ के समान बनी हुई चूल।
*v t.* to unite with the help of such tenon पेड़ुकी की पूछ के समान चूले बनाकर उन्हे जोडना।
**dove-tailing** डॅव-टेलिंग *n.* चूलो को जमाने की क्रिया।
**dow** डाउ *v i* to be good for a purpose किसी कार्य के लिए उपयुक्त होना।
**dowager** डोवेजर *n* a widow of a rich person who has left her a lot of estate किसी धनी व्यक्ति की विधवा जिसे उत्तराधिकार मे बहुत रुपया मिला हो।
**dowd** डाउड *n* (also *dowdy*) a woman wearing clumsy clothes ऐसी स्त्री जो मैले गदे वस्त्र पहने हो।
**dowel** डॉविल *n* a piece of wood or iron for uniting two pieces of wood लकडी के दो टुकडों की चूल जोड़ने के लिए प्रयुक्त लकडी या लोहे की फन्नी।
**dower** डावर *n* share that widow gets at her husband's death, gift, dowery. पति की मृत्यु पर पत्नी को प्राप्त होने वाला अश, दहेज, उपहार।
**dowery** डावरी *n* (rare spelling of) dowry दहेज, स्त्रीधन।
**dowf** डाउफ *adj* dull, heavy निस्तेज भारी, निर्बुद्धि।
**dowfness** डाफनेस *n* भारी बोझ, बुद्धि का अभाव
**dowie** डोइ *adj* sad or dismal, low-spirited दुखी, उदास।
**dowl, dowle** डाउल *n* a portion of feather पख का एक भाग।
**dowlas** डाउलास *n* a kind of cloth एक प्रकार का मोटा कपडा।
**down** डाउन *n* soft feathers or fur, short hair, an open land of high level कोमल पख, फर, छोटे छोटे रोये जैसे बाल, खुली तथा ऊचा धरातल (पठार)।
*adv* in low position, below, disappointed निम्न स्थिति मे, नीचे निराश, हतोत्साह।
*prep* toward lower level नीचे की ओर, तली की तरफ।
**downed** डाउण्ड *adj* filled or covered with soft feathers कोमल परो से ढका हुआ, परदार।
**downfall** डाउनफाल *n* गिरावट पतन, नाश।
**down hill** डाउन हिल *adj* पहाडी से नीचे, ढलान की ओर।
**downiness** डाउनीनेस *n* covering of soft feathers कोमल परो का ढकना।
**downmost** डानउमोस्ट *adj* बहुत नीचे या सबसे नीचे वाला।
**down right** डाउन राइट *adj.* outspoken, tactless स्पष्टवादी, निष्कपट।
*adv* completely, clearly, immediately पूर्णत, स्पष्टत, तुरत।
**down setting** डाउन सेटिङ्ग *n* किसी को डाट डपट करना।
**down sitting** डाउन सिटिङ्ग *n* आराम करने का निचला कमरा, आराम का समय, सत्र का समय।
**down tool** डाउन टूल *v t*, *adj* & *adv* हडताल करना, हडताली।
**down train** डाउन ट्रेन *adv* train going away from headquarters प्रधान स्थान या स्टेशन से दूसरी ओर जाने वाली गाडी।
**down-trod** डाउन ट्राड *v t* to trample under

foot. पैरों के नीचे कुचलना ।

**downy** डाउनी *adj.* covered with soft hair, soft. कोमल बालों से ढका हुआ; कोमल ।

**dowry** डावरी *n.* presents received by bride from her parents etc. नववधु को पीहर से मिलने वाले उपहार; दहेज आदि ।

**dowse** डाउस *v.t.* to give a blow on face as in boxing मुह पर घूसा देना ।

**dowser** डाउसर *n.* जल का पता लगाने वाला व्यक्ति ।

**doxology** डैक्सोलाजी *n* hymn of God. ईश्वर की स्तुति ।

**doxography** डैक्सोग्राफी *n.* दार्शनिकों के मतों का सकलन ।

**doxy** डॉक्सी *n* (1) opinion on religious subjects (2) a woman of loose character. (१) धार्मिक विषयों पर सम्मति । (२) बदमाश औरत ।

**doyen** डोयन *n.* senior member of staff कर्मचारियो में अग्रसर सदस्य ।

**doyley** डायली *n.* old kind of woolen stuff पुराने तरीके का ऊनी सामान ।

**doze** डोज *n.* light sleep. हल्की नींद, झपकी । *v i* to take a light sleep हल्की नींद सोना, झपकी लेना ।

**dozed** डोज्ड *adj* कुछ कुछ नींद में, ऊघता हुआ, सुस्त ।

**dozen** डजन, डोजन *n.* twelve things दर्जन, बारह वस्तुएं ।
*v. t.* to stupefy (Scottish usage) बेवकूफ बनाना ।
*v t.* to become stupefied बेवकूफ बनना, घबरा जाना ।

**drab** ड्रैब *n* an unchaste woman, a prostitute कुलटा, वेश्या, व्यभिचारिणी ।
*v. i* to remain the company of drabs कुलटाओं की सगति करना ।
*adj* of light brown colour. भूरे रग का अरोचक ।

**drabbet** (*drebbette*) *n.* a kind of cloth for lady's frock स्त्रियों की फ्राक का कपड़ा ।

**drabble** ड्रबल *v. t* to make dirty with mud कीचड़ से गदा करना ।

**drabbler** ड्रैबलर *n* canvas of the sail नाव के पाल का केनवस ।

**drabbling** ड्रबलिग *n.* a manner of fishing मछली पकड़ने की एक प्रणाली ।

**drably** ड्रबली *adv* in a dull manner बुद्धिहीन ढंग से ।

**drachm** ड्रैम *n* a dram; trifle ड्राम (एक तोल), तुच्छ वस्तु; छोटी सी मात्रा ।

**draconian** ड्रैकोनियन *adj.* (also *draconic*) severe ; rigorous निर्दय; क्रूर ।

**draconism** ड्रकोनिज्म *n* extreme severity. निर्भयता, कठोरता ।

**draconites** ड्रकोनाइट्स *n* साप की मणि ।

**drad** ड्रैड *adj.* & *p, t* of dread डर, भय ।

**draff** ड्रैफ *n.* refuse of wine. शराब आदि का तलछट ।

**draffish, draffy** ड्रैफिश *adj.* worthless. व्यर्थ की वस्तु, बेमोल ।

**draft** ड्राफ्ट *n* (1) bank order for payment of money. (2) a piece of writing for approval. (3) selection (१) बैङ्क की हुण्डी, (२) मसौदा, (३) चुनाव, सवरण ।
*adj* draught (U. S) भार ढोने वाला ।
*v. t.* to write a draft; to draw. खींचना; मसौदा तैयार करना ।

**draftsman** ड्राफ्टसमॅन *n* one who prepares a draft, a designer. मसौदा तैयार करने वाला, नक्शा बनाने वाला ।

**draftsmanship** ड्राफ्टसमेनशिप *n* मसौदा तैयार करने की कला ।

**drag** ड्रॅग *v t* to pull with force along the ground जमीन पर घसीटना ।
*v. i.* to trail on the ground. भूमि पर सरकना या घिसटना ।
*n.* a carriage with four wheels. एक प्रकार की चार पहियो की गाडी ।

**dragee** ड्राजे (*Fr.*) a sweetmeat with a drug ऐसी मिठाई जिसमे दवा मिली हुई हो ।

**draggle** ड्रॅगल *v t* to soil mud कीचड़ में गन्दा करना ।

**draggle-tail** ड्रगल टेल *n.* dirty woman, a bitch गन्दी औरत, कुतिया ।

**dragon** ड्रगन *n.* a big snake having wings mentioned in western mythology, a dangerous person. पाश्चात्य धर्मग्रन्थो में उल्लिखित एक बड़ा सर्प जिसके पर होते थे, भयानक व्यक्ति ।

**dragoness** ड्रॅगनेस *n* पर वाले सांप की मादा ।

**dragonnade** ड्रॅगनेड *n* persecution by military सेना द्वारा दमन ।

**dragonne** ड्रॅगोने *adj* having hinder part resembling a dragon जिसका पिछला भाग सर्प के समान हो ।

**dragon's blood** ड्रॅगन्स ब्लड *n* a kind of dye एक प्रकार का रग ।

**dragoon** ड्रॅगून *n* a cavalryman, a brutal and rough person. घुडसवार, भय-

क्रूर तथा रूखा मनुष्य ।
*v t* to persecute, to harass तङ्ग करना, परेशान करना ।

**drag-shot** ड्रॅग-शॅाट *n.* ऐसी मार जिससे गेंद घिसटती हुई जाये ।

**dragsman** ड्रॅगसमॅन *n* driver of coach. गाड़ी चलाने वाला ।

**drail** ड्रेल *n.* an iron piece fixed in a plough. हल मे लगा हुआ लोहे का कुन्दा ।

**drain** ड्रेन *v t.* to draw from, to dry, to filter. निकालना, सुखाना, साफ करना, छानना । *n.* a sewer, a channel for flow of dirty water. नाली, मोरी ।

**drainable** ड्रेनेबल *adj* निकालने या खाली करने योग्य ।

**drainage** ड्रेनेज *adj* system of removing dirty water. जल-निस्सारण (संविधान) ।

**drainer** ड्रेनर *n* ऐसा पात्र जिस मे गन्दा जल इकट्ठा किया जाता है ।

**drain-pipe** ड्रेन-पाइप, **drain-trap** ड्रेन ट्रप *n* नाली मे से गंदी हवा को बाहर निकालने से रोकने के लिए लगाया हुआ नल ।

**drake** ड्रेक *n.* (1) the male of duck (2) a dragon. (१) नर हस, बत्तख । पर वाला साप

**dram** ड्राम *n.* a small weight, a small measure of wine ड्राम नाम एक तोल का पैमाना; शराब का एक छोटा पैग ।

**drama** ड्रामा *n.* a play on the stage, a theatre, literature which can be played liked drama on stage मच पर खेलने का खेल, अभिनय, ऐसा साहित्य जिसका मच पर अभिनय हो सके ।

**dramatic (dramatical)** ड्रमेटिक (ल) *adj.* नाटक सम्बन्धी; नाटकीय ।

**dramaturge** ड्रॉमटॅर्ज *n* नाटक लिखने वाला व्यक्ति ।

**drank** ड्रॅन्क *v t p t* of drink पीया ।

**drant** (*draunt*) ड्रॉन्ट *v t* to drawl to drone. मक्खी जैसे भिनभिनाना ।

**drap** ड्रॅप *n* & *v* old spelling of 'drop गिरना, बूंद ।

**drape** ड्रेप *v t* to adorn with dress कपड़े पहना कर सजाना ।

**draped** ड्रेप्ड *adj* सजाया हुआ, कपडे पहनाया हुआ ।

**draper** ड्रेपर *n* a dealer in cloth or ready made garments कपडा बेचने वाला बजाज; बने हुए कपडे बेचने वाला ।

**drapery** ड्रेपरी *n* बजाजी, कपड़े का व्यवसाय, बने हुए कपडे ।

**drapet** ड्रेपेट *n* कपडे का ओढ़ना या गिलाफ ।

**drapier** ड्रेपियर *n* कपडा बेचने वाला, बने हुये कपडों का व्यापारी ।

**drastic** ड्रास्टिक *adj* strong, vigorous; forceful तेज, कठोर, शक्तिशाली ।
*n* a purgative तेज जुलाब की दवा ।

**drastically** ड्रास्टिकल्ली *adv* कठोरता से, शक्ति मे ।

**drat** ड्रॅट *n* an oath "God rot" एक प्रकार की शपथ ।

**draught** ड्राफ्ट *n* (1) act of drawing (2) dose of liquid medicine (3) the amount of liquor drink at one time. (4) current of air (5) a sketch or plan (6) chess (१) खींचने की क्रिया । (२) दवा की एक मात्रा । (३) एक समय पर पी गयी मदिरा की घोंट । (४) वायु का झोंका । (५) रूप रेखा, योजना, नक्शा । (६) शतरज का खेल
*v t* to draw a plan योजना का ढाचा बनाना ।

**draughtsman** ड्राफ्टसमॅन *n* one who makes a sketch नक्शा बनाने वाला, चित्रकार ।

**draughty** ड्राफ्टी *adj* through which draughts of air can pass जिसमे से हवा का झोंका आ सके, झरोखे वाला ।

**drave** ड्रेव old form of drove (*p t* of *drive*) चलाया ।

**draw** ड्रॉ *v t* (1) to drag (2) to pull out (3) to contract (4) to twist (5) to bend (6) to extract (7) to strech or make long (8) to write or sketco. (9) to suck (10) to receive (१) घसीटना, (२) निकालना, खींचना । (३) सिकोडना; (४) मोड़ना, (५) झुकाना, (६) रस निकालना; (७) खींच कर लम्बा करना । (८) लिखना या खाका बनाना । (९) चूमना । (१०) प्राप्त करना ।
*v i* to pull, to practise drawing, to move हिलना, चित्र बनाना, चलना ।
*n* (1) act of drawing. (2) strain (3) end of game without any decision. (१) खींचने का कार्य । (२) तनाव । (३) खेल की हारजीत का निर्णय हुए बिना समाप्ति ।

**drawable** ड्रॉएबल *adj* जिसे खींचा जा सके ।

**draw-back** ड्रॉ बॅक *n* disadvantage, reduction असुविधा, कमी ।

**drawee** ड्रॉई *n* a person in whose favour a bill is drawn ऐसा व्यक्ति जिसके नाम मे कोई हुण्डी दी जाये ।

**drawer** ड्रॉअर *n* one who draws; a kind of box which slides in table. मेज आदि की दराज।

**drawers** ड्रॉअर्स *n* a garment worn under pents जांघिया, कच्छ।

**drawing** ड्राइङ्ग *n.* the art of representing any object in lines रेखा-चित्र बनाने की कला।

**drawing board** ड्राइङ्ग बोर्ड *n* रेखा-चित्र बनाते समय कागज लगाने का तख्ता।

**drawing room** ड्राइङ्ग रूम *n* (1) a room where drawing work is done (2) private compartment (3) a place for rest after meals (4) a reception room (१) रेखा चित्र बनाने का कमरा, (२) निजी कमरा, (३) भोजन के पश्चात आराम का कमरा, (४) आतिथ्य गृह।
*adj* suitable for a drawing room आतिथ्य गृह के लिए उपयुक्त।

**drawl** ड्राल *v. i* to speak slowly in low tone धीमे धीमे बोलना।
*v t* to utter in a sleep manner सोये हुए से बोलना।

**drawn** ड्रान *v t p p* of draw. खींचा हुआ आदि।
*adj* equal on both sides बिना हार जीत के समाप्त होने वाला (खेल)।

**draw near** ड्रा नीयर *v t* पास की ओर जाना।

**draw out** ड्रा आउट *v t* बातों में लगाना, छोड़ देना।

**draw the line** ड्रा दी लाइन *v t* सीमा निर्धारित करना।

**dray** ड्रे *n* a low cart having wheels पहियों वाली एक नीची ठेला गाडी।

**drayage** ड्रेयेज *n* ठेले का किराया या भार।

**dray horse** ड्रे हार्स *n* नीचे ठेले का घोड़ा।

**dray plough** ड्रे प्लो *n* ठेले द्वारा चलने वाला हल

**drazel** ड्रेजल *n.* a slut गन्दी औरत, कुतिया, व्यभिचारिणी।

**dread** ड्रेड *n.* fear, awe भय, डर।
*adj* fearful; aweful डरावना. भयानक।
*v. i* & *v t* to be afraid, to make afraid डरना, डराना।

**dreader** ड्रेडर *n* भय उत्पन्न करने वाला, भयानक।

**dreadful** ड्रेडफुल *adj* terrible, fearful डरावना, भयङ्कर।

**dreadnaught, dread naught** *n* a kind of thick cloth, a kind of warship एक प्रकार का मोटा वस्त्र, एक प्रकार का युद्ध पोत।

**dream** ड्रीम *n* visions which seen in sleep, imagination; fancies; joy; music स्वप्न, कल्पना. आनन्द, सङ्गीत।
*v. i* to have vision while sleep to imagine fancifully, to think रात को स्वप्न देखना, व्यर्थ कल्पनाएं करना, खयाल करना
*v t.* to imagine कल्पना करना।

**dreamer** ड्रीमर *n* स्वप्न देखने वाला; स्वप्नद्रष्टा

**dreamland** ड्रीमलैन्ड *n* स्वप्नदेश, मन की तरङ्ग; कल्पना का संसार।

**dreamworld** ड्रीमवर्ल्ड *n.* धोखे या कल्पना द्वारा निर्मित संसार।

**dreamy** ड्रीमी *adj* स्वप्न के समान, स्वप्नवत; स्वप्न देखने वाला।

**drear** ड्रीयर *adj* gloomy, dull मन्द; उदास; निर्जन।

**drearihood** ड्रीयरीहुड *n* मन्द या उदास होने की अवस्था।

**dredge** ड्रेज *n* a net for taking out oysters सीप निकालने का जाल।
*v t* to take out with dragnet, to sprinkle जाल से मछली पकडना, छिड़कना।

**dree** ड्री *v t* to tolerate; to endure. सहन करना।

**dregginess** ड्रेगीनेसी *n.* refuse of wine. शराब की नीचे की तलछट।

**dreggy** ड्रेगी *adj* full of mud कीचड़ से सना हुआ।

**dregs** ड्रेग्स *n* refuse, less or sediment. मल, कूडाकरकट, तलछट।

**dreich** ड्रीच *adj* tedious. भारी; कष्टकर।

**drench** ड्रेन्च *v t* to wetten completly; to soak भिगो देना. गीला करना।

**drenched to the skin** ड्रेन्च्ड टू दी स्किन *adj* तरबतर, बिल्कुल भीगा हुआ।

**drent** ड्रेन्ट *v t* to drown डुबाना; भिगोना।

**drere** ड्रीर *n.* dreary (old form) उदास निर्जन।

**dress** ड्रेस *n* clothing, uniform ; garments पहनने का कपडे, वर्दी।
*v t* & *v i* to put on clothes, to adorn to clean the wood and put bandage, to chide कपडे पहनना या पहनाना, सजना या सजाना, घाव को साफ करके मरहम पट्टी करना, काटना, छाटना, डाटना।
*evening drees . n* शाम को पहनने का सूट।
*full dress .* कोट, पतलून, नकटाई आदि।

**dress-circle** ड्रेस-सरकल *n* सिनेमा मे बैठने का विशेष स्थान।

**dress hair** ड्रेस हेयर *v t* बालों को सवांरना।

**dressing** ड्रेसिङ्ग *n* a bandage; ointment,

manure; beating and scolding, dress मरहम पट्टी, खाद, मारना पीटना, कपड़े।
**dressing room** ड्रेसिंग रूम *n* श्रृङ्गार करने का कमरा, नेपथ्य, मरहम पट्टी का कमरा।
**dressing table** ड्रेसिंग टेबल *n* दर्पण वाली मेज जिसके आगे खडे होकर श्रृङ्गार किया जाता है।
**dress maker** ड्रेस मेकर *n* one who tailors ladies dresses महिलाओं के वस्त्र बनाने वाला दर्जी।
**dress shirt, dress suit, dress tie** ड्रेस शर्ट, ड्रेस सूट, ड्रेस टाई *n.* शाम को पहनने की पोशाक के अंग।
**dress up** ड्रेस अप *v. t* खूब अच्छे बढ़िया कपडे पहनना।
**dressy** ड्रेसी *adj* fond of dress, stylish कपडो का शौकीन।
**drest** ड्रेस्ट *p p* of dress कपडे पहने, मरहम पट्टी की हुई।
**drevill** ड्रेविल *n* a bad person बुरा आदमी
**drew** ड्रू *v t p t* of draw खींचा, निकाला
**drey (dray)** ड्रे *n* nest of a squirrel गिलहरी का घोसला।
**drib** ड्रिब *v t* to cheat slowly bit by bit धीरे धीरे करके ठगना।
**driblet** (*dribblet*) ड्रिब्लेट *n* small amount petty sum थोडी सी राशि, तनिक सा।
**dribble** ड्रिबल *v. t* to trickle, to fall drop by drop; to run in mouth टपकना, बूंद बूंद कर चूना, लार बहना।
**dribbler** ड्रिब्लर *v. t.* टपकाने वाला।
**dried** ड्राइड *v. t.* past tense of dry सूखा। *adj* which has been made dry सुखाया हुआ, सूखा हुआ।
**drier** ड्रायर *n* सुखाने वाला।
**drift** ड्रिफ्ट *v t & v. i* to be carried by course of events, to pile, to be heaped घटना चक्र के साथ चलना, ढेर लगाना, इकट्ठा होना।
*n* natural and slow progress, purpose, tendency, accumulation स्वभाविक प्रगति जो धीरे धीरे हो, उद्देश्य, प्रयोजन, प्रवृत्ति, भाव, सचय।
**drifty** ड्रिफ्टी *adj* जो स्थान बदलता रहे।
**drill** ड्रिल *n* (1) a tool for boring (2) a kind of cloth (3) excercise in military fashion (4) a small narrow furrow for sowing (१) वर्मा, छेद करने का औजार, (२) एक प्रकार का कपडा। (३) सैनिक ढङ्ग से व्यायाम, (४) बीज बोने की पतली नाली *v t* to bore, to exercise छेद करना, कवायद या व्यायाम करना।
**drilling machine, drilling lathe** ड्रिलिंग मशीन *n* छेद करने का वर्मा।
**drill master** ड्रिल मास्टर *n.* कवायद या व्यायाम सिखाने वाला शिक्षक।
**drily** ड्राइली *adv* in a dry manner. सूखी तरह से।
**drink** ड्रिङ्क *v. t & v i* to swallow a liquid; to take wine, to absorb; to listen, to empty. पीना, शराब पीना; सोखना, सुनना, खाली करना।
*n* anything for drinking. पेय, पीने की कोई वस्तु।
*in drink* intoxicated नशे मे चूर।
*strong drink* wine शराब।
*the drink* . the sea समुद्र।
**drinkable** ड्रिंकेबल *adj* पीने योग्य, पेय।
**drinker** ड्रिंकर *n* शराब पीने वाला।
**drink in** ड्रिङ्क इन *v t* to absorb, to meditate सोखना, गहन विचार करना।
**drinking** ड्रिंकिंग *n* practice or habit of taking wine मदिरापान।
**drip** ड्रिप *v t* to fall or let fall by drop. बूंद बूंद टपकना या टपकाना।
*right of drip* राइट ऑफ ड्रिप *n* कानून के आधीन यह अधिकार कि किसी का परनाला दूसरे की जमीन पर पड सकता है।
**dripping** ड्रिपिंग *n.* टपकने वाला।
**drive** ड्राइव *v t* to urge with violence; to carry a vehicle or in a vehicle, to throw, to conclude धकेलना, गाडी चलाना, गाडी से ले जाना; फेकना, समाप्त करना।
*drive at* लक्ष्य करना।
*drive mad.* पागल कर देना।
*drive out* बाहर निकाल देना।
*let drive* to aim a blow at निशाना लगाना
**drivel** ड्रावल *n* silly senseless conversation slaver वृथा बकवास, लार, थूक।
*v i* to slaver like child, to talk nonsense. बच्चों की तरह लार टपकाना, बकवास करना।
**driveller** ड्रिव्लर *n* लार टपकाने वाला, बकवासी
**driver** ड्राइवर *n.* one who drives a car. गाडी चलाने वाला।
**driveway** ड्राइववे *n* गाडी के चलने का मार्ग।
**driving** ड्राविङ्ग *n* incentive प्रेरणा।
**driving wheel** ड्राइविङ्गव्हील *n* मशीनों में एक पहिया जो गति उत्पन्न करता है।
**drizzle** ड्रिजल *v t* to drop in small drops छोटीछोटी बूंदों के रूप में बरसना

बूंदाबांदी होना।
**drizzly** *ड्रिज़ली/adj.* shed in little drizzles तुषार से ढका हुआ।
**droger** (*drogher*) *ड्रोजर n* a kind of boat vessel. एक प्रकार का पाल वाला जहाज।
**droguet** *ड्रोगेट n* a kind of woolen fabric एक प्रकार का ऊनी कपड़ा या धागा।
**droich** *ड्रॉइच n* a dwarfish fellow छोटे कद का आदमी, बौना।
**droil** *ड्राइल v. t* to work with slow speed धीरे धीरे काम करना।
**droit** *ड्रॉइट n* right; duty, claim (*French word*) कर्तव्य, अधिकार; दावा।
**droll** *ड्रॉल adj.* surprising, giving amusement विस्मयकारी, मनोरंजक।
*n.* a jester, a clown मसखरा, विदुषक, भाड़।
**drollery** *ड्रॉलरी n.* fun, a comic drama हास्य; हास्यपूर्ण नाटक आदि।
**dromedary** *ड्रामेडरी n* a camel having one hump एक कुब्ब वाला ऊंट।
**dromic** (**dromical**) *ड्रॉमिक (ड्रामिकल) adj* दौड़ के मैदान सम्बन्धी।
**dromon** (**dromond**) *ड्रोमॉनn.* a warship of ancient days प्राचीन काल का युद्ध पोत।
**dromos** *ड्रोमोस n* a race course, extrance passage (*pl dromoi*) दौड़ का मैदान प्रवेश-मार्ग।
**drone** *ड्रोन n.* a male of the bee, a lazy person मधु मक्खी, आलसी मनुष्य।
**drool** *ड्रूल v t.* to slaver लार टपकना।
**droome** *ड्रूम n.* old spelling of drum ढोल
**droop** *ड्रूप v.t* to hung down; to loose heart, to bend, languish लटकना, हतोत्साह होना, झुकना, मुरझाना।
**droopingly** *ड्रूपिङ्गली adv.* मुरझाते हुए, लटकते हुए, झुकते हुए।
**drop** *ड्रॉप v t.* to fall slowly; to be finished; to disappear; to sink धीरे धीरे गिरना, समाप्त होना या करना, गायब हो जाना, डुबाना।
*n.* a small particle; hanging ornament बूंद, कान का बुंदा।
*get the drop on one* पहले गोली चलाना।
*Robert's drops* शीशे की पोली गोलियां।
*a drop in the bucket* (*or ocean*) सागर में एक बूंद।
**drop a brick** *ड्राप ए ब्रिक v.t* बहुत भारी गलती करना।
**drop a curtsy** *ड्राप ए कर्टसी v t* घुटने टेक कर प्रणाम करना।
**drop in** *ड्राप इन n* अचानक आ टपकना।
**droplet** *ड्रापलेट n.* छोटी सी बूंद।
**drop letter** *ड्रापलेटर n* स्थानीय डाक का पत्र।
**drop scene** *ड्राप सीन n* to front curtain in a drama नाटक का आगे का पर्दा।
**dropsy** *ड्रापसी n* a disease of collection of water in tissues. शरीर मे जल का जमाव जलोदर, जलधर।
**dropivise** *डॉपवाइज adv* बूंद बूंद करके।
**dross** *ड्रॉस n* a waste of coal or metal; refuse, such, तलछट; कोयले आदि का मल; मण्डूर, कूड़ा करकट।
**drossiness** *ड्रॉसीनेस n.* मैलापन।
**drossy** *ड्रॉसी adj* worthless, impure मलवाला, अशुद्ध, गन्दा; व्यर्थ।
**drought** *ड्रॉट n* (also *drouth*) dryness of weather, thirst. अनावृष्टि, वर्षा की कमी; सूखा, प्यास।
**droughtiness** *ड्राफ्टीनेस n* सूखे की स्थिति।
**droughty** *ड्राफ्टी adj* जहा सूखा पडा हुआ हो; प्यासा; जलहीन; वृष्टि रहित।
**drouk** *ड्राउक v t.* (also *drook*) to drench गीला करना।
**drouking** *ड्राउकिंग n* गीला करने का काम।
**droukit** *ड्राउकिट adj* गीला किया हुआ।
**drove** *ड्रोव* (1) *p t* of drive (2) a herd, a crowd (१) चलाया, ले गया आदि व्यर्थ में समुदाय, झुण्ड; भीड़।
**drow** *ड्रौ n* dead person, ghost, mist. मृतक व्यक्ति, भूत प्रेत; धुंध।
**drown** *ड्राउन v i. & v t* to submerge in water, to perish in water, to overpower, to sleep डुबाना, डूबकर मरना, दबाना; सोना।
*n* half-sleeping stage आधी नींद की अवस्था।
**drowned** (*drownded*) *ड्राउन्ड adj* डूबा हुआ; सोया हुआ।
**drowner** *ड्राउनर n.* डुबाने वाला या डूबने वाला।
**drowning** *ड्राउनिंग n* डूबने की क्रिया।
*adj* डूबता हुआ।
**drowse** *ड्राउस v t* to feel dull and sleep झपकी लेना, ऊंगना; सुस्ती करना।
**drub** *ड्रब v t.* to beat, to thrash मारना, पीटना।
**drubbing** *ड्रबिंग n* मारपीट, बेंत से मारने की क्रिया।
**drucken** *ड्रकन adj* drunken पीये हुए, नशे

में चूर।

**drudge** ड्रज *n.* servile worker, menial. दासवृत्ति करने वाला।
*v t* to work hard. कठोर परिश्रम करना।

**drug** ड्रग *n* anything used to prepare medicine औषधि, दवा।
*v t* to mix with drug दवा मिलाना।
*v i.* to take narcotics as a habit आदत के कारण अफीम आदि पिनक वाली चीज खाने वाला।

**druggist** ड्रगिस्ट *n* औषधि बेचने वाला दुकानदार

**drug-store** ड्रग-स्टोर *n.* औषधियों के बेचने का भंडार या दुकान।

**druid** ड्रूइड *n* (*fem. druidess*) a priest of the ancient Celts प्राचीन काल की सेल्ट जाति का पादरी।

**drum** ड्रम *n* an instrument for making heavy sounds, inner part of ear, a ridge ढोल, नगाड़ा, कान का भीतरी भाग, चट्टान।
*v t* to play on the drum ढोल बजाना।
*beat of drum* ढिंढोरा

**drumble** ड्रम्बल *v i.* to be sluggish सुस्त होना।

**drumlin** ड्रमलिन *n.* बरफ के नीचे की चट्टान।

**drumly** ड्रमली *adj.* muddy, gloomy (Scottish word) कीचड़ से भरा हुआ, उदास

**drum major** ड्रम मेजर *n.* सैनिक बैंड में आगे का बड़ा ढोल।

**drummer** ड्रमर *n* ढोल बजाने वाला व्यक्ति।

**drummock** ड्रमॉक *n* a mixture एक प्रकार का खाद्य मिश्रण।

**drunk** ड्रन्क *adj* (also *drunken*) intoxicated मदिरा पिया हुआ, शराबी।

**drunkard** ड्रन्कर्ड *n* अत्यधिक शराब पीने वाला व्यक्ति, पियक्कड़।

**drunken** ड्रन्कन *adj* नशे में चूर, नशे के कारण उत्पन्न।

**drupe** ड्रूप *n* a kind of friut एक प्रकार का गुठली वाला फल।

**druse** ड्रूस *n* a kind of rock एक प्रकार की चट्टान।

**drusy** ड्रूसी *adj* 'ड्रूस' नामक चट्टान का बना हुआ

**druxy** ड्रूक्सी *adj* of timber लकड़ी का बना हुआ

**Druz** (*Druze* ar *Druse*) ड्रूज *n* a community in Syria सीरिया का एक समुदाय।

**dry** ड्राई *adj* & *v t* to evaporate water having no moisture, where no rains fall, (cows) not giving milk, thirsty, not loving, where wine is prohibited. सुखाना, जलहीन बनाना, जहां जल न हो, जहां वर्षा का अभाव हो, सूखा, दूध न देने वाली (गाय) प्यासा, जहां मद्य निषेध हो।
*cut and dried* साफ, स्पष्ट।
*to go dry* शराब बन्दी हो जाना।

**dryad** ड्राइअॅड *n* a nymph of woods and groves. जङ्गल की परी।

**dryasdust** ड्राइएसडस्ट *n* a learned and dry person बहुत बढ़ा हुआ परन्तु अप्रिय व्यक्ति

**dry-beat** ड्राइबीट *n* ऐसी मार पीट जिसमें खून न बहे।

**drybible** ड्राइबाइबल *n* एक प्रकार का रोग जिसमें पेट में जल का अंश कम हो जाता है।

**dryer** ड्रायर *n* (generally spelt *drier*) सुखाने वाला।

**dry-fruits** ड्राइफ्रूट्स *n* मेवे।

**dry-mass** ड्राईमास *n* ऐसी पूजा जिसमें प्रसाद न बटे।

**dry up** ड्राइ अप *n* अच्छी तरह सुखाना, बात बंद कर देना।

**duad** ड्यूअॅड *n* a union of two दो की जोड़ी, युगल या युग्म।

**dual** ड्यूअल *adj* & *n* consisting of two things, double, twofold जिसमें दो सम्मिलित हों, द्विवाचक, जोड़ी वाला।

**dualism** ड्युअलिज्म *n.* (१) माया और ब्रह्म को पृथक मानने का सिद्धान्त। (२) अच्छा और बुरा दोनों विद्यमान है इस प्रकार का सिद्धान्त।

**dualist** ड्युअलिस्ट *n* द्वैत वाद के सिद्धान्त को मानने वाला व्यक्ति।

**dub** डब *v t* to smooth the dress, to confer the title of knighthood, to smear कपड़े ठीक करना या सवारना, 'सर' की उपाधि देना, पोतना।

**dubbing** डबिंग *n* चमड़े में लगाने की चरबी।

**dubiety** ड्यूबिअटी *n* किसी पर शङ्का करने की भावना या अनुभव।

**dubious** ड्यूबियस *adj* जिस पर शका हो सके, सन्दिग्ध।

**dubitate** ड्यूबिटेट *v t.* to doubt सन्देह करना, विश्वास न करना।

**dubitation** ड्यूबीटेशन *n.* सन्देह करने की क्रिया; हिचक, सन्देह।

**ducal** ड्यूकल *adj* किसी ड्यूक सम्बन्धी।

**ducally** ड्यूकल्ली *adv* ड्यूक के ढङ्ग से।

**ducdame** डकडेम *n* a meaningless refrain of Shakespeare शेक्सपीयर द्वारा प्रयुक्त शब्द जिसमें कोई विशेष अर्थ नहीं होता।

**duce** ड्यूस *n* title of Mussolini. मुसोलिनी

की उपाधि ।
**duchess** डचेस *n.* widow of duke, wife of duke. ड्यूक की विधवा या ड्यूक की पत्नी ।
**duchesse** डचेस, ड्यूशेस (*Fr*) *n* a table cover मेजपोश ।
**duchy** डची *n* territory of a duke ड्यूक की रियासत ।
**duchy court** डची कोर्ट *n* ड्यूक का न्यायालय ।
**duck** डक *n.* a waterfowl. पानी की बत्तख ।
*v. t* to dive in water. जल में डुबकी लगाना
**ducker** डकर *n* बत्तख पालने वाला, गोता लगाने वाला व्यक्ति ।
**ducking** डकिंग *n* (१) गोता लगाने का कार्य, पानी में भीगने की अवस्था । (२) एक प्रकार का विशेष कपड़ा ।
**ducking pond** डकिंग पौंड *n* गोता लगाने का तालाब ।
**ducky** डकी *n* प्रेमिका को बुलाने का शब्द ।
**duct** डक्ट *n* a tube in body शरीर में नाली जैसी नाड़ी या धमनी ।
**ductile** डक्टाइल *adj* which can be drawn into wires, flexible जिसके तार बन सकते हों. लचकीला ।
**dud** डड *adj* having no worth जिसका कुछ मूल्य न हो, व्यर्थ ।
*n pl* rags फटे हुए चिथड़े ।
**dudder** डडर *v t* make loud noise to totter बहुत जोर का शोर करना; हिलाना ।
**dude** ड्यूड *n* a fop. छैला ।
**dudeen** डुडीन *n.* short tobacco pipe of clay मिट्टी की बनी हुई छोटी सी चिलम ।
**dudgeon** डज्जन *n* resentment, envy. घृणा, ईर्षा. क्रोध, रोष ।
**dudish** ड्यूडिश *adj* foppish छैले जैसे बना हुआ ।
**dudism** ड्यूडिज्म *n* छैलापन तड़क भड़क वाले वस्त्र ।
**due** ड्यू *adj* appropriate; payable, proper exact in calculation उचित, देय, सम्यग्, गणना में बिलकुल ठीक ।
*n* the amount which one has to pay वह राशि जो देय हो ।
**dueful** ड्यूफुल *adj* उचित, ठीक ठीक, उपयुक्त । (Spenser's word)
**duel** ड्यूअल *n* a fight or competition between two people दो व्यक्ति में लड़ाई या प्रतियोगिता ।
**dueller** ड्यूअलर *n* दो व्यक्तियों की लड़ाई में से एक पक्ष ।
**duelling** ड्यूअलिंग *n* द्वन्द्वयुद्ध ।
**duenna** ड्यूएना old lady who looks after a young woman जवान तरुणी की देखभाल करने वाली बूढ़ी औरत ।
**duet, duett** ड्युएट *n.* (also *duetto*) song for two singers दो आदमियों के लिये साथ मिलकर गाने का गीत ।
**due to** ड्यू टु *prep* इस कारण ।
**duff** डफ *n* flour which has been wettened and kneaded. गीला करके गूंधा हुआ आटा या मैदा ।
*v t* to make look new नया बना देना ।
**duffel, duffle** डफल *n* woolen cloth, a kit for sports etc मोटा ऊनी कपड़ा, खेल आदि की विशेष वर्दी ।
**duffer** डफर *n* useless old fellow, useless mine bad coin: an idiot बेकार बुड्ढा आदमी, बेकार खान जिसमें से कुछ न निकलता हो, खोटा सिक्का, बेवकूफ आदमी ।
**dufferdom** डफरडम *n* (also *dufferism*) बेवकूफों की मण्डली बेवकूफी ।
**dug** डग *v. t p. t* of dig खोदा ।
*n* nipple, teat चूची, चिटकना ।
**dug out** डग आउट *n* पेड़ के तने को खोखला काट कर बनाई गई नाव ।
**duke** ड्यूक *n* big title holder in England इङ्गलिस्तान में एक बड़ा नवाब (प्रायः बेमुल्की) ।
**dukedom** ड्यूकडम *n* ड्यूक की पदवी, ड्यूक की रियासत ।
**dulcet** डलसेट *adj* sweet and soothing मीठा और स्वादिष्ट ।
**dulcify** डल्सीफाइ *v t* मीठा तथा स्वादिष्ट बनाना, सुरीला बनाना ।
**dulciloquy** डलसीलोक्वी *n* मीठी तथा सुरीली बोली
**dulcose** डलकोस *n* सैकरीन जैसा मीठा पदार्थ ।
**dule** ड्यूल *n* दुख ।
**dule tree** ड्यूल ट्री *n* फांसी देने के लिए नियत वृक्ष ।
**duleia** (*dulia*) डूलिया *n* साधुओं आदि का आदर ।
**dull** डल *adj* who is low in understanding; sad, blunt, stupid मन्द बुद्धि, जड़, मूढ़, मोटा, मूर्ख ।
**dullard** डलार्ड *n* a stupid fellow मूर्ख व्यक्ति ।
**dulocracy** डोलोक्रेसी *n* rule of slaves गुलामों का शासन (जैसे भारत में गुलाम वंश का राज था) ।
**dulosis** डूलोसिस *n* enslavement system in ants. चींटियों में प्रचलित दास-प्रथा ।
**dulotic** डूलोटिक *adj* गुलामों जैसा ।

**duly** ड्यूली *adv* properly ठीक प्रकार से, यथायोग्य।
**duma** (*douma*) ड्यूमा *n.* old Russian legislature रूस की पुरानी ससद।
**dumaist** ड्यूमेस्ट *n.* रूस की प्राचीन ससद का सदस्य।
**dumb** डम *adj* not able to speak गूगा।
*v. t* to silence चुप रहना।
**dumb-bell** डम-बॅल *n* छोटा सा मुगदर जिसके दोनो ओर भार हो।
**dumb-show** डमशो *n* कठ पुतली का खेल या ऐसा खेल जो केवल सकेतों से हो, शब्दो से न हो।
**dummerer** डमरर *n* ऐसा व्यक्ति जो जान बूझकर गूगा बना हुआ हो।
**dumminess** डमीनेस *n* गूँगापन।
**dummy** डम्मी *n* a man of straw, a stupid fellow, a lay figure फूस का बना हुआ पुतला, मूर्ख व्यक्ति।
**dumose** ड्यूमोस *adj* having thorns and bushes काटो और झाडियो वाला।
**dumosity** ड्यूमोसिटी *n.* काटे वाली गहरी झाडिया
**dump** डम्प *v t* to throw, to sell at low price फेंकना, सस्ते भाव पर बेचना।
*n* dullness of mind मन्द बुद्धि, उदासीनता, मूर्खता।
**dumpiness** डम्पीनेस *n* गुट्टापन, नाटा कद।
**dumpish** डम्पिस *adj* उदासीन, बुद्धिहीन।
**dumple** डम्पल *v. t* ऊट पटाग रूप की वस्तु बनाना।
**dumpling** डम्प्लिंग *n* a baked or boiled dough पकौडी, बड़ा।
**dumpy** डम्पी *adj* short and thick नाटा और मोटा आदमी।
**dun** डन *adj* of dark grey colour धुधले काले रग का।
*n* debt collector रुपये का तकाजा करने वाला व्यक्ति।
*v t* to demand a debt कर्ज वापिस लेने के लिये तकाजा करना।
**dunce** डन्स *n* a stupid person मूर्ख व्यक्ति, बुद्धिहीन।
**dunch** डन्श *v. t* to push with elbow कोहनी मार कर हटाना।
**dunder** डन्डर *n* dregs of sugar cane juice गन्ने के रस का मैल।
**dune** ड्यून *n* mound of sand on coast किनारे पर बालू का टीला।
**dung** डङ्ग *n* excreta of animals पशुओं का विष्ठा, गोबर।
**dungeon** डजन *n* dark underground cell for prisoners काल कोठरी।
*v t* to imprison in underground cell काल कोठरी मे रखना।
**dunk** डक *v. t & v i* to dip the cake in coffee etc while eating चाय काफी आदि मे केक को डुबोना।
**dunker** डकर *n* (also *tunker*) a Christian sect एक ईसाई उपजाति।
**dunlin** डलिन *n* a sand piper रेतीले तटों पर रहने वाला एक गायक पक्षी।
**dunlop** डन्लप *n* a cheese of milk दूध की बनी हुई पनीर।
**dunnage** डनेज *n* wood for protecting goods from decay सामान को खराब होने से बचाने के लिये लकडी का सहारा।
**dunny** डनी *adj* deaf बहरा।
**dunstable** डन्स्टेबल *n* a kind of straw hat चटाई का टोप।
**dunstable road** डन्स्टेबल रोड *n* direct matter सीधी सादी बात।
**dunt** डन्ट *v t* to beat; to thump मार पीटना।
*n* मारपीट।
**duo** डुओ *n* a duet, a couple. दो का जोड, युग्म।
**duodecennial** डुओडेसीनियल *adj* occurring every twelve years बारह वर्ष मे एक बार होने वाला।
**duologue** ड्यूओलॉग *n* discourse between two दो आदमियो के बीच का वार्तालाप।
**duomo** ड्यूमो *n* a church गिरजा।
**dup** डप *v t* to open, to undo खोलना, किया कराया खराब कर देना।
**dupability** ड्यूपेबिलिटी *n* धोखे मे आ जाने का स्वभाव।
**dupable** ड्यूपेबल *adj* ऐसा व्यक्ति जिसे आसानी से छला जा सके।
**dupe** ड्यूप *v t* to cheat, to deceive धोखा देना, ठगना।
*n* one person who has been duped. छला हुआ व्यक्ति।
**duper** ड्यूपर *n* ऐसा व्यक्ति जो दूसरो को ठगता रहता है।
**dupery** ड्यूपरी *n* छल कपट करके ठगने का कार्य या पेशा।
**duple** ड्यूपल *adj* double, two folds दुगना, दोहरा।
**duplet** ड्यूपलेट *n* दो पासों का फेंकना।
**duplex** ड्यूप्लेक्स *adj & n* two-fold, a second copy, anything doubled. दोहरा

दूसरी प्रतिलिपि, दुगना।
**duplicate** डुप्लिकेट *adj* two fold, double. दुगना, दोहरा।
*n* a copy of the original. मूल की प्रतिलिपि।
*v. t* to prepare two or more copy दो या अधिक प्रतिया बनाना।
**duply** डुप्ली *n* (स्काटलैण्ड में) अदालत में दुबारा उत्तर देने का अधिकार।
**duppy** डपी *n* a ghost (Negro word) भूत प्रेत।
**durability** ड्यूरेबिलिटी *n* lasting nature टिकाऊपन; स्थिरता।
**durable** ड्यूरेबल *adj* टिकाऊ; अधिक समय तक चलने वाला।
**durance** ड्यूरेन्स *n.* imprisonment कारागार में बन्धन; कैद।
**durant** ड्यूरेन्ट *n* a kind of strong cloth एक प्रकार का मजबूत कपडा।
**duration** ड्यूरेशन *n* continuance of time समय की अवधि।
**durdum** डरडम *n.* uproar; scolding जोर का कोलाहल, डाटडपट।
**dure** ड्योर *v i* to endure, to last सहन करना, बहुत समय तक रहना या टिकना।
**dureful** ड्योरफुल *adj* (Spenser) जो बहुत समय तक चले।
**duress (duresse)** ड्यूरेस *n* restraint on liberty, imprisonment स्वाधीनता पर प्रतिबंध, कैद।
**durgan** ड्रगन *n* dwarf बौना।
**durham** डरहम *n.* a kind of breed of cattle ढोरों की एक नस्ल।
**during** ड्यूरिङ्ग *prep.* continuing in the course of पर्यन्त (सविधान)।
**durmast** डरमास्ट *n* a kind of oak एक प्रकार की लकडी।
**durn** डर्न *n* a door post द्वार के पास की चौकी।
**durst** डर्स्ट *v t* past tense of dare साहस किया।
**dush** डश *v t* to strike, to throw मारना, फैंकना, गिराना।
**dusk** डस्क *n* shade, darkness, evening सन्ध्या, अधेरा।
**dusken** डस्कन *v t* to make dark अधेरा करना।
*v i.* to grow dark. शाम होना।
**duskily** डस्किली *adv.* not quite clearly. अस्पष्ट से रूप में।
**dusky** डस्की *adj* अधकार से भरा हुआ; दुखी।
**dust** डस्ट *n* fine particles of any thing; grave किसी वस्तु के छोटे कण, धूल; कब्र या समाधि।
*v t* to sprink dust, to remove dust. धूल छिड़ना, धूल हटाना।
**dust bin** डस्ट बिन *n.* कूड़ा डालने का कनस्तर आदि।
**dust devil** डस्ट डेविल *n* धूल की आंधी जो रेगिस्तान मे उड़ती है।
**duster** डस्टर *n* a cloth used for clearing dust धूल झाडने का कपडा।
**dustman** डस्टमेन *n* घर का कूडा करकट हटाने वाला व्यक्ति।
**dust pan** डस्ट पॅन *n* आगन से साफ किये हुए कूडे को उठा कर फैंकने का बर्तन।
**Dutch** डच *n.* (1) the language and people of Holland (2) a wife (१) हालैण्ड के निवासी तथा उनकी भाषा, (२) पत्नी।
*double Dutch* very difficult language. बहुत कठिन भाषा।
**Dutch comfort** डच कम्फर्ट *n* चलो; इससे बुरा नहीं हुआ, यही काफी है ऐसा आत्म सन्तोष।
**Dutch wife** डच वाइफ *n* बिस्तर पर लगा एक लकडी का सहारा।
**duteous** ड्यूटियस *adj* obeying his call of duty. कर्तव्य पालन करने वाला।
**duty** ड्यूटी *n* moral obligation, tax. कर्तव्य, कर या शुल्क (सविधान)।
**duty-free** ड्यूटी-फ्री *adj* ऐसी वस्तु जिस पर कर या चुगी न लगती हो।
**duty-paid** ड्यूटी-पेड *adj.* जिस वस्तु पर शुल्क दे दिया गया हो।
**duumvir** ड्यूम्वीर *n* (*pl duumvirs* or *duumviri*) an assosiate in office दफ्तर में साथ काम करने वाला।
**duuvet** ड्यूवेट *n* quilt made of swan's down सूअर के चमड़े से बने हुए कम्बल।
**dux** डक्स *n* a student standing first in class कक्षा में प्रथम बालक।
**dvornik** ड्वोर्निक *n* a Russian porter रूस कार भार ढोने वाला मजदूर।
**dwale** ड्वेल *n* black colour, heavy drink leading to loss of conscience काला रग; बेहोशी लाने वाली शराब।
**dwalm** ड्वलम *n* sudden sickness अचानक आई हुई बीमारी।
*v.i.* to fall ill अचानक बीमार पड जाना।
**dwarf** ड्वार्फ *n.* one who is below the

side of ordinary beings of its kind बामन, बौना, छोटे कद का।

**dwell** ड्वैल *v t.* to live, to speak lengthily on a subject रहना, किसी विषय पर लम्बे समय तक बोलना।

**dweller** ड्वैलर *n* निवासी।

**dwelling** ड्वैलिङ्ग *n* निवास।

**dwelling house ( dwelling place )** ड्वैलिङ्ग हाउस *n* निवास स्थान।

**dwindle** ड्विन्डल *v t* to decline, to lose importance घटना, पतन होना, गिरना, अवनत होना।

**dwindlement** ड्विन्डलमेंट *n* पतन, अवनति; गिरावट।

**dwine** ड्वाइन *v t.* to be in trouble, to go to ruin दुखी होना, नष्ट हो जाना।

**dyad** डाइड *n* group of two things दो का जोडा, युग्म।

**dye** डाइ*n.* colour, colouring material रंग रंगने का पदार्थ।
*v t* to cover with colour रंगना।

**dyed** डाइड*adj* रंगा हुआ, जिसपर धब्बे लगे हों

**dye house** डाइ हाउस *n* रंगरेज का कारखाना रंगाई घर।

**dyeing or dyer** डाइंग या डायर *n* कपडा आदि रंगने वाला रंगरेज।

**dying** डाइंग *n* present participle of die (not of dye) मर रहा है।
*adj* in the last stage of death मरता हुआ मृत्यु के निकट।

**dying declaration** डाइंग डिक्लेरेशन *n* मरते समय दिया हुआ बयान।

**dyke** डाइक *n* a dike खाई, बाधा अवरोध या रुकावट, पुल।

**dynamic** डाइनॅमिक *adj* having motion, active, energetic संचरणशील, सक्रिय, शक्तिशाली।

**dynamically** डाइनॅमिकल्ली *adv* सचालक शक्ति से, सक्रियता से।

**dynamics** डाइनॅमिक्स *n* branch of science dealing with force शक्ति तथा गति सम्बन्धी विज्ञान।

**dynamite** डाइनॅमाइट *n* an explosive substance बारूद।

**dynamiter** डाइनमाइटर *n* (also *dynamitard* ) बारूद फेंकने वाला।

**dynamo** डाइनॅमो *n* a machine for making electricity बिजली बनाने का यन्त्र।

**dynamo genesis** डाइनेमोजेनेसिस *n* (also *dynamogeny* ) धमनियों को अधिक सक्रिय बनाने का सिद्धान्त।

**dynasty** डाइनेस्टी *n* line of succession वंश, राजवंश।

**dyne** डाइन *n* शक्ति के माप की एक इकाई।

**dyophysite** डायोफिसाइट *n* believer in two natures of Christ यह विश्वास करने वाला कि ईसामसीह के दो रूप थे।

**dysentery** डिसेन्ट्री *n* a disease in which disorder of stomach and mucus are very acute पेचिश, आमातिसार।

**dysfunction** डिस्फन्क्शन *n.* wrong function of organ इंद्रियों का ठीक काम न करना।

**dysgenic** डिस्जेनिक *adj* जिससे मूलवंशीय सुधार में बाधा पडे।

**dysmenorrhoea** डिस्मेनोरोहिया *n* difficult menstruation मासिक धर्म में कठिनाई।

**dyspathy** डिस्पेथी *n* dislike किसी वस्तु का पसन्द न होना।

**dysthesia** डिस्थेसिया *n* morbidity of body शरीर के क्षय का रोग।

**dysuria (*dysury*)** डिसूरिया *n* difficulty in passing urine. मूत्र त्याग करने से कष्ट होने

**dyvour** डिवूर *n* bankrupt दिवालिया।

**dyvoury** डिवरी *n* दिवालिया होने की स्थिति।

# E

**E** ई *n* the fifth letter of the English alphabet, with various sounds (as in me, get, England her, prey) in music the third note or sound of natural diatonic scale, 'e' represents the base of the natural system of logarithms अङ्गरेजी वर्णमाला का पाचवा अक्षर, गायन मे तृतीय स्वर, इ लघु गणक के प्रतिरूप मे व्यवहृत होता है।

**ea, e'a** ई *n* (dial) a river, running water; a drainage canal. एक नदी, बहता पानी, गन्दे पानी का नाला।

**each** ईच *adj & pro* every one of a group of two or more considered separately and regarded as individual members प्रत्येक।

**each one** ईच वन every one; separately. एक-एक; पृथक-पृथक।

**each other** ईच अदर mutually. परस्पर, आपस में।

**each way** ईच वे हर तरफ।

**eadish** ईडिश obsolete form of eddish. एडिश का अप्रचलित रूप।

**eager** ई-गर *adj.* excited by desire, ardent to do or obtain, earnest, keen, severe. उत्सुक; प्रबल, उत्कृष्ट, तीव्र; तीक्ष्ण, प्रचण्ड।
(Shak —aygre) sour, acid, bitter खट्टा अम्ल, तीखा, कडवा।

**eagerly** ई-गर-ली *adv* eagerness, with ardent desire उत्कण्ठा से।

**eagerness** ई-गर-नेस *n.* ardent desire; zeal; avidity. लालसा, वाञ्छा, उत्साह।

**eagle** ई-गल *n* a name given to many large birds of prey of the family Falconide, a military standard of the Roman and the French empires bearing the figure of an eagle, a lectern in the form of an eagle. गरुड, रोमन तथा फ्रेञ्च देश की पताका, गरुड़ की शक्ल की गिरजा घर में पढने की मेज।

**eagle sighted** ईगल साईटेड *adj* having a piercing eye तीक्ष्ण दृष्टि वाला।

**eagre** ई गर *n* a sudden rise of tide in a river नदी की बाढ़।

**eale** ईल् *n* (Shak Hamlet I, iv, 36)generally supposed to be for evil प्राय अशुभ माना जाता है।

**ean** ईन *v.t* & *v i* (Shak) to bring forth young. बच्चा जनना।

**eanling** ईन्-लिंग *n* a young lamb, a spike of corn, the organ of hearing, an ear shaped thing, the sense or power of hearing attention. अन्न की बाल; श्रवणेंद्रिय (कान) कान के आकार का, सुनने की शक्ति या अनुभूति, ध्यान।

**ear** इअर *v t* (obs) to plough; or till (अप्रचलित) हल चलाना या जोतना।

**earing** इअरिंग *n* (obs) ploughing (अप्रचलित) हल जोतने की क्रिया।

**ear-lap** ईअर लैप *n* an ear cap. कान की टोपी।

**earless** ईअर लैस *adj* without ears; not inclined to hear बिना कान का; न सुनने वाला।
*to lend an ear*-to listen सुनना।
*walls have ears* there may be listeners दीवारों के कान, कोई सुनता होगा।
*to pick up one's ears*. to attend to a thing किसी विषय पर ध्यान देना।

**earl** अरल *n* a British nobleman ranking between a marquis and a viscount. इङ्गलैण्ड के सरदारों की एक पदवी।

**early** अरली *adv* & *adj.* near the beginning of a time, period, series; soon; in good time, before appointed time; ready, on the spot in good time आदि, प्रात कालीन, शीघ्र होने वाली, समय से पहिले तैयार।
*early and late* at all times हर समय।

**earn** अरन *v t* to gain by labour, to acquire, to deserve, to bring to one. कमाना, उपार्जन करना, प्राप्त करना, योग्य होना
*v i* (Shak) to have an earnest desire, to long, to grieve उत्कण्ठा करना, इच्छा करना, उत्सुक होना, दु खी होना।

**earned** अरनड *adj.* अर्जित।

**earnings** अर्नइङ्गज *n pl* what one has earned. money saved उपार्जित धन; बचाया हुआ धन।

**earnest** अर्न-ऐस्ट *adj* intent, sincere; zealous, eager, serious, honest उद्यत; तत्पर, उत्सुक, गम्भीर, सच्चा।
*n* money giving in token of a bargain made, a pledge, first fruit, seriousness बयाना, एक वचन, प्रथम फल (वचत); गम्भीरता।

**earnestly** अर्नएस्टली *adv* in an earnest manner यत्नपूर्वक, उत्साह सहित।

**earst** अर्स्ट *adv* at first, formerly पूर्वकाल से, पहिले।

**earth** अर्थ *n* the third planet in order from the sun we live on, the matter on the surface of the globe, soil, a mixture of disintegrated rock and organic material in which planets are rooted; dry land, as opposed to sea, the world, the inhabitants of the world, dirt, dead matter, the human body, a burrow, an electrical connection with the earth usually by a wire soldered to a metal plate sunk in moist earth, an old name for certain oxides of metals सूर्य से क्रम में तीसरा नक्षत्र जिस पर हम रहते है, पृथ्वी की सतह पर घन पदार्थ, भूमि, विश्लेष्य स्थूलशिला तथा जीवित पदार्थ का मिश्रण जिसमे नक्षत्र स्थिर होते है; भूमि जो सागर के विपरीत है, ससार ससार के निवासी, मनुष्य शरीर, एक माँद, भूमि के साथ बिजली का सयोजन, जो प्राय एक तार द्वारा धातु प्लेट पर टाँका लगाकर तर भूमि मे गाडा जाता है।
*v t* to hide or cause to hide in the earth, to bury, to connect to earth electrically, to clog, cover, smear or partially cover with earth, to burrow.

गाड़ना, विद्युतीय तरीके से भूमि से सयोजन, बोझ रखना, ढकना, पोतना, पार्थिक रूप से भूमि ढाँपना; माँद बनाना।

**earthiness-liness-ling** *अर्थी-नैस-लीनेस-लिङ्ग* *ns.* a dweller on the earth, a wordly minded person, a mortal भूमि पर रहने वाला, पामर, मर्त्य।

**earthly** *अर्थली adj* belonging to the earth; terrestrial, worldly. सासारिक, मिट्टी का।

**earthquake** *अर्थक्वेक n* shaking of the earth, a heaving of the ground भूकम्प; भूडोल; विप्लव, जलजला।
*earth'-tremor n* a slight earthquake हल्का सा भूकम्प।

**earthy** *अर्थई adj.* पार्थिव, मिट्टी का, ठोस, मलयुक्त।

**ease** *ईज n* freedom from pain or disturbance, rest from work, quiet, freedom from difficulty, naturalness, unconstrained manner, rest सुख, पीड़ा व कठिनाई से छुटकारा, काम से छुट्टी, प्राकृतावस्था; स्वस्थता, विश्राम, सरलता।
*v t.* to free from pain, trouble or anxiety, to relieve, to relax, to calm, to move gently पीड़ा, कठिनाई व परेशानी, मुक्ति प्राप्त करना, छुटकारा पाना, शान्त करना, आसानी से घूमना।

**easily** *ईजइली adv.* in any easy manner, without annoyance विश्राम से, सरलता से

**easiness** *ईजइनैस n* विश्राम।

**easy** *ईजइ adj* at ease, free from pain, tranquil, unconstrained, giving ease, not difficult, yielding, not tight, not strict. सरलता से, दुःख से मुक्त, शान्त, सुखी, कठिन न हो, सख्त न हो सरल।
*interj.* a command to lower, to go gently; to stopping आराम करने की आज्ञा
*easy chair n* आराम कुर्सी।
*easy going adj* indolent, placid आलसी, शान्त; प्रसन्नचित्त।

**easle** *ऍजल n* गर्म राख।

**eassel** *adv* (also *eassil*) (Scot) eastward, easterly. पूर्व दिशा की ओर, पूर्व दिशा में।

**east** *ईस्ट n* that part of the heavens where the sun rises at the equinox, one of the four cardinal points of the compass, the east part of a region, the east wind सूर्योदय की दिशा, पूर्व दिशा; पूर्वी वायु।
*adj* toward the rising of the sun; blowing from the east. सूर्योदय होने की दिशा की ओर, पूर्व से बहना।
*v t & v i* to move or turn east. पूर्व की ओर घूमना या मुड़ना।

**east'er, eastern** *इस्टर adj* पूर्व की ओर, पूर्व से सम्बन्धित, पूर्व में रहने वाले, पूरबी।

**easterling** *इस्टरलिङ्ग n* पूर्व का वासी, बाल्टिक समुद्र तट का व्यापारी।

**easterly** *इस्टरली adj* पूर्व दिशा में, पूर्व की ओर से आया हुआ, पूर्व की ओर देखना।
*adv* पूर्व पर से, पूर्व की ओर से।

**Easter** *ईस्टर n* a christian festival celebrated oh the first sunday after calender full moon occurring on or after the 31st March इसूमसीके पुनरुत्थान के स्मरणार्थ उत्सव जो ३१ मार्च या अनुगामी पूर्णचन्द्र के बाद रविवार को मनाया जाता है।

**Easter-day** *n* ईस्टर उत्सव का रविवार।

**easy** *इजी adj* at ease सरल।

**easy made** सरल रीति।

**eat** *ईट v t* (*p t* ate, *p p* *eaten*) to take into body by the mouth as food to consume, to corrode खाना, खाजाना, धीरे धीरे क्षय होना।
*v i* to take food, to be eatable, to taste भोजन करना, खाने योग्य खाना, चखना

**eatable** *ईट-ए-बल adj* fit to be eaten भक्ष्य खाने योग्य।
*n* anything used as food. कोई भी वस्तु जो खाने के लिए प्रयुक्त हो।

**eatage** *ईटऍज n* घास या चारा (भूसा) जो घोड़ों आदि के खाने के काम आवे, खाने का अधिकार।

**eater** *ईटर n* खाना खाने वाला, भक्षक।

**eath, eathe, ethe eathly.** *ईथ adj.* (Spens) easy सरल, सुगम।
*adv* easily सरलता से।

**eau** *ओ n* the French word for water. पानी के लिये फ्रेंच शब्द।
*eau de cologne* a purfume distilled from certain essential oils कोलोन का इत्र।

**eau de vie** *ओ डी वी n* brandy ब्राण्डी नामक सुरा।

**eaves** *ईव्ज n p p* (orig sing) the projecting edge of the roof, anything projecting. मोरी, ओला।

**eaves drip** *ईव्ज ड्रिप n* (also *eaves drop*) वह पानी जो घर की मोरी से गिरता है, वह जगह जहां मोरी का पानी गिरता है।

**ebb** *ऍब n* the going back or retiring of

the tide; a decline, decay भाटा, घटाव, क्षय।
*v. i.* to flow back; to sink, to decline बह जाना, डूब जाना; क्षय हो जाना।
*adj.* shallow कम गहरा।
**ebon, ebony** ऍबऑन *n.* a kind of wood as heavy and hard as stone usually black, a negro. एक प्रकार की लकड़ी जो पत्थर जैसी सख्त और भारी होती है, प्राय. काली होती है, आबनूस, कुदार वृक्ष; एक हब्शी।
*adj* made of abony, black as ebony आबनूस जैसा व इस के समान काला।
**ebonite** ऍबोनाईट *n* black vulcanised rubber काला कचकड़ा रबड़।
**eboulement** अबूलमेंट *n* the falling in of the wall of a fortification किले की दीवार का गिरा हुआ भाग।
**ebracteate** ऍब्राकटीएट *adj.* (bot ) without bracts. निष्फलित, पुष्पहीन।
**ebriate, ebriated** ईब्रिएटadjs. मदिरा पीये हुए
**ebriety** ईब्रिऍटी *n.* drunkennessमतवालापन; मदिरा मे मदहोश।
**ebrillade** अब्रीलॉड् *n.* the sudden jerking of a horse's rein when he refuses to turn घोड़े की लगाम को अचानक झटका देना जबकि घोडा इन्कार करे।
**eburnine** ऍबअरनिन *adj.* ivory हाथी दांत के समान।
**ecardinate** अकार्डइनअट *adj.* hingeless चूल रहित।
**ecaudate** इकॉडएट *adj* tailless पुच्छहीन।
**ecbole** ऍकबोले *adj* a digression अप्रस्तुत।
**eccentric** ऍकसेनट्रिक *adj* & *n.* departing from the centre, not having the same centre as another. said of cricles, out of the usual course, not conforming to common rules. odd केन्द्रभ्रष्ट, विपम, अयुग्म, केन्द्र विषमता, उत्केन्द्र।
*n* असकेन्द्र, एक वृत्त जिसका केन्द्र दूसरे केन्द्र से विषम हो, चक्रवत गति को आगे पीछे चलाने का यन्त्र।
**ecclesia** ऍकक्लेसिया *n* एक लोकप्रिय विधान सभा, विशेपत एथन की, जहा जनता ने पूर्ण जन-तन्त्रीय अधिकारों को प्रयुक्त किया और वीस वर्ष से ऊपर के प्रत्येक नागरिक को मत देने का अधिकार था।
**ecclesiology** *n* वह विज्ञान कला जो गिरजा घरों के रीति रिवाज, बनाने की कला तथा गिरजा घरों को सजाने से सम्बन्धित हो, गिरजाघरों से सम्बन्धित विज्ञान कला।
**ecco** ऍक्को *adv* here is, there, look there यहा है, वहा, वहा देखो।
**ecdemic** ऍकडेमइक *adj* of foriegn origin. परदेशी या विदेशी (मूल) का।
**eche** ईच *v. t* (Shak ) to eke out; to augment. बढ़ना; वृद्धि करना।
**echelon** इसे-लॉन (ऑस-लॉन) *n* a step-wise arrangement of troops or ships etc जहाज, फौज आदि की क्रमवार व्यवस्था।
**echidnine** इकिडनाइन *n.* snake poison. सर्पविष।
**echo** ऍको *n* (*pl echoes*) *n* the repetition of sound by reflection, a reflected sound, a soft toned organ forming a part of some large organs, a device in verse in which a line ends with a word which recalls the sound of the last word of the preceding line; response, repetition, imitation; an imitator, conventional play to indicate what cards one holds प्रतिध्वनि; प्रतिशब्द; गूंज, एक हल्की सी अवाज का बाजा जो बडे बाजे का भाग होता है, काव्य में कल्पना जिसमे एक पंक्ति उस शब्द से समाप्त होती है; जो पिछली पंक्ति के अन्तिम शब्द की ध्वनि को बनाता है, प्रतिवचन, पुनरुक्ति, अनुकरण करने वाला, एक प्रकार का लौकिक खेल जो यह बताता है कि दूसरे व्यक्ति के पास कौन से ताश हैं।
*v. i & v t.* to resound with an echo, to reflect sound, to send back (sound or other waves) to repeat, to imitate, to play a card as an echo प्रतिध्वनि करना, प्रति शब्द करना, अनुकरण करना; प्रतिध्वनि के समान ताश खेलना।
**echoer** ऍकओर *n.* प्रतिध्वनि करने वाला।
**eclair** ऍकलेयर *n* a cake, long in shape, but short in duration, with cream filling and chocolate icing, ( *Fr.* ) lightning एक प्रकार की रोटी, जिस की शक्ल लम्बी पर चलने में कमजोर, जिसके अन्दर क्रीम होती है और चाकलेट जैसी टण्डी होती है, (फ्रेन्च में) -बिजली।
**eclamptic** ऍकलॅम्पटिक *adj* पागलपन।
**eclate** ऍक्लाट *n* general applaude, splendour; social distinction, striking success, acclamation प्रतिष्ठा, स्वागत, गौरव; जयजयकार।
*with great eclate* with social honour समाजिक गौरव से।
**eclectic** ऍक्लेकटिक *adj* selecting or borrowing, choosing the best out of everything चुननेवाला; सब पदार्थों का उप-

संक्षिप्त मुहावरा; संक्षिप्त रूप में लिखने की शैली

**lacquer, lacker** लेकर *n.* मद्यसार में मिलाया हुआ वारनिश।

**lacrimal** लॅक्रीमल *adj* of tears अश्रु सम्बन्धित।

**lactate** -ट *n* a salt or acid of sour milk खट्टे दही का तेजाब या क्षार।

**lactation** -शन *n* suckling, secreting of milk दूध पिलाना, दूध पैदा होना।

**lacteal** लॅक्टियल *adj.* (also lactic) दूध सम्बन्धी। *n.* शरीर मे वह सूक्ष्म नलिया जो दूध जैसा श्वेत पदार्थ अन्तड़ियों मे पचाती है।

**lacteous** -यस *adj* दूध सा, दूध देने वाली।

**lactescence** -सेन्स *n* दूधिया रङ्ग, पौधों के पत्ते इत्यादि को तोड़ने पर निकलने वाला दूध जैसा तरल पदार्थ।

**lactometer** लॅक्टोमीटर *n.* दूध की शुद्धता मापने का यन्त्र।

**lactose** -ज *n* milk sugar. दही के पानी से बनाई गई शक्कर, दूध मे की शक्कर।

**lacuna** लॅक्यूना *n* (*pl* lacunae, lacunas) a gap, a small pit, a cavity. एक छोटा गड्ढा, खोंडरा, हड्डी का पोला भाग।

**lad** लॅड *n* a boy, a youth, a lover. लड़का बालक, कुमार, प्रेमी।
*lad's love* एक प्रकार की लकड़ी।

**ladanum** लॅडेनम *n* (also labanum) a kind of resin एक प्रकार का गोंद।

**ladder** लॅडर *n* a device of rope or wood for climbing or descending ऊपर चढ़ने या नीचे उतरने की रस्से की या काठ की सीढ़ी, *v t & v. i* to furnish with ladder, to develop a ladder. सीढ़ी लगाना या लगना।

**laddie** लॅडी *n* a little boy एक छोटा बालक

**lade** लेड *v t & v i* (*pa p* ladded) to load, to dip, to take cargo abroad. माल लादना, डुबोना, जहाज पर माल लादना, *n* a cargo; freight बोझ, किराया।

**laden** लेडन *adj.* लदा हुआ।

**ladle** लॅडल *n* a deep spoon with a long handle. बड़ा चमचा, कलछुल *v. t* to serve with a spoon कलछुल से परोसना।

**ladrone** लाड्रोन *n* a robber लुटेरा।

**lady** लेडी *n* a well-bread woman, a well-dressed woman, the woman head of house-hold, a sweat-heart भद्र स्त्री, महिला, कुलीन स्त्री, गृहणी, प्रेमिका।
*lady's finger* रामतोरई।

**Lady-chapel** लेडी-चॅपल *n.* कुमारी मेरी (मरियम) का गिर्जा।

**ladyhood** -हुड *n* महिलाओं का गुण; स्त्रीत्व।

**ladyish** लेडिश *adj.* भद्र महिला के गुणवाली।

**ladyism** लेडिज्म *n.* स्त्रीत्व।

**lady-killer** -किलर *n.* रसिक पुरुष।

**ladykin** -किन *n* प्राणप्यारी।

**ladylike** -लाइक *adj* महिलावत्, सुकुमार; भद्र।

**laeotropic** लेओट्रोपिक *adj.* turning to left. बाई ओर मुडा हुआ।

**laesie** *adj.* लेजी (also lazy) disinclined to labour. आलसी।

**lag** लॉग *adj* last, slow, late अन्तिम, मन्द; बहुविलम्बित। *v. i & v t.* to loiter, to arrest, to be punished; sentence, to prison. इधर उधर घूमना, गिरफ्तार करना, सजा भुगतना, जेल की सजा हो जाना, पीछे पिछड़ना। *n.* retardation of movement of any cause, a convict किसी कार्य को करने में बाधा डालना, दण्डित।
*lag of the tides* ज्वारभाटे का शनै शनै कम होना।

**lagan** लेगन *n* (also ligan) तूफान मे जलपोत का भार कम करने के लिए समुद्र मे फेंका गया सामान जिसकी पहचान करने के लिए पानी में तैरने वाले निशान बाध दिये जाते है।

**lager** लेजर *n.* a kind of bear mostly used in Germany जर्मनी में बहुधा प्रयोग की जाने वाली जौ की शराब।

**laggard** लेगार्ड *adj* slow सुस्त, मन्द, विलम्बी

**lagger** लॅगर *n* सुस्त व्यक्ति, पिछड़ जाने वाला व्यक्ति, अपराधी, सजायाफ्ता व्यक्ति।

**lagging** लॅगिङ्ग *adj* ठमकता हुआ।

**laggingly** -ली *adv* ठमकते हुए रूप मे।

**lagoon** लेगून *n* a bay of shallow water; a shallow salt-water lake कम पानी वाली दलदल से भरी खाड़ी, छिछली खारे पानी की झील।

**laid** लेड *v.* (*pa p & pa t* of lay) लेटा हुआ, *adj.* pressed down दबाया हुआ।

**lain** लेन *v* (*pa p* of lie) to rest आराम करना।

**lair** लेयर *n* a beast's lying place माद। *v t & v. i.* to lie in a lair. मांद मे रहना या होना।

**lairage** -रेज *n* पशुओं को बाजार इत्यादि में खड़ा करने का स्थान।

**laird** लेयर्ड *n* a landlord जमींदार।

**laisse** लेस *n* एक गीत में कई प्रकार की लय होना।

**lake** लेक *n* a large body of water sur-

rounded by land; a crimson pigment झील, गुलाबी रङ्ग; *v t.* to make or become lake coloured, to play गुलाबी रंगना, गुलाबी रग का हो जाना, खेलना।

**lakelet** -लेट *n* a small lake एक छोटी झील

**lakh, lac** लाख, लाक *n* the number 100000. एक लाख की संख्या (१०००००)।

**laky** लेकी *adj* झील के समान, गुलाबी रंग के समान।

**lalang** लालंग *n.* the coarse grass of the Malay. मलय देश मे पाई जाने वाली मोटी घास

**lalling** ललिंग *n.* babbling तुतलाना।

**lam** लॅम *v. i.* to beat. पीटना, मारना।

**lama** लामा *n.* the Budhist priest of Tibet. तिब्बत देश का बौद्ध भिक्षुक।

**lamb** लॅम *n.* the young of the sheep, any innocent person मेमना, भेड़ का बच्चा, सरल व्यक्ति।

**lambast** -बास्ट *v. t.* to thrash धमकाना।

**lambency** -बॅन्सी *n* a flicker धीरे धीरे जलना।

**lambent** -बेन्ट *adj* धीरे धीरे जलने वाला, चंचल, कंपमान; झलमलाता हुआ।

**lambert** -बर्ट *n* a unit of brightness चमक का एक।

**lambkin** -किन *n* (also lambling, lambie) a small lamb. भेड का छोटा बच्चा।

**lamboys** -बॅाइज *n* (*pl*) flexible steel used worm like a skirt from the waist कमर पर बाधने की लोहे की बनी सुई लचकदार पेटी जिसे कमीज की तरह पहना जाता है।

**lame** लेम *adj* suffering from an injury or defect, especially in leg, not able to walk properly, unsatisfactory, unconvincing, ungrounded लगडा, असन्तोषजनक, भग्न, अपूर्ण, आधार रहित ; *v. t.* to cripple लगडा बनाना या पगु करना ; *n.* a thin plate of metal, as in armour जरा-बख्तर से धातु की टुकडिया।

**lamely** -ली *adv.* लगंडाते हुए।

**lameness** -नेस *n* लगड़ापन, अपूर्णता।

**lament** -न्ट *v t* & *v i* to mourn, to wail; to deplore विलाप करना; शोक करना, रोना, *n.* sorrow expressed in cries. विलाप, शोक, रुलाई।

**lamented** -न्टेड *adj* शोकयुक्त।

**lamenting** -न्टिङ्ग *adj* रुदन करते हुए।

**lamentingly** -न्टिङ्गली *adv.* शोक में।

**lamia** लामिया *n* in Greek mythology any female demon, a witch. यूनानी पौराणिक कथाओं मे राक्षसी, जादूगरनी।

**lamiger, laminiger** लामिजर *n* a cripple पगु व्यक्ति।

**lamination** -नेशन *n* a thin layer पतली परत, पतली परत से सजाना।

**lammer** लॅमर *n* (Scot) amber अम्बर, तृणमणि।

**lammy, lammie** -लॅमी *n* a thick quailted jacket worn by sailors रुई भरी हुई मल्लाहों के पहनने की रुई की बडी।

**lamp** लॅम्प *n* a vessel with wick and oil for giving light दीवा, दीपक, लम्प, *v i.* (Spens) to shine, to run wild चमकना, पागल हो जाना, *v t.* to illuminate प्रकाशित करना।

**lampad** -ड *n* दीपक, मोमबत्ती, मशाल।

**lampadary** लॅम्पाडरी *n* मोमबत्तीदान, शमादान

**lampas** लॅम्पास *n.* silken and woolen materials used in upholstery रेशमी तथा ऊनी वस्त्र जो गद्दे इत्यादि बनाने के लिये काम आता है।

**lamp-black** लॅम्प-ब्लाक *n* काजल।

**lampion** लॅम्पियन *n.* रोशनी के लिये रगीन शीशे का आवरण।

**lampoon** लॅम्पून *n* a personal satire व्यक्तिगत व्यंग पद।

**lampooner** -नर *n* (also lampoonery) व्यग पद बनाने वाला।

**lance** लान्स *n.* (also launce) a spear used by horse-soldiers घुडसवार सैनिकों द्वारा व्यवहृत एक प्रकार का भाला। *v t* to pierce with a lance, to open with a lance बर्छी मारना, घाव आदि की चीर फाड करना।

**lancegay** -गे *n* एक प्रकार का बल्लम।

**lancelet** -लट *n* जानवरों की वह श्रेणी जिनकी रीढ़ की हड्डी बहुत छोटी होती है।

**lanceolate** लान्सियोलेट *adj* बल्लम की नोक के समान बना हुआ।

**lancer** लान्सर *n* बल्लमबरदार।

**lancet** लान्सेट *n* a two edged knife used by surgeons for opening veins etc घाव इत्यादि चीरने की दोहरी छुरी।

**lancinate** लान्सीनेट *v t.* to pierce नश्तर से चीर फाड करना।

**lancinating** लान्सीनेटिंग *adj* तीव्र पीडा का, कोचने की पीडा के समान।

**lancination** -नेशन *n.* नश्तर से चीरफाड़।

**land** लॅण्ड *n.* the solid part of earth's

surface, a country ands its people, ground, soil estate समतल पृथ्वी का कठोर भाग, भूमि, देश और उसके निवासी, जमीन, मिट्टी, जमींदारी, *v t & v i* to get to shore from a ship जलपोत से सूखी जमीन पर उतरना।

**landau** लॅण्डाव *n* a carriage with covertible top लैन्डो गाडी, फिटन गाडी।

**landdamne** -डॅम *v t* to abuse with violence मारपीट और गालीगलौज करना।

**landdrost** -ड्रॉस्ट *n* a district magistrate जिलाधीश।

**lande** लॅण्डे *n* (*Fr*) a forested plain हराभरा मैदान।

**landed** लॅण्डड *adj*. भूमि सम्बन्धी।

**lander** लॅण्डर *n* जलपोत या वायुयान से उतरने वाला व्यक्ति, घूसा।

**land-grabbing** -ग्रेबिंग *n* दूसरों से खाली कराई गई भूमि पर अधिकार करने के लिए ललायित होना

**landgrave** -ग्रेव *n* जर्मनी में एक उपाधि, जर्मन का अमीर।

**landgraviate** -ग्रेवियेट *n* जर्मनी के अमीरों की जागीरदारी।

**landholder** -होल्डर *n* जमीन्दार।

**land-holding** -होल्डिंग *adj* जमीन्दार से सम्बन्धित।

**landlady** लन्डलेडी *n* (*fem*) जमीन्दारन, भटियारिन।

**landler** -लर *n* a South American dance एक प्रकार का दक्षिणी अमरीका का नृत्य

**landless** -लस *adj* without land भूमि रहित, भूसम्पत्ति विहीन।

**land-louper. land-leper** -लोपर, लूपर *n.* a vagrant आवारा।

**landmark** -मार्क *n* पृथ्वी की ऊंची जगह जो जलपोत इत्यादि को राह दिखाने के काम आता है सीमा चिन्ह।

**landscape** -स्केप (also landskip) a piece of inland scenery, a picture representing land भूमि का वह भाग जो एक दफा में दिखाई दे, प्राकृतिक या ग्राम्य दृश्य, ग्राम्य दृश्य का चित्र।

**landscrip** लॅ डस्क्रिप्ट *n.* प्राकृतिक अथवा ग्राम-दृश्य।

**land-surveyer** -सरवेयर *n* भूमि को नाप कर नक्शे बनाने वाला।

**Landwehr** -व्हर *n* an army reserve रक्षित सैनिक।

**lane** लेन *n* a narrow road सकीर्ण गली। *red lane* गला।

**lang** लग *adj* a form of long. लम्बा।

**langage der halles** (*Fr*) language of the market place बजारू भाषा।

**lang syne, lang syne** ल ग साइन, ल'ग साइन *adv* long time ago बहुत समय हुआ *n* time long past प्राचीन समय।

**langouste** ल गस्टे *n* एक प्रकार का धतूरे का पेड़ जो काटे दार होता है।

**langrage** -ल गरेज, **langridge** ल गरिज (also langrel) a short consisting of a canister and explosives formerly used to damage sails प्राचीन समय की तोप का गोला जो कनस्तर के समान होता था और बादबान इत्यादि नष्ट करने के काम आता था।

**language** -ग्वेज *n* human speech, style, manner of expression भाषा, ढग, बोलने का ढग।
*living language*- प्रचलित भाषा।
*dead language* अप्रचलित भाषा।
*bad language* गाली गलौच।
*language master* भाषा का अध्यापक।

**languaged** -ग्वेज्ड *adj* भाषा में प्रवीण।

**langued** लागड*adj*. having a tongue जबान वाला।

**languet** -गीट, **languette** -गैट *n* a tongue like part जीव्हा के आकार का कोई भाग।

**languescent** -ग्वीसेन्ट *adj* growing exhausted थका हुआ, क्लान्त।

**languid** -ग्विड *adj* slack, inert, weak, exhausted मन्द शिथल, दुर्बल, थका हुआ; क्लान्त।

**languish** -ग्विश *v i* to become week; to get exhausted, to whither दुर्बल होना; थका हुआ होना, मुर्झाना।

**languished** -ग्विश्ड *adj* थका हुआ, शिथिल, मुर्झाया हुआ।

**languisher** -ग्विशर *n* दिन में स्वप्न देखने वाला।

**languor** लॅङ्गर *n* faintness; fatigue; lassitude मन्दता, थकावट, दुर्बलता।

**languorous** लॅङ्गरस *adj* मन्द मूर्छित।

**langur** लगूर *n* the Indian monkey लगूर

**laniary** लॅनियरी *adj* tearing फाड़ने वाला; *n* a canine tooth सुआदान्त, अग्रदान्त।

**laniferous** लॅनीफरस *adj* (also lanigerous) wool producing ऊन उत्पन्न करने वाला।

**lank** लॅङ्क *adj* long and thin, tall and lean straight, not curled लम्बा और पतला, दुबला पतला, सीधा, घु घराला नहीं।

**lannaret** -रट *n* the male falcon नर बाज

**lanner** लेनर *n* the female falcon बाज की मादा।

**lanolin (e)** लेनोलिन *n.* an extract of taken out from wool and used in ointments ऊन से निकला हुआ सत्व जिसे मरहम बनाने के काम मे लाया जाता है ।

**lant** लॅन्ट *n* a stale urine used for cleaning wool ऊन को साफ करने मे प्रयोग किया जाने वाला सडाया हुआ मूत्र ।

**lantern** लेण्टर्न *n.* a transparent case for holding light. लालटैन, कण्डील, *v t.* to furnish with a lantern. लालटैन देना ।
*lantern of the dead* कबरिस्तान मे रोशनी करने का गृह ।
*magic lantern* · एक प्रकार का यन्त्र जिसमें छोटा चित्र रखकर परदे पर बडा दिखाई देता हैं ।
*Chinese lantern* · कागज का कण्डील ।

**lantern-slide** -स्लाइड *n* मैजिक लालटैन मे प्रयोग की जाने वाली शीशे की तस्वीर जो पर्दे पर बड़ी होकर दिखाई देती है ।

**lantskip** लेण्टस्पि *n* a landscape प्राकृतिक दृश्य ।

**lanuginose** लेनूजिनोज *adj* (also lanuginous) covered with fine hairs कोमल बालो वाला ।

**lanugo** लेनूगो *n* the fine hairs of an embro भ्रूण के कोमल बाल ।

**lanx** लेङ्क्स *n* (*pl* lances) a large flat dish एक बडी समतल थाली ।

**lanyard, laniard** लेनयर्ड *n* a short rope used as handle एक प्रकार का रस्सी का मुठिया ।

**Laodicean** लाओडीसियन *adj* lukewarm in religion धर्म पर अधिक ध्यान न देने वाला

**lap** लॅप *v. t* (*pt p* lapping, *pa p* lapped) to wrap; to enfold, to lie side by side, to lick up लपेटना, तह करना; ऊपर रखना, चाटना, *n.* the part of an object which entends over another; (in races) one circuit round a track the part of the body from waste to knee, the front of a woman's skirt covering this part of body, scooping of liquid with the tongue as a dog, the sound of lapping किसी वस्तु का वह भाग जो दूसरी के ऊपर हो, (दौड में) एक पूरा चक्कर, गोद; आचल; पल्ला, चाटना जेसे कुत्ता तरल पदार्थ जीभ से चाटता है, लपलपाने की आवाज ।
*in the lap of luxury, in the Fortunes lap* : धनी अवस्था में ।

**laparotomy** लॅपरोटेमी *n.* the surgical cutting of abdominal wall पेट की चीर फाड ।

**lapel** -ल the part of a coat folded back containing the collar. कोट का वह भाग जो मोड़कर कालर बनाया जाता है ।

**lapidary** -डरी*n.* a cutter of a gem-stones an expert in gems पत्थर तराश, रत्नाकार, मणिकार, जौहरी, *adj* of stones, engraved on stones पत्थर सम्बन्धी; पत्थरों पर खुदा हुआ ।

**lapidate** -डेट *v t* beat with stones पत्थरों से मारना ।

**lapidifying** -इग *adj n* पत्थर बनाना ।

**lapilli** -ल्ली *n* a small fragment of lava ejected form a volcano ज्वालामुखी से निकली लावा का एक सूक्ष्म अङ्ग ।

**lapis** लॅपिस *n* the philosopher's stone. पारस पत्थर ।

**lapis-lazuli** -लजूली *n* a kind of precious blue stone. एक नीला बहुमूल्य रत्न, नीलम ।

**lapje** लॅपी *n.* a rag चिथडा ।

**laper** लॅपर *n* one who wraps or folds. लपेटकर बडल बनाने वाला ।

**lapse** लॅप्स *n.* a slipping, an unobserved gradual advance, a fault; an error; unnoticed passing of time फिसलना; अलक्षित वा क्रमिक गति, अदृष्ट कालाव्यय, भ्रम प्रमाद । *v t* to glide, to slip, to pass slowly फिसलना, ढलना, धीरेधीरे जाना ।
*lapse of time* समय का बीतना ।

**lapsed** -ड *adj* कालातीत ।

**lar** लार *n* the God of a house कुल देवता

**lar-board** -बोर्ड *n & adj* part of left बाया भाग ।

**larcener** - सनर *n* (also larcenist) a thief. चोर, ठग ।

**larcenous** -सेनस *adj* चोरी से सम्बन्धित ।

**larceny** -सनी *n* the legal term for a theft. चोरी के लिए चोरी ।

**larch** -ज *n* a kind of tree yielding turpentine एक प्रकार का बबूल का वृक्ष ।

**lard** लार्ड *n* the fat of pigs used for cooking सूअर की चर्बी, *v. t.* to enrich with lard सूअर की चर्बी से स्वादिष्ट बनाना; *v i* (Shakes ) to be intimately mixed. आपस मे घुल मिल जाना ।

**lardy** लार्डी *adj* सूअर की चर्बी से भरा हुआ ।

**lare** लेयर *n.* the side of the head between eye and nose. नाक और आख के बीच का सिर का भाग ।

**large** लार्ज *adj* large in size, extensive, big, bulky; generous बृहत, बहुत दूर में फैला हुआ, बड़ा; भारी, उदार, महान ।

*at large* स्वतन्त्र ।
*gentleman at large* बेकार, बिना धन्धे का व्यक्ति ।
*of larger nature* . उदार, महान ।
*people at large* सर्व सामान्य ।

**largely** *लार्जली adv* विशेष करके ।

**largish** *लार्जिश adj* rather big कुछ बड़ा ।

**largition** *लार्गिशन n* भेंट देना ।

**largo** *लार्गो n* in music, broad and slow गान विद्या में विलम्बित और मध्यम स्वर ।

**larghetto** *लारजेटो n* somewhat slow movement कुछ धीमी चाल ।

**lariat** *लेरिएट n* a long rope for catching horses रस्से का फंदा फेंककर घोड़ा पकड़ने का रस्सा ।

**lark** *लार्क n* a singing bird, a frolic भरद्वाज पक्षी, लवा; विनोद ।
*v. t.* to frolic विनोद करना ।
*to sire with lark* . प्रात काल उठना ।

**larker** *लार्कर n.* ठिठोली करने वाला व्यक्ति ।

**larkish** *लार्किश adj* (also larky) लवा के समान, पहले का ।

**larmier** *-लार्मियर n* a corona, a small bay whichsecrets a blackish liquid, situated at the inner corner of the eye in the deer. छत और दीवारों के बीच के भाग मे बेलबूटेदार नक्काशी, हरिण की आंख के कोने की थैली जिसमे से एक काला पदार्थ निकलता रहता है

**larrikin** *लारीकिन n.* a street hooligan गली कूचों का बदमाश शोहदा, गुण्डा ।

**larva** *लारवा n* (*pl* larvae) the first stage after leaving the egg of an insect अण्डे से बाहर निकलने पर कीडे का आकार, कीट डिंब

**laryngal, laryngeal** *लैरिंगिल लैरिंजियल adj.* pertaining to the upper part wind of pipe सास की नली के ऊपरी भाग से सम्बन्धित

**larynx** *लैरिंक्स* (*pl* larynges, larynxes) the upper part of the wind pipe; the cavity in the throat. कण्ठनाली, हलक ।

**lascar** *लस्कर n.* a sailor or camp-follower. मल्लाह, नाविक सैनिक ।

**lasciviousness** *-नेस n* लम्पटता, भोग; कामुकता

**laser** *लसर n* इलायची के समान एक वृक्ष का सत ।

**laser-wort** *-वोर्ट n* इलायची के पौधे के समान उत्तरी अफ्रीका मे पाया जाने वाले एक प्रकार के वृक्ष की श्रेणी ।

**lash** *लॅश n* a whip, a stroke with whip, a sharp sarcastic remark; an eyelash, a heavy blow कोड़ा: चाबुक चाबुक की मार, व्यंगपूर्ण उक्ति, बरौनी, जोरदार घूसा, *v t.* to strike with a whip, to make a sudden movement, to fasten together, to rebuke चाबुक अथवा कोडे से मारना, अचानक चलना, बांधना, गाली देना, *adj* slow, soft. सुस्त, नर्म ।

**lashing** *लॅशिङ्ग n.* दण्ड, मार, (ब० ब०) प्रचुरता

**lashkar** *लश्कर n* a camp of Indian soldiers लश्कर, सैनिकों का खेमा ।

**lasket** *लासकिट n* a loop at the foot of a sail. बादबान के निचले भाग मे बांधने का फन्दा

**lass** *लास n* a girl, a young woman, a sweetheart, a maid कन्या, युवती, कुमारी, प्रेमिका, नौकरानी ।

**lassie** *लासी n* a little girl एक छोटी लड़की ।

**lassitude** *-ट्यूड n* weariness, debility. थकावट, कमजोरी, दुर्बलता ।

**lasslorn** *लासलोर्न adj* deserted by one's mistress प्रेमिका द्वारा त्यागित ।

**lassock** *लासॉक n* a girl कन्या ।

**last** *लास्ट adj.* latest, final, most recent; most remote, utmost सबसे पिछला; अन्तिम, हाल का, बहुत पुराना, परम, *adv.* after all others, finally अन्त मे ।
*v. t* to fit in a wooden frame for making shoes *v i* to remain in existence, to hold out जूते के फ्रेम मे कसना । टिकना, जारी रहना । *n* the end, conclusion, a wooden frame of a shoe on which shoes are made, a weight measuring 80 bussels, two tons, genrally 4400 lbs a unit for measuring ships capacity; abilityto endure, अन्त, समाप्ती; लकड़ी का फ्रेम जिस पर जूता बनाया जाता है; ८० बोरी के बराबर का माप, दो टन का भार जो ४४०० पौण्ड के बराबर होता है, जल पोत मे माल लादने की जगह नापने कामाप, *at last.* अन्त मे । *last half* उत्तरार्ध ।

**lasting** *-टिंग adj* स्थिर, स्थाई ।

**latch** *लॅच n* a catch for fastening doors a door. lock. *v. t.* to fasten with a latch. सिटकनी, अगरी, द्वार बंधिनी, सिटकनी लगाना ।

**latch key** *-की n* (also latch string) सिटकनी या किल्ली खिसकाने की चाबी ।

**latchet** *लॅचेट n.* a shoe lace जूता बांधने का फीता ।

**late** *लेट adj* (comp. *later*, superl *latest* coming after the appointed time, backward, long delayed, for advanced towards the end: deceased, holding po-

sition not long ago recent निश्चित समय के बाद आया हुआ, पिछड़ा हुआ, बहु विलम्बित, समाप्त हो चला, मृत, भूतपूर्व, हाल का। *adv* after the usual time, after delay, lately उचित समय के बाद, देर करके,हाल में।
*of late* अभी हाल में।
*sooner or later* देर या सवेर से।

**latent** *लेटन्ट adj* not visible; not manifested, under the surface अन्तर्हित, गूढ़ छिपा हुआ।

**later** *लेटर adj* उत्तर कालीन, बाद का।

**lateral** *लेट्रल adj* pertaining to the side situated or the sides पार्श्विक।

**laterit** *-इट n* a clay formed after exposure of rocks consisting of iron and aluminium एलयुमिनियम और लोह युक्त चट्टान के परिवर्तन के पश्चात की मिट्टी।

**latex** *लेटक्सn* the milky juice of a plant पौधे का दूध या रस।

**lath** *लाथ n* a thin piece of wood लकडी का पतला तथा लम्बा टुकडा, *v t* to cover with laths. लम्बी पतली लकडी की पट्टी से लगाना।
*dagger of lath* 'प्राचीन सदाचार के नाटकों में पाप को प्रदर्शित करने का हथियार।

**lathe** *लेद n* an apparatus for turning wood, ivory and metals. खराद, चक्रयन्त्र जिससे लकडी, हाथीदात तथा धातु की वस्तुओं को गोल किया जाता है।

**lather** *-र n* foam produced with water and soap साबुन का फेन, *v t & v. i* to cover with lather फेन से ढकना या भरना

**lathering** *-रिङ्ग n* फेन।

**lathery** *-री* फेनदार, झागदार।

**Latin** *लॅटिन n* the language of ancient Rome, a Rome Catholic प्राचीन रोम की भाषा, रोम के कैथोलिक ईसाई धर्म का अनुयायी, *adj.* प्राचीन रोम सम्बन्धी।

**latish** *लॅटिश adj* थोडे विलम्ब का।

**latitancy** *लॅटिटेन्सी n* (also latitat) any order issued on the presumption that the person summoned is in hiding वह आज्ञा जो यह समझ कर दी गई हो कि जिसे उपस्थित होने की आज्ञा दी गई है वह छिपा हुआ है।

**latitant** *-न्ट adj* lurking, dormant छिप कर बैठा हुआ, निष्क्रय।

**latitation** *-शन n* छिप कर बैठना, निष्क्रियता।

**latitude** *लॅटीटयूड n* the angular distance North or South of equator breadth space, freedom. अवकाश, विश्व रेखान्तर विस्तार. स्थान, स्वतन्त्रता।

**latitudinal** *-डिनल adj* अवकाशीय।

**latitudinarian** *-डिनेरियन n* उदार विचार का व्यक्ति, स्वाधीन मत का व्यक्ति। *adj* उदार पन्थी धर्ममठ में शिथिल।

**latrant** *लॅट्रन्ट adj* pertaining to barking भौंकने से सम्बन्धित।

**latration** *लॅट्रेशन n* barking भौंकना।

**latria** *लॅट्रिया n* worship of God alone. केवल ईश्वर की पूजा।

**latrine** *लॅट्रीन n* a water closet or privy. पायखाना, टट्टी, सडास, शौचगृह।

**latron** *लॅट्रन n* a robber डाकू।

**latten** *लॅटन n.* a tin plate टीन की चद्दर।

**latter** *लॅटर adj.* later, modern; recent. बाद का, आधुनिक, हाल का।

**latterly** *-ली adv* थोडी देर का।

**lattermath** *-माथ n* एक मौसम में घास की दूसरी फसल।

**latter-mint** *-मिन्ट n* (Keats) बाद की मुद्रा।

**lattermost** *-मोस्ट adj* अन्तिम।

**lattice** *लॅटिस n* interlaced net work of wood टट्टी, लकडी की जाली झझरी; जालमार्ग
*red lattice* मदिरालय का चिह्न।

**lattis work** *लॅटिस वर्क n* जालीदार काम।

**lauch** *लाउच n* a form of law. विधि अर्थ वाले शब्द का अपभ्रंश।

**laud** *लॉड v. t* to praise, to celebrate; to extol प्रशंसा करना, गुणगाना बडाई करना। *n* a praise, a song of praise. प्रशंसा; स्तुति।

**laudable** *लॉडेबल adj*प्रशसनीयता

**laudability** *-बिलिटी* प्रशनीयता।

**laudably** *-बली* प्रशसापूर्वक।

**laudenum** *-नम n* a tincture of opium. अफीम का सत्व।

**laudation** *-शन n.* (also laudableness) praise प्रशसा; स्तुति।

**laugh** *-लॉफ v. i.* to make chuckling noise which sudden merrment excites हसना। *v. t.* to redicule. खिल्ली उड़ाना। *n.* an expression of mirth peculiar to man हसी, हास्य।

**laugher** *लॉफर n* मसखरा, हास्य करने वाला।

**laughful** *लॉफफुल adj.* हास्ययुक्त।

**laughing** *लॉफिङ्ग n* हसी खिलखिलाहट, हास्य।

**laughsome** *लॉफसम adj* हसी लाने वाला।

**laughter** *-टर n.* हास्य, खिल खिलाहट, हसी।

**laughy** *लॉफी adj* हंसने योग्य।

**launce** लाउन्स *n* a balance an eel-like fish तराजू, सर्प के आकार की मछली।
**launcegaye** -गेइ *n* a kind of spear. एक प्रकार का वल्लम।
**launch, lanch** लाउन्श *v t* to throw, to dart, to move to slide from the land into the water, to set a float for the first time after being built, to put into another sphere of duty, to start a new enterprise फेंकना, छोड़ना, भूमि से पानी उतारना, बनाने के बाद जलपोत को पहले समय पानी में उतारना, दूसरा काम आरम्भ, करना, कोई नया कार्य आरम्भ करना, *v i* to glide forward, to enter upon a new topic घिसकाना. नए विषय पर बातचीत छोड़ना, the setting a float of a ship or boat; a kind of medium sized flat bottomed boat नए जलपोत तथा नाव को बनने के बाद पानी में उतारना, मध्य आकार की चौरस तले वाली एक प्रकार की नाव, जलपोत का जलावतरण।
**launder** लॉवण्डर *v t* to wash, to wet धोना, गीला करना, *n* a washer woman, a long trough used by miners for washing coal धोबन; खान के मजदूरों द्वारा कोयला धोने की नाद।
**launderer** लॉवण्डरर *n* a washerman, who washes the clothes and presses them धोबी जो कपड़े धोकर अस्त्री करता है।
**laundress** लॉवण्ड्रस *n.* (*fem*) धोबन।
**laundry** लावण्ड्री *n* a place where clothes are washed कपड़ा धोने का कारखाना।
**laura** लॉवरा *n* (also lavra) a group of secluded cells अलग थलग रहकर प्रार्थना करने वालों के रहने के छोटे कमरों का समूह।
**laureate** लॉवरिएट *adj* decked with laurel; worthy of laurel लॉरेल कीपत्तियों से सजा हुआ. लॉरेल के ताज के योग्य, लॉरेल का हार पहने हुए, *n* the king's poet राजकवि
**laurel** -रल *n* a plant with bright green leaves, a crown of laurel as sign of distinction हरी चमकदार पत्तियों वाला पौधा, लॉरेल का ताज।
**lava** लावा *n* (*pl* lavas) the melted matter flowing from a volcano ज्वालामुखी से निकला हुआ पिघला हुआ पदार्थ।
**lavabo** लावेबो *n.* washing of hands before religious rites. पूजन करने के पूर्व हाथ धोना।
**lavage** लॅवेज *n* irrigation सिंचाई।
**lavation** -शन *n.* the washing of hands. हाथ धोना।
**lavatory** लॅवेट्री *n* the place for washing hands and face, a latrine हाथ मुह धोने की जगह, शौचागार।
**lave** लेव *v. t* to wash, to bathe, to flow out, to pour out धुलाना नहलाना, बहाना उडेलना, *n* remainder शेष।
**laveer** -वियर to beat to windward. हवा के झोंके की तरह ठोकना।
**lavement** -मन्ट *n* a washing धोना।
**lavender**-न्डर *n* an aromatic plant with yellow flowers एक प्रकार का सुगन्धित पौधा जिसके फूल पीले रंग के होते हैं, *v t* to perfume clothes with lavender उपरोक्त पौधों की पत्तियों या इत्र से वस्त्रों को सुगन्धित करना।
**lavish** लॅविश *adj* profuse, extravagant, wasteful अतिव्ययी, अतिव्ययी, उडाऊ, *n.* profusion, over abundance प्रचुरता, *v t* to expand extravagantly अत्याधिक खर्च करना।
**lavishly** -शली *adv* अपरिमित व्यय से।
**lavishment** मन्ट *n* (also lavishness) अतिव्यय, उडाऊपन।
**law** लॉ *n* a rule of action established by a recognised authority, a legilative enactment, the whole jurisprudence, established usages litigation, a hill especially conical, a formula start, regulating principle विधि, नियम; कानून, विधान, न्यायशास्त्र, प्रचलित रीति, मुकद्दमा, नुकीली चोटी वाली पहाडी, आरम्भ; सिद्धान्त, स्मृति, व्यवस्था, न्याय, धर्म। *interj.* expressing surprise आश्चर्य सूचक तथा विस्मयादि बोधक अव्यय। *v t* to determine; to expedite निश्चित करना, शीघ्र करना, *v i.* to go to law विधि (कानून) की शरण लेना। *Boyle's or mariotte's law* रोबर्ट बायल्स द्वारा निर्धारित सिद्धान्त कि यदि गैस को किसी दिये हुए तापमान पर गरम किया जाए तो उसका दबाव विस्तार से कम अलग होगा।
**law-giving** -गिविंग *n* विधान बनाना।
**lawing** लॉइंग *n* मुकद्दमेबाजी मुकद्दमा करना।
**lawk** लॉवक *interj* denoting surprise. विस्मय बोधक अव्यय।
**lawless** -लॅस *adj* बिना विधान का, व्यभिचार; विधान न मानने वाला, अवैधानिक।
**lawn** लॉन *n* an open space between forests, a smooth space ground covered with grass especially with a house; a kind of fine linen जङ्गल के

बीच घास का मैदान, घास का मैदान जो समतल होता है और विशेषत उसमे एक मकान वना होता है; एक प्रकार का महीन कपडा, *adj* made of lawn. महीन कपड़े का वना हुआ।

**lawn-mower** -*मोवर n.* लान की घास काटने का यन्त्र।

**lax** *लॅक्स adj.* slack; loose, soft; weak in control; loose in the bowels सुस्त; ढीला, नरम, विलासी; विरेचनशील।

**laxative** -*टिव adj.* having the power of loosening the bowels. रेचक; *n.* a purgative medicine रेचक औषधि, जुलाब

**laxly** -*ली adv* शिथलता से।

**lay** *ले v p t.* of lie. लेटा हुआ, लेटा।

**lay** *ले v t & v i.* to put in a certain position, to place in the proper position, to produce, to put or keep down, cause to disappear, to cause to sleep; to prepare, to put in order; to place before information etc, to place as a command or obligation, to set in time or place, to cover or coat; to strike as blows; to put down क्रम मे रखना, ठीक जगह रखना, नीचे रखना; उत्पन्न करना; प्रसव करना, भगाना, अ डे देना, सजाना, क्रम बद्ध करना, सामने रखना, कर वैठाना, क्रम से ठीक करना, ढकना, तह लगाना, मारना जैसे घूसा, शात करना। *n* the way or position in which a thing lies or is arranged in relation to other things, a short poem or song, a narrative poem that is meant to be sung, a religious faith क्रम बद्ध वस्तुओं का सजाना, गति, धार्मिक निष्ठा। *adj* done by one who is not a priest, pertaining to general people, not progessional, not expert गृहस्थ द्वारा किया हुआ, जनसाधारण सम्बन्धी, अनाडी, नौसिखिया।

**layer** -*यर n* a stratum; bed; shoot embeded in earth परत, तह, सतह, क्यारी, अखुवा, *v t* to propagat by fasting shoots in earth टहनी का दाव लगा कर पेड़ लगाना।

**layered** -*यर्ड adj* तहदार।

**layering** *लेयरिंङ्ग n* तह लगाने का काय।

**layette** -*यट n.* a baby's complete outfit शिशु का सब सामान (पोशाक)।

**lay-figure** *ले-फिगर n* a wooden frame on which drapery is hung, an unreal character. मनुष्य की आकृति का ढाचा जिस पर दुकान दार वस्त्र पहनातें हैं, भूठा चरित्र।

**laying** *लेइङ्ग n* the first coat of plaster रंग का अस्तर।

**layman** *लेमॅन n.* गृहस्थ, समारिक पुरुप, सामान्य जन।

**lay-out** -*आउट n.* निर्माण करने का खाका।

**laze** *लेज v. i.* to be lazy. आलसी होना, सुस्त होना।

**lazily** *लेजीली adv.* आलस्य से।

**laziness** -*नेस n.* आलस्य; सुस्ती।

**lazurite** *लेजूराइट n.* a blue cubic mineral containing hydrated phosphate of aluminium etc एक प्रकार का नीली स्फटिक वाला खनिज जिसमे उदजन, फासफेट और अलमोनियम होता है।

**lazy** *लेजी adj.* indolent; slothful, sluggish. सुस्त; आलसी; काहिल।

**lazzarone** -*रोन* a beggar. भिखारी।

**lea** *ली n* (also lay, ley) a pasture; a meadow. चरागाह, घास का मैदान; *adj.* pertaining to pasture. घास के मैदान से सम्बन्धि, घास वाला।

**lea** *ली n.* a measure of yarn equivalent to 80 yards. एक धागे को नापने का माप जो ८० गज के वरावर होता है।

**leach** *v t.* (also letch) to make a liquid percolate through किसी पदार्थ में से किसी तरल पदार्थ के रस को टपकाना।

**leachy** -*ची adj* जिसका रसकर टपकाया जा सके

**lead** -*ड v t* to show the way by going first; to guide, to precede, to cover with to separate lines with leads पथ प्रदर्शन करना, परिचालन करना, आगे करना, राग से टाकना; *v i* to be the chief, to go before and show the way मुखिया होना या वनना, आगे चल कर रास्ता दिखाना; *n* first place, precedence, direction, superiority, leadership, a kind of blush metal प्रथम स्थान, पूर्ववर्तिता, प्रदर्शन; श्रेष्टता, नेतृत्व, एक प्रकार की नीली धातु, सीसा; रागा।

**leaded** -*ड adj* सीसे का वना हुआ, सीसे से वजनदार वनाया हुआ।

**leaden** -*न adj* सीसे का बना हुआ, भारी, मन्द।

**leadenly** -*नली adv* भारीपन।

**leader** *लीडर n* (also leading-article) one who goes first, a chief, leading article in a newspaper. आगे चलने वाला व्यक्ति, मुखिया, नेता; समाचार-पत्र का प्रमुख उल्लेख।

**leading** *लीडिंग n.* प्रदर्शन; नेतृत्व की सामर्थ्य।

**leading-business** -*बिजनेस n.* नाटकों में प्रमुख

अभिनेताओं का अभिनय।

**leady** लॅडी *adj*. सीसे के समान।

**leaf** लीफ *n*. (*pl*. leaves) one of the flat green parts of a plant, two pages of a book, a part of the top of a table that can be taken out; metal hammered into very fine thin sheets. पत्ता, पन्ने, मेज का हटाने योग्य तख्ता, धातु की कुटी हुई पतली पन्नी, पत्तरा, *v i* to shoot out leaves पत्ते निकालना।

**leafiness** -नॅस *n* पत्तेदार होना।

**leafless** -लॅस *adj* बिना पत्तो का।

**leaflet** -लट *n*. छोटी पत्ती, पत्रक, छोटा पत्रा।

**leaf-stalk** -स्टॉक *n* पत्ती का डण्ठल।

**leafy** लीफी *adj* (also leavy) पत्तो के समान. पत्तों को आच्छादित।

**league** लीग *n* an old measure of 3 miles, an agreement made between persons or nations for their welfare; a group of clubs who play for the championship. एक माप जो ३ मील का होता है, विभिन्न राष्ट्रों द्वारा भलाई के लिए बनाया गया सङ्घ, मेल, मित्रता, क्लबों का समुदाय जो किसी प्रतियोगिता में भाग लेता है, *v. t. & v i* to form into or become a league सघ बनाना या बनना।

**league of nations** -ऑफ नेशन्स सन् १६१६ मे सस्थापित राष्ट्रसघ।

**leaguer** लीगर *n* सघ का सदस्य, घेरा डालने वाली सेना का पडाव, एक बडा पीपा, एक डच तरल पदार्थों का माप।

**leaguer-lady** -लेडी (also leaguer-lass) एक ही खेमे मे रहने वाली साथिन।

**leak** लीक *n* a hole or opening caused by wear, the water, steam, gas etc which passes in or out through the hole घिसने से बना हुआ छिद्र, छेक छिद्र मे मे निकलने या टपकने वाले तरल पदार्थ तथा गैस *v i* to pass out in through, to allow to pass in, out or through पानी टपकना घुसना, चूना।

**leakage** लीकेज *n* चूना, टपकना, वह तरल पदार्थ या गैस जो चूकर घुस जाय या बाहर निकल आए, चूजाने का हरजाना।

**leal** लील *adj* loyal, faithful विश्वासी, इमान्दार।

**leam** लीम *n* a line for holding a hound कुत्ते को वस मे रखने की रस्सी।

**lean** लीन *adj*. thin; without fat, unproductive पतला दुबला, महीन, बिना चर्बी का, कृश. निरर्थक। *n* meat without fat मासल भाग जिसमे चर्बी न हो। *v i*. to incline; to rest against, to turn from a straight line. झुकना; सहारे पर बैठना; वक्र होना। *lean to* किसी दूसरे की दीवार के सहारे बनाया गया झोपडा।

**leaning** लीनिङ्ग *n* झुकाव।

**leanly** -ली *adv* दुबले रूप में।

**leap** लीप *v i & v t* (*pa* leaped or leapt) to jump, to seize eagerly, to to spring over कूदना, छलाग मारना, झपट कर छीन लेना, कूद कर पार होना। *n*. jump. bound, a basket. कूद, फाद, छलाग, टोकरी।

**leap-day, leap-year** -डे *n* प्रत्येक चौथा साल जो ३६६ दिन का होता है और जिसमे फरवरी का माह २६ दिन का होता है।

**lear, leare, lere, leir** लीयर *v t* to teach, to learn पढाना, सीखना। *n* a lesson, a learning सबक, पाठ, ज्ञान।

**lear, leer, lehr** लीयर *n* a glass annealing oven मुह से फूक मार कर शीशे की बोतल इत्यादि बनाने की भट्टी।

**learn** लर्न *v t* to gain knowledge, to become familiar with by studying, to be informed of, to become aware सीखना, ज्ञान प्राप्त करना, जानना, शिक्षा प्राप्त करना; जानकारी रखना।

**learnable** लर्नेबल *adj* सीखने योग्य।

**learned** लर्नेड *adj*. विद्वान. निपुण, चतुर।

**learnedness** लर्नेडनेस *n* विद्वता; निपुणता; चतुरता।

**learner** लर्नर *n*. सीखने वाला, पढने वाला, पहले विद्या अभ्यास करने वाला विद्यार्थी।

**learning** लर्निङ्ग *n* पढ कर या सीख कर प्राप्त ज्ञान या विद्या, पाण्डित्य।

**lease** लीज *n* an agreement by which a person allows another person to use his land or property for a certain period in return for payment, the rights given under such an agreement gleaning, a place of separating warp thread at ends पट्टा, ठेका, पट्टेदार के अधिकार, चमक, बाना अलग हटाने का स्थान। *v t* to give or take land by a contract, to glean टेके पर देना, पट्टे पर देना. चमकना

**leaser** लीजर *n* पट्टे पर ठेके पर भूमि या सम्पत्ति देने वाला।

**leash** लीश *n* a band for tying hounds शिकारी कुत्तों को बाधने का चमडे का पट्टा।

**leasing** लीजिंग *n* falsehood, lies झूठी बात, असत्य।

**least** लीस्ट *adj* (*sup* little) smallest सबसे छोटा; हीन । *adv* in the smallest degree. सबसे कम, बहुत थोड़ा । *n* the smallest amount, the lowest degree सबसे कम रकम, सबसे कम पदवी ।
*at least or at the least* कम से कम, किसी प्रकार ।

**leastways** -वेज *adv* at least; however. कम से कम, किंचित ।

**leat, leet** लीट *n* a trench for bringing water to a mill wheel पनचक्की तक पानी ले जाने की नाली ।

**leather** लॅदर *n* tanned or dressed skin, a piece of leather रंगा हुआ या धुला हुआ चमड़ा, चमड़े का टुकड़ा, *adj.* of leather चमड़े का, चमड़े के समान, *v t* to apply leather to, to thrash चमड़ा लगाना, मारना ।

**leatherette** लॅंदरॅट *n* चमडे के समान बना हुआ कागज या कपडा, कृत्रिम चमडा ।

**leathery** लॅदरी *adj* चर्म्मवत्, चमडे मे मिलता हुआ ।

**leave** लीव *n* permission, liberty granted, departure अनुमति, आज्ञा, अवकाश, छुट्टी; विदाई, *v t & v i* to go away from, to go finally or permanently, to go away without taking, forget or neglect to take, to allow in a certain place or condition, allow to remain over, to hand over before leaving, to entrust, to die having a family, to come to an end, to pass so that it is in a certain direction छोड़ देना, सदा के लिए चला जाना, त्याग करना, प्रस्थान करना, त्यागना, हाथ खींचना; रुकना, जाने से पहले देना, सौंप देना, बाल-बच्चे छोड कर मरना, मृत्यु को प्राप्त होना, छोड़कर किसी दिशा को मुडना ।
*French leave* बहाना बना कर छुट्टी लेना ।

**leaven** लीवन *n* yeast, anything which brings about a change खमीरा, वह वस्तु जो किसी वस्तु मे परिवर्तन ला सके, *v t* to raise with leaven, to taint, to mix with leaven. खमीरा उठाना, कलुषित करना, खमीरा मिलाना ।

**leavening** -निंग (*pl*) relies. things left out, refuse चिन्हावशेष, छोडी हुई वस्तु, कूडा करकट ।

**leaze** लीज *n* a pas'ure घास का मैदान, चरागाह ।

**lebbek** लॅबक *n* a kind of timber tree इमारती लकड़ी का एक प्रकार का वृक्ष ।

**lecher** लॅचर *n* a debauchee. लम्पट, कामी, व्यभिचारी ।

**lecherous** -रस *adj* कामुक ।

**lectern** लेक्टर्न *n* reading desk in a church गिरजे मे बाइबल इत्यादि पढने की मेज

**lection** लॅक्शन *n* different readings in a book पाठान्तर ।

**lector** लॅक्टर *n.* a reader in a college महाविद्यालय में पाठ पढ़ाने वाला ।

**lectress** लॅक्ट्रेस *n* महाविद्यालय मे पाठ पढ़ाने वाली स्त्री ।

**lecture** लॅक्चर *n* an address before an audience, a speech, a discourse on any subject व्याख्यान, भाषण, किसी विषय पर उपदेश, *v. t* to instruct by discourses, to scold भाषण द्वारा उपदेश देना या पाठ पढाना, गाली देना, *v i* to deliver a speech भाषण देना ।

**lecturer** -र *n* व्याख्याता, भाषण देने वाला महाविद्यालय का शिक्षक, प्राध्यापक ।

**lectureship** -शिप *n* प्राध्यापक या उपदेशक का पद ।

**led** लॅड *v* (*pa t & pa t* of lead) to show the way रास्ता दिखाना, नेतृत्व करना : *adj* under a control by a non-resident of a farm or place भूमि तथा स्थान पर उस स्थान पर न रहने वाले व्यक्ति के प्रबन्ध के अधीन ।

**ledge** लॅज *n* a narrow shelf sticking out from a wall, a ridge, a layer दीवार में बनाया हुआ सामान रखने का तख्ता या आला, चट्टान, परत, सतह, टाड ।

**ledger** -र (also lidger) one of the principal books in which accounts are kept in a business house, a horizental timber in scaffolding, a resident esp of an ambassador व्यापारियों द्वारा हिसाब किताब लिखने का बहीखाता, लेखाबही, मचान, राजदूतावास, *adj* resident stationary अधिवासी, स्थिर, निश्चल, *v i* to fish with a ledger line एक ही स्थान पर स्थिर होकर बंसी से मछली पकडना ।

**lee** ली *n* the quarter towards which the wind blows, a shelter, tranquility a river. वह दिशा जिस ओर वायु बहती हो, सुरक्षित भाग, शान्ति नदी, *adj* sheltered, on the sheltered side सुरक्षित, सुरक्षित किए हुए भाग का ।

**leechee** लीची (also lichi) a kind of Chinese fruit लीची एक प्रकार की चीन में होने वाला फल ।

**leek** लीक *n* a vegetable of the onion

genus प्याज की श्रेणी की एक वनस्पति ।
**leer** -यर *n* a sidelong look कटाक्ष मारना, तिरछी नजर; *v i* to look sideways. तिरछा देखना ।
**leerie** -री *n* a lamp lighter गली या बाजार की बत्ती या लालटेन जलाने वाला नगरपालिका द्वारा रखा गया नौकर ।
**lees** -ज *n. pl* (*sing* lee) the sediment of liquor. मद की तलछट अथवा काट; सैल ।
**leese** -ज *v t* (*p t* lore, *pa p* lore, lorn) to lose गवाना, खोना ।
**leet** -ट *n* a list of selected candidates for an office किसी पद के लिए चुने गए अभ्यर्थिओं की सूचि ।
**leetle** -टल *adj* little छोटा ।
**leezer** -ज *n* & *adj* dear, beloved प्रिय; प्रेमी ।
**left** लॅफ्ट *v p t* & *p.p* leave छोडा, छोडा हुआ, *adj* opposed to the sight, relatively liberal बाया, थोडा बहुत स्वच्छन्द विचारो का, *n* the side opposite to right; the more progressive party बाई ओर, प्रगतिशील दल, *adv* on or towards the left बाई ओर, बाई तरफ ।
**leftist** लॅफ्टिस्ट *n* उपरोक्त सिद्धात मे विश्वास रखने वाला व्यक्ति ।
**left-wing** -विंग *n* प्रगतिशील सिद्धातो पर चलने वाला किसी दल का अङ्ग ।
**leg** लॅग *n* one of the limbs by which an animal walks, a part between knee and ankle; in cricket, a part of field behind a straight line on the side, a limb of any thing jointed पैर; घुटने से टखने तक का भाग, क्रिकेट के खेल मे सीधी रेखा के पीछे बाई ओर का मैदान; किसी वस्तु का जुडा हुआ अग । *v i* & *v t* to walk vigorously, to propel through a canal tunnel by pushing with the feet on wall तेजी से चलना; किसी नहर की सुरग मे दीवार पर पैर रख कर नाव को आगे लेजाना ।
**legacy** लिगेसी *n* that which given to a person by will, a bequest इच्छापत्र द्वारा दिया हुआ धन, वसीयत की हुई वस्तु या धन उत्तरदान ।
**legal** लीगल *adj* lawful, pertaining to law, permitted by law विधान के अनुसार विधान सम्बन्धी, वैधानिक ।
**legalisation** लीगेलाइजेशन *n* विधान-व्यवस्था
**legalise** -लाइज *v. t.* to authorise, to make lawful प्रमाणित करना, विधानीकरण करना, कानून सगत करना ।
**legally** -ली *adj* विधानत, कानून के अनुसार ।
**legate** -ट *n* an ambassador especially from Pope, a delegate पोप का राजदूत, प्रतिनिधि ।
**legation** -शन *n* a diplomatic misson, the body of delegates, official abode of delegates. राजदूतिका निगम, प्रतिनिधि-मण्डल, दूतावास, दूतकर्म ।
**leg-bye** -बाई *n.* क्रिकेट के खेल मे वह दौड जो खिलाडी के हाथ अथवा शरीर के किसी हिस्से से लग कर गेंद दूर चली जाए और वह दौड बनाए
**legend** लिजन्ड *n.* a traditional story, a myth, inscription of any kind परम्परा से प्रचलित कथा, पौराणिक कथा, अपूर्ण कहानी, किसी प्रकार का लेख ।
**legendary** -न्डरी *n* पौराणिक कथाओ की पुस्तक, *adj* पौराणिक, काल्पनिक, मिथ्या ।
**legering** -रिङ्ग *n* कम तोल कर बेचने की आदत
**legerity** -रिटी *n* lightness, nimbleless. हल्कापन, कोमलता ।
**legged** लग्ड पैरो वाला ।
**legger** -र *n* वह नाविक जो पानी में खड़ा होकर नाव चलाता है, पाव से मशीन चलाने वाला मजदूर ।
**legible** लॅजिबल *adj* that can be read, distinct, clear जो पढा जा सके या समझा जा सके, स्पष्ट, साफ ।
**legibleness** नेस *n* (also legibility) लिखने की स्पष्टता ।
**legibly** -ली *adv* स्पष्टता से ।
**legion** लीजयन *n* a military force, a great number सेना सैन्यदल, भारी सख्या; *adj* in great numbers भारी सख्या मे । *Foreign Legion* फ्रान्स की सेना का वह अग जिसमें अधिकतर विदेशी सैनिक थे ।
**legislation** लजिस्लेशन *n* the enacting of laws कानून बनाना, विधान निर्माण, विधान ।
**legislative** -टिव *adj.* विधान सम्बन्धी, विधान निर्माता, व्यवस्थापक विधायिनी ।
**legislator** -टर *n* विधायक, व्यवस्थापक; कानून बनाने वाला ।
**legislatress** -ट्रस *n* (*fem* also legislatrix) कानून बनाने वाली स्त्री ।
**legislature** -ट्यूर *n* विधान मण्डल ।
**legitim** लॅजिटिम *n* a law by which children entiled to deceased father's estate. मृत पिता की सम्पत्ति का उसके बच्चों को मिलने का कानून ।

**legitimacy** -मेसी *n* lawfulness of birth; lawfulness. विवाहित माता पिता से उत्पन्न सन्तान; सचाई वैधता; नियमानुकूलता।
**legitimate** -मेट *adj.* the result of lawful marriage; lawful, regular, reasonable. विवाहित माता पिता से उत्पन्न, वैध, न्यायसगत; कानूनी, उचित, जायज।
**leglet** -लेट *n.* पाजेब।
**leglin, leglan, leglen** लगलिग *n.* a milking pail. दूध निकालने का वर्तन।
**legume** लिग्यूम *n.* a pod; a vegetable used as a food. सेम, मटर इत्यादि खाने की तरकारी।
**lehr** लिहर *n* शीशे की बोतल इत्यादि बनाने की भट्ठी।
**lei** लेई *n* a garland पुष्पमाला।
**leiotrichy** -की *n.* खड़े बाल होना।
**leister** लीस्टर *n.* a kind of long spear. एक प्रकार का लम्बा बल्लम।
**leisure** लॅज़र *n* freedom from work of duties, time when one may rest, when one is free from work and duties; convenient opportunity. काम के बाद बचा हुआ समय, छुट्टी, अवसर; मौका, *v i* to have leisure अवकाश ग्रहण करना, *v t.* to make leisurely सावधानी से फुसरत के समय कोई कार्य करना।
*at one's leisure* फुरसत में, अवकाश में।
**leisured** -ड *adj* काफी अवकाश वाला, सोच विचार कर किया हुआ।
**leisurely** -ली *adj* & *adv* धीरे धीरे।
**leman** लॅमन *n* ( *pl* lemans ) a lover, a sweet heart प्रेमी, प्रेमिका।
**lemma** लॅमा *n* ( *pl* lemmas, lemmata ) the presumed preposition in an argument or in Mathematics शास्त्रार्थ करने में स्वीकृत सिद्धान्त; निबन्धन।
**lemon** लॅमन *n* a pale-yellow fruit of warm countries the juice of which is used for flavouring foods and drinks, the tree of lemon, the pale yellow colour. नीबू जो गर्म देशों में पाया जाता है और जिसका रस पेय पदार्थ तथा भोजन को स्वादिष्ट बनाने के काम में आता है; नीबू का वृक्ष, हल्का पीला रंग।
**lemonade** -ड *n* शिकंजबी; नीबू का रस मिला हुआ शरबत।
**lemur** लीमर *n* (*pl.* lemurs, lemures) a mammal resembling a monkey, mostly found in Madagascar मडगास्कर में मिलने वाला बन्दर के समान एक पशु।
**lend** लेण्ड *v.t.* (*pr.p.* lending, *pa.p.* lent) to give on loan; to let for hire, to grant. ऋण देना; किराये पर देना; उधार देना, *n.* a loan. उधार दी हुई रकम।
**lendable** लेन्डेबल *adj.* उधार देने योग्य।
**lender** लेण्डर *n.* महाजन; उधार देने वाला।
**lending** लेण्डिङ्ग *n.* उधार; ऋण।
**leng** लेङ्ग *v. t.* to lengthen. लम्बा करना।
**lenger** लेंगर *adj.* & *adv.* longer. अधिक लंबा
**length** लेंग्थ *n* the quality of being long, the extent from end to end; long duration, distance, detail; stretch. लम्बाई, एक सिरे से दूसरे सिरे तक की दूरी; दीर्घ काल, विस्तार, अन्तर सीमा।
**lengthen** लेंग्थन *v. t.* to increase the length. फैलाना; लम्बाई बढाना, *v.i* to grow longer. बढ़ना, फैलना।
**lengthy** लेंग्थी *adj.* लम्बा, विस्तृत।
**lenience** लीनियन्स *n.* (also leniency) kindness, mildness दयालुता, मृदुता; मुलामियत
**lenient** -यण्ट *adj.* tolerant, kind, mild, merciful. मृदु, सहनशील, दयालु, नम्र, दयावान
**leniently** -ली *adv.* अनुग्रह से, मुलामियत से।
**lenify** -फाई *v. t* to mitigate. कम करना।
**lenitive** -टिव *adj.* mitigating, soothing उपशम कारक, कष्ट कम करने वाला शान्ति देने वाला।
**lenity** -टी *n* नम्रता, दया, मुलामियत।
**leno** लीनो *n* a thin muslin-like fabric. पतली मलमल के समान कपड़ा, अथवा जाली।
**lenocinium** -सीनियम *n* किसी की स्त्री से बलात्कार करने का प्रयत्न करना।
**lens** लॅन्स *n.* ( *pl* lenses) a piece of glass cut with one or both sides; curved so as to collect or scatter rays of light चश्मे के शीशे की तरह एक या दोनो तरफ गोलाई में कटा हुआ शीशा जिससे प्रकाश की किरणों को इकट्ठा या पृथक किया जाता है।
**lent** लॅण्ट *v pa. t* & *pa p* of land उधार दिया, हुआ।
**Lent** लॅण्ट *n.* a fast of 40 days before Easter commemorating the Christ's fast ईसाइयों में ईस्टर से पहले चालीस दिन का उपवास जो ईसु के उपवास के उपलक्ष में किया जाता है।
**lentil** लॅण्टिल *n.* pea having seeds मसूर की दाल; मसूर।
**lentisk** लॅण्टिस्क *n.* the mastic tree मस्तगी का वृक्ष।

**lent-lily** -लिली *n.* the daffodil नरगिस का फूल ।
**lentitude** -ट्यूड *n* idleness. सुस्ती, ढीलापन
**lentor** लॅन्टर *n* sluggishness भद्दापन ।
**lentous** लॅन्टस *adj.* sluggist भद्दा, कुरूप ।
**lenvoy** लॅनवॉय *n.* a short stanza; concluding a poem किसी पद्य का अन्तिम पद ।
**Leo** लियोन the lion सिंह राशि ।
**Leonid** -निड *n* a meteor in constellation सप्तऋषि तारागण का एक छोटा तारा ।
**leonine** -नाइन *adj* lion like. सिंह के समान
**leopard** -पर्ड *n* a large spotted animal of Asia चीता, तेंदुआ ।
**leopard-cat** -कॅट *n.* चीते के समान धब्बेदार जंगली बिल्ली ।
**leopardess** -पर्डस *n* (*fem*) चीते का स्त्रीलिंग
**lep** लॅप *v.i. pa.t.* of leep. कूदा, उछला ।
**leper** -र *n.* one who is suffering from leprosy, an outcast कुष्ट रोगी, कोढ़ी । *leper-asylum*. कोढ़ियों का अस्पताल, कुष्ट रोगी चिकित्सालय ।
**lepid** -ड *adj.* pleasant. सुखदायक, मनोहर ।
**leporine** लॅपोराइन *n* resembling the hare. खरहे की तरह, खरहे का ।
**lepped** लॅप्ड *v i pa.t.* of leap कूदा, उछला
**leprosy** लॅप्रोजी *n* a contagious skin disease which turns the skin white. कुष्ट रोग; कोढ़ रोग ।
**leptome** लॅप्टोम *n.* the inner bark. वृक्ष के तने की अन्दर की छाल ।
**lere** लेयर *v. t* to teach. पढ़ाना ।
**lesbian** लिसबियन *adj* homosexual (women) वाम स्त्री ।
**lese-majestie, leze-majesty** लीज मेजस्टी *n.* treason. राजद्रोह ।
**lesion** लीज़न *n* an injury घाव, चोट, क्षत ।
**less** लॅस *adj.* (*comp.* of little) smaller, little, diminished छोटा, अल्प; थोडा, कम किया हुआ । *v.t.* to shorten, to make less. कम करना, छोटा करना, *v. i.* to grow less. कम होना, *adv.* in a small degree. अल्प भाषा में; *suf* devid of, free from अभाव अर्थ का प्रत्यय ।
**lessee** लॅस्सी *n.* a person to whom a lease is given ठेकेदार, पट्टेदार ।
**lessee-ship** -शिप *n.* ठेकेदारी ।
**lessen** लॅस्सन *v. i & v t.* to decrease, to diminish. घटाना; कम करना, न्यून होना ।
**lesser** लॅसर *adj* (*comp* of little) smaller. दो वस्तुओं या पदार्थों में न्यून ।
**lesson** लॅसन *n.* that which is learnt by a student at a time, instruction; precept reproof, example पाठ, शिक्षा; उपदेश, झिड़की, उपदेश, *v t* to instruct, to rebuke शिक्षा देना, डांटना ।
**lessoning** -निङ्ग *n* पाठ पढ़ाना ।
**lessor** लॅसर *n* one who grants a lease. ठेका देने वाला ।
**lest** लॅस्ट *conj* that not, for fear that. नहीं तो, ऐसा न हो कि ।
**lest** लॅस्ट *v. t* (Spens ) to listen सुनना ।
**let** लट *v t* to allow, to permit, to cause to, to allow through neglect, to give on hire, to binder. अनुमति देना; आज्ञा देना, लापरवाही से छोड देना, किराए पर देना, अड़चन डालना । *n* obstruction. बाधा । *suffix* denoting little, small. छोटा; न्यून इत्यादि सूचक प्रत्यय ।
**letch** लॅच *v t* (also leach) to allow a liquid percolate through something. किसी पदार्थ मे से तरल पदार्थ का रस टपकना ।
**lethal** लीथल *adj.* causing death, deadly. प्राणघातक, मृत्युकारक ।
**lethargic (al)** लॅथर्जिक (लं) *adj* dull, lazy; sleepy. निश्चेष्ट, आलसी, निद्रालू ।
**lethargy** लिथार्जी *n* laziness, dullness; stupor drowsiness. आलस, जड़ता, निश्चेष्टता; तन्द्रा ।
**Lethe** लीथी *n.* the river of forgetfulness, oblivion. वैतरणी नदी; विस्मृति (भूल जाना) ।
**letter** लॅटर *n.* a mark used to express sound of speech, a written message; printing type (*pl.*) literature. अक्षर; पत्र, चिट्ठी, छपाई का टाइप; ब० व० साहित्य, *v.t.* to mark with a letter. अक्षर बनाना; नाम लिखना ।
**lettered** लॅटर्ड *adj.* विद्वान; पण्डित, पढ़ा लिखा
**letterer** लॅटरर *n* चिट्ठी रखने की जिल्द ।
**lettering** लॅटरिंग *n* लिखावट ।
**letterless** -लस *adj* अपढ, बिना पढ़ा लिखा ।
**lettern** लॅटर्न *n* a reading desk. भाषण देने के लिए सामने रखी हुई ऊंची मेज ।
**lettuce** लॅट्यूस *n.* a composite plant the leaves of which are used as saland. चुकन्दर ।
**leucocyte** -साइट *n.* the white blood corpuscle of the blood खून के श्वेत जीवाणु;
**leucocytic** -टिक *adj* उपरोक्त श्वेत जीवाणु से सम्बन्धित ।

*Levant morocco* बढिया किसम का चमडा।
*Persian morocco* एक प्रकार का चमडा।
**moron**-मोरॉन *n* मोटे और अशक्त मन या सकल्प वाला व्यक्ति, ऐसा व्यक्ति जो सदैव आठ से बारह वर्ष की उम्र का बना रहता है।
**morose** -मॅरोस *adj.* खर दिमाग, चिड़चिडे मिजाज का, रुक्ष।
**Morpheus** मॉरफ्युस *n.* हिपनोस (Hypnos) निद्रा के देवता का पुत्र; स्वप्न का देवता (यूनानी गाथाओं से)।
**morphew** -मॉरफ्यु *n* खाल का फटना, उखड़ना आदि।
**morphia** -फिया *n* अफीम का सत्व (इस से एक औषधि बनती है)।
**morphic** -फिक *adj.* अफीम के सत्व से सम्बन्धित
**morphine** -फिन *n* अफीम का सत्व (एक औषधि)
**morphogeny** -जीनी *n* इस प्रकार शरीरिक वृद्धि और उत्पत्ति।
**morphography**-ग्राफी *n* पशुओं के शरीर रचना विज्ञान आदि पर लिखी मीमासा, शब्द रचना अध्ययन करने वाली विद्या।
**morris** -रिस *n* एक प्रकार का नृत्य जिसमे कपडो पर छोटी छोटी घण्टियां बाधकर नृत्य किया जाता है, इस प्रकार के नृत्य की धुन।
**morrow** -रो *n* tomorrow आने वाली कल, अगला दिन, किसी घटना के तत्काल बाद का समय।
**morse** -र्स *n* दरियाई घोडा, समुद्री घोडा, टोप को बाधने वाली डोरी, कोड (code) लिखने का एक रूप।
**morsel** -ल *n* small piece of food ग्रास: गस्सा, लुक्मा, कौर, टुकड़ा, खण्ड, मुह भर कौर।
**mort** मॉर्ट *n* death; मृत्यु. शिकार मे शिकार मार लेने के पश्चात् बजाया जाने वाला बिगुल, प्राकृतिक मृत्यु पाने वाली भेड़, शव, पर्याप्त मात्रा, वेश्या, रण्डी, नगर-वधु।
**mortal** -ल *adj.* fatal नश्वर, अनित्य, विनाशी, मृत्यु को प्राप्त होने वाला, नष्ट करने वाला, दण्ड मे मृत्यु पाना; मानवीय; बहुत लम्बा; नशे में चूर, (संज्ञा) मनुष्य। *adv* अत्यधिक।
**mortalise** मॉर्टेलाइज *v. t* नश्वर या अनित्य बनाना।
**mortality** -लिटी *n* अनश्वर अवस्था, मृत्यु नाश, मरण, मानव जाति, प्रकृति या सम्पदा, मृत्यु संख्या।
**mortally** मॉर्टली *adv* प्राण घातक।
**mortar** -टर *n* ओखली; खरल, गारा, चूना,
**mortgage** मॉरगॅज *n* property laid by a debtor as security against loan. गिरवी, बन्धक, रहन, *v. t* गिरवी रखना।
**mortgagee** -गॅजी *n* (also mortgager & mortgagor) जिसके पास सम्पत्ति गिरवी रखी जाय।
**mortification** -फिकेशन *n.* the death of body मानहानि; चेतना का नाश; सयम; वैराग्य; उदासीनता; तपस्या; सड़ाद।
**mortified** -फाइड *adj.* सडाया हुआ, वशीभूत किया हुआ।
**mortify** -फाइ *v t.* वश मे करना, किसी अङ्ग को निर्जीव कर देना; इन्द्रियों को वश मे करना।
**mortise** मॉर्टिस *n* लकडी आदि का वह छेद जिसमे चूल फसाई जाती है।
**mortuary** मॉर्टुअरी *adj* कब्रिस्तान से सम्बन्धित, (सज्ञा) अस्थायी काल के लिए शव को लाने का स्थान; मृत्यु कर जो पादरी को दिया जाता है।
**mosaic** मोजेइक *n* (1) an artistic work of stone, glass, china etc (१) पच्चीकारी का काम, (२) ज्युज के आदि विधिविधान दाता मोजेज (Moses) से सम्बन्धित।
**Mosasauros** मोसेसॉरस *n* प्राचीन जाति का एक विशालकाय ढांचा।
**moschatel** मॉसक्यॅटल *n.* एक विशेष प्रकार का वृक्ष जिसमे हरे रङ्ग के फूल लगते है और कस्तूरी की दुर्गन्ध आती है।
**moschiferous** -किफयरयस *adj* मस्क (कस्तूरी) उत्पन्न करने वाला (वृक्ष)।
**mose** मोज *v i.* नजला उत्पन्न करने वाला।
*to mose in the chine* अण्डकोष आदि का मल।
**mosey** मॉजी *v. i.* धीरे धीरे हिलना, जल्दी करना
**moslings** मॉजलिङ्गस *n pl* बाल काटते समय होने वाली खाल की सफाई।
**mosque** मॉस्क *n.* मस्जिद।
**mosquito** -स्कीटो *n* मच्छर; मस, डास।
*mosquito net* मच्छरदानी।
**moss** मॉस *n.* a bog. कीचड़, दलदल; शैवाल, काई, एक प्रकार के जल पौधे; इस प्रकार के पौधों का दल; *v.t.* काई से ढकना, काई से साफ करना, *v. i* काई इकट्ठी करना।
**most** मोस्ट *adj.* (*superl.* of the word more) सबसे अधिक, अधिकतम; यह शब्द प्रत्यय की भाति भी उपयोग मे आता है जैसे uppermost.।
**mostly** मोस्टली *adv* बहुधा, विशेषकर, अत्यन्त
**mostwhat** -व्हॉट *adv.* अधिकतर।
**mot** मॉट *n* शिकारियो का सींग का बिगुल; चुटकुला।
**mote** मोट *v t.* सम्भव हो, अवश्य ही, रजकण; बिनौला, कोट की प्राचीर।

**motet** मोटॅट *n.* ईसाइयों के श्लोक और मन्त्र आदि

**moth** मॉथ *n.* (*n. pl.* moths) a winged insect. पतङ्ग, कीट।

**mothed** मॉथड *adj.* कुरे द्वारा काटा गया (वस्त्र आदि)।

**mother** मदर *n* a female parent माता, मा, जननी, मैया, उत्पादक; उदगम स्थान, देवी, सास, सौतेली मां; मुर्गी के बच्चे सेने का यन्त्र, गर्भाशय, *adj* जन्म से प्राप्त होने वाला, माता होना, मा का कार्य वहन करने वाली; सृष्टि रचने वाली, *v t* जन्म देना, पुत्र या पुत्री के रूप में मानना, मा खोजना; मातृत्व या लेखक आदि का नाम थोपना, दही आदि जमाने वाले कीटाणु।

**mother-craft** -क्राफ्ट *n* मा के जानने योग्य कौशल मातृकला।

**motherhood** -हुड *n.* मातृभाव, मातापन।

**mothering** मदरिङ्ग *n* किसी विशेष दिवस पर गिरजाघर जाने की प्रथा।

**mother-in-law** -इनलॉ *n* (*n pl* mothers-in-law) सास।

**motherless** -लेस *adj* माताहीन, बिना मा बाप के, असहाय; अनाथ।

**motherly** मदरली *adv.* माता के रूप से, मातापन से।

**mother-tongue** -टङ्ग *n* मातृभाषा।

**mothy** मॉथी *adj* कीटों से भरा हुआ, पतङ्गों से खाया हुआ।

**motif** -मोटिफ *n* प्रधान या मुख्य विचार और भाव सब पर छा जाने वाला विचार, स्त्रियों के कपडे पर बनाई गई बुनावट।

**motile** मोटाइल *adj* एक साथ हिलने वाला (अंक की भाति), अवयव गति की भाति।

**motion** मोशन *n* single movement गति स्पन्दन, चेष्टा, व्यापार, आकृति मलत्याग, प्राकृतिक चेष्टा, मस्तिष्क कार्य, भाव, विचार भावना प्रस्तावना, लायक, न्यायालय की आज्ञा के लिए प्रार्थना पत्र, आतों का हिलना (या गिरना) यत्र का एक भाग, कठपुतली का एक खेल, कठपुतली *v t* सकेत से सूचित करना, *v i* प्रस्थापना करना *law of motion* न्यूटन के गति सम्बन्धी, ३ नियम (१) हर वस्तु एकसी स्थिति मे रहती है जब तक कि उसकी सीध को हिलाया न जाय, (२) गति परिवर्तन लगाई गई शक्ति के अनुपातों में होता है (३) प्रत्येक क्रिया की उतनी ही शक्तिशाली और प्रतिकूल प्रतिक्रिया होती है।

**motional** मोशनल *adj* गति सम्बन्धी।

**motionist** -निस्ट *n* जो गति करने में निपुण या चतुर हो।

**motionless** -लेस *adj* गतिहीन।

**motive** मोटिव *adj* causing motion हेतु, कारण, प्रेरक, निमित्त कारण।

**motivity** -विटी *n.* गति दायक शक्ति या उत्पादक शक्ति।

**motley** मॉटली *adj* रङ्ग विरङ्गा, बहुरङ्गा, नाना प्रकार के रगों वाला, मिश्रण।

**motor** मोटर *n* that which gives motion गति देने वाला यन्त्र, मोटर मोटर गाडी।

**motor-cycle** -साइकिल *n* फिटफिट, यंत्र चलित साईकिल।

**motorist** -रिस्ट *n* स्वान्त सुखाय मोटर चालक।

**motorium** -रियम *n* स्नायु का वह भाग जो गति से सम्बन्धित होता है।

**mottle** मॉटल *v t* दो रग का रगना, *n* दो रगों के धागे, चितकबरा, बहुरगा।

**motto** मॉटो *n* (*pl* mottoes) वाक्यांश, आदर्श

**mouchoir** मूश्वार *n* जेबी रूमाल।

**moue** मू *n* विकृत वदन या मुह।

**moufflon** मूफ्लॉन *n* (also mouflon and muflon) एक प्रकार की बडे सींगों वाली भेड, (*n pl* moufflon) कोर्सीका पर्वत श्रेणियों मे पाई जाने वाली एक प्रकार की जङ्गली भेड।

**mought** मोट, मौट देशस्थ और स्थानीय प्रयोग मे आने वाला शब्द, *pa t* of may

**mouille** मूये *adj* जिसका उच्चारण जिह्वा को फिसला कर किया जाय।

**mould** मोल्ड *n* (1) loose earth (2) a kind of small fungus (3) cast making hollow utensil (१) भुरभरी मिट्टी, मिट्टी, कब्र की मिट्टी, जमीन, भूमि, भू (प्रचलित अर्थ), (*pl*) मिट्टी का गौंदा (कब्र के अर्थों मे), उपजाऊ मिट्टी, *v t.* मिट्टी से ढकना, *v i* मिट्टी बनाना। (२) फूई, रोटी, पनीर, अचार, तरकारी आदि पर जमने वाला रोयेदार पदार्थ, एक प्रकार का कवक या फफूंद, *v t.* कवक या फफूंद जैसे बनना, *v i* कवक या फफूंद जैसा होने या बनाने मे सहायक होना, (३) साचा, एक प्रकार की नींव, साचे मे तैयार की जाने वाली वस्तु प्रकार, रूप, मॉडल, नमूना, साचे योग्य वस्तु, *v t* गूंदना, मिलाना, रूप देना, मॉडल बनाना, साचे में ढालना

**mouldable** मोल्डेबल *adj* साचे अथवा मॉडल मे ढालने योग्य।

**moulder** मॉल्डर *v i* & *n* मिट्टी का चूरा चूरा होना, मिट्टी मे मिलना, धीरे धीरे बर्बाद होना, *v t* मिट्टी मे मिलाना।

**moulding** मॉल्डिङ्ग *n.* मुलायम वस्तु को बनाने की विधि; एक प्रकार का गहना।

**moulinet** मूलिनॅट *n* कमान को मोडने की मशीन

**moult** मोल्ट *v t* पर फैलना या छाया करना, गिरना या हताहत होना, *v t* हताहत करना,

n सांचा बनाने या उस से वर्तन आदि बनाने की विधि।
**moulten** मोल्टन *adj* हताहत या विक्षत हुए रूप में
**moulting** -मोल्टिङ्ग *n.* हताहत करने की क्रिया।
**mound** मॉन्ड *n* (१) बाढ़ या चहारदिवारी; पैड़ा या बांध; टीला या पंजा; ढेर; *v. t.* बांध बाधना, बाध बना कर रक्षा करना, ढेर लगाना; (२) राज्य मुद्रा।
**mount** मॉन्ट या माउट *n* (1) mountain (१) पहाड़, पर्वत, गिरि; प्राकृतिक या कृत्रिम पहाडी या टीला, *v i* (2) to climb (२) ऊपर जाना, चढना, घोडे की पीठ या साइकिल पर चढ़ना; ऊपर की ओर फैलाना, काल (भूतकाल) में पीछे की ओर ले जाना, राशि या स्तर में बढ़ाना, *v t.* चढ़ाना और ऊपर ले जाना; सवार होना, ढापना उठाना; बढ़ाना, किसी ऊंची वस्तु पर रखना; घोड़े पर सवार कराना, सहायक वस्तुओं से सुसज्जित करना, प्रदर्शन अथवा तत्परता के लिए तैयार करना, हथियार बन्द करना, (सज्ञा) घोड़े साइकिल या पशु आदि पर चढ़ने की विधि।
*mount guard.* घुड़सवार, आरक्षी दल।
**mountain** माउटेन *n.* पहाड, पर्वत, गिरि, अंगूरो से खींच कर तैयार की हुई एक प्रकार की शराब, (आयरलैण्ड देश में प्रयोग) वन्य चरागाह भूमि, फ्रांसदेश का क्रांतिकारी दल; *adj* पर्वत सम्बन्धी, पर्वत पर उगने, वास और पाये जाने वाला।
**mountaineer** -नियर *n.* पर्वतीय; पहाड़ी, पर्वतारोहण करने वाला, इस दल का सदस्य *v. i.* पर्वत पर चढ़ना।
**mountaineering** -नियरिङ्ग *n* पर्वतारोहण (आधुनिक स्पोर्ट)।
**mountebank** माउण्टी-बैंक *n* विदूषक का कार्य करने वाला पात्र; शैतान। *v t.* विदूषकता आदि कार्यों से मन मोहना, विजय पाना, प्रभाव डालना।
**mounted** माउण्टेड *adj* घोड़े पर चढा हुआ; ऊपर।
**mountenance** -नॅन्स *n* (also mountenaunce) राशि; अन्तर।
**moup** मूप *v t.* (also moop) धीरे से काटना। *v. t* साथ निभाना।
**mourn** मोर्न *v i.* to grieve विलाप करना, रोना; दुःख के लक्षण प्रकट करना। *v. t.* सम्वेदना या दुःख प्रकट करना, रोना धोना।
**mournful** -फुल *adj.* दुःखी, शोकातुर; शोकाकुल।
**mournfully** -ली *adv.* शोकातुर रूप में, शोक सहित।
**mournfulness** -नेस *n.* शोक; दुःख, आतुरता।
**mourning** मोर्निंङ्ग *n.* रोना धोना, हाय हाय; विलाप आदि। *n.* रोने की विधि, शोक करने वालों की पोशाक।
**mournival** -वल *n.* एक प्रकार के खेल के मोहरे।
**mouse** माउस *n* (*n. pl* mice) a little rodent animal. मूसा; चूहा; नाना प्रकार के जङ्गली चूहे; चूहा मूसा (लाड़ प्यार का शब्द), गो मांस का पिछला चूतड़ों का भाग, फिसलने से बचने की एक खूटी; (देशस्थ प्रयोग) काली आंखें *v i* चूहों का शिकार करना; सूंघ (खोज) मे रहना। *v. t.* जैसे बिल्ली चूहे को फाडती हैं इस प्रकार करना, प्रेम या वासना में लगना, खूंटी से रक्षा करनी।
**mousel** -जल *v t* अनादर या बेइज्जन करना।
**mouser** -सर *n.* शिकारी बिल्ली या मनुष्य।
**mousery** -री *n.* चूहों का बिल या मिट्ट।
**mouse-trap** -ट्रेप *n.* चूहेदान।
**mousing** -सिङ्ग *adj* चूहे की पकड़ाई।
**mousmee** मूसमे *n* जापान देश की सुन्दर, सुमुखी बाला, विशेषतया सेविका (जो होटलों मे वेट्रेस का काम धन्धा करती है)।
**moustache** -टॅश *n* (also mustache) मूंछ
*old moustache* · पुराना सैनिक।
**mousy** माउसी *adj.* रंग और गंध में चूहे के समान, चूहों से भरा हुआ (स्थान)।
**mouth** माउथ *n* (*n pl* mouths) मूंह, मुख, बोतल या नदी का मुख, खाद्य उपभोक्ता; वक्ता, प्रवक्ता; चिल्लाहट, ध्वनि, आवाज, बनावटी चेहरा, *v.t* शब्द बोलना, मूंह विचका कर बोलना, मूंह में लेना, मूंह में बोलना, मूंह विचकाना मूंह बनाना; शरारत करना, अनाधिकारिक चेष्टा करना।
**mouthable** -बल *adj.* वाचालता की ओर झुकाव लिए हुए।
**mouthed** -ड *adj* मुंह वाला।
**mouther** -र *n* मुंह बनाने वाला या विचकाने वाला।
**mouth-filling** -फिलिङ्ग *adj* ऊंची आवाज मे।
**mouth-friend** -फ्रॅन्ड *n* ऊपरी या दिखावे वाला मित्र।
**movable** -वल *adj* (also moveable) हिलने डुलने या चलने फिरने योग्य।
**movableness** -नेस *n.* गतिशील।
**movably** -बली *adv.* (also moveably) गतिशीलता के रूप से।
**move** मूव *v t* स्थान या मुद्रा से हिलाना, गतिशील बनाना, उत्तेजित करना, आतुर करना, कार्य में प्रेरणा देना, किसी बात को मनमाना उभारना, क्रोध उत्पन्न कराना, हृदय छूना; सभा के समक्ष प्रस्तावित करना, सिफारिश करना, *v t* एक स्थान से दूसरे स्थान पर जाना, निवास स्थान बदलना, स्थान या मुद्रा बदलना, सभा या समाज में प्रस्तावित होना, मिलने पर झुकना या वन्दना करना

कार्यवाही होना, समय काटना, शतरज मे चाल बदलना; *pr. p.* moving, *pa t & pa. p.* moved) हिलना, गति आरम्भ, कार्यवाही, कदम वारीवारी से खिलाई जैसे शतरञ्ज में, शतरञ्ज के मोहरे चलने का ढंग।

**movement** -मॅन्ट *n* बढ़ने की रीति या कार्य, स्थिति परिवर्तन, कार्यशीलता प्रवृति, मन की गति, भावना, यन्त्र के गतिशील भाग, (विशेपतया पहिया) लय के साथ, पगोन्नति आदि, चेष्टा, गति, ताल लय आदि, कला आदि की वस्तु से गति का भान होना, चाल।

**mover** मूवर *n* (also movie, movy) चलाने वाला, प्रस्तावना करने वाला।

**movies** मूवीज *n* सिनेमा की चलती फिरती, बोलती तस्वीरें।

**moving** मूविङ्ग *adj* गतियुक्त, करुणापूर्ण, गतिशील, चलते हुए।

**movingly** -ली *adv* मर्म स्पर्श या हृदय को छूते हुए।

**mow** मॉ *n* चिडचिड़ा मुख, *v i* नकल उतारना घास आदि का गट्टर, खलियान मे ऐसा गट्ठा रखने का स्थान, *v t.* ढेर लगाना, (*pr p* mowing, *pa t. & pa.p* mowed), *v t* काटना घास काटना, (दराती या मशीन से) अधिक सख्या मे काट या छील डालना।

**mower** मॉअर *n* घास काटने वाला, कुट्टी काटने की मशीन।

**mowing** मॅाइंग *n.* काटने का कार्य, वह भूमि जहा से घास काटी जाय।

**mowing-machine** -मॅशीन *n* घास काटने की मशीन (यंत्र)।

**moxa** मॉक्सा *n* एक विशेष प्रकार का (कॉटन वूल) पौधा।

**Mr** *n* an abbreviated form of mister, a title of courtesy prefixed to a man's name श्री, मिस्टर, महाशय, श्रीमान्, श्रीयुत्।

**Mrs.** *n. fem* an abbreviated from of mistress, the female head of a household, a woman loved by a man, an adopted wife, the female teacher of a school. गृहणी, स्वामिनी, प्रेमिका, रखैल, अध्यापिका, शिक्षिका, सुश्री, श्रीमती।

**Ms** shortened form of manuscript मैन्यूसक्रिप्ट का संक्षिप्त रूप, *adj* written by hand. हस्तलिखित; *n.* a book or document written by hand हस्तलिखित पुस्तक व लेख्य, हस्तलिखित आकृति।

**much** मच *adj* (*comp* more, *superl* most) great in quantity or amount, many; existing in great quantity, long in duration बहुत प्रचुर, बहुत, अत्यन्त, अनेक, बहुत देर तक रहने वाला, *adv.* in a great degree, often, almost, to a great extent, by far अधिक परिमाण से, प्राय. बहुधा, किसी सीमा तक, बहुत कुछ, *n* a great deal अधिक परिमाण।

*as much as*, उतना ही, समान मात्रा से।
*how much?* कितना?
*much about it* इसके समान ही।
*so much so* इतना कि।
*talking much* बकवादी।
*this much* इतना।
*to make much of* अधिक आदर करना।
*too much* अत्यधिक, बहुत ज्यादा।
*too much for* अधिक प्रबल।

**muchly** मचली *adv* अधिकता से।

**muchness** -नेस *n* बहुतायत, अधिकता, परिमाण

**mucid** म्यूसिड *adj* musty सडा; दुर्गन्धी, चिपचिपा।

**mucilage** -लेज *n* गोंद, लैसदार पदार्थ निर्यास-लेपी, निर्यासोद।

**muck** मक *n* dung, manure, dirt, a mess गोबर, खाद, कूड़ा, कर्कट, गन्दगी, *v t* to make a mess of, to make filthy, to manure with muck भ्रष्ट करना, गन्दा करना, गोबर की खाद डालना।

**mucker** मकर *n* खाद बनाने वाला, भोजनालय, भ्रष्ट करने वाला; *v t* जमा करना, *v i* शोक होना, अव्यवस्थित करना।

**mucker** *n* a hypocrite पाखण्डी।

**muckluck, mukluck, mucluc** मकलक *n.* आदिम असभ्य निवासियों का चमड़े का जूता।

**mucky** *adj* गन्दा भ्रष्ट।

**mucor** म्यूकर *n* (bot) श्वेता, फुइ, फफूद; श्लेष्मति।

**mucoraceae** *n* (bot) श्लेष्म-कुल।

**muculent** *adj* श्लेष्मयुक्त।

**mucus** म्यूकस *n* a slimy substance secreted by an organ of the body श्लेष्म, श्लेष्मा, कफ, बलगम।

**mud** मड *n* wet soft earth, mire, moist, soft earth कीचड, गीली मिट्टी, पङ्क, *v t* to bury under mud, to besmear with mud, to plaster with mud, to supply with mud, to make muddy मिट्टी में गाढना, मिट्टी से पोतना, मिट्टी का प्लास्तर करना; मिट्टी डालना, कीचड करना, पङ्कमय करना; *v i.* to hide in the mud. मिट्टी में छुपाना।

**muddily** *adv.* कीचड़ से, पङ्क रूपेण।

**muddiness** *n* कीचड़पन।

**muddle** मडल् *v t.* to confuse, to mix, to

make muddy; to make foul; to make halfdrunk; to stupefy. व्याकुल करना; गड़बड करना, मिलाना; अस्तव्यस्त करना; बिना क्रम से मिलाना, गदला करना, मैला करना; मतवाला करना; हतबुद्धि करना। *v i* to become muddy, to become stupefy, to blunder. कीचडमय होना; हतबुद्धि होना, गलती करना।

**muddy** *adj*. कीचड़ युक्त, पङ्कमय, मिट्टी से ढका हुआ, मिट्टी के स्वभाव का, मिट्टी के समान, मिट्टी के रग का, हत्-बुद्धि वाला; मूर्ख। *v t & v i*. (muddying; *pa. t & pa. p* muddied) to make or become muddy मिट्टी बनाना या होना।

**mud-pie** *n* बच्चो द्वारा खेल में बनाया हुआ मिट्टी का ढेर।

**mud-volcano** *n* मिट्टी फेंकने वाली ज्वालामुखी।

**muezzin** म्यू-जिन् *n*. (also mueddin) मुस्लिम अधिकारी जो प्रार्थना कराता है।

**muff** मफ *n* soft cover of fur, to wrap the hands in; a fool. a failure रोंयेदार दस्ताना या मोजा, मूर्ख, भद्दा मनुष्य, असफल व्यक्ति। *v t*. to act foolishly मूर्खता से काम करना।

**muffettee** *n* a muffler. मफलर, गुलबन्द।

**muffin** मफिन *n*. a kind of soft light cake a small plate. हल्की रोटी, छोटी रकाबी।

**muffle** मफल *n* the upper thick lip of animals, a plate placed within a furnace पशुओं का ऊपरी ओंठ, तन्दूर के भीतर की चद्दर। *v t* to wrap up for warmth, to conceal, to blindfold. गरम करने के लिए लपेटना, छिपाना आंख पर पट्टी बाधना।

**muffled** *adj* ढापा हुआ, छिपाया हुआ।

**muffler** *n* मफलर; गुलबन्द।

**mug** मग् *n*. a cup, a drinking-vessel प्याला, जल-पात्र, लोटा, गडुआ।

**mug** मग् *n*. the face; the mouth. मुख, चेहरा।

**mug** मग् *n*. a simpleton मूर्ख।

**mug** मग् *n* a sap, पौधों का रस, an exam. परीक्षा। *v t & v. i*. to study hard खूब महनत करना।

**mug** मग् *n* a woolly-faced sheep ऊन वाली भेड।

**muggy** मगी *adj*. foggy, wet, close and damp weather. (also muggish) धूमिल, गीला, कुहरे वाला मौसम।

**Muhammedan** मोहम्मडन*adj* (also Mohammedan, Mahommedan, Mahomedan, Muhammadan) pertaining to Mohammed or to his religion. मोहम्मद या उसके धर्म सम्बन्धी। *n*. one who professes Mohammedanism, a follower of Mohammed. मुसलमान; मोहम्मद का अनुयायी।

**Muharram** मुहर्रम *n* (also Moharram, Muhrrem) the first month of the Mohammedan year, a great fast in the memory of Hassan मुहम्मद के वर्ष का पहला मास; हसन की याद में किया जाने वाला उपवास; मुहर्रम।

**muil** म्यूल *n*. (also mule) ढीले पाव में पहनने के स्लीपर।

**muir** म्यूर *v. t*. (also moor) to fasten by anchor. लङ्गर से बाधना। *v. i*. to make fast a ship or boat, to be made fast. जहाज या नाव को तेज करना, तेज करना।

**muist** -इस्ट *n*. (also must, moust) musk, hair-powder. कस्तूरी, बालों का पाउडर; *v. t*. to powder चूर्ण (पाउडर) बनाना।

**mulatto** म्यूलाटो *n* offspring of black & white parents (*pl* mulattos), (*fem* mulatta; mulattress) काले तथा गोरे माता-पिता की सन्तान। *adj* browny चित्तकबरे रग का।

**mulberry** मलबेरि *n* a tropical fruit-tree whose leaves are used for feeding silk-worm, the colour, dark purple, of the fruit शहतूत, फल का रग,गहरा बैंगनी

**mulch** मलश *n* (also mulsh) wet straw, leaves etc used to protect roots of newly planted trees गीली घास आदि जो नए लगाये हुए पौधों पर फैलाया जाता है *v.t.* to cover with mulch गीली घास आदि से पौधों को ढापना, *adj* soft मुलायम।

**Mulciber** -बर *n* the god of fire;a planet अग्नि देवता, नक्षत्र।

**Mulciberian** *adj* of or pertaining to Vulcan अग्नि देवता का या सम्बन्धी।

**mulct** म्यूल्क्ट *n* a fine; a penalty जुर्माना, दण्ड, *v t* to fine जुर्माना करना(*pa p* mulcted, mulct).

**mule** म्यूल *n* the offspring of a horse and a she-ass, a stupid obstinate person, a cotton spinning machine खच्चर, दोगला जानवर, मूर्ख, हठी मनुष्य, सूती कपड़ा बुनने की मशीन।

**mule** म्यूल*n*. (also muil) ढीला स्लीपर।

**muley, mulley, mooly** म्यूली *adj* hornless बिना सींग का; *n* a hornless cow, any cow. बिना सींग की गाय, कोई गाय।

**mulga** -गा *n* एक प्रकार की गोंद उत्पन्न करने वाली कीकर (वृक्ष)।
**muliebrity** म्यू-लि-इ-ब्रिटी *n* womanhood स्त्रीत्व।
**mull** मुल *n* a muddle, a confusion. गड़बड़, *v. t* to mix disorderly बिना क्रम के मिलाना।
**mull** मुल *v. t* to make hot with spice. मसालेदार बनाना।
**mull** मुल *v t.* to stupefy मूर्ख बनाना।
**mulled** *adj.* मसालेदार।
**muller** *n* मसाला पीसने का लोढा या बट्टा।
**mullah, moolah, mollah** मुल्ला *n* (Hindi) मुल्ला।
**mullion** -यॉन *n* the vertical bar of a window खिडकी का डण्डा।
**mullock** -लोक *n* mining refuse खान का कूडाकर्कट।
**mulsh** मुल्श *n* (also mulch)गीली घास आदि जो नए पौधों की रक्षा के लिए फैलाई जाती है।
**mult** मल्ट *pref* in the sense of 'much or many.' बहु या अनेक अर्थों मे उपसर्ग।
**multi** मल्टि *pref* in the sense of 'much or many.' बहु या अनेक के अर्थों मे उपसर्ग।
**multicolour** मल्टि-कलर *adj.* having many colours बहुरङ्गीय; अनेक रङ्ग का। *n* diversity of colours रङ्ग की विषमता, रङ्ग की भिन्नता।
**multicoloured** *adj* बहुरंगीय, अनेक रङ्ग का
**multifariousness** *n* अनेक रूपता, बहुरूपता।
**multifid** -फाइड (also multifidous) having many lobes अनेक भागों वाला।
**multiflorous** -फ्लोरस *adj* many flowered अनेक फूलो वाला, बहुपुष्पीय।
**multifoil** -फॉइल *adj* having many foils बहुस्तरीय।
**multifold** -फोल्ड *adj* अनेक गुण।
**multifoliate** -फोलियट *adj.* बहुदलीय, बहुपत्रीय।
**multiparous** *adj* बहुप्रसवीय, बहुसट, बहुभुजी।
**multiparite** -पैराइट *n* divided into many parts अनेक भागो मे विभाजित।
**multiped** -पेड *n* an insect of many feet अनेक पांव वाला कीड़ा।
**multiplane** -प्लेन *n* बहुपक्षीय विमान।
**multiple** -प्ल *adj* having many individual elements or components, manifold, compound, (math) repeated; multiplied, (teleg) allowing many messages to be sent over the same wire बहुविधि, अनेक भाग वाला, अनेक गुना, मिश्रत; गुणज, बहुगुण, एक ही तार द्वारा अनेक समाचार भेजना सम्बन्धी। *n* (math) a quantity or number which contains another, an exact number of times अपवर्त्य।
**multiple, common** सार्व गुणज, सामान्य गुणज, सामान्य अपवर्त्य।
**multiple, least common** लघुतमापवर्त्य, लघुतम सार्व गुणज, लघुतम सामान्य गुणज।
**multiplicate**-केट *adj* consisting of more than one एक से अधिक वाला अनेकीय।
**multiplication** *n* the act of multiplying the state of being multiplied, (math) the operation whereby any given number is multiplied गुणनक्रिया, गुणनावस्था; गुणन, गुणा।
**multiplication compound** मिश्र गुणन।
**multiplicative** *adj* able to multiply or to be multiplied गुणनीय, गुणन करने योग्य गुणा करने की शक्ति रखने वाला,(gram.) अनेकता का सूचक।
**multiplicator** *n* (math) a multiplier. गुणक।
**multiplicity** *n* the quality of being multiple or numerous, a great number. अनेकावस्था, गुणनावस्था, बहुतायत, अधिकता; बहुविधता, बाहुल्य, बहुत्व।
**multiplier** *n.* one who or that which multiplies, (math) multiplicator (elect) an instrument for intensifying the sensitiveness of an electric meter. गुणा करने वाला, गुणा किया जाने वाली, गुणक करने वाली सख्या, विद्युत चेतनता मापक यन्त्र।
**multiply** मल्टिप्लाइ *v t.* to increase in number; accumulate, to reproduce (math) to obtain the product of सख्या बढाना, जमा, करना, बढाना, गुणा करना, *v. i* to increase; to reproduce बढ़ना, *dr. p* multiplying, *pa t.* & *pa p* multiplied)
**multiply** प्लाइ *n.* ply-wood of many thickness.अनेक मोटाइयो का प्लाइ का तख्ता।
**multitude** -ट्यूट *n* the quality of being numerous, a large number, a great crowd of people बहुजन, समूह, समुदाय, समाज, झुण्ड।
**multitudinary** *adj* (also multitudinous) बहुजनीय, प्रचुर, अधिक, नानाविधि, अनेक रूप बहुरूप।

**multungulate** -लैट *adj.* with the hoof divided into more than two parts. अनेक खुरों का। *n.* a multungulate mammal. अनेक खुरों का पशु।

**multure** -च्यूर *n.* (also mouter) a portion of the corn ground given to a miller for the privilege of grinding corn at his mill; the right to demand this toll. आटा पीसने वाले को अनाज या आटे की करी देना; ऐसे कर को लेने का अधिकार। *v. t. & v. i.* to take multure. आटा पीसने वाला का आटा लेना।

**multurer** *n* (also mouterer). आटे की करी लेने वाला, मिल चलाने वाला, करी देने वाला।

**mum** मम् *adj.* silent चुप। silence. चुप्पी, मौन। *interj.* not a word चुप एक भी शब्द नहीं *v t* (*pr p* mumming; *pa t & pa p.* mummed) to act in a dumb show, to masquerade. मुँह बन्द करके तमाशा करना, विडम्बना करना, स्वांग करना।

**mum** मम् *n* एक प्रकार की बीयर।

**mum** मम् *n* (also mummy) मां के लिए बच्चे का प्यार भरा शब्द।

**mum** मम् *n* a colloquial contraction of madam मेडम् का संक्षिप्त रूप; महिला के लिये उच्चारित शब्द, महाशया, साहिबा, बीबी।

**mumable** -बल् *v t. & v. i.* to mutter; to chew or eat slowly; मुंह ही मुंह में बोलना, बड़ बड़ करना, शनै शनै चबाना या खाना।

**mumblement** *n* मुंह ही मुंह में बोलने का शब्द; अस्पष्ट बोली।

**mummer** *n.* तमाशे का नायक।

**mummock** ममक *n.* a shapeless piece. टेढ़ा मेढ़ा टुकड़ा।

**mumm** मम *v i.* to mask; to make diversion with a mask on; to frolic in disguise. चेहरा लगाना; चेहरा लगाकर खेल या मजाक करना।

**mummer** ममर *n* चेहरा लगा कर तमाशा करने वाला।

**mummery** ममरि *n.* masking; masquerading, चेहरे का लगाने का; स्वांग; विडम्बना, छद्मवेष।

**mummify** *v t.* (*pr. p* mummifying; *pa t & pa p* mummified) to make into a mummy. मसाला लगा कर मृतक शरीर की रक्षा करना।

**mummy** ममि *n.* a dead body embalmed and dried; the substance for making mummy; dead flesh; मसाला लगा कर सुरक्षित किया हुआ मृतक शरीर, रक्षित मृतक शरीर; चिरशव; मृतक शरीर की रक्षा करने की औषधियां, मृतक-मांस। *v. t.* to mummify. (*pr. p.* mummying; *pa. t. & pa. p.* mummied). मृतक शरीर को मसाला लगा कर रखा करना।

**mump** मम्प *v.t. & v. i* to mutter; to mumble to chew quickly; to go about begging. स्पष्ट बोलना, कुतरना; जल्दी चबाना, चुप रहना; भीख मांगते फिरना। *n. pl* कण्ठमाला रोग।

**mumper** *n* a beggar भिखारी।

**mumpish** *adj.* dull मन्द।

**mun** मन *n* man पुरुष।

**munch** मंश *v t. & v. i.* to chew noisily. शब्द करते हुये चबाना।

**muncher** मंशर *n.* शब्द करते हुए खाने वाला।

**mundane** मंडेन *adj.* worldly, earthly, cosmic सांसारिक; इस लोक का; विश्व का।

**mundic** मंडिक *n.* iron pyrites. लौहयुक्त स्वर्णमाक्षिक।

**mundification** -फिकेशन *n* purification. शुद्धिकरण।

**mungoose** मनूगूज *n.* (also mongoose) (Marathi) an Indian animal who is a slayer of snakes and rats नेवला, नकुल

**municipal** म्यूनिसपल *adj* pertaining to the local government of a city or town, relating to home affairs. नागरिक; गृह-सम्बन्धी।

**municipal committee** नगर-समिति।

**municipal corporation** नगर-निगम।

**municipal limits** नगर-सीमा।

**municipality** *n* नगरपालिका।

**munificent** *adj* दानी, उदार, दाता; दयालु।

**munificently** *adv* उदारता से।

**munifience** फाइयेन्स *n.* defence, fortification रक्षा, क़िलाबन्दी।

**munify** -फाइ *v. t.* to fortify रक्षा करना, किलाबन्दी करना।

**muniment** -मेन्ट *n* a means of defence, a record fortifying a claim रक्षा का साधन, अधिकार-पत्र। (in *pl.*) equipment. उपकरण, साधन।

**munition**-निशन *n.* fortification, defence; implements of war, military stores. रक्षीकरण, किलाबन्दी, रक्षा; युद्ध सामग्री, सैनिक-भण्डार।

**murage** -रेज *n.* a tax for building भवन कर।

**mural** म्यूरल *adj.* of or pertaining to a wall दीवार का या सम्बन्धी. भीत सम्बन्धी *n.*

a painting on a wall. भीत या दीवार पर चित्रकारी।

**mural painting** *n* दीवार की चित्रकारी।

**murder** मर्डर *n.* the unlawful killing of a human being with premediated malice. हत्या; नर हत्या, खून; हिंसा, वध, कतल *v t* to kill unlawfully, to slaughter, to torture; to spoil.हत्या करना; हिंसा करना कतल करना, तङ्ग करना, नष्ट करना।

**murderer** *n* हत्यारा, हिंसक; खूनी, कातिल, घातक।(fem. murderess)

**murderous** *adj* हत्यारा; हिंसक, खूनी, कातिल, घातक, निर्दयी; असभ्य।

**murderously** *adv.* हिंसा बुद्धि से।
*murder will come out* हत्या प्रकट होजायेगी, हत्या कभी छुप नहीं रह सकती।
*the munder is out*: रहस्य खुल गया, हत्यारे का पता लग गया।

**mure** म्यूर *n* a wall. दीवार, भीत; *v t.* to confine within walls. दीवार के भीतर बन्द करना, कैद करना।

**muricate** -कैट *adj* (also muricated) (bot.) bristling with sharp points तेज नोकीली वस्तु से उत्तेजित करना।

**Muridae** -रिडी *n pl* the mouse family मूपक परिवार, मूषक वश।

**murine** -राइन *adj* mouselike, of the mouse family. मूपक समान, मूपक परिवार का, *n* a murine animal मूपक परिवार का पशु।

**murk** मर्क *n* (also mirk) darkness अन्धकार; *adj* dark, gloomy, obscure अधेरा, धुंधला, अस्पष्ट।

**murkily** *adv* धुंधलेपन से।

**murl** मुल *v t. & v. i* to crumble तोड़ना, चूर्ण करना, टुकड़े होना।

**murmur** मर-मर *n* a low indistinct sound, suppressed sound, a complaint; rumour बड़बड़ाहट; कलकल ध्वनि, मन्द ध्वनि; शिकायत, अफवाह; *v. t* to complain in low tones, to utter in a murmur असतोष प्रगट करना, बडबड करना, शिकायत करना; *v. i* to utter a murmur; to grumble बुडबुड़ाना, शिकायत करना।

**murmuring** *n & adj* बड़बडाना, शिकायत।

**murrey** मरी *n.* purple red colour. शहतूत का रङ्ग। *adj.*of purple red colour शहतूत के रङ्ग का।

**murther** मरथर *n.* murder हत्या, खून, कतल

**mus** मुस *n* चूहा; मूपक।

**Musa** मूजा *n.* कदली परिवार; कदली वश।

**musca** मुस्का *n* (*pl.* muscal) मक्खी वश; मद्याति।

**muscle** मस्ल *n.* an organ which by contraction produces the movements of an animal organism, flesh, bodily strength मास पेशी, मास; पेशी; शारीरिक शक्ति।

**muscled** *adj* पेशीय।

**muscling** *n* मासपेशी का प्रदर्शन (जैसे चित्र मे)

**muscular** मस्कुलर *adj* pertaining to a muscle, well developed, browny, strong, vigorous पेशीय, पेशिक, मासल, पुष्ट, भूरे रंग का, मजबूत, प्रबल।

**muscular fibre** *n* पेशी-तन्तु।

**muscularity** *n.* पुष्टता, मासलता।

**muse** म्यूज *v i. & v t.* to study in silence, to meditate. मनन करना, एकान्त मे अध्ययन करना, ध्यान करना, चिन्तन करना, *n.* deep thought; contemplation, a poets genius; a state of absence of mind; one of the nine goddesses of poetry, music, and other liberal arts गम्भीर चिन्ता, ध्यान; कवित्व शक्ति, चिन्तामग्नावस्था; विद्यादेवी।

**mused** *adj.* सदोन्मत्त।

**museum** -जीअम *n.* a place or building used for storing curious in nature or art कौतुक-भण्डार, अजायबघर, कौतुकालय, सग्रहालय। (*pl* museums)

**mush** मश *n* a pulpy thing;rubbish मुलायम पदार्थ, गूदा। *v t* to reduce to mush. गूदा बनाना। *v i.* to travel on foot over snow with a dog कुत्ते के साथ बर्फ पर घूमना।

**mushroom** मशरूम *n* an edible fungus, any fungus of umbrella shape, upstart कुम्भी, छत्रक, कुकुरमुत्ता, गगनधूलि, अचानक धनी होने वाला। *adj* of or like a mushroom. कुम्भी जैसा या का, कुम्भीय, छत्रकीय। *v i* to collect mushrooms. कुम्भिया एकत्रित करना।

**mushroom-anchor** *n* कुम्भी जैसा जहाज का लङ्गर।

**music** म्यूजिक *n* the art of producing a rhythmical sequence or combination of sounds in such a manner as to please the ear and appeal to the esthetic sensibilities, an example of this art, the printed scroll of such a composition · any pleasing sound or

sounds, a body of musicians. melody or harmony, harmonious character. सङ्गीत, ज्ञान विद्या, राग; सुर, सुरीला शब्द, गीत, सङ्गीतज्ञों का दल; गायकों का समुदाय, सुरमय प्रवृत्ति । *adj* of music सङ्गीत सम्बन्धी । *v.i* to perform music गीत गाना । (*pr. p* musicking)

**musical** *adj*, सुरीला, राग युक्त, सङ्गीतमय । *n* सङ्गीतज्ञ; सङ्गीतज्ञ-समुदाय, सङ्गीत का कार्यक्रम ।

**musician** *n* सगीतज्ञ, सगीत शास्त्री, गायक ।

**musicianly** *adj* सगीतज्ञ सम्बन्धी, गायक का ।

**musicianship** *n* सगीतज्ञता, सगीतज्ञका कार्य, पद ।

**music-master** *n* सगीत सिखाने वाला, सगीत शिक्षक ।

**musk** मस्क *n* a strong scented substance which is secreted by male musk-deer, the musk-deer कस्तूरी; मृगमद, कस्तूरी मृग *v. t* to perfume with musk कस्तूरी से सुगन्धित करना ।

**musk-bag,-cod,-pod,-pouch,-sac** *n.* कस्तूरी ग्रन्थि ।

**musket** मस्केट *n* a male sparrow-hawk, a military hand-gun बाज विशेष, फौजी सिपाही की बन्दूक ।

**musketeer** *n* बन्दूक वाला फौजी सिपाही ।

**musketry** *n* बन्दूक चलाने चलाने की विद्या और कला, बन्दूक समुदाय ।

**Muslim** मुस्लिम *n* (Ar) (also Moslem) a Mussulman or Mohammedan मुसलमान, *adj.* of or belonging to the Mohammedans मुसलमानों का या सम्बन्धी मुस्लिम ।

**muslin** मुस्लिन *n* a kind of fine thin cotton fabric मलमल; तंजेब, *adj* made of muslin. मलमल का बना हुआ ।

**muslined** *adj* मलमल के वस्त्रों वाला, या वस्त्र पहनते हुए ।

**mussitate** *v. t* to mutter बडबड़ करना, अस्पष्ट बोलना ।

**must** मस्ट *v t.* to be obliged, to be certain बाध्य होना, होना, अवश्य चाहिए ।

**must** मस्ट *n* dangerous frenzy in elephants हाथी का उन्माद; मस्ती, *adj.* उन्मादावस्था से, मस्त, उन्मत्त ।

**must, muist, moust** मस्ट *n* hair-powder बालों का पाउडर, *v. t* to powder. पाउडर बनाना ।

**mustache** -टाश *n* (also mustachio, moustache) hair on both sides of a man's upper lips. श्मश्रु; मूंछ ।

**mustard** मस्टाड *n.* a plant with oily pungent condiment. सरसों ।

**muster** मस्टर *n* a demonstration, an example; an assembly; a commercial sample, inspection; a register. प्रदर्शन; उदाहरण, समुच्चय; व्यापारिक नमूना; निरीक्षण; पंजिका । *v. t. & v. i* to assemble; to number समुच्चित होना; नामावलि तैयार करना; भर्ती करना, संख्या गिनना, एकत्रित होना

**musty** मस्टि *adj* मदिरा, सड़ा हुआ ।

**musty** *adj* उन्मत्त; मस्त ।

**musty** *adj* mouldy, of bed taste or smell सडा; दुर्गन्धित ।

**mutable** म्यूटेबल *adj* that may be changed, subject to change; variable, fickle अस्थिर, चचल, परिवर्त्तनीय, नामान्तरणीय; विकारशील ।

**mutate** म्यूटेट *v. t. & v. i* to cause mutation परिवर्तन करना, नामान्तर करना, दाखिल खारिज करना ।

**mutation** *n* a change, alteration, succession, (biol) discontinuous variation. नामान्तर; स्थित्यन्तर, दाखिल खारिज; नवोद्भव; उत्पात, उत्परिवर्तन, परिवर्तन, स्थिति भेद; उत्तराधिकार ।

**mute** म्यूट *adj* dumb, silent, one remaining silent, incapable of speaking. गूंगा, चुप; मौनी, मूक, मौन, चुपचाप, वाक्य शक्तिहीन, *n.* a dumb person, the dung of birds. गूंगा व्यक्ति. भींट, पक्षियों की विष्ठा; शव के साथ चलने वाला व्यक्ति, *v t* to deaden the sound, to silence शब्द मन्द करना, चुप करना ।

**mutely** *adv.* मूकवत, गूंगे के समान ।

**muteness** *n.* मूकता, मौन भाव ।

**mutism** *n.* मूकता, मूकत्व, मूकवाद ।

**mute-show** *n* कठपुतली का तमाशा ।

**mutilate** -लैट *v. t* to separate a limb or organ, to maim, to make imperfect. अङ्गभङ्ग करना, अङ्ग विच्छेद करना, अङ्गहीन करना; अपूर्ण करना ।

**mutine** म्यूटाइन *n.* mutiny; a mutineer; rebel. विद्रोह, विद्रोही, *v. t* to mutiny. विद्रोह करना ।

**mutineer** *n.* विद्रोही, बलवाई, *v i* विद्रोह करना

**mutinous** *adj.* विद्रोही, बलवाई ।

**mutinously** *adv.* द्रोह से ।

**mutinousness** *n* विद्रोह ।

**mutiny** *n.* विद्रोह, बलवा, गदर; सैन्य विद्रोह;

*v. i* सैन्य विद्रोह करना, गदर करना, बलवा करना, (*pr p.* mutinying, *pa t. & pa p* mutinied).

**mutt** मट *n* (slang) मूर्ख, बुद्धू।

**mutter** मटर *v. i* to speak in low voice, to murmur; to grumble धीरे से कहना, बड़बडाना, गुर्राना, अस्पष्ट उच्चारण करना, *v t.* to utter indistinctly अस्पष्ट बात कहना, *n* obscure utterance अस्पष्ट उच्चारण, बडबडाहट।

**mutton** मटन *n* a sheep's flesh used as food. भेड का खाने वाला मास।

**mutual** म्यूट्यूएल *adj* interchanged, reciprocal, given and received in return परस्पर, पारस्परिक, आपसी, अदल बदल किया हुआ अन्योन्य।

**mutualise** *v t* परस्पर कार्य करना।

**mutualism** *n* अन्योन्याश्रम सिद्धान्त।

**mutualist** *n* अन्योन्याश्रय सिद्धान्त वादी।

**mutuality** *n* परस्पर व्यवहार।

**mutually** *adv* परस्पर रूपेण आपस मे।

**mux** मक्स *v t* to spoil नष्ट करना।

**muzhik, moujik** मूजिक *n* a Russian peasant. रूसी किसान।

**muzzle** *n* the projecting part of an animal's mouth; the open end of a fire arm; a net fixed to an animals mouth थूथुनी, मुख; पशु के मुख का नुकीला भाग, बन्दूक का मुंह, पशु के मुख पर लगाने की जाली, *v. t.* to fasten the mouth for preventing biting. पशु के मुख पर जाली बांधना।

**muzzler** *n.* पशु के मुख पर मुक्का पर मुक्का, बन्दूक की नली मे गोली भरने वाला।

**muzzle-velocity** *n.* नलिका अभिवेग, वह वेग जिससे गोली बन्दूक की नली से बाहर निकलती है

**muzzily** *adv.* घबडाहट से।

**muzziness** *n* व्यग्रता, घबडाहट।

**muzzy** मजी *adj.* spiritless, bewildered, tipsy तेजहीन; घबडाया हुआ, अन्यमनस्क, मस्त।

**my** माइ *pron* (*pl* our) belonging to me मेरा, अपना, *interj.* expressing susprise आश्चर्य बोधक शब्द; मेरा।

**myceto** -सेटो *n* कवक छत्रक।

**myceto-genesis** *n.* कवक-जनन।

**myceto-genic, myceto-genous** *adj.* कवक-जन।

**myelon** -लॉन *n.* the spinal cord. सुषुम्ना नाडी।

**mygale** माइगेल *n.* पक्षियों को पकडने वाला मकडक।

**myopia** माइओपिया *n* अल्प दृष्टि, दूर के पदार्थ न देख पडना, विकृत दृष्टि।

**myriad** मिरिअड *n* the number of ten thousand, any immense number दस हजार की सख्या; अनगिनत संख्या।

**myriadfold** *adj & n.* दस हजार संख्या वाला।

**myriadth** *n. & adj* दस हजारवां।

**myrobalan** मिरोबलान *n.* आवला, हरड़।

**myrrh** मर *n.* लोबान, बोल।

**myrrhic** *adj* लोबान सम्बन्धी।

**myrrhol** *n.* लोबान तेल।

**myrtle** मिर्टल *n* a kind of evergreen shrub मेंहदी, हिना।

**myself** माइसेल्फ *pron* I, personally, me in person मै अपने, खुद (स्वय) अपने को, अपना, मैं स्वय।

**mysophobia** -सोफोबिया *n* morbid fear of contamination अपवित्रता का विकृत भय।

**mystagogue** मिस्टैगाग *n* one who initiates into or interprets religious mysteries, one who teaches mysticism. रहस्यवाद का उपदेशक, रहस्यवादी।

**mystagogy** *n* initiation into religious mysteries रहस्यवाद।

**mysterious** *adj* full of mystery strange, unaccountable, obscure रहस्यमय; गूढ, गुप्त, दुर्बोध, गहन, गूढार्थ, अस्पष्ट।

**mysteriously** *adv* गुप्त रीति से, रहस्यपूर्ण ढग से।

**mystery** मिस्टरि *n.* (*pl* mysteries) a secret doctrine, obscurity, a miracle play. रहस्यवाद; गुप्तबात, पहेली, गूढ प्रश्न।

**mystery** मिस्टरि *n.* (also mistery) duty, office; service, craft, art; trade, skill कर्त्तव्य, पद, सेवा; शिल्प, कला; व्यवसाय, बुद्धि

**mystic** मिस्टिक *n* one who practises or believes in mysticism रहस्यवादी। *adj.* pertaining to mysticism; mysterious, occult रहस्यवाद सन्बन्धी; रहस्यमय, गूढ; गुप्त।

**mystically** *adv* गुप्त रूप से; रहस्यमय ढग से

**mysticalness** *n* गूढता, गुप्तता।

**mysticism** *n* doctrine that a knowledge of ultimate reality, and the divine, can be gained only by immediate intuition esp by concentration of the mind on and absorption, the divine essence, which leads through ecstasy to the revealing vision. रहस्यवाद, अध्यात्मविद्या, गुप्तविद्या गूढविद्या।

**mystify** *v t* (*pr p.* mystifying; *pa. t.* and *pa. p.* mystified) व्यग्र करना, घबड़ाना रहस्यमय करना।

**myth** *मिथ(द्)* *n.* a fictitious; traditional story or legend, embodying ancient or primitive beliefs in, and an interpretation of religious or supernatural phenomena such as the gods and lesser deities; the forces of nature; an imaginary, fictitious person, event or thing: a fictitious story. कल्पित कथा, पौराणिक गाथा; गप्प; कल्पित व्यक्ति; घटना व वस्तु, पुराण कथा।

**mythicist** *n.* (also mythiciser) पौराणिक रीति से कथा वर्णन करने वाला।

**mythise** *v. t.* किसी कथा का पौराणिक रीति से वर्णन करना।

**mythologise** *v. t.* पौराणिक या काल्पनिक कथा बनाना या वर्णन करना या समझना।

**mythologist** *n.* (also mythologiser) पौराणिक कथा का जानने वाला; पौराणिक कथा शास्त्री

**mythologue** *n.* पौराणिक कथा की रचना।

**mythology** *n.* पौराणिक कथा; काल्पनिक कथा; देवतोपाख्यान; पुराण; पुराण-विज्ञान, पुराण-शास्त्र

**myxoedema** *मिक्सोडीमा* *n.* गल-ग्रन्थि की विकृति से उत्पन्न रोग जिसमें बाल उड़ जाते हैं, मुटापा आ जाता है तथा त्वचा सूखी हो जाती है एव वजन बढ़ जाता है।

**myxoma** *मिक्सोमा* *n.* (*pl.* myxomata) एक प्रकार का जालीयुक्त अर्बुद।

**myxomatous** *adj.* अर्बुद सम्बन्धी।

**Myxophyceae** *मिक्-सो-फाइस* *n pl.* (bot.) नीलहर्यापक्ष्मा।

**Myxophyta** *-फाइटा* *n. pl.* श्लेष्मोद्भिदः।

# N

**N, n** *एन* *n.* the fourteenth letter of the English alphabet; the thirteenth letter of the Greek alphabet; (Print) a unit of measurement (en)=half an em, symbol for nitrogen; an indefinite number in mathematics. अंग्रेजी वर्णमाला का चौदहवां अक्षर; यूनानी भाषा का तेरहवां अक्षर: छापे से एक परिमाण जो आधे 'एम' के बराबर होता है. नाइट्रोजन द्रव्य के लिए सांकेतिक अक्षर (N); गणित में अज्ञात् संख्या।

**naam, nam** *नाम* *n* (law) distraint कुर्की।

**nab** *नैब* *v. t.* (pr. p. nabbing; pa. t. and pa. p nabbed) to seize. पकड़ना, झपटना।

**nab** *नैब* *v. t.* a hill-top, पहाड़ी चोटी; पर्वत-शिखर; अन्तरीप; प्रलम्बता; निकास a promontory; a projection; the keeper of a door-lock दरवाजे के ताले का छिद्र।

**nab** *नैब* *n.* (obs. slang.) the head, a hat शिर; टोप।

**nabber** *n.* पकड़ने वाला, झपटने वाला।

**nabob** *नबॉब* *n.* (Hind.) a nawab नवाब।

**nacarat** *नैकारैट* *n.* a bright orange-red colour; a fabric coloured with this colour. चमकीला नारङ्गी रंग, नारङ्गी रंग से रंगा हुआ कपड़ा।

**nache** *नैच्* *n.* the rump. नितम्ब।

**nachschlag** *-शलैग* *n.* सङ्गीत का सरगम विशेष

**nacket, nocket** *नकेट* *n.* दोपहर का हल्का भोजन

**nacre** *नेकर* *n.* mother of pearl. मोती-सीप।

**nadir** *नेडिर* *n.* the point directly opposite to Zenith. अधोबिन्दु; पाताल।

**nae** *ने* *adj.* no. नहीं, कोई नहीं।

**naebody** *n.* nobody. कोई नहीं; तुच्छ व्यक्ति।

**naething** *n.*nothing.कुछ भी नहीं; तुच्छ वस्तु

**naevus** *नीवुस* *n.* a birth-mark. जन्म का चिह्न। (*pl.* naevi)

**nag** *नैग* *n.* a small horse; a pony टट्टू. छोटा घोड़ा।

**nag** *नैग* *v. t. or v. i.* to find fault with; to tease; to scold. दोष निकालना; कष्ट देना, तंग करना; झिड़कना। (*pa. p.* nagging, *pa. t. & pa. p.* nagged)

**naga** *नागा* *n.* (Ind.) (Sans) a cobra snake नाग; सर्प; फणि।

**nagger** *n.* दोष ढूढ़ने वाला।

**Nagri** *नागरी* *n.*(Sans.) (Hindi) Devanagri the script in which Sanskrit and Hindi are written and printed. वह लिपि जिसमें संस्कृत तथा हिन्दी लिखी और छापी जाती है; नागरी, देवनागरी।

**naiad** *नाइड* *n.* a river nymph जलदेवी, जलदेवता; जल की अप्सरा। (*pl* naides, naiads)

**naif** *-एफ* *adj.* (also naive) artless, ingenuous; not affected, simple अकृत्रिम, सरल; सीधा-साधा।

**naik** *-नेक* *n* (Hindi) a lord, governor नायक।

**nail** *नेल* *n.* a horny covering on the ends of human fingers and toes. a claw

a metal spike for fastening timbers, a measure of length. नख, नाखून, नखर; नह, पञ्जा; कील, एक नाप। *v t.* to fasten with nails, to hold fast. to make certain कीलो से जड़ना; कील से ठोंकना, कस कर पकड़ना, स्थिर करना।

**nailed** *adj* नाखून वाला, कील से स्थिर किया हुआ।

**nailer** *n* कील-काटे बनाने वाला।

**nailery** *n* कील-काटे बनाने का स्थान (कारखाना)

**naive** नैव *adj* artless, not affected, simple अकृत्रिम, सरल, साधारण, सीधा-सादा; कपट रहित।

**naked** नेकेड *adj* unclothed, uncovered; having no clothes on, bare; nude; undisguised, plain, defenceless; unconcealed; unarmed; unprovided, simple, artless, without ornament नग्न, नङ्गा; वस्त्र-हीन, स्पष्ट, अरक्षित, सरल, साधारण, अस्त्र-शस्त्र हीन; अकृत्रिम; अभूषित।

**nakedly** *adv* नग्न तरह से, नग्नतया; नग्न रूप से

**naker** नेकर *n* a kettledrum नगाड़ा।

**Nalanda** नालन्दा *n* old Nalanda नालन्दा बौद्ध भारत का विश्व-विख्यात विश्वविद्यालय था जो राजगृह के समीप बड़गाव में (कुण्डिनपुर) राज्य बिहार की राजधानी पटना (पाटलीपुत्र) से ५५ मील पर, स्थित है। यह बौद्ध शिक्षा तथा संस्कृति का प्रसिद्ध केन्द्र था। यह शिक्षा की सभी शाखाओं का केन्द्र था तथा जो कार्लाइल के कथन को सत्य सिद्ध करता है कि सच्चा विश्वविद्यालय वह है जहा ससार की सभी पुस्तकों का संग्रह हो एव न्यूमेन का कथन का प्रतिपादन करता है कि सच्चा विश्वविद्यालय वह है जो विश्व की शिक्षा की सभी शाखाओ का केन्द्र हो, जहा ससार के सभी भागों से लोग एक स्थान पर एकत्रित हों, जो विशिष्ट तर्कशास्त्रियों, वैयाकरणाचार्यो तथा दार्शनिको की मातृ सस्था हो, धार्मिक तर्कशास्त्रियो का समागम स्थान हो। नालन्दा से तिब्बत तथा चीन ने अपनी शिक्षा तथा सभ्यता को भरपूर किया था। आजकल, धूल आच्छादित एक छोटा सा गाव है।

**nam** नैम *pa t.* of nim लिया, चुराया, (also naam) कुर्की।

**namby-pamby** नम्बिपेम्बि *adj* बच्चे के समान, *n* बच्चे जैसी लिखावट, बच्चे जैसा व्यक्ति।

**name** नेम *n* that by which a person or a thing is known, called or designated, a designation, fame, reputation; memory title, behalf, noun, authority नाम, कीर्ति यश, ख्याति, प्रतिष्ठा प्रसिद्ध, लक्षण स्मृति, उपाधि, पक्ष, सज्ञा, अधिकार, *v t* to give a name; to mention; to designate नाम रखना; नाम देना; नाम से पुकारना; निर्दिष्ट करना; नियुक्त करना, नाम निर्देशन करना; मनोनयन करना।

*bad name* : अपकीर्ति, अपयश।

*family name* उपनाम, कुलनाम।

**named** *adj* नामवाला, नाम रखा हुआ।

**name-day** *n* नाम रखने का दिन।

**nameless** *adj* बिना नाम का; नाम हीन, नाम रहित, अप्रसिद्ध, गुप्त; गुमनाम; बेनाम, अज्ञात यश रहित।

**namely** *adv.* अर्थात; तथा, विशेष करके।

**naming** *n.* नाम देने या रखने का कार्य।

**Nancy** नान्सि *n* (also Nance), Nancy-boy Miss Nancy) स्त्री भाव का नवयुवक।

**nap** नैप (*pr p.* napping, *pa p.* napped) to have short sleep झपकी लेना; ऊंघना, a short sleep. झपकी, अल्प निद्रा।

**nap** नैप *n* smooth hairy surface of cloth कपड़े पर का रोवा, *v t* to raise nap on cloth कपड़े पर रोवा लगाना।

**nap** नैप *n.* एक प्रकार का ताश का खेल; घुड़दौड़ की बाजी, *v t* घुड़दौड़ के लिए घोड़ा चुनना।

*to go nap* : जीतने के लिए, घुड़दौड़ में भाग लेना, सब कुछ दाव पर लगाना।

**nap** नैप *v t.* to seize; to steal. पकड़ना; चुराना।

**nape** नेप *n.* the back part of the neck गर्दन का पिछला भाग।

**napery** नेपरि *n.* linen for domestic use गृहस्थ के उपयोग में आने वाला वस्त्र, मेज का कपड़ा।

**naphtha** नैफ्था *n.* rock-oil; a kind of inflammable oil अलकतरा; मिट्टी का तेल शीघ्र जलने वाला एक प्रकार का तेल, नैफ्था।

**naphthyl** *n.* नेफ्थोल वर्ग का जैव रासायनिक पदार्थ।

**napkin** नैप्किन *n* a kind of small towel, a handkerchief. अंगौछा, रूमाल, छोटा तौलिया।

**Napoleonist** *n* नैपोलियनवादी, नैपोलियन की कूटनीति का अनुसरण करने वाला।

**napoo** नैपू *adj* & *interj.* no more, used up, good for nothing. dead. अधिक नहीं, खाया हुआ, बेकार; मरा हुआ।

**napper** *n* the dead मृत व्यक्ति।

**nappy** नैपि *adj* तन्द्रा लेने वाला, झपकी लेने वाला, शिर वाला, शक्तिशाली, *n* strong ale तेज सुरा।

**napron** नेप्रान *n.* एप्रॉन, ऊपरी वस्त्र की रक्षा का

पहनावा।

**Narcissus** नैरसिसस *n.* एक प्रकार का नरगिस जाति का पौधा या फूल; (*pl* narcissuses or Narcissi) आत्म प्रेम में फसाहुआ युवक।

**narcotic** -टिक *adj.* producing sleep निद्राकारी। *n.* medicine producing sleep निद्राकारक औषधि।

**nard** नार्ड *n.* spikenard. जटामासी; बालछड। *v.t.* to anoint with nard. जटामासी या बालछड़ लगाना।

**nare** नैर *n* (*pl.* nares) a nostril नासाछिद्र; नासा विवर।

**narghile** नारगिलि *n.* ( also nargile(h). narg(h)il(l)y ) a hookah हुक्का,नारियल

**nark** नार्क *n* an informer, a police spy सूचना देने वाला, गुप्तचर, *v t* & *v i* to watch, to spy, to tease निगरानी करने वाला; गुप्तरूप से देखने वाला, चिढ़ाना।

**narrate** नैरेट *v.t.* & *v i* to tell वर्णन करना, कहना; व्याख्या करना, to relate events घटनाएँ वर्णित करना।

**narration** -शन *n.* व्याख्या ; वर्णन ; कहानी, कथन।

**narrative** *adj* कथन करने योग्य, कहानी कथन करने योग्य, वर्णनीय, व्याख्या या वर्णन करने की क्रिया सम्बन्धी, कथनीय, *n.* कथा, वृत्तान्त, चरित्र, कथोपाख्यान; आख्यान।

**narrator** *n.* कथा कहने वाला; वर्णन करने वाला

**narratory** *adj* कथा के समान, कथानक।

**narrow** नैरो *adj* of small breadth in proportion to length; not wide or broad limited ; contracted in mind , not liberal close, strict, precise; detailed, keen. संकीर्ण, अविस्तीर्ण, सकुचित, संकरा। *n.* a narrow part or place, a narrow passage or channel संकीर्ण भाग या स्थान, सकीर्ण या संकुचित मार्ग या नाली। *v.t.* to make narrow to contract संकीर्ण करना; सकुचित करना, *v i* to become narrow. संकीर्ण होना, सकुचित होना।

**narrow-minded** *adj* (also narrowness) अनुदार; पक्षपाती, कृपण बुद्धिवाला, सकीर्ण विचारों वाला।

**nary** नेरि *adv* (also narrow) not one कोई भी नहीं।

**nasal** नेजल *adj* belonging to the nose, affected by the nose नास्य, नासा सम्बन्धी, नासिका सम्बन्धी; नाक सम्बन्धी, अनुनासिक; अनुस्वार सहित; *n* a sound uttered through the nose, an alphabet sounded through the nose; a bone that forms the bridge of the nose. अनुस्वार, अनुनासिका वर्ण, वासास्थि।

**nascency** नैसेन्सी *n.* (also nascence) beginning of production उत्पादन का आरम्भ; नवजातावस्था।

**nascent** -सेण्ट *adj.* coming into being. नवजात; जायमान, उगने वाला, बढने वाला।

**nashgab** नैशगैब *n* (also gabnash) chatter; prattle. बडबड़; कड़कड का शब्द।

**naso** नैजो *pref* in the sense of 'nose'. 'नाक', 'नासिका', 'नासा' अर्थों में उपसर्ग।

**naso-ciliary nerve** (anat ) अक्षिनासवात नाड़ी

**naso-frontal** *adj.* नासास्थि तथा ललाटास्थि सम्बन्धी।

**naso-lacrymal** *adj.* अश्रुनासा सम्बन्धी।

**nasty** नेस्टि *adj.* (*com* nastier, *sup.* nastiest) dirty; filthy, foul; obscene मलिन, अपवित्र; अशुद्ध, अश्लील, गन्दा, निर्लज्ज; दुर्गन्ध।

**natal** नैटाल *adj* pertaining to birth; native, dating from birth, natural जन्म सम्बन्धी, जन्म दिन से स्वाभाविक।

**natch** नैच *n.* the rump पूछ का भाग, चूतड

**nates** नैट्स *n* *pl.* the buttocks नितम्ब, चूतड

**nathemore** नैथेमोर *adv.* (also nathemo) not. नहीं।

**nathless, nathcless, nathelesse, naythles** नैथलेस *adv.* & *prep* notwithstanding. तथापि, यद्यपि, तोभी, ऐसा होते हुए।

**nation** नेशन *n* a large group of people who form an independent political unity and are subject to a single Supreme Central government, usually occupying a clearly defined geographical area and further united by an ancient community of race, customs, traditions and general spirit and feeling themselves to be a unity , a group of people who form or once formed, an ancient national unity, the people of a state ; a set of human being etc , a great number, an American Indian tribe राष्ट्र, देश,देश का निवासी, प्रजा, जाति; वर्ग; अमरीका की इंडियन जनजाति

**national** *adj.* राष्ट्रीय, देशीय , जातीय , सार्वजनिक ; सर्वसाधारण ; राष्ट्र सम्बन्धी। *n* राष्ट्रजन।

**national anthem** *n* राष्ट्रीय गीत।

**national flag** *n* राष्ट्रीय झंडा, राष्ट्रीय-ध्वज।

**national forces** *n* राष्ट्रीय सैनिक शक्ति।

**paragrammatist** *n.* काव्य में श्लेषवादी।

**paragraph** -ग्राफ *n* a distinct passage in a book, a distinction, a reference mark परिच्छेद, अनुच्छेद; सन्दर्भ, वाक्य-खण्ड, प्रकरण का चिन्ह, कण्डिका। *v t* to mark with paragraphs, to write paragraphs अनुच्छेद से चिन्हित करना, परिच्छेद लिखना कण्डिका लिखना।

**paragrapher** (also paragraphist) *ns* परिच्छेद लेखक।

**paragraphia** -ग्राफिया *n* writing of wrong words and letters owing to disease रोगों के कारण अशुद्ध लेखन की विकृति।

**parallax** -लैक्स *n* an apparent change in the position of an object caused the position of the observer, (astro) the apparent change in the position of heavenly body when viewed from different points. दृष्टि लघन, स्थान, भ्रंश, लम्बन भेदाभास।

**parallel** -लेल *n* a line always equidistant from another, resemblance; likeness, comparison; a parallel line; an analogy. समानान्तर सरल रेखा; समानान्तर रेखा, सादृश्य; प्रतिरूप, तुलना, समानता; तुल्यता *adj* equidistant; similar analogous, alongside in time. समानान्तर, सदृश; तुल्य, समरूप, समान, एकसा, समदिश, समानान्तर; *v t* to place parallel, to conform, to compare, to find a parallel to; to match, to run parallel to समानान्तर रूप से रखना, अनुरूप करना, तुलना करना, समानान्तर प्रतीत करना, समान करना; समानान्तर दौडना, *v i* to be or run parallel समानान्तर दौडना, (*pl* paralleling; *pa t & pa p*) paralleled)

**parallelise** *v. t* समानान्तर करना।

**parallelly** *adv* समानान्तरता से; समानता से, समानान्तर रूप मे।

**parallelogram** -लोग्राम *n* (gram) a four sided rectangular with its opposite sides parallel समानान्तर चतुर्भुज।

**paralogism** -लॉजीज्म *n* a fallacious argument, syllogism न्यायविरुद्ध तर्क, तर्काभास, हेत्वाभास, हेतुभ्रम।

**paralogy** *n* अशुद्धतर्क।

**paralysation** *n* अर्धांग, संस्तम्भ, वायुस्तम्भ, शक्तिहीनता।

**paralyse** -लाइज *v t* to afflict with paralysis, to deprive of power of action पक्षाघात होना, शक्तिहीन करना।

**paralyser** *n* शक्तिहीन करने वाला।

**paralysis**-लिसिस *n* inability to contract a voluntary muscle, total or partial loss of sensation or motion in one or more parts of body, palsy, mental powerlessness, suspension of activity; impotence पक्षाघात, लकवा, स्तम्भ, स्तम्भ रोग, स्तम्भ मानसिक दुर्बलता, कार्य-अक्षमता; नपुंसकता।

**paramatta** -मैटा *n* (also parramatta) a cloth of wool and cotton. परमटा, सूत और ऊन का मिला हुआ कपडा।

**Paramecium** -मेसियम (zool) *n.* (*pl* paramecia) a slipper shaped infusorian सृप्रिका, सृप्रिकारित।

**parameter** -मीटर *n.* (math) the focal chord which is at rightangles to the axis each of the three conic sections the constant quantity which enters into the equation of a curve प्राचल, गणित मे स्थिर राशि परामिति।

**paramount** -माउण्ट *adj* supreme, superior to all others. परम, विशिष्ट, सार्वभौम, सर्वश्रेष्ट; सर्वोत्तम, प्रधान, मुख्य; सर्वोपरि। *n* supreme, chief, a superior सर्व प्रधान व्यक्ति, परम श्रेष्ट व्यक्ति।

**paramountcy** *n.* परमश्रेष्ठता, सर्वश्रेष्ठता, सार्वभौमत्व, सर्वोच्चता; सार्वभौम सत्ता।

**paramour** -मूर *n* an illegal love of either sex उपपति, उपस्त्री, यार। *adv* by the way of love प्रेम की इच्छा से।

**paranoia** -नोया *n* (also paranoea) mental derangement बुद्धि-उन्माद, मानसिक विप्लव, पागलपन, मनोविभ्रम।

**paranthesis** पैरन-थेसिस *n* गर्भित वाक्य।

**paranymph** -निम्फ *n* a groomsman or bridesmaid; one who woos on behalf of another परावर परावधु।

**parapet** -पेट *n* a breast high wall on a bridge, a mound along the front of a trench, a wall at the edge of a roof मुंडेर, दीवार, पुल आदि पर सीने तक की दीवार मोर्चे के सामने वाली दीवार।

**parapeted** *adj* दीवार वाला।

**paraph** -फ *n* a mark after a signature हस्ताक्षर के बाद का चिन्ह, *v t* to sign with initials संक्षिप्त रूप से हस्ताक्षर करना।

**paraphernalia** फर्नेलिया *n pl* the goods which a bride on her marriage brings with her and which are her own personal belongings, ornaments, personal attire दहेज, [illegible] वस्त्र भूषण आदि,

निजी सामग्री, सामान, असबाब, आभूषण।

**paraphimosis** -फिमोसिस *n* strangulation of the prepuce शिश्न-त्वचा का मुह बन्द करना।

**paraphrase** -फरेज *n* rendering of a text or passage in fuller and clearer terms, a free translation, free explanation of a passage व्याख्या अनुवाद, *v. t* to express in other words. व्याख्या करना, वितृत विवेचना करना, अनुवाद करना।

**paraphraser** *n* (also paraphrast) व्याख्याता अनुवादक।

**paraplegia** -प्लेजियो *n* paralysis of the lower part of the body अर्धाङ्ग पक्षाघात, पक्षाघात, नीचे के अङ्गो का पक्षावात।

**parapsychological** *adj* अतिमनोविज्ञानवाद सम्बन्धी, अतिमनोवैज्ञानिक।

**paraselene** -सेलेन *n* (*pl* paraselenal) a mock moon मिथ्या चन्द्रमा।

**parasite** -साइट *n* an animal or plant which gets it nourishment from another, a hanger-on, one living at another's expense, sycophant, a toady पराश्रयी, परजीवी, परान्नभोजी, खुशामदी; चापलूस।

**parasitic, -al** *adjs* पराश्रयी, परान्नभोजी।

**parasol** -सोल *n* a sunshade स्त्रियो की छोटी छतरी।

**parasynthesis** -सिन्थेसिस *n* the formation of a word by a double process of combination and derivation and derivative suffix परा सहति; परासश्लेष, परासकलन, उपयोग।

**parasynthetic** *adj* उपसयोगीय, परासम्लेपीय, परासङ्कलीय।

**parataxis**-टैक्सिस*n* (gram ) the joining of successive clauses without grammatical links between them सयोग रहित पदों का क्रम, मनोभावो का कुसयोगन।

**parathesis** -थेसिस *n* (gram ) apposition; (philo ) compounding of words without change समानधिकरण, एकान्वय; शब्द सयोजन।

**paratroops** -ट्रूप्स *n pl* troops carried by air and dropped by parachute परिन्छत्रिक सेना, छतरी बाज फौज।

**parbreak** -ब्रेक *n* a vomit वमन, *v t & v i* to vomit वमन करना।

**parcel** *n* a little part, a portion, a quantity, a set, a pair, a package, bundle, a lot, an item खण्ड, भाग, सख्या, श्रेणी समूह, युगल, पुलिन्दा, पोटली, डाकखाने का पार्सल, अश, वस्तु विषय, मन्द, *adv* partly अश मे, अल्पभाग मे, *adj* in part अश मे, अल्पभाग का, *v t* to divide into portions, to make up into parcels or packets. भार करना, पुलिन्दा बाधना, खण्ड करना, (*pr p* parcelling, *pa t & pa p* parcelled)

**parcenary** -नरि co-heirship बराबर का अधिकार, पैतृक-साझा, साझीदारी, सह-उत्तराधिकारित्व पट्टीदारी, समानअधिकारत्व।

**parch** पार्च *v t* to scorch, to roast on fire झुलसाना, भूनना, बहुत सुखाना, *v i* to become scorched, to be very dry झुलस जाना, सूख जाना, सूखना।

**parched** -ड *adj* सूखा हुआ, भूना हुआ, भुना हुआ।

**parchedly** *adv* सूखते हुए सूखी अवस्था मे।

**parchment** *n* the skin of a sheep or goat prepared for writing or pointing a manuscript written on it, parchment like membrane or skin चर्मपत्र, लिखने तथा चित्रकारी के लिए चमडे का कागज, ऐसे कागज पर हस्तलेख, चमडे के कागज, जैसी कला अथवा त्वचा।

**parcimony** -मनि *n* (parsimony) stinginess, frugality, economy मितव्यय कजूसी, कमखर्ची।

**parclose** -क्लोज *n* a screen in a church enclosing an altar चर्च मे वेदी को ढकने का पर्दा।

**pard** पार्ड *n* the leopard चीता, तेदुआ।

**pard** पार्ड *n* (also partner) भागीदार, साझीदार।

**pardal, pardale, pardalis** *n* चीता, तेदुआ।

**parded** *adj* चितकबरा, धब्बेदार।

**pardi** पर्डि *adv* (also pardie, pardy perdie) assuredly दृढ निश्चय।

**pardon** पार्डन *n* forgiveness, remission of a penalty or punishment, forebearance क्षमा, दोषमुक्त, अपराध क्षमा, *v t. & v i* to forgive, to excuse क्षमा करना, माफ करना, सहन करना।

**pardonable** *adj* क्षमायोग्य, क्षमापात्र।

*pardon me* मुझे क्षमा करे।

*pardon?* क्षमा करे? आपने क्या कहा?

**pare** पेयर *v t* to diminish, to cut of the extremities, to shave the skin from, to reduce कम करना, छाटना, कतरना, छीलना, टुकडा करना।

**pareira** -रा *n* वन-लता बेल।

**parenesis** *-सिस n* ( also paraenesis ) exhortation. प्रोत्साहन ।

**parenetic** *-टिक adj* persuasive प्रेरणा करने वाला ।

**parent** *पैरेन्ट n* father or mother, one who or that which produces, origin, source, a cause, an author माता अथवा पिता, जनक, प्रभाव, कारण, जन्महेतु, लेखक ।

**parentage** *n* जाति, कुल; वंश, पितृ-परम्परा, माता-पिता ।

**parental** *adj* पैतक, माता-पिता-सम्बन्धी ।

**parenthood** *n* पितृत्व, मातृत्व ।

**parenticide** *n* पितृहत्या, मातृहत्या ।

**parenthesis** *-थेसिस n* ( *pl* parentheses ) a sentence or clause not grammatically complete, a round ( ) bracket निक्षेप वाक्य, अप्रधान रचना, कोष्टक ( ) का चिन्ह, गोलाभिवार ।

**parenthesise** *v t* शब्दो को कोष्ठक मे रखना ।

**parenthetic, -al** *adj.* प्रासंगिक, अप्रधान, निक्षेप ।

**parer** *पैरर n* कतरने वाला ।

**parergon** *-गॉन n* (*pl* parerga)a by-work, something done by the way उपकार्य ।

**paresis** *-सिस n* a diminished activity of function, a partial form of paralysis आंशिक पक्षाघात, आंशिक स्नायु, पक्षाघात, आंशिक-शक्ति विहीनता ।

**paretic** *-टिक adj* पेशियों का सुन्न होने सम्बन्धी, आंशिक स्नायु पक्षाघात सम्बन्धी ।

**paresthesia** *-सथेसिया n* (also paraesthesia) abnormal sensation विकृतानुभूति ।

**pargana, pergunnah** *परगना n* (Hindi) a division of a district in India परगना, भारत मे, जिले का विभाग (की शाखा) ।

**parge** *पर्जे v. t* to plaster पलास्तर करना ।

**parget** *पैरजेट v. t* (pargetting, *pa. t. & pa. p* pargeted) to plaster over पलास्तर करना, *n* a plaster, ornamental work in plaster. पलास्तर: पलास्तर में कारीगरी का काम ।

**pargeter** *पार्जेट्र n.* पलास्तर करने वाला ।

**pariah** *पैरिया n* a member of the lowest caste; a social out-caste नीच जाति का व्यक्ति; जातिच्युत व्यक्ति ।

**parietal** *-टल adj.* of a wall or walls, pertaining to a plant ovary, relating to the parietal bone. प्राचीर का; भीत्ति का; मध्य कपाल का, पौधे के डिम्बाशय सम्बन्धी । *n* a parietal bone प्राचीरास्थि; मध्य कपाल ।

**Parisian** *adj* पैरिस का अथवा सम्बन्धी । *n* पैरिस का निवासी अथवा नागरिक । *fem* parisienne)

**parish** *-श् n* an ecclesiastical division of a country पादरी का प्रदेश ।

**parity** *पेरिटि n.* equality in status, parallelism, equivalence, a standard equivalence in currency (*pl* parities) समता समानता, बराबरी; सादृश्य, तुल्यता, समार्हता ।

**parity of exchange** विनिमय समार्हता ।

**parity of price** मूल्य समार्हता ।

**park** *पार्क n* a piece of enclosed land for public recreation, a field, parking place for motor cars etc, a space for artillery, stores etc वाटिका, प्रमदवन, उद्यान, पार्क, मोटर गाडी आदि खडी करने का स्थान, फौजी सामान रखने का स्थान । *v t* to enclose in a park, to arrange artillery to bring together प्रमदवन बनाना. वाटिका बनाना, फौजी सामग्री एकत्रित करना, एकत्रित करना । *v i* to use a parking place मोटर गाडी खडी करना ।

**parker** *n* पार्क की रखवाली करने वाला ।

**parking** *n* पार्क करने का कार्य, मोटर गाडी खडी करने का कार्य ।

**parley** *पार्ले v i* to talk, to parley, to confer बातचीत करना, सम्भाषण करना, वार्तालाप करना, सन्धि करना *n* speech, talk, parleying सम्भाषण, बातचीत वार्तालाप, सन्धिचर्चा

**parely** *पार्ले n* (*pl* parleys) talk, a conference for debate, discussion बातचीत, वार्तालाप, पारस्परिक वादविवाद सन्धि के लिये बात चीत, सम्भाषण, शास्त्रार्थ । *v i* (*pr p* parleying, *pa t* and *pa p* parleyed) to speak with another, to confer, to treat with an enemy शत्रु से सन्धि की बातचीत करना, सन्धि पर विचार करना, बातचीत करना, वहस करना, सन्धि की शर्त तय करना ।

**parliament** *-मेन्ट n* the supreme legislative council of the Indian union and the united kingdom, the central and supreme legislature of a nation, meeting for consultation भारत तथा संयुक्त राज्य(ब्रिटेन) की सर्वोच्चतम निर्वाचिनी सभा, संसद्, पार्लियामेन्ट, संस्थागार, सभा, मन्त्रणासभा ।

**parliamentary** *adj* सांसद, संसद् सम्बन्धी, संसद् द्वारा अधिनियमित संसद् नियमों तथा अनुष्ठान अनुसार ।

**parliamentary agent** *n* सांसद-प्रतिनिधि, संसद्

प्रतिनिधि।

**parlour** पार्लर *n* an ordinary sitting room in a house, a room for private conversation बैठक, सलापगृह, गुप्त वार्ता-गृह।

**Parnassian** -नेसियन *adj* of Parnassus, of a school of French poetry supposed to believe in art for art's sake ग्रीस के पर्वत का, फ्रास के काव्य के उस पद्धति के मानने वाले का, कि कला, कला के लिए है। *n* a poet a member of Parnassian school कवि, 'कला-कला के लिये' के पक्ष का अनुयायी।

**parochial** पैरोकियल *adj* of or pertaining to a parish, denominational ग्राम्य, देहात का या सम्बन्धी, किसी विशिष्ट जाति का।

**parochialise** *v. t* ग्रामीण करना, देहाती बनाना, पादरी का काम करना।

**parody** -डि *n* an imitation of a poem in which the words and ideas of the original are so changed as to produce a ridiculous effect व्यङ्ग काव्य, अनुकरण काव्य, कविता का हास्यजनक अनुकरण। *v t* (*pr p* parodying, *pa t* & *pa p* parodied) to make a parody of व्यङ्ग काव्य करना, अनुकरण काव्य करना, ग्रन्थकर्ता के शब्दों को उलट-पलट करना।

**paroema** -इमा *n* a proverb कहावत, लोकोक्ति

**paroemiac** *adj* कहावत सम्बन्धी, लोकोक्ति सम्बन्धी।

**parole** पैरोल *n* a word of mouth, a word of honour, a word of promise a military password, a military prisoner's solemn promise, the oral promise of prisoners मौखिक शब्द, मर्यादा के शब्द, वचन, प्रतिज्ञा, अभिवचन, मौखिक शर्त (वचन) पर क़ाश मुक्ति, सेना का साकेतिक शब्द, युद्ध-बन्दी की दृढ प्रतिज्ञा, सामरिक-सकेत, बन्दियो का मौखिक वचन। *adj* relating to parole मौखिक वचन सम्बन्धी, वाचनिक, मौखिक। *v t* to release a prisoner on parole, to put on parole कैदी को दृढ प्रतिज्ञा पर छोडना, मौखिक प्रतिज्ञा पर रखना, *v i* to give parole मौखिक दृढ वचन देना।

**parole-evidence** *n* वचन-साक्ष्य।

*to release on parole* · बन्दियो के मौखिक प्रतिज्ञा पर विश्वास कर थोडे दिनों के लिए उन्हे मुक्त करना।

**paronym** -निम words alike in sound but different in spelling and meaning ऐसे शब्द जिनकी ध्वनि एक, पर उच्चारण और अर्थ भिन्न हों।

**paronychia** पैरोनिकिया *n* a whitlow नख-व्रण।

**paroxysm** -इज्म *n* a fit of acute pain, a violent fit of a disease, a convulsion आक्षेप, रोग का आक्रमण, ऐठन, आक्रोस, रोग का आवेग।

**paroxysmal** *adj* आक्षेपीय, आवेग सम्बन्धी।

**parpen** पारपेन *n* a partition, a smooth faced stone passing through a wall विभाजन, पत्थर का बन्द, पत्थर के बन्द का पुल, (also parpane, parpend, parpent, parpoint, perpend, perpent)

**parpen-wall** *n.* बन्द की दीवार।

**parquet**-क्वेट *n* wooden flooring लकडी की छत, *adj* of floor with parquetry लकडी का छत डालना, (*pa p.* parqueted, parquetted)

**parquetry** *n.* लकड़ी की छत को रङ्ग विरङ्गा करना।

**parrakeet** पैराकीट *n* (also parakeet) a small porrot छोटा तोता (सुग्गा)।

**parrot** -पैरोट *n* a bird of beautiful plumage taught to repeat words तोता, सुग्गा, *v t* to utter words without knowing their meaning तोते की तरह बिना अर्थ समझे शब्द दुहराना, (*pa p* parroted)

**parrot-beak, -bill** *n* तोते की चोच।

**parrot-cry** *n* अर्थ विहीन शब्द।

**parrotry** *n* कृत्रिम तोता, तोते का खिलौना।

**parroty** *adj.* तोते के समान।

**parry** पैरि *v t* (*pr p* parrying, *pa t* & *pa p*, parried) to ward off, to prevent to avert हटाना, रोकना, दूर करना, *n* a warding off a blow आघातादि का रोकना।

**parse** पार्ज व पार्स *v t* (gram) to name the parts of speech and show their relation in a sentence पद निर्देश करना, पदच्छेद करना, पदभञ्जन करना।

**Parsee, Parsi** पारसी *n* one who believes in Zoroastrianism पारसी, अग्निपूजक।

**parsing** *n* पदभजन, परच्छेद, पदनिर्देशन, पद-परिचय।

**parsley** पार्सले *n* a plant with aromatic leaves. अजमोदा, अजवायन, खुरासानी अजवायन।

**parsnip, parsnep** -निप *n* a plant with edible root चुकन्दर।

**parson** पार्सन *n.* the priest, a rector, a clergyman a preacher पादरी धर्म-प्रचारक

**parson's nose** *n* मुर्गे की पूछ व नितम्ब का

**part** पार्ट *n* a fragment division, considered apart, share, side a piece, a proportional division; action, a cons-

tituent, a member, on organ, region, participation; concern; interest, character taken by an actor in a play, words and actions of a character in a play, a separately published portion or number, an inflected form of a verb,(in *pl*) qualities, talent, abilities भाग, अ श,खण्ड, हिस्सा और अवयव, टुकडा, पक्ष, आनुपातिक भाग, काम, अ गभूत, सदस्य, प्रदेश, बटवारा, विषय, अभिरुचि, नाटक के पात्र का नियोग, नाटक मे अभिनय करने का अश व भाग, नाटक मे अभिनेता के शब्द तथा अभिनय, विशेषांक, क्रिया का रूप (ब व मे) गुण, विशेषता, मेधा, क्षमता। *adj.* in part, partial, भाग का, आंशिक। *adv* in part, partly. भाग मे, अ श मे। *v. t* to divide, to separate, to break, to set in different directions, to share, to quit विभाजित करना, भाग करना, प्रथक करना, अलग करना, तोडना, विभिन्न दिशाओं मे स्थापित करना, बाटना, छोडना। *v. i* to become divided or separated; to die; to depart, to go different ways. विभाजित होना, विभक्त होना, जाना, छोड़ना, मरना, विभिन्न दिशा मे जाना।

**partake** -टेक *v i* & *v t* (*pr p* partaking; *pa.t* partook, *pa p* partaken) to take a part, to have a part, to share, to have a share in the knowledge of, to inform भाग लेना, भागीदार होना, अश बाटना, बटवारा करना, प्रकृति का भाग लेना, ज्ञान ग्रहण करना सूचना देना।

**partaker** *n* भागी, हिस्सा लेने वाला।

**partial** -पार्शियल *adj.* pertaining to a part only, incomplete, unfair, biased आंशिक, एक भाग का, अपूर्ण पक्षपाती; एकदेशीय, खण्ड, किंचित।

**partiality** *n.* अल्पदृष्टि पक्षपात, विशेष अनुरागी।

**partialise** *v t* पक्षपात करना।

**partial justice** *n.* आंशिक न्याय, पक्षपातपूर्ण न्याय।

**partially** *adv* अश मे, थोडा सा, पक्षपात रूप से

**participant** *adj* भागी, हिस्सेदार; भागीदार। *n* भाग लेने वाला व्यक्ति।

**participate** -पेट *v i* to have a share, to partake भागीदार होना, योगदान देना। *v t* to receive a share part. भाग लेना।

**participation** *n* भाग लेना, भाग-ग्रहण, सहभागिता; हिस्सेदारी, बटवारा।

**participle** -सिपल *n* a verbal adjective which qualifies a noun कृदन्त; वह शब्द जिसमे विशेषता और क्रिया दोनो के लक्षण विद्यमान हो।

**participle, past** भूतकाल-कृदन्त।

**participle, perfect** पूर्ण-कृदन्त।

**participle, present** वर्तमान काल-कृदन्त।

**particle** -कल *n* a little part, a very small portion, the smallest amount, an atom; a clause of a document, a minute piece of matter, a little hard piece कण, परमाणु, लव; लेश, परिमाण, छोटा अश, अणु दस्तावेज का एक खण्ड, तत्व का छोटा अश, छोटा कठोर अश।

**parti-coloured** *adj* रङ्ग-बिरङ्गा।

**particular** पर्टिकूलर *adj* relating to a part; pertaining to a single person or thing; individual, special, detailed, noteworthy, definite. particularist विशेष भाग (अश) सम्बन्धी, विशिष्ट, सावधान, स्थिर, विलक्षण, अपूर्व, असाधारण,अमुक, सूक्ष्म, निर्दिष्ट; खास, व्यक्तिगत, विस्तृत, ध्यान देने योग्य; निश्चित, विशेषानुरक्तवादी, *n* a minute part, a single point, a single instance, a detail, an item, personal relation सूक्ष्म अश; विशेष विषय, विशेष घटना, विवरण,विशेष विवरण, विषय, परस्पर सम्बन्ध।

**particularise** *v t* विवरण-सहित बतलाना, विशेष रूप से उल्लेख करना, वर्णन करना; ब्यौरेवार कहना, सविस्तार वर्णन करना, किसी विशेष घटना का उल्लेख करना, किसी विशेष वस्तु पर जोर देना, *v i* सूक्ष्म वर्णन करना, particularised. *adj* निर्दिष्ट।

**particularity** *n* विवरण, विस्तार; विशेष कथन स्पष्टता असाधारण विषय, विस्तृत-विवरणत्व।

**particularly** *adv* विशेष रूप से, विस्तार से; सूक्ष्म रूप मे, विशेष करके।

**particulate** *adj* विशिष्ट, आनुवशिक, परमाणु सम्बन्धी।

**parting** *n* पृथकत्व, प्रस्थान,विभक्त स्थान,विभाजित रेखा, छुट्टी लेना।

**partisan, partizan** पार्टिजन *n* an adherent of a party, a kind of spear. सपक्षी; साथी, सहाय, पक्षावलम्बी पक्ष-भागी, एक प्रकार की बर्छा, *adj.* सपक्षी पक्षावलम्बी।

**partisanship** *n* पक्षपात; साझा।

**partite** पार्टाइट *adj* divided, divided at the base विभक्त, विभाजित; पेंदी पर विभाग किया हुआ।

**partition** *n.* विभाजन, बटवारा, भागी करण, बटन विभाग, पृथक करने वाली दीवार, हिस्सा,

स्वतन्त्र अंश । *v t* विभाग करना, अंशों में विभाजित करना, दीवार द्वारा विभक्त करना ।

**partitioner** *n* सम्पत्ति का विभाजन करने वाला

**patitionist** *n* विभाजन का पक्ष करने वाला; विभाजनवादी ।

**partlet** -लेट *n* proper name for a hen; मुर्गी, a kind of shirt एक प्रकार की कमीज ।

**partly** -लि *adv* in part अंश में, अल्प भाग मे, अंशतः ।

**partner** पार्टनर *n* an associate, a sharer, wife or husband, one who dances with another, companion सहभागी, भागीदार, सहभागी, हिस्सेदार, भागी, साझेदार, पति या पत्नी, स्त्री व पुरुष जो दूसरे के साथ नाचता है, साथी । *v t* to join as a partner साझेदार होना, भागीदार होना ।

**partner, active** सक्रिय-भागी ।

**partnership** *n* भागिता, साझेदारी, सहकारिता; भागीदारी ।

**partner-sleeping** उदासीन-भागिता ।

**parturition** *n* आसन्न प्रसव, उत्पत्ति, प्रसव ।

**party** पार्टि *n* (*pl* parties) a part, a company of persons joined for a cause, faction, an assembly, side; a person or persons on either side in a law suit, a number of persons invited to refreshment, accessory, body of persons travelling together, detachment of soldiers, a social gathering; a litigant, an entertainment, a body of persons united together to form a political or other cause; a company भाग, समुदाय, समूह पक्ष, दल, सहायक, यात्रियों का समूह; सैनिक का भाग, सेना का भाग, जल पान गोष्ठी, निमन्त्र, समाज, प्रतिवादी, सहकारी *adj* pertaining to party, divided दल सम्बन्धी, विभक्त ।

**party politics** *n* दलीय-राजनीति, दलबन्दी, दलबन्दी नीति ।

**parvenu** पार्वन्यू *n* an upstart, one who lately becomes a gentleman or noble, a man of low origin who has amassed wealth नवविभवोद्धत, सहसा-उन्नति-प्राप्त व्यक्ति, वह व्यक्ति जो हाल ही मे सभ्य बना हो, वह व्यक्ति जिस ने बहुत धन कमाया हो ।

**Pasch** पास्क *n* (also Pace) Easter, the passover. ईस्टर नामक त्योहार, यहूदियो का एक त्योहार ।

**pasear** पासेर *v i* to take a walk भ्रमण करना, घूमना । *n* a walk भ्रमण, घूमना ।

**paseo** *n* भ्रमण, घूमना, गली ।

**pash** पैश *v t* to strike, to dash धक्का देना *v i* to dash धक्का खाना; टकराना *n.* a blow. मुक्का, धक्का ।

**pash** पैश *n* the head शिर, मस्तक ।

**pash** पैश *n* passion उत्सुकता, उत्कण्ठ-भाव

**pasha** पाशा *n* (also pacha) a Turkish title given to governors and high military and naval officers before 1934 तुर्की मे राज्यपाल तथा सैनिक एवं जल सेना के पदाधिकारियों को १९३४ से पूर्व दी जाने वाली एक उपाधि विशेष ।

**pashalik** *n.* (also pachalic). पाशा का क्षेत्राधिकार ।

**Pashto** पश्तो *n* (also Pashtu, Pushtu, Pushtoo, Pushto, Pakhtu, Pakhto) the language of the Afghans अफगानियो की भाषा, पश्तो ।

**paspy** पास्पि *n* (also passepied) a dance, a dance-tune. नृत्य; नृत्य-राग ।

**pasquil** पैस्क्विल *n.* (also pasquin) a lampoon, a satire उपहास लेख, आक्षेप करने वाला । *v t & v i* to lampoon, to satirise. उपहास लेख लिखना, आक्षेप या उपहास करना ।

**pass** पास *v t* to go, to move, to walk, to change, to disappear, to depart, to go from one state to another, to flow through, to elapse, to die, to change to circulate, to be known, to disappear; to get through a difficulty; to get through an examination, to be approved; to meet with acceptance, to be sanctioned, to be made law, to be talented, to be avoided, to adjudicate to be pronounced; to be communicated गमन; जाना, चलना, टहलना, गायब हो जाना, अन्तर्ध्यान होना, रवाना होना, एक अवस्था मे अन्य अवस्था मे जाना, घटना बहना, बीत जाना, मर जाना, परिवर्तित होना, प्रसार करना, जानना, आपत्ति से पार हो जाना, परीक्षा में उत्तीर्ण होना, मजूर किया जाना, स्वीकृत होना, पारण, पारित होना, कानून बनाना, बुद्धिमान होना, टालना; निर्णय करना, घोषणा करना, सचारित किया जाना । *v t* to go by or over, to spend, to disregard, to surpass, to enact, to transfer, to go successfully through, to deliver, to send, to put in circulation, to thrust, to omit, to surpass; to utter, to emit, (*pa t & pa p.* passed, past) पास से जाना; निकट से जाना व्यतीत करना; अनादर करना, उपेक्षा करना, श्रेष्ठ होना; पारण करना, परिवर्तन करना, परीक्षा मे उत्तीर्ण करना, सौंपना, भेजना, जारी करना, प्रसा-

रित करना, बलपूर्वक प्रवेश कराना, छोड़ना, त्यागना, पार करना, कहना, उगलना। *n.* narrow way, a passport, condition, a push; success in any test or examination; critical position, a written permission to go somewhere, a free ticket, a thrust, transference of the ball to another member सकीर्ण-मार्ग, अनुमति-पत्र, दशा, धक्का, कृतकार्यता, परीक्षा की उत्तीर्णता, आज्ञा-पत्र, दर्रा, सङ्कट, छल, प्रहार, अवस्था, (खेल मे) गेद को दूसरे साथी को देने की अवस्था; प्रवेश-पत्र, पारण।

**passably** *adv.* सामान्यता से, सहनीयता से; प्रचलितता से।

**passade** पासैड *n* the motion of a horse to and fro over the same ground. एक ही स्थान पर घोड़े के इधर-उधर घूमने की अवस्था।

**passage** पेसेज *n* the act of passing, event, currency, crossing, migration, voyage, way of passing, part of a book, moving of a rider sideways, way; entrance, right of passing, journey; fare, death, the passing of a bill, a lobly, traffic गमन, रास्ता, घटना, यात्रा, निकास, पुस्तक का अंश, घुड सवार का एक ओर चलना, प्रवेश पथ, गमनाधिकार, यात्रा, भाड़ा; मृत्यु; पुस्तक का एक अश निर्गमन, स्वीकृति; स्थान; पारण। *v i.* to make a passage, to go sideways. मार्ग बनाना, एक ओर जाना।

**pass-book** *n* ग्राहक-पुस्तिका।

**passed** *adj* पारित।

**passenger** *n* यात्री।

**passenger train** *n* यात्री-गाडी।

**passer** *n.* पथिक, यात्री, राहगीर, राही।

**passer-by** *n* (*pl.* passers-by) समीप से जाने वाला।

**passing** पासिङ्ग *n* act of going away, the action of the verb to pass, a place of passing, death गमन, निर्गम, स्वीकृति गमन-स्थान, मृत्यु। *adj* surpassing, relating to the act of going, incidental श्रेष्ठ गमन सम्बन्धी; आकस्मिक। *adv.* exceedingly, very अतिशय रूप से; अतिरिक्त परिमाण से

**passing-bell** *n* मृत्यु-घण्टी।

**passion** पैशन *n.* mental excitement, strong feeling or agitation of mind, strong desire, grief; anger; ardent love suffering, sexual desire मन की उत्तेजना; मनोविकार; मनोवेग, राग, भावोद्रेक; उत्सुकता, क्रोध; प्रेम, लालसा, उत्कण्ठाभाव; प्रबल इच्छा, दुःख, गाढानुराग, कष्ट; सम्भोग इच्छा, काम, *v t.* to imbue with passion उत्कण्ठित करना, *v. i.* to exhibit passion. मनोभाव प्रदर्शन करना।

**possional** *adj.* अभिलाषा सम्बन्धी; मनोभाव सम्बन्धी।

**passionate** *adj* चिडचिड़ा, उत्कट, तीक्ष्ण, तीव्र, तीक्ष्ण, क्रोधी, कामुक, *v t.* उत्कण्ठित करना, कामुक बनाना।

**passionately** *adv* क्रोध से; कामुकता से, अनुरागपूर्वक।

**passive** पैसिव *adj* suffering; unresisting, patient, denoting the suffering of a action by the subject of a verb; being acted upon, submissive, inert. क्लेश; उदासीन, निष्क्रय, अप्रतिरोध, धीर; कर्मवाच्य सूचक, कर्मपात्र; अनिवारक; धैर्ययुक्त, सहनशील,

**passively** *adv.* सहिष्णुता से; विना प्रतिकार के

**passiveness** *n* सहनशीलता; निश्चेष्टता, शिथिलता। (also passivity)।

**passive voice** कर्मवाच्य।

**passivity** *n.* निष्क्रयता, भोगवृत्ति।

**passport** पासपोर्ट *n.* a written warrant granting permission to travel in a foreign country; anything which secures advancement. पार-पत्र; विदेश में भ्रमण करने का अनुमति-पत्र, उन्नति का उपाय; अभयपत्र, निगम-पत्र।

**pass through** मध्यात्पारण।

**password** *n* सकेत-शब्द।

**past** पास्ट *adj* bygone, of past time, former, ended, elapsed, (gram) preterite; immediately preceeding the present; having served a term of office व्यतीत, अतीत; भूतपूर्व. बीता हुआ; अतीतकाल का, बीते समय का, पहिले का; *n* a state of thing gone by; time that has passed; the past tense, a verb or verbal form in the past tense. अतीतावस्था, भूतकाल, अतीतकाल, भूतकाल की क्रिया, *prep* after, further than; out of reach, beyond. उस से आगे, पहुँच के बाहर; अनन्तर, *adj.* by. पास से।

**paste** पेस्ट *n* flour moistened and kneaded, a paste of flour and water, a plastic mixture, material for making pottery लेई, गारा, *adj.* of paste लेई व गारे का, *v t* to stick with paste चिपकाना, लेई लगाना।

**pastel** -पैस्टेल *n* a dry pigment paste used for drawing pictures, the process of drawing with pastels चित्र खींचने की

रंग की टिकिया; रगीन-पेंसिल से चित्र बनाने की रीति; *adj* of colour रंग का।
**pastelist** *n* रगीन पेंसिल से चित्र बनाने वाला।
**paster** *n* लेई से चिपकाने वाला, गोंद वाले कागज का टुकडा।
**pastern** -टर्न *n* the part of a horse's foot between the fetlock and hoof अश्वखुर-सन्धि, गुमची, टखना।
**pasteurise** *v. t.* कृमि नाश करने दूध शुद्ध करना
**pasteurism** *n* सूई द्वारा पिचकारी (सूची-भेद द्वारा) देकर पागल कुत्ते के विष को अच्छा करना।
**pastiness** *n* चिपकना।
**pastiche** -ज *n* (also pasticcio) a jumble. मिश्रण, गडबडी।
**pastil** -ल *n.* (also pastille) a roll of aromatic paste, pastel, a paper tube containing a fire work सुगन्धित द्रव्यों की बत्ती, धूप-बत्ती, रंग की पेंसिल, (टिकिया), अग्नि चक्री।
**pastime** -इम *n* recreation, amusement entertainment क्रीडा, विनोद, विहार, खेल; आमोद प्रमोद, खेल कूद, मन बहलाव।
**pastoral** *adj* ग्राम्य, पादरी का, गडरिये का; रक्षक का, *n* गडरियों का गीत; गोप काव्य।
**pastorale** *n* ग्राम्य-सगीत।
**pastry** -ट्री *n* food made of paste, a small cake. पैस्ट्रि, लेई से बना हुआ भोजन, छोटी रोटी।
**pasturage** -रेज *n* grazing ground, grass for feeding चरागाह, चरने की घास, गोचर भूमि।
**pasturable** -रेबल *adj* fit for pasture. चरागाह के योग्य।
**pastural** *adj* चारागाह का।
**pasture** -चूर *n* feeding food, grazing, growing grass for grazing land, a grazing ground, a piece of grazing land चारागाह, गोचरभूमि, घास से भरी भूमि, चरने की घास, गोचर, चेर, चर भूमि; चरी।
**pat** पैट *n* a light quick slap of the hand, a small sound made by striking lightly with something flat, a small lump of butter shaped by patting थपकी; हल्का प्रहार, थपकी से उत्पन्न शब्द; थपकी हुई मक्खन की लुग्दी, *v t & v i* (patting, *pa t & pa p* patted) to strike gently with the palm of hand as a mark of sympathy धीरे से मारना, थपथपाना, चपटा करना, हथेली से थपथपाना, *adv & adj* exactly fitting, fitly उचित, उचित रीति से, ठीक से।
**patch** पैच *n* a piece sewed on a garment a small part of ground, an irregular spot, scrap पेवन, पेवन्द, चिप्पी, जमीन का छोटा भाग, मरहम की पट्टी, धब्बा, टुकडा।
**patch** पैच *n* a fool, a jester मूर्ख, विदूषक, असभ्य।
**patch** पेच *v.t* to mend by patches, to repair clumsily. पेवन लगाना; चिप्पी लगाना, भद्दे तौर पर मरम्मत करना।
*to patch up* पेवन लगाकर तैयार करना, ठीक करना।
**patchable** *adj* पेवन योग्य।
**patched** *adj* खण्डमय, खण्डरूप।
**patcher** *n* पेवन लगाने वाला।
**pate** पेट *n* the head, the crown of the head मस्तिष्क, सिर, सिर का ताज।
**patella** -ला *n* (*pl* patellae) the knee-cap पाली।
**paten** -न *n* a plate, a thin circular metallic plate थाली, रकाबी, प्लेट, धातु का पतला गोल टुकडा।
**patency** *n* स्पष्टता, प्रकाशता।
**patent** -न्ट *adj* conspicuous, open, protected by special privilege, public प्रत्यक्ष, स्पष्ट, खुला हुआ, विशेष रूप से रक्षित; एकस्व, प्रकट, स्वाधिकार, सनदी, *n* a writ from a sovereign conferring a title or sole right for an invention, a privilege, a certificate विशिष्ट अधिकारपत्र, असामान्य अधिकार अधिकार पत्र, विशेषाधिकार; प्रमाणपत्र, *v t* to obtain patent for विशेष अधिकार पत्र देना अथवा प्राप्त करना; एकस्व प्राप्त करना।
**patented** *adj* एकस्वकृत।
**patentee** *n* विशिष्ठ अधिकार पत्र धारी, एकस्व धारण करने वाला, एकस्वकर्त्ता।
**paternal**-नल *adj* pertaining to a father; fatherly, hereditary, derived from the father पैतृक, बपौती, पितृतुल्य, मौरूसी, परम्परागत।
**paternally** *adv* पितृवत, पिता सदृश्य।
**paternity** *n* पितृत्व, मूल उत्पत्ति, उद्गम।
**paternoster** -स्टर *n* the Lord's prayer: rosary ईश्वर का भजन प्रार्थना, भजन करने की माला।
**path** पाथ *n* a way, a road, a course of life or action, precepts, moral government, (*pl* paths) मार्ग रास्ता सड़क, पगडण्डी, जीवन पथ, कर्म मार्ग, उपदेश नैतिक शासन *v. i* to go जाना।
*path of a planet* कक्षा।

**Pathan** पठान *n* & *adj.* अफगानी, पठान।

**pathetic, pathetical** -टिक-कैल *adjs* affecting, touching, कारुणिक करुणा जनक, मर्मस्पर्शी।

**pathetic-fallacy** *n* प्राकृतिक पदार्थों में मानुषी भावों का आरोपण।

**pathetically** *adv* करुणा पूर्वक।

**pathic** पैथिक passive, pertaining to disease रोग सम्बन्धी, निदान, सम्बन्धी, *n* passive subject निष्क्रिय व्यक्ति।

**patho** पैथो *pref* in sense of "suffering or disease" 'रोग' के अर्थ में उपसर्ग।

**pathogen** -जन (also pathogeny) on organism or substance that causes disease व्याधिजन।

**pathogenesis, pathogeny** *ns* व्याधि, विकास व्याधिजनन, रोगोत्पत्ति-शास्त्र, निदान-शास्त्र, रोग विज्ञान।

**pathology** *n* रोग विज्ञान, व्याधिविज्ञान, व्याधि विद्या, व्याधिकी, वैकारिकी, मानस रोग शास्त्र, देह वैकारिकी, रोगनिदान शास्त्र, रोग-निदान, निदान शास्त्र।

**pathos** पैथॉस *n* that which touches the feeling, deep feeling जो प्रभाव डाले, करुणा रस, मनोवेदना, प्रभाव डालने वाली उक्ति या लेख।

**patience** पेशेन्स *n* suffering without complaint, perseverance, forebearance, endurance, a game at cards सहिष्णुता अध्यवसाय, धैर्य, सहनशीलता, धीरता, क्षमा, ताश का एक खेल।

**patient** पेशेंट *adj* सहनशील, सन्तोषी, सहिष्णु, अध्यवसायी, धैर्यशील। *n.* रोगी।

**patiently** *adv.* क्षमापूर्वक, धैर्य से।

**patin patine** पैटिन *n* (also paten) a plate थाली, रकाबी; प्लेट।

**patina** -ना *n* green colour on old bronze. पुराने कांसे पर हरा रंग।

**patriarch** पेट्रिआर्क *n* father or head of a family, the head of a church, respected old man. कुलपति, पारिवारिक शासनकर्त्ता, पादरी वृद्ध पुरुष, पितर, ज्येष्ठ पुरुष, कुटुम्बाधिपति, आदि पुरुष, वृद्ध।

**patriarchal** *adj.* पितृसत्ताक, पितृमूलक, पैतृक, कुलपति का।

**patriarchy** *n* वृद्ध पुरुष अधिकार्य पितृ सत्ता।

**patrician** -शियन *n* a nobleman. कुलीन, शिष्ट पुरुष। *adj* of a nobleman कुलीन, शिष्ट।

**patricide** -साइड *n* the murder of one's own father, the murderer of one's father. पितृ हत्या, पितृ हत्यारा।

**patriot**-ऑट *n.* one who truly loves and serves his nation or native land देश भक्त, स्वदेशानुरागी, स्वदेशभक्त। *adj.* devoted to one's country देश भक्त।

**patriotic** *adj* स्वदेशाभिमानी, स्वदेशहितैषी।

**patriotically** *adv.* स्वदेशहितैपिता से।

**patriotism.** *n* देशभक्ति, स्वदेशप्रेम; स्वदेशानुराग।

**patrol** पेट्रोल *v i* to go the round in a camp or garrison; to watch and protect पहरा देना, छावनी में पहरा देने के लिये घूमना, *v i* to go the rounds of पहरा देने के लिये घूमना गश्त लगाना। (*pr p* patrolling, *pa t* and *pa p* patrolled), *n.* going the rounds in a watch, a detachment of troops, perambulation by police or soldiers in uniform, a mounted policeman, a small group of scouts पहरा; परिरक्षी, गश्त, रात्रिरक्षक. सैन्यदल, घुड-सवार पुलिस का सिपाही, सेवादल।

**patron** पेट्रॉन *n.* (*fem* patroness) a promoter, a protector, a guardian a supporter संरक्षक, प्रतिपोषक, रक्षक, आश्रयदाता सहायक।

**patronage** *n* संरक्षक, संरक्षण, आश्रय, सहायता अवलम्बन, अनुग्रह उत्साह, *v t* अनुग्रह करना, सहायता देना, अनुमोदन करना।

**patronal** *adj* रक्षक-सम्बन्धी, संरक्षकीय।

**patronise** *v t* आश्रय देना, उत्साह देना, संरक्षण देना, संरक्षक बनाना, सहायता करना।

**patroniser** *n* संरक्षक, सहायक, उत्साह देने वाला।

**patronising** *adj* आश्रय सम्बन्धी, संरक्षणीय।

**patronymic** -निमिक *adj* derived from the name of a father or an ancestor पितृ प्राप्त पितृनाम, पितृ गोत्र। *n* a name derived from a father or an ancestor पितृ प्राप्त नाम, पितृ गोत्र।

**patroonship** *n* जहाज के कप्तान का पद।

**patte** पैटे *n* a narrow band keeping a belt पेटी को सम्भालने वाला मुड़ा हुआ भाग।

**patte, pattee** पैटि *adj* spreading towards the end सिरे की ओर फैला हुआ।

**patten** -टन *n* an over shoe with a wooden role, the base of a pillar काष्ठ पादुका खड़ाऊं स्तम्भ का धरातल. *v, t* to go on pattens खड़ाऊ पर चलना, काष्ठ पादुका से चलना।

**patten** -टन *n.* (also paten.) plate. थाली, रकाबी, प्लेट।

**pattened** *adj.* काठपादुका सहित, खडाऊ युक्त।

**patter** -टर *v t* to strike in quick succession as hail or train, to mutter to make a tapping noise. पडपडाना, बड़बड़ाना पटपटाना, *v. t* to speak in a low voice or fluently धीरे या शीघ्र बोलना. *n* a rapid speech, a quick succession of sounds पटपटाहट, शीघ्र भाषण, किसी जाति या व्यवसाय के विशिष्ट सांकेतिक शब्द।

**pattern**-टर्न a model, a sample, an example, decorative design, a person or thing to be copied आदर्श नमूना, दृष्टान्त प्रतिमा, आकार, साचा, प्रतिकृति, प्रतिरूप, ढाचा *v t* to make in imitation, to copy, to serve as an example to be followed साचा बनाना, नमूना बनाना नकल करना आदर्श स्वरूप होना।

**pattle** पैटल *n* हल साफ करने का फावड़ा।

**patty** पैटि *n* a little pie. छोटा समोसा।

**patty-pan** *n* समोसा बनाने की कढाई।

**patulous** -लस *adj.* spreading, open फैला हुआ, खुला हुआ।

**paucity** -सिटि *n* fewness, insufficiency, smallness of number कमी, अल्पता, न्यूनता, लघुता, कमी।

**paughty** पावटि *adj* haughty अभिमानी, घमण्डी।

**paul** पॉल *n* (also pawl) a lever used as a catch for the teeth of a wheel. पहिये के दातो को रोकने का साधन।

**paunch** पॉच *n* the belly, stomach पेट, उदर, तोंद, *v t* to rip the belly of पेट चीरना।

**paunchy** पॉन्चि *adj* बडे पेट वाला।

**pauper** -पर *n* (*fem* paupress) a destitute person, a person who has no means of livelihood, a beggar, one not required to pay costs in law suit, one independent on charity दरिद्र भिक्षुक कङ्गाल, गरीब आदमी, भिखारी अकिंचन।

**pauperdom** *n* भिक्षुक-मण्डली।

**pause** पॉज *n* intermission, a temporary stop or rest, an interval, rest suspense, hesitation. cessation, a mark for suspending the voice विराम, विश्राम, रुकावट, क्षणिक, निवृत्ति दुविधा विराम-चिन्ह *v t* & *v i* to make a pause. to stop. to

**pauser** *n* रुकने वाला, विराम करने वाला।

**pavan, pavane** पैवान *n* (also paven pavin) a stately dance. एक शाही नाच।

**pavage, paviage** पैवेज *n* a tax for paving streets सडक पर पत्थर लगाने का कर।

**pave** पेव *v.t* to lay or cover with brick or stone, to prepare, to make easy and smooth in any way फर्श लगाना, पत्थर का फर्श लगाना, प्रस्तुत करना, राह बनाना, सुलभ करना, *n* a setting of jewels, a paved road or floor नगीना या रत्न जड़ना; पक्की सडक अथवा फर्श।

**paved** *adj.* फर्श लगाया हुआ।

**pavement** *n* पत्थर या ईंट का फर्श, *v. t.* to pave फर्श लगाना।

**paver, paviour** *n* (also pavior) फर्श लगाने वाला।

**paver** *adj* paved फर्श लगाया हुआ।

**pavilion** -लियन *n* a tent, a canopy, a building with a dome खेमा, मण्डप तम्बू, गुम्बजदार घर, *v t* to furnish with tents मण्डप बनाना।

**paving** पेविंग *n* सडक की ऊपरी तह।

**pavo** पैवो *n* मयूर वर्ग, मयूर कुल।

**paw** पॉ *n* the foot of a beast a person's handwriting पजा, हस्तलेख, *v t* to scrape with the forefoot to handle roughly पजे खुर्चना; बुरी तरह से हथियाना, *v i* to draw the foot along the ground अगला पैर भूमि पर घिसना, रूक्षता से पकडना।

**paw** पॉ *interj* (also pah) an exclamation of disgust. घृणा सूचक अव्यय, *adj.* (also paw paw) foul, obscene. मलिन, अपवित्र, घृणित।

**pawed** *adj* पंजे वाला, चौंडे पजे का।

**pawk** पॉक *n* a trick. छल कपट, लीला।

**pawl** पॉवल *n* a lever used as a catch for the teeth of a wheel पहिए के दातो को रोकने का साधन, *v. t* to secure with a pawl पहिए के दातो को साधन से रोकना।

**pawn** पॉवन *n.* something given as security for the repayment of money, a pledge, the smallest piece in chess न्यास, निक्षेप, बधन रखी हुई वस्तु, गिरवी शतरज का प्यादा, *v t* to give in pledge; to wager to deposit as security गिरवी रखना, बन्धन रखना, बन्धन देना, शर्त लगाना।

**pawn, pown, powin** पॉवन *n* a peacock मोर, मयूर।

**pawnbroker** *n* रहन रख कर ऋण देने वाला, गिरवी रखने वाला महाजन।

**pawnee** *n* गिरवी रखने वाला, जिसके पास बधन

रखा जाता है।
**pawner** *n* ऋण के बदले गिरवी रखने वाला।
**pawnshop** *n* गिरवी रखने वाले महाजन की दूकान।
**pawpaw** पॅाव पॅाव *adj* (also paw) foul. मलिन, अपवित्र।
**pax** पॅक्स *n* the kiss of peace चुम्बन से अभिवादन।
**pay** पे *v t* to discharge as debt; to reward; to give, to recompense, to fulfil as a duty, to satisfy; to punish; to render. ऋणादि परिशोध करना; चुकाना; निष्कृति करना, शोधन करना, पुरस्कार देना; देन, बदला देना, कर्तव्य करना या पालन करना; सन्तुष्ट करना, वेतन देना। *v. i* to hand over money; to be profitable; to be punished. ऋण चुकाना, लाभ होना; दण्डित होना। (*pr. p.* paying; *pa t. & pa. p.* paid; payed) *n.*payment, salary; wages. वेतन मूल्य, भाड़ा; हर्जाना; तनखा; तनख्वाह।
**pay** पे *v t.* (*pa t & pa p* payed) to smear with tar तारकोल से पोतना।
**payable** *adj* देय देनी, चुकाने योग्य।
**payee** आदाता, राख्यावाला, प्राप्तिकर्त्ता; पाने वाला।
**payer** *n* देने वाला, चुकाने वाला।
**paying** *adj* शोधन।
**payment** *n.* भुगतान; निष्कृति, रुपया देना; चुकता धन, ऋण परिशोध, बदला, प्रतिदान, निस्तार, शोधन।
**paynim** पेनिम *n & adj.* (also painim, panim) heathen मूर्ति-पूजक।
**paynimry** *n* मूर्ति-पूजन।
**paynise** *v t* लकडी में न सड़ने या घुनने वाला मसाला लगाना।
**pb** *n* shortened form of plumbum (chem ) सी (सीस)।
**pea** पी *n* (*pl* peas, pease) a plant and its fruit मटर।
**pea** पी *n* a pea-fowl छोटा मुर्गा, छोटी मुर्गी
**peace** पीस *n* a state of quiet, freedom from disturbance, tranquillity of mind cessation of, friendliness, silence, calm, harmony, stillness शान्ति, सन्धि, विप्लव का अभाव अथवा विरोध, दबाव अथवा युद्ध से छुटकारा, मन की स्थिरता, युद्ध निवृत्ति; लडाई-बन्दी, मित्रता, मैत्री, मेल; निस्तब्धता, विश्राम, अनुरूपता, मौनता, *v i* to be silent be silent चुप करना, शान्त करना।
**peaceably** *adv* शान्ति से, शान्तिपूर्वक।
**peace and tranquillity** सुख-शान्ति, शान्ति और अक्षोभ।
**peace-breaker** *n.*शान्ति भङ्ग करने वाला, शान्ति-भजक।
**peaceful** *adj* शान्तिपूर्ण, शान्त, निष्कण्टक।
**peacefully** *adv.* शान्ति से।
**peace maker** *n* शान्ति संस्थापक।
**peacemeal** *adj* आंशिक, अंशाशी।
**peach** पीच् *n* a delicious fruit containing a hard stone सत्तालू, आड़ू। *adj* of the peach, आड़ू का, of the colour of a peach, आड़ू के रंग का।
**peach** पीच् *v t* to betray धोखा देना *v i* to become informer, सूचक बनना।
**peacock** पीकॅाक *n* a large and beautiful bird with a very fine plumage (*fem* pea-hen), मयूर, मोर; a vainglorious person मिथ्याभिमानी व्यक्ति (पुरुष)। *v t* to make like a peacock मयूर जैसा बनाना *v. i* to behave like a peacock मयूर की भान्ति व्यवहार करना, घमण्ड करना।
**peacock-throne** *n.* मयूर जैसी दिल्ली के बादशाहों का तख्त जो १७३९ में पर्सिया ले जाया गया
**peacocky** *adj* मयूर सदृश्य।
**pea jacket** *n.* (also pea-coat) नाविक का एक प्रकार का ढीला कोट।
**peak** पीक *n* a point, the top of a hill or mountain, the pointed end of anything; brim of a cap, a sharp projection नोक, उच्चतम विन्दु; पहाड़ की चोटी, अग्रभाग, पर्वत का शिखर, टोपी का छज्जा, नोक *adj* maximum उच्चतम्, अधिकतम् *v i* to rise in a peak उच्चतम विन्दु होना *v t* to waste away क्षीण होना।
**peak** पीक *v i* to look sickly रोगी प्रतीत होना या दिखाई देना।
**peaked** *adj* शिखर युक्त, बिन्दु व नोक वाला; नोकीला।
**peaked, peaking** *adjs* (also peaky) रोगी; पतला
**peak-load** *n.* उच्चतम भार।
**peal** पील *n* a loud sound, a round from a set of bells turned to each other; set of bells. ऊंची आवाज, घंटियों की ध्वनि, घन्टियों की पंक्ति *v i* to utter or give forth loud sounds उच्च ध्वनि करना *v t.* to assail with noise शब्द करना शब्द कर के आक्रमण करना, मधुर शब्द करना, घण्टी बजाना।
*peal of thunder* बादलों (मेघों) की गड़गड़ाहट
**pean** पीन *n* (also peen, paean) the end of a hammer head हथौड़े का सिरा।

**peanism** *n* जयध्वनि।
**pear** पेयर *n* a fleshy sweet fruit tapering towards the stock, its tree. नासपाती; इस का वृक्ष।
**pearce** पयर्स् *v t & v i* (also pierce) to penetrate प्रवेश करना, घुसना या घसाना।
**peare** पीयर *n* (also peer) one equal in rank; a nobleman समान पद का; कुलीन पुरुष; रईस *v t* and *v i* to make or be equal, to look carefully बराबरी करना, सावधान रहना; सावधानी से देखना।
**pearl** पर्ल *n* a shining gem found in the oyster; something very precious; jewel, (print) a five-point type. मोती; मुक्ताफल, मूल्यवान वस्तु रत्न, छपाई में, पाच-पाइन्ट का अक्षर। *adj* of or pertaining to pearl; made of pearl मोती का अथवा सम्बन्धी; मोती का बना हुआ। *v t* to adorn with pearls मोती से सुशोभित करना, मोती के समान चमकीला बनाना। *v i* to become like pearls मोती के समान होना या बनना।
*mother of pearl* मोती का सीप।
**pearl** पर्ल *n* a small loop on the edge of lace, ribbon etc; in knitting, purl फीते के किनारे पर छोटी गाठ,सिलाई मे,कलाबत्तु *v t.* to purl कलाबत्त लगाना।
**pearl-diver** *n* मोतियो के लिये समुद्र मे गोता लगाने वाला।
**pearled** *adj* मुक्तामय, मोती के समान।
**pearl-eye** *n* मोतियाबिन्द।
**pearliness** *n* मोती के समान चमक।
**pearling, pearlin** *n* सिलक (रेशम) अथवा धागे की बेल।
**peart** पर्ट *adj* lively, in good health and spirit; saucy. उत्साही, अच्छे स्वास्थ्य तथा प्रवृत्ति का, अविनीत, निर्लज्ज।
**peartly** *adv* उत्साहपूर्वक, निर्लज्जता से।
**peasant** -पेजैण्ट *n* a rustic, a tiller of the soil, a countryman, a small farmer. a low born fellow कृषक, खेतिहर, किसान देहाती। *adj* rural, rude देहाती रूखा।
**peasant-like** *adj* असभ्य।
**pease** पीज *n* pea or its plant मटर; मटर का पौधा; (*in pl*) peas मटर के दाने।
**pease-blossom** *n* मटर का फूल।
**pease-soup** *n* मटर शोरबा या सूप।
**peat** पीट *n* decomposed vegetable matter used for fuel सडी हुई लकडी के टुकडे जो सुखाकर जलाने के काम में आते हैं, जीर्णक।
**peaty** *adj* सडी हुई लकडी का।
**peaze** पीज *n* (also piese, pease, peize, peyse) weight, a weight भारी,भारी वस्तु
**pebble** पेबल *n* a small roundish stone transparent and colourless rock-crystal. कड्कड, पारदर्शक, पत्थर, बिल्लौर, अष्ठीला, *adj* of pebble कड्कड का, बिल्लौर का, *v t* to stone, to impart pebble to leather कड्कड बनाना, बिल्लौर के समान बनाना।
**pebbled** *adj* कड्कड के समान, बिल्लौर के समान
**pebbly** *adj* बिल्लौरी।
**pebble-stone** *n* बिल्लौर, कड्कड।
**pebble-ware** *n* बिल्लौरी युक्त उत्तम बर्तन।
**pec** पेक *n* a photoelectric cell प्रकाश-वैद्युत कोष।
**peccability** पेक्काऍबिलिटि *n* capacity for sinning पापी होने की योग्यता।
**peccave** (*L*) I have sinned मैं ने पाप किया है।
**peck** पेक *n* one fourth of a bushel, a quick sharp stroke as with the beak of the bird, a good deal, a dry measure of two gallons, an indefinitely great amount एक चौथाई बुशल, ठोकर, बहुत सा, दो गैलन की तौल: अनिश्चित राशि, *v t. & v i* to strike with the peak, to pick up with beak for food, to eat चोच से चुगना, चोच मारना, दाना चुगना, खाना।
*to peck out* छेद करना।
**pecker** *n* चोंच मारने वाला पक्षी।
**peckish** *adj* भूखा।
**pecten** पेक्टेन *n.* comb-like structure अनेक प्रकार के कंघी के आकार की वस्तुऍ।
**pectineal** *adj* कंघी के समान, नितम्बास्थि के समान।
**pectoral** -रैल *adj* relating to the chest वक्ष सम्बन्धी, वक्षीय, *n* a medicine for the disease of the chest, a breast plate armour for the breast, a chest protector वक्ष रोगो के लिए लाभदायक औषधि, वक्ष-त्राण।
**peculate** -लेट *v t & v i* to steel, to embezzle public money चोरी करना, सरकारी धन अपहरण करना, छल से पराया धन अपनाना।
**peculiar** -लियर *adj* strange, own, preserved, appropriated, special, characteristic, particular, one's own, singular अद्भुत, विशिष्ट, असाधारण, निजी, अनोखा, असामान्य, विशेष; विचित्र, *n* exclusive property अपनी सम्पत्ति, असाधारण धन।
**peculiarly** *adv* विशेषता से।

**pecuniary** -नेरि *adj* relating to or consisting of money. अर्थ व धन सम्बन्धी, अर्थिक

**ped** पेड *n* (also pad) hamper घास की पिटारी ।

**ped** पेड short form of 'pedestrian' पैदल चलने वाला ।

**pedagogue** -गॉग *n* a teacher, a school master, a pedant बाल शिक्षक, सशिक्षक, शिशु-शिक्षक, विद्याभिमानी, *v t* to teach शिक्षा देना ।

**pedal** पेडैल *adj* pertaining to the foot, relating to the feet of perpendiculars pertaining to pedal or pedals पाव सम्बन्धी पदिक पायदान सम्बन्धी, *n* a tradle, a lever or key of piano or organ पावदान, पायदान वाद्ययन्त्र का अग जो पाव से चलाया जाए *v i. & v t* to work a pedal पावदान से चलाना, पैर से किसी यन्त्र को चलाना (*pr p* pedalling, *p t & pa p* pedalled

**pedalian** *adj* पैर-सम्बन्धी ।

**pedaller** *n* पावदान चलाने या प्रयुक्त करने वाला

**pedant** पेडेन्ट *n* school master, one who makes a vain display of learning, a conceited fellow शिक्षक, अध्यापक, विद्याभिमानी ।

**pedantry** *n* पाडित्य, विद्यादम्भ; पाडित्यदर्शन; विद्या का मिथ्याभिमान ।

**pedate** पेडैन *adj* footed, foot-like, (biol) having feet or some arrangement resembling the formation of the foot or toes पैर वाला, पैर के समान, पक्षिपद ।

**pedder pether** पेडर *v t & v i* pedlar घूम घूम कर बेचने वाला ।

**peddle** पेडल *v i. & v t.* to sell in retail; to busy oneself in trifling object फुटकर बेचना, फेरी कर के बेचना, बिक्री के लिए फेरी करना ।

**peddler** *n.* घूम घूम कर बेचने वाला; फेरीवाला ।

**peddling** *adj* unimportant अनावश्यक, *n.* the trade of a pedlar फेरीवाले का व्यवसाय ।

**pederasty** पेडरेस्टि *n* अवैध मैथुन, लौंडेबाजी, गुदामैथुन ।

**pedestal** पेडेस्टैल *n* the supporting base or foot of a statue or column. anything that serves a support स्तम्भ अथवा मूर्ति का आधार अवलम्भ, *v.t* to support आश्रय देना ।

**pedestrian** पेडेस्ट्रियन *adj* going on foot; flat of common place, uninspired पैदल चलने वाला, समतल, साधारण स्थान का; अनुत्साहित, *n* a walker, one going on foot पैदल चलने वाला, पथिक ।

**pedicle** पेडिसल *n* a little stalk उपवृन्त, मजरी, डण्ठल, पुष्प वृन्त, पुष्पदड ।

**pedicled** *adj* मजरी का, पुष्पवृन्तीय ।

**pediculare** पेडिकूलर *adj* lousy, of lice लीख का; जुओं का ।

**pedicure** पेडिक्यूर *n* treatment of the feet or corn. पाव के गोखरू की चिकित्सा । *v t* to the foot or corn पाव के गोखरू की चिकित्सा करना ।

**pedigree** पेडिग्री *n* ancient descent, a line of ancestors, genealogy. वशक्रम; वशावली; वशविवरण, वश, वशावलीपत्र, अभिजाति ।

**pediment** पेडिमेन्ट *n.* a triangular ornamented portion over the front part of a building मकान के आगे के भाग के ऊपर का तिकोना आच्छादन ।

**pedometer** -मीटर *n* an instrument for recording the distance travelled on foot पैदल चलने की दूरी मापने का यन्त्र, पदमापक ।

**pedrero** -रेरो *n* an old gun पुरानी बन्दूक ।

**peduncle** पेडकल *n* a stalk from which fruits or flowers grow पुष्प वृन्त, पुष्पशाखा, स्तम्भ ।

**peduncular** *adj* (also pedunculate, -d) पुष्पवृन्तीय ।

**peece** पीस *n.* (also piece) खण्ड, भाग, टुकडा

**peek** पीक *n.* a peep झाकना । *v i* to peep झाकना ।

**peekaboo** *n* a childs peeping game आंखमिचौनी नामक बच्चो का खेल ।

**peel** पील *v. t & v i* to strip off the rind or bark, to become bare of rind or bark छिलका या छाल उतारना, बिना छिलके का होना, *n* the skin or rind of fruits छिलका, छाल ।

**peeled** *adj.* छीला हुआ, छिलका उतरा हुआ ।

**peeler** *n.* छिलका उतारने वाला पुलिस का सिपाही, छिलका उतारने का यन्त्र ।

**peeling** *n.* छिलका, छिलका उतारने की क्रिया ।

*to pack and peel* कोई व्यवहार करना ।

**peen** पीन (also paen, pane) the end of a hammer head हथौडी का पिछला भाग ।

**peeoy, pioy, pioye** पेओइ *n.* a home-made fire-work घरेलू आतिशबाजी ।

**peep** पीप *v. i.* to chirp, to begin to appear; to look through a narrow

**refractable** -बल *adj.* ( also refracted, refracting) तिरछा करने योग्य ।
**refraction** -शन *n* the bend of the rays of light किरण वक्रता ।
**refractor** -टर *n* the lens ( refracting ) of a telescope. दुरबीन के लेन्स ( वक्र किरण युक्त ) ।
**refractorily** -ली वक्र किरण के रूप मे ।
**refractoriness** नॅस *n.* रश्मि वक्रत्व ।
**refractory** ट्री *adj* (also refractary) perverse, obstinate, not responding to ordinary treatment विमति, विभ्रम मत वाला, जिद्दी; हठी, साधारण उपचार का जिस पर प्रभाव न हो, (सज्ञा) भट्टी मे लगाने की ईटे ।
**refrain** -फ्रेन *n* a line or burden occurring after every stanza. टेक ।
**refrain** -फ्रेन *v t* to abstain or keep away to forebear. दूर फासले पर रखने वाला या बचाने वाला, रोकना, अड़ना, जिसे मोडा जा सके; प्रतिबिम्ब के योग्य ।
**refresh** फ्रॅश *v t* to reinvigorate, to cool, to make fresh again; to give new vigour, to revive, *v i* to tape refreshment पुन शक्ति देना, ताजा करना, ठडा करना; ताजगी देना, नई शक्ति प्रदान करना, जीवित करना, जलपान करना ।
**refreshment** मॅन्ट *n* that which serves as refreshing as rest; good food and recreation etc जलपान, विश्राम; विनोद ।
**refreshment room** रूम *n* a place where people gather after work to take light snacks उपहार गृह । जलपान गृह ।
**refrigerate** -रेट *v t* to make cold, to freeze, to preserve in a cold storage ठडे में करना, जमाना, ठडे में रखना, या शीतगार मे जोडना ।
**refrigeration** -शन *n* प्रशीतन ।
**refrigerative** -टिव *adj* cooling. ठड पहुचाने वाला ।
**refrigerator** -टर प्रशीतक ।
**reft** रेफ्ट *pa t* & *pa p* of reave अग्रेजी शब्द का रूप ।
**refuge** -फ्युज *n* a shelter, an asylum. शरण लेने का स्थान, आश्रम, खतरे से बचने का स्थान ऊँची पटरी (भीड से बचने की) ।
*house of refuge* a shelter for the homeless वे घरबार के व्यक्ति के लिए पनाह ।
**refugee** -जी *n* one who leave his country due to certain pressing circumstances, as danger to life and property and takes shelter in another a fugitive शरणार्थी, पुरशार्थी, पनाहगीर, रिफयूजी ।
**refund** -फण्ड *v t* to repay, to give back what was borrowed or taken, to fund anew पुन फेरना, वापस करना, लिया हुआ देना; लौटाना, पुन फन्ड (निधि) प्रारम्भ करना, (सज्ञा) वापसी ।
**refunder** -डर *n* (refundment) one who returns back पुन वापस करने वाला ।
**refusable** -बल *adj* पुन वापस करने के योग्य ।
**refusal** -जल *n* a thing refused, the act of refusing मना की हुई, मना करने का कार्य, मुकरना ।
**refuse**-फ्यूज *v t* (also re-fuse) to decline; to renounce, to make refusal मना करना, त्यागना, इन्कार करना; मुकरना, देने से मना करना, लडाई में लडने से मना करना; (विशेषण) बेकार, खराब, मल ।
**refuse** -फ्यूस *adj* to fuse again पुन सगलन
**refuser** -जर *n* (also re-fusion) पुन सगलन करने वाला ।
**refutable** -बल *adj* मना करने या अनुमोदन न करने योग्य ।
**refutably** -ली *adv* अनुमोदन न करने के रूप से
**refutal** -टल *n* (also refutation; refuter) act of refuting खण्डन; मनाई ।
**refuter** -टर *n* one who declines. मना करने वाला, अनुमोदन न करने वाला ।
**regain** -गेन *v t* to get back again *n* recovery पुन लाभ पाना, (संज्ञा) प्राप्ति, स्वास्थ्य की प्राप्ति ।
**regainable** -बल *adj* पुन प्राप्त करने योग्य ।
**regal** रीगल *adj* kingly, magnificent, royal, pertaining. (१) शाही; राजकीय, राजाई, शानदार, (२) एक प्रकार का छोटा हाथ का बाजा ।
**regale** -रीगेल *v t* to feast, *n* a relected dish, a feast. दावत करना (सज्ञा) दावत; स्वादिष्ट भोजन ।
**regality** *n* royalty, state of being regal शाही ठाठ, राजकीय ठाठ ।
**regalia** रिगेलिया *n pl* (also regale) (*i*) royal powers, the insignia of royalty, (*ii*) a big cigar. १ राजशक्ति; राज चिन्ह, २ एक बडा सिगार ।
**regard** रिगार्ड *v t* to consider, to regard; to esteem great by, to heed; to look, to observe, to have kindly feeling for, to take into account, to respect, *n* a look, estimation, observation, care, consideration, (*n pl*) ingreetings respect विचार करना, मानना, आदर करना; सोच-

ना देखना, विचारना, किसी के लिए श्रद्धा होना, ध्यान देना, आदर सत्कार करना, (संज्ञा) दृष्टि, विचार, परवाह, ( ब० व० ) आदर सम्मान ।

**regarder** *n* ध्यान देने वाला, सम्मान करने वाला

**regardful** *adj* माननीय, विचारणीय, सचेत ।

**regardfully** *adv* मान-सम्मान रूप से, विचार रूप से ।

**regelation** *रिगीलेशन n* freezing again पुन. जमना ।

**regency** *रीजैन्सी n* the office of a regent राज्य की ओर से प्रतिनिधि का पद, प्रतिनिधित्व ।

**regenerator** *n* that which or one who regenerates जो उत्पन्न करता है, एक प्रकार का उष्मना जमा करने का यन्त्र ।

**regent** *रीजैन्ट adj* ruling, invested with power, *n* a ruler, one invested with power or authority, राज्य करने वाला, शक्ति प्राप्त (संज्ञा) शासन, ऐसा शासन जो नाबालिक के स्थान पर राजकाज चलाए ।

**regie** *रेजी n.* a system by which government monopoly in certain commodity works सरकारी एकाधिपता ।

**regime** *रेजीम n* administration प्रशासन, शासन पद्धति, राज्य क्रम ।

**regimen** *-मेन n* system of government, शासनतन्त्र, शासन पद्धति ।

**regiment** *-मेन्ट n* regimen rule, administration, control, a body of soldiers, *v t* to systematise, to organise शासन, शासन तत्र प्राधिकार, पल्टन, सैन्यदल, (क्रिया) नियम मे रखना, सघटन बनाना ।

**reginal** *-नल adj* of a queen शासक रानी से सम्बन्धित ।

**region** *-यन n* a tract of a country प्रदेश भाग, भूतल ।

*lower region* पाताल ।

*upper region* आकाश ।

**regional** *adj* topographical भूमि के भाग, सम्बन्धी ।

**regionary** *adj* प्रदेश का ।

**register** *रिजिस्टर n* a written record, a book in which such a record is post, *v t* to enter in a register रजिस्टर, बही खाता, फहरिस्त, (क्रिया) बही मे लिखना ।

*registry office* ऐसा कार्यालय ( कचहरी का ) जिस मे रजिस्ट्री का काम होता है ।

**registered** *adj* recorded in a register रजिस्टर मे दर्ज किया हुआ ।

**register-plate** *n* रस्सी बनाने की एक पद्धति ।

**registrable** *adj* रजिस्टर मे दर्ज करने के योग्य

**registrar** *n* one who maintains an official record सरकारी रिकार्ड रखने वाला; रजिस्ट्रार ।

**registration** *रजिस्ट्रैशन n* the act of maintaining a register रजिस्टर रखने का कार्य ।

**registry** *रजिस्ट्री n* registration रजिस्ट्री ।

**reglet** *रिगलिट n* छापे मे बीच की खाली पंक्ति ।

**regma** *रिगमा n* (*n pl* regmata) ऐसा फल जो कई भागो मे विभक्त हो जाए ।

**regnal** *रिगनल adj* of a reign शासन-सम्बन्धी ।

**regnant** *रिगनैन्ट adj* शासन करने वाली रानी, प्रधान, शासक ।

*Queen regnant* शासन करने वाली रानी ।

**regorge** *रीगोर्ज v t* to swollow again पुन हडपने वाला, पीछे हटाना ।

**regrate** *रिग्रेट v t* बाजार के आस पास क्रय विक्रय करके मूल्य बढ़ाना ।

**regrede** *रिग्रीड v i* to retrograde पीछे जाना ।

**regress** *रिग्रैस n* backward movement, return, re entry *v i* to go back, to move from east to west पीछे की चाल; वापसी, पुन प्रवेश (क्रिया) पीछे जाना, पूर्व से पश्चिम की ओर जाना ।

**regression** *n* पीछे मुडने का कार्य, पीछे हटना ।

**regressive** *adj* returning पीछे जाने सम्बन्धी ।

**regret** *रिग्रैट v t* (*pr p* regretting, *pa t. & pa p* regretted) to be sorry पश्चाताप करना; दुख प्रकट करना, पछतावा करना, खेद करना ।

**regretful** *adj* feeling regret खेद या पश्चाताप मानना ।

**regular** *रेगुलर adj* systematic, orderly, following a principle, formal, methodical, usual, uniform, constant, normal नियमानुसार नियम मे, किसी सिद्धान्त के अनुकूल, औपचारिक, रीति या आचार के अनुकूल, समान, एकसा, स्थायी साधारण, सामान्य; व्यवस्थित, प्रचलित, यथारीति ।

**regularisation** *n.* the act of making regular व्यवस्था, नियम, पद्धति ।

**regularise** *v t* नियमानुसार बनाना ।

**regularity** *n* state of being regular. नियमावस्था, व्यवस्था ।

**regularly** *adv* नियम पूर्वक, व्यवस्था के अनुसार ।

**regulate** *v t* नियमित करना, नियम के अनुसार ढालना ।

**regulation** *n.* नियम, पद्धति ।

**regulative** *adj* नियम या पद्धति का स्थिात ।

**regulator** *n* नियम में बाधने वाला, ढग से चलाने वाला।
**regulus** *रिगूलस n* किसी धातु का अशुद्ध अश या भाग।
**regur** *रेगर n.* (also regar) हमारे देश मे पायी जाने वाली काली मिट्टी की भूमि जिसमें रुई भली प्रकार होती है।
**regurgitate** *रीगरजीटेट v t* to pour back टपकाना डालना, फेंकना, निगलने के पश्चात फिर मुह मे लाना।
**reh** *रेह n* sodium salt found on soil. रेह
**rehabilitate** *रिहैबीलिटेट v. t.* to bring into good condition. पिछले अधिकार आदि वापस दिलाना, पुन अच्छी स्थिति मे लाना।
**rehabilitation** *n* फिर से बसाने का कार्य; पूर्व स्थिति।
**rehear** *रीहियर v t* पुन. सुनना, पुन सुनवाई (न्यायालय) मे।
**rehearsal** *रिहर्सल n.* the act of rehearsing पुन पक्का करने का कार्य किसी पार्ट आदि को फेरने का कार्य।
**rehearse** *रीहर्स v t* to repeat or enumerate, to train by rehearsal. दोहराना; फेरना, फेर कर पक्का करना।
**rehearser** *n* (also rehearsing) दोहराने वाला, पक्का करने वाला फेरने वाला।
**Reich** *रीह n* Germany as an empire is known as (First Reich) federal republic (second Reich) and unitary republic (third Reich) साम्राज्य के रूप में जर्मनी (प्रथम रीह) फेडरल रिपब्लिक (द्वितीय रीह) सङ्गीय रिपब्लिक (तृतीय रीह)।
**reif** *रीफ n* spoliation. डकैती, चोरी।
**reification** *-फिकेशन n* भौतिक वस्तुओं के रूप में सोच विचार।
**reify** *रीफाई v t* भौतिक वस्तुओं का सोच विचार
**reign** *रेन n* domain; realm; kingdom; rule, predominance, duration of rule शासन, राज; राज्य, प्रभुत्व; राजत्वकाल।
**reimburse** *-बर्स v. t* to pay the same amount for expense or loss, to repay. खर्च या खोया हुआ पैसा वापस देना, वापस लौटाना
**reimbursement** *n.* the act of paying back पुन वापस देने का कार्य।
**reim-kennar** *रीमकेनार n* enchanter or enchantress जादूगर या जादूगरनी।
**rein** *रेन n* a strap, *v t* to furnish with reins, to restrain; to stop; to check; to answer लगाम (क्रिया) लगाम लगाना, सयम करना; रोकदेना, नियन्त्रण करना, उत्तर देना
*draw rein* लगाम खींच कर घोड़ा रोकना।
*give rein* ढीला छोड़ना।
**reindeer** *-डियर n* एक प्रकार का अमरीका में पाया जाने वाला रेनडियर पशु।
**reinless** *adj* बिना नियम; संयम या नियन्त्रण के अनियन्त्रित।
**reinforce** *रीइनफोर्स v t* to enforce again पुन लागू करना, मजबूत करना; जोड़ कर बताना, कुमक पाना।
*reinforced concrete* लोहे की छड़े लगा कर कक्रीट को मजबूत करना।
**reinforcement** *n* पुन मजबूत या शक्तिशाली बनाने का कार्य।
**reins** *रैन्ज n pl* गुरदा, वृक्क।
**reird** *रेर्ड n* (also raird रैर्ड) clamour, din शोर, आवाज, ध्वनि।
**reiter** *राइटिर n* जर्मनी के रिसाले का सिपाही।
**reiterate** *रीआईटरेट v t* to repeat again and again बार बार दुहराना।
**reiteration** *n* बार बार दुहराने का कार्य।
**reiterative** *adj* पुन. दुहराने सम्बन्धी।
**reject** *रिजेक्ट v t.* to refuse, to discard, to renounce इनकार करना, रद्द करना, त्यागना; फेंकना, अस्वीकार करना।
**rejectable** *adj* रद्द करने या त्याग देने के योग्य
**rejectamenta** *n pl* झरना, गिरना; भरना, भार के कारण समुद्र मे फेंका हुआ माल।
**rejection** *रिजेक्शन n* refusal अस्वीकार।
**rejector** *n* अस्वीकार करने वाला।
**rejoice** *रिजोइस v. t* to feel overjoyed to gladden, to cheer up प्रसन्न होना, खुश करना, प्रफुल्लित करना, आनन्द देना।
*rejoice in* आनन्द लेना या होना।
**rejoiceful** *adj.* आनन्द पूर्ण।
**rejoicement** *n* आनन्द, प्रफुल्लता, खुशी।
**rejoicer** *n* (also rejoicing) खुश या आनन्द लेने वाला।
**rejoicingly** *adv* आनन्द, उल्लास या प्रयत्न रूप से।
**rejuvenate** *रिजूविनेट v t* to make young again, to become young again दुबारा जवान बनाना; फिर से युवा करना या होना, फिर से शक्ति (काम) बढ़ाना।
**rejuvenation** *n* (also rejuvenator) शक्ति उत्पन्न करने वाला या बढाने वाला।
**rejuvenesce** *v t* पुन युवा होना, युवापन प्राप्त करना; शरीर के प्रत्येक कोष्ठक का युवा होना, बढ़ोतरी पाना।
**rejuvenise** *v t* to rejuvenate पुन युवा,

बनाना, शक्ति प्रदान करना, कूवत देना।
**relapse** *रिलैप्स v. i* to sink or fall back फिर से गिरना या पिछड़ना, फिर से रोगग्रस्त होना, *n* फिसलना, रोगाक्रमण।
**relapsed** *adj* having relapsed. फिर गिरने पर, रोगाक्रमण होने पर।
**relate** *रिलेट v t* to narrate; to tell, to recount, to bring into relation, to bring back, to connect वर्णन करना, कहना, बयान करना, सम्बन्ध स्थापित करना, वापस लाना जोड़ना।
*relativity of knowledge* एक सिद्धान्त जिस के अनुसार ज्ञान सिर्फ जानने मात्र से (वस्तुओं के) नहीं होता, परन्तु अपनी ज्ञान शक्ति से होता है।
**related** *adj.* सम्बन्धित, जुड़ा हुआ, वर्णित।
**relatedness** *n* relationship सम्बन्ध।
**relater** *n* वर्णन करने वाला।
**relating** *adj* concerning सम्बन्ध, विषय, बारे में।
**relation** *रिलेशन n* a kinsman, a relative by birth narrative सम्बन्धी, सगा, प्रमाण, वर्णन, साथ सम्बन्ध।
*mutual relation* परस्पर सम्बन्ध।
**relative** *adj* सगोत्र, बन्धु, सम्बन्ध रखने वाला, सम्बन्धी, सापेक्षिक। *n* (संज्ञा) नातेदार, रिश्तेदार, सम्बन्धी।
**relatively** *adv* सम्बन्ध में।
**relativism** *n* एक सिद्धान्त जिसके अनुसार यह माना जाता है कि व्यक्ति को सिर्फ सम्बन्ध ही का ज्ञान होता है।
**relativity** *n* अन्यापेक्षा, सापेक्षिकता।
**relator** *n* सूचना या खबर देने वाला व्यक्ति।
**relax** *रिलैक्स v t* to cause or become loose, to slacken, to relieve, to mitigate, to relieve strain ढीला होना या करना मन्दा करना, हल्का करना, शिथिल करना, भार हटाना।
**relaxation** *n* the act of relaxing शिथिल करने या शान्ति देने का कार्य।
**relaxative** *adj* रेचक।
**relaxed** *adj* न्यून, शिथिल।
**relaxing** *adj* शिथिल करने वाला।
**relay** *रिले n* (*n pl* relays) योजित्र, योजन, बिजली की धारा प्रवेश करने का यन्त्र। *v t* फिर से क्रम में रखना
**releasable** *adj* तारण करने योग्य।
**release** *रिलीज v t* to set free, to unfasten, to handover to another to let loose, to make available, *n* liberation, conveyance स्वतन्त्र करना; खोलना, देना, ढीला छोड़ना, मिलाना; (संज्ञा) स्वतन्त्रता, निस्तार, छुटकारा, मुक्ति, मोक्ष।
**release** *v. t* नया लीज (पट्टा) देना या लिखना।
**releasee** *n* मुक्ति या त्राण पाने वाला।
**releaser** *n* मुक्ति या छूट करने वाला।
**relegable** *-गेबल adj* हस्तांतरण करने योग्य।
**relegate** *रेलीगेट v t* to exile to banish, to transfer. देश निकाला देना, बहिष्कार करना, संकेत करना, निर्णय आदि के लिए परिवर्तन करना।
**relent** *रिलेन्ट v t* to give up harsh intention सख्ती या कड़ाई छोड़ना, कोमल होना
**relenting** *adj* compassionate दयावान।
**relentingly** *adv* दया या कोमल रूप से।
**relevant** *-वेन्ट adj* pertinent सुयोग्य, अनुरूप, ठीक।
**relevantly** *adv* प्रसंग के रूप से।
**reliability** *n* विश्वस्तता; यकीन होने की स्थिति
**reliable** *adj* विश्वास करने योग्य।
**reliably** *adv* विश्वास रूप से।
**reliableness** *n* प्रमाणिकता।
**reliance** *रिलायेन्स n* confidence, trust; विश्वास भरोसा, श्रद्धा, यकीन।
**reliant** *adj* having confidence विश्वासी; विश्वस्त।
**relic** *रैलिक n* things left after destruction, a souvenir, remains of the past. शेष हिस्सा, स्मारक, चिन्ह, प्रिय वस्तु, भूतकाल के चिन्ह या वस्तु।
**relics** *n pl* a dead body मृत शरीर।
**relict** *n f* widow विधवा।
**relief** *रिलीफ n* freedom from pain, a carving in which design is formed. पीड़ा से मुक्ति; उभरी हुई नक्काशी, कुमक या रसद की पूर्ति, कर, निर्धनों की सहायता, सहायता।
**relier** *रिलायर n* भरोसा करने वाला, विश्वास करने वाला।
**relievable** *adj* capable of being relieved स्वतन्त्र करने योग्य, उद्धार करने योग्य।
**relieve** *रिलीव v t* to redress, to ease to; to lift up, to release, to set free, to mitigate, to feed शान्ति देना, ढीला करना; सान्त्वना देना, उठाना, उभारना, छोड़ना, स्वतन्त्र करना, भोजन कराना, सहायता करना, उद्धार करना।
**relieved** *adj* शान्त।
**reliever** *n* one who sets free मुक्त करने वाला, शान्ति देने वाला।
**relieving** *adj* कष्ट हरने वाला।
**relievo** *रिलीवो n.* (also rilievo) कला में उभरी आकृति का चित्र, उभरी आकृति का चित्र

**relight** रीलाइट v. t to rekindle फिर से प्रज्वलित करना।

**religion** रिलिजन n a faith, a belief in supernatural power or powers connected with the emotion and morality there of. धर्म दैविक शक्ति मे विश्वास; आत्मिक सिद्धान्त कर्त्तव्य।

**religionary** -नेरी adj religious धार्मिक।

**religioner** -नर n a member of an order, धर्ममतावलम्बी।

**religiosity** -जिओसिटी n धार्मिक भावनाएं, भावनामय धर्म।

**religioso** -जिओसो adj & adv in a devotional way धार्मिक रूप से।

**religious** -जस adj धर्म से सम्बन्धित, धार्मिक विचारों वाला।

**religiously** -जसली adv धार्मिक रूप से।

**religiousness** -जसनेस n धार्मिकता, धर्ममय होने की स्थिति।

**reline** रिलाइन v t to mark with new line नई रेखाओं से अंकित करना।

**relinquish** रिलिंक्विश v t to give up, to go छोड देना, त्याग देना, जाना।

**relinquishment** -मेन्ट n the act of relinquishing त्यागने या छोडने का काम, त्याजन

**reliquary** रैलिक्वेरी n a place where relics are stored वह स्थान जहा अवशेष या स्मृतिचिन्ह रक्खे जाते हो। adj अवशेष, बचा हुआ।

**relish** रैलिश n. characteristic flavour, an appetiser, zestful rejoicing सुगन्धी, स्वादिष्ट, हाजमा बढाने वाला, आचार मुरब्बा, प्रसन्न मुद्रा, एक वाद्य आभूषण, v t स्वाद पसन्द करना, प्रसन्न होना, किसी को पसन्द करना। v. i आनन्द देना, सत्य स्वभाव का होना।

**relishable** रैलिशैवल adj आनन्द उठाये जाने योग्य, स्वाद लगने वाला; सुगन्धि देने वाला।

**relive** रिलिव v t & v. i to live again, to revive दुबारा जीना, पुन जीवित होजाना।

**reliver** -वर v. t to return वापिस भेज देना, लौटा देना।

**relucent** रिल्यूसैन्ट adj shining चमकता हुआ प्रकाश को प्रतिबिम्बित करता हुआ।

**reluct** रिलक्ट v t to be non-agreeable to keep back. असम्मत होना; पीछे या छुपा लेना।

**reluctance** रिलक्टैन्स n resistance; opposition असम्मति, विमुखता; सहन शक्ति; असम्मतता।

**reluctancy** n. विमुखता; अनिच्छा।

**reluctant** रिलक्टैन्ट adj. unwilling, not agreeing, struggling. अनिच्छुक, विमुख, पराङमुख; प्रयत्नशील; असंतुष्ट।

**reluctantly** -ली adv. in an unwilling manner अनिच्छा से, विमुखता पूर्ण रीति से।

**reluctate** -टेट v i to be reluctant अनिच्छुक होना, विमुख होना, प्रयत्नशील होना।

**reluctation** -टेशन n. repugnation अरुचि, असन्तोष अनिच्छा।

**rely** रिलाइ v i to gather, to depend or rest on सचित करना, विश्वास करना, निर्भर होना।

**remain** -मेन v i to stay or be left behind, to be at the same place ठहरना, या पीछे छूट जाना, एक ही स्थान पर रहना, निवास करना, बडी सख्या या मात्रा मे से बचा रहना, अपरिवर्तित रहना।

**remainder** -डर n बाकी बचा हुआ, शेष भाग, अवशेष, बाकी हिसाब, बचा हुआ।

**remains** रिमेन्स n relics; a corpse, the literary production of one dead अवशेष, बचा हुआ भाग, शव।

**remake** रिमेक v. t to make a fresh फिर बनाना, फिर से मरम्मत करना।

**remand** v t to order for a further inquiry, to send back फिर से खोज के लिए आज्ञा देना, दुबारा भेजना।

**remanence** रैमनैन्स n permanence निश्चितता, निश्चल, पूरी तरह से निश्चय।

**remanency** रैमनैन्स n permanence निश्चितता, निश्चल, पूरी तरह से निश्चय।

**remanent** रैमनैन्ट adj remaining बचा हुआ भाग, अवशेष रहा हुआ होना।

**remark** रिमार्क v t to take notice of, to mark a second time, to say; to observe ध्यान देना, फिर से विचार करना, कहना, लक्ष्य करना, बोलना। n notice, observation. चर्चा, लक्षय निरूपण।

**remarkable** रिमार्केबल adj worthy of notice, famous extraordinary. याद करने योग्य, प्रसिद्ध, अद्भुत; विलक्षण।

**remarked** रिमार्कड adj noticed; observed स्मरणीय, अद्भुत, विलक्षण।

**remarker** -मार्कर n one who marks again, one who makes remarks फिर से स्मरण करने वाला; आक्षेप करने वाला, चुटकिया कसने वाला।

**remblai** रेंमब्ल n the material to form a railway embankment वह धातुएं जिनसे

रेलवे के बाध अथवा पुल बनाये जाते हैं।
**remble** रॅमबल, रेमल v. t to remove, to apart from अलग करना, दूर करना, हटाना; अदृश्य करना।
**remediate** -एट adj remedial, curable. उपचार हो सकने योग्य, चिकित्सा योग्य, उपाययुक्त
**remediless** -लेस n. without remedy; incurable बिना चिकित्सा, निरुपाय।
**remedy** रॅमिडि v. any medicine, cure for a disease. औषधि: चिकित्सा। v. t to cure, to make good. चिकित्सा करना, प्रतिकार करना।
**remember** रिमेम्बर v. t to keep in mind, to recall, to meditate on, to present स्मरण रखना, सोचना, याद करना, उपहार देना।
**rememberer** -मेम्बरर n one who remembers स्मरण करने वाला; सोचने वाला; उपहार देने वाला।
**remembrance** -रेन्स n a memorial, memento, the power of remembering यादगार स्मारक, स्मरणीय शक्ति।
**remind** -माइन्ड v t to put in mind again to bring under the notice of याद करना स्मरण दिलाना।
**reminder** -डर n one who brings to mind again or one who reminds स्मरण दिलाने वाला।
**reminisce** -नीस v t an account of what is remember, recollection, remember स्मरण करना, द्वारा ज्ञान प्राप्ति करना स्मरणीय वस्तुए इकट्ठा करना।
**reminiscence** -सेन्स n remembering, the recurrence to the mind of the past स्मृति, प्राचीन की यादगारें।
**reminiscent** सेन्ट n one, capable of calling to mind past events, one who reminds स्मरण दिलाने वाला।
**remise** -माइज v t to release, to claim, to send छोड़ना, त्यागना, भेजना।
रेमेज n a surrender as of a claim अधिकार या सम्पत्ति का त्याग।
**remiss** -मिस adj negligent, remitting in attention, careless of duty. आलसी, ध्यान मे असावधानी, कर्त्तव्य मे असावधानी।
**remission** -शन n pardon, abatement, forgiveness of sins क्षमा, पापों का प्रायश्चित, ऋण।
**remissive** -सिव adj, able to forgive क्षमा योग्य।
**remit** -मिट v t to restore, to put again in custody, to pardon इकट्ठा करना, पहले की तरह रखना, क्षमा करना v i. to abate, to transmit money आलस्य करना, रुपया अदा करना।
**remitment** -मैन्ट n act of remitting, method to restore इकट्ठा करने का ढग, क्षमा करने का कार्य।
**remittal** रिमीटल n remitting, surrender देना, आत्मसमर्पण।
**remittance** रिमिटैन्स n surrender, remitting, the sending of money. देना, भेज हुआ धन, हुण्डी।
*remittance man* जो घर से आने वाले धन पर निर्भर होता है।
**remittee** रिमिटी n the person who receives a remittance वह मनुष्य जिसको धन मिले।
**remitted** -टेड v t pardoned, abated, transmitted, slackened क्षमा किया हुआ, शिथिल किया हुआ, अदा किया हुआ, छोड़ा हुआ
**remitting** -टिङ्ग adj slackening, transmitting abating शिथिल, आलस्य।
**remnant** रैमनैन्ट n remainder; the part which remains after removing a part of it बचा हुआ अंश, बाकी, अवशेष।
**remonstrance** रिमोन्स्ट्रेन्स n expostulation a strong statement followed by strong reasons of an act प्रबोध वचन, कारणयुक्त प्रतिवाद।
**remorse** -र्स n repentance, a bitter pain upon his or her actions पश्चाताप, अपने किए हुए पर दुःख।
**remorseful** -फुल adj. full of remorse पछतावायुक्त, पश्चातापपूर्ण।
**remote** रिमोट adj distant, far apart, not nearly related. दूर का, अलग असमीप, दूरवर्ती।
**remotely** -टली adv distantly far apartly दूर से, अलग से, असमीप स।
**remoteness** -टनैस n the state of being far apart असमीपता, दूरता।
**remotion** -शन n the act of removing. दूरस्थता, दूरवर्तिता।
**removal** रिमूवल n the act of displacing पृथकता, अपहरण।
**remove** रिमूव v t to take away, to displace, to withdraw from its place अलग करना, बहिष्कार करना, इसके स्थान से हटाना।
**removed** रिमूव्ड adj able to be removed remote पृथक करने योग्य, सम्बन्धियों से दूर

करना।

**remover** *रिमूवर n* one who removes; displacer. अलग करने वाला, हटाने वाला।

**remuda** *रेमूडा, रेम्यूडा n.* a supply of remounts, supply of horses घोड़ों को ला कर देना।

**remunerate** *-रेट v. t* to recompense, to pay for the service rendered. मेहनत देना; पुरस्कार देना।

**remuneration** *-शन n.* reward; recompense; requital पुरस्कार, प्रतिफल; वेतन।

**renaissance** *रिनेसन्स n.* a new birth, of the period of revival of arts and letters. एक नया जन्म; कला-कौशल तथा विद्या की जागृति का द्वन्द काल।

**renal** *रैनल adj* kidneys; pertaining to the reins गुरदा सम्बन्धी।

**renascence** *रिनेसैन्स n* a new birth, renaissance. नया जन्म, कला-कौशल तथा विद्या की जागृति का द्वन्द् काल।

**renascent** *रिनेसैन्ट adj* being reborn; rising again into being. पुन जन्मा हुआ।

**rend** *-रैन्ड v. t* to tear, to split; अलग करना चीरना; फाड़ना। *v. i.* to divide बांटना।

**rendering** *-रिंग n.* version, translation. प्रतिपादन, अनुवाद।

**rendition** *-शन n.* the act of surrendering, translation. प्रतिपादनसम्बन्धी अनुवाद, उल्था।

**rendezvous** *रोन्डीवू n* a place for meeting especially troops, ships etc. मुख्यत सेना जहाज आदि का अड्डा।

**renegade** *-गेड n.* one faithless to principles or party apostate अपना धर्म छोड़ने वाला, पाखण्डी।

**renegado** *-गेडो n.* a deserter स्वधर्म त्यागी; अपना धर्म त्यागने वाला।

**renegation** *-शन n.* the act of deserting one's faith अपने धर्म का त्याग, पाखण्ड, छल-कपट।

**renegate**-*गेट v t.* अपने धर्म का त्यागना, पाखण्ड करना, छल करना।

**renege** *-नेग v t* to deny, to refuse. मना करना।

**reneger** *-नेगर n.* one who refuses. वह व्यक्ति जो मना या इन्कार करता है।

**renegue** *नेग v. t.* to renege, to deny. मना करना, इन्कार करना; पाखण्ड करना; छल-कपट करना।

**renewal** *-अल n.* renewing नया बनाना; किसी वस्तु की नयी शक्ल में परिवर्तित करना।

**renig** *रैनिग v. t.* to renegue; to deny. इन्कार करना; मना करना; जुल्म करना, निर्दयता दिखाना।

**renitency** *रिनिटैन्सी n.* reluctant. इच्छा न होते हुए रुकावट डालना, झगड़ा करना।

**renitent** *रिनिटैन्ट रेनीटैन्ट adj* resistance, reluctant. रुकावट; झगड़ा, इच्छा न होना।

**renne** *रैन v. i* to run to fly away भागना; दौड़ना, छिप कर भागना।

**rennet** *रैनिट n.* a kind of apple, the milk which is curdled. एक प्रकार का सेब, दूध जो जमा हुआ हो।

**renounce** *रिनाउन्स v. t.* to disclaim, to give up, to recant. त्याग देना; छोड़ना; स्वीकार न करना: न मानना।

**renovate** *रेनोवेट v t* to make new again, to renew. फिर से नया बनाना, दोबारा नवीन करना।

**rent** *रैन्ट n* the money which is paid to a person for using his land or any property. किराया, भाड़ा, लगाना, कर; मालगुजारी।

*for rent* to let किराये के लिए खाली है।

**rentable** *रैन्टेबल adj* able to be rented. किराये या भाड़े पर उठाने या देने के योग्य।

**rente** *रान्ट n* annual income charged upon rent. सालाना आमदनी जो भाड़े या लगान से वसूल होती है।

**renter** *रैन्टर n* one who pays rent किराया देने वाला, लगान देने वाला, भाडा देने वाला।

**renunciation** *रिनन्सिएशन n* declination, the act of renouncing बलिदान, त्याग; स्वीकार न करना।

**renunciative** *-न्शेटिव -न्स्येटिव -निसैएटिव adj.* pertaining to renunciation त्याग सम्बन्धी बलिदान सम्बन्धी, अस्वीकार सम्बन्धी।

**renverse** *रैन्वर्स v. t* to reverse, to upset. उल्टा करना, बिगाडना, खराब करना।

**renverst** *रैन्वर्स्ट p t* reversed बिगडा हुआ; उल्टा किया हुआ।

**reny** *रिनाइ v t* to deny, to refuse, to renay. इनकार करना, अस्वीकार करना, मना करना।

**rep** *रैप n* the cloth of very fine rind. वह वस्त्र जो बहुत ही महीन हो, उस्का किस्म का कपड़ा।

**repaid** *रिपेड p t* paid again दोबारा चुकाया हुआ, फिर से दिया गया।

**repair** *-अर v i* to go, to stick to a place

to return जाना, वापिस लौटना, स्थान विशेष पर निवास करना। *v. t.* to restore a thing to its original position किसी वस्तु को उस की वास्तविक स्थिति पर निगत करना, वापिस लेना, *n* निवास स्थान, रहने की जगह।

**repair** -र *v t.* fresh, to make good to mend, to build, to restore ताजा करना, अच्छा बनाना, चिनना, मरम्मत करना, इकट्ठा करना, जीवित करना।

**repairable** -रेबल *adj* able to be repaired मरम्मत करने योग्य।

**repairer** -अरर *n* one who repairs. मरम्मत करने वाला।

**repand** रिपैण्ड *adj* wavy to an extent. कुछ डावाडोल, अस्थिर।

**reparable** रैपेरेबल *adj* that which can be mended वह जो ठीक किया जा सके, जिस की मरम्मत की जा सके, पूर्ति की सकने योग्य।

**reparation** -शन *n* compensation, supply of what is missing or not in order मरम्मत, बिगडी हुई या कमी वाली वस्तु को देने का काम, हर्जाना, हानि की पूर्ति।

**repatriate** -ट्रिएट, रिपैट्रिएट *v t* to send back to one's country of normal residence अपने देश को वापिस भेजना। *n* स्वदेश को वापिस भेजा हुआ आदमी।

**repatriation** -शन *n* the act of returning one to his home country किसी को स्वदेश वापिस भेजने का काम।

**repay** रीपे, रिपे *v t* to return, to pay back वापिस देना, लौटाना, दुबारा देना, हर्जाने में देना, हानि पूर्ति के लिए देना।

**repeat** -ट *v t.* to say perform, do a thing once more, to utter on the basis of memory, to recount किसी वस्तु को दुबारा करना या बात का दुबारा कहना, जबानी कहना, दुबारा गिनना, उत्सव मनाना, वापिस मांगना, किसी के कार्य या शब्दों का पुन उच्चारण करना। *v t* दुबारा घटित होना, बार-बार कहना, बिना भरे लगातार कई गोलियां चलाना, दो बार मतदान करना। *n.* पुनरावृत्ति।

**repeated** -ड *adj* done a second time दुबारा किया हुआ।

**repeatedly** -ली *adv*, बार-बार, बारम्बार।

**repeater** -टर *n* one who does says or performs a thing a second time वह जो कही गई बात या की गई वस्तु को फिर दुबारा करता है, दशमलव का वह बिन्दु जो बार-बार लिखा जाता है, घड़ी या बन्दूक आदि जो पुनरावृत्ति करने वाले होते हैं।

**repeating** -टिंग *n. & adj.* दुबारा करना, दुबारा किया जाने वाला।

**repel** रिपेल *v t* to repudiate, to repulse, to push back टालना, अस्वीकार करना, न मानना पीछे को हटाना।

**repelled** -ड *p t & pa p* टाला हुआ, अस्वीकृत।

**repellence** -लेंस *n* रुकावट; विरोध, अवरोध।

**repellingly** -ली *adv* विरोध करके, अस्वीकार करके।

**repent** -एट *v i* to sorrow or regret किसी कार्य के करने या किसी के न करने के लिये दुखी होना, पश्चाताप करना। *v t* दुखी होना, पश्चाताप करना। *n* पश्चाताप।

**repentance** -टैन्स *n.* act of repenting. दुखी होने का काम, पश्चाताप, खेद।

**repentant** -न्ट *adj.* experiencing repentence दुखी, पश्चाताप करने वाला।

**repentantly** -ली *adv* दुखित या खेदमय होकर, पश्चाताप करता हुआ।

**repetend** *n* the recurring part of a decimal fraction, दशमलव में बार बार आने वाला दशम अंश।

**repetition** -शन *n* बार बार कहने या करने का काम, दुबारा दोहराई गई वस्तु।

**repetitive** -टिटिव *adj.* given too much to repetition, ज्यादा दोहराने वाला, अत्यधिक पुनरावृत्ति करने वाला।

**repetitively** -टिवली *adv* पुनरावृत्ति द्वारा; दोहराते हुवे।

**repine** -पाइन *v i* to grudge to murmur; खिन्न होना, असंतुष्ट होना, जलना सन्ताप करना

**repinement** -मैन्ट *n* असन्तोष, खेद, सन्ताप।

**repiner** - पाइनर *n* असंतोष प्रगट करने वाला, सन्ताप करने वाला।

**repining** *adj* -निंग *n adj* असंतोष प्रगट करने का कार्य, असन्तोष।

**replace**-प्लेस *v t* to provide a substitute for, to substitute one thing for the other, एक के बदले दूसरा वस्तु रखनी, देनी किसी की एवज में काम करना।

**replaceable** -बल *adj* वह जिसकी स्थान पूर्ति की जा सके, जिस की एवजी दी जा सके।

**Replaceable by hydrogen** हाइड्रोजन के कण जो तेजाब में धातु कणों से बदले जा सकते हो।

**replacement** -मैन्ट *n* पूर्ति, बदलाव, ऐवजी।

**replacer** -सर *n* a substitute, बदले में कही, रक्खी, या दी गई वस्तु, वह जो किसी दूसरे की

जगह काम करे; जो एवजी में काम करे; जो किसी की स्थान पूर्ति करे।

**replenishment** -मैन्ट *n.* the filling up again दुबारा पूर्ति।

**replete**-प्लीट *adj.* filled to the brim, full, ऊपर तक भरा हुवा विखरता हुवा, बहुतायत मे, परिपूर्ण, भरपूर।

**repleteness** -नैस *n* अत्यधिक बहुतायत, लबरेज वस्तु परिपूर्णता।

**repletion** -शन *n* ऊपर तक, किनारे तक भरने का काम, पूर्णता।

**repleviable** -एबल *adj* that which can be recovered or restored to the lawful owner, जो खोजी जा सके, जो वास्तविक स्वामी को लोटाई जा सके।

**replevy** -प्लेवी *v t.* to recover or restore to the owner, to bail, जमानत देना, कुर्क हुचे माल को छुडाना और असली मालिक को देना

**replica** -प्लिका *n.* a copy of the original, वास्तविक चित्र की प्रतिलिपी, प्रतिलिपी, नकल।

**replicate** -केट *v. t.* to repeat, to fold back; दोहराना; पीछेको मोडना, नकल करना, प्रतिलिपी बनाना, *n.* एक लय की कई ध्वनि *adj* पीछे मुडा हुवा।

**reply** प्लाइ *v t* to say in reply; उत्तर मे कहना, जवाब मे कहना, *v i* उत्तर देना, जवाब देना, प्रतिवादी को उत्तर देना *n.* उत्तर जवाब।

**repone** -पोन *v. t* to resettle, to rehabilitate, पुन स्थापन करना, पुर्नव्यवस्था करना।

**report** -पोर्ट *v. t* to convey; to give an account, to circulate publicly, सन्देश देना, हाल बताना, स्थिती ज्ञान कराना, हालत बताना, जनसमुदाय तक पहुचाना, जैसे किया गया; कहा गया या करा गया हो वैसे ही बताना किसी अखबार के लिये खबर करना लिखना, किसी बातचीत, घटना का वर्णन करना, सूचना देनी, *v. i.* बयान देना, घटना का वर्णन करना, साधारण बयान देना, अपने को हाजिर करना, सवाद दाता का काम करना, *n* वास्तविक तथ्यो का वर्णन, एक सरकारी विज्ञप्ति, विद्यार्थी के काम व चाल चलन का ब्यौरा *reported verses* एक प्रकार की कविता का पद जिस में समरूप शब्द समानान्तर प्रयोग किये हुवे हों। *reported stage* संसद की किसी कमीटी द्वारा छांट छांट कर ससद में भेजा विधेयक। *reported speech. indirect speech*; सीधी तरह न दिया गया व्याख्यान।

**reportable** -बल *adj.* वर्णन या लिखित करने योग्य, सूचना देने योग्य।

**represent** -जैन्ट *v t* to stand for, to show or exhibit an image of, to be a substitute, to describe or depict बदले मे खडे होना, प्रतिनिधित्व करना मन में लाना, वर्णन करना चित्र बनाना, स्थान पूर्ति करना, नकल करना, नमूना बनाना समद का सदस्य होना, दुबारा उपस्थित करना।

**representation** -शन *n* act of representing or state of being represented, an image, picture प्रतिनिधि होना या प्रतिनिधि द्वारा उपस्थित होना, आकृति, चित्र, मूर्ति, छाया प्रार्थना पत्र, भाव व्यक्ति का लेखा दुबारा उपस्थित करने का काम।

**representative** -टिव *adj* exhibiting a likeness, a typical example एक रूपता; विशेष उदाहरण, समरूपता, *n.* प्रतिनिधी। *house of representatives* लोक सभा, अमीरीकी लोक सभा।

**reperesenter** -टर *n* प्रतिनिधि एक के बदले मे जाने वाला नुमाइन्दा।

**repress** रिप्रैस *v t* to put down, to keep under, to subdue. दबाना. दमन करना, रोकना; अधिकार मे लाना, दुबारा दबाना।

**repressible** -सिबल *adj.* शमन करने योग्य, अधिकार मे लाने योग्य, पुन दबाने योग्य।

**repriefe** रिप्रीफ *n.* insult, shame reproof धिक्कार, निन्दा; बदनामी, बेशर्मी, अपमान, मान हानि।

**reprieve** रिप्रीव *v t* (also repreeve) to reprove निन्दा करना, फासी को रोकना, उद्धार

**reporting**-पोर्टिंग *adj* सवाद भेजने वाला, सूचना देने का काम।

**repose** पोज *v t* to give rest to, to deposit; to place in trust, आराम करना, जमा करना; धरोहर धरना, आराम की जगह रखना *n.* आराम; स्थिरता. गुमसुमपना, शान्ति; शान्त भाव, आराम की जगह।

**reposed** -पोज्ड *adj.* शान्त, स्थिर।

**reposedly** -डली *adv* शान्ति पूर्वक स्थिर हो कर

**repoussage** रेपूसेज *n* अन्दर या पीछे की तरफ से मार कर या पीट कर ऊपर उठा या बाहर की ओर निकला काम, ठप्पे का काम।

**repousse** रेपूस, रेपू *adj* ठप्पे वाला, ठप्पे मे बनाया गया।

**repp** रैप *n.* a corded cloth बारीक कपड़ा, गाठ लगाया कपड़ा।

**repped** रैप्ड *adj* transversely corded ताने बाने मे गाठ लगा कर बुना कपड़ा।

**reprehend** रेप्रिहेन्ड *v.t.* to find fault with,

गलती निकालना, दोषारोपण करना, डाटना फटकारना, निन्दा करना, कलंकित करना।

**reprehender** रेप्रिहेन्डर *n* दोषारोपण करने वाला, डाट फटकारने वाला, निन्दा करने वाला।

**reprehensible** -हेंसिबल *adj* worthy of blame दोष देने योग्य निन्दनीय।

**reprimand** रिप्रिमैंड *n* a severe reproof बुरी झिडकी; भर्त्सना. खुले आम झिडकना; निन्दा करना।

**reprime** रिप्राइम *v t* to repress दमन करना दबाना।

**reprint** रीप्रिन्ट *v t.* to print once more, to print a new but same impression दुबारा छपाई करना, नई किन्तु पहले वाली छपाई करना, *n* बाद का छापा छपा हुआ भाग जो मिलाने के लिए काम मे आता है।

**reprisal** रिप्राइजल *n.* recapture compensation दुबारा गिरफ्तार करना हर्जाना बदले में छीन लना इनाम पारितोषिक।

**reprise** -इज *v t* to gain again, to recapture पुन प्राप्ति पुन जीत लेना कब्जे मे कर लेना कैद कर लेना।

**reprive** -इव *v t* to delay the execution मृत्यु दण्ड को स्थगित कर देना।

**reproach** रिप्रोच *v t* to censure severely, to *bring into discredit* गाली देना, धिक्कारना निन्दा करना, बुराई करना. तिरस्कार करना. *n.* धिक्कार, निन्दा, तिरस्कार बुराई।

**reprobance** रिप्रोबैंन्स *n* reprobation अति धिक्कार, अति प्रताडन, बिल्कुल निराश्रय त्याजन

**reprobate** रिप्रोबेट *adj* परीक्षा मे अनुत्तीर्ण हुवा, नीच, दैव द्वारा प्रताडित, पापी कुकर्मी, नीच चरित्र का. *n* दैव द्वारा निराश्रित व्यक्ति, बेशर्म आदमी, *v t.* त्यागने वाला; छोड़ने वाला, प्रतिबन्ध लगाने वाला।

**reproduce** रीप्रोड्यूस *v t* to make a copy of, to form anew प्रतिलिपी बनाना, पुन तय्यार करना. नई उत्पत्ति करना, नया बनाना।

**reproduction** रिप्रोडक्शन *n* act of producing new organism, the whole process by which life continues to exist, a copy नये पदार्थ उत्पन्न करने का कार्य' वह सृष्टि का नियम जिससे जीवन पीढ़ी दर पीढी चलता रहता है मूर्ति, प्रतिलिपि।

**reproof** रिप्रूफ *n* a rebuke, shame disgrace गाली बेशर्मी बदनामी प्रतिबन्ध, दूसरा या नया सबूत।

**reproval** -वल *n* the act of rebuking गाली देना, तिरस्कार या ताड़ना करने का कार्य।

**reprive** रिप्राइव *v t* to delay the execution of प्राणदण्ड में देरी कर देना, उद्धार करना।

**reps** रैप्स *n* a corded cloth हलका बुना हुआ कपड़ा।

**reptile** रैप्टाइल *adj* & *n.* creeping like a reptile in nature. रेंगने वाला रेंगने वाले जन्तुओं की प्रकृति का. रेंगने वाले जन्तु एक नीच कमीना, धोखेबाज; बुराई करने वाला व्यक्ति

**reptilian** रैप्टीलिअन *adj* of the nature of reptiles.-जमीन मे रेंगने वाले जन्तुओं की प्रकृति, गुणों वाला।

**republic** रिपब्लिक *n* the state, a form of post where the soveriegn power lies in the hands of elected representatives of the people राज्य ऐसा राज्य जहा सार्वभौम सत्ता प्रजा के प्रतिनिधियों के हाथ मे होती है, जहा ऐसी राज्य सरकार हो।

**republican** -कन *adj* of or favouring a republic प्रजातन्त्र वादी. लोक तन्त्र के पक्षपाती प्रजावादी (republican) दल का। *n* वह व्यक्ति जो लोक तन्त्रात्मक राज्य का पक्षपाती हो, अमरीका का एक राजनीतिक दल।

**repudiate** -डिएट *v t.* to divorce to refuse to cast off. तलाक देना छोड देना; सम्बन्ध विच्छेद करना. मना करना. खन्डन करना अपनाने से इन्कार करना।

**repudiation** -डिएशन *n* त्यागना, खन्डन, अस्वीकार करना, पत्नी परित्याग करने वाला. आज्ञा पालन न करना।

**repugn** रिप्यून *v t* to oppose, to fight against विरोध करना, सामना करना।

**repugnance** रिपग्नैन्स *n* dislike, inconsistency, aversion नापसन्दी, घृणा, अनिच्छा,

**repugnancy** -सी *n* opposition विरोध, घृणा।

**repulse** -पल्स *v t* to beat off, to rebuff पीछे हटाना, पीछे ढकेलना, भगा देना, अस्वीकार करना।

**repulsion** -पल्शन *n* repelling force, action or influence. पीछे हटाने रुकावट डालने वाली शक्ति. कार्य या प्रभाव. पराजय।

**repute** रिप्यूट *v t* to deem, to account; गणना करना विचारना *n* सर्वसाधारण के विचार, कीर्ति, यश, प्रशसा, प्रसिद्धि।

**reputably** -बली *adv* आदर सहित. प्रसिद्धि सहित।

**reputation** -शन *n* प्रसिद्धि प्रतिष्ठा कीर्ति यश, आदर, सुनाम, सुगुण, ख्याति।

**reputative** -टिव *adj* प्रसिद्धिप्राप्त आदर प्राप्त, सम्मानप्राप्त, ख्यातिवान।

**reputatively** -टिव्ली *adv.* सम्मानपूर्वक; आदर सहित; प्रसिद्धि के साथ ।
**reputed** -टिड *adj* आदरणीय या सम्मान का पात्र समझा जाने वाला ।
**request** रिक्वेस्ट *n* a potition; the asking of something, asking a favour; प्रार्थना करना, नम्रता से मांगना ।
**requester** -क्वेस्टर *n.* प्रार्थना करने वाला ।
**requicken** -क्न *v. t.* to put new life in; नया जीवन देना; नई स्फूर्ति प्रदान करना ।
**require** -वायर *v.t.* to demand, to ask; to request, चाहना, मागना, प्रार्थना करना; लाने या करने की आज्ञा देना, आकांक्षा करना ।
**required** *adj* मागा हुवा, चाहा हुवा; प्रार्थना किया हुवा, जरूरी ।
**requirement** रिक्वायरमेंट *n* a needed thing, a demand, a necessary thing. जरूरत, जरूरी सामान, आवश्यकता, चाह या आवश्यक माग ।
**requiring** -यरिंग *n* मागने का काम, आज्ञा देने का काम ।
**requisite** रेक्विजिट *adj* needed, indispensable जरूरी, आवश्यक. जिसके बिना काम न चले, *n* चाही या मागी गई वस्तु; वह वस्तु जो अत्यावश्यक हो ।
**requisition** -जिशन *n* the act of placing a formal demand, requiring, a call for completion of something dues आज्ञा देने का काम, किसी को काम करने का आदेश, फौज के लिये किसी भी वास्ते की सप्लाई के लिये आदेश, काम मे आते या काम करते हुवे की स्थिती । *v t* to demand a requisition from किसी से माग भेजने के लिये कहना, छीनना, कब्जे मे करना, जबरदस्ती नोकरी कराना ।
**requisitionary** -नरी *adj* वह जिसकी माग पेश की जा सके ।
**requit** रिक्विट *v.t* दुबारा देना, खाली करना ।
**requitable** -टेबल *adj* वापिस देने योग्य, बराबर करने योग्य, अदायगी करने योग्य, खाली करने योग्य ।
**requital** -टल *n* खाली करने का काम, वापस अदायगी, हानि पूर्ति करना; पारितोषिक ।
**requite** -इट *v t*, to repay, to bestow the like in return, to retaliate· to counter-balance वापस देना, लौटाने के लिये देना, बदला लेना; बराबरी करना । *n* वापसी, अदायगी ।
**requoyle** रिकोइल *v.t.* & *v i.* a Shakespearian spelling of recoil वापस भगा देना, वापस लौटना ।

**rerail** रीरेल *v.t.* रेल पर पुन स्थापित करना ।
**rere** रीअर *adj.* सयुक्ताक्षरों मे 'रीअर' शब्द के लिये प्रयोगिता होने वाला, पीछे, पिछली ओर ।
**redorse** -स *n.* वेदी के पीछे का स्थान ।
**reredosse** -स *n.* मण्डप के पीछे का स्थान
**rescue** -क्यू *v t* to remove from danger or captivity, to take forcibly away from legal custody, to recover by force. किसी खतरे या बन्धन से उद्धार करना, जेल या सरकारी प्रतिबन्ध से छुडाना, जबरदस्ती छुड़ाना । *n.* छुडाने उद्धार करने का काम, सङ्कट या दु.ख से बचाने का कार्य, बलपूर्ण रिहाई, छुडाने वाला या उसका बल ।
**rescuer** -अर *n* छुडाने वाला; उद्धार करने वाला, सङ्कटग्रस्त को त्राण दिलाने वाला ।
**research** -रिसर्च *n.* an investigation, thorough and careful search. अन्वेषण, खोज; सावधानीपूर्ण जाच पड़ताल ।
**research** रीसर्च *v.t* to search again, फिर से खोज करना, जिज्ञासा करना ।
**researcher** -र *n* खोज करने वाला, अन्वेषण करने वाला ।
**reseau** रेजो *n* कसीदाकारी के लिए सुन्दर जमीन का जालीदार कपडा ।
**resect** रिसेक्ट *v. t* to cut especially the end of a bone काटना, विशेषकर हड्डी के एक सिरे को ।
**resedaceae** -सी *n* पीले रग की जाति के पौधे ।
**reseize** -ज *v t* to reinstate पुनर्स्थापन करना ।
**resemblance** रिजैम्ब्लैन्स *n* likeness in appearance, an image. एक रूपता, समरूपता, प्रतिबिम्ब ।
**resemblant** -एट *adj* मिलता जुलता, एक रूप एक शक्ल का ।
**resemble** -बल *v t.* एक समान दीखना, एक रूप होना ।
**resembler** -र *n* समान दीखने वाला, एक रूप वाला ।
**resembling** -लिङ्ग *adj.* मिलता जुलता, एक आकृति, आकार का ।
**resent** रिजेन्ट *v t.* to feel ill नाराज होना, बुरा मानना हानि या निरोधात्मक समझना, सुगन्धि देना, विशेष महक देना ।
**resenter** -टर *n* नाराज होने वाला, बुरा मानने वाला ।
**resentment** -टमेन्ट *n* नाराजी क्रोध, गुस्सा, बुरा मानना; ईर्ष्या ।
**reservable** -रिजर्वेबल *adj* that which can be reserved वह जो निश्चित किया जा सके,

वह जो सुरक्षित किया जा सके।

**reservation** -वेशन *n* Mental Reservation सुरक्षा, किसी कार्य विशेष के लिए नियुक्ति मानसिक प्रतिबन्ध, वक्ता द्वारा शब्द या वाक्य जो भाषण के वास्तविक अर्थ का निरूपण करने वालों का न कहा जाना। *n* Reservation of the sacrament रोगियों के लिये बचाया हुआ नैवेद्य का भाग।

**reservatory** वेट्री *n* a reservoir वह स्थान जहां वस्तुएं इकट्ठी की जा सके, जलाशय, कुण्ड।

**reserve** रिज़र्व *v t* to save, to set apart, to retain, to keep बचाना; संचित करना, अलग रखना *n* किसी वस्तु का अलग रखना, सुरक्षा, बचाया हुआ धन या सम्पत्ति, खेल में अतिरिक्त खिलाड़ी जमीन का कोई भाग जो विशेष कार्य के लिए रखा हो।
*without reserve* पूर्ण रूप, बिना भेद भाव के।

**reserved** -र्वड *adj.* unresponsive, aloof in behaviour चुपचुप, शान्त, न बोलने वाला गुमसुम।

**reservoir** -र्वायर *n* a store, a dam. संग्रहालय, बड़ा कुण्ड, जलाशय।

**reset** रीसेट *v t* & *v. i.* to set again पुन ठीक करना, चोरी का माल प्राप्त करना, चोर को आश्रय देना।

**resiance** रेजिन्स *n* निवासी।

**resiant** -न्ट *adj* निवास करने वाला, रहने वाला

**reside** रिज़ाइड *v i* to live permanently, to be vested सर्वदा रहना, वास करना, विश्राम करना, पालन करना।

**residence** रेजिडेन्स *n* act of living in a place किसी स्थान पर रहना, विधान द्वारा नियुक्त स्थान पर रहना, रहने का घर मुकाम, घर।

**residency** रेज़ीडेन्सी *n* the official place of residence of a Resident स्थायी अधिकारी का निवास स्थान, देशी राज्यों में भारत सरकार का देख भाल करने वाला अधिकारी।

**residenter** -डेन्टर *n* निवासी, वासी।

**residential** -डेन्शल *adj.* निवास सम्बन्धी, घर द्वार सम्बन्धी।

**residuary** -अरी *adj.* of the nature of a residue बचा हुआ, बाकी रहा, कर्ज निपटा कर बचा भाग, बचा हुआ भाग, शेष भाग, अवशेष।

**residuous** -अस *adj* बचा हुआ, आखिर में रहा हुआ।

**residuum** -अम *n* अवशेष।

**resign** रिज़ाइन *v t* to submit quietly; to relinquish सौंपना, छोड़ देना, खाली कर जाना। *v i* त्याग पत्र देना, नौकरी का छोड़ देना

**resignation** रेजिग्नेशन *n* त्याग पत्र, इस्तीफा, छोड़ देने का काम, निराश तथा निराश्रय हुए की स्थिति।

**resigned** रिज़ाइन्ड *adj* calmly submissive. शान्तिपूर्वक निवेदन करने वाले; समर्पित, छोड़ा हुआ।

**resile**-ल *v. t* to rebound, to back out. फिर जाना, मुकुर जाना, इन्कार देना, पुन लपेटना; कही बात से मुकुर जाना।

**resilience** रिज़िलिअन्स *n* मानसिक अथवा शारीरिक खिचाव, लपेटने का काम।

**resiliency**-अन्सी *n* elasticity. लचक।

**resilient**-अन्ट *adj* that which leaps back पीछे उछलने वाले जिससे मानसिक तथा शारीरिक लचक पहुँचती है।

**resin** रेज़िन *n* rosin; a substance got for turpentine. लीसा; लार, धूना, राल; तारपीन के तेल से बनाया जाने वाला एक पदार्थ। *v t* to treat with resin; to remove resin लार लगाना या छुटाना

**resinify** -फाइ *v t* to become resin. लार बनाना।

**resinise** -नाइज *v.t.* लार लगाना।

**resinosis** -नोसिस *n.* अत्यधिक लीसे या लार का निकास।

**resipiscence** रेसिपिसन्स *n* a change or shift to a better state of mind. मस्तिष्क का अच्छी स्थिती में आना, गलती मान लेना।

**resist** रिज़िस्ट *v t.* to strive againt, to oppose विरोध करना; प्रतिरोध करना, सहन करना रोकना, बाधा डालना। *v t* विरोधी बनाना। *n* रासायनिक परिवर्तन से बचाने के लिये लगाई गई तह।

**resistance** -स्टेन्स *n* विरोध करने का कार्य या शक्ति, विरोध, प्रतिबन्ध, रुकावट, एक विद्युत यन्त्र जो विद्युत प्रवाह को रोकता है।

**resistant** -स्टेन्ट *n* anything that resist, कोई पदार्थ जो रुकावट डालता है। *adj* रुकावट डालने वाला सहन करने वाला, अवरोध करने वाला।

**resister** -स्टर *n* सहन करने वाला व्यक्ति या वस्तु, विरोध कर्ता, प्रतिबन्धक।

**resistible** -बल *adj* सहनशील, बाधा डालने के योग्य।

**resistibly** -ब्ली *adv* बाधा पूर्ण ढग से।

**resistingly** -टिंग्ली *adv.* सहन करते हुए; बाधा डालते हुए।

**resistive** -स्टिव *adj* रोकने की शक्ति वाला, बाधा डाल सकने वाला।

**resoluble** रेजल्यूबल *adj* जो घोला जा सके; खत्म किया जा सके या जिसका विश्लेषण किया

जा सके।

**resolute** -ल्यूट रेजलूट *adj* determined: having a fixed purpose. दृढ़;स्थिर,निश्चित लक्ष वाला। *n* दृढ़ पुरुष।

**resolutely** -ल्यूटली *adv* दृढ़ता के साथ, स्थिर रूप से।

**resoluteness** -नैस *n.* दृढ़ता, स्थिरता।

**resolution** -ल्यूशन -लूशन *n* out of resolving· separation of components, decomposition, determination, that which is resolved फैसला करना· अंशों का पृथकीकरण: विश्लेषण, प्रतिज्ञा, प्रस्ताव फैसला. रीसोल्यूशन *n* renewed solution दुबारा निकाला हुआ हल या उत्तर।

**resolve** -ल्व *v. t* to separate into components, to analyse, to break up to meet, to solve पृथक करना, विश्लेषण करना, पिघलाना; घोलना, प्रतिज्ञा करना;विश्वास दिलाना, सूचित करना, प्रस्ताव पास करना। *v. i* पिघलाना, निश्चय करना विश्वास करना। *n.* निश्चय; प्रतिज्ञा।

**resolved** -व्ड *adj.* फैसला किया हुआ निश्चय किया हुआ।

**resolvent** -वेन्ट *adj.* घोलने या पिघलाने की शक्ति वाला।

**resolver** -वर *n* पिघलाने वाला, निश्चय करने वाला।

**resonance** रेजोनन्स *n* reverberating sound प्रतिध्वनि गूंज।

**resonator** -टर *n* झंकार गूंज बढ़ाने का यंत्र या पदार्थ।

**resorb** रिसोर्ब *v. t* पुन: मिलना फिर से मिला लेना

**resorbent** -बेन्ट *adj* पुन: सोख लेने वाला, फिर से चूस लेने वाला।

**resorcin** रिजोसिन *n* also resorc... ...रंग की फिनाइल जो रंगाई या फोटो... ...ने मे काम आती है।

**resorption** रिसोर्पशन *n.* सोख... ...अनुमान।

**resort** रिजोर्ट *v. i.* to revert to have recourse; to apply. अपने स्थान पर आना; आश्रय लेना, लगाना। *n* act of resorting, a haunt आश्रय लेने की क्रिया; आश्रय वह जिसका या जिस स्थान पर आश्रय लिया जाए। ...the last resort आखिरी बार मे अन्तिम अवसर पर।

**resource** रिसोर्स *n* a source or place of help; an expedient उपाय, सहायता का केन्द्र युक्ति, साधन, कल्पना।

**resourceful** -फुल *adj.* साधन सम्पन्न, युक्ति पूर्ण, सहायक; आत्मबलवान।

**respect** रिस्पैक्ट *v. t. & v. i* to take into consideration; to regard. आदर करना, ध्यान में रखना; मान करना, पूजा करना, सत्कार करना। *n* heed; an aspect, a relation or reference; regard consideration ध्यान एक पहलू, सम्बन्ध, मान आदर; सत्कार, प्रतिष्ठा।

**respectable** -बल *adj* आदरणीय,प्रतिष्ठ,कुलीन; मान्य, सच्चरित्र, धनवान, श्रीमान; सम्पन्न।

**respectant** -टैन्ट *adj* looking back, पीछे देखता हुवा, एक दूसरे की ओर देखते हुवे।

**respecter**-पैक्टर *n* आदर करने वाला,मान करने वाला।

**respectful** फुल *adj* आदर पूर्ण, सम्मान पूर्ण।

**respectfully**-फुली *adv.* आदर करते हुवे,सम्मान करते हुवे,

**respectfulness** फुलनैस *n* आदर पूर्णता।

**respecting** -टिंग *prep.* बावत; सम्बन्धित।

**respective** टिव *adj* having respect, considerate, heedful अपना, अन्योन्य; परस्पर सम्बन्धी ध्यानपूर्ण आदरपूर्ण, सम।

**respectively** वली *adv* अपने अपने से, बारी बारी से, क्रमानुसार।

**repirator** -टर *n* विषैली गैस से बचने के लिये नकाब, नाक या मुंह मे लगाया जानेवाला यंत्र जो सांस ली गई वायु को शुद्ध तथा गर्म करदेता है।

**respiratory** -टरी *adj.* सांस लेने मे सहायक; सांस लेने से सम्बन्धित।

**respire** रिस्पाइर *v t & v. i* सांस लेना; सांस खेंचना, सांस फेंकना।

**respite** -पाइट *n* a temporary cessation; pause क्षणिक विश्राम, विश्रान्ति मध्यान्तर, देर; विलम्ब।

**resplend**... ...ड *v t.* to delay. देर करना; विश्रान्ति ... *i* to shine brilliantly, बहुत तेज चम... वाला.ज्योति युक्त होना,उज्वल होना।

**respond** -पोन्ड *v. i.* to answer, to reply, to react, उत्तर देना; उत्तर मे संकेत करना, जवाब देना, प्रतिपादन करना; *n* आधे स्तूप जो महराव को सहारा देने को बनाये जाते हैं।

**response** -पोन्स *n.* उत्तर; सहानुभूति पूर्ण संकेत प्रतिवचन, अनुभव जवाब।

**responseless** लेस *adj;* निरुत्तर।

**responsibility**-लिटी *n* state of being responsible, जुम्मेवारी, उत्तरदायित्व, जवाबदेही

**responsible** -बल *adj* answerable; that which is liable for an explanation, उत्तरदायी, जवाबदेह; जुम्मेवार।

**responsibly** -ली *adv.* जुम्मेवारीसे, उत्तरदायित्व पूर्ण ढंग से।

**responsive** *-सिव adj* उत्तर देने के लिये प्रयुक्त, उत्तर देने वाला।

**ressaldar** *-साल्दार n* हिन्दुस्तानी फौजी दस्ते का नायक।

**rest**-रेस्ट *n* repose refreshing inactivity, free from disturbance, a place for resting. आराम, विश्रान्ति, विश्राम, आनन्दमय स्थिरता, *v i* to repose to be at ease, to be still, आराम करना; विश्राम करना, आराम से लेटना, स्थिर होना, सतुष्ट होना भरोसा करना, ठहरना, *v t* आराम देना, सहारा देना, ठहराना; *at rest* स्थिर, आराम से विना शान्ति भग हुआ,

**rest** रेस्ट *n* remainder अवशेष, जो बाकी बचा हुआ हो। *v i* to remain बाकी बचना, शेष रहना।

**rest** रेस्ट *n* छाती पर लगाने जाने वाले जिरह बख्तर की ऐसी कल जो भाले को वापिस जाने से रोक दे। *v t* गिरफ्तार करना, रोकना।

**restaurant** *-रा n* a place where meals may be had भोजनालय, होटल, रेस्टरा।

**rest-cure** *-क्योर n* treatment by repose विश्राम द्वारा इलाज, आराम की चिकित्सा।

**rest-day** *—डे n* a day of rest आराम का दिन।

**restem** रेस्टैम *v t* धार के विरुद्ध धकेलना, धार के खिलाफ जोर लगाना।

**rest-house** *-हाऊस n* वह मकान जहा यात्री विश्राम करते है।

**resting** *-इङ्ग adj* relying स्थिर, आश्रित, सहारा।

**restitute** *-यूट v t* to restore सुधारना, चंगा करना, नया करना। *v i* पूर्व की अवस्था मे बदलना।

**restitution** *-शन n* giving a thing to its real owner असली मालिक को वस्तु दे देना।

**restitutive** *-टिव adj* जो सुधारा हुआ हो, जो पूर्व अवस्था मे बदल दिया गया हो।

**restitutor** *-टर n* पूर्व अवस्था मे लाने वाला, सुधारक चगा करने वाला।

**restive** *-इव adj* obstinate, refractory. हठी, उद्धत अडियल।

**restively** रैस्टिवली *adv* in a restive manner. हठ से, उद्धतता से, अडियलपन मे।

**restorable** रिस्टोरेबल *adj* able to be restored वह जो सुधारा जा सके या पूर्व अवस्था मे लाया जा सके।

**restorableness** *—नैस n* the quality of being restorable आरोग्यता, ठीक तरह का।

**restoration** *-रशन n* recovery, renewal. आरोग्य, *adj* पूर्व अवस्था की प्राप्ति।

**restore** रस्टोर *v t* to bring, to make good, to repair to rerturn लाना, अच्छा करना, फिर से तैयार करना, लौटाना, सुधार करना *n* restitution, सुधार।

**restrain** रिस्ट्रेन *v t.* to hold back, to control अधिकार करना, रोकना, अधीन करना दबाना, *v i* to refrain. अडना, विराम करना रुकना।

**restrainable** *-बल adj* able to be restrained वह जो रोका या दबाया जा सके, अधीन करने योग्य।

**restrained** *-ड adj* control. प्रतिबन्ध, रोक, विराम, दबाव।

**restrainer** *-अर n.* one who restrains वह व्यक्ति जो दबाव डालता है या रोक लगाता है; प्रतिबन्धी।

**restraining** *-इङ्ग adj* वह जो दबाया जा सके; जिस पर प्रतिबन्ध लगाया जा सके।

**restraint** *-ड n* stoppage, checking प्रतिबन्धता, रुकावट, बन्धेज; विरामता।

**restrict** रिस्टरिक्ट *v t.* to limit, to confine. बन्धेज करना, सीमा बाधना, सयम करना; रोकना।

**restricted** रिस्टरिकटिड *adj* वह जिस पर बन्धेज किया जा सके या सीमा बद्ध किया जा सके।

**restrictedly** *-ली adv* in a restricted manner सयम या सीमा बद्ध करने के ढग से।

**restriction** रिस्टरिक्शन *n* limitation, confination प्रतिबन्ध, सयम, सीमा बद्धता।

**restrictive** *-टिव adj* tending to restrict. बन्धेज करने वाला, रोकने वाला।

**restrictively** *-ली adv* in a restrictive manner. बन्धेज से, रुकावट से।

**restringe** *-रिंज n* to restrict, limitation. बन्धन, रोक, सयम।

**result** रिजल्ट *v i* to issue, to out come. निकल आना, नतीजा होना। *n* issue, decision, outcome नतीजा, परिणाम, फल; सिद्धि।

**resultant** *-ऐन्ट adj* a result of combination सम्मलित चीजो का नतीजा या फल।

**resulting** *-इङ्ग adj* issuing, outcoming. परिणाम स्वरूप फल स्वरूप।

**resultless** *-लेस adj* effectless, without effect बेकार, व्यर्थ, निष्फल, निरर्थक।

**resume** रिज्युम, रिजैम *v t* to take back, to assume again. फिर से लेना, दोबारा मनना या शुरू करना। *v i.* to begin again in continuation, to take possession again फिर से लगातार शुरु करना, फिर से

अधिकार में लेना।
**resumption** रिज़्यम्पशन *n* act of resumping फिर से मानने या शुरू करने का ढंग।
**resumptive** -टिव *adj* assuming again. फिर से लेते हुए, दोबारा शुरू करते हुए।
**resupinate** रिसूपिनेट *adj* upside down by twisting मोड़कर उल्टा किया हुआ।
**resupination** -पिनेशन *n* मोडकर उल्टा।
**resupine** -पिन रीस्यूपिन *adj* lying on the back. पीछे की ओर होते हुए, पीछे होते हुए।
**resurge** रिसर्ज *v. i* to rise again. फिर से उठाना, दोबारा उठाना. फिर खडा होना।
**resurgence** -रन *n.* the act of resurging. फिर से उद्गम।
**resurgent** -न्ट *adj.* rising again. फिर से उठने वाला, दोबारा खडा होने वाला।
**resurrect** रीजरैक्ट *v t* to restore to life, to revive. फिर से जीवन प्राप्त करना। *v i* to come to life again. फिर से कब्र से उठाना।
**resurrection** -शन *n* revival, a rising from the dead फिर से उठना, मृत्यु से उठना।
**resurrective** रीजरैक्टिव *adj* मृत्यु से पुन जीवित होने वाला।
**resurrector** -टर *n* वह व्यक्ति जो फिर से मृत्यु से जी उठता है।
**resuscitate** -टेट *v t* to revive फिर से जी उठाना मृत्यु से उत्थान करना। *v i.* फिर से जी जाना।
**ret** रेट *v t* to expose to moisture. आद्रता में खुला हुआ होना। *v. i.* to soak. सोखना; पीना, छिपाना।
**retail** रिटेल्‍ली sale to consumer or in small quantities. फुटकर बिक्री; थोडी या कम बिक्री। *adj.* concerned with such sale. बिक्री सम्बन्धी। *adv* by retail फुटकर या अल्प बिक्री से। *v t.* to put about. ब्योरेवार बयान करना; थोडी बिक्री करना।
**retailer** -र *n* one who retails वह व्यक्ति जो फुटकर बिक्री करता है।
**retain** -न *v t* to keep, to hold back. रखना, पकडना; ध्यान में रखना, अधिकार में रखना, स्थापित करना।
**retainable** -एबल *adj* able to be retained स्थापित करने योग्य, ध्यान में रखने योग्य।
**retainer** -र *n* one who retains वह व्यक्ति जो ध्यान में या अधिकार में रखता है, अधिकारी।
**retake** -क *v t* to take again, recapture. फिर से लेना वापिस लेना, फिर से अधिकार करना। *n* जलती हुई रील के फिर २ आने वाले फोटो।
**retaliate** -लिएट *v t,* to revenge, to repay बदला लेना प्रतिकार करना, उल्टा जवाब देना विरुद्ध। *v i.* to return like for like जैसा करे उस के साथ वैसा ही करना।
**retaliation** -शन *n* revenge, return of like for like. बदला, जैसे का तैसा फल, उल्टा
**retaliationist** -शनइस्ट *n.* one who makes retaliation वह जो बदला लेता या प्रतिकार करता है।
**retard** -टार्ड *v. t* to slow, to delay धीरे करना, देर करना, बाद में होना, चलना, ढील छोडना। *v i* to slow down धीरे २ करना ढील छोडे रखना।
**retardant** -न्ट *adj.* slowing, delaying धीरे, बाद से, देरी, ढील छोडे रखना।
**retarder** रिटार्डरn one who makes retardation वह व्यक्ति जो ढील छोडे रखता या देर करता है।
**retch** रैच *v t* to strain, to vomit कै करना, ओक जाना, वमन करना. जी बुरा होना, उल्टी करना। *n* the act of vomiting उल्टी, वमन' ओकना, कै।
**retention** रिटैन्शन *n* memory, the act of retaining. यादगार, स्मृति, धारण करने की शक्ति।
**retiary** रिशिआरी *adj* a net made by a spider. वह जाल जिससे एक कीडा या मकडी बनाती है।
**reticence** रैटीसैन्स *n* reserve in talks मौन चुप्पी, मूक होना, न बोलना. चुप लगा जाना।
**reticency** -सी *n* in a reticent manner. मौन व्रत धारण में हुये होना।
**reticent** -ट *adj.* taciturn, one who do not talks. वह व्यक्ति जो मौन व्रत धारण किये हुए हो।
**reticle** -कल *n* which is like a net, network एक जाल की भांति जाल की प्रकार का।
**reticular** -क्यूलर *adj* having a shape of a network जाल की शक्ल का, जाल के आकार का।
**reticule** -क्यूल *n* the bag to which ladies kept of a network form स्त्रियों का जालीदार बटुआ।
**reticulum** -क्यूलम *n.* the construction of a net जाली की बनावट. जाली का काढना।
**retiform** -फोर्म *adj* just like a net, having a shape of a net जाल की भांति जाल के समान।
**retina** रीना *n.* the sensitive layer of the.

eye consisting of a fine network of opticalnerves आख के पीछे के हिस्से की सतह

**retinae** -टीने *pl.* the sensitive layers of the eye. आख के पीछे के हिस्से की सतह।

**retinol** -नोल *n.* an oil distilled from resin. एक प्रकार का तेल जो राल के वाष्प को ठंडा करने से प्राप्त होता है।

**retire** -र *v i* withdraw. पीछे हटना, आफिस या पद छोडना।

**retired pay** वह वेतन जो नौकरी छोडने पर दिया जाता है।

**retiredness** -डनैस *n* the condition of being retired अलग होने की अवस्था, नोकरी छोड हुए की अवस्था।

**retirement** -मैण्ट/*n* seclusion एकान्त, निश्चिन्तता।

**retiring** -रिङ्ग *adj* retreating, reserved अलग, छोडा हुआ, उदासीन।

**retort** रिटोर्ट *v t* to throw back, to answer sharply उलटना, उलटा उत्तर देना, पीछे को फेंकना। *n* a sharply answer एक कठोर उत्तर।

**retorted** -रिड *adj* bent back, thrown back पीछे फेंका हुआ, उलटा हुआ।

**retour** -यूर *n* a return वापिसी, किसी वारिस की अपने पूर्वजों की की हुई सेवा का ब्योरा जो उच्च न्यायालय में लिया जाए। *v t* to return as an peir वारिस बन कर लौटना, उच्च न्यायालय में जाना।

**retrace** रिट्रेस *v t.* दुबारा खेंचना, पुन मिश्रित करना, जबानी याद करना।

**retraceable** -सिएबल *adj* वह जो पुन खेंचा मिश्रित किया जा सके, जबानी याद किया जा सकने योग्य।

**retract** रिट्रैक्ट *v t* to draw back, to revoke, to undo पीछे खींचना, रद्द करना, उलटना, कहे हुवे को बदलना। *v i* वापस लेना, पीछे निकाल लेना, कहे से मुकर जाना।

**retrate** रिट्रेट *n.* a portrait तस्वीर चित्र।

**retreat** -ड *v t* दुबारा चलना।

**retreat** रिट्रीट *n* वापिसी, दुश्मन के सामने मोर्चाबन्दी से पीछे हटना, लौटने का संकेत, विश्राम की घण्टी; अवकाश प्राप्ति, एकान्तता, धर्म के कार्य के लिए अवकाश प्राप्ति, एकान्तता, शान्ति का स्थान, शराबी, पागल और अन्य ऐसे लोगों का औषधालय *v t* to draw back पीछे खेंचना, स्थान छोड देना, अवकाश ग्रहण करना। *v t* वापिस लेना।

**retree** रिट्री *n.* थोडा सा खराब हुआ कागज।

**retrench** रिट्रेन्च *v t* to cut off down काट देना कम करना। *v i* to cut down expenses खर्चे में कमी करना।

**retrenchment** -चमैन्ट *n* कमी कम खर्ची।

**retribute** रिट्रीब्यूट *v t* to give in return बदले में देना, किसी की एवज देना, बदला देना।

**retribution** -ब्यूशन *n* चुकती, चुकाव, भरपाई; बदला, प्रतिकार।

**retrieve** -इव *v t* to win back, to recover; to restore जीत लेना, वापस ले लेना, मरम्मत करना। *v i* to find and bring in the game ढूढना और खेल में ले आना।

**retro** रिट्रो *i t.* backwards, behind पीछे की ओर, पीछे।

**retroact** -एक्ट *v t* to act backwards पीछे की ओर चलना; उलटा काम करना, प्रतिशोध में काम करना।

**retrocede** -सीड *v i* to move back or inward अन्दर या पीछे की ओर हटना। *v t* पीछे की ओर छोड़ देना।

**retrochoir** -क्वायर *n* an extended portion behind the alter of a church गिरजाघर के वेदी स्थल के पीछे की ओर बढाया गया भाग।

**retroflex** -फ्लैक्स *adj* also retroflected, retroflexed, bend back पीछे की ओर मुड़ा हुआ, पीछे की ओर मुरा हुआ।

**retroflexion** -फ्लैक्शन *n* पीछे का मुड़ाव।

**retrogade** -ग्रेड *adj* moving backwards; inverse moving East to West, regenerating पीछे की ओर चलता हुआ, उलटा, पूर्व से पश्चिम की ओर, पीठ के बल तैरने या चलने वाला, पतित होता हुआ, विपरीत, *n* वह जो फिर जाता है या पतित हो जाता है, पीछे की ओर चाल। *v i* पीछे करना, वापस लौटाना।

**retrogress** -ग्रैस *n* पीछे की ओर चाल, पतन। *v i* पीछे की ओर हटना, उल्टा चलना।

**retromingent** -जैन्ट *adj* पीछे की ओर मूतने, पेशाब करने वाला। *n* पीछे की ओर मूतने वाला जन्तु, पशु।

**retropulsion** -पलशन *n* pushing backwards पीछे ढकेलने वाली वस्तु, पीछे की ओर चलने की प्रवृत्ति।

**retrorse** -र्स *adj* bent backward or downward पीछे की ओर मुडा हुआ।

**retrorsely** -ली *adv* पीछे की ओर मुडा होकर।

**retrospect** -पैक्ट *n* regards backward view, a contemplation of the past संकेत, सम्बन्ध, पश्चात दृष्टि, सिंहावलोकन, भूतकाल का ध्यान। *v t* पीछे की ओर देखना। *v i* सिंहावलोकन करना, किसी को मुड कर देखना।

**retrospection** -पैक्शन *n.* सिंहावलोकन, पश्चात् दर्शन।

**retroussage** रैट्रोशाझ *n.* removal of ink for engraved plate to soften the tone बेल बूटे खुदी तख्ती पर से रंग साफ करने के लिए रंग का हटाव।

**retrousse** -से *adj.* ऊपर उठा हुआ।

**retried** -इड *p. t.* दुबारा परीक्षा लिया हुआ, दुबारा सुनवाई किया मुकदमा।

**retry** -इ *v. t.* दुबारा प्रयत्न करना, मुकदमें की दुबारा सुनवाई करना।

**retrying** -इंग *pr. p.* दुबारा सुनवाई।

**retund** रट्यूड *v. t.* to blunt कुन्द करना, खुन्टा करना।

**return** रिटर्न *v. t.* to come or go back, to continue in opposite direction आना या वापस जाना, वापिस अपने पद, स्थान पर आना विपरीत दिशा में चलते या अग्रसर होते रहना। *v. t.* to turn round; to turn back, to give, cast, bring or send back घूमना; पीछे मुड़ना, वापस देना; लेना; भेजना या फिर गढ़ना; उत्तर देना, सरकारी तौर पर रिपोर्ट भेजना; बदले में देना। *n.* the act of returning; recurrence reversion, proceeds, profit; yield वापसी, पुनः पुनः होना, लौट, नफा, बिक्री, उपज, आदायगी, हर्जाना।

**returnable** -नेबिल *adj.* वापस लौटाया जाने वाला, जिसे वापस देना है।

**retuse** रिट्यूज *adj.* having a blunt tip and broad notch कुन्द किन्तु चौड़े सिरे वाला।

**reunion** रियूनियन *n.* a union after separation पुनर्मिलन, एक गोष्ठी, सभा।

**reunite** -नाइट *v. t.* & *v. i.* पृथक होने के बाद फिर से मिलना।

**rev** रैव *n.* a revolution चक्कर। *v. t.* चक्कर बढ़ाना, घुमाव बढ़ाना। *v. i.* घूमना, तेजी से घूमना, गोलाई से घूमना।

**revalenta** रैवालैन्टा *n.* lentil-meal मसूर की दाल, मसूर का बना भोजन।

**revalorise** -रिवैलराइज *v. t.* to reprice a thing, to revalue a thing किसी की कीमती बनाना, कीमत स्थिर करना।

**revaluation** रिवैल्युएशन *n.* दुबारा कीमत का अन्दाज लगाना।

**revalue** -ल्यू *v. t.* दुबारा कीमत लगाना, कीमत का पुनः अन्दाज लगाना।

**reveal** रिवील *v. t.* to make known, to tell by inspiration बताना, रहस्योद्घाटन करना, अलौकिक शक्ति द्वारा बताना, *n.* दरवाजे या खिड़की व दीवार के बीच का स्थान।

**revealing** -लिंग *n.* भेद बताना रहस्योद्घाटन।

**reveille** रिवैली *n.* the sound produced by drum to awake soldiers. सिपाहियों या फौजियों को जगाने का बिगुल।

**revel** रैवल *v. i.* to feast or make merriment. आमोद प्रमोद मनाना, दावत करना।

**revelation** -लेशन *n.* that which is revealed, divine or supernatural communication; वह जो व्यक्त किया गया हो, भेद, रहस्योद्घाटन का कार्य या तजुर्बा, दैविक संदेश, आनन्दमय अनुभूति, आकाशवाणी।

**reveller** -वैलर मद्यपान कर धूम मचाने वाला, आनन्द लेने वाला, आमोद प्रेम मनाने वाला।

**revelling** -लिंग *n.* आमोद, प्रमोदना, धूम धड़क्का हंसी खुशी।

**revelry** -लिरी *n.* मस्ती; आनन्द, उत्सव।

**revenant** -नैन्ट *n.* one who returns after long long years, one who returns after death, ghost, बहुत वर्षों के बाद वापस आने वाला, मृत्यु के बाद आने वाला, भूत।

**revenge** -वैंज-रिवैंज *v. t.* to inflict injury or damage in retaliation; बदले में या प्रतिकार में हानि या चोट पहुंचाना, बदला लेना; *v. i.* to take venegeance, द्वेष निकालना, बदला लेना; *n.* प्रतिद्रोह; बदला।

**revengeful** -फुल *adj.* प्रतिकार लेने वाला, बदला लेने को तय्यार; प्रतिशोध के लिये तत्पर।

**revenger** -जर *n.* बदला लेने वाला, वह जो बदला ले।

**revenging** -जिंग *adj* & *n.* बदला लेता हुवा; बदला लेने वाला।

**revenue**-विन्यू *n.* receipts of returns from any source, income of a state, a Govt deptt concerned with it, आय या आमद; राज्य कर।

**revenued** न्यूड *adj* कर लिया हुवा, जिस पर कर लगाया जा चुका है।

**reverberate**-बरेट *v. t* to beat or send back to reflect, to resound, पीटना या वापस भेजना, प्रतिविम्बित होना, प्रतिध्वनित करना। *v. i.* to rebound, to be reflected, to resound, वापस जाना, प्रतिबिम्बित होना प्रतिध्वनित होना, *adj* गूंजता हुवा प्रतिध्वनित हुवा; प्रतिबिम्बित हुवा।

**reverberation**-रान *n.* गूंज, प्रतिध्वनी प्रतिबिम्ब

**reverberative** -बरेटिव *adj* that which resounds, that which reverberates प्रतिध्वनित होने वाला, गूंजने वाला।

**revere** रिवीर *v. t.* to highly respect अति सम्मान करना, अत्यधिक आदर करना।

**reverence** -रेंस *n.* high esteem, respect; veneration अत्यधिक आदर, सम्मान, पूज्य

भाव।
**reverencer** -र *n* आदर करने वाला; पूजक, सम्मान करने वाला।
**Reverend** -रैण्ड *adj* पूज्य, पादरी के नाम के पहिले लगने वाला आदर सूचक शब्द।
**reverent** -रैण्ट *adj* feeling or showing reverence आदर-भाव प्रकट करते हुए, प्रतिष्ठित भासित होने वाले।
**reverie** रिवैरी *n* (also revery) an uncontrolled wave of thoughts and imagination, a day dream. मानसिक कल्पना प्रवाह, ख्याली पुलाव, जागरित स्वप्न, मन के लड्डू।
**reversal** रिवर्सल *n* उलट, पलट।
**reverse** रिवर्स *v t* to bring back, to upside down; to invert, to push backwards. वापस लाना नीचे ऊपर करना, अन्दर को मोड देना, पीछे को मोडना। *v.i.* विपरीत दशा में चलना. वापस लौटना। *n.* विपरीत, उल्टा विरुद्ध, दूसरी ओर मुख किये हुए।
*reverse the charges*. टेलीफून मा कर बजाये करने वाले से जिसके पास टेलीफून किया गया हो पर लगाना।
*reversing layer* सूर्य के प्रकाश मण्डल से उत्पन्न सप्त रंगों की रेखाओं को काली रेखाओं में बदलने वाली सतह।
**reversed** -ड *adj* उल्टा किया हुआ, उल्टा हुआ, परिवर्तित किया हुआ, ऊपर नीचे किया हुआ।
**reversedly** -ली *adv* उल्टा करके, वापिस लौटा कर।
**reverser** -र *n* जो उल्टा करे, ऐसा यन्त्र जो दिशा बदलने के काम आता है, जो परिवर्तन करे।
**reversible** रिवर्सिबल *adj* बदला या उलटा किये जाने योग्य; परिवर्तन किये जाने योग्य।
**reversibility**-बिलिटी *n* बदलने या उलटे होने अथवा किया जाने की योग्यता, व्यतिक्रम, परिवर्तिता।
**reversing** -सिङ्ग *adj* पलटने या लौटाने वाले; परिवर्तन करने वाले।
**reversion** -शन *n* पलट, वापसी, गिरावट, परिवर्तन।
**revert** -ट *v t* to turn back; to reverse, वापिस मुडना लौटना, उल्टा होना। *v.i* वापिस लौटना, पूर्व स्थिति में आना, पूर्वाधिकारी के पास जाना।
**reverted** -टिड *adj* वापिस अपने स्थान पर आया हुआ, वापिस लौटा हुआ।
**revest** रिवैस्ट *v t* to clothe again, to vest again फिर से वस्त्र पहनना। *v i* to vest again. दुबारा कपडे पहनाना।
**revestiary** -अरी *n* कपडे का पहनाव।
**revestry** -ट्री *n* a vestery. कपडे का पहनाव।
**revet** रिवैट *v t* दीवार पर पलस्तर करना।
**revetment** -मैण्ट *n* दीवार की मरम्मत दीवार पर पलस्तर लगाने का काम।
**revie** रिवाई *v t* ताश के खेल विरोधी से बडी बाजी लगाना। *v i* बडी शर्त लगाना।
**review** रिव्यू *n* a reviewing; a looking back, a survey, brief record of past history of a thing, a critical examination सिंहावलोकन; आलोचना; परीक्षा; पुनर्निरीक्षण। *v t.* आलोचनायें लिखना।
**reviewer** -अर *n* आलोचना लिखने वाला।
**revile** रिवाइल *v t* to bitterly abuse बुरी तरह से गाली देना। *n.* revilement. गाली गलौच।
**revilement** -मैन्ट *n* गाली गलौच, गाली देने का काम, गालियों से भरा व्याख्यान।
**reviler** -लर *n.* गाली गलौच करने वाला गाली देने वाला।
**revindicate** रिविन्डिकेट *v t* to claim and get back, to reclaim पुन मांगना मांग करनी और पा लेना, पुनर्स्थापन करना।
**revise** -ज *v. t* to amend, to examine with a view to correcting any mistake; to go over renewed study संशोधन करना, संशोधन करने के निमित्त पुन परीक्षा करना; दुबारा देखना। *n* आलोचना संशोधित के लिये लेखादि को मिलाने के लिए छापी गई प्रति।
**revision** रिवीजन *n* संशोधन मिलान दुबारा, पाठ।
**revisional** -नल *adj* मिलान किया जाने योग्य, जिसे दुबारा देखा जाना हो।
**revisory** रिवाइजरी *adj* having power to revise. फिर से विचार करने की सामर्थ्य।
**revivable** -वेबल *adj* able to be revived. ताजा करने योग्य या फिर से जीवित करने योग्य।
**revivability** -वेबिलिटी *n* the quality of making fresh; vigorous and bringing back to life पुनर्जीवन, स्फूर्तिदायकता या ताजगी लाने वाला गुण।
**revival** -वर्ल *n* act of reviving, state of being revived, recovery to life चेतना प्राप्ति, मुक्त करने की अवस्था, स्वास्थ्य प्राप्ति।
**revive** -व *v. t* to bring back to life, to bring to natural form फिर से जीवन लाना, पुनार्वस्था में लाना। *v i* to fresh; to use, to notice, to vogue. ताजा करना, प्रयोग करना निहारना; देखना।
**reviving** -विङ्ग *adj* making fresh, bring-

ing back to life. ताजा करते हुए, पुनर्जीवित करते हुए।

**revivify** -फाई *v. t.* to restore to life, to revive. पुनर्जीवित करना, फिर से जिलाना।

**revivifying** -फाइंग *pr. t.* reviving. फिर से जिलाते हुए; पुनर्जीवित करते हुए; पुन. स्फूर्तिवान करते हुए।

**reviviscence** -सैन्स *n.* return to life. फिर से जीवित होना, पुनर्जीवित होना; जीवन प्राप्ति

**reviviscency** -सैन्सी *n.* पुनर्जीवन; फिर से जिला देना।

**revocable** रिवोकेबल *adj.* able to be revoked. काट या खन्डन करने योग्य; वापिस लेने योग्य रोकने या रद्द करने योग्य।

**revocably** -बली *adv.* in a revocable manner. खण्डन या काट करने के ढग से।

**revocation** -केशन *n* recall; act of revoking खण्डन करने की क्रिया; रद्द करने का कार्य।

**revocatory** -केट्री *adj.* revoking. खण्डन करने वाला।

**revoke** रिवोक *v. t.* to recall; to withdraw to check तोड़ना, हटाना; खण्डन करना, रोक लगाना, रद्द करना; *v. i.* to make revocations. खण्डन करना, रद्द करना।

**revolt** -ल्ट *v t.* to turn back; to cause to rise in revolt. बलवा करना, राज द्रोह करना; विद्रोह करना, *v i.* to rise in opposition. विद्रोह में उठना; स्वामि भक्ति त्यागना।

**revolution**-शनन act of revolving, movement in an orbit; mutation, a great upheaval. a radical change esp in government घूमने की क्रिया, परिधि में घूमना; उलट फेर, राज्य परिवर्तन, चक्कर।
*the revolution* जेम्स द्वितीय को गद्दी उतार कर विलियम तृतीय के प्रमुख मे एक नई गवर्नमेंट की स्थापना।
*the French revolution.* सन् १७८६ में पुरानी फ्रांस की तानाशाही को उतार फेकने वाला युद्ध।

**revolutional** -नल *adj.* of revolution in movement घूमने मे; चक्कर मे।

**revolutionary** -नरी *adj* pertaining to revolution क्रान्तिकारी या राज्य परिवर्तन सम्बन्धी। *n* क्रांति में भाग लेने वाला।

**revolutionist** -निस्ट *n* a revolutionary. वह व्यक्ति जो राज्य परिवर्तन या क्रान्तिका पक्षपाती है।

**revolve** वोल्व *v t* to roll back, return, to move about a centre. पीछे को घूमना; लौटना; केन्द्र के चारों ओर घूमना। *v i* to ponder, to rotate घूमना; चक्कर लगाना।

**revolvency** -सी *n* revolution; tendency to revolve; घूमना, चक्कर लगाने का प्रयास।

**revolver** -ल्वर *n* a pistol with a rotating magazine एक बार भर कर कई गोली चलाने का पिस्तौल।

**revolving** *adj.* घूमते हुए चक्कर काटते हुये *n* घूमना, चक्कर काटना।

**revue** रिव्यू *n* a loosely compiled theatrical show more or less musical; एक असम्बद्ध गतिमय नाटक।

**revulsion** -शन *n* withdraw; a sudden change of feelings counter irritation पीछे का खिंचाव; भावों का आकस्मिक परिवर्तन, विराग।

**reward** वार्ड *n* that which is given for good service or to make good. इनाम पारितोषिक; प्रतिफल। *v.t.* to reward.पुरस्कार या पारितोषिक देना; प्रतिफल देना।

**rewardable**-बल *adj* able to be rewarded पारितोषिक या पुरस्कार देने योग्य।

**rewth** रूथ *n.* same as ruth,pity sorrow, दुख; रहम, दया;।

**rex** -रैक्स *n.* same as reak; a prank, an evil deed; दुष्कर्म; षड्यंत्र।

**reynard** -नार्ड *n.* लोमड़ी;

**rhabdoid** -डॉइड *adj.* rodlike; like a rod छड़ की भान्ति; छड़ जैसा।

**rhabdus** रैबडस *n.* a rodlike sponge spicule. एक नुकीला छड के आकार का स्पन्ज या समुद्री प्राणी।

**rhamphoid** -फोइड *adj.* hook beak shaped. मुड़ी हुई चोंच के आकार का।

**rhapsodise** -डाइज *v.t.* to recite in rhapsodies, to piece together कथा वाचना। *v. i.* to write or utter rhapsodies. कथा लिखना; काव्य रचना।

**rhapsody** रैपसडी *n.* an epic or instalment of an epic recited at one sitting a rigmarole, an irregular emotional piece of music. असगत या असम्बद्ध कविता, एक समय मे पढ़ा या कहा गया महाकाव्य का अश।

**rhenish** रेनिश *adj* of the river Rhine राइन नदी का, राइन नदी की तरह।

**rhenium** -यम *n* एक रासायनिक तत्व जिसकी खोज एक्मरे द्वारा जर्मनी में सन १६२५ मे हुई थी।

**rheo** रीओ *n* current. flow धारा बिजली की धारा सबन्धी।

**rheochord** -कोरड *n* a wire rheostat विद्युत

सहन शक्ति में परिवर्तन लाने वाला तार का बना यन्त्र।

**rheology** -लोजी *n.* the science of the deformation and flow of matter द्रव्य के बहने और उसकी बदली अवस्था का ज्ञान देने वाला विज्ञान।

**rheostat** -स्टैट *n* an instrument for varying electric resistance. विद्युत का प्रतिरोध बदलने का यन्त्र।

**rhesus** रीसैस *n* also rhesus monkey, an Indian monkey. बन्दर, भारतीय बन्दर।

*rh-factor* any of the group of antigenic agglutinogen that exist in human red blood cells मानव रक्त के लाल अणुओं में विषाक्त भाग की वृद्धि करने वाले या आपस में मिल जाने वाले कीटाणु।

**rhetor** रीटर *n* a teacher of rhetoric or professional orator. अलङ्कार शास्त्र का अध्यापक, व्याख्यान देने वाला।

**rhetoric** रेटैरिक *n.* the art of literary expression, persuassiveness अलङ्कारशास्त्र, साहित्यशास्त्र, प्रभावशाली लेख या व्याख्यान।

**rhetoric** रीटरिक *adj.* अलङ्कार शास्त्र या साहित्य शास्त्र की तरह का।

**rhetorical** -कल *adj.* pertaining to rhetoric, oratorical; over decorated. अलङ्कार शास्त्र या साहित्य शास्त्र सम्बन्धी।

**rhetorise** रीटराइज *v i* to play the orator अलङ्कारी या साहित्यिक बनाना। *v. t.* to address rhetorically. साहित्यक ढङ्ग से बनाना सिखाना।

**rheum** रूम *n* tears, ill-humour, cold in the head आंसू, शरीर में वस्त्र पदार्थ का स्राव कफ।

**rheumatic** रूमैटिक *adj* pertaining to rheum. आंसू सम्बन्धी, गठिया का, वात सम्बन्धी।

**rheumatical** -कल *adj* वात की तरह, गठिया की तरह आँसू की तरह का।

**rheumatism** -ज्म *n.* a name used for pain and stiffness in muscles and joints जोड़ और मांसपेशियों में दर्द यानी गठिया।

**rhexis** रैक्सिस *n* rupture esp of a blood vessel रक्त वाहिनी नाड़ी का टूटना।

**rhin** राइन *n* nose नाक, नासिका।

**rhinal** -नल *adj* of the nose, pertaining to nose नाक सम्बन्धी।

**Rhine** राइन *n* a river of Europe यूरोप की एक नदी का नाम।

**rhine** रीन *n.* a ditch or water course. खाई या नाला।

**Rhinencephalon** लन *n.* the olfactory lobe of the brain घ्राणेन्द्रिय का भाग।

**Rhincodon** रीनोंओडन *n.* also Rhinodon, a gigantic shark of Indian ocean हिन्द महासागर की एक प्रकार की दैत्याकार मछली।

**rhinitis** रीनीटिस *n* inflammation of the mucous membrane of the nose नाक के कफ इत्यादि की उत्तेजना।

**rhino** रीनो *n* nose. नाक; नासिका, उपसर्ग जिसका अर्थ नासिका सम्बन्धी होता है।

**rhino** राइनो *n.* abbreviation of rhinoceros रीनासैरस शब्द का छोटा रूप यानी कि वही अर्थ जो उसका है, गैण्डा; गण्डक, रुपया पैसा।

**rhinoceros** -सैरस *n.* a large quadruped with thick plated skin and strong horn on the nose गण्डक, गैण्डा।

**rhinolith** -लिथ *n* a concretion in the nose. नाक में कोई ठोस पदार्थ होना।

**rhinology** -जी *n* study of the nose. नाक सम्बन्धी ज्ञान का अध्ययन।

**rhinorrhagia** -राजिया *n* excessive nose bleeding नाक से अत्यधिक रुधिर बहना, नकसीरी।

**rhinorrhoea** -रीया *n* excessive mucous discharge from nose नाक से निकलने वाला कफ इत्यादि।

**rhiz** राइज *n* root. जड़।

**rhizanthous** -जेन्थस *adj* seeming to flower from the root. जड़ से निकलने वाला फूल

**rhizic** -जिक *adj.* of the root of an equation किसी साम्य सिद्धान्त के मूल जैसा।

**rhizome** -म *n.* root stock, an underground stem producing roots and leafy shoot. जड़ों का तना, जमीन के नीचे की मोटी जड़।

**rhizopus** -पस *n* a genus of moulds कोई या काई की जाति का।

**rhod** रोड *n adj* rose, rose coloured; गुलाब की तरह, गुलाब के रंग जैसा।

**rhodamine** -मिन *n* a dyestuff usually red एक प्रकार का रंगने का मसाला जो साधारणतया लाल होता है।

**Rhodesia** -शिआ *n* a region of South Africa दक्षिणी अफ्रीका का एक भाग।

**rhodian** -यन *n* the earliest system of maritime समुद्री यात्रा की पहली रीतियां।

**rhodous** रोडस *adj* of rhodium in lower valency एक विशिष्ठ धातु की तरह का।

**rhomb** रोम *n.* a quadrilateral having equal sides but an unequal angles वह चतुर्भुज जिसकी चारों भुजाएं बराबर हो लेकिन कोण नहीं।

**rhombi** रोम्बी *n pl.* तुल्य विषमकोण चतुर्भुज।

**rhombic** रौम्बिक *adj.* shaped like a rhombus तुल्य विषमकोण चतुर्भुज की तरह।

**rhombohedral** रौम्बोहीड्रल *adj* relating to a rhombohedron छ मुखों के तुल्य चतुर्भुज की शक्ल का।

**rhomboi** रौम्बोइ *h pl* plural of rhomb (ब० व०) चतुर्भुज का।

**rhomboid** -इड *adj* a figure like a rhomb with only the opposite sides equal विषमकोण का आयत।

**rhomboides** -इडज *n* a rhomboid एक विषमकोण का आयत।

**rhombos** रोम्बस *n* a dull-roarer. बच्चो के खेलने का एक चीज जिसमे चक्री पर एक रस्सी लिपटी होती है।

**rhonchal** रौंकल *adj.* of rhoncus घरघराहट के शब्द की तरह।

**rhonchial** रौंकिअल *adj* of snoring घरघराहट की आवाज जैसी।

**rhonchus** रौंकस *n.* a bronchial sound घरघराहट की आवाज या घरघराहट का शब्द।

**rhone** रोन *n* a roof gutter, rone छत की कडी, छत के गाटर जो छत को सभालते है।

**rhotacise** रोटेसाइज *v t* to change to an 'r' sound 'र' के स्थान मे 'ड' बदलना, *v i.* 'र' के स्थान में 'ड' बोलना।

**rhotacism** -सिज्म *n.* excessive, exceptinal sounding of 'r' tendency to change to 'r' बोलने में 'ड' की भरमार, 'र' को बदलने का प्रयास।

**rhubarb** रूबार्ब, रूबर्ब *n.* a kind of garden plant used in cookery रसोई में काम आने वाला पौधे की एक किस्म, रेवत चीनी।

**rhumb** रम *n* any point of the compass जहाज के मार्ग की रेखा। दिशा सूचक यन्त्र की दिशा।

**rhy** राइ a word used for rye एक प्रकार का अन्न जिसकी रोटी यूरोप मे खाई जाती है, राई

**rhyme** रइम *n* extended to other correspondences in sound, identical rhyme, a word or group of words agreeing in this way with another, verses, versification, a poem or short piece of verse यमक, अनुप्रास, कविता, पद्यक, *v t.* to put into rhyme; to use as rhyme, to compose in rhyme, to make rhymes or verses. कविता बनाना, पद्य बनाना, *v. i.* to be in rhyme, to correspond in sound कविता लिखना पद बैठाना *rhyme to death* to kill by incantations सब भाति नष्ट कर देना।

**rhymed** राइम्ड *adj* in rhyme कविता में; यमक या अनुप्रास में।

**rhymist** राइमिस्ट *n.* a versifier पद्यकार या तुच्छ कविता लिखने वाला।

**rhymeroyal** -मरोयल *n.* a seven line stanza borrowed by Chaucer चौसर द्वारा लिया गया सात लाइन का एक गद्य गीत।

**rhynch** रिंक *n.* snout. नाक के आगे का उभरा हुआ भाग।

**rhynchocoel** -सील *n* the cavity into which the proboscis of memertine lies रक्तपायी कीटाणु मे विवाई होना।

**rhynchodont** -डोन्ट *adj* with toothed beak दातेदार चोंच की तरह।

**rhyolite** राओलाइट *n* एक प्रकार का तेजाब।

**rhyolitic** -टिक *adj* एक तेजाब की तरह।

**rhyparographer** रिपरोग्राफर *n* स्थिर वस्तुओं का फोटो चित्र खींचने वाला।

**rhythm** रिदम रिथम *n* a regular recurrence periodical ascent लय, ताल ठेका।

**rhythmal** -अल like periodical ascent ताल या लय की भाति।

**rhythmise** -आइज *v. t* to subject to rhythm, to act in rhythm. ताल लगाना, लय मिलाना।

**rhythmist** -इस्ट *n* one who makes use of rhythms ताल सुर का प्रयोग करने वाला।

**ria** रीआ *n* a normal drowned valley. एक प्राकृतिक डूबी हुई घाटी।

**rialto** रीअलटो *n* वेनिस का टापू, जहा शाइलाक पर का पुल प्रसिद्ध है।

**riancy** -न्सी *n* cheerness प्रसन्नता, खुशी, मुस्कराहट।

**riant** -न्ट *adj* smiling, cheering मुस्कराते हुए, प्रसन्न होते हुए।

**rib** रिब *n.* a strengthening bar, one of the bones that curve round and forward from the back bone, wing of an umbrella; a bar of grate, the

shaft of a feather a raised band मजबूताई करने वाली छड पसली, वह हड्डी जो रीड की हड्डी से आगे की ओर मुडी होती है; छतरी की तिल्ली, किसी पुल की समानान्तर पटरिया, एक उठा हुआ भाग पेंस; v t. to furnish, form बनाना, मजबूत करना, तिल्ली लगाना, पसली चढाना।
*true rib* one joined directly its by cartilage वह हड्डी जो रीड से निकलती है, पसली।
*false-rib* वह हड्डी जो दूसरी हड्डियों द्वारा रीड़ की हड्डी से मिली होती है।

**ribald** रीबाल्ड *n* an obscene, one who uses vulgar languages मसखरा, गाली देने वाला। *adj* law, base, mean नीच; अनिष्ठ, बेहुदा।

**riband** -ण्ड *n* a ribbon फीता या डोरी, रस्सी

**ribattuta** -टूटा *n* the slow beginning of a trill स्वर की कम्पन कापते हुए शब्द का धीरे से उठना।

**ribbed** रिब्ड *adj* having ribs पसली वाली।

**ribbing** रिबिङ्ग *n* an arrangement of ribs पसलियों की नक्काशीदार बनावट।

**ribble-rabble** रिबल-रैबल *n* a mob, gabble नीच मनुष्य, कोलाहल करने वाले।

**ribbon** रिबन *n* a material woven in narrow bands or strips, a watch spring साटन या रेशम का पतला फीता घड़ी का स्प्रिङ्ग।

**ribbon** रिबन *adj* made of ribbon, having bonds of different colours फीते की बनी हुई, भिन्न २ रंगों के भाग रखते हुए। *v t* to stripe, to streak फीता लगाना, लगाम लगाना।

**rib-bone** -बोन *n* a rib पसली, वह हड्डी जो रीड की हड्डी से आगे को झुकी हुई निकलती है।

**ribbonry** -नरी *n* ribbons collcetively फीते या लगाम इकट्ठे या एकत्र।

**ribbony** रिबोनी *adj.* like a ribbon फीते या लगाम की तरह।

**ribes** रिबीज *n.* the plant of goose berry. झरबेरी का पौधा।

**ribibe** रिबाइब *n* a reback, an old crone एक जर्जर, बुड्ढी।

**ribose** रीबास *n* a pentose C5H10O5 एक आरगैनिक रसायन शास्त्र का योगिक।

**rib-roost** रिबरोस्ट *v t* to beat soundly जोर से पीटना।

**rib-rousting** -स्टिंग *n* beating soundly जोर से पीटते हुए, जोर से मारते हुए।

**ribston** -स्टन *n.* a fine variety of winter apple सर्दियों में आने वाले सेबों की एक उम्दा किस्म।

**ricardian** रिकार्डिन *adj* डेविड रिकार्डो की भाति या उसकी आर्थिक शिक्षा। *n* a fellower of Ricardo रिकार्डो का अनुयायी।

**rice** राइस *n.* a grass much grown in tropics and its grain as a valueable food, चावल, तण्डुल, भात।

**rice-milk** -मिल्क *n* milk boiled and thickened with rice वह दूध जो चावलों के साथ उबाल कर गाढ़ा किया हुआ।

**ricey** राइसी *adj.* also ricy चावल के आकार या गुण का।

**rich** रिच *adj.* wealthy, productive, fertile, full favoures, full toned, splendid. धनी, उपजाऊ, स्पष्ट, चमकीला, अनोखा; अधिक, चर्बी युक्त तेज, महर्घ। *v t* to enrich. धनवान होना; स्पष्ट होना, उपजाऊ होना, चमकना। *v i* to grow rich धनी बनना।

**richardia** रिचार्डिया *n* फ्रास के जीव विज्ञान के विद्वान् L C M रिचार्ड को नोल वर्ग लिलो।

**richen** रिचन *v t* to make rich धनी बनाना, *v i* to become rich धनी होना।

**riches** रिचिज *n.* wealth धन, सम्पत्ति, द्रव्य, विभव।

**rick** रिक *n* as train or sprain as tack a hep तनाव, खिचाव; ढेर सूखी घास अथवा अनाज का। *v t* to stack to sprain or strain ढेर लगाना, खींचना, तानना, कसना, ऐंठना।

**ricker** -अर *n* one who ricks ढेर लगाने वाला, नामने।

**rickets** रिकिटस *n* बच्चों की एक प्रकार की बीमारी जो विटामिन की कमी से हड्डियों के मुलायम होने से हो जाती है।

**rickle** रिकल *n.* a loose heap एक फूला हुआ या ढीला ढेर।

**rickly** रिक्ली *adj* like a looee heap ढीले से या फूले से ढेर की भाति।

**rickshaw** रिक्शा *n* a light three wheeled carriage drawn by man रिक्शा, फिटिन, गाडी।

**ricochet** रिकोशे-रिकोशेट *n* a glancing rebound or skip धरती या पानी पर तोप के गोले का दौड़ना। *v i* skipping सरकना अथवा दौडना।

**rictal** रिक्टल *apj* of toe gape चोंच की तरह, मुख के फैलाव की तरह।

**rictus** -अस n the gape of a bird चोंच या मुख का फैलाव।
**rid** रिड v t to free, to remove; to clear to deliver स्वतन्त्र करना, छोडना, माफ़करना, निकालना।
**riddance** रिडैन्स n removal, clearance छुटकारा, उद्धार, मुक्ति।
**ridded** रिडिड p. t. छुटकारा पाया हुआ, मुक्त हुआ।
**ridding** -इङ्ग n घुडसवारी, घोडे की सवारी।
**riddle**-रिडल n a puzzling question, anything puzzling कूट प्रश्न; कोई वस्तु जिसमें कूटता छिपी हो। v t to solve to puzzle हल करना। v i. to speak obscurely पहेली कहना, भूसी अलगाना।
**riddler** -अर n. one who riddles, वह जो कूट प्रश्न पूछता है, कूट प्रश्न वाला।
**riddling** -लिंग n perplexing पेंचीला चक्करदार, adj explaining riddles कूटता बयान करते हुए।
**ride** राइड v i to travel, to float buoyantly, to sit as it on horse back यात्रा करना, साइकिल, इत्यादि पर चढ कर चलना। v.t to traverse; to sit on, to travel on; to mount upon फासला तै करना, बैठना; मजा करना, चढना। n सवारी।
**rident** राइडेन्ट adj laughing, हसते हुए, जोर से पुकारते हुवे।
**rider** -डर n. one who rides चढने वाला, एक व्यापारी यात्री, एक तार जो १ mg का होता है।
**ridered** -ड adj चढा हुआ, सवारी किया हुआ।
**riderless** लेस adj having no rider बिना सवार के वह घोडा जिस पर सवार न चढा हुआ हो।
**riding-rhyme** राइम n एक प्रकार का अंगरेजी पद्य गीत जो शायद चौसर की शैली पर आधारित है।
**ridge** राइज n. the back, a long narrow top or crest a hill range पहाड़ी टीला, छत का जोड़, खुरखरा किनारा। v t to form ridge मेड बनाना, किनारा, v. i बांधना, छत का जोड बनाना।
**ridged** -ड adj having ridges वह जो खुरखरा किनारा रखता है।
**ridgel** -ल n एक नर जानवर जिसके अन्दर खून के सचार करने को सिर्फ एक ही गांठ या ग्रन्थि होती है।
**ridging** -जिङ्ग n covering with ridge tiles खपरैल से छत ढकना।
**ridgy** राइडजी adj rising in ridges जो किनारा रखता हो।
**ridicule** रिडिक्यूल n absurdity mockery मजाक हसी ठट्टा, उपहास। v t मजाक करना, हंसी करना, उपहास करना।
**ridiculer** -र n one who ridicules वह जो मजाक या उपहास करता है।
**ridiculous** -अस adj absurd, funny मजाकिया, जो हसी करता हो।
**riem** राइम n. बिना कमाये हुए चमडे की रस्सी।
**riemannian** -मैनियन adj जर्मनी के गणित शास्त्र के विद्वान राइमन की तरह का।
**rife** रिफ adj current, prevalent व्यापक, प्रचलित, बहुत, अधिक, ज्यादा।
**rifely** -ली adv in a rife manner व्यापक ढङ्ग से, प्रचलित ढग से।
**rifeness** -नस currency, prevalency व्यापकता, प्रचलितता, अधिकता।
**riffle** -ल n नदी में वह स्थान जहा पानी धीरे धीरे बहता है।
**riff-raff** रैफ n. rubbish. मैल, कूडा कर्कट, बेकार का पदार्थ, अधम मनुष्य, adj rubbishy. मैल या कूडे कर्कट की तरह का।
**rifle** राइफल v t to injure चोट पहुचाना, लूट करना, बन्दूक की नली में चक्करदार छेद बनाना। v i to shoot with rifle. राइफल से निशाना बनाकर मारना, n a gun with grooved barrel इस प्रकार की बन्दूक।
**rifler** -र n. one who rifles वह व्यक्ति जो बन्दूक चलाता है।
**rifling** -इग n. the spiral groove of a gunbore बन्दूक की नली में चक्करदार छेद।
**rift** रिफ्ट n a chink, a cleft दरार दर्रा, फटन, v i to make a chink दरार बनना, फटना।
**rig** रिग v t to fit up, to clothe, to provide with sails and tackling तयार करना, कपडे पहनाना, जहाज को सब सामान से युक्त करना। n manner of arranging sails and riging वह ढग जिससे जहाज का सब प्रकार तैयार किया जाता है। v i सवारना ठीक करना।
**rigel** राइजल n a first magnitude star in foot of Orion सप्त ऋषी तारों में से एक
**rigger** रिगर n one who rigs ships वह व्यक्ति जो जहाज को सब सामग्री से युक्त करता है।
**rigging** -इग n the ropes of a ship जहाज

के रस्से पाल; वस्त्र इत्यादि।

**right** राइट *adj.* straight; direct; perpendicular; forming one fourth of a revolution; true; genuine; accurate; suitable. सीधा; सम: समकोण बनाता हुआ, थल से धुरी समकोण बनाती हुई शुद्ध; सत्य, वास्तविक; उपयुक्त, विशेष गुण युक्त, न बहका हुआ; सत्य या उपयुक्त होने के समान; स्वस्थ न्याय युक्त, नियमानुसार; सही मार्ग पर चलने वाला, राष्ट्रपति के दाहिने ओर बैठने वाला; न्याय सङ्गत। *adv.* straightaway; quite; just, exactly, in a right manner, सीधे प्रकार से, चुपचाप, ठीक न्याय द्वारा; न्याय सङ्गत तरीके से, इन्साफ के साथ; ठीक प्रकार से; दाहिनी ओर को झुका हुआ। *n.* thah which is correct, right or just; rightness, fair treatment truth; justice; equity, due, territory, right hand; वह वस्तु जो सही. शुद्ध या न्याय युक्त हो, सहीपन; सम व्यवहार, सत्य; न्याय, समता; पावना; प्रदेश; दाहिना हाथ; वह जिस न्याय सगत माग की गई हो। *v t.* to set right; to rectify, to redress, to vindicate. ठीक करना; सही करना; आपत्तियों को दूर करना; कष्ट हरण करना; मान रक्षा करना; न्याय करना; बदला लेना; सीधा खड़ा करना। *v i* to recover an erect position सीधा खड़ा होना। *interj.* expressing agreement, acquiescence or readiness. हां करने में, एक मत बतलाने में, तय्यारी बतलाने मे।

**rightabout** राइटएबाउट *n.* the directly opposite quarter. ठीक उल्टा मकान; स्थान, *adv.* to the rightabout. बिलकुल उल्टी ओर; *v. i.* to turn rightabout. पीठ पीछे को मुड़ना।

**right-and-left** -एन्ड लेफ्ट *adj* having a right and left side; part etc; bilaterally symmetrical, on both sides, from both barrels. बायीं ओर दाहिनी दोनों किनारे दिशा वाली, दोनों ओर से सम; दोनों ओर; दोनो नालियों से (बन्दूक की)। *n* a shot or a blow from each barrol or hand. हर हाथ से घुक्का मारना या चोट करना; बन्दूक की दोनों नलियों से गोली चलाना, *adv* on both sides, on all hands, towards one side; then the other; in all directions. दोनों ओर; दोनों हाथों पर; एक ओर की बजाय दूसरी ओर; हर तरफ; सब दिशाओं को।

**righten** -न *v. t.* to set right. ठीक करना; व्यस्थित करना।

**righteous** राइचँस राइटँस *adj.* just; upright. सीधा; न्याय युक्त; पवित्र।

**righteously** -चर्स्‌ली, -टॅस्ली *adv.* न्यायोचित ढग से; पवित्रता पूर्वक।

**righteousness** -चॅस्नैस, टॅस्नैस *n.* rectitude. a righteous act पवित्र, धार्मिक कार्य, सशोधन।

**righter** रॉइटर *n.* one who sets right or redresses wrong. जो कष्टों का हरण करता है या सुव्यवस्था करता है।

**rightful** -फुल *adj.* having a just claim; according to justice, belonging by right. न्यायोचित माग रखने वाला; न्यायोचित ढग से, अधिकार।

**righthand** -हैन्ड *adj.* at the right side दाहिनी ओर; मुख्य सहायक, धागे या रेशे दाहिनी ओर को मुड़ते हुए।

**rightly** -ली *adv.* ठीक ढंग से, आवश्यकता अनुसार।

**rightminded** -माइन्डेड *adj.* having a mind disposed towards what is right, just; according to good sense; sane. स्वस्थ मष्तिस्क; न्यायोचित; ठीक और बुद्धि अनुसार काम करने मे रुचि वाले व्यक्ति।

**rightness** -नैस *n.* ठीकपन।

**righto** -ओ *intrej* expressing acquiscence. हा सूचक शब्द।

**rightoh** -ओह *interj* righto. ठीक; सहमति; प्रदर्शन मे प्रयुक्त।

**rightwing** विंग *adj.* of or on the right wing; pertaining to the extreme political right. दाहिने बाजू या भाग का, राजनीतिक दल के चरम दक्षिण मार्गी दल से सम्बन्धी

**rigid** रिजिड *adj.* sift, unbending, unyielding; rigorous to maintain shape सख्त, न मुड़ने वाला; न झुकने वाला, शक्तिवान, कठोर, हवाई जहाज का; सख्त आकार का; कठोर आकृति का। *n.* a rigid person or airship कठोर व्यक्ति या हवाई जहाज।

**rigidity** -डिटी *n.* सख्ती; कठोरता।

**rigidly** -डली *adv* सख्ती से; कठोरता पूर्वक।

**rigidness** -नैस *n* कठोरता; सख्ती।

**rigil** -जिल *n.* a first-magnitude double star in the foot of the Centaur; चमकीले दो तारे जो पौराणिक आकृति-आर्वाजन आधा पुरुष के चरण पर हों।

**rigmarole** -रोल *n.* a long rambling discourse; असंगत बातचीत; *adj.* prolix and incoherent; असंबद्ध तथा लम्बी।

**rigol** -गल *n* (also rigoll) a gutter or water channel, a groove, esp an encircling groove, a circlet; पानी का नाली, छल्लेदार कटाव, दायरा, घेरा, वृत्त।

**rigor** -गोर *n.* a sense of chilliness with contraction of the skin, a preliminary symptom of many diseases (bot.) failure to react to stimulus, under unfavourable conditions, (zool) a rigid irresponsive state caused by a sudden shock as when an animal is said to sham dead, ज्वर या अन्य रोगों के पूर्व आने वाली कंपकपी, स्फूर्तिदायक औषधियों का प्रभाव न होना, अचानक कष्ट आ जाने के हत् बुद्धि हो जाना।

**rigorous** -रस *adj* rigidly strict or scrupulous, exact, unsparing, severe, harsh; violent; अत्यन्त कठोर या चालबाज, रूरियायत न करने वाला; क्रूर; सरल, मगाडालू।

**rigorously** राइगोरस्ली *adv.* कठोरता पूर्वक;कर्कशता के साथ।

**rigorousness** -नैस *n* कठोरता, कर्कशता, दृढ़ता।

**rigour** रिगर *n.* stiffness, hardness; severity, unsevering enforcement of law, rule, or prinniple strict exactitude, austerity, extreme strictness; severity of weather or climate सख्ती, कठोरता; दृढ़ता, तेजी, किसी कानून, नियम आदि का पूर्णतया लागू करना, कठोर नियम बद्धता, अतीव कठोरता, मौसम या आबोहवा की तीव्रता।

**Rigveda** रिग्वेदा *n* the first of the four Vedas. चारों वेदो मे से पहिला वेद।

**rigwiddie** रिगविडी, रिगवडी *n* (also rigwoadie) a cart-horse's back-band तागे, गाडी के घोड़े की कमर की हड्डी का मोड़। *adj* tean and tough; stubborn. पतला किन्तु सख्त, अडियल, हटी पुनर्मैत्री के लिये कहा हुआ शब्द।

**rile** राइल *v t.* form of roil गुस्सा कराना, क्रोधित करना।

**riley** -ली *v t* form of roily; turbid. क्रोधित करना।

**rilievo** रील्येवो *n* relief. सहायता, मदद।

**rill** रिल *n* a very small brook, a tunnel a small trench. छोटा झरना; बहाव छोटी खाडी। *v t.* छोटे झरना या नाले के रूप में बहना

**rille** रिल *n.* a narrow furrow on the moon चन्द्रमा पर हलकी सी रेखा।

**rillet** -एट *n* a little rill छोटा झरना या स्रोत

**rim** रिम *n* the outer most circular part of a wheel, not including the tyre, an edge, border, brim, not margin, esp. when raised or more at less circular, an encircling band, mark or line पहिये का बाहिरी गोल भाग, किनारा, पहिये की हाल छोर। *v t* to form or furnish a rim to. गोल होना या गोल पहिये के रिम को देना।

**rimmed** -ड *adj* रिम चढ़ाया हुआ; हाल चढ़ाया हुआ।

**rima** राइमा (रीमा) *n* a chink, esp the gap between vocal cords and arytaenoid cartilages दरार; गुदा के ऊपरी भाग के मोडों तथा गुदा के स्नायुओं के बीच का अन्तर।

**rimae** -मी (रीमाइ) *n.pl.* of rima.

**rime** -म *n* a chink; a fissure; hoar frost, *v t* to cover with rime. दरार; फ़ुटाव जमी हुई ओस, ओस से ढक देना; पाले या कोहरे से ढक देना।

**rimose** -मोस *adj* दरार युक्त; दरार पड़ा।

**rimous** मस *adj* full of chinks; covered with cracks दरारों से भरा, फटा फटा।

**rimy** राइमी *adj.* कोहरा पड़ा हुआ; पाला पड़ा हुआ।

**rin** रिन *n* Scots form of run. "रन" का स्काट कवी का रूप।

**rind** राइण्ड *n* bark, skin, peel. छिलका, वक्कल, बल्कल, खाल, बाहरी भाग; ऐसी बनावट जो चक्की के ऊपरी भाग को सहारा देती है; *v t* छिलका निकालना।

**rinded** राइण्डेड *adj.* छिलका निकाला हुआ, छीला हुआ।

**rine** राइन *n* छिलका, वक्कल।

**rinforzando** रिनफोर्जाण्डो *adj.* with sudden accent अकस्मात् बोलते हुए।

**ring** रिङ्ग *n* metallic circlet or small hoop worn in fingers, nose or ears; a rim; a short cylinder for holding napkings धातु की बनी गोल आकार की वस्तु जो हाथ, कान या नाक में पहनी जाये, अंगूठी, वाली, नथ; घेरा, खाने के छोटे समान रखने का छोटा गोल घेरा, समान आकार की कोई वस्तु, निशान, समूह या मार्ग, एक फसल मे लगाये गये जंगलात के वृक्ष, शनि नक्षत्र के चारों ओर दीखने वाले छोटे तारे, कीटाणुओं का एक भाग, अखाड़ा, मुक्केबाजी, कुश्ती; बाजीगरी के खेल वगैरह दिखाने के लिए चुना स्थान, विशेष कार्य के लिए लगाया मनुष्यों का समूह जो व्यक्तिगत कार्यों तथा बाजार की घटत बढ़त रोकने के लिये विशेष कर लगाये जाते हैं. *v t* घेरा डालना,

घेर लेना, अगूठी की तरह पहन लेना. वल्कल को गोलाई में अगूठी की तरह काटना. अगूठी के आकार का बनाना; घण्टी की तरह की आवाज करना या घण्टी बजने का कारण होना, घण्टी बजाकर बुलाना, अन्दर लाना या सूचित करना, प्रतिध्वनित करना, *v i* गोलाई में घूमना, गोलाई में आना, घण्टी बजना, जोर जोर की आवाज करना, विशेष या निर्धारित आवाज करना, प्रति-ध्वनि करना, घण्टी बजाना।

**ringed** *रिंड adj* surrounded by, or marked by a ring अगूठी पहना हुवा या गोलाकार निशान लगाया हुवा; अगूठी के आकार का।

**ringent** *रिंजेण्ट adj* gaping मुह ताकना हुआ

**ringer** *रिंगर n* बजने वाला, उच्चकोटि की वस्तु या मानव, भेडो के बालों को अच्छा तेज व होशियार काटने वाला आदमी।

**ringfinger** *-फिंगर n* छोटी अ गुली के बगल की अ गुली, कनकी अ गुली के साथ की उंगली, अनामिका, वह उंगली जिसमे अ गूठी पहनी जाये

**ringleader** *-लीडर n.* नेता; दल का अभिनेता, मुखिया, सरदार।

**ringless** *-लेस adj* बिना अंगूठी या गिरोह के।

**ringlet** *-लेट n.* a little ring, a long curl of hair; a fairy dance in a ring एक छोटी अ गूठी, बालों का लम्बा छल्ला, अखाडे में परियो का नाच।

**ringousel** *-ऊजल n* एक काले रग का पक्षी, चालाक आदमी।

**ringouszel** *-ऊजल n.* काला पक्षी।

**ringsmall** *-स्मौल adj.* छोटा अखाडा।

**ringsnake** *-स्नेक n* पीला साप।

**ringstand** *-स्टैन्ड n* अग ूठी रखने का स्थान।

**ringster** *-स्टर n* a member of a ring.किसी दल या अखाड़े का सदस्य।

**ringtail** *रिंगटेल n* the female or young male of the hen harrier, a light sail set abaft and beyond the spanker एक छोटा तेज सू घने वाला खरगोस का शिकार खेलने वाला कुतिया या पिल्ला, हलकी पाल जो जहाज या किस्ती के पीछे की ओर लम्बाई की तरफ न लगाई हो। *adj* having a tail curled at the ends सिरे से गोल हुई पूंछ।

**ringwall** *-वाल n* an enclosing wall. घेरने वाली चहार दिवारी।

**ringwinding** *रिंगवाइन्डिंग n* अग ूठी पर धागा लपेटना।

**ringworm** *-वर्म n* एक प्रकार का चर्म रोग, दाद, ऐसा चर्म रोग जिसमें अ ग ूठी के आकार के गोल घेरे चर्म पर पड जाते है।

**rink** *-क n* a course for racing, allotted to one set of pleyers, a piece of ice prepared for skatings घुड़दौड का मैदान. एक पहाडी के खिलाडियों को दिया गया, बर्फ का मैदानी टुकड़ा जो स्केटिंग (बर्फ की दौड़) के लिये बनाया गया हो। *v t* to skate on a rink बर्फ पर फिसलते हुए तेज चलना।

**rinse** *रिन्स v t* to wash gently हल्के हाथों मल मल कर धोना।

**rinser** *-र n* हलके हाथों मल मल कर धोने वाला।

**rinsing** *रिन्सिंग n* डुबो कर या मल मल कर धोना

**rinsings** *-गस n pl* a liquid in which some thing has been rinsed ऐसा तरल पदार्थ जिसमे भिगो कर कोई चीज धोई या साफ की गई हो।

**rinthereout** *रिन्दैरूट n adj* vagabond, vagrant. फिजूल खर्च, आवारा, बदमाश।

**riot** *राएट n* a wild revelry, loose living, debauchery, unchecked indulgence disturbance of peace by a crowd,बहसीपन, निम्न जीवन, फसाद, दगा, शान्तिभग, पाप, दुष्कर्म, *v i* to take part and indulge in riots, दगा फसाद करना या उस मे भाग लेना। *Riot Act* दंगा फसाद मचा वाले समूह को रोकने के लिये बना कानून, फसाद मचाने वालों को चेतावनी में कहे गये शब्द।

**rioter** *राएटर n.* फसाद करने वाला व्यक्ति झगड़ा करवाने वाला आदमी।

**rioting** *-टिंग n* झगडा फसाद।

**riotise** *-टाएज n* riot, फसाद, दगा।

**riotous** *-टस adj* झगडा फसाद करने या करवाने वाला।

**riotously** *-सली adv* झगडा फसाद करवा कर।

**riotousness** *-नैस n* फसाद की हालत।

**riotry** *-ट्री n.* फसाद, दगे का होना।

**rip** *-रिप v. t* to slash; tear open, apart or out, to reopen to utter explosively; काटना; चीरना; फाडना, खोलना या टुकडे कर देना, दुबारा खोलना, जोर से बोलना, दलना, *v. i.* to part in rents, to break out violently, जोर से फट जाना, बिना रुकावट के आगे जाना; दौड़ना, दरार पडना *n* a rent, an unchecked rush, a wicker basket, a disturbal state of the sea, a handful of grass or grain, फिराया, अप्रतिबन्धित दौड़, की टोकरी, तूफानी समुद्र, मुट्ठी भर घास या अन्न

**riparial** *-अल adj* on the sea or river bank, समुद्र या नदी के किनारे।

**riparian** *-अन adj* of or inhabiting a river bank नदी तट के वासी या उन से

**scald** स्कोल्ड *v t* to injure with hot water; to heat to boiling point as milk; to clean with boiling water as dishes. गरम पानी से जलाना; गर्म करना या औटाना जैसे दूध, गर्म पानी से तश्तरी इत्यादि साफ करना; *n* an injury from hot water or steam, scurf on the head. गर्म पानी या भाप से पड़ा हुआ जख्म या घाव सिर के बाल उड़कर पपड़ी पड़ जाना; *adj* scurfy, scably गंजा; सिर के बाल उड़े हुए।

**scalder** -ल्डर *n* गर्म पानी इत्यादि जो शरीर के अङ्गों को जलाने वाले होते हैं।

**scale** स्केल *n* a ladder, a flight of steps; a graduated measure, series, graduation, one of the many horny thin plates on the body of a fish; a husk, a thin layer; the crust formed on a vessel in which water is heated, a balance; a balance pan. कमन्द; सीढ़ी; जीना; विभिन्न अंशों का पैमाना, माला, विभिन्न अंशों में विभक्ति; मछली चोंइटा, भूसी, पतली परत; पानी गर्म करने के बर्तन पर चढ़ी कलसे की परत, पैमाना; तराजू; तराजू का पलड़ा। *v t* to clear off scales; to peel of thin layers; to weigh; to spread, to ascend; to mount by ladder. चोंइटा हटाना, छीलना; तोलना; ऊपर चढ़ाना; सीढ़ी से चढ़ना। *v i* to come off in thin layers, to be weighed पतली-पतली चुन्नी छटना; तोला जाना।
*on a large scale*. अधिक परिमाण में।

**scaled** स्केल्ड *adj*. चोंइटे वाली; परत वाला; परतदार।

**scalene** -लीन *adj*. of a triangle with three unequal sides ऐसे त्रिभुज का जिसकी तीन भुजा बराबर न हों।

**scaler** -लर *n* दांतों से जमी हुई चूने की परत हटाने का यन्त्र, मछली के चोंइटे हटाकर उसे बनाने वाला।

**scales** -ज *n*. तराजू, तराजू के पलड़े तुला-राशि।

**scaliness** -लीनेस *n* परतदार होने का गुण।

**scaling** -लिङ्ग *n* परत या चोंइटे हटाने का कार्य; परत हटाया हुआ टुकड़ा।

**scall** स्कॉल *n* scally erruption on skin खुजली, कुष्ट।

**scallion** -लियन *n*. a kind of onion एक की प्याज।

**scallop** स्कोलेप *n* a kind of shell-fish, a curve at one edge. एक प्रकार की सीप; एक किनारे पर का घुमाव।

**scalp** स्कल्प *n* the skull, the hair and skin of the head, the skin of the head of a stag with horh atached to it खोपड़ी खोपड़ी की त्वचा और बाल, बारह सिंगे का सींग युक्त सिर का चमड़ा। *v t* to cut the scalp from, to laybare, to deprive of the grass; to undermine the political influence, to sell or less than market-price. खोपड़ी उड़ा देना, नङ्गा करना, घास काटना; राजनैतिक प्रभाव को कम करना, नियत भाव में कम बेचना।

**scalpel** -ल *n*. a surgeon's small kinfe. चीर-फाड़ करने का जर्रे का छोटा चाकू, नश्तर।

**scamble** -म्बल *v i* to cut roughly; to mangle टेढ़ा-मेढ़ा काटना; आकृति बिगाड़ना। *v.t.* to be busy to scramble. कार्य में लीन होना; उपद्रव करना।

**scamp** -प *v i* (also scimp) to go about idly; to work dishonestly. इधर-उधर बेकार फिरना; बेईमानी से काम करना।

**scamper** -पर *v. t.* to decamp; to run quickly भागना; जल्दी से भागना। *n.* the act of scampering. जोर की दौड़।

**scan** -न *v t.* to examine the feet in a verse; to examine carefully. कविता के चरण गिनना; ठीक से परीक्षा करना। *v. i.* to the rules of metre. मात्राओं तथा चरणों का नियम के अनुसार होना।

**scandal** -डल *n* a cause for shame; wicked talk which damages the reputation of somebody, feeling of indignation and surprise कलङ्क; मिथ्यापवाद, बेइज्जती।
*v. t.* to defence. बदनाम करना; कलङ्कित करना

**scandalise** -लाइज *v. t.* to defame, to disgrace by libel कलङ्कित करना, बदनाम करना।

**scandalled** स्केन्डेल्ड *adj*. बदनाम तथा कलङ्कित किया हुआ।

**scansorial** -सोर्रि *n.* (*pl.*) tho order of birds with two toes before and two toes behind ऐसे पक्षियों की श्रेणी जिनके पंजे की दो उंगलियां आगे की ओर और दो पीछे की ओर हों।

**scant** -न्ट *adj*. not plentiful, deficient, sparingly न्यून; कम, थोड़ा। *n.* scarcity न्यूनता, कमी। *adv*. barely बहुत थोड़े में। *v t* to restrict to reduce. न्यून करना, कम करना।

**scantle** -न्टल *v-t* to divide into pieces. टुकड़े टुकड़े करना।

**scantle** -टल *v.t.* & *v i* to fail; to be in sufficient हार जाना कम हो जाना, अपूर्ण

होना।

**scantling** -लिंग *n* a small portion; a piece cut for a particular purpose; a specimen, sample. एक छोटा भाग; किसी विशेष काम के लिए काटा हुआ टुकड़ा, नमूना, बानगी।

**scanty** -न्टी *adj* not full, small, little. अपूर्ण, छोटा, कम।

**scape** स्केप *n* an escape, a fault *v. t.* to escape from, to miss, to shun बच निकलना, नहीं पाना, भागना, बचना।

**scapement** -मेन्ट *n* बचाव।

**scapolite** -पोलाइट *n* a silicate of aluminium with some chlorine अल्मूनियम धातु का एक क्षार जिसमें क्लोरीन भी होती है।

**scapple** -प्ल *v t.* to work without finishing as a stone before leaving a querry अपूर्ण काम करना जैसे खान पर पत्थरों को छोड़ देना।

**scapula** -पुला *n.* the shoulder blade कन्धे की हड्डी; हसिया।

**scapus** -पस *n* the shaft of a feather पर का बीच का डन्ठल।

**scar** स्कार *n* a mark left by a wound; any mark; craggy part of a mountain घाव का चिह्न, कोई चिह्न, पहाड़ का उभरा हुआ भाग। *v t.* & *v i.* to mark with a scar; घाव का चिह्न पड़ना, अंकित करना।

**scaramouch** -माउश *n.* boastful, coward. शेखीबाज, डरपोक व्यक्ति।

**scarce** स्केयर्स *adj.* & *adv.* not plentiful; hard to get, rare, uncommon अल्प; दुष्प्राप्य, स्वल्प, असाधारण।

*make one's self scarce* : भाग जाना।

**scarcely** -ली *adv.* कठिनता से, केवल, सिर्फ।

**scarcement** -मेन्ट *n* a ledge formed by the setting back of a wall ताख, आला

**scarceness, scarcity** -नैस, -सिटी *n.* अप्राप्यता, दुष्प्राप्यता, कंजूसी, दुर्भिक्षा।

**scare** स्केयर *v t* to affright, to keep off by frightening डराना; डराकर भगाना। *n.* fright, a baseless public alarm, panic डर; भय, आतङ्क। *adj* frightened, lean डरा हुआ; आतङ्कित, पतला, क्षीण।

*to scare up* मरम्मत करना, पीटना।

*to scare away* डराकर भगा देना।

**scarer** -र *n* भयभीत करने वाला।

**scarf** स्कार्फ *n* a long narrow piece of cloth worn round the neck, neck tie, a light handkerchief for the neck; a joint of timber. गले पर लपेटने का कपड़ा; नेकटाई, गले पर बांधने का छोटा रूमाल, लकड़ी को छील कर बैठाया हुआ जोड़; *v t.* to join ends of the timber, to flay the skin of whale लकड़ी को छील का जोड़ना, ह्वेल मछली का चमड़ा उतारना।

**scarfed** स्कार्फ्ड *adj* झालरों से सुशोभित।

**scarfing** *n.* -फ़िंग *n* दो लकड़ी के टुकड़ों को छील कर जोड़ने का कार्य।

**scarifier**-फ़ायरे *n.* an agricultural machine for breaking the surface of the soil भूमि या सड़क तोड़ने का एक साधन।

**scarify** फ़ाई *v. t.* to scratch the skin so as the take out blood, to loosen the soil, to criticise mercilessly चमड़े को छील देना जिस से रक्त निकल सके; जमीन को थोड़ा जोतना; निर्मम समालोचना करना।

**scarious** -रियस *adj.* membraneous; thin and dry. नसदार; झिल्लीदार, सूखा तथा पतला

**scarlet**-लेट *n.* the bright red colour, any cloth of this colour *adj.* dressed in scarlet तेज लाल रंग इस रंग का कोई कपड़ा लाल वस्त्र पहने हुए।

**scarp** स्कार्प *n.* a steep slope; inner slope of a ditch. *v.t.* to make perpendicular slope खड़ी ढाल; खाई की भीतरी दिवार को खड़ी ढाल बनाना।

**scarped** स्कार्प्ड *adj.* कटा हुआ।

**scart** -स्कार्ट *v. t.* to scratch. खरोंचना। *n.* a scratch; a stroke of pen. खरोंच, रगड़; कलम से लिखित।

**scat, scatt** स्कैट *n* a tribute; a tax प्रशंसा, कर।

**scat** स्कैट *n.* a blow; a sudden shower. घूंसा; घनघोर वर्षा। *v. t.* to scare away. डरा कर अलग रखना। *adv.* to bankruptcy दिवालिए के रूप में।

**scatch** स्कैच *n* be off जमीन से ऊंचे चलने की लाठी।

**scathe** स्केद *n* hurt; injury, damage, नुकसान; क्षति, हानि। *v t* to injure; to scorch. हानि पहुँचाना; बरबाद करना।

**scatheful** -फुल *adj.* ध्वसकारी।

**scatter** स्कैटर *v. t.* to throw away in all direction; to sprinkle all over, to put to flight; to dispel सब तरफ बखेरना, छींटना, भगा देना, निकालना, *v i.* to be scattered. बिखरना, नष्ट हो जाना।

**scatter-brain** -ब्रेन *n* लापरवाह व्यक्ति।

**scattered** -टर्ड *adj* फैलाया हुआ, बखेरा हुआ।

**scatteredly** -ली *adv.* बखेरे हुए रूप में।
**scatterer** -टरर *n* बखेरने वाला, नष्ट करने वाला
**scattering** -रिङ्ग *adj* छितराये हुए।
**scatteringly** -ली *adv* छितराते हुए।
**scatterling** -लिंग *n* a vagabond, a homeless destitute खानाबदोश, गृहहीन।
**scattermouch** -माउच *n* a cowardly baffoon. डरपोक और मूर्ख व्यक्ति।
**scattery** -टरी *adj.* छिन्न भिन्न।
**scaturient** -टूरियण्ट *adj* gushing like water from a fountain. फव्वारे के पानी की तरह तेजी से निकलने वाला।
**scaup** स्काउप *n* a kind of duck एक प्रकार की बत्तख।
**scaur** -स्कावर *n* a precipitous rock or bank. सीधी खड़ी चट्टान या किनारा।
**scaury** स्कोरी *n* a kind of gull. एक प्रकार की बत्तख।
**scavage** स्केवेज *n.* a toll on goods offered for sale by outsiders, street refuge. बाहर वालों के माल बेचने की चुंगी, सड़कों पर कूड़ा करकट।
**scavenge** -वेज *v t & v i* to cleanse, to act as scavenger सफाई करना, सड़क साफ करने वाले मेहतर का काम करना।
**scelerate** सेलेरेट *adj* (also scelerat) a wicked धूर्त, कपटी; *n* a villian. धूर्त व्यक्ति
**scenary** सीनरी *n.* नाटकादि का दृश्य, किसी स्थान का प्राकृतिक दृश्य।
**scene** -सीन *n* the stage, a stage performance, the place of action in a play, a painted slide, a division of play marked by fall of the curtain, a series of landscapes shown in a play; an unseemly display of feelings between persons; the picture of a view रंगमंच, रंगमंच का नाटक, खेल का घटनास्थल, मैजिक लालटेन से दिखाई जाने वाली रंगीन शीशे का टुकड़ा, नाटक का एक अंग जिसके समाप्त होने पर परदा गिर जाता है, नाटक में दिखाए गए प्राकृतिक दृश्य; दो आदमियों के बीच का झगड़ा, किसी दृश्य का चित्र, *v t* to exhibit, to display प्रदर्शित करना; दिखाना।
*behind the scene* गुप्त रूप से; परदे के पीछे
*quit the scene* मरना।
**scenic** सीनिक *adj.* नाटकीय; दृश्य सम्बन्धी।
**scenical** -कल *adj.* रंगमंच सम्बन्धी।
**scent** सेन्ट *v t* to find out by sense of small to perfume; to guess the existence of सूंघकर पता लगाना सुगन्धित करना; स्थिति का पता लगाना। *v i* to smell, to give forth a smell; महकना सुगन्ध देना। *n* sense of smell, a substance used to its smell घ्राण शक्ति सूंघने की शक्ति; महक, सुगन्ध; सुगन्धित द्रव्य; खुशबू।
**scenting** -न्टिंग *adj. & n.* सुगन्धित करने का कार्य।
**scentless** -लेस *n* बिना सुगन्ध का।
**scentorgan** -ऑर्गन *n* घ्राण, इन्द्री, नाक।
**scepsis, skepsis** स्केप्सिस *n* philosophic doubt दार्शनिक शंका।
**sceptic** -टिक *adj* hesitant; doubting, one who doubts in the existence शंकित, अविश्वासी; ईश्वर के अस्तित्व में शंका करने वाला।
**sceptral** -ट्रल *adj* regal. राजसी।
**sceptre** सप्टर *n.* the staff carried by a king as a sign of his power, royal rank or power. राज दण्ड, राज शक्ति, राज पद।
**sceptred** -र्ड *adj.* राजदण्ड से युक्त।
**scerne** सर्न *v t* to discern अनुभव करना विचार करना भेद पहिचानना।
**schedule** -शेड्यूल *n.* a list, a catalogue; a time table; a table of details. अनुसूची फेहरिस्त, समय सारणी; समय विभाग, समय विभाग पत्र; तालिका।
*schedule of new douments* : नई मांगों की अनुसूची।
*schedule of rates* : दर अनुसूची।
*schedule time* सूचीपत्र में निर्धारित समय।
**scheduled** -ल्ड *adj.* अनुसूचिशब्द, निर्धारित; परिगणित।
**scheduledcastes** -कास्ट *n* हरिजन, अनुसूचित जातियां।
**schelm** शेल्म *n* a rascal लम्पट, कामी, धूर्त, कपटी।
**schema** स्कीमा *n* (*pl* scheme, a plan; an outline, essentialty योजना, खाका, आकार मात्र तत्व।
**scheme** स्कीम *n* a systematic plan, something designed to be done, a plot, a tabular statement. योजना, उपाय, कोई कार्य जिसे पूरा करना हो, षडयन्त्र, किसी बात का तालिका बद्ध विवरण। *v t.* to plan. योजना करना; उपाय करना। *v i* to form a plan उपाय सोचना।
**schemer** -र *n* उपाय रचने वाला, योजना बनाने वाला, षडयन्त्र रचने वाला।
**scherzo** शर्तो *n* passage of sportive character in musical symphonies

संगीत में कभी कभी बीच खिलवाड़ पन की धुन छेड़ना।

**schiller** *शिलर n* a bronze-like lustre in certain minerals कुछ खनिजों में कासे जैसी विशेष चमक।

**schillerisation** *-जेशन n* उपरोक्त चमक वाले मोटी चादर के टुकड़े बनाने का कार्य।

**schism** *-सिज्म n* a breach in the unity of church, a function, धर्म भेद, मत भेद के कारण पार्थक्य अकारण मत भेद, फूट।

**schist** *शिस्ट n* पतली पतली तहो वाली चट्टान, अबरक की चट्टान।

**schiz, schizo** *स्काइजो pref* in composition cleave, cloven पृथक किया हुआ; अर्थ वाला एक उपसर्ग।

**schizoea** *-जिआ n* a tropical genus of ferns गर्म जलवायु मे उगने वाले नोकदार पत्तो वाले पौधो की एक श्रेणी।

**schizocarp** *-जोकार्प n* सूखे हुए फल (मेवा) जिनकी में कई गुठलिया निकलती हैं।

**schizoid** *-इड adj* मस्तिष्क मे विकार न होते हुए भी पागलपन से सम्बन्धित।

**schnitzel** *शिनत्सल n* the cutlet of calf's meat बछड़े के मास की टिकिया।

**scholar** *स्कालर n* a student, a pupil, an educated person, a holder of scholarship पाठशाला का विद्यार्थी विद्यार्थी, शिक्षित अथवा विद्वान मनुष्य,वह छात्र जिसे छात्र वृत्ति मिलती हो

**scholarch** *-लार्क n* the head of a school of philosophy दर्शन शास्त्र पढ़ाने के विद्यालय का अध्यक्ष।

**scholarly** *-ली adj* विद्वानो के समान पाण्डित्व अथवा ज्ञान रखने वाला।

**scholarship** *-शिप n* छात्रवृत्ति, पाण्डित्य, वजीफा।

**scholastic (al)** *स्कोलेस्टिक (ल) adj* छात्र तथा विद्वान सम्बन्धी, बुद्धिमतापूर्ण, अलङ्कार पूर्ण, *n* मध्ययुग की पद्धतियों तथा विचारों को मानने तथा उनमे विश्वास करने वाला व्यक्ति।

**school** *स्कूल n* an educational establishment, a place where education is imparted to the young, the desciples of a teacher, those who hold a common doctrine any place of training, a method of instruction, an instruction book special in music; the work of a school, a body of student in a university, college or department (in *pl*) academic institutions, B A examination examination hall a single department of a university विद्यालय, पाठशाला छात्र, एक ही मत का प्रतिपादन करने वाले, शिक्षालय शिक्षा प्रणाली, किसी कला (चित्रण, संगीत) विशेष की शिक्षा पर लेख, पाठशाला का कार्य, किसी विश्वविद्यालय, महाविद्यालय तथा पाठशाला के छात्रों का समूह, उच्च-स्तर की शिक्षा देन वाले विश्वविद्यालय, बी० ए० की परीक्षा, परीक्षा भवन, विश्वविद्यालय का एक भाग। *adj* of school or schools पाठशाला से सम्बन्धी, विश्वविद्यालयों से सम्बन्धित। *v t* to train; to educate in a school, to instruct to admonish, to discipline. पाठशाला मे शिक्षा देना, उपदेश देना, तम्बीह देना।

**schoole** *-शोल n* a great assemblage बहुत से जीवों का समूह।

**schooled** *स्कूल्ड adj* सिखाया हुआ, अनुभवी।

**schoolery** *-लरी n* सिद्धान्त, जिसकी शिक्षा दी जाए।

**school-fellow** *-फेलो n* सहाध्ययी।

**schooling** *-लिङ्ग n* विद्यालय मे शिक्षा, शिक्षा-शुल्क, फीस, तम्बीह।

**school-inspector** *-इन्सपेक्टर n* विद्यालयों के निरीक्षण के लिए नियुक्त सरकारी पदाधिकारी।

**schoolwards** *-वर्ड्स adv* पाठशाला के सामने।

**school-work** *-वर्क n* पाठशाला मे घर से करके लाने के लिये दिया हुआ कार्य।

**schooner** *-स्कूनर n* a swift-sailing two masted vessel, a covered emigrant-wagon दो मस्तूलों वाला द्रुतगामी जलपोत देशाटन करने के काम आने वाली एक बन्द गाड़ी

**schwamerei** *-री n* sentimental enthusiasm भावुकता युक्त उत्तेजना।

**sciamachy** *-मेकी n* fighting with shadow, imaginary fight छाया से लड़ने वाला मनुष्य निरर्थक लडाई।

**sciamancy** *-मेंसी* divination by shadows छाया से शकुन बताना।

**sciatic** *साइएटिक* (also sciatical) *adj* pertaining to or affecting the hip, नितम्ब (चूतड़) सम्बन्धी अथवा उसमे पीडा देने वाला।

**sciatica** *-का n.* neuralgia; attacking the sciatic nerve traversing the hip and thigh नितम्ब की स्नायविक पीड़ा जो नितम्ब से जाघ तक होती है।

**scibile** *सिबिल n* that which is capable of being known ज्ञातव्य विषय।

**science** *साइंस* knowledge, systematised

truth, knowledge arranged under general principles department of knowledge, a skilled craft विज्ञान, सिद्धान्त, साधारण नियमों के अन्तर्गत निहित, ज्ञान, ज्ञान विषय, चतुराई का पेशा।
**scient** -ट *adj* विज्ञान युक्त, ज्ञानी।
**sciential** -यल *adj* ज्ञान उत्पन्न करने वाला, वैज्ञानिक।
**scientific (al)** -टिफ़िक(ल) *adj* वैज्ञानिक; ठीक सही विज्ञान के अनुसार।
**scientifically** -ली *adv.* विज्ञान के रूप में सही तरीके से।
**scientism** -टिज़्म *n* वैज्ञानिकों का कार्य तथा अनुसंधान करने का ढग।
**scientist** -टिस्ट *n* वैज्ञानिक, विज्ञानवेत्ता।
**scilicet** -सेट *adv.* (abbr *Sc*) that is to say, namely अर्थात।
**scilla** सिला *n* a genus of the lily with bright blue flowers चमकदार नीले फूल वहा कुमुदनी के पौधों की एक श्रेणी।
**scimitar** -मिटर *n* a small one edged curved sword खडग; तलवार जिसकी एक धार होती है और जो बीच में झुकी होती है।
**scintillate** -लेट *v. i* to sparkle, to twinkle चमकना, टिमटिमाना, जगमगाना, *v.t* to sparkle with, to emit in sparks. किसी वस्तु से चमकना, चिनगारी निकालना।
**scintillant** -लैन्ट (also spintillante) *adj* चमकीला; जगमग करता हुआ।
**scio** साइओ स्काइओ *prefix* (also *skio* & *skia*) denoting the meaning of shadow 'छाया' अर्थ का उपसर्ग।
**sciolism** -लिज्म *n.* little knowledge, superficial knowledge. अल्प ज्ञान, सम्पूर्ण ज्ञान।
**sciolist** -लिस्ट *n* ज्ञानी होने का ढोंग करने वाला, अल्प ज्ञानी।
**scion** -न *n.* a living for grafting, a young descendent कलम, वंशज, सन्तान।
**sciotheism** -थिज्म *n* a worship of the ancestors पूर्वजों की पूजा।
**scire facias** साइरेफेशिएस *n* (abbrv *sci fa* or *s.f.*) in law a writ requiring a person to appear and show cause why a record should not be annulled. कानून का वह लेख जिसके द्वारा किसी व्यक्ति को यह आदेश दिया जाता है कि वह पेश होकर प्रमाण दे कि उसका मुकदमा क्यों न रद्द कर दिया जाए।
**scirocco** -रोको *n* a wind from the desert, a drying machine रेगिस्तान की ओर से आने वाली गर्म सूखी हवा, सुखाने का यन्त्र।
**scirrhus** -साइरेस *n* a hard cancer, a hard swelling सख्त जहरबाद फोडा, सख्त सूजन।
**scissel** सीसल *n* (also *scissil*) metal clippings धातु का टुकड़ा जिसमें से उसका कुछ अंश काट लिया गया हो।
**scissila** सीसिल *adj.* capable of being cut or split easily and evenly. सुगमता से छोटे टुकड़ों में काटने योग्य।
**scission** सीशन सीझ़न *n* the act of cutting or splitting, any division काटने का कार्य कोई कटा हुआ भाग, विभाजन।
**scissiparity** -पेरिटी *n* reproduction by fission विभाजित होकर उत्पत्ति का होना।
**scissure** सीशर *n* cleft; a division दरार, विभाजन।
**scissor** सीज़र *v. t* to cut with scissors कैंची से काटना।
**scissors** -स *pl* a small shears. कैंची कतरनी *lamp scissors*, लैम्प की बत्ती काटने की कैंची। *nail scissors* नख काटने की कैंची।
**sciurus** -रस *n* an order of squirrels एक प्रकार गिलहरियों की जाति।
**sclaff** स्क्लॅफ़ *n* a light slap or its noise हल्का थप्पड़ तथा उसकी आवाज।
**sclate** -ट *n* slate चौरस पतले पत्थर का एक टुकड़ा।
**sclera** स्क्लीरा *n.* the outer hard membrane of the eye ball आँखों की गोला के ऊपर की कठोर झिल्ली।
**sclere** -लीयर *n* हड्डी के समान कठोर तत्व।
**sclereid, -eide** -रीईड -रीयेड्ड *n.* a thick walled cell कठोर झिल्ली वाला कोष।
**scleroid** -रोइड *adj* कठोर, बादाम के छिलके की तरह कठोर।
**scleroma** -रोमा *n* कठोर होना; नाक में कठोर गिल्टियां पड जाना।
**sclerose** -रोज *v. t* & *v. i* to harden, to become hard कठोर करना; कठोर हो जाना।
**sclerosis** -रोसिस *n.* मास पेशी तथा रक्त धमनियों का कठोर पड़ जाना।
**sclim, sklim** स्क्लिम *n* to climb चढना, ऊपर चढना, पहाड पर चढना।
**scob** स्कॉब *n* saw-dust लकडी का बुरादा।
**scobiform** -बीफार्म *adj* लकडी के बुरादे के आकार का।
**scobs** स्कॉब्स *n* छीलन, बुरादा।
**scoff** स्कॉफ *v. t* to mock, to jeer, to taunt मजाक करना हसी करना, आक्षेप करना,

ताना मारना, *n* mockery jeer व्यंग, तिरस्कार, निरादर।
**scoffer** -फर *n.* मजाक करने वाला, तिरस्कार तथा व्यंग कसने वाला, ताने मारने वाला।
**scoffing** -फिंग *n.* उपहास, ठट्ठा, तिरस्कार।
**Scoggin, Scogan** -गन *n* a buffoon विदूषक
**scoinson** -इनसन *n.* a shield on which court of arms are represented पदक इत्यादि से आभूषित की हुई लकड़ी की तख्ती जो मान करने के लिए पेश की जाती है।
**scold** स्कोल्ड *v t* & *v i.* to find fault with noisily; to rebuke जोर जोर से बोलकर तथा डाट कर दोष निकालना, डाटना, फटकारना, *n* a querrelsome woman झगड़ालू औरत
**scolder** स्कोल्डर *n* डाटने वाला; गाली देने वाला निन्दक।
**scolding** -लिडग *n* डाट फटकार।
**scollop** -लप *n* घी में तले हुए आलू, मुर्गी इत्यादि बनाने का बर्तन।
**scomfish** -फिश *v t* & *v i* to stifle गला घोटना, सास फूलना। दम घुट जाना।
**sconce** स्कोन्स *n* a protecting shelter, a fort, a helmet; the skull, an ornamental wall bracket for holding a light a lantern, candle, a light penalty, biscuit, street wall lamp, a cake बचाव का स्थान, किला, दुर्ग, सिर को बचाने की धातु की बनी टोपी, दीवार पर दीया लगाने का दीवट, लालटैन, दीया, मोमबत्ती, अल्प अर्थ दण्ड या हर्जाना; विस्कुट, सड़क पर दीवार के सहारे लगा लैम्प; केक। *v t* to protect with protective work, to fine. किलाबन्दी करके बचाव करना, जुर्माना करना।
**scoog** स्कूग *n* a shelter; a shadow पनाह, शरण, परछाईं। *v t* to shelter पनाह देना।
**scoop** -प *v t.* to dip out, to hollow out or excavate, to get ahead in publishing news, to empty with ladle डुबोकर भरना, खोखला करना, अथवा खोदना समाचारों को दूसरे से पहले छापना, कड़छी से खाली करना *n* large shovel or ladle, anything hollow for scooping, the publishing of important news before news papers बड़ी कड़छी, प्रतिद्वन्दी समाचारों से छापने से पहले किसी महत्वपूर्ण समाचार को प्रकाशित करना।
**scooped** -प्ड *adj* कड़छी से निकाला हुआ, पहले पहल प्रकाशित किया हुआ।
**scooping** -पिंग *n* डुबोकर भरने का कार्य सबस पहले महत्वपूर्ण समाचार प्रकाशित करने का कार्य
**scoop net** -नेट *n.* लम्बे हत्थे वाला पानी में डुबो कर मछली पकड़ने का जाल।
**scoop-wheel** -व्हील *n.* रहट।
**scoot** -ट *v i* to slip away with rapidity to dart. शीघ्रतापूर्वक खिसक जाना; सबसे पार हो जाना। *n* a sudden flow of water, (Scots) an insignificant person अकस्मात पानी की तेज धारा का बहाव आना, बिना ख्याति वाला सीधा साधा व्यक्ति।
**scooter** -टर *n* कल द्वारा चलने वाली छोटी नाव, छोटे पहियों वाली और ऊंचे हैन्डल वाली साइकिल या मोटर साइकिल, एक प्रकार का अमरीका में प्रयोग किया जाने वाला सादा हल।
**scope** -प *pref* in sense of watching 'निरीक्षक' तथा 'अवधि' सूचक एक उपसर्ग।
**scope** -प *n* outlook; extent, aim, purpose; length, the range of a missile opportunity; space for free action a bundle of twigs दृश्य; दृष्टि-क्षेत्र, लक्ष्य, अभिप्राय, लम्बाई; बन्दूक की गोली की मार करने की दूरी; कार्य क्षेत्र, छोटी डालियों का बोझा।
**scopeless** -लेस *adj* निरर्थक।
**scopiform** -फार्म *adj* झाड़ू के आकार का।
**scopiped** -पाइड *n* एक कीड़ी जिसके पैर झाड़ू के आकार के होते हैं।
**scorch** स्कार्च *v t* to burn slightly, to cause pain with heat, to censure झुलसाना, गर्मी से दुख देना, कड़ी निन्दा करना, कड़ी आलोचना करना। *v i* to be dried, to be burned on the surface, to drive or cycle furiously सूख जाना; झुलस जाना साइकिल अथवा कोई दूसरी गाड़ी सड़क पर अति तीव्र गति से चलाना। *n* the act of scorching, a violent criticism, an injury by scorching झुलसाने का कार्य, तीव्र आलोचना, झुलसने से बना हुआ जख्म।
**scorched** -चेड *adj* झुलसा हुआ।
**scorcher** -चर *n.* झुलसाने वाला, तीव्र आलोचक, तीव्र वेग से साइकिल तथा मोटर चलाने वाला।
**scorching** -चिङ्ग *n.* तीक्ष्ण; व्यंगपूर्ण।
**scorchingly** -चिङ्गली *adv* तीक्ष्ण रूप से।
**score** स्कोर *n* an act; notch or line for keeping count, a line marking a boundry, a starting place total number, a group of twenty, reckoning, a debt, the number won by a player in a game, account reason. निशान बना कर हिसाब रखने के लिए बनाया हुआ छेद या रेखा, हद बन्दी की रेखा, दौड़ आरम्भ करने का स्थान, कुल जोड़, कौड़ी, हिसाब लेखा कर्जा या ऋण जिसी जीते हुए खिलाड़ी के जीते

हुए अंक, हिसाब; कारण। *v t* to mark by scores, to write in score, to make a score; to record; to achive to enumerate; to rebuke (U. S.) to engrave. छेक बना कर या काट कर चिह्न बनाना, लेखे मे लिखना, किसी खेल में अंक जीतना; अभिलेख करना, प्राप्त करना, गिनना, गाली देना, नक्काशी करना। *v i.* to make a point; to achieve a success खेल मे कोई अंक जीतना, सफल होना।

**scorer** -र *n* गिनती करने वाला हिसाब रखने वाला, किसी खेल मे जीतने वाला।

**score-board** -बोर्ड **scoring-board** *n* गणना लिखने की बड़ी तख्ती।

**scoria** स्कोरिया *n* dross left after melting a metal. धातु पिघलाने के बाद बचा हुआ मल।

**scorify** -फाई *v. t* गलाकर मल बनाना।

**scoring** -इंग *n.* जीतने के लिए खिलाड़ी द्वारा बनाया गया अंक।

**scorn** स्कार्न *n.* contempt, disdain; object of derision तिरस्कार, घृणा, अनादर; तिरस्कार के योग्य वस्तु। *v t* to disdain, to hold in contempt, to mock निरादर करना, तिरस्कार करना, उपहास करना। *v i* to scoff व्यंग करना, मजाक करना।

**scorning** -निंग *n* तिरस्कार करने का कार्य।

**scorodite** स्कोरोडाइट *n* a hyderous ferric arsenate लोहा और पानी युक्त संख्या का क्षार

**scorper** -पर *n* a chisel कुदाली।

**scorpioid** -पिओइड *adj.* like a scorpion बिच्छू के समान।

**Scorpio** -पिओ *n* the eighth sign of Zodiac वृश्चिक राशि।

**scorpion** -यन *n.* an animal with poisonous sting in its tail, any person with deep hatred, any animal with a tail like scorpion, a sign of the Zodiac. बिच्छू; घृणा करने वाला कोई व्यक्ति, बिच्छू के समान डंक वाला कोई कीड़ा, वृश्चिक राशि।

**scorse** स्कार्स *n* exchange विनिमय, अदल बदल। *v t & v i* to exchange अदल बदल करना।

**Scot, scot** स्कॉट *n.* payment, a customery tax, a native of Scotland महसूल, कर, रस्मी कर स्काटलैण्ड का निवासी।

**Scotch, scotch** -च *adj* pertaining to Scotland its native and language स्काटलैण्ड से सम्बन्धित, स्काटलैण्ड की भाषा तथा निवासियों से सम्बन्धित। *n* the Scotch whisky or its glass, the literary language of Scotland; the language of spoken in the low land of Scotland, स्काटलैण्ड की बनी मदिरा अथवा वहां का बना प्याला, वहां के लोगों की प्राकृत भाषा; तराइयों की व्यवहृत भाषा।

**scoug** -ग *n* a squirrel गिलहरी।

**scoundrel** -उन्ड्रल *n* a man without principle, a rascal, a worthless fellow, a villian; unscrupulous किसी सिद्धान्त पर न चलने वाला व्यक्ति, नीच व्यक्ति, दुष्ट, निर्दय घृणित मनुष्य, निरंकुश व्यक्ति।

**scouudrelly** ड्रेली *adv* नीचता से।

**scoup, scowp** स्काउप *v t.* to bound, to caper बांधना, सीमाबद्ध करना, उछलना कूदना नाचना।

**scour** -स्काउर *v i* to rush along, to range about in persuit to polish, to have diarrhoea esp in cattle *v t* to clean by rubbing, to remove dust and grease from, to rub off, to search rapidly, to run swiftly *n* the action of strong current in a narrow channel, वेग से दौड़ना, तालाश मे इधर उधर घूमना, रगड़ कर चमकाना, पशुओं को दस्त आने की बीमारी। रगड़ कर साफ करना, तेल और डम छुड़ाना, रगड़ कर छुड़ाना, शीघ्रता से तालाश करना, तेजी से दौड़ना पतली नहर में वेगवती धार की रगड़।

**scourer** स्काउरर *n* तेज जुलाब, पैर की गद्दी; घुमक्कड़ जो सिपाहियों चौकीदारों इत्यादि को तंग करता हो।

**scourage** *n* -रेज *n* water left scouring साफ करने के बाद बचा हुआ जल।

**scourge** स्कर्ज *n* a whip with leather string persons or things regarded as manifestation of divine wrath *v t* to whip, to punish with a view to correct. चमड़े की रस्सी का बना हुआ चाबुक ईश्वरीय कोप का उपकरण कोड़े मारना, ठीक करने के लिए दण्ड देना।

*the white scourge* क्षय रोग।

**scourger** -स्कजर *n.* ठीक करने के लिए दण्ड देने वाला।

**scouring** -रिंग *n* रगड़ कर साफ करने का कार्य।

**scourse** स्कोर्स *v t* to exchange, to barter *v i* to make an exchange अदल बदल करना। विनिमय करना।

**scout** -स्काउट *n.* a men sent out to collect information about the enemy, a fast aeroplane; a ship made for reconnoitring, a fielder in cricket, a spy. *v t* to watch closely, to spy, to reject with,

scorn, to sneer at शत्रु के बारे में भेद लाने वाला व्यक्ति, द्रुतगति वाला एक वायुयान, शत्रु की गुप्त बातों का पता लगाने के लिए बनाया गया जल पोत, क्रिकेट के खेल में गेंद पकड़ने वाला खिलाड़ी, जासूस अच्छी तरह से पता देना, जासूसी करना, तिरस्कार पूर्वक अस्वीकृत करना, व्यंग करना।

scouter -टर n बालचर, बालचरों का नायक।

scouring -टिंग जासूसी करना।

scouth स्कूथ v t to mock, to reject with disdain व्यङ्ग करना, तिरस्कार करना।

scouther, स्काउथर scowder स्काउडर n free range, scope, plenty स्वतंत्र कार्य-क्षेत्र-अवसर, प्रचुरता।

scouther स्कूदर scouther स्काउथर n a slight shower. बूंदा बांदी। v i to drizzle लगातार बूंदा बांदी होना।

scouthering -रिंग n बर्फ का पड़ना।

scove स्कोव v t मिट्टी से लीपना।

scover -र n नन्दूर साफ करने की झाड़ू।

scow स्काउ n a flat bottomed boat, a ferry boat चौरस तले की एक प्रकार की नाव, घटवार नाव।

scowl -ल v i to give forth a gloomy and threatening look उदास और क्रोध युक्त भौंये चढ़ाना, v i. to look gloomy क्रोध युक्त उदास दिखाई देना, n a gloomy look उदास क्रोध युक्त सकुचित भृकुटी।

scowling -लिंग adj उपरोक्त आकृति का भृकुटी चढ़ाए।

scowlingly -ली adv. उदासी में।

scrab स्क्रैब v t. to scratch खरोंचना, रगड़ना

scrabble -बल v i to crawl about with difficulty, to scrawl v. t to grope in dark, to gather hastily, to mark with irregular lines or letters n a cramble कठिनता से रेंगना, खींचना। अन्धेरे में टटोलना, जल्दी से बटोर लेना, टेढ़ी मेढ़ी लकीर बनाना धक्कम-धक्का।

scrae -स्क्रे n the sloping mass of debris at the base of a cliff चट्टान की तलहटी में टूटे हुए पत्थरों का ढेर।

scraffle स्क्रैफल v i to scramble, to be industrious, to snatch from one another, to shuffle धक्कम धक्का करना, उद्यमी होना, एक दूसरे से छीनना, फेटना।

scrag -क्रेग n a lean person, anything lean, the bony part of the neck, a rough projection, a stump v t to hang, to throttle to tackle by the neck क्षीणकाय व्यक्ति, कोई पतली वस्तु गले का हड्डीदार भाग, कोई बाहर निकला हुआ भाग, लकड़ी का डण्डा। फांसी देना गला घोटना, गले से पकड़ना।

scraich -क्रेह scraigh -क्रेह v i to make a scratchy sound n a scratchy sound. रगड़ या खरोंच की आवाज करना। रगड़गड़ की आवाज।

scram -क्रैम v. i to be off v. t to paralyse, to benumb adj withered रफूचक्कर होना नष्ट करना, बेहोश करना सड़ा हुआ, नष्ट किया हुआ।

scramble -बल v i to struggle to get something before others, to get along somehow, to strive for rudely v t to throw something to be scrambled for to push or advance n the act of scrambling, a struggle for some office कोई वस्तु दूसरे से पहिले पाने की चेष्टा करना, किसी प्रकार आगे बढ़ना बिना किसी विधि के चेष्टा करना। कोई वस्तु लुटाना, धक्का देना या आगे बढ़ना। लूट; छीना झपटी, किसी पद को प्राप्त करने की चेष्टा।

scramp -क्रैम्प v. t to snatch at झपटना।

scran -क्रैन n provisions, victuals खाद्य सामग्री; खाद्य सामग्री का भण्डार।

scranch -क्रान्च v t to grind with teeth दांतों से चबाना।

scrap -क्रैप n. a small piece or fragment of something, a remanant, a picture suitable for preservation, clippings of wrought iron, extract anything worn out, a fight; a snare for birds v t to consign to the scrap-heap, to discard किसी पदार्थ या वस्तु का कोई अंश या टुकड़ा, उच्छिष्ट; रक्षित रखने योग्य चित्र, कच्चे लोहे के टुकड़े, उद्धृतांश, कोई टूटी फूटी निरर्थक वस्तु: लड़ाई, चिड़ियों का जाल, रद्दी के ढेर में डालना निकम्मा समझकर फेंक देना।

scrap-book -बुक n. समाचार पत्रों में से चित्र काटकर लगाने की पुस्तक।

scrape स्क्रेप v t to make a sharp grating noise, to rub with hard or rough thing for polishing, to save niggardly to collect laboriously; to rub off. चों चों की आवाज किसी कठोर खुरदुरी वस्तु से रगड़कर चमकाना कंजूसी से जमा करना, परिश्रम से जमा करना रगड़ कर मिटा देना. v i to grub in the ground, to go along something touching to rub lightly, to play on a stringed instrument जमीन खुरचना, किसी वस्तु से बाल बाल बचते निकलना थोड़ा रगड़ना तन्त्रीयुक्त बाद्य-यन्त्र

बजाना; *n.* an awkward predicament; a difficulty, a shave. कुत्सित परिस्थिति; कठिनता दाढी बनाना; और कर्म।

**scraper** -पर *n.* घर के मुख्य द्वार पर जूते की कीचड इत्यादि साफ करने का साधन, खुरचने वाला।

**scrappy** स्क्रेपी *adj.* टुकड़ेदार।

**scrat** स्क्रॅट *v. t.* & *v.i.* to scratch. खरोंचना

**scratch** स्क्रॅच *v t.* to draw a sharp point on a surface, to tear with claws; to with-draw from competition; to delete or erase, to write hurriedly. किसी नुकीली वस्तु से चिन्ह बनाना; खरोचना; पंजों से फाड़ना, किसी प्रतियोगिता से पृथक करना, मिटाना; रगडकर मिटाना; घसीटकर लिखना; *v. i.* to use claws in tearing, to retire from a contest; to cross out name in the voters' list बकोटना, किसी प्रतियोगिता से अलग होना, मतदाताओं की सूची से नाम काटना, *n.* a slight wound, a mark left by scratching, the Devil. खरोंच; हल्का घाव, बकोटने का चिन्ह, शैतान, पिशाच; राक्षस; *adj.* taken at random. जहा तहां से लिया हुआ।

**scratching** -चिंग *n.* & *adj.* खरोचना; खरोंचते हुए।

**scratchy** -ची *adj.* कटा फटा।

**scrattle** -टल *v. i.* to scuttle जलपोत में छेक करके डुबो देना।

**scraugh, scrauch** स्क्राह *n* a squawk. मुर्गे की बोली, *v. t* to make a scraugh. मुर्गे की वोली की तरह चिल्लाना।

**scraw** स्क्राउ *n.* a thin sod घास का छोटा मैदान।

**scrawl** -वल *v.t.* & *v i.* to write hurriedly in untidy manner. घसीटकर जल्दी जल्दी लिखना जिसमे सफाई न हो; *n.* घसीट घसीट कर जल्दी में लिखी टिप्पणी; पेड़ की टूटी हुई डाली।

**scrowm** -उम *v t.* to scratch. खरोचना, बकोटना।

**screak** स्क्रीक *v. t* to scream; to creak. चिचियाना; चिल्लाना; चों चों करना; *n.* a screach. चें चे।

**scream** स्क्रीम *v. i.* to cry out in shrill voice, to utter a piercing cry of terror; to laugh uncontrollably. तेज आवाज से चीखना या चिल्लाना; डरकर चीख निकलना, अट्टहास करना, *n* a piercing cry; a shriek. चीख; चिल्लाहट।

**screamy** स्क्रीमी *adj* कोलाहल सम्बन्धी, अत्यन्त आवेशपूर्ण शैली वाला।

**scree** स्क्री *n.* the sloping debris at the foot of a cliff. चट्टानो की तलहटी पर पत्थरों का ढेर।

**screech** स्क्रीच *v. i.* to scream in extreme terror. चिल्लाना; डरकर चीख मारना, *n* a shriek; a piercing cry. चीख; चिल्लाहट, चें चें।

**screed** स्क्रीड *n.* a strip, a border; a drinking-bout; a guide to the thickness of ths mortar required. एक भूमि का टुकडा, सीमान्त; मदमस्तों की कुश्ती; चूने की तरह की वह मोटाई जो पलास्तर के लिए आवश्यक होती है; *v.t.* to repeat glibly. तेजी से बारम्बार दोहराना; *v. t.* to rend. फाड़ना, चीर डालना।

**screen** -न *n.* a piece of furniture used to proteet from exeess beat; cold or observation; a partition; a sheet for reflecting cinema films or lantern slides; a show on cinema पर्दा, ओट, सिनेमा के चित्र अथवा मैजिक लालटेन के चित्र दिखाने का पट अथवा पर्दा; चल चित्र का तमाशा अथवा खेल; *v. t* to protect; to shield, to conceal; to make a motion picture of रक्षा करना; शरण देना; छिपा देना, चल-चित्र बनाना।

**screener** स्क्रीनर *n.* पर्दे पर चित्र की छाया दिखाने वाला; पर्दा बनाने वाला।

**screening** निङ्ग *n.* चलचित्र बनाने का कार्य, छाया डाल कर पर्दे पर चित्र दिखाना, क्ष-रश्मि द्वारा प्रतिबिम्ब लेना।

**screeve** व *v t* & *v. i* (slang) to write, to draw on the pavement लिखना, पटडी पर खींचना। *n.* a piece of writing, a begging letter. लिखा हुआ अंश, याचना अथवा प्रार्थना पत्र, उत्कट भाषा।

**screw** स्क्रू *n.* a cylinder groved spirally, a twisted cone of paper, pressure, a twist, a spin imparted to a ball, a worn out horse, a miser. पेच, मुडा हुआ कागज; दबाव; क्रिकेट में गेंद फेंकने वाले का गेंद में घुमाव पैदा करना; थका हुआ घोड़ा, कंजूस। *v t.* to fasten; to tighten, to render firm with screw; to force or exhort बांधना; कसना, पेच से कसना दबाव डालना तङ्ग करना।

**screwed** -ड *adj.* पेच से कसा हुआ।

**screwer** -र *n.* पेंच कसने वाला, पेच कसने का औजार।

**scribble** -बल *v. t.* to write carelessly or badly to card roughly घसीट कर भद्दे पन से लिखना, मोटा सूत बनाना, *n* hasty and

careless hand-writing खराब, जल्दी मे लिखी हुई लिखावट, खराब लिपि ।
**scribe** -इब *v t* to write, to record. लिखना अङ्कित करना ।
**scribal**-बल *n* a teacher of the traditional low; a writer; a clerk पुरातन सिद्धान्तो तथा कानूनो का शिक्षक; लेखक, लिपिक; मुहर्रिर ।
**scriber** -बर *n*. लेखक खुरचने का ओजार ।
**scribing** -बिंग *n*. लिखने का कार्य ।
**scrieve** -व *v t*, to glidly swiftly along ढलान पर तेजी से फिसलना ।
**scriggle** -गल *v. t* to writhe, to wriggle निचोड़ना; मरोड़ना । *n*. a wriggling मरोडने का कार्य ।
**scriggly** -गली *adj* मरोडने से सम्बन्धित ।
**scrike** -क *v. i.* to shriek. चीखना, चिल्लाना. *n* a shriek चीख; चिल्लाहट ।
**scrim** -म *n*. a cloth used in upholstry. अस्तर तथा गद्दों पर चढाने का कपडा ।
**scrime** स्क्राइम *v i*. to fence तलवार भाजना ।
**scrimp** -म्प *v t* & *v t* to supply meagerly, to make two small, to statten. बहुत थोडा करके देना; बहुत कम कर देना,' दीन अथवा दरिद्र करना । *adj* short, scanty कम छोटा, स्वल्प ।
**scrimped** -ड *adj*. कम किया हुआ, स्वल्प किया हुआ ।
**scrimpily** -ली *adv* स्वल्पता से ।
**scrimply** -ली *adv*.(also scrimpily) स्वल्पता से ।
**scrip** -प *n* a small bag, that which is written, a piece of paper with something written on it, a certificate of a share from a joint stock company एक छोटा थैला; लेख, लिपि, पुरजा, रुक्का, चिट, किसी सम्मिलित संस्था के हिस्से का प्रमाण पत्र ।
**script** स्क्रिपट *n* hand writing, a type imitating hand writing; alphabets. हस्तलिपि; हस्तलिपि के समान छापे के अक्षर, वर्णमाला ।
**scripture** *n*. sacred writings, the Bible, a deed. धर्म पुस्तके वेद इत्यादि, बाइबिल, दस्तावेज; करण-पत्र ।
**scritch** स्क्रिच *n*. a screech. चिल्लाहट, चीख, *v t* to screech. अत्यन्त भय से चीखना या चिल्लाना ।
**scrive** स्क्राइव *v t*. to draw a lines with a painted line. चिह्न खींचना ।
**scrivening** -निङ्ग *n*. लेख, दस्तावेज ।
**scrobe** स्क्रोब *n* a grooye, दाते, काटे ।
**scrofula** -फ्यूले *n* tuberculosis with grandular swelling of the neck कण्ठमाला ।
**scrog** -ग *n*. a small tree or bush, a bushy place, a broken branch छोटा पेड या झाडी, झाड़ियों से घिरा स्थान; टूटी हुई टहनी ।
**scroll** -ल *n*. a roll of paper or parchment, a schedule or list; a writing in the form of a roll, a rough draft of anything लपेटा हुआ कागज या सनद, सूची, लिखकर कुण्डली की तरह गोल किया हुआ कागज, किसी दस्तावेज का पहला मजमून । *v t* to draft, to write in outlines मजमून बनाना, ढाचा तैयार करना ।
**scrolled** -ल्ड *adj* लिखकर लपेटा हुआ ।
**scrooge** स्क्रूज *v t* to crowd; to squeeze. भीड करना; दबाव डालना, दबाना, मींचना ।
**scroop** स्क्रूप *n*. a scraping noise रगड की आवाज, *v t* to make such noise रगड कर आवाज उत्पन्न करना ।
**scrotum** -टम *n*. the bag containing the testicles. अण्डकोषों की थैली ।
**scaurge, scrowdge** स्क्राउज *v t*. to crowd to squeeze भीड करना, दबाना, मींचना ।
**scrounge** -उन्ज *v t*. & *v i* to appropriate things of others. दूसरो की वस्तुए उडा लेना ।
**scrounger** -उन्जर *n*. ठग, चोर ।
**scrounging** -जिंग *n*. चोरी करना, दूसरो की चीजे उडाना ।
**scrow** स्क्राउ *n* a scroll; a writing लिखकर गोल किया कागज, लेख ।
**scrowl, scrowle** स्क्राउल *n* scoll गोल लिपटा हुआ लिखा हुआ कागज ।
**scroyle** -इल *n* a wretch हतभाग्य, नराधम नीच व्यक्ति ।
**scrub** -ब *v t*. to rub with something hard किसी कठोर वस्तु से रगडना । *v i* to be laborious, to live miserly, परिश्रमी होना कजूसी से रहना । *n* one who works; hard and lives meanly, any negligible thing, a worn out brush, a useless horse; a stunted tree अधिक परिश्रम करने पर भी कजूसी से रहने वाला, कोई तुच्छ वस्तु, टूटा हुआ ब्रुश, बेकार घोडा एक छोटा पेड ।
**scrubbed** -ड *adj* रगड कर चमकाया हुआ ।
**scruff** -फ *n* the upper part of the beak of the neck गरदन के पीछे का ऊपरी भाग ।
**scrum** -म *n* फुटबाल और रगबी के खेल मे एक खिलाडी का दूसरे खिलाडी से गेंद छीनना ।
**scrumptious** -शस *adj* (also scrummy)

delightful खुशमिजाज; आनन्द दायक, प्रसन्न करने वाली।

**scrunch** -न्श v. t to crush with harsh noise of the teeth दांतों से चबाते हुए कर्कश आवाज करना। n the sound of crunching दांतो से चबाने की आवाज।

**scrunchy** स्कन्शी *adj.* उपरोक्त आवाज के समान

**scrunt** -न्ट anything worn, a niggard कोई पहनने का वस्त्र, बड़ा चोगा।

**scruple** -प्ल n.a small quantity, a weight of 20 grains, a feeling of doubt, difficulty; hesitation of doing a thing on moral grounds. conscientious objection परिमाण, अल्प, २० ग्रेन का एक तोल, शंका, कठिनता, किसी काम को करने में आध्यात्मिक कारणों से सकल्प विकल्प, आत्मिक विरोध, *v. i.* to hesitate in doing a thing on moral grounds, to doubt. किसी कार्य को करने में आध्यात्मिक कारणों से आगा पीछा करना शंका करना।

**scrupulous** -लस *adj* मानसिक दुविधाओं से परिपूर्ण, तुच्छ बातों में भी आत्मा निर्देश पालन करने वाला, तुच्छ बातों का भी ध्यान रखने वाला, आडम्बरपूर्ण, शक्की।

**scrutable** -टेबल *adj* discoverable by critical examination. अनुवीक्षण करने योग्य।

**scrutinise** -नाइज v.t अनुवीक्षण करना, सूक्ष्म परीक्षा करना।

**scrutiniser** नाइजर n मत-पत्र परीक्षक सूक्ष्म परीक्षा करने वाला।

**scrutinising**-जिङ्ग *adj* सूक्ष्म परीक्षा किया हुआ।

**scrutiny** -नी n परिनिरीक्षा, सूक्ष्म परीक्षा; अनुवीक्षण, किसी निर्वाचन के दिए हुए मतों की

**scruto** –टो n. a kind of stage trap-door एक प्रकार का रंग मंच पर लगाने का दरवाजा।

**scruze** -ज v.t to squeeze दबाना,निचोड़ना; भींचना।

**scry** -ई v t to spy, to detect at a distance देखना; दूर से ही देख लेना। v i to practise crystal-gazing रत्नों को परखना।

**scryer** -अर n दूर से ही देखने वाला, परखने वाला।

**scryne** -न n a chest for records अभिलेखों को सुरक्षित रखने की दराज।

**scuchin** स्कूशिन n (also scuchion) a shield with coat of arms कुल चिन्ह की ढाल।

**scud** स्कड v i to run with quick easy and straight movement, to run before the wind (of ship) बिना किसी प्रयास के तेज और सीधा दौड़ना, नाव इत्यादि का वायु के साथ अग्रसर होना। v t to slap तमाचा मारना। *n.* loose vapoury clouds; fast runner, a slap. रुई के समान वाष्पीय बादल; तेज दौड़ने वाला; तमाचा।

**scuff** स्कफ *v. t* & v i to walk with dragging the feet; to become shaby by wear; to shuffle, to touch lightly. पैर घसीट कर चलना इस्तेमाल करने से गन्दा या भद्दा हो जाना, फेटना, धीरे से छूना। n a glancing blow or its sound तमाचा या घूंसा या इनकी आवाज।

**scuffle** -फल v i to engage in a conflict, मुठभेड करना, हाथापाई करना। n a fight in which the fighters grapple गुत्थमगुत्था।

**scuffler** -फ्लर n हाथापाई करने वाला, गुत्थमगुत्था होने वाला।

**scuffy** -फी *adj* गन्दा, मैला, बिजली की कड़क की आवाज का, बासी, मुर्झाया हुआ, रुक्ष।

**scuft** -फ्ट n thenape of the neck गर्दन का पिछला भाग, गुद्दी।

**scug, scog. scoug, scoog** स्कग n an unmannerly spiritless person उत्साह हीन अशिष्ट पुरुष।

**sculduddery, sculduddry** स्कलडडलरी *n.* breach of chastity; bawdy talk or writing स्तीत्व का भंग होना, अश्लील बात या लेख।

**scull** स्कल n one of two small oars used for rowing a boat, a small boat. छोटी डांड या चप्पू, एक छोटी नाव, v t छोटे चप्पुओं से नाव चलाना।

**sculptor** स्कल्पटॉर *n.* (*fem* sculptress) one who carves out figures मूर्तिकार; पत्थर की मूर्ति बनाने वाला।

**sculptural** -टयूरल *adj* मूर्तिकला से सम्बन्धित

**sculpturally** -टयूरली *adv* नक्काशी के रूप में।

**sculpture** -टचर n the art of carving figures in wood, stone or clay मूर्ति बनाने की कला, v t & v. i. to carve, to fashion in relief. मूर्ति बनाना; नक्काशी करना।

**sculp** -ल्प v t to engrave नक्काशी करना।

**sculpturing** -रिंग n सगन राशि का काम।

**scum** स्कम *n.* the impurities which come on the top in liquids when boiled तरल पदार्थों को उबालने पर उठे झाग, फेन, मैल। v t. & v i. to remove scum form

मैला छाटना या हटाना।

**scumber** -म्बर *v. t. & v.i* to defecate (of dog or fox) विशुद्ध करना, शुद्ध करना; साफ करना, (लोमड़ी या कुत्ते को)। *n* dung गोबर टट्टी।

**scumble** -म्बल *v t* to soften a painting by applying a thin coat of an opaque colour on it. चित्र पर पतला रग चढ़ा कर उसको हलका करना।

**scunner** -नर *v. t* to feel dislike घृणित होना *n.* hatred. घृणा।

**scupper** -पर *n* the hole in the side of ship to carry off water from the deck जलपोत की छत पर का पानी निकालने की नली। *v t* to surprise, to massacre, to sink a ship. चकित करना, हत्या करना, जलपोत डुबाना।

**scur** -र *v i.* to search. ढूंढना, तलाश करना

**scurf** -र्फ *n* a fine membrane cast off when the underskin developes, any scaly matter रूसी, चोइया, पपड़ी।

**scurfy** -र्फी *adj.* पपडीदार, रूसीदार।

**scurril (e)** -रिल *adj* low, mean, indecent, obscene नीच, दुष्ट, अशिष्ट, अधम।

**scurry, skurry** स्करी *v i* to go along hurriedly, to fly way अति शीघ्रता से जाना, भाग जाना।

**scurvily** स्करवीली *adv.* meanly, basely नीचता से।

**scurviness** -नैस *n* रक्त रोग।

**scurvy** स्कर्वी *n* एक प्रकार का रक्त रोग जो रक्त में पोष्टिक पदार्थ के कारण होता है और जिसमें शरीर में चिकत्ते पड जाते हैं, *adj* उपरोक्त रोग से पीडित, नीच, घृणित।

**scuse, 'scuse** स्कूस *n* excuse बहाना, क्षमा।

**scut** स्कट *n* a short tail, a hare छोटी दुम, खरगोश।

**scutage** स्क्यूटेज *n* money paid for personal services व्यक्तिगत सेवा करने का पुरुस्कार।

**scutch** स्कच *v t* to dress or separate fibres by beating सन इत्यादि के रेशों को पीट पीट कर अलग करना, *n* a brick-layer's tool राज का एक औजार, करनी।

**scute** स्क्यूट *n* a scale especially of a reptile रेंगने वाले जीव के चोंइटे।

**scutter** स्कटर *v t* to run hastily तेजी से भागना; *n* a hasty run फुर्ती से भग जाना।

**scuttle** -टले *n* an opening with a lid in the walls or roofs of a ship's deck, a shallow basket; a batch way, an act of dashing with haste जलपोत के के ढक्कनदार झरोखे, गहरे पेंदे की टोकरी; छत; पर ढकनेदार छेद, शीघ्र बयान, *v t* to make holes in the bottom of a ship in order to sink. जलपोत के पैंदे में बड़ा छेद करके डुबोना; *v i.* to dash with haste जल्दी में वेग से भागना।

**scythe** साइद *n* an implement with a long curved blade used for movving or sowing. हसिया, हसुवा, *v t* to reap with a scythe हसिए से काटना।

**scythed** साइदड *adj* हसुवे से काटा हुआ।

**scytheman** -मैन, **scyther** -दर *n* हसुवे से काटने वाला व्यक्ति।

**sdeigne, sdein** sd uue sdayn डेन *v. t* to scorn, to condemn घृणा करना; तुच्छ समझना।

**sea** सी *n* the ocean the great mass of water covering the greater part of the earth's surface, a great lake, a great wave; a wide expanse, the tide सागर, समुद्र, कोई बडी झील, बडी लहर, विस्तार, ज्वार भाटा. *adj.* marine सामुद्रिक।

**sea-bottom** -बॉटम *n* समुद्र का थाह।

**sea-boy** *n* बॉय *n* बाल-नाविक।

**sea-breach** -ब्रीच *n* समुद्र के अन्दर की ओर बढा हुआ पृथ्वी का भाग।

**sea-breeze** -ब्रीज *n* समुद्र से स्थल की ओर आने वाली हवा।

**sea foam** -फोम *n* समुद्री फेन, समुन्दर झाग।

**sea fog** -फॉग *n* सागर की ओर से आने वाला कोहरा।

**sea front** फ्रन्ट *n* सागर के किनारे की इमारत।

**sea froth** फ्रॉथ *n* सागर के झाग।

**sea-king** किंग *n.* समुद्र का राजा, समुद्र देव।

**seal** -सील *n* an aquatic carnivorous mammal; an impression on wax for closing the letter made by a stamp; एक प्रकार की बडे आकार की सील मछली, मोहर, ठप्पा। *v t* to fasten with a seal, to confirm, to secure a small hole मोहर लगाना, निश्चित करना।

**sealed** सील्ड *adj* मोहर (मुद्रा) लगी हुई।

**sealed-book** -बुक *n* वह बात जो किसी की समझ के बाहर हो।

**sealing** सीलिंग *n* मोहर लगाने का कार्य।

**sealing-day** -डे *n* मोहर इत्यादि लगाने के लिए निश्चित दिन।

**sealing-wax** -वैक्स *n* मोहर लगाने की लाख।

**seam** सीम *n* a line of junctions of two

edges sewn together, a piece of sewing; a stratum of metal ore; a crack; a wrinkle. कपड़े के दो भागों का जोड़; सीवन; सिलाई, धातु की तह; दरार; झुर्री। *v. t.* to unite with sewing, to scar. सीकर जोड़ना चिह्न लगाना।

**seamer** *सीमर n.* सिलाई करने वाला।

**seannachie** *सिनेही n.* a transmitter of family tradition of Ireland. सन्तान उत्पत्ति बढ़ाने का एक आयरलैंड का प्रचारक।

**sear** *सीयर adj.* dry and withered *v. t.* to dry up; to become scorch; to render insensible. *n.* a mark of searing. सूखा हुआ, मुर्झाया हुआ; शुष्क। सुखा देना; झुलस जाना, निरर्थक बनाना। झुलसने की चिह्न।

**searce** *सर्च* **search**-*सर्च v t* to separate by passing through a sieve *n.* a sieve छलनी से छान कर अलग करना; छलनी।

**search** *सर्च v. t.* to seek, to look for; to probe; to put to test; to investigate to inspect *n* a search; an inspection; an investigation तालाश करना; खोजना; परीक्षा करना, तहकीकात करना; निरीक्षण करना। खोज, ढूंढ; तालाश; जांच।

**searcher** *सर्चर n.* निरीक्षक, खोजने वाला।

**searching** *सर्चिंग adj.* सावधानता पूर्वक देखने वाला तीक्ष्ण।

**seared** *सीयर्ड adj.* कड़ा किया हुआ।

**searing** *सियरिंग n. & adj.* सूखाने या झुलसाने वाला।

**searing iron** -*आयरन n.* लाल गर्म लोहा, झाल लगाने के काम आने वाला लोहा।

**sease, seard, seasal** *सीज v. t.* to put in legal possession; to take prisoner to sieze. कानून दखल कर लेना; बन्दी बना लेना, पकड़ लेना।

**season** *सीजन n.* one of the four divisions of the year; a period of time; any of the periods into which the Christian year is divided, a fit or suitable time; that which imparts relish; a seasoning. मौसम, ऋतु, समय का निश्चित विभाग; अंग्रेजी क्लेण्डर का समय जिसमें उसे विभाजित किया जाय; उपयुक्त समय; स्वादिष्ट बनाने वाली वस्तु, चटनी, आचार इत्यादि, *v. t* to nature, to make worth using; to moderate; to save from decaying पुष्ट करना, पकाना, पुराना करना, व्यवहार के उपयुक्त बनाना; तीक्ष्णता कम करना, सड़ने या नष्ट होने से बचाना; *v. i.* to get used to, to become seasoned. अभ्यस्त होना, पुराना होना।

**seasonably** -*नेबली adv* काल के अनुसार, यथा काल।

**seasonal** -*नल adj.* ऋतु सम्बन्धी।

**seasonally** -*ली adv.* ऋतु के अनुसार।

**seasoned** *सीजण्ड adj.* समयोचित, कालानुसार।

**seasoner** -*नर n* पुराना; करने वाला, नाविक; गुण्डा; भोजन सामग्री को स्वादिष्ट करने वाला।

**seat** *सीट n.* that on which one sits, site; place of living; a posture on horseback, a place where anything is established. बैठने का स्थान; स्थान, वासस्थान, निवास; घोड़े की पीठ पर बैठने का आसन, किसी वस्तु का नियत स्थान; *v. t.* to place on a seat; to make to sit down, to provide with seats. आसन पर बैठना, बैठाना, आसनों से उपयुक्त करना; *v. i.* to lie down लेटना।

**seated** *सीटेड adj.* बैठा हुआ।

**seater** *सीटर n.* कई लोगों के बैठने की जगह वाली गाड़ी।

**seating** -*टिङ्ग n.* आसन या बैठने की जगह बनाने का सामान।

**seaworthy** -*वर्दी adl.* सागर से चलने योग्य।

**sebiferous** *सेबिफरस adj.* producing matter like fat चर्बी के समान द्रव्य उत्पन्न करने वाला

**sebific** *सेबिफिक adj.* चर्बी जैसा चिकना पदार्थ उत्पन्न करने वाला।

**sebum** *सेबम n.* a fatty secretion that lubricates skin and hair त्वचा और बालों को स्वस्थ रखने के लिए शरीर से निकलने वाला एक तरल पदार्थ।

**sec** *सेक adj* dry of wines मदिरा का न होना

**secant** *सिकेण्ट adj* cutting काटने वाला, विभाजक, *n* a radius of a circle produced to meet a circle घेरे का अर्ध-व्यास जो बढ़कर दूसरी रेखा में मिलाता है।

**secateur** *सिकेटर n.* a pair of prunning shears छांटने की बड़ी कैंची, कतरनी।

**secede** *सीसीड v. t* to leave, to go away, to cease to be a member of any institution छोड़ देना, चले जाना: किसी संस्था की सदस्यता का परित्याग कर देना।

**secern** *सीसर्न v. t* to separate, to secrete अलगाना, रसना; बहना।

**secernent** -*नेन्ट n. & adj.* रसने अथवा बहने वाला।

**secernment** -*मेन्ट n* रसने वाला अङ्ग, बहने वाली औषधि।

**secession** *शन n* अपगमन, धर्म त्याग प्रस्थान,

स्क।

**standing** *adj* स्थायी; सनातन; ठहरा हुआ, लम्बित; आधार वाला। *n* स्थान, पदवी, स्थिति प्रतिष्ठा, सेवाकाल, कार्य का अधिकार।

**standing order** *n.* स्थायी आदेश।

**standish** *n.* दवात, कलमदान।

**standstill** *n.* स्तब्धीकरण, स्तब्धता; ठमकजाना *adj.* स्थायी, स्तब्ध।

**stand-to** *v. i.* आदेश के लिए तत्पर होना। *n.* पूर्वोपाय, पूर्वविधारणोपाय।

**stand-up** *adj* सीधा,लम्बा रूप मे, स्थायी अवस्था में।

**stane** स्टैन *n.* stone पत्थर।

**stang** -ग *n* pole वल्ली, वांस।

**stang** -ग *v t.* to sting डंक मारना, *n* a sting. डंक।

**stann** -न *pref.* in the sense of 'tin' टिन, 'रांग' अर्थ से उपसर्ग।

**stannate** *n.* रांगे का लवण।

**stannic** *adj* रागे का, रागे की खान सम्बन्धी; रागे का बना।

**stanza** स्टेन्जा *n* (also stanze; stanzo) a group of lines of a poem चरण, छन्द, श्लोक, कविता एक अंश, पद्य।

**staple** -प्ल *n* a settled market, principal article of commerce, raw material, chief material,fibre of wool or catton main हाट, मण्डी; सौदा, सामग्री, प्रधान भाग रेशम या सूत का रेशा, खास,विशेष,*adj* chief प्रधान; *v. t* to sort different staples of क्रम रखना।

**staple** -प्ल *n* a bent rod or wire मुडा हुआ तार व छड़ी, कुण्डी।

**staples** *n.* सौदा करने वाला व्यापारी।

**staple, merchant of the** मण्डी का व्यापारी।

**stapple, staple** -प्ल *n.* a tabacco pipe stem तम्बाकू-पाइप का भाग।

**star** -स्टॉर *n.* a luminous body in the heavens, the asterisk used in printing a prominent person destiny a person of parts and brilliant qualities,prominent actor or actress तारा नक्षत्र, सितारा छापे मे तारे का चिन्ह, प्रसिद्ध मनुष्य, गुण सम्पन्न आदमी, प्रसिद्ध अभिनेता व अभिनेत्री *adj* of stars; marked by a star, brilliant तारों का तारे के चिन्ह से अङ्कित, *v t* to adorn with stars, to make a star of तारो मे सजाना; तारों का चिन्ह बनाना। *v i.* to shine as a star; to attract attention. तारे के समान चमकना, ध्यान आकर्षित करना. *pr p* starring, *pa. t* and *pa p* starrd)

**starch** -र्च *n* a carbohydrate; preparation of this for stiffening cloth etc, obstinacy,stiffness श्वेतसार, स्टार्च, अनाज का सत्व, माडी, मड, कलफ हठ; चिपकने की अवस्था, कडापन; *adj.* of starch, stiff; precise स्टार्च का; कडा, नियत, निश्चित, यथार्थ।

**starched** *adj* स्टार्च युक्त; माडी युक्त।

**starchedly** *adv.* स्टार्च से, माडीपन से।

**starchily** *adv* स्टार्च से, श्वेत सार से।

**starchiness** *n* श्वेतसार की अवस्था, पिष्टत्व; श्वेत सारता।

**starchy** *adj* मण्ड समान, श्वेतसार युक्त।

**stare** -यर *v i.* and *v. t* look with fixed eyes, to gaze intently स्थिर दृष्टि से देखना घूरना, ताकना, एक टक देखना, *n.* fixed gaze स्थिर दृष्टि, टकटकी।

**stare** -यर *n* starling. सारिका, मैना, पुल की रक्षार्थ उसके अगल बगल का कंकड़ पत्थर का ढेर।

**stark** स्टार्क *adj* stiff, regid, resolute; harsh unyielding; out-and-out कठोर; कडा, पुष्ट, दृढ, कठिन, नझुकने वाला; पूर्ण रूप का। *adv* quite, mere, wholly बिल्कुल, केवल; पूर्ण रूप से, पूर्णतया। *v t* & *v i.* to stiffen कठोर करना; कडा करना।

**starlet** *n* एक प्रकार की तारक मत्स्य, तारिका।

**starlight** *n* तारक प्रकाश, एक प्रकार का पौधा। *adj* तारक प्रकाश युक्त, तारक समान चमकदार।

**starling** स्टारलिंग *n* a black plumed bird of great imitative powers, protective piles round a bridge सारिका, मैना, पुल की रक्षार्थ उसके अलग बगल का कंकड पत्थर का ढेर।

**starlit** *adj* तारों से प्रकाशित।

**starred** *adj* तारक-युक्त, तारक प्रभाव वाला, तारो से सजा हुआ, तारों मे परिवर्तित, तारक आकार का।

**starring** *adj* तारकमय, *n* तारक-आकृति।

**starry** *adj* तारो से पूर्ण, तारक-सम्बन्धी, तारो के समान चमकता हुआ।

**start** स्टार्ट *v. i* to begin a journey, to begin, to move suddenly, to strain forward, to break away. यात्रा के लिये प्रस्थान करना, आरम्भ करना, उपक्रान्त होना, चौकना, आगे की ओर खींचना, प्रवेश करना, *v. t.* to startle, to commence, to give motion, to invent, to set on foot, to set up चौकाना आरम्भ करना, गतिमय करना,

चलाना, आविष्कार करना; यात्रा करना; स्थापित करना, *n* a sudden motion; departure; outset, beginning, a sally; a fit. चौक; प्रस्थान, आरम्भ, प्रस्थान का आरम्भ, शोर-गुल; अकस्मात, गति; चमक।

**starter** *n.* प्रस्थान करने वाला; दौड़ करने वाला; प्रस्थान का संकेत करने वाला, मशीन को चलाने वाला यन्त्र।

**startful** *adj.* प्रस्थानपूर्ण।

**starting** *n.* प्रस्थान; *adj* प्रस्थान सम्बन्धी।

**startle** स्टार्टल *v. t.* to start, to undergo a start: to surprise, to cause to start; to frighten होना: प्रस्थान होना; चकित होना, चौंकना; *v. i.* to frighten, to excite भयभीत करना, डराना; चौंकाना, *n.* sudden alarm or surprise चौंक, चकित।

**starvation** -वेशन *n.* the act of starving. अनशन, उपवास, भुखमरी।

**starve** स्टार्व *v. i.* to die of hunger, to suffer with extreme want; to suffer acutely for want of food उपवास करना, भूख से मरना, नितान्त गरीबी सहना, भूख के मारे तड़पना, *v. t.* to keep a person or animal without food, to kill a person by excluding him from food, to deprive of food मनुष्य व पशु को भूखे रखना, भूख से मारना पीड़ित करना, नाश करना।

**starved** *adj* उपवासित, अनशनयुक्त।

**starveling** *n.* & *adj* भूखा, अनशन वाला; उपवास करने वाला, उपवास।

**starving** *n.* & *adj* निराहार; क्षुधा-पीड़ित, भूखा, भूख।

**stasis** स्टेसिस *n* stoppage of any of the bodily fluids. शरीर के द्रव पदार्थों की गति की रुकावट।

**statable** स्टेटेबल *adj* capable of being stated कथन करने योग्य।

**statal** स्टेटल *adj* of a fedral state मध्य राज्य का।

**state** स्टेट *n.* अवस्था दशा, मन की व्यग्र दशा; स्थिति का तरीका किसी भी समय के हालात, गति, परिवर्तन की स्थिति; पद, जीवन-स्थिति; उच्च स्थिति, प्रतिष्ठा, प्रतिष्ठा का स्थान, आच्छादन, जमींदारी, राज्य राष्ट्र, शान, दर्जा; अधिकार, स्थान; गौरव, दर्जा, लोक कल्याण, विधानमण्डल, विधान: गणतन्त्र, नागरिक शक्ति, राजनैतिक-संस्था, राज्य की सीमा; उच्च राजनीति, सम्पत्ति, से दिलचस्पी, सम्पत्ति, संस्था, वक्तव्य; विवरण; *adj.* of state: belonging to state, public, ceremonial, pompous, magnificent. राज्य का, राज्य सम्बन्धी, सार्वजनिक; विधिपूर्वक, शानदार, गर्वित, शोभायमान, तेजस्वी देदीप्यमान, *adv.* pompously. शानदार रीति से, *v.t.* to narrate, to describe, to tell, to express clearly in writing or speech to fix; to specify, to establish, to set forth; to assert, to set in state, to determine the value of; to settle कथन करना, बयान करना; निरूपण करना; वर्णन करना कहना, लेख अथवा भाषण में वर्णन करना, प्रकट करना, स्थिर करना' स्थापित करना, प्रकथन करना, प्रदर्शित करना, दृढ़तापूर्वक स्वीकार करना, स्थिति में करना, मूल्य निर्धारित करना; व्यवस्था करना।

**state-affairs** *n* राज्यवृत्त, राज्य कार्य।

**stated** *adj* स्थिर, वर्णित, निर्दिष्ट, नियमित।

**statedly** *adv* स्थिरता से, निमित रूप से।

**statelily** *adv.* राज्यत्व से, शानदार तरीके से।

**stateliness** राज्य त्व, शान की अवस्था।

**stately** *adj* grand: majestic वैभव युक्त; महत्व का, उज्ज्वल।

**statement** *n* वक्तव्य, विज्ञापन, वर्णन, निवेदन कथन, उक्ति, विवरण, प्रावेदन, प्रकथन, बयान।

**statesman** *n* राज्यदर्शी, राज्य विशारद; राज्य मर्मज्ञ, भूस्वामी। (*fem* stateswoman) राज्य नीतिज्ञ, राज्य कार्य में कुशल।

**statesmanlike** *adj.* नीतिज्ञ के समान; राजनीतिज्ञ-सदृश।

**statesmanship** *n.* राज्य वैशारद्य, राज्य मर्मज्ञता राज्य दर्शिता, राजनय, नीतिज्ञता।

**static -al** स्टेटिक स्टेटिकल *adj* pertaining to statics, pertaining to bodies in rest, stationary, stable, resing; at rest स्थिति विज्ञान सम्बन्धी, पदार्थ भार परिमाण शास्त्र सम्बन्धी, स्थिर पदार्थ सम्बन्धी, गतिहीन, स्थायी स्थिर, स्थैतिक, स्थावर, निश्चल, *n.* statics पदार्थ भार परिमाण शास्त्र।

**statics** स्टैटिक्स *n* the science of forces in equilibrium स्थिति विज्ञान, स्थैतिकी: पदार्थ भार परिमाण-शास्त्र, स्थिर वस्तु विज्ञान।

**statics, hydro** *n* तरल-स्थैतिकी।

**station** स्टेशन *n* a stopping place, a place where railway trains stop and passengers board; the head-quarter of police. post; occupation; state, condition. position. rank, status in life, a mode of standing, a branch post office a habitat· a place in India where officials and officers reside अधिष्ठान; रुकने का स्थान, स्टेशन; थाना पद, चौकी छावनी; पेशा अवस्था, दशा, जीवन-प्रतिष्ठा,

खड़े होने का तरीका, डाक-घर की शाखा; निवास स्थान, भारत में अधिकारियों के रहने का स्थान। *adj* of a station पद का। *v. t.* to fix in a certain place; to assign station to, to post, to place, to fix with a post. स्थापित करना, टिकाना, बैठना, ठहराना, रखना, नियुक्त करना।

**stationary** *adj.* स्थिर; निश्चल; अचल, स्थायी, एक स्थान में ठहरा हुआ, अवर्धमान; स्थावर। *n.* स्थिरता; निश्चलता; स्थायीत्व; स्थावरता।

**stationer** *n.* लेखन-सामग्री विक्रेता; पुस्तक विक्रेता या प्रकाशक।

**Stationer's Hall** *n.* लन्दन में पुस्तक की रजिस्ट्री का कार्यालय।

**stationery** *n.* लेखन-सामग्री, *adj* लेखन सामग्री विक्रेता सम्बन्धी।

**statistic** *adj.* परिगणन विद्या-सम्बन्धी, अङ्क-सम्बन्धी, आकड़ा सम्बन्धी, अङ्कद्योतक, सांख्यिकीय, राजनैतिक पद-सम्बन्धी; *n* अंक शास्त्री, सांख्यिक, राजकीय अंक तथ्य सख्याति।

**statistical** *adj* आकड़ा सम्बन्धी; अङ्क-सम्बन्धी, अंक द्योतक, सांख्यिकीय, परिगणन विद्या सम्बन्धी।

**statistically** *adv.* अक गणना द्वारा, सख्याति द्वार

**statistics** *n.* गमक, आकड़े, सांख्यिकी, आंकिकी।

**stative** *-टिव adj* permanent, fixed स्थाई, स्थिर।

**stato** *-टो pref* in the sense of standing 'खड़े हुए अर्थ में उपसर्ग।

**statolith** *n* पिण्ट-छन्न।

**statoscope** *n* वायु के दबाव का सूक्ष्म अन्तर बतलाने वाला यन्त्र।

**statuary** *-स्चूरि adj* pertaining to statues, sculptured, statuesque मूर्ति-सम्बन्धी, मूर्ति-युक्त, मूर्तिवत मूर्ति के समान। *n* sculpture, a sculptor. मूर्ति; कला मूर्तिकार।

**statue** *-स्टेस्यू n.* (also statua) a representation of human or animal form in the round मूर्ति; प्रतिकृति, प्रतिमा।

**statued.** *adj* मूर्ति बनी हुई।

**statuesque** *adj.* मूर्तिवत्, मूर्ति के समान।

**stature** *-र n* the natural height of the body शरीर की ऊँचाई, डीलडौल।

**statured** *adj* शरीर की ऊँचाई सम्बन्धी; डील-डौल वाला।

**status** *-टस* (pl status) state, condition, standing स्थिति, अवस्था, प्रास्थिति, सामाजिक स्थिति, वस्तुस्थिति प्रतिष्ठा, दशा, समाज में स्थान

**statute** *-ट n* a written law of the legislature; a law. the act of a corporation, a bond नियम; कानून, अनुविधि, सविधि; परिनियम; निगम अधिनियम प्रतिज्ञा।

**statutory** *adj.* परिनियत; अनुविहित, अनुविध्यात्मक; व्यवस्था से स्थापित कानून द्वारा स्थिर किया हुआ।

**staunch, stanch** *न्श (च) adj.* trustworthy; watertight; airtight; stout and firm; pursuit; constant. विश्वासी, जल व वायु अप्रवेश्य; दृढ़, स्थिर; अटल; विश्वस्त, पक्का, दृढ़-निष्ठ।

**staunch** *-न्च v t.* to stop the following of as blood. रक्त स्राव बन्द करना (also stanch).

**staunchly** *adv.* विश्वास से, दृढ़ता से, स्थिरता से

**staunchness** *n* विश्वास, दृढता, स्थिरता।

**staurolite** *-राइट n* a silicate of aluminium with ferrous oxide, magnesia and water फेरस आक्साइड, मैगनेसिया तथा जल सहित अलुमिनियम सिलिकेट।

**stave** *स्टेव n* one of the curved pieces of wood which forms a cask; rung of a ladder; a stanza of a verse पीपे की पटरी; लकड़ी की सीढ़ी का डण्डा, कविता का चरण। *v. t* (*pa. t.* and *pa p* staved or stove) to break a hole in, to furnish with staves, to crush out. छेद करना; पट्टी लगाना; कुचलना। *v i* to break up; to thrust onward. को तोड़ना, छेद होना।

**staw** *स्टॉव n* stall. खोका, दूकान, *v t* stole. चुराया।

**stay** *स्टे n* support or prop, stop, sojourn: delay; remaining in a place; stand; duration, staying a permanent state power. सहारा, रोक, निवृत्ति, वास, विलम्ब, उपस्तम्भ, आलम्ब, ठहराव, आधार, प्रतिबन्ध, काल, रोक-शक्ति, स्थायी अवस्था, *v t. pa. t. & pa p* stayed, staid) to support, to prop; to sustain, to abide; to endure, to check the action of; to detain, to discontinue, to allay; to await आश्रय देना, सहारा देना, रोकना, ठहराना, सींचना, रोक रखना, सहन करना, कार्य रोकना, प्रतिबन्ध में रखना, बन्द कर देना दबाना, दमन करना; प्रतीक्षा करना, आशा करना, *v i.* to remain; to dwell, to wait, to stop; to rely; to last; to stop; to sojourn ठहराना, टिकना; प्रतीक्षा करना, रुकना, निर्भर रहना, थमना, प्रतिबन्ध लगाना. निवास करना. उपस्तम्भित करना।

**stayed** *adj*. रोका हुआ; चोली पहने हुए, अंगिया पहने हुए।

**stayer** *n*. रुकने वाला; रोकने वाला; प्रतिबन्ध लगाने वाला; सहारा देने वाला।

**stay-in** *adj*. कार्य-स्थान छोड़े बिना।

**staying** *n*. ठहरने की क्रिया, प्रतिबन्ध, रोक; *adj*. प्रतिबन्ध-सम्बन्धी।

**stayne** स्टेन *n*. stain. धब्बा; दाग।

**stayre** -र *n*. stair. सीढ़ी; सोपान; जीना।

**stead** -ड *n*. a place; a farm; position; help; a site; a space of time; a bedstead, circumstances, service; advantage. स्थान; फार्म; स्थिति; दशा, हालत; सहायता, भूमि; भवन का स्थान, समय-स्थान; चारपाई खटिया, अवस्था; सेवा; लाभ; *v. t.* (*pa. t* & *pa. p* steaded, stead) to set; to avail; to help; to serve, to substitute. स्थापित करना, काम में लाना; सहायता करना, सेवा करना; किसी के स्थान की पूर्ति करना।
*in stead of* के अतिरिक्त, वास्ते; लिये, बदले में।

**steadfast** *adj*. स्थिर; निश्चल, अचल, अटल, दृढ; दृढ रूप से, निश्चित।

**steadiness** *n*. स्थिरता; नित्यता; दृढता; निश्चलता।

**steading** *n*. खलिहान।

**steady** स्टेडी *adj*. (*comp*. steadier, *superl*. steadiest) fixed; firm; stable costant; regular, not changing, uniform, sober; industrious. दृढ़; सतत; स्थिर; अचल; नियमित; बराबर; शान्त; उद्यमी; सदा उद्यत, सन्नद्ध; सदा तैयार; एकसा।
*v t* (*pr. p.* steadying, *pa. t.* & *pa. p.* steadied) to make steady; to make firm. स्थिर करना; दृढ़ करना, *n*. a support; a rest. सहारा आश्रय।

**steady-going** *adj*. स्थिर कार्य अथवा प्रकृति का

**steak** स्टेक *n*. a slice of meat cut for broiling. भूनने के लिए काटी हुई मास की बोटी भूने हुए मास का भाग।

**steal** -ल *v. t* (*pa t.* stole, stale, staw, stealed, stealt, *pa. p.* stolen, stole, stoln, stown, stealed, steal) to take by theft, to take away secretly, to purloin, to gain or win gradually, to snatch; to smuggle. चुराना; चुपके से ले भागना, अपहरण करना; क्रमशः प्राप्त करना या पहुँचना; छीनना; चोरी से माल लाना चोरी करना; *v i* to practise theft, to slip away unperceived. चोरी करना; चोरी का पेशा करना, खिसक जाना, चुपके से चले जाना।

**steal** -ल *n*. (also steale, steel, stele, stell) a handle; a shaft. डण्डा।

**stealer** *n*. चोर; तस्कर; हरण करने वाला; चोरी करने वाला।

**stealing** *n*. चोरी का कार्य; चौर कर्म; *adj*. चोरी सम्बन्धी; चोर।

**stealingly** *adv*. चोरी करते हुए।

**stealth** स्टील्थ *n*. the act of stealing, secrecy; a theft; a thing stolen. चोरी; अपहरण; गुप्त कार्य; चोरी का माल।

**stealthily** *adv*. चोरी से, गुप्त रीति से।

**stealthiness** *n* चोरी का कार्य, चोरपना।

**stealthy** *adj*. गुप्त; गूढ, अप्रकाशित; चोरी के समान।

**steam** -म *n*. the vapour of boiling water; energy; vigour; steam-power. वाष्प; भाफ; शक्ति; उत्साह; भाप-प्रवाष्प। *adj*. of steam. भाप-सम्बन्धी। *v. t.* to rise in steam, to send off steam; to move by steam. भाप उठना, वाष्प उठना, वाष्प छोड़ना; भाप छोड़ना; वाष्प शक्ति से चलना; भाप के बल से चलना।
*v. t.* to subject to steam, to exhale, to cook by means of steam, to dim with vapour भाफ लगाना, भाप देना, वाष्पित होना; वाष्प द्वारा खाना पकाना; वाष्प से धुंधला होना।

**steam engine** *n*. वाष्प-इंजिन (यंत्र)।

**steamer** *n*. वाष्पक, वाष्प यन्त्र, वाष्प-जहाज; वाष्प चलित कार, अग्नि यन्त्र।

**steamily** *adj*. वाष्प द्वारा।

**steaminess** *n*. वाष्पता।

**steaming** *n* वाष्प क्रिया; *adj* भाप से सम्बन्धि; *adv*. भाप द्वारा।

**steam navigation** *n*. भाप-परिवहन।

**steam navy** *n*. भाप-नौदक।

**steamy** *adj*. वाष्पपूर्ण; वाष्पवत्; वाष्प समान; वाष्प सदृश्य, भाप सा।

**steam-yacht** *n*. वाष्प-केलिपोत।

**stean, steane** स्टीन *n* a stone or earthenware vessel. पत्थर व मिट्टी का पात्र।

**stear, steare** -यर *v t* & *v. i.* steer. मार्ग निश्चित करना, मार्ग दिखलाना।

**steard** *adj* मार्ग दिखाया हुआ, मार्ग निश्चित किया हुआ।

**stearsman** **stearsmate** *n* जहाज चलाने वाला; माझी।

**stear, steat** स्टीर; स्टीट *pref* in the sense of 'fat' 'चर्बी'; 'वसा' अर्थ में उपसर्ग।

**stearin** -रिन *n*. the chief ingredient of tallow used in the manufacture of

candles मोमबत्ती बनाने में प्रयुक्त चर्बी।
**steatosis** *n.* वसा क्षीणता।
**sted, stedd, stedde, stede, steed** स्टेड *n* stead. स्थान, भूमि; चारपाई, अवस्था; स्थिति; लाभ *v. t.* to stead. स्थापित करना, सहायता करना; सेवा करना।
**stedfast** *adj.* स्थिर, निश्चल, अचल अटल, दृढ़,
**steddy, steedy** *adj* दृढ़, स्थिर, सतत; नियमित; अचल, शान्त उद्यमी; बराबर *v. t* स्थिर करना, शान्त करना।
**steed** स्टीड *n.* a horse घोड़ा, युद्ध का घोड़ा।
**steedless** अश्वरहित।
**steek** स्टीक *n.* a stitch. टांका। *v t & v i* to stitch. सीना; टांका लगाना *v t.* (*pa t & pa. p.* steekit) to pierce, to fasten, to shut छेदना; भेदना, सीना; जोड़ना, बन्द करना
**steel** -टील *n.* an iron containing a little carbon, a cutting tool or weapon; an instrument; a piece of steel; a steel engraving; extreme hardness, staying power; trustworthiness इस्पात, लौहसार; वज्रायस, फौलाद; काटने वाला शस्त्र; यन्त्र; इस्पात का भाग, पक्के लौहे का छड़, तलवार; इस्पात नक्काशी, कठोरता, स्थायी शक्ति, विश्वासनीयता *adj.* of or like steel. इस्पात का व सम्बन्धी *v. t.* to harden; to nerve, to cover with steel; to make obdurate पक्का करना, कठोर करना, दृढ़ करना, निर्मम करना, इस्पात से ढ़कना, कठिन बनाना, दुराग्रही बनाना।
**steel blue** *n.* and *adj.* इस्पात नीला।
**steeled** *adj* इस्पात का बना हुआ, इस्पात ढ़का हुआ, इस्पात से रचित, इस्पात से तेज किया हुआ, कठोर; निर्मम।
**steely** *adj.* फौलाद का अथवा समान, फौलाद का बना हुआ; पुष्ट, दृढ़; कठोर।
**steem** -म *v. t.* to esteam फौलाद, भाप।
**steen** -न (also stean) a stone or earthen ware vessel. पत्थर या मिट्टी का पात्र।
**steep** -प lofty; precipitous, exaggerated not reasonable, difficult, excessive, head long. ऊंचा बहुत ढ़ालवा, खड़ा एक दम सीधा खड़ा, बढ़ा कर कहा हुआ, अनुचित, अयोग्य कठिन, अधिक सीधा लम्ब रूप में। *n* a slope a precipitous place, a precipice, process of steeping ढालवा स्थान, टीला, अरार करारा; तर करने की विधि, तर करने का द्रव पदार्थ; *v. t.* to sock; to wet throughly to saturate. तर करना; भिगोना, पूर्णतया भिगोना, सोखना; *v. i* to soak तर करना; भिगोना, शील करना, *v t & v i* to make or become stope. ढालवां बनना व बनाना।
**steepen** *v. t. & v i.* ढालुवा होना या करना।
**steeper** *n.* पदार्थों को भिगोने का पात्र, तर करने वाला।
**steepiness** *n.* तरावस्था; भीगने की स्थिति।
**steepish** *adj.* भीगने के समान, तर-सा।
**steeple** स्टीप्ल *n.* the tower rising above the roof of a church; or temple a spire. गिरजाघर के छत की मीनार; मीनार; मन्दिर का शिखर; धरहरा।
**steeply** *adv.* ढालुवा की भांति से।
**steepness** *n.* ढालुवांपन।
**steepy** *adj.* ढालुआ।
**steer** स्टिअर *n* (*fem* heifer) a young ox. जवान बैल (साड)।
**steer** -अर *v. t.* to direct a vessel with either the rudder or the helm; to guide; to control, to govern. डाड या पतवार के सहारे नौका चलाना, ले जाना, शासन करना, नियन्त्रित करना; मार्ग दिखलाना; मार्ग निश्चित करना, *v. i.* to direct a ship, cycle; etc. in its course; to be directed. जहाज; साइकिल आदि का चलाना, चलना; मार्ग निर्देशित करना; मार्ग निश्चित करना।
**steer** स्टियर *n* (also stir; stire; styre) movement, activity, commotion. गति; सक्षोभ, विप्लव; उपद्रव; *v. t & v i.* to set in motion, to excite, to be busy. हिलाना गतिमय करना, चलाना; मथन करना; उत्तेजित करना, व्याप्रृत करना।
**steering** *n.* जहाज चलाने की क्रिया, साइकिल, कार आदि चलाने का कार्य, नियन्त्रक।
**steery** *n.* क्षोभ; विप्लव; हलचल, उपद्रव।
**steeve** -टीव *n.* angular elevation. कोणीय, उत्सेध। *v. t.* and *v i.* to incline to the horizon. क्षितिज की ओर झुकना व झुकाना।
**steeve, stieve** -टीव *adj* firm; sturdy. दृढ़; कठोर; प्रबल, पुष्ट; दृढ़पने से।
**steeve** -टीव *v t.* to stuff. भरना, परिपूर्णकरना
**steevely, stievely** *adv.* कठोरता से दृढता से; प्रबलता से पुष्टता से।
**steeving** *n.* भरने का कार्य; परिपूर्ण करने का कार्य
**stegano, stegono**-नो-गो *prefxs.* in the sence of of 'covered', 'roofed' 'hidden' 'water tight' 'ढका हुआ' छत वाला, गुप्त; छुपा हुआ; जल प्रवेश्य, के अर्थों में उपसर्ग।
**steganogram**-ग्राम *n.* cryptogram. सांकेतिक भाषा में लिखा हुआ लेख।
**steganographer** *n.* संकेतिक अक्षरों में लिखने वाला।

**steganography** *n.* सांकेतिक अक्षरों में लिखने की कला।

**stegnosis** स्टेग्नोसिस *n.* constriction of the pores and vessels, constipation. छिद्रों तथा वाहिनियों का संकोचन, कोष्ठबद्धता; कब्ज।

**stegnotic** *adj.* छिद्रों तथा वाहिनियों के संकोचन सम्बन्धी।

**stele** -ल *n* (also stela) an upright stone slab or tablet,(bot)the central cylincr in stems and roots of the higher plants (*pl.* setlae) खडे बल का पत्थर; स्तम्भ मध्यस्तम्भ।

**stelene** -लेन *adj* स्तम्भीय।

**stell** -ल *v t.* to set, to delineate (*pa p.*) स्थापित करना; वर्णन करना; चित्र खींचना; *n.* an enclosure बाड़ा।

**stellar** -र *adj.* of the stars, of the nature of a star, starry तारकीय: तारों का, तारों की प्रकृति का; तारक सम्बन्धी।

**stellify** *v t.* तारे की आकृति मे परिवर्ति करना. तारों मे बिठाना।

**stellifying** *n* तारे की आकृति मे परिवर्तित करने की क्रिया।

**stem** -टेम *n* the stalk of a plant or tree, the branch of a family; the prow of a ship, the back part of a tobacco-pipe, origin: the root of word स्तम्भ; काण्ड; प्रकाण्ड; स्कन्ध; वृन्त, वृक्ष का तना; सन्तान, वंश, जहाज का अग्र भाग; तम्बाकू की नली का भाग उत्पत्ति की जगह, शब्द का आदि रूप, शब्द मूल, *v t.* (*pa t* stemmed *pr p* stemming) to check; to stop, to provid with a stem, to deprive of stalk; to ram. रोकना; प्रतिबन्ध करना, स्तम्भ युक्त करना, डण्ठल रहित करना; दबाना। *v. i* to grow a stem. वृन्त का उत्पन्न होना।

**stemma** -मा *n* (*pl.*stemmata) a garland; a scroll; a pedigree, family descent, an ocellus पुष्पहार, लपेटे हुए कागज का पुट्ठा, वंशावली; वंशावली पत्र, वंश वृक्ष, कुरसी नामा; रंगीन बच्चा जिसके चारों ओर दूसरा रंग हो।

**stemmatous** *adj* वंशावली सम्बन्धी।

**steme** *v t* घेरना, लपेटना।

**stemmed** *adj.* स्तम्भ युक्त, सकाण्ड, काण्डयुक्त

**stempel, stemple** -पल *n* a cross timber in a shaft. डण्डे मे 'क्रास' चिन्ह की लकड़ी।

**stemson** *n.* जहाज की पीछे की लकड़ी।

**stench** -न्च (-न्श) *n* an offensive smell. दुर्गन्ध, बदबू, *v t* to cause to stink दुर्गन्ध करना, बदबू करना।

**stench trap** *n* परनाले की दुर्गन्ध रोकने का साधन।

**stenchy** *adj.* दुर्गन्धमय।

**stencil** -शल *v. t* & *v. i.* (*pr. p.* stencilling, *pa. t.* and *pa. p.* stencilled) to paint by brushing over a preforated plate, to make a stencil for producing copies of typewriting or writing स्टेन्शिल करना, धातु की चद्दर पर कटे हुए अक्षरो से पोतना, टाइप लिपि अथवा लेख की प्रतिलिपि तैयार करना, *n* thin plate of metal in which patterns are cut out to be transferred by brush and ink to some other material पतली धातु की चद्दर कटा हुआ अक्षर, चित्र आदि जो बुरुश तथा रोशनाई से दूसरे पदार्थ पर उतारा जाता है, स्टेन्शिल, निकृन्त

**stencilled** *adj* निकृन्तीय, स्टेन्सिल युक्त।

**stend** स्टेण्ड *v t* to bound सीमा बांधना। *n.* a bound सीमा। (also sten)

**stengah** स्टेन्गा stinger स्टिंगर *n.* a peg of whishky and soda ह्विस्की तथा सोडे का एक प्याला।

**sten gun** स्टेन-गन *n* a small automatic gun स्टेनगन; अपने आप चलने वाला छोटी बन्दूक।

**steno** स्टेनो *prfx.* in the sense of narrow. संकीर्ण अर्थ मे उपसर्ग।

**stenograph** -ग्राफ *n* a shorthand character or report आशुलिपि, शीघ्र लिपि, आशु लेख। *v. t* to write in shorthand. आशुलिपि मे लिखना, शीघ्रलिपि मे लिखना।

**stenographer** *n* आशुलिपिक, आशुलेखक, शीघ्र लिपिक।

**stenography** *n* आशुलिपि कला,आशुलेख, आशु लिपि।

**stenopaeic,stenopaic** *adj.*with a narrow-opening. संकीर्ण द्वार से।

**stenotyper, stenotypist** *n* आशुलिपि लेखक।

**stenotypy** *n* आशुलिपि लेखन कला।

**stent** स्टेण्ट *v. t* and *v i* to stint. बांधना; परिमित भोजन देना, सीमित करना, रोकना; प्रतिबन्ध करना।

**stent** स्टेण्ट *n.* assessment, valuation; tax कर निर्धारण, मूल्यनिरूपण, मूल्य नि' रण; कर। *v. t* to assess; to tax, to leavy. कर निर्धारण करना, कर लगाना।

**step** स्टेप् *n.* a pace; a movement of leg, a footstep, a football; a footprint; gait; a small space; a short journey, a degree of a scale; a stage upward or downward, one tread of a stair, round of a ladder. a door-step. a

support for the end of a mast; a stair कदम; पद, डग; पद गति; चाल; पद अन्तर, सीढ़ी, फुटचाल; पदचिन्ह, पद चाल, छोटा स्थान, छोटी यात्रा; तुला की अवस्था; पदक्षेप, पैड़ी, सीढ़ी का चक्र, देहली; पतवार के अन्त का सहारा, सीढ़ी, जीना। *v.i. & v. t* (*pr. p.* stepping, *pa t & pa. p.* stepped; stept) to move with alternate feet, to walk slowly; to fix a mast in its place. पदानुसरण, करना, डग बढ़ाना; धीरे-धीरे चलना, पतवार लगाना, मस्तूल लगाना, कदम रखना।

**step** स्टेप *pfx.* a prefix to express nominal relationship. नाम मात्र का सम्बन्ध सूचक उपसर्ग, 'वि' अर्थ मे उपसर्ग, 'सौतेला', सौतेली।

**step mother** *n* विमता सौतली मा।

**step motherly** *adj* विमातीय, सौतेली मा संबधी

**stepney** स्टेप्नी *n* a spare wheel. मोटर गाड़ी का फालतू पहिया।

**step parent** *n.* सौतेला पितृ।

**steppe** स्टेप *n* a level uncultivated land बिना जोती तथा बोई हुई भूमि।

**ster** स्टर *suf* forming agent 'वाला' अर्थ का प्रत्यय।

**steradian** स्टेर डियन् *n* a unit of measurement for solid angles ठोस कोण मापक इकाई।

**stercoraceous** स्टेर कोरेशियस् *adj* of dung गोबर का।

**stercorate** *v t* खाद बनाना।

**Sterculia** स्टेरक्यूलिया *n.* एक प्रकार का गोंद वाला वृक्ष।

**stere** स्टेर *n* a cubic meter. एक घन मीटर।

**stereo** स्टिरिओ *pref* in the sense of 'solid', 'hard', 'three-dimensional'. 'ठोस', 'कठोर' 'आयतन' अर्थ मे उपसर्ग।

**stereo** -अरो *n* stereotype, stereoscope ढले हुए टाइप की तख्ती, दुहरे ताल द्वारा चित्रों को देखने की दूरबीन, *v t. & v i* ढले हुए टाइप की प्लेट से छापना, दुहरे ताल द्वारा चित्रों को दूरबीन से देखना, *adj* ढले हुए टाइप की प्लेट सम्बन्धी।

**stereobate** -बेट *n.* a foundation नींव, बुनियाद।

**stereo chemistry** -केमस्ट्री *n* the study of the spatial arrangement of atoms in molecules विन्यास-रसायन, ठोस रसायन।

**stereoscopy** *n.* घन चित्रदर्शक विज्ञान।

**stereotomy** *n.* ठोस वस्तु को काटने की विधि, पत्थर को काटने की विधि।

**stereotype** *n* सीसे की ढली हुई प्लेट (तख्ती), सीसे की ढली हुई प्लेट से छापने की विद्या, *v t.* सीसे की ढली हुई तख्ती से छापना।

**sterigma** स्टेरिग्मा *n.* (*pl* sterigmata) the stalk of a spore. रेणुमोचक, रेणुक्षेपक, कणीवृन्त; रन्ध्र-वृन्त।

**sterile** -रिल *adj.* unfruitful, barren, unproductive, devoid of ideas; sterilised. निष्फल, ऊसर, बांझ, अविजाणुक, बन्ध्य, भावहीन; वन्ध्या, मोघ, अनुर्वर, हतजीवाणु।

**sterilisation** *n.* जीवाणुघात, कीटाणु मारकर पदार्थ का शोधन करना।

**sterilise** *v. t* जीवाणुघात करना; कीटाणु मार कर पदार्थ का शोधन करना।

**sterilised** *adj* हत जीवाणु।

**steriliser** *n.* कीटाणु मारकर पदार्थ को शुद्ध करने वाला, जीवाणुहा; जीवाणुघात यन्त्र।

**sterility** *n* वन्ध्यता, बांझपन, निष्फलता, ऊसरपन, वन्ध्यापन।

**sterling** -लिङ्ग *n* an old English silver penny, British money of standard value. पुराना अंग्रेजी चादी का सिक्का, आगल मुद्रा; प्रामाणिक मूल्य की अंग्रेजी मुद्रा, *adj* genuine, of authority, of thoroughly good character, of standard quality (of silver), of sterling वास्तविक; शुद्ध, खरा, सच्चा; अकृत्रिम, उत्तम चरित्र का, प्रामाणिक गुण की चादी का, आगल मुद्रा का।

**sterling** -लिग *n* (also starling) protective piles round a bridge पुल की रक्षार्थ उसके अगल बगल की कंकड़ का ढेर।

**sterling balance** *n* पौण्ड पावना, आंग्ल मुद्रा आधिक्य।

**stern** स्टर्न *adj.* severe, rigid, strict. rigorous harsh, cruel निष्ठुर, दृढ, कठोर, कर्कश, निर्दय, *adv* निष्ठुरता से, दृढता से, कठोरता से कर्कशता से, निर्दयता से, *n.* the hind part of a vessel, buttock; जहाज का पीछे का भाग, नितम्ब; चूतड, *v t* to row backward जहाज को पीछे चलाना।

**stern** -र्न (starn) *n.* a star. तारा।

**sternly** *adv* दृढता से, कठोरता से, कर्कशता से, निष्ठुरता से, निर्दयता से।

**sternum** -स्टर्नम *n* the breast bone वक्षोस्थि, उरो-अस्थि।

**sternutation** स्टर्न्-टेशन *n.* sneezing छींकना

**stet** -ट *v t.* (*pr p* stetting, *pa t* and *pa. p*) to restore after marking for deletion. काटी हुई अशुद्धि को रद्द करना. *n* प्रूफ शुद्ध करने का एक संकेत।

**stet fortuna domus** (*L*) may the fortune of the house last long ईश्वर करे परिवार का सदा कल्याण हो।

**stethoscope** -स्कोप *n.* an instrument for auscultation स्टेथसकोप; उरईक्ष, उरश्रव, *v.t.* उरश्रवण।

**steven** -वन *n* a voice; an outcry. आवाज; चिल्लाहट पुकार।

**stew** -यू *n.* a boiling pot; a room for hot air baths; a hot bath; a sweaty state, mental agitation worry; a brothel house; one who studies hard unintelligently, a dish of meat with vegetables उबालने का पात्र; गर्म हवा से स्नान करने का कमरा, स्नानागार, गर्म स्नान पसीने की अवस्था मानसिक क्षुब्धता, चिन्ता, वेश्यालय, बे समझ से बहुत अध्ययन करने वाला व्यक्ति; मांस सहित साक की प्लेट, *v. t.* to bathe in hot air or water; to bathe in sweat; to keep in a narrow confinement; to cook by continued simmering in a closed vessel; to over infuse. गर्म हवा व पानी में नहाना; पसीने में नहाना, संकीर्ण स्थान पर बन्द करना; धीमे अग्नि में पकाना या उबालना; घबड़ाना; चिन्ता करना, *v i* to boil slowly; to suffer in anxiety, to read hard for an examination to shelter. धीरे धीरे पकाना, चिन्ता मे जलना, परीक्षा के लिए परिश्रम से पढ़ना रक्षा करना।

**steward** -वार्ड *n* (*fem.* stewardess) भण्डारी; गुमाश्ता, कारिन्दा भोजन का भण्डारी, परिचारक कालेज का भण्डारी उपदर्शक; अधिकर्मिक; संस्था का कोषाध्यक्ष, व्यवस्था में सहायक, जहाज पर यात्रियों का सेवक, निर्वाहक; कार्य संचालक।

**stewing** *n* & *adj* उबालने वाला; चिन्ता करने वाला।

**stey** स्टे *adj* steep ढालुवा; सीधा खड़ा।

**sthenic** स्थेनिक *adj.* strong, robust, morbidly, active. शक्ति शाली, हट्टाकट्टा; विकृत रूप से फुर्तीला, क्षोभक।

**stibble** स्टिबल *n.* stubble अन्न के पौधे की खूंटी कटा हुआ बाल।

**stibial** स्टिबियल *adj* pertaining to antimony अंजन सम्बन्धी।

**stibialism** -लिज्म *n* antimony poisoning अंजन विष।

**stibine** -बाइन *n* a poisonous gas विषैली गैस।

**stibium** -बियम *n* antimony अंजन, एन्टीमनी सुरमा, स्रोतांजन।

**stich** -क *n.* a line of verse: a section of prose पद्य का एक एक चरण, गद्य का एक भाग।

**stichos** *n.* हस्तलिपि को मापने की सामान्य पंक्ति इकाई- पद्य। (*pl.* stichoi);

**stick** स्टिक *v.t.* (*pa. t.* stuck; *pa p.* stack; stickit) to stab; to pierce; to spear, to fix in, to fix by piercing through; to cause to adhere; to insert; to set in position; to endure, to bring to a stand-still. छुरा भोंकना, छेदना, भेदना, खोंसना, गाड़ना; धंसा कर गाड़ देना; साटना; चिपकाना, बिठाना; स्थान पर स्थापित करना; सहना; स्थायी अवस्था में लाना; *v.i.* to remain attached to, to preserve, to get puzzled; to adhere; to become fixed; to remain; to hold fast. लगा रहना, संलग्न रहना; घबड़ा जाना; चिपकना; स्थायी होना; दृढ़ होना, *n* a stoppage; a difficulty, a hitch; adhesiveness. रुकावट; प्रतिबन्ध; कठिनाई; हिचकचाहट, चिपकन **stick** स्टिक *n* छड़ी, लकड़ी का डण्डा; टहनी; शाखा, वृक्ष का तना, समिधा का एक टुकड़ा; गणना, ढोल पीटने की लकड़ी, हॉकी का डण्डा; मूर्ख: जिद्दी व्यक्ति; डण्डा, यष्टि; विमान की नियन्त्रक छड़ी, वायुयान से एक साथ छोड़े हुए बमों का समूह, पत्ते की किरण व चमक, मोमबत्ती का आधार स्तम्भ, टाइप कम्पोज करने की तख्ती; टाइप कम्पोज करके भरी हुई तख्ती, *adj.* in the form of a stick; made of stick. छड़ी की आकृति में; डण्डे का बना हुआ; *v. t.* to furnish sticks, to arrange in a composing stick. छड़ी युक्त करना, कम्पोज की तख्ती में जमाना।

**sticker** *n.* सूअर आदि को मारने वाला, चिपकने वाला, चिपकाने वाला, छेदने का यन्त्र, चौड़ी धार का चाकू, कठिनता से भी प्राप्त न होने वाला व्यक्ति व वस्तु, आग्रही व्यक्ति, वाद्ययन्त्र का डण्डा।

**stickful** *n.* टाइप कम्पोज करके भरी हुई तख्ती।

**stickiness** *n.* चिपाहट; लसलसाहट।

**sticking** *n* & *adj.* चिपकने वाली।

**stickle** स्टिकल *v. i.* to regulate a contest, to mediate; to interpose, to contend, to stand up. प्रतियोग्यता को व्यवस्थित करना; मध्यस्थता करना, सन्तोष करना, व्यवधान करना; विघ्न करना; बीच में पड़ना; खड़े होना, *v t* to compose, to contend, to scruple सगठित करना, सन्तोष करना, सन्देह करना, शका करना।

**stickle** -क्ल *adj* steep, rapid ढालुवा, शीघ्र, तीव्र, वेगयुक्त, *n* a rapid नदी की तीव्र धारा

**stick up** *n* खड़ी-कालर।

**sticky** *adj.* (*comp.* stickier.; *super.* stickiest) चिपचिपा; लसलसा; चिपकने वाला. *v.t.* चिपचिपा बनाना ।

**stiddle** स्टिडिल *n.* (also stithy) an anvil; a smithy. निहाई, लुहार की दूकान; लुहार का कार्य । *v.t.* to forglon an anvil निहाई से कार्य करना ।

**stie** स्टी *n.* (also sty, stye) a bath, a ladder; a pen for swine; a filthy place. मार्ग, सीढ़ी; सुअरों का वाड़ा, गन्दा स्थान, *v. i.* to climb चढ़ना; *v. t.* & *v. i.* to lodge in sty (*pr. p.* stying stiging *pa. t.* and *pa. p.* stied, styed) सुअरों के वाड़े में रखना;

**stied** *pa. t.* of stie. सुअरों के वाड़े में रखा हुआ ।

**stieve** स्टीव *adj* (also steeve) firm; stiff दृढ, कठोर ।

**stiff** स्टिफ *adj* rigid, unbending; strong obstinate, dead, dense, difficult; toilsome pertinacious; unnatural, formidable, excessive, formal, strained, keeping; upright, certain; excessively, कठोर; न मुड़ने वाला, दृढ, रूखा; हठी; सख्त, स्थिर; अप्राकृतिक, अस्वाभाविक, मनमुटाव से पूर्ण, दुष्कर; मृत, कठिन; घना, मुश्किल; कड़ा; परिश्रमी, आग्रही, हठी, भयानक; उग्र, घोर; भयकर' अधिक, नियमानुसार, कृत्रिम, ठीक रखने वाला, निश्चित, अधिक छेद किया हुआ, सांद्र । *n.* a cropse, a good-for-nothing, forged paper, negotiable-paper, one who or that which is stiff शव, नकली कागज; बेकार वस्तु, समझौता करने योग्य कागज, कठोर वस्तु, कठोर व्यक्ति ।

**stiffen** *v. t* & *v. i.* कठोर करना, कठोर होना । ठोस करना व होना ।

**stiffener** *n* कठोर करने वाला, कठोर होने वाला पदार्थ ।

**stiffening** *n* & *adj* कडा करने वाला ।

**stiff hearted** *adj* हठी ।

**stiffish** *adj* कठोर सा; कड़ा-सा ।

**stiffly** *adv* कठोरता से; कड़ेपन से ।

**stifle** स्टिफल *v. t* to smother, to choke the breath of, to suffocate; to suppress, to choke the voice of, to conceal, to make breathing difficult for गला घोटना, साँस बन्द कर देना; दम फुलाना, दबा देना, मुह बन्द कर देना, छिपा देना, सास लेने की कठिनता उत्पन्न करना । *v. i* to suffocate, to become smothered सास फूलना, दम घुटना *n* a stifling condition दम घुटने की अवस्था

**stiflingly** *adv* गला घोंटता हुआ ।

**stigma** स्टिग्मा *n.* (*pl.* stigmas, stigamata) a mark branded on slaves or criminals, stain upon one's good name, a scandal, a brand; a mark of infamy a special mark; a disgrace attached to any one, a spot; a bleeding spot; a spot sensitive to light; that part of a carpel which receives pollen; a spiracle; a pore; (in *pl* ) the marks of christ's wounds अपराधियों व दासो को दागने का निशान; धब्बा; कलक, लांछन, चिन्ह;

**stigmatise** *v. t.* गाली देना; निन्दित करना; कलकित करना; शरीर पर दाग लगाना, निन्दित करना, दागी करना ।

किसी रोग का विशेप चिन्ह, पुष्प केसर का अग्र भाग, विशेप चिन्ह; बदनामी, रक्त स्राव का धब्बा; धुन्धि; बिन्दव; अक्षि लांछन; अक्षितारा; स्त्री के सराग, रजकोप, श्वास लेने का छिद्र; श्वास छिद्र; वायुमार्ग; छिद्र, क्राइस्ट के क्षत के चिन्ह ।

**stile** स्टाइल *n.* style लकड़ी की कलम, सलाई, लेखन पद्धति; धाक् व्योपार; पदवी, भवन निर्माण का प्रकार; सूर्य घड़ी की सूची । *v. t* पदवी देना, प्रधान पद का प्रयोग करना ।

**stiler** *n.* नुकीला हथियार; सलाई; कैथीटर का तार; नक्काशी करने का यन्त्र, लेखनी; कीट का डक, छोटी कटार या खजर; छेदक यन्त्र (also stylet)

**stiletto** स्टाइलेटो *n.* (*pl* stilettos, stilettoes) a small dagger, an instrument for making holes छोटी कटार, खञ्जर; छेदक-यन्त्र; *v. t.* (*pr. p.* stilettoing; *pa t* & *pa p.* stilettoed) to stab with a dagger कटार भोंकना ।

**still** स्टिल *adj.* motionless, inactive, silent; calm; quiet; peaceful. गति रहित, निश्चल; मौन; चुपचाप; शान्त; निष्कम्प; निष्क्रिय; शब्द रहित; अटल; शान्तमय । *v. t.* to quiet, to silence; to appease; to restrain. शान्त करना, चुप करना; प्रसन्न करना; समझा बुझाकर रोकना । *v. i.* to become still. शान्त होना; गति रहित होना; *n.* calm, quiet; an ordinary photograph. शान्ति चुप्पी; साधारण चित्र; नीरवता; *adv.* habitually, always; for all that; now and then, nevertheless, up till now, yet सर्वदा, सदा. अब भी; कभी-कभी, तो भी, अब तक, इस पर भी ।

**still** स्टिल *v t* to cause to fall by drops, to distil बूंद-बूंद चुआना, अर्क निकालना । *v.i* to fall in drops चूना, बूंद-बूंद गिरना. *n.* an apparatus for distillation अर्क निकालने का यन्त्र, भभका ।

**stillicide** स्टिलि साइड *n.* a drip, eavesdrop श्रवण; रसना, गुप्त बात ।
**stilling** *n.* & *adj.* शान्त, चुप्पी, पीपा रखने का आधार ।
**still-stand** *n.* स्तब्धता; युद्ध निवृत्ति; कुछ काल के लिए सन्धि ।
**stilly** *adj.* शान्त; चुपचाप, क्षोभरहित; गतिरहित, स्थिर, अचल । *adv* शान्ति से; नम्रता से ।
**stilt** स्टिल्ट *n.* a pole with rest for the feet with the help of which the man can walk clear of the ground, crutches; a tall support, a plough handle a very long-legged bird. चढकर चलने योग्य पायदान लगा हुआ डण्डा; लम्बी आश्रय वस्तु; हल की हत्था, लम्बी टाग की चिड़िया ।
**stilted** *adj.* लम्बा-चौड़ा, ऐश्वर्य युक्त, आडम्बरपूर्ण; वड़े-बड़े शब्दों मे कथित ।
**stime** -मे *n.* (also stume) a glimmer, a glimpse; a minimum of vision. प्रभा, चमक, झलक, क्षण दृष्टि । *v i.* to peer झांकना, सावधानी से देखना ।
**stimie** -मी *n.* ( also stymie; stimy ) a purblind person कुछ अन्धा सा व्यक्ति ।
**stimulant** *adj* उद्दीपक; उत्तेजक; शक्तिवर्द्धक, प्रोत्साहक; *n* शक्तिवर्द्धक औषधि, उद्दीपक औषधि, उत्तेजक औषधि, मदिरा ।
**stimulate** -लेट *v. t* to apply stimulus to, to animate, to instigate, to spur on. उत्तेजित करना, नवजीवित करना, उद्दीपन, उकसाना, प्रोत्साहित करना; ऍड लगाना ।
**stimulating** *adj* उद्दीपक, उत्तेजक, प्रोत्साहक ।
**stimulus** -म्यूलस *n* (*pl* stimuli) that which excites or rouses energy, effect of exciting उत्तेजना, उद्दीपक, उद्दीपना, प्रोत्साहन ।
**sting** स्टिङ्ग *n* a sharp-pointed weapon in insects and some animals etc. for defence, poisonous fang of a snake; infliction of wound, keenness, the point of an epigram, stinging power; pungency, a good; an incitement. डंक, सर्प का विषैला दांत; घाव, कटक. मर्म; चुटकले का विन्दु, डंक-शक्ति, पीडा, क्लेश कडुवापन, अंकुश, उत्तेजना, *v t.* & *v i.* (*pa. p.* & *pa. t* stung) to pierce with a sting, to affect with acute pain. डंक मारना; अत्यन्त पीडा देना, मर्म छेदना, वेधन; शालना ।
**sting** स्टिङ्ग *n* a pole. ध्रुव, चुम्बक के दोनो छोर, डण्डा ।
**stinged** *adj.* डंकयुक्त, डंकयुक्त ।
**stinger** दंशक, डंक मारने वाला, गहरी मार, मर्मभेदी मार ।
**stinging** *n* & *adj.* मर्मभेदी; दंशक; डसने वाला, डंक मारने वाला ।
**stingy** -न्जी *adj* niggardly; ill-tempered. कृपण; लोभी, क्रोधी-स्वभाव का ।
**stink** स्टिंक *v i.* (*pa. t.* stank; stunk; *pa. p* stunk) to give out very foul smell, to be infamous. दुर्गन्ध करना, बदबू देना, बदनाम करना; *v. t.* to emit an offensive smell दुर्गन्ध निकालना; *n.* an offensive smell; (*in pl* ) chemistry, science, a a science master. दुर्गन्ध; बदबू, रसायन शास्त्र, विज्ञान, विज्ञानाध्यापक ।
**stint** स्टिण्ट *v t.* to stop, to restrain; to check, to limit, to allot, to apportion; to restrict; to keep short; to spare; serve successfully. बांधना; रोकना; सीमित करना; कम करना, निर्धारित करना; बांटना, प्रतिबन्ध करना, बचाना, सफलतापूर्वक सेवा करना, *v i* to stop, to go short बन्द होना, कम होना, *n* restraint; limitation; a day's work. नियम, मर्यादा; रोक, प्रतिबन्ध; सीमा, दिनभर का कार्य ।
**stint** स्टिन्ट *n* a small sandpiper टिटिहिरी; एक छोटी चिड़िया ।
**stinted** *adj.* सीमित; प्रतिबन्धित; मर्यादित; नियमित ।
**stipate** -पेट *adj* closely set सटा हुआ, सट कर बना हुआ ।
**stipe** स्टाइप *n* (also stipes) a stalk, an ovary, a pappous डण्ठल, वृन्त; वृन्तक; पोधे की डण्डी; छत्रवृन्त, अण्डाशय, कोमल रोवां (*pl* stipites)
**stipend** -पेण्ड *n* a soldiers pay, a salary, a periodical allowance सिपाही का वेतन; वृत्ति, वेतन, सामयिकभत्ता, वृत्तिका ।
**stipendiary** *adj* वैतनिक,वृत्तिकाग्राही,वृत्तिभोगी। वैतनिक मजिस्ट्रेट ।
**stipendiate** *v t* वैतनिक करना,वृत्तिभोगी बनाना।
**stipes** *n* उद्वृन्त ।
**stipple** -पल *v t* & *v i.* to engrave in dots instead of lines बिन्दु-रीति से नक्काशी करना । *n* बिन्दु रीति की नक्काशी व चित्रकला ।
**stippled** *adj* बिन्दु रीति से नक्काशी व चित्र खींचा हुआ ।
**stipulate** -लेट *v t* & *v. i* to make a demand, to demand as a part of agreement, to make a contract नियम करना, प्रतिज्ञा करना, बन्धेज करना; शर्त करना, शर्तनामा करना, करार करना अभिनिर्धारित करना ।

**stipulated** *adj* नियत, निर्दिष्ट, प्रतिज्ञा किया हुआ

**stipulation** *n.* नियम, प्रतिज्ञ, शर्त, अभिसविदा, करार, शर्तनामा; बन्धन, सविदा, होड़, इकरारनामा।

**stipule** -प्यूल *n.* a small leaf at the base of the steam of a plant पौधे के डण्ठल के नीचे की पत्ती, अनुपत्री।

**stir** स्टर *v t & v i* (also steer, styre) (*pr p* stirring; *pa t* and *pa p* stirred) to set in motion, to incite to move; to move spoon for mixing, to be busy, to disturb, to rouse to excite विचालन, हिलाना,, गति युक्त करना, उकसाना, चलाना, मथन करना; उत्तेजित करना, व्याप्त होना, व करना, विलोडित करना, हिला देना, तरगित करना *n* agitation, excitement disturbance, commotion movement, a row विप्लव; सक्षोभ, उपद्रव, हलचल, गति, हडबडी, लहर, कोलाहल।

**stir** स्टर *n.* sir श्रीमान, महाशय, जनाब, आदर सूचक शब्द।

**stir** -र *n* prison बन्दी घर, जेल।

**stir** -र stir, steer विचालन, लहर, सक्षोभ उपद्रव, हलचल गति, मार्ग निदर्शन, *v t* and *v i* विचालन, सक्षोभ करना, हिलाना, गतियुक्त करना चलाना, मथना, मार्ग प्रदर्शित करना।

**stir about** *n* लप्सी, हलुवा, उद्दीपक व्यक्ति, *adj* फुर्तीला उद्दीपक, उत्तेजक।

**stirk** -र्क *n.* a young ox or cow जवान, साड व गाय।

**stirpiculture** *n* किसी विशेष जाति के पशु इत्यादि उत्पन्न करना।

**stirps** -र्स *n* family, race, a permanent variety pedigree (*pl* stripes, also stirps) व श, व शावलि, जाति, किसी जाति का आदि पुरुष, स्थायी भेद (प्रकार) व श सूची।

**stirred** *adj* लहर युक्त, गति युक्त, सक्षोभीय, कोलाहल युक्त।

**stirring** *n.* and *adj* उद्दीपक, उत्तेजक; क्रोध विचलाने वाला।

**stirringly** *adv* उत्तेजित करते हुए, उद्दीपन करते हुए।

**stirrup** स्टिरप *n* a rest for the feet suspended from a saddle by means of a strap or rope रिकाब, पाद धारिणी।

**stitch** स्टिच *n* a single pass of the needdle in sewing, the act of stitching, a sharp, acute and spasmodic pain, a rag, a ridge of land तीक्ष्ण पीडा, पसीली की पीडा चिथडा, भू-श्रेणी, *v t* to join, to to unite जोडना, मिलाना, सीना, *v t* to sew सीना, टांका लगाना।

**stitched** *adj.* सीया हुआ, टांका लगाया हुआ।

**stitcher** *n* सीने वाला, टाका लगाने वाला।

**stitchery** *n.* सिलाई का काम।

**stitching** *n* टाका, सियन।

**stithy** -दि *n* an anvil, a smith's shop; a forge. निहाई, लुहार की दुकान; भट्टी, *v t.* to forge on an anvil. निहाई पर भट्टी लगाना।

**stive** -इव *v t* and *v i.* to stiffle. दबाना; गला घोटना।

**stived, stived-up** *adj* बिना ताजा हवा के।

**stivy** *adj.* हवा रहित, जहां दम फूलता हो।

**stoa** -आ *n* a portico, ओसारा, चौबारा, ड्योढी बरामदा, बरसाती, (*pl.* stoas. stoai)

**stoat** -अट *n* एक प्रकार का पशु।

**stob** स्टोब *n.* a stake, a stub, an awl शकु, खूटा; टूठ, मोची का सूजा।

**stoccado** -काडो *n.* (also stoccata) a thrust in fencing. बाड़ कूदने का साधन।

**stock** स्टाक *n* तना, वृक्ष स्तम्भ, कच्चा माल स्कन्ध, मौजूद माल; लट्ठा, वश, कुटुम्ब, मुठ; आलसी व्यक्ति, बन्दूक व हल का कुन्दा, राष्ट्र-ऋण, सरकार को दिया हुआ ऋण, यन्त्र का आधार, मूर्ख व्यक्ति, एक प्रकार का फूल, सचय परिवार, मूलधन; पशु, निन्दापात्र, राशि, अशपूजी अन्वय, थोक, सभार; अविक्रीतक, सरकारी हुण्डी श्रेष्ठी, *v t* and *v i.* to fit with stock, to confine in stocks, to provide with goods, to store, to keep ready for sale to root up, to stunt इकट्ठा करना, काठ में बन्द करना, ढेर लगाना, बटोरना, जमा करना; बिक्री के लिए तैयार रखना, जमा देना, वृद्धि रोक देना, *adj* kept in stock, standard, permanently employed स्टॉक मे रखा हुआ प्रामणिक, स्थाई रूप से नियुक्त।

**stockily** *adv.* in a thick manner. गठीले पन से।

**stockiness** *n.* गठीलापन।

**stockinet** *n* एक प्रकार का महीन वस्त्र।

**stocking** *n* a close covering of the foot and lower leg, a hoard of savings. मौजा, पादावरण; बचत क सग्रह।

**stock room** *n* स्कन्धालय, स्कन्धगृह।

**stocks** *n* अपराधी के हाथ पैर बाधने की धरन; सरकारी नोट, सचित राशी, सम्भार, थोक।

**stockish** *adj* स्कन्ध-समान, मूर्ख।

**stockishness** *n* स्कन्धता, मूर्खता।

**stodge** स्टॉज *n* a heavy meal, one who eats greedly भारी भोजन, भूखा मनुष्य। *v i* to stuff; to eat greedily. भकोसना;

मूर्ख के समान खाना ।

**stodger** *n* मन्द व्यक्ति, आलसी व्यक्ति ।

**stodgily** *adv* परिपूर्णता से, फुलाहट से ।

**stodginess** *n* परिपूर्णता, फुलाहट ।

**Stoic** -इक *n* a disciple of the philosopher Zeno of Athens, one who has control over his passions and to whom pleasure and pain are indifferent एथेन्स के दार्शनिक जीनो का शिष्य, जितेन्द्रिय, सुख-दुःख को समान समझने वाला, वैरागी; निरपृह, विरक्त मार्गी ।

**Stoical** *adj* एथेन्स के दार्शनिक जीनो के शिष्य सम्बन्धी, जितेन्द्रिय का, उदासीन, निस्पृह; समबुद्धि द्वन्द्व-मुक्त ।

**stoit** -इट *v i* to stumble, to lurch. ठमकना, ठोकर खाना गिर पडना, चूक जाना, अशुद्धि करना ।

**stoiter** *v t* डगमगाना; लडखडाना, हिचकिचाना सन्देह में डालना ।

**stoke** -क *v t* and *v i* to feed the fire of an engine, to fuel the fire. इंजन में कोयला भरना, आग सुलगाना ।

**stole** -ल *pa t* and *pa p* of steal. चुराया

**stole** -ल *n* (*pl* stolae) (also stola). a hanging garment. ओढ़नी; उतरना, लम्बा लबादा ।

**stoled** *adj*. ओढनी ओढ़े हुए, लबादा पहने हुए ।

**stole** -ल *n* stolon stool बरोह, कुर्सी, ससर्पिणी, बरोहक; स्टूल, स्तम्भ, निष्ठा ।

**stolen** -लन *pa t* of steal चुराता हुआ, *adj*. चुराया हुआ ।

**stolenwise** *n* चोरी द्वारा, चोरी से ।

**stolid** स्टोलिड *adj* dull; stupid; impassive अल्हड, मूर्ख, मनोविकार शून्य, अचेत, शीघ्र, उत्तेजित न होने वाला ।

**stomach** -मक *n*. the bag into which the food passes when swallowed, appetite; courage, general propensity. आमाशय, पक्वाशय; जठर; पेट, उदर; क्षुधा; साहस, साधारण प्रवृत्ति, रुचि, इच्छा, कामना । *v. t.* to eat with relish, to eat up with resentment; to tolerate. स्वाद से भोजन करना, सहन करना; किसी बात पर क्रुद्ध होना । *adj* of the stomach आमाशय का ।

*tough stomach* : हठ, दर्प, दृढता ।

**stomachache** *n* आमाशय शूल, उदरशूल, पेट का दर्द ।

**stomachful** *n* पेट भर; आमाशय भर (*pl.* stomachfuls). *adj*. उत्साह-जनक; क्रोधी, अभिमानी; घमण्डी जीद्दी; हठी, रोष करने वाला ।

**stomachy** *adj* अभिमानी घमण्डी; उत्साहजनक, क्रोधी ।

**stomatal** -मेटल *adj* (also stomatic) pertaining to stoma रन्ध्री ।

**stomatal cell** *n*. रन्ध्री-कोशिका ।

**stomatal transpiration** *n* रन्ध्री-उत्स्वेदन ।

**stomatitis** -टाइटिस *n*. inflammation of the mucous membrane of the mouth. मुख श्लेष्मिक शोथ, मुँह का छाला ।

**stomato** -मेटो *prefix* in the sense of 'mouth'. 'मुख' अर्थ का उपसर्ग ।

**stomatodaeum** *n* मुख से रखने की क्रिया ।

**stone** स्टोन *n* the material of which the rocks are composed, a precious, stone, a calculus formed in the bladder, the hard crust containing the seed; a weight of fourteen pounds, a mirror, a tombstone, concretion, a testicle; a hailstone पत्थर, अष्टि, शिला, अश्म प्रस्तर; पाषाण; गुठली, रत्न, मणि, अश्मरी, पथरी, बीज; चौदह पौण्ड की एक तौल; दर्पण, समाधि-पत्थर; ठोस पदार्थ, अण्ड-कोष, ओला । *adj* of stone, of stoneware, of the Stone Age, not castrated. पत्थर का, पत्थर के पात्र का, प्रस्तर युग का । *v t* to throw stones at, to take out the stones from; to pave with stones; to sharpen with a stone; to turn to stone पत्थर फेंक कर मारना, पत्थर टेक कर बिठाना, पत्थर जमाना, पत्थर से तेज करना, पत्थर में परिवर्तित करना । *v i.* to form a stone. पत्थर बनाना ।

**stoned** *adj* प्रस्तरयुक्त, पत्थर लगा हुआ, गुठली वाला, अष्ठिल, गुठली निकाला हुआ ।

**stone hearted** *adj* निर्दयी ।

**stone mason**, *n*. संगतराश ।

**stone mill** *n*. पत्थर तोड़ने की चक्की ।

**stonen** *adj*, प्रस्तरीय, पत्थर का ।

**stone oil** *n* पेट्रोलियम, पेट्रोल ।

**stong** स्टाँग (also stung) *pa. t* & *pa. p* of sting डंका मारा हुआ ।

**stonily** *adv* कठोरता से, निर्दयता से ।

**stoniness** *n* कठोरता, निर्दयता ।

**stonn (e)** स्टॉन *v t.* (also stun) to make unconscious. to deafen, to overwhelm to bewilder अचेत करना, मूर्च्छित करना बहिरा करना, घबरा देना, बेहोश करना । *n* a shock, stunned condition धक्का, मूर्च्छितावस्था ।

**stood** स्टूड *pa t* & *pa p* of stand. खड़ा ।

**stooge** स्टूज *n* an actor's feeder; a stage butt, a subordinate; a performer अभिनायक पालक, कलाकार पोषक, रंगमंच का

**stunt** -एट *adj.* dwarfed, stumpy. बौना, वामन; नाटा और छोटा; *n* a check in growth, a stunted animal. वृद्धि में रोक, नाटा, छोटा पशु; *v. t.* to dwarf, to check बौना करना; छोटा-नाटा करना, वृद्धि रोकना।

**stunt** -ट *n.* a difficult performance, a newspaper compaign, a display of energy; special effort कठिन व दिखावटी तमाशा, समाचार पत्र आन्दोलन, बल प्रदर्शन, विशेष प्रयत्न; *adj.* बल प्रदर्शन सम्बन्धी, विशेष प्रयत्न का; *v. i.* to preform stunts बल प्रदर्शन करना।

**stupa** -प *n.* a tope or Budhist domed mound. स्तूप।

**stupe** -प *n.* medicated piece of cloth used in fomentation, a fool औषधि युक्त कपड़ा जो सेकने के काम आता है; मूर्ख मनुष्य; *v. t* to foment with warm water. गर्म पानी का सेक करना।

**stupefacient** स्टूपेफेशियन्ट *adj* having stupefying power मूर्छित करने वाली।

**stupefy** स्टयूपेफाई *v t* (*pr p* stupefying, *pa. t & pa p* stupefied) to make stupid, to deprive of sensibility. मूर्छित करना, जड करना, मतिमन्द करना, *v i* to stupid or dull. मतिमन्द होना, जड़ होना, मूर्छित होना।

**stupendous** -पेन्डस *adj* (also stupendious) amazing, wonderful, prodigious अद्भुत, आश्चर्यजनक, अति विशाल, बृहत, विशाल, चकित कर देने वाला।

**stuprous** -पियस *adj* with long scales लम्बी भिल्ली वाला।

**stupid** -पिड *adj.* dull; slow-witted, sluggish, lacking in sensibility, not interesting, senseless, insensible, foolish, boring मन्द; जड, मूर्ख, सुस्त, निर्बुद्धि, अरोचक, वेवकूफ, वेसमझ, ज्ञानहीन, *n* a stupid person मूर्ख व्यक्ति।

**stupidity, stupidness** *n* मूर्खता, जड़ता, अज्ञानता।

**stupidly** *adv* मूर्खता से, जड़ता से।

**stupor** स्टयूपर *n* torpor, torpidity, suspension of sensibility, helpless state मूर्छा, जड़ता, व्यामोह बेहोशी, अचेतनता, महान आश्चर्य।

**stuprate** स्टूप्रेट *v t.* to ravish, to violate बलात्कार करना, किसी स्त्री का सतीत्व नष्ट करना

**stupration** *n* बलात्कार, सतीत्व हरण।

**sturdy** स्टर्डी *adj* (*comper* sturdier, *superl* sturdiest) giddy, robust, hardy, strongly built, obstinate, resolute, stout प्रबल, पुष्ट, दृढ अङ्ग वाला, दबङ्ग, हृष्ट-पुष्ट, अथक, परिश्रमी, हट्टा कट्टा।

**Sturnus** -नस *n* the starling genus एक प्रकार की सारिका (मैना)।

**sturt** स्टर्ट *n.* contention, disturbance. विवाद, कलह, वाकयुद्ध, उपद्रव, बाधा, *v t* to trouble. कष्ट देना, दुःखी करना, *v i* to start with fear आतंक से प्रारम्भ करना।

**stutter** -टूटर *v i & v. t* to stammer, to speak in a stammering way रुक रुककर बोलना; हकलाना, हिचकना, तुतलाना, *n* hesitation in speech तुतलाहट।

**stutterer** *n.* तुतलाकर बोलने वाला।

**stuttering** *n. & adj* हकलाने वाला, तुतलाने वाला।

**sty, stye, stie** स्टाई *v i* to mount, to climb चढ़ना, *n* a path a ladder मार्ग, सीढ़ी।

**sty, sty** -ई *n* (*pl* sties, styes) *n* a pen for swing, a filthy place सूअरों का बाड़ा; घृणित जगह, घृणित काम करने का स्थान, *v t* and *v.i.* (*pr p* stying, *pa t* and *pa p* stied, styed, *3rd sing pres ind* sties) to lodge in a sty. घृणित स्थान रहना व रखना।

**style** स्टाइल *n* a pointed instrument for writing on wax tablets, an instrument for graving, (*biol*) a slender process of various kinds, (*bot*) the slender part of the gynaeceum a pointer, an index; a literary composition, manner of writing or speaking, designation of a thing, a kind of architecture, gnomon of sundial, form, fashion, kind लकड़ी की कलम सलाई, गर्भ दण्ड, कुचिवृन्त, चिन्ह, सूचक, साहित्यिक रचना; शैली, लेखन पद्धति, वाक व्यापार पदवी प्रकार, सूर्य घडी की सूई; भवन निर्माण का प्रकार आकृति, रीति, ठाट। *v t* to designate पदवी देना, पद का प्रयोग करना।

**stylise** *v t* आचार विधि करना शैली निर्माण करना।

**stylish** *adj* शिष्टाचार के अनुरूप शिष्टजन-सम्मत, शैली युक्त।

**stylist** *n* शैली निर्माण करने वाला, साहित्यिक रचना करने वाला, रचनावादी।

**stylistic** *adj* साहित्यिक रचना सम्बन्धी।

**stylistically** *adv* साहित्यिक रचना में।

**stylite** स्टिलिट *n* an anchorite living on the top of a pillar खम्भे पर रहने वाला

संन्यासी।

**stylo** स्टाइलो *n* (*pl* stylos) abbreviated form of stylograph. पेन्सिल के समान पेन जिसमें दबाने से स्याही निकलती है।

**stylus** -लस *n.* a style शैली।

**styme, stime** स्टिम *n* a glimmer a glimpse; a minimun of vision. प्रभा, चमक झलक; क्षणदृष्टि। *v i* to peer. झाँकना, सावधानी से देखना।

**stymie, stimie, stimy** *n* a purblind person. चुन्धा व्यक्ति, कुछ अन्धा सा व्यक्ति।

**styptic** -पटिक *adj* drawing together, astringent; checking bleeding. आपस में समीप लाने वाली; रक्त स्राव अवरोधक; रुधिर के स्राव को बन्द करने वाली। *n* a styptic agent. रुधिर अवरोधक औषधि।

**styx** -क्स *n.* the river of Hell. वैतरणी नदी।

**suability** स्यूऐबिलिटी *n* liability to be sued. दावा करने की योग्यता; व्यवहार की योग्यता।

**suable** -ऐबल *adj* that can be sued. दावा करने योग्य, व्यवहार करने योग्य।

**suasory** *adj* अनुकूल।

**suave** -व *adj* smooth, polite. विनीत, नम्र शान्त करने वाला।

**sub** सब *pref* in the sense of 'under' 'from below', 'away', 'near'; 'nearly', 'some what' 'hot quite', 'subordinate', 'in addition'; 'secretly', (chem) in smaller proportion 'अधीन'; 'अवर', 'अध', 'समीप' 'कुछ सा'; 'अतिरिक्त', गुप्त रूप से, 'अनु', अर्थो में उपसर्ग।

**sub** सब *n.* (abbrc.) a subordinate; a subaltern, a subeditor, a sublieutenant, subscription; a subscriber; a substitute; a submarine, subsistence money सहायक आदमी; सहायकाधिकारी, उप सम्पादक; सहायक सम्पादक; सहायक लफ्टीनेन्ट; चन्दा; अभिदान; चन्दा देने वाला, स्थानापन्न; पनडुब्बी, जलवर्त्ती, निर्वाह द्रव्य, *v. i* to act as sub सहायक का कार्य करना, *v. t* to subedit. उपसम्पादन करना; सहायक सम्पादन का कार्य करना; (*pr. p.* subbing, *pa.t.* and *pa. p.* subbed).

**subact** -ऐक्ट *v t.* to work up; to subdue कार्य करना, जीतना. हराना; मोहित करना; वशीभूत करना; अधीन करना, वश में करना; सीधा करना।

**subaltern** -ल्टर्न *adj* subordinate, of inferior rank; under the rank of a captain; particular सहायक; वशीभूत, अधीन; कप्तान के पद के अधीन का, विशेष, *n* a subordinate सहायकाधिकारी, अधीन अधिकारी।

**subcontinent** *n.* उपमहाद्वीप।

**subcontinental** *adj.* उपमहाद्वीपीय।

**subcontract** *n* उपअनुबन्ध, उपठेका, *v.i.* and *v t.* अनुबन्ध करना; ठेके के अधीन ठेका करना; विवाह के बाद सगाई करना।

**subdivided** *adj.* प्रविभाजित, अन्तर्विभक्त।

**subdivisible** *adj* प्रविभाजनीय।

**subdivision** *n.* प्रविभाजन, प्रविभाग, उपकोटि, उपविभाग; अन्तर्विभाग; अन्तर्विभाजन, अन्तर्भाजन।

**subdivisional** *adj* उपविभागीय-अन्तर्विभागीय

**subduct** *v. t.* to withraw, to lift up, to abstract secretly. वापिस लेना, उठाना, गुप्त रूप से पृथक करना।

**subdue; subdew** -ड्यू *v t.* to overcome; to overpower; to subject, to make submissive; to bring into cultivation; to allay, to reduce; to tone down. जीतना; हराना, मोहित करना, वशीभूत करना; अधीन करना; वश में करना; सीधा करना; पराजित करना, असफल करना; कम करना।

**subedar** सूबेदार *n* सूबेदार।

**subedit** *v t.* उपसम्पादन करना, सम्पादन में सहायता करना।

**subeditor** *n* उपसम्पादक, सहायक सम्पादक।

**suberic** *adj* सुबेरिकाम्ल का पिधानक त्वची।

**suberin** *n* पिधानक त्वची का रासायनिक आधार

**suberisation** *n.* पिधानक त्वची का रासायनीकरण

**suberise** *v t* पिधानक त्वची में परिवर्तित करना

**suberose, suberous** *adj* पिधानक त्वचीसम्बन्धी।

**subinspector** *n.* उपपरिदर्शक; उपनिरीक्षक।

**subitaneous** सबइटेनियस *adj* sudden, hasty; hastily made. अकस्मात; शीघ्र, शीघ्रता से बनाया हुआ।

**subjacent** -जेसन्ट *adj.* underlying अधोभूमिस्थ, नीचे का; अधोवर्ती।

**subject** सब्जेक्ट *adj* subordinate, under government, liable, subservient, disposed, liable or prone to, under obligation; dependent; exposed, cognisable; underlying अधीन, आश्रित, उपजीवी, विवश; प्रवृत्त; निर्भर, अधोस्थित। *n.* one who is subject, one who is under a sovereign; a state; a citizen, a body of citizens. a piece of poperty, substance, that about which something is said, the mind; the conscious self, theme, the matter treated of, topic;

occasion for action, a department of study, ground, a patient, a dead body for dissection. प्रजा, साध्य, कर्ता, राज्य, विधेय, द्रष्टा, नागरिक, नागरिक वर्ग, सम्पत्ति का भाग, सार, सत्व, तात्पर्य, उद्देश्य, विषयी, चेतन पदार्थ, प्रकरण, विषय, स्थान; आधार, अध्ययन विभाग, अधिकरण, अधिष्ठान, भूमि, रोगी, शवच्छेदनार्थ शव। *v. t* to make subject, to make liable; to subordinate, to submit, to subdue, to lay open वश में करना, अधीन करना, हराना, परवश करना, दमन करना, किसी काम के लिए लाचार करना। *adv* conditionally स्थित पूर्वक।

**subjected** *adj* विषय निर्धारित, अधोवर्ती, नीचे का, अधीनकृत, अधीनित।

**subjection** *n* अधीनता, वश्यता; पराधीनता, पराभव, दासता, पराजय।

**subjective** *adj* आत्मिक; सहानुभूत्यात्मक, आत्मगत; विषयगत, अन्त दृष्टि विषयक, प्रत्यक, चेतना सम्बन्धी, अधिकरण सम्बन्धी, वैषयिक, मानसिक, आध्यात्मिक, काल्पनिक।

**subject to** अधीन, शर्त पर, के ऊपर निर्भर, अधीनकरण, अधीनन, अधीन रहते हुए।

**subject to a force** बलाधीनन।

**subjugate** -जुगेट *v t* to bring under the yoke, to bring under power or dominion, to conquer वशीभूत करना, अधीन करना, जीतना, दमन करना।

**subjugation** *n* दमन, पराजय, निग्रह, पराधीनता अभिभव।

**subjugator** दमन करने वाला, निग्रही, पराधीन करने वाला।

**subjunctive** -जन्क्टिव *adj* subjoined, subordinate (gram) expressing condition. उप सयोजन, अधीन, क्रिया सशयार्थ सूचक, *n* a mood of verb क्रिया का सशयार्थ सूचक रूप

**subjunctively** *adv* अधीन रूप में, क्रिया के संशयार्थ सूचक रूप।

**sublate** -लैट *v t* to remove, to deny, to resolve in a higher unity दूर करना, हटाना अस्वीकार करना, इन्कार करना, उच्चतर सगठन में निश्चय करना।

**sublation** *n* दूर करने का कार्य, अस्वीकारकरण।

**sublease** *n* उप पट्टा, शिकमी पट्टा, दर पट्टा, *v t* & *v i* शिकमी देना, उप पट्टा देना, दर पट्टा करना।

**sublet** *v t* (*pa t*, and *pa p* sublet) किरायेदार का दूसरे किराएदार को मकान किराए पर देना अनुभाटक पर देना; आगे भाडे पर देना, दूसरे पट्टे पर देना, किराएदार द्वारा उठ... *n* अनु भाटक।

**sublime** -इम *adj* exalted, grand impressive, eminent high, raised above the ordinary level, lofty, majestic just under the skin उन्नत, विशिष्ट, प्रभावशाली प्रसिद्ध, प्रौढ, उत्कृष्ट, अत्युदात्त, महान, उद्धमित होना या करना, ऊर्ध्वपातन; ऊर्ध्वपतन, *n* that which is sublime, the lofty in thought or style, the supreme degree उन्नत तथा आश्चर्य जनक वस्तु; विचार या शैली में उन्नत, उच्चतम गुण, *v. t* to dignify to elevate, to purify उन्नत करना, समाप्त करना, शोधन करना, ऊर्ध्वपातन, *v. i* to undergo sublimation उन्नत होना, शुद्ध होना।

**sublimed** *adj* उन्नतावस्था का।

**sublimely** *adv* प्रौढता से, गौरव से, प्रतिष्ठा से, विशिष्टतः से।

**subliming** *n* and *adj* उन्नतावस्था, विशिष्टता *adj* उन्नत करने वाला, विशिष्ट कार्य करने वाला।

**sublimise** *v t* शोधन करना, उन्नति करना, प्रशंसा करना, बढाना, उत्कृष्ट बनाना।

**submarginal** *adj* हाशिये के नीचे का, किनारे पर लिखे हुए का।

**submarine** *adj* अधो समुद्रीय, समुद्र के नीचे का, समुद्र तल के नीचे का जलचरी, डुबकनी, *n* पनडुब्बी, जल के भीतर चलने वाला जहाज, *v t* पनडुब्बी द्वारा आक्रमण करना।

**submentum** *n* अधश्चिबुक।

**submerge** -मर्ज *v t* to put under the surface of liquid डुबाना, पानी से भर देना; जल के भीतर डुबकी लगाना, जलमग्न करना; *v i* to sink under the surface of liquid जल में डूबना।

**submerse** सब मर्स *v t* to submerge डुबाना, पानी के भीतर उगना, जलमग्न करना।

**submersed** *adj* पानी में उगा हुआ; जलमग्न।

**submersibility** *n* डुबकी; जलमग्नता।

**submersible** *adj* डुबकी लगाने योग्य, *n* डुबकी लगाने योग्य नाव।

**submersion** *n* डुबकी।

**submission** -मिशन *n* obedience to authority, humiliation, meekness, resignation, submissiveness, humility, surrender confession आज्ञानुकूलता, सहिष्णुता, वश्यता, क्षमा, अधीनता, निवेदन, तितिक्षा, दासता, विनम्रता, विनयशीलता, समर्पण, स्वीकार, अंगीकार।

**submissive** *adj* नम्र, आज्ञाकारी विनीत विनम्र विनयशील, सहिष्णु, आज्ञानुकूल।

**submissively** *adv* नम्रता से वश्यता से विन

नता से, विनयशीलता से, समर्पण द्वारा, सहिष्णुता से, अधीनता से।

**submit** सब्मिट *v t* to yield, to subordinate, to subject, to refer for decision, to lodge, to lower अधीन करना, वश में करना, अधिकार में करना, निवेदन करना, पेश करना, निर्णय के लिए प्रेषित करना, प्रस्तुत करना, नीचा करना, *v i* to yield, to surrender, to be resigned, to consent अधीनता स्वीकार करना, अनुवर्तन, शरण में जाना, वश में होना समर्पण करना, रज़ामन्द होना; स्वीकृति देना। (*pr p* submitting; *pa t* & *pa p.* submitted)

**submitted** *adj* प्रेषित, प्रस्तुत, अग्रेस्थापित, उपस्थापित।

**submitter** *n* अनुरोध करने वाला, प्रेषित करने वाला, प्रेषक, प्रस्तुत करने वाला, उपस्थापक।

**submitting** *n* & *adj* प्रेषक, उपस्थापक, पुरस्कर्ता, प्रस्तुत करने वाला, अग्रेस्थापक।

**subordinary** *n* अधो-प्रचलित, अधो सामान्य; अधो-साधारण, अध -यथाव्यवहार।

**subordinate** *adj* अधस्तिक; उपाश्रित; अधीन; अधीनस्थ, अप्रधान, अमुख्य, छोटे पद का; सहायक, गौण। *n* निम्न पद का व्यक्ति अवर, अधीनस्थ व्यक्ति किसी की अधीनता में काम करने वाला व्यक्ति। *v t.* अधीन करना; वश में करना, निम्न श्रेणी में रखना।

**subordinate clause** *n.* उपाश्रित खण्ड।

**subordinately** *adj.* अप्रधान रूपेण; अप्रधानतः

**subordination** *n* अधीनता, परवशता; गौणता, अप्रधानता; तावेदारी; अप्राधान्य, वश्यता, परतन्त्रता।

**suborn** सबॉर्न *v t.* to bribe or procure to commit perjury or other unlawful or wrongful act; to cause to take a false oath; to procure secretely. घूंस देकर झूठी गवाही दिलाना; ठगना, गुप्त रीति से प्राप्त करना।

**subornation** *n.* कट साक्षी; धोखा।

**subpoena** (*L*) सब-पो-इ-ना *n* a writ commanding the presence of a person in a court as a witness under a penalty. अदालत में गवाही देने के लिए आज्ञापत्र; आदेश। *v. t.* (*pa. t.* & *pa. p.* subpoena'd) to serve with such a writ. सफीना निकालना, अदालत में गवाही देने के लिए आज्ञा निकालना, आदेश देना।

**sub-registrar** *n.* उप-निबन्धक, उप-पंजीयक।

**subrogate** सब् रोगेट *v. t.* to substitute, to put in place of another, as successor to his rights प्रतिनिधि नियुक्त करना, स्थानापन्न करना, अनुस्थापन, किसी के स्थान पर अन्य व्यक्ति को उत्तराधिकारी नियुक्त करना।

**subrogation** *n* अनुस्थापन।

**subscribe** सब स्काइब *v t* to write beneath, to sing, to set down in writing, to declare in writing, to assent to some thing written by adding one's signature, to sign one's name, to promise to pay contribution, to get a copy of a book or magazine by attaching one's name अधोक्त करना; हस्ताक्षर करना; अनुहस्ताक्षरण, नीचे लिखना; हस्ताक्षर करके सम्मति जताना, सही करना, चन्दा देना, चन्दा देने की प्रतिज्ञा करना, किसी पत्रिका व पुस्तक का ग्राहक होना। *v i* किसी जगह नाम लिखना स्वीकृति देना, सही करना; अनुमति देना, निवेदन-करना, प्राप्ति-स्वीकृति देना; अंगीकार करना; उत्तर देने का कार्य भार लेना चन्दा देना, अभिदान करना; खरीदने वाले अथवा चन्दा देने वाले के स्थान पर नाम लिखना, व्यवस्थानुसार पाक्षिक भुगतान करना।

**subscribable** *adj* चन्दा देने योग्य।

**subscribed** *adj* प्रार्थित।

**subscriber** *n* ग्राहक; चन्दा देने वाला, अभिदाता

**subscribing** *n.* & *adj* चन्दा देने वाला, अभिदाता।

**subscript** *adj* निम्नलिखित, नीचे लिखा हुआ। *n* नीचे का लेख, अधोलेख; नीचे की लिखावट।

**subscription** *n* अभिदान, चन्दा, नामलेखन; हस्ताक्षर; दस्तावेज के नीचे हस्ताक्षर, पत्र का चन्दा; अनुमति, अभिनिवेदन, सदस्यता-शुल्क।

**subsequence** -सी -क्वेन्स *n.* the state of succeeding अनुगमन, परिणाम, अनुवर्तन।

**subsequent** -क्वेन्ट *adj* following or coming after, उत्तरगामी; आगामी, अनुगामी; अनुवर्ती, पिछला, उत्तरवर्ती, पश्चाद्वर्ती।

**subsequential** *adj.* आगामी, अनुवर्ती; अनुगामी, उत्तरवर्ती।

**subsequently** *adv.* तदनन्तर; पश्चात; इसके बाद; पीछे, तत्पश्चात।

**subserve** -सर्व *v. t.* to help forward; *v.t.* to help in a subordinate way; to be subordinate उन्नति में सहायता पहुँचाना; अधीन रूप से सहायता करना; अधीन होना; अनुसेवन, वर्धन, अनुसेवा करना।

**subservient** *adj* अधीन; सहायक; उपकारी, उपयोगी, अनुसेवी, उन्नति में सहायक, अत्यन्त दीन; विनयी।

**subserviently** *adv.* सहायक रूप में; अधीनता से उपयोग से, उपकार द्वारा।

**subside** साइड *v.i.* to sink down; to disappear, to become tranquil. पेंदी में बैठना; लुप्त होना, प्रशमन; अधोगमन; नीचे

**subsediary** *adj.* सहायक, उपांगभूत; सहाय; गौण, अतिरिक्त; सहायता देने वाला; उप-संरक्षक, *n.* सहायक, सहायता देने वाला व्यक्ति।

**subsidise, subsidize** *v. t.* धन रूप में सहायता देना, आर्थिक सहायता करना, सहायता करना।

**subsidy** -सिडि *n.* (*pl.* subsidies) assistance; pecuniary help; money paid for an assistance in war, state grant for any charitable purpose; a special parliamentary grant of money to the king आर्थिक सहायता, धन की मदद, सहायता; युद्ध में सहायता के स्थान में दी हुई राशि, किसी सार्वजनिक कार्य के लिए दी हुई सरकारी राशि; अर्थ सहायता, साहाय्य; मदद; राजकीय सहायता, सम्राट को विशेष संसदीय अर्थ अनुदान।

**subsist** -सिस्ट *v. i.* to have exitence, to remain, to continue; to stand fast; to inhere, to have the means of living कायम रहना, जारी रहना; गुजर करना, निर्वाह करना, अवस्थित करना; प्राण रक्षा करना; रोटी-कपड़ा देना।

**subsistence** *n.* वृत्ति, जीविका; प्राणयात्रा, निर्वाह अवस्थिति; अस्तित्व।

**subsistent** *adj.* जीवितावस्था का, जीविका का; निर्वाह सम्बन्धी।

**subsizer** *n.* कैम्ब्रिज का पूर्व स्नातक।

**subsolar** *adj.* सूर्य के नीचे की ओर, सूर्य के अधो-भाग में।

**substance** सब् स्टान्स *n.* the essential part; a matter, things; gist; subject-matter; body; kind of matter, amount; wealth a property; solidity, solid worth; foundation; ground सार, तत्व, वस्तु; पदार्थ; सारांश, विषय, तात्पर्य, द्रव्य; अस्तित्व, पदार्थ का प्रकार, राशि, धन, सम्पत्ति, ठोसता; ठोस गुण, आधार, नींव, मूल, भूमि।

**substantial** *adj.* वास्तविक, सारपूर्ण; ठोस; असली, पुष्ट, समृद्ध; धनी, सारभूत; तात्विक; सारवान, सारवत, सारयुक्त, दृढ़, अस्तित्व युक्त; वजनी, भारी, टिकाऊ, साकार; सम्पत्ति शाली।

**substantially** *adv.* वस्तुत. वास्तव में, सारतया सारत.।

**substantials** *n. pl.* तत्व, सार युक्त भाग, वास्तविक पदार्थ।

**substantive** *adj.* पृथक सत्ता का स्वतन्त्र; जिसका कोई अस्तित्व न हो; जो सच्ची घटना हो, यथार्थ केवल अनुमान ही नहीं, वास्तविक तथ्ययुक्त, विशेष मतलबत मौलिक, *n.* विशेष्य, संज्ञा।

**substantivise** *v. t.* संज्ञा में परिवर्तित करना।

**substantivity** *n.* पदार्थता, सत्वरता, वास्तविकता; साकारता, सारपूर्णता; पुष्टिता, समृद्धि।

**substituent** *adj.* प्रति स्थापक, आदिष्ट।

**substitute** -ट्यूट *n.* a deputy; a proxy; a person or thing put in place or another, one who works for another; (chem.) प्रति स्थापित, सहायक, प्रतिनिधि; प्रति पुरुष, स्थानापन्न, एवजी; आदेश, प्रतिस्थापक; एवज में काम करने वाला। किसी के स्थान पर रखना या नियुक्त करना, एक के बदले में दूसरा रखना, बदलना; सहायक नियुक्त करना; बदले में नामजद करना; प्रतिस्थापित करना, स्थानापादन; आदेशन, स्थानापन्न करना; प्रतिनिधि नियुक्त करना *v. i.* to act as substitute. प्रतिनिधि के रूप में काम करना. प्रति पुरुष के रूप में काम करना; सहायक होना; स्थानापन्न होना।

**substituted** *adj.* आदिष्ट, स्थानापन्नित।

**substitution** *n.* एवजी, प्रति स्थापन, आदेशन, स्थापन्नता; बदले में रखना, स्थानापत्ति; स्थानापन्न योजना।

**substract** सब् स्ट्रैक्ट *v. t.* to subtract घटाना, शेष निकालना; व्यवकलन।

**substraction** *n.* व्यवकलन, वियोग, वियोजन; घटाना, शेष।

**substractor** *n.* घटाने वाला व्यवकलनक।

**substrated** *adj.* अन्त स्तरीय।

**substratum** -ट्रेटम *n.* (*pl.* substrata) the substance in which qualities inhere; a basis; a foundation; the materia in which a plant grows; an underlying layer अन्त स्तर, आधार, नींव, वह पदार्थ जिसमे पौधा उगता है, अधोस्तर, नीचे का तल।

**substruct** *v. t.* आधार रखना, नीचे की ओर बनाना।

**substruction** *n.* नीचे की इमारत, उप रचना, उप-भवन; अधो भवना।

**substructural** *n.* उपरचना सम्बन्धी, आधार का

**substructure** *n.* उप रचना, आधार, नींव, बुनियाद।

**subtend** सब्टेन्ड *v. t.* (geom.) to be opposite to; (bot.) to have in the axil अंतरित करना; आपातन; कक्षक करना, नीचे फैलना; सामने होना; समक्ष होना।

**subtile, subtile** सटिल *adj.* (also subtle, subttle) fine; delicate, thin, tenuous; impalable; elusive; nice, abstruse, cunning; crafty; insidious, penetrating; tricky. पतला, सुन्दर; कोमल, सूक्ष्म; कुशाग्र, तीक्ष्ण, धूर्त, भेदक, [illegible]।

**subtilely** *adv.* सूक्ष्म रीति से, चतुराई से।

**subtilise** *v t* सूक्ष्म करना, सुन्दर बनाना, पतला बनाना।

**subtitle** *n* अतिरिक्त उपाधि, द्वितीय; पुस्तक का का दूसरा नाम, अर्ध उपाधि; अधो मुखपृष्ठ, उपशीर्षक, चलचित्र में वर्णनात्मक पठनीय सामग्री।

**subtle** सट्ल *adj* fine, delicate, thin, impalable, elusive, nice, abstruse, cunning, ingenious, crafty, penetrating, tricky पतला, सुन्दर, कोमल, सूक्ष्म, धूर्त, चतुर, सूक्ष्म बुद्धि, विलक्षण, अतिसूक्ष्म मर्मज्ञ, चालाक, भेदक, कपटी (also subtil, subtile, subtitle)

**subtleness** *n.* (also subtileness, subtlety, subtilety, suttletie, subtilist) सूक्ष्मता, तीव्रता; चातुरी, धूर्तता; विलक्षणता; मर्मज्ञता, कपटीपन।

**subtlist** *n* (also subtilist) सूक्ष्मता का अभ्यास करने वाला।

**subtract** सब्ट्रैक्ट *v.t.* to withraw, to withhold; to remove; (math) to take from another quantity so as to find the difference. हटाना; रोकना; प्रतिबन्ध करना; घटाना, शेष निकालना; व्यवकलन करना; अन्तर निकालना।

**subtraction** *n* घटाना, शेष, व्यवकलन, वियोग, घटाने की विधि व क्रिया; वियोजन।

**subtractive** *adj.* घटाने की शक्ति का।

**suburb** -अर्ब *n.* a district adjoining a a town, the outskirts of a town. उपनगर, शाखानगर, पर्यान्तभूमि; नगर का बाहरी भाग; *adj* नगर प्रान्त का, उपनगर का।

**suburban** *adj.* नगर प्रान्त का, उपनगर का, *n* उपनगर-निवासी, उपनागरिक।

**subvene** *v t* शक्तिपूर्वक करना।

**subvention** -वेन्शन *n* a grant of money in aid. सहारा, सरकार से आर्थिक सहायता प्राप्त, धनसाहाय्य, अर्थ-साहार्य।

**subversal** *n* नाश करने योग्य, क्षय योग्य।

**subverse** *v t* (*pa p* & *adj* subverst) नाश करना, नष्ट करना।

**suc** सक *pfx* in the sense of 'sub' 'अधीन' अर्थ में उपसर्ग।

**succade** सुकाड *n.* fruit or vegetable candied, fruit-syrup मुरब्बा, फल का शर्बत।

**succeed** सक्सीड *v t* to come after, to follow up, to follow, to take the place of, to inherit, to cause to succeed. उत्तराधिकारी होना, बाद में आना, उत्तराधिकार पाना, उत्तराधिकार देना, सफलता प्राप्त करना; *v i* to follow in order; to come after another, to obtain one's desire उत्तराधिकारी होना, प्रयास होना, क्रम में आना, साधन करना, कार्य सम्पादन करना, सफल होना।

**succeeder** *n* उत्तराधिकारी।

**succeeding** *adj.* उत्तराधिकारी, उत्तरवर्ती।

**success** *n* सफलता, सिद्धि; विजय, सौभाग्य, कामयाबी, सफल-व्यक्ति, उत्तराधिकार, दायाधिकार, आनुपूर्व्य।

**successantly** *adv.* उत्तराधिकार से; दायाधिकार में।

**successful** *adj* सफल, विजयी, सम्पन्न; सौभाग्य पूर्ण।

**succession** *n* उत्तराधिकार, दायाधिकार, आनुपूर्व्य, क्रमान्वय, क्रम, अनुक्रम, परम्परा, विरासत।

**successsional** *adj.* परम्परा-सम्बन्धी, उत्तराकार-सम्बन्धी।

**successive** *adj* क्रमबद्ध, क्रमानुसार, परम्परागत, उत्तरोत्तर, पूर्वापर, पूर्वानुपर, आनुपूर्विक, अनुपूर्व

**succesor** *n* उत्तराधिकारी, दायाधिकारी।

**succinate** -नट *n* a salt of succinic acid सक्सिनिक-अम्ल का लवण।

**succiduous** -डूअस *adj.* ready to fall. पतन शील, गिरने योग्य।

**succint** ट्किंट *adj* girded up, concise, brief, expressed briefly संक्षिप्त, लघु, समासिक रूप से; लघु रूप से वर्णित।

**succinctly** *adv.* संक्षिप्त रूप से लघु रूप से।

**succinum** -नम् *n* amber अम्बर।

**succory** सकरी *n* a kind of plant एक प्रकार का कासनी पौधा।

**succotash** -टाश *n.* a stew of green Indian corn and beans. भारतीय अन्न तथा सेम का पक्का हुआ पदार्थ।

**succour** -कर *n.* help given at the time of need. आवश्कता के समय दी हुई सहायता *v t* to give aid to, to come to assistance आपत्ति में सहायया देना, मदद देना, सहायता करना।

**succuba succubus** *n* सक्यूबा *n* (*pl* succubas, succabuses, succubae) a devil supposed to assume a female body and consort with men in their sleep, a whore. एक दानव जो स्त्री का शरीर धारण कर के मनुष्यों के साथ सोते समय पतिवत् व्योहार करता है, वेश्या।

**succubine** *adj.* वेश्या का।

**succulent** -लेन्ट *n.* juiciness *n* सरसता, sappy, (bot.) juicy and flashy रसमय, रसदार, रसयुक्त, (bot.) सरस, रसाल, मृदुल। *n* a succulent plant सरस पौधा।

**succumb** -कम्ब *v. i.* to yield, to summit, to be over come; to die वशीभत होना,

मान जाना, अधीन होना; अवसन्न होना, समाप्त होजाना, मृत्यु को प्राप्त होना।

**succus** सकस *n.* (*pl.* succi) juice; fluid secretion of a gland. रस; ग्रन्थि का रस।

**succus** सकस *v. t* to shake up मिश्रत करना

**succussation** *n* मिश्रण; घोड़े की दुलकी चाल।

**succussion** *n* धक्का, व्याकुलता; थर्राहट।

**succussive** *adj* व्याकुल।

**such** सच *adj* of the same kind, the same, that, similar, as referred to; of what kind, so great, before mentioned ऐसा, वैसा, उसी प्रकार का, सदृश, पहिले कहा हुआ; इस प्रकार का, इतना बड़ा; पूर्व कथित। *adv* so इस प्रकार से। *pron* above mentioned, of this kind उपर्युक्त, ऐसे लोग।

**suchness** *n* गुण।

**suchwise** *adv* इस प्रकार से।

*such as* उदाहरणतया, यथा, जैसे।

*such as it is* जैसे कि।

*such that*.जैसे, यथा।

**suck** सक *v. t.* to draw into the mouth, to drain: to imbibe, to draw something, to draw by suction; to absorb, to draw in, to extract चूसना, पीना; चूस लेना; खाली कर देना, प्राप्त करना, चूस कर खींचना, सोखना; भीतर खींचना, सार निकालना, *v. i.* चूसना, दूध पीना; दूध निकालना; चूस कर खींचना, चूसने का शब्द करना, पम्प से हवा खींचना। *n* चूषण, चूसने का कार्य, चूसना, स्तन-पान, अल्प-पेय।

**sucked** *adj*. चूसा हुआ।

**sucken** सकन *n.* thirlage, an area of jurisdiction or field of operation. अन्न का शुल्क, क्षेत्राधिकार व कार्य क्षेत्र।

**suckener** *n* कार्य क्षेत्र का भाटक व कृपक।

**sucker** *n* चूसने वाला पदार्थ, चूसने वाला व्यक्ति, पम्प की डाट, पिचकारी की नली, दूध पीने वाला, पराश्रयी व्यक्ति, पौधे की महीन जड, वृक्ष की जड से निकली हुई दूसरी शाखा, पियक्कड, चूषक, अधो भूस्तारी, भूरोही भुगतकाण्ड, सकर, भूस्तारी, चूसने वाली मिठाई; अनभिज्ञ व्यक्ति, नवीन अकुर, एक प्रकार की मछली। *v t.* and *v i* चूसना, नवीन अकुर निकलना।

**suckered** *adj* चूषक, चूसने वाला।

**sucking** *n & adj* दूध पीने वाला, स्तनपान करता हुआ।

**suckle** सकल *v t* to give sucking to स्तनपान कराना, दूध पिलाना।

**suckler** *n* दूध पीने वाला पशु, दूध पाने वाला।

**suction** [illegible] the act of sucking चूषण चूसाव; खींचाव।

**sudate** -डेट *v. i.* to sweat पसीना आना।

**sudation** *n* पसीना निकलना।

**sudatorium** *n* (*pl* sudatoria) स्वेद स्नान

**sudatory** *adj* पसीना बढ़ाने वाली। *n.* स्वेद स्नान।

**sudd** सड *n.* floating mass of plants तैरते हुए पौधे।

**sudden** सडन *adj* unexpected, hasty; abrupt; prompt, improvished आकस्मिक, चचल; शीघ्र, अलक्षित, अचानक, हठात। *adv* suddenly. एकाएक, शीघ्रता से, हठात्।

**suddenly** *adv* एकाएक, हठात्, शीघ्रता से।

**sudder** सडर *adj*. (Hindi) chief सदर, मुख्य *n* a supreme court उच्चतम न्यायालय।

**sudor** सूडोर *n* sweat स्वेद, पसीना।

**sudoriferous** *adj* स्वेद जनक; पसीना लाने वाला।

**Sudra** शूद्र *n a* member of the fourth and lowest of the Hindu castes. (Sans ) शूद्र, हिन्दू धर्म की चौथी जाति, मजदूर वर्ग।

**suds** सड्ज *n. pl* water made frothy being impregnated with soap साबुन का झाग मिला हुआ जल, साबुन का झाग।

**sue** स्यू *v. t.* to follow to prosecute at law, to petition for, to apply for, to court. अनुकरण करना, मुकद्दमा करना, जीतने को चेष्टा करना, निवेदन करना, प्रस्तुत करना; व्यवहार में लाना. अभियोग करना। *v i* to make legal claim, to make application to entreat, to be a wooer, to do service व्यवहार लाना: मुकद्दमा करना, प्रार्थी होना; अभियोग करना, नालिश करना; विवाह के लिए प्रार्थना करना; सेवा करना।

**sueability, suability** *n* व्यवहार की योग्यता; अभियोग योग्यता।

**suing** *n & adj.* अभियोग करने।

*to sue out* अभियोग वापिस लेना, व्यवहार वापिस लेना, नालिश वापिस लेना।

**suede** स्वाड *n* undressed kid, its colour नगा बकरी का बच्चा, इसका रंग।

**suet** सुएट *n* the hard fat of an animal. पशु की गाढ़ी ठोस चर्बी।

**suety, suetty** *adj* चर्बी, पूर्ण।

**suffer** सफर *v t* to undergo, endure, to permit, to be affected by, to inflict pain on सहन करना अनुभव करना, बर्दाश्त करना, अनुमति देना. कष्ट देकर सजा देना, *v. i.* to feel pain, to sustain loss or pain; to be injured, to die, to be the object

of an action कष्ट सहना, हानि व दुःख सहना क्षति पहुँचाना, मरना; मृत्यु को प्राप्त होना कार्य का लक्ष्य होना।

**sufferance** *n.* अनुमति, सहनशीलता, क्षमा।

**sufferer** *n.* कष्ट सहने वाला, अनुमति देने वाला व्यक्ति।

**suffering** *n.* कष्ट, क्लेश, पीड़ा, *adj.* दुःख पाने वाला, क्लेश सहने वाला, पीड़ा पाने वाला

**suffice** *v. i.* to be enough, to be competent or adequate यथेष्ट होना, लक्ष्य के अनुकूल होना। पर्याप्त होना *v. t.* to satisfy सन्तुष्ट करना।

**sufficience, -cy** *n.* यथेष्टता, पर्याप्ति, आत्म-विश्वास, योग्यता, पर्याप्त मात्रा; सुखप्रद, जीवन पर्याप्त साधन, कुशलता, उपयुक्तता।

**sufficient** *adj.* यथेष्ट, पर्याप्त, लक्ष्य के उपयुक्त उचित, योग्य, प्रभावशाली, *n.* पर्याप्त मात्रा।

**sufficiently** *adv.* पर्याप्त रूप से; पर्याप्त मात्रा में

**suffix** *n.* a syllable or other addition at the end of a word (math.) an index placed after a symbol प्रत्यय उत्तरस्थ, *v. t.* to add as a suffix, to subjoin. प्रत्यय लगाना, अन्त में जोड़ना; आयोजन करना।

**suffocate** *v. t.* to choke by stopping of the breath, to stiffle. दम घोट कर मार डालना, श्वास रोकना, गला घोटना, *adj.* suffocated गला घोटा हुआ।

**suffocating** *n.* & *adj.* श्वास रोधक, गला घोटने वाला।

**suffrage** -फ्रेज *n.* a vote for deciding a question, right to vote, sanction, supporting opinion; power of voting. सम्मति, स्वीकृति; मताधिकार।

**Sufism** *n.* सूफी वाद।

**sufist** *n.* सूफीवादी।

**sugar** शुगर *n.* a sweet substance obtained from cane चीनी, शर्करा, शक्कर; मिश्री। *adj.* sweet; of sugar मीठा, मधुर, चीनी का शर्करा का। *v. t.* to mix with sugar, to compliment, to flatter, to work lazily चीनी मिलाना, मीठी बातें करना; खुशामद करना; सुस्ती से काम करना।

**sugared** *adj.* शर्करा युक्त।

**sugarer** *n.* शर्करा बनाने वाला।

**sugaring** *n.* शर्करा से किया हुआ मीठा, कीड़ों को आकर्षित करने के लिये वृक्ष पर चीनी लगाना, शर्करा बनाने की क्रिया।

**sugar, raw** *n.* गुड़।

**sugar refiner** *n.* चीनी साफ करने वाला, चीनी बनाने वाला, शर्करा-परिष्कारक।

**suggest** सजेस्ट *v. t.* to propose; to cause to present, to hint; to indicate, to give an impression of; to tempt; to influence hypotically. प्रस्ताव करना; सूचना देना, संकेत करना; अनुमति देना, बतलाना, सुझाना, ध्वनित करना, सुझाव करना, *v. i.* to make suggestions. प्रस्ताव करना; सुझाव करना।

**suggester** *n.* प्रस्ताव करने वाला; सुझाव देने वाला

**suggestion** *n.* प्रस्ताव; अनुमति; सूचना, उपदेश; संकेत, प्रलोभन, ध्वनि; उपक्षेप।

**suggestionist** *n.* प्रस्तावकवादी; सूचनावादी, संकेतवादी, सुझाववादी।

**suggestive** *adj.* सूचक; उत्तेजक; प्रस्तावक, सुझाव योग्य।

**suicide** -साइड *n.* one who kills himself intentionally आत्महत्या, आत्मघात।

**suit** स्विन्ट *n.* the natural greese of wood. लकड़ी प्राकृतिक चिकनाहट।

**suit** स्यूट *n.* pursuit; process or act of suing; an action at law, courtship, a petition, a series; a suite, a sequence; a set, a set of cards of the same denomination in the back or in one hand, a set of man's clothes. अनुसरण, प्रवृत्ति, उद्यम; व्यवहार; व्यवसाय, अभियोग; नालिश, वाद प्राभ्यर्थना; दावा, प्रार्थना मुकद्दमा; माला, अनुचरवर्ग, विवाह निमित्त आराधना, परिजन, अनुक्रम, श्रेणी, परम्परा; समूह, पंक्ति, ताश के रंग; पहिनने के वस्त्र; *v. t.* to please; to fit, to attire; to provide. प्रसन्न करना, शोभा देना, जचना; *v. i.* to correspond to agree. अनुरूप होना; सहमत होना, योग्य होना

**suitable** *adj.* अनुरूप; योग्य, अनुकूल; उचित; उपयुक्त, ठीक।

**suitableness** *n.* अनुरूपता, अनुकूलता, उपयुक्तता उचितता।

**suitably** *adv.* यथायोग्य, अनुसार, अनुकूलतया।

**suite** स्विट *n.* retinue; train of attedants; a set of rooms or furniture, a sequel. परिजन, अनुगामी, नौकर-चाकर, अनुचर समूह; दल, कोठरियां, मकानों का समूह, फर्नीचर समूह; अन्त-फल; परिणाम।

**suited** *adj.* वस्त्र पहने हुए।

**suiting** *n.* पहिनने के वस्त्र बनाने का कपड़ा।

**suitor** *n.* प्रार्थी, मुकदमा करने वाला, वादी, निवेदक, विवाह का इच्छुक, प्रणय प्रार्थी, प्रेमी (*fem.* suitress) *v. i.* विवाह की इच्छा रखना।

**sulcal** सल्कैल *adj* of sulcus; grooved, furrowed; pronounced with sulcal tongue. स्रोत-सम्बन्धी, नाली युक्त, नाली वाला स्रोत के शब्द के समान उच्चारित ।
**sulfate** -फेट *n* sulphate सल्फेट, शुल्वेय ।
**sulfur** सल्फर *n.* a sulphur गन्धक; शुल्वारि ।
**sulk** सल्क *v i.* to be sullen. उदासीन होना, उद्विग्न होना; *n* one who sulks. उदासीन होने वाला ।
*in the sulks* : उदासीनता में ।
**sulkily** *adv* उदासीनता से ।
**sulliness** *n* उदासीनता, अन्तःकोप, उद्विग्नता ।
**sulky** *adj* (*comper.* sulkier, *superl* sulkiest) अन्तःकुपित, उद्विग्न; उदास, *n* दो पहियों वाली गाड़ी ।
**sullage** स्यूलैज *n.* filth; refuse; scum, scoria, silt. कूड़ा-करकट, गन्दगी, मल, जूठन, फेन; झाग, मैल, ज्वालामुखी का मल भाग, पानी की धारा से एकत्रित रेत ।
**sullen** सलन *adj* obstinate; gloomy, morose; dark; dull, unforgiving; unsociable. उदासीन; हठी, उद्विग्न; उदास, क्षमा न करने वाला, अन्धकारपूर्ण, मन्द, चिड़चिड़ा; भयानक, संकट सूचक, उग्र, *adv.* sullenly उदासीनता से; *n* sulks उदासीनता ।
**sullenly** *adv* उदासीनता से ।
**sully** सली *v t.* (*pr p* sullying; *pa t* & *pa. p* sullied) to soil, to spot, to tarnish दूषित करना, मैला करना, अशुद्ध करना, दागी करना ।
**sulphate** *n* सल्फेट, शुल्वीग, *v t* सल्फेट बनाना, सल्फेट से चिकित्सा करना, *v i* सल्फेट बनना ।
**sulphate of copper** तूतिया, नीलाथोता, तुत्थ
**sulphate of iron** कसीस, हीरा, कसीस ।
**sulphate of zinc** सफेदा ।
**sulphite** *n* सल्फाइट, शुल्वित, *adj* शुल्वितिय, *v t* शुल्वितन, सल्फाइट से चिकित्सा करना ।
**sulpho** *pref* sulphur. 'सल्फर'; 'गन्धक' अर्थ में उपसर्ग ।
**sulphur** सल्फर *n.* a non- metallic element of pale yellow colour गन्धक, शुल्वारि ।
**sulphurate** *v t* गन्धक से मिलाना ।
**sulphuration** गन्धकीकरण, गन्धक द्वारा शुद्ध करने की विधि; शुल्वारीकरण ।
**sulphuric** *adj* सल्फ्यूरिक, गन्धक का, गन्धक से निकला हुआ ।
**sulphury** *adj.* गन्धक के गुण का, गन्धक युक्त, गन्धकीय ।
**sultan** सुल्टान *n* a Mohammedan ruler, सुल्तान ।
**sultana** *n* सुल्ताना, सुल्तान की पत्नी ।
**sultanate** *n* सुल्तान का पद ।
**sultry** सल्ट्री *adj* (*comp* sultrier; *super.* sultriest) sweltering, close and oppressive अति उष्ण, कष्टकारक, जाज्वल्य ।
**sum** सम् *n* total, whole, aggregate, arithmethical calculation ; amount, a quantity of money, substance; amount, summary, completion योग, जोड़; कुल, परिमाण, राशि, धन-संग्रह, तत्व, पदार्थ; तात्पर्य; धन मात्रा, आकलन, पूर्णता, योगफल सवाल; संक्षेप, किसी वस्तु का सम्पूर्ण भाग ।
*v t.* (*pr p* summing; *pa t.* & *pa. p.* summed) to add, to make up the total of, to summarise; to reckon up; to complete जोड़ना; योगफल करना, आकलन, योग करना, संक्षिप्त रूप में कहना, अनुमान करना, पूर्ण करना । *v i.* to do sums; to amount जोड़ करना, सवाल करना ।
**summarily** *adv* संक्षिप्त रूप से, शीघ्रता से; सरसरी तौर से ।
**summarise** *v t* संक्षेप करना ।
**summarist** *n* संक्षेप करने वाला ।
**summary** समरी *adj* condenced short; brief, done by a short method, without unnecessary formalities. संक्षिप्त, संक्षिप्त किया हुआ, छोटा, सरसरी, अल्प, अविलम्बित । *n.* (*pl.* summaries) an abridged account, an abstract संक्षेप, सार; संग्रह, सराश ।
**summat** *adj* somewhat किंचित, थोड़ा, कुछ किसी अंश में ।
**summed** *adj* योग किया हुआ, जोड़ा हुआ, आकलित ।
**summer** *n* जोड़ने वाला; योग करने वाला ।
**summer** समर *n* the warmest season of the year, a year of age or time ग्रीष्म ऋतु, गर्मी का मौसम, युग व समय का एक वर्ष । *v i.* to pass the summer ग्रीष्म ऋतु बिताना । *v t* to keep through the summer. ग्रीष्म ऋतु भर जीना ।
**summer** *n* a pack horse, a sumpter horse, a great horizontal beam or lintel (also summer tree) लद्दू घोड़ा, खम्भा, रोक, शहतीर व लिन्टल ।
**summering** *n* ग्रीष्म ऋतु बिताना ।
**summerset** *n* somersault कुदान ।
कुदान खाना ।
**summery** *adj* ग्रीष्म समान ।
**summing** *n* & *adj* योग करने वाला, जोड़ना

वाला।
**summing-up** *n* संक्षेप में कथन करना।
**summit** समिट *n.* the highest point or degree; top, utmost elevation शिखर, अग्रभाग, चोटी, ऊंचाई; पराकाष्ठा, चरमसीमा।
**summon** समन *v t.* to call upon, to invite, to give notice to a person to appear in court, to excite into action; to surrender fort. आह्वान करना, पुकारना, बुलाना; निमन्त्रित करना; आहूत करना आकारित करना, अदालत मे आने के लिए समन भेजना; उत्तेजित करना, किला समर्पित कर देने का सन्देश भेजना।
**summonable** *adj.* आह्वान करने योग्य, सम्मन करने योग्य।
**summons** *n* (*pl* summonses) सम्मन, आकारक, आह्वानपत्र, बुलावा, परवाना। *v t* सम्मन जारी करना।
**summon, trial** *n* परीक्षण, बुलावा।
**sump** सम्प *n* a vessel in which metal is melted, a reservoir, a pool धातु लगाने का पात्र, हौज; नाबदान, तालाब।
**sumph** सम्फ *n* a soft sheepish fellow मृदु लज्जाशील आदमी।
**rumpter** -टर *n* pack-horse लद्दू घोड़ा।
**sumptuary** -च्युरि *adj* pertaining to expenses व्यय विषयक, खर्च सम्बन्धी; व्यय निर्धा-निर्धारित करने का, व्यय सम्बन्धी।
**sumptuousness** *n* बहुमूल्यता, विशिष्टता।
**sun** सन *n* the heavenly body that gives light and heat to the earth, the light and heat of the sun; something bright like sun, a climate; sunshine, a year a day, sunrise, sunset सूर्य, सूरज रवि, दिनकर. वृप, सूर्य के समान प्रकाशवान, पदार्थ. जलवायु, सूर्यप्रकाश, वर्ष, दिन, दिवस, सूर्योदय, सूर्य अस्त; *v t & v i* (*pr.p* sunning *pa t & pa p* sunned) to expose to the rays of the sun, to sun oneself धूप खाना, धूप में सुखाना।
**sun and planet** *adj* सूर्य तथा नक्षत्र का, एक पहिए का दूसरे पहिए के चारों ओर घूमने वाला।
**sun bath** *n* सूर्य-स्नान, नंगे बदन धूप खाना।
**sun bathe** *v t* सूर्य स्नान करना, नंगे बदन धूप खाना।
**sun bright** *adj* सूर्य के समान चमकीला।
**sun burn** *n* सूर्य की किरणों से जला हुआ धूप में झुलसा हुआ. *v t & v i* धूप मे झुलसना या झुलसाना।
**sundawn** *n* प्रात कालीन सूर्य की किरण।
**Sunday** सण्डे *n* the day of the sun, the first day of the week रविवार; इतवार; *adj* of Sunday, occurring on Sunday रविवार का; रविवार को घटने वाला।
**sunder** -डर *v. t* and *v. i.* to separate; to part पृथक करना, अलग करना. विलग करना, *n* separation into two. विभाग।
*in sunder* पृथक, भिन्न।
**sunderance** *n* विभाग।
**sundered** *adj* विभाजित।
**sundries** सण्ड्रीज *n. pl.* पृथक् पदार्थ; फुटकर चीजे, साधारण वस्तुए।
**sung** सग *pa. t & pa p* of sing गाया।
**Sung** सुग *n.* a Chinese dynasty. एक चीन वंश। *adj.* of the dynasty or its culture चीन वश का अथवा इस वश की संस्कृति का।
**sungod** *n* सूर्य देवता।
**sunk** सुंक *pa t & pa. p.* of sink डूबा हुआ।
**sunk** सुंक *n* a turf seat; a pad; a bank तृण भूमि का स्थान, गद्दी, किनारा।
**sunk-capital** निमग्न पूंजी।
**sunken** सुंकन *pa. p* of sink डूबता हुआ।
**sunken** सन्कन *adj* lying of the bottom of a river. नदी के तल में पड़ा हुआ।
**sunket** सन्केट *n* a dainty. स्वादिष्ट भोजन।
**sunkil** *n.* स्टूल।
**Sunnie** *n* ( also Sonnite, Sunnite ) an orthodox Muslim सुन्नी।
**sunny** *adj* ( *comper* sunnier, *superla* sunniest) सूर्य के समान; आतपयुक्त, चमकीली प्रकाशपूर्ण, सूर्य सम्बन्धी।
**sun-shade** *n* छप्पर, छाता।
**sun-shine** *n* सूर्य प्रकाश, चमकीलापन, सौभाग्य; सफलता, प्रसन्नता। *adj* चमकता हुआ, सूर्य-प्रकाशवाला, अच्छा मौसम।
**sun stroke** *n* लू लगना, आतपापात।
**sup** सप *n* a sip, mouthful of a liquid. घूंट, चूसना, *v t* (*pr p* supping, *pa t. & pa p* supped) to sip, to eat with spoon, to take into the mouth, to furnish supper for चूसना, चमचे से खाना, घूंट घूंट करके लेना, सन्ध्या को भोजन करना, *v i* to eat the evening meal. सन्ध्या कालीन भोजन खाना।
**supawn** -वन *n* (also suppawn) maize porridge मक्की का हलुवा।
**super** सुप्र *pref.* 'above' beyond', 'in addition' 'in excess 'अधि', 'ऊपर', 'बढ़कर' अर्थ में उपसर्ग।

**super** *n adj* supernumerary, superintendent अतिरिक्त, अधिक, निर्देशक, अधीक्षक *adj* of superfine सर्वोत्कृष्ट; *v t* सर्वोत्कृष्ट करना।

**superable** *adj* विजय करने योग्य।

**superabound** *v t* अधिक होना, बहुतायत से होना।

**superate** -रेट *v t* to overcome विजय प्राप्त करना।

**superation** *n* विजय प्राप्ति।

**superb** -पर्ब *adj* proud, pompous, grand, magnificent, rich,supermely excellent ऐश्वर्ययुक्त, कान्तिमान, उत्तम, धनी उत्कृष्ट उन्नत चारु।

**supercalendar** *v. t.* यन्त्र द्वारा अधिक चिकना करना।

**superciliary** -सिलेयरि *adj.* situated above the eyebrow. भौंह के ऊपर स्थित।

**supercrescent** *n.* उगने वाली वस्तु पर उपज अधि-उपज।

**superdainty** *adj.* अधि स्वादिष्ट।

**superexcellent** *adj.* अत्युत्तम, अत्युत्कृष्ट, सर्वोच्च, अधि-प्रधान।

**superficial** -यल *adj* of surface,not going much deeper than the surface, बाह्य वर्ती, पृष्ठगत, आडम्बरपूर्ण, अगाढ़, तल-लग्न, तलोपरिक, धरातलीय,*n* that which is superficial; surface characters धरातलीय-पदार्थ धरातल गुण।

**superficies** स्युपर फिशीज *n* (geom) a surface, that which has length and breadth but no thickness; a bounding or outer surface, a surface, lay, a surface area; external appearance (*pl* superficies) धरातल, बाह्यतल, तल-स्तर धरातल-क्षेत्र, पृष्ठ भाग; बाह्य-भाग।

**superfine** *adj.* अधिचारु,अति सूक्ष्म, सर्वोत्कृष्ट, अधि-सूक्ष्म।

**superfluity** *n* (*pl.* superfluities) बहुलता, अधिकता, अधि-भावकता।

**superfluous** स्यूपर फ्ल्युअस *adj.* unnecessary above what is enough, useless अनावश्यक, आवश्यकता से अधिक, अति-आवश्यकता व्यर्थ पुनरुक्त,।

**superintend** *v t.* अवेक्षण करना, निरीक्षण करना, देखभाल करना, अधीक्षण करना, नियन्त्रित करना, *v i.* निरीक्षण करना।

**superintendence** *n* अवेक्षण, अधीक्षण, निरीक्षण, देख रेख, प्रबन्ध जाच।

**superintendent** *n* अधीक्षक, निरीक्षक, निर्देशक, अध्यक्ष, *adj* अधीक्षण।

**superior** स्युपिरियर *adj* upper, higher in place; dignity or excellence, better; surpassing others. (bot) of an ovary. श्रेष्ठ, विशिष्ट, अधिक; बढ़कर, ऊंचा, उच्चतर; वरिष्ठ; उत्कृष्ठ, उत्तरीय, *n* one superior to others; the chief of a monastery (*fem.* superioress) श्रेष्ठ, अध्यक्ष, मठाधीश।

**superioress** *n.* मठाध्यक्षा।

**superiority** *n.* श्रेष्ठता विशिष्टता, प्रधानता; लाभ, वरिष्ठता।

**superiorly** *adv* श्रेष्ठता मे विशिष्टतया, प्रधानतया।

**superlative** लेटिव *adj* supreme, most eminent, superior to all others; (gram) expressing the highest degree सर्वोत्तम, अत्युत्तम, सर्वोच्च सर्व प्रधान, सर्वोत्तकृष्ठ, विशेषण की उत्तमावस्था का, *n* (gram) the superlative degree, an adjective or adverb in the superlative degree; any word or phrase of exaggeration. उत्तमावस्था, विशेषण व क्रियाविशेषण की उत्तमावस्था, बढ़ाचढ़ा कर कहा हुआ शब्द।

**superlatively** *adv* सर्वोत्तम रूप मे।

**superman** *n* अतिमानव नर-पुंगव, पुरुषोत्तम; महापुरुष।

**supermedial** *adj.* अधि-मध्य।

**supermental** *adj* विज्ञानमय, अधि-मानसिक।

**supernal** -नैल *adj* celestial, exalted, of higher world, heavenly, divine स्वर्गीय दैवी, उच्चस्थान पर स्थित, स्वर्ग का।

**supernational** *adj* अधि राष्ट्रीय।

**supernationalism** *n* अधि-राष्ट्रीयता।

**supernatural** *adj* अमानुषी अलौकिक, अद्भुत, प्रकृति विरुद्ध, अधि भौतिक, अति प्राकृतिक, लोकातीत, अप्राकृतिक, आश्चर्यजनक, अस्वाभाविक, आध्यात्मिक। *n* अति प्राकृतिक वस्तु, अलौकिक पुरुष।

**supernaturalist** *v t* अलौकिक करना।

**supernature** *n* अधि प्रकृति।

**supernumerary** -न्यूमेरि *adj* exceeding usual numbers नियत संख्या से अधिक; सामान्य से अधिक संख्या का, अति संख्यक। *n.* a person or thing beyond the required number नियत संख्या से अतिरिक्त व्यक्ति अथवा पदार्थ।

**superordinate** *adj* अति प्रवीण। *n* पद मे उत्तम। *v t* उत्तम पद पर करना।

**superordination** *n* अति-विधान अति कल्पना

**superorganic** *adj* दैवी अमानुषी, अति प्राणिक, अति संगठित अति अवयविक, अति

सामाजिक संस्था सम्बन्धी।

**superplus** *n* अतिरिक्त भाग; उद्धर्त, आयाधिक्य।

**super-royal** *adj.* 19½ 27½ इंच लिखने तथा ड्राइंग कागज का तथा 20½ × 27½ इंच छपाई कागज का, अधि राजस्य।

**supersede** -सीड *v. t.* to set aside, to set aside in favour of another, to replace; to come in place of; to render unnecessary; to suspend. अवक्रमण कर करना, दूसरे के पक्ष में अनावश्यक प्रमाणित करना; खारिज करना; अवैध करना, बदलना, उल्लंघन करना; वृथा करना, उठा देना, निलम्बन करना। *v. i.* to refrain. विराम करना, रोकना

**supersession** *n* अति-कार्यकाल, अति अधिवेशन

**supersonic** -सोनिक *adj* above the audible limit; above the speed of sound अति ध्वनि-तरंगीय, अति ध्वनि वेग-सम्बन्धी; श्रव्यातीत, *n* supersonic wave; (in *pl*) science of such waves. अति ध्वनित तरंग, अति ध्वनि तरंग विज्ञान।

**superstition** -स्टिशन *n.* belief based on ignorance, false religion; faith in charms and omens. मूढ़ विश्वास; मिथ्या धर्म, झूठा मत; वहम, अन्धविश्वास, अज्ञानता के कारण श्रद्धा व भय।

**superstitious** *adj* मूढ़ विश्वासी, असत्यधर्मी, अन्धविश्वासी, मूढ़ विश्वास मूलक, भ्रान्तिपूर्ण, मिथ्याधर्म वाला।

**supersubtle, supersubtile** *adj* अति-सूक्ष्म, अतिमर्मज्ञ; अतिनिलज्जता।

**supertax** *n* अति-कर, अतिरिक्त कर, अधि-कर।

**supervene** सुपर-वीन *v. i.* to come in addition; to follow closely अकस्मात आजाना टूट पड़ना, सघटित होना, किसी के पश्चात आना।

**supervenience** *n.* अधि-आगमन, पश्चात आगमन।

**supervise** -वाईज *v. t.* to read over; to superintend निरीक्षण करना; देख-रेख करना, प्रबन्ध करना; अवेक्षण करना, अधीक्षण करना। *n* reading over निरीक्षण, अवेक्षण; अधीक्षण।

**supervision, supervisal** *n* निरीक्षण, देख-रेख, अवेक्षण, अधीक्षण, पर्यवेक्षण; प्रबन्ध।

**supervisor** *n.* निरीक्षक, पर्यवेक्षक, अधीक्षक, अवेक्षक, प्रबन्ध कर्त्ता, दर्शक।

**supervisory** *adj* प्रबन्धीय, पर्यवेक्षणीय, निरीक्षणीय, दर्शकीय, निरीक्षणिक, निरीक्षक।

**supine** स्यूपाइन *adj.* lying with face upwards, negligent, headless thoughtless, indolent; passive चित्त लेटा हुआ; लापरवाह, ऊर्ध्वमुख, ढालुआं उदासीन, विचार हीन; उत्साह हीन, निरुद्योगी, निष्क्रिय। *n* a Latin verbal noun. लेटिन का क्रिया संज्ञा।

**supper** सपर *n* a meal taken at the close of the day. दिन के अन्त का भोजन; सन्ध्या का भोजन। *v. t.* to furnish with supper. सन्ध्या का भोजन करना।

**supperless** *adj* सन्ध्या के भोजन के बिना।

**supper-time** *n.* सन्ध्या के भोजन का समय।

**supplant** सप्लेंट *v. t* to overthrow to lay low, to oust, to supersede, to uproot, to displace; to undermine, to displace and take possession निष्कासण करना; उलटना, उखाड़ फेंकना, पराजय करना; नाश करना, अवक्रमण करना; उखाड़ देना, हटाना स्थान च्युत करना, कपट से हटाना, भीतर-भीतर काटना; षडयन्त्र द्वारा नष्ट करना, हटाकर अपना अधिकार करना।

**supple** सपल *adj.* pliant flexible, lithe, easily bent, submissive; fawning लचीला, नम्य, कोमल, सहज में झुकने वाला, अधीन, अदृढ़; खुशामदी। *v. t.* to make supple; to make soft लचीला करना, नम्म बनाना; नम्र बनाना। *v. i.* to become supple. लचीला होना।

**supplement** सप्लिमेन्ट *n* that which completes; that which is added to remove some defect, a special part of a periodical publication including an ordinary part, an appendix, the difference between an angle and 180°. पूरक अनुपूर; आपूर, शेषपूर्ति, न्यूनता पूर्ति, परिशिष्ट; किसी कोण तथा दो समकोण के बीच का अन्तर, सम्पूरक, द्वि समकोण पूरक। *v. t.* to supply, to fill up, to add to. सम्पूरण करना, पूरक देना, न्यूनता पूर्ण करना, जोड़ना अनुपूरण, आपूरण।

**supplemental** *adj* & *n* आपूरक न्यूनता पूरक, अनुपूरक, पूरक, परिशिष्ट, अतिरिक्त।

**supplementarily** *adv* पूरकता से।

**supplementary** *adj.* अनुपूरक, सपूरक परिशिष्ट, न्यूनता-पूरक।

**suppleness** *n* लचीलापन, कोमलता, नम्रता।

**suppletive, suppletory** *adj* न्यूनता पूरक, अनुपूरक, सपूरक; परिशिष्ट।

**suppliant** न्ट *adj* supplicating, asking earnestly, entreating प्रार्थी; निवेदक, विनयी, विनयशील।

**suppliantly** *adv* प्रार्थना द्वारा, विनयपूर्वक

**supplicant** -केंट *adj.* supplicating, asking submissively. प्रार्थी, निवेदकीय, विनयी, विनयशील; *n.* one who supplicates प्रार्थी: निवेदक।

**supplier** -प्र *n* one who supplies सम्भरण कर्त्ता प्रदायक; supplies *n. pl* सम्भरण, प्रदाय

**supply** सप्ली *adv.* लचीलेपन से।

**supply** -ई *v. t.* (*pr.* supplying; *pa t* and *pa p.* supplied) to fill up a deficiency in, to supplement, to reinforce; to help, make good, to satisfy, to provide, to furnish to serve instead of. पूरा करना, न्यूनता पूर्ण करना, जुटाना; कमी दूर करना; खाली स्थान पुर करना, भरना, परिपूर्ण करना, सपूर्ण करना, सम्भरण करना, सम्पूर्ति देना, प्रदाय करना, सहायता करना, अच्छा बनाना, सन्तुष्ट करना; तैयार करना; दूसरे के स्थान पर सेवा करना करना, *n* act of supplying, that which is supplied, amount of food and money supplied, (in *pl*) a parliamentary grant for expenses of government one who takes anothers duty temporarily. सम्पूर्ति, प्रदाय, पूर्ति करने वाली वस्तु, रसद, खर्चा, सचय, सामग्री, आवश्यक पदार्थ, सम्भरण, सरकार के खर्चे के लिए ससदीय-अनुदान।

**supplyship** *n* सम्भरणता, प्रदायता।

**support** पोर्ट *v t* to up hold, to bear the weight of, to hold up, to endure to sustain; to maintain, to keep going to corraborate, to make good, to back up; to second, to contend for, to vindicate, to represent in acting, to supply means of living, to nourish, to strengthen सहारा देना, समर्थन करना, धारण करना, थामना; भार सहन करना, आश्रय देना, सहन करना, सम्भालना, दया करना पालना, सरक्षण करना, पालन करना; रोके रखना; पुष्ट करना प्रमाणित करना, अच्छा बनाना, समर्थन करना, अनुमोदन करना, स्पर्धाकरना, पक्ष में बोलना, कार्य में प्रतिनिधित्व करना, पोषण करना, शक्तिशाली करना; मजबूत करना, *n* act of upholding, that which or one who supports maintenance, backing; a prop, an actor playing the part of a subordinate with a star अवलम्ब, आश्रय, आजीविका सहारा; पालन पोषण, सहारा देने वाली वस्तु, आधार, अभिनेता के साथ सहायक के रूप में काम करने वाला पात्र।

**supportably** *adv.* आश्रय देते हुए, अवलम्बन सहित।

**supportance** *n.* अवलम्ब, सहारा, आश्रय, पालन पोषण; आधार।

**supported** *adj.* प्रमाणित, आश्रित, आधृत, समर्पित।

**supporter** *n.* पोषक; आधारक, पालक, पृष्ठपोषक, समर्थक; अनुमोदक, अनुयायी, अनुचर, आश्रयदाता।

**supporting** *n. & adj* पोषक, पालक, समर्थक, अनुमोदक; आधारक।

**supportive** *adj.* आश्रयदाता; पालक, पोषक।

**suppose** सपोज़ *v. t.* to place underneath; to believe, to imagine, to assume as true, to think, to conceive; to presume, to pretend, to expect, to expect in accordance with rules or conventions; to substitute fraudulently नीचे की ओर रखना; सच मान लेना, अनुमान करना; सोचना; तर्क करना, मान लेना, कल्पना करना; बहाना करना; प्रतीक्षा करना, आशा करना; नियममें अथवा रूढ़ि के अनुसार आशा करना, कपट से प्रतिनिधित्व करना, *n.* supposition; expectation. मान लेना, अथ यदि, कल्पना, अनुमान, तर्क, प्रस्ताव, सुझाव; आशा।

**supposed** *adj.* अनुमानित, कल्पित, माना हुआ, प्रस्तावित, तर्कित।

**supposing** *n.* कल्पना करने का कार्य, अनुमान करने का कार्य।

**supposition** -ज़िशन *n.* an act of supposing; that which is supposed, assumption, presumption; opinion अनुमान, कल्पना, तर्क, कल्पित वस्तु; विचार।

**suppositional** *adj* अनुमानित, कल्पित, तर्क-सम्बन्धी; अनुमान-विषयक।

**suppositive** *adj* तर्क-सम्बन्धी, अनुमान-विषयक, कल्पना-सम्बन्धी, कपलपना-सुचक अनुमान-सूचक।

**suppository** *n.* शौच लाने के लिए ग्लीसरीन की बत्ती गुदा मार्ग में चढ़ाने की बत्ती।

**suppress** सुप्रैस *v t* to crush to put down, to subdue; to restrain, to press down, to hold, to ravish, to hold back, to restrain, to stop; to put an end to, to withhold; to moderate, to leave out. दबाना, दमन करना, शमन करना, अवरोध करना, रोकना, अन्त करना, पराजित करना, निग्रहण करना, कुचलना, बन्द करना; हल्का करना; छोड़ना।

**suppressed** *adj* शमन किया हुआ, दमन किया हुआ, दबाया हुआ, अवरोधित।

**suppression** *n* अवरोध; रुकावट, दबाव, दबाने का कार्य, छुपाव, दमन; निग्रहण निरोध शमन।

**threateningly** *adv.* धमकी अथवा डर से ।
**threatful** *adj* menacing; full of threats. भर्त्सना पूर्ण ।
**three** थ्री *adj.* and *n* one and two, a set of one and two, a symbol of this number; third hour after midnight or midday. तीन; तृतीय, एक जमा दो=तीन तीन की संख्या का प्रतीक, मध्यरात्री या मध्याह्न के पश्चात का तीन का प्रहर ।
**threefold** *adj.* & *adv.* three times repeated तिगुना. त्रिगुण ।
**threescore** -स्कोर *n.* & *adj.* तीन कोड़ी साठ ६०
**thremmatology** -लॉजि *n* the science of breeding domestic animals and home plants घरेलू पशुओं और घरेलू पौधों को पालने की विद्या ।
**threnody** थ्रेनॉडी *n.* a song of grief or ode of lamentation दर्द भरा गीत; दुःख पूर्ण भावों से भरा संगीत; मर्सिया ।
**thresh** -श *v t.* to thrash पीटना; साफ करना, सही करना ।
**threshel** -ल *n* एक प्रकार का हथियार या औजार ।
**thresher** *n* एक प्रकार का सफाई करने वाला या दवाने वाला यन्त्र ।
**threshold** थ्रेशोल्ड *n* the sill of a house door, the way of entering; the out set, the limit of consciousness देहली, प्रवेश द्वार; प्रवेश मार्ग; चेतना की सीमा, वह चरम बिन्दु जहां चेतना प्रति उत्तर देती है ।
**thrice** थ्राइस *adv* three times तीन बार ।
**thrid** थ्रिड *n.* a thread धागा सूत ।
**thrift** -फ्ट *n* frugality, prosperity, gain, increase of wealth, savings, state of thriving; a kind of tree बाहुल्य, बहुतायत, लाभ, धन वृद्धि, बचत, किफायत, एक प्रकार का वृक्ष; मितव्यय; कम खर्ची ।
**thriftily** *adv.* with frugality कम खर्ची से ।
**thriftiness** *n* किफायतसारी. अल्पव्ययता ।
**thrifty** *adj.* अल्पव्ययता प्रदर्शित करने वाला; किफायती जोड़ू ।
**thrill** -ल *v.t* to affect with a strong emotion, to pierce *v i* to quiver *n.* a shivering emotion तीव्र स्फुरण का प्रभाव होना. (क्रिया) कांपना; पुलकित होना. (संज्ञा) कपकपी, सिहरन. थरथरी; रोमांच ।
**thrillant** -लैण्ट *adj* piercing छेदता हुआ, रोमांचित होता हुआ ।
**thriller** -लर *n* a sensational story मन-मोहक रोमांचकारी कहानी ।
**thrilling** *adj.* रोमांचित करते हुए, रोमांचकारी
**thrive** थ्राइव *v.i.* (*pa. t.* throve; and thrived; *pa p.* thriven) to proper; to grow healthily; to flourish; to be successful. समृद्ध होना: स्वास्थ्य परिपूर्ण बनना; उन्नत होना; सफल होना ।
**thriven** *adj.* successful; developed grown सफल; विकसित; वृद्धिशील ।
**thriver** *n.* one who prospers. समृद्धि प्राप्त करने वाला; विकसित होने वाला ।
**thriving** *n.* and *adj.* समृद्ध ।
**throat** थ्रोट *n.* a passage from mouth to stomach, a narrow enterance; gullet; the end of a gaff next to the mast. गला; कण्ठ, सकरा पथ, मस्तूल से नीचे की लकड़ी का भाग ।
**throated** *adj.* कण्ठदार ।
**throat full** *adj.* गले तक भरा हुआ ।
**throatily** *adv.* कण्ठ तक भरे रूप से ।
**throatiness** *n.* कण्ठपूर्णता ।
**throb** थ्रॉब *v. i* (*pr. p.* throbbing, *pa. t* and *pa. p.* throbbed) to beat fast as the heart or pulse. धड़कना, (संज्ञा) कम्पन; स्पन्दन ।
**throbbing** *n.* and *adj.* pulsating. धड़कता हुआ ।
**throe** थ्रो *n.* (also throw(e); thraw) a pang especially a birth pang or labour pangs, a spasm प्रसव-वेदना, वेदना; पीड़ा, व्यथा; कष्ट, दुःख, व्यथा ।
**thrombin** थ्राम्बिन *n* एक प्रकार का खमीर जो रक्त मे गांठ उत्पन्न कर देता है ।
**thrombose** *v t.* रक्त स्राव उत्पन्न करना ।
**thrombosis** *n.* रक्त नालि मे गांठ से पैदा होने वाला रोग; रक्तस्राव ।
**thrombus** -म्बस *n* नसों से रक्त की गांठ ।
**throne** -न *n* a king's, pope's, or bishops chair of state; kingship; an angel of the third order. राजा, महन्त या पुजारी की गद्दी; सिंहासन; देव दूत; *v. t* to enthrone; to exalt राज्यारूढ़ करना; गद्दी पर बैठाना; ऊपर उठाना, गौरवान्वित करना; *v. i.* to sit in state, as one a throne. किसी सिंहासन जैसे आदर के स्थान पर बैठना ।
**throned** -न्ड *adj* सिंहासन पर बैठा हुआ ।
**throng** -ङ *n.* a crowd, vast multitude. भीड़; असंख्य भीड़; बड़ी जमघट । *v t* to crowd; to press hard भीड़ करना; धक्का देना; धक्का मुक्की । *adj.* crowded, packed खचाखच भरा हुआ भीड़ भड़क्के वाला, व्यस्त;

नजदीकी ।

**thronged** *adj.* भरपूर; भीड़ भाड़ युक्त; ठसा ठस भरा हुआ ।

**throngful** -फुल *adj.* बड़ी भीड़ वाला ।

**thronging** -गिंग *n* & *adj.* भीड़ भाड़ करने वाला, भीड़ भाड़ ।

**thropple** -प्पल *n.* throat; the wind-pipe. गला; सांस लेने की नली, विशेष कर पशुओं की; *v. t.* to throttle; to strangle गला दबाना, सांस की नली दबाना; गरदन मरोड़ना ।

**throstle** -स्टल *n.* गाने वाला एक पक्षी, एक यन्त्र जो तन्तुओं को खेंचता, मरोड़ता तथा बटता है ।

**throstle cock** -कॉक *n.* एक गाने वाला नर पक्षी

**throttle** -टल *n.* the throat or windpipe a throttle valve, a throttle lever गला या हवा की नली; हवा की नली पर लगा पेंच दार डाट या हवा की नली को बन्द करने वाली कल; *v. t.* to choke by pressure on wind pipe, to strangle; to check the flow of; to cut down the supply of steam; हवा की नली पर दबाव डालकर रास्ता बन्द करना; गला दबाना; हवा की आमदरफ्त रोकना; हवा जाना रोकना; *v. i.* to breathe hard as if suffocated. गला दबाया जाने की सी अवस्था में भारी या रुका सा सांस लेना ।

**throttling** -टलिंग *n* & *adj* हवा की गति को नियंत्रण करना, गला घोटना, हवा या भाप की गति को नियन्त्रित करता हुआ ।

**through** *prep* from end to end, side to side, or boundry to boundry by way of interior, from place to place within. एक छोर से दूसरे छोर तक, किनारे से दूसरे किनारे; सीमा से दूसरी सीमा बीच मे होकर; अन्दर ही अन्दर एक स्थान दूसरे स्थान तक; बीच मे, बच कर, शुरू से अन्त तक, इसके द्वारा *adv* एक भाग से दूसरे भाग तक, प्रारम्भ से अन्त तक, अन्त तक, सारे रास्ते; साफ, सफल होने की स्थिति मे, *adj.* passing or serving for passage. गुजरने, जाने वाला, रास्ता बनाने वाला बिना किसी रोक या प्रतिबन्ध के ।

**through fare** थ्रो-फेअर *adj* सीधा मार्ग, आम मार्ग ।

**through-out** -आउट *prep.* सारे मे, सारे के बीच मे, सारे के बीच से । *adv.* हर जगह; कर प्रत्येक खण्ड से ।

**throw** *v. t.* to wind or twist together, as yarn, to form on a wheel as pottery, to turn with a lathe; to hurl; to to fling, to profect, to emit, to dislodge from the saddle. बटना, चक्के पर मिट्टी के बर्तन गढ़ना, खराद पर ढालना, फेंकना; उछालना, आगे को निकालना, उगलना, गद्दी या स्थान से हटा देना; कुश्ती मे पटक देना, हरा देना, जन्म देना; उत्पन्न करना, अकस्मात किसी स्थान पर ला देना, कार्य करना, कार्य पूर्ण करना; *v. i.* to cast or hurl, to lay about one. फेंकना या जोर से घुमा कर फेंकना; किसी के पास पड़े रहना ।

**throw** थ्रो *n* a while जरा सी देर ।

**throw back** -बैक *n.* असफलता, गिरावट, पीछे को हटना ।

**throwing** -इंग *n* & *adj.* फेंकते हुए, फेकने का काम ।

**thrum** -म the end of a weaver's thread bits of coarse yarn. जुलाहे के धागों का अन्तिम भाग, खुरदरे धागों के टुकडे, *adj.* made or having thrums धागों वाला या धागों के टुकडों से बना; *v. t* to furnish or fringe with thrums खुरदरे धागों के टुकडो से बनाना ढाकना, सिरे बनाना ।

**thrum** -म *v t.* & *v i.* अललटप्पू बजाना, गुन गुनाना, गुनाते हुए गाना, अंगुलियो से ढोलकी बजाना ।

**thrush** -स *n.* गाने वाले या मधुर आवाज मे चहचहाने वाले पक्षी, एक प्रकार का गले और मुह का रोग ।

**thrust** -स्ट *v. t.* & *v i* to push, to force to stale, pierce; to intrudes धक्का देना जोर देना छुरा भोक देना या फाड देना; हमला करना; *n* a push, pushing force; the force that drives an aircraft further धक्का; धक्का देने वाली शक्ति, वह शक्ति जो वायुयानो को आगे को चलाती है ।

**thrust** -स्ट *v. t.* प्यासा मरना । *n* प्यासा ।

**thruster** -स्टर *n* धक्का देने वाला, छुरा भोकने वाला, हमला करने वाला ।

**thrusting** -टिङ्ग *n* & *adj* छुरे की मार, धक्का हमला ।

**thud** -थड *n.* a dull sound as of a heavy body falling soft. किसी भारी वस्तु के नरम स्थल पर गिरने से उत्पन्न आवाज, *v i* to make a thud. नर्म जगह पर गिरकर आवाज उत्पन्न करना । *v t.* to beat. पीटना, मारना ।

**thug** -ग *n* a cut throat, a ruffian ठग, लुटेरा; बदमाश ।

**thuggee** -गी *n* (also thuggery and thuggism) ठगी; बदमासी ।

**thulium**-लियम *n* एक धातु तत्व ।

**thumb** -म्ब *n* the short; thick digit, consisting of two phalanges on the radial side of a human hand, अंगूठा । *v t.* to handle awkwardly, to play; spread,

press, touch, wear or smudge with the thumb बुरी तरह काम में लाना, अंगूठे से खेलना, बजाना, फैलाना; दबाना, छूना, पहनना, अंगूठे से सङ्केत करना।

**thumbed** -ड *adj* अंगूठे वाला अंगूठे से निशान लगाया हुआ।

**thumbmark** -मार्क *n* अंगूठा निशानी, अंगूठा की छाप।

**thumby** -म्बी *adj* अंगूठे के आकार की, भद्दी, मैली, बदसूरत।

**thump** थम्प *n* a dull heavy blow or its sound, एक भारी धक्का या उससे उत्पन्न आवाज *v. t.* and *v.i* to beat with a dull heavy blow; to make such a sound; भारी जोर के मुक्कों से मारना, ऐसी मार की आवाज पैदा करना।

**thumper** थम्पर *n* वह या जो वस्तु चोट पहुंचाती है या वैसी आवाज करती है।

**thumping** थम्पिंग *adj.* असाधारणतया बड़ा।

**thunder**-डर *n.* the deep rumbling sound after a flash of lightnings any loud noise, a vehement denunciation बिजली चमकने के बाद की गड़गड़ाहट, बादलों की कड़क, भारी हल्ला, तीव्र तिरस्कार; *v.i* to make thunder; to sound as thunder; denounce with vehemence, कड़कड़ाना, उच्च स्वर करना; तीव्र तिरस्कार करना, *v t* to deal like thunder, बिजली की गडगड़ाहट का सा व्यवहार करना, भीषण प्रकोप या तिरस्कार करना।

**thunder bolt** बोल्ट *n* वज्र; बिजली गिरना, आकाश से गिरने वाला चमकदार तत्व, कोई अकस्मात् तथा किंकर्तव्यमूढ बना देने वाली घटना, भीषण न सहन किया जाने वाला संहारक।

**thunder clap** क्लैप *n* भीषण अकस्मात बिजली की कड़कड़ाहट।

**thunder cloud** क्लाउड *n* विद्युत युक्त बादल।

**thunder dart** डार्ट *n* वज्र, बिजली गिरना।

**thunder darter** डार्टर *n* (also thunder-master) Joves देवता; इन्द्र।

**thundering** -रिंग *n* गडगडाहट करने वाला, साधरणतया बड़ा, बृहदाकार।

**thunderer** -डरर *n* कड़कड़ाहट का देवता, इन्द्र; चिल्ला चिल्ला कर बदनाम करने वाला लेखक, भाषण करने वाला, या पत्रिका; मच पर गडगड़ाहट का या अन्य उच्च नाद करने वाला।

**thunderous** -डरस *adj.* बादलों की गडगड़ाहट जैसा, गडगडाहट बनाने या उस का डर उत्पन्न करने वाला।

**thundery**-डरी *adj* बादलों की गर्ज या कड़कड़ाहट का द्योतक।

**thurible** -बल *n* धूनी या धूप जलाने का पात्र, हवन पात्र।

**thurifer**-फर *n* हवन पात्र को ले जाने वाला छोटा पुजारी।

**thuriferous** फैरस *adj* सुगन्ध मय।

**thurification** -फिकेशन *n* हवन करने, धूप आदि सुगन्धित वस्तु जलाने का काम।

**thurify** -फाई *v t* to cause सुगन्धित करना, धूप आदि जलाना।

**Thursday** थर्सडे *n.* the fifth day of the week. सप्ताह का पांचवां दिन; बृहस्पतिवार, गुरुवार।

**thus** -थस *adv.* in this or that manner. इस या उस प्रकार, यहां तक या इस सीमा तक; इसलिये; इस प्रकार।

**thus** -स *m.* एक प्रकार धूप, सुगन्धि।

**thwack** थ्वैक *v. t.* वेग से प्रहार करना, तेजी से रखना या लेना; भरपूर पीटना; *n* a whack मार, पिटाई; भाग।

**thwacker** -कर *n.* जोर से व वेग से प्रहार करने वाला।

**thwacking** -किंग *n. & adj* पीटना, पीटते हुए

**thwaite** थ्वेट *n* a piece of reclaimed land. उन्नत की हुई भूमि का भाग, उर्वरा की भूमि का खण्ड।

**thwart** थ्वार्ट *adv.* crosswise, from side to side. एक दूसरे को काटता हुआ, एक भाग से दूसरे भाग तक, *adj* crosswise; transverse; cross, adverse एक दूसरे को काटता हुआ; विपरीत, उलटा; विमुख, *prep* across पार, बीच में से; *v. i* cross, to cross the path of, to obstruct, to oppose, to frustrate काटना, विरोध करना, विघ्न डालना, विमुख होना; निराश करना, *n.* frustration, hindrance. रुकावट; निराशा, रोक।

**thwarted** -टिड *adj* निराश; उदासीन।

**thwartedly** -टिडली *adv* निराशापूर्ण रीति से।

**thwarter** -टर *n.* निराश करने वाला, विरोध करने वाला।

**thwarting** -टिंग *n* and *adj* विरोध, विरोध करते हुए।

**thy** दाई *pron & adj* thine, of thee तेरा; तुम्हारा।

**Thyestean** -एस्टिअन *adj* one who was made to eat his own sons वह जिसे स्वतः अपने पुत्रों को खाने के लिए पैदा किया था।

**thyine** -इन *adj* लसा देने वाले पेड़ का।

**thyme** टाइम *n* एक प्रकार का सुगन्ध देने वाला पौधा, पुदीने का सा पौधा।

*basil thyme* एक प्रकार का पादीना।

*oil of thyme*: एक सुगन्धित तैल तत्व जो पुदीने की प्रकार के पौधों से निकाला जाता है।
*water thyme* कनाडा के तालाबों में होने वाली एक घास।

**thymol** *-मोल n.* एक प्रकार का कीटाणु नाशक तेल जो पोदीने के प्रकार के पौधों के आसव से बनाया जाये।

**thyself** *-सेल्फ pron* thee; तू, भगवान या उच्च पुरुषों को संबोधित करने का प्रकार।

**ti** *टी n* सि शब्द के लिए प्रयोगित शब्द।

**tiara** *टिआरा n* (also tiar; the lofty ornamental head dress of the Persians फारस निवासियों की सजावट वाली टोपी।

**tiared** *-रेड adj.* खूब सूरत सजे काम की बनी टोपी पहने हुए।

**Tib** *टिब n.* used as a typical women's name स्त्रियों के असाधारण नामों के लिए प्रयुक्त शब्द।

**Tib cat** *-कैट n* मादा बिल्ली।

**Tibet** *टिबेट n* (also Thibet, a country west of China तिब्बत, चीन के पश्चिम का एक प्रदेश।

**tibial** *-अल adj* पैर की हड्डी से सम्बन्धित, प्राचीन बांसुरी से सम्बन्धित।

**tic** *टिक n* a convulsive motion of certian muscles especially of face, शरीर की पेशियों में सिकुड़न विशेष कर मुंह की।

**tical** *टिकल n.* an obsolete Siamese absent coin, equal to a rupee, रुपये के लगभग बराबर श्याम की एक अप्रचलित मुद्रा।

**ticca** *टिका adj* hired; किराये पर।

**tice** *टिश v. t* to entice, बहकाना, उकसाना; फंसाना; *n.* an enticement; a yorker; बहकाव; उकसावा; फंसाने का काम; बिल्कुल बल्ले के नीचे पड़ने वाली गेंद।

**tick** *टिक n* हल्की थपथपी या चोट, घड़ी की टिक टिक की आवाज, पिटाई, टिक टिक के बीच लगाने वाला समय एक सैकन्ड, सही का निशान; *v. t.* to tap, to beat; to make a clock like sound, थपथपी देना; पीटना, घड़ी की तरह आवाज करना, *v. t* to mark with a tick; to dot, to measure, record, give out by ticks, सही लगाना, बिन्दी लगाना, सही का निशान लगा कर नापना अन्दाज लगाना।

**ticker** *-कर n.* कोई भी टिक टिक करने वाली वस्तु; विशेष कर तार की मशीन जो कागज पर संदेश छापती है।

**ticker tape** *टेप n* कागज का फीता जो तार की मशीन द्वारा छापा जाता है।

**ticket** *टिकिट n* a card, ship or placard bearing a notice or serving as a token of any right or debt, a certificate, कोई कार्ड, कागज का टुकड़ा या बड़ा गत्ता जो किसी अधिकार के बताने में काम आये, अन्दर जाने का टिकट, फौज से निकालना, किसी सभा द्वारा चुनाव के लिये भेजे उम्मीदवार *v. t* to level to designate, चिटलगानी नाम रखना।

**ticking** *टिकिंग n & adj* चटाइयों के खोल बनाने में काम आने वाला कपड़ा।

**tickle** *-कल adj.* in accurate, delicately set, unstable अशुद्ध; बहुत ही सावधानी से रक्खा, अनिश्चित; *v. t* to excite with a pleasant thrill, to amuse, to perplex मधुर सिहरन वाली उत्तेजना करना, प्रसन्न करना, जटिल बनाना, *v. i.* to be the seat of a tickling or itching feeling खुजली या मधुर सिहरन का केन्द्र बनना; *n* सिहरन का भाव या सिहरन उत्पन्न होने का काम।

**tickle brain** *-ब्रेन n.* तेज शराब।

**tickler** *-लर n* वह जो सिहरन उत्पन्न करता है, परों का बना ब्रुश, छड़ी, याद दिलाने का प्रकार पहेली।

**ticklish** *-लिश adj* easily tickled, unstable आसानी से उत्तेजित हो जाने वाला अस्थायी।

**tic tac** *-टैक n* घण्टे के बजने की आवाज, घुड़दौड़ में प्राइवेट टिकट बेचने वालों का बाजू से एक दूसरे को संकेत देना।

**tick tack** *-टैक n.* घड़ी की टिकटिक की आवाज

**tick tick** *-टिक n.* टिकटिक की ध्वनि, बच्चों को घड़ी को दिया नाम।

**tick tock** *-टौक n* हलकी थपकी।

**tid** *टिड n.* fit time or condition, a mood सही समय या स्थिति, मन स्थिति।

**tid bit** *-बिट n.* titbit, a choice delicacy or item मन पसन्द वस्तु।

**tiddle** *-डिड्ल v. i.* to potter, to trifle. छोटा करना, गुण घटाने।

**tidal** *टाइडल* of depending or regulated by tides ज्वार भाटे का; ज्वार पर निर्भर या ज्वार भाटे द्वारा नियन्त्रित।

**tide** *टाइडन* a time; season, opportunity festival, seawater, a flow, a river, riverwater or flow समय, ऋतु, अवसर, पर्व, समुद्र का जल, तूफान, नदी, नदी का जल या बाढ़, बाढ़ का पानी, बहाव, ज्वार भाटा; *v. t* to carry as the tide; to effect by means of the tide, बाढ़ की तरह लेजाना, बाढ़ के द्वारा लिवा ले जाना, ज्वार भाटे के द्वारा लेजाना, *v. i* to run like a tide to make one's

way by taking advantage of the tides जल के वेग की भांति बहाना, जल के बहाव के साथ मार्ग बनाकर बढ़ना।

**tidegate** -गेट *n.* ऐसा जलप्रवाह का द्वार जो बाढ़ के पानी को निकालता है और बाढ़ खतम होने पर पानी रोक देता है।

**tidegauge** -गाज *n* बाढ़ के उतार चढ़ाव का लेखा करने वाला यन्त्र।

**tideless** -लैस *adj* बिना ज्वार भाटे का।

**tidelock** -लॉक *n.* ऐसा यन्त्र जिसके द्वारा जहाज ज्वार भाटे के किसी समय अन्दर या बाहर जा सके।

**tidily** टाइडिली *adv* स्वच्छता एवं सुचारु रूप से।

**tidiness** -नैस *n* स्वच्छता।

**tidings** -डिंग्ज *n. pl* news खबरें समाचार।

**tidy** टाइडी *adj.* seasonable, in good condition, plump; comely, shapely समयानुकूल; अच्छी हालत का, मोटा, सुआकृति का, खासा अच्छा व बड़ा; स्फूर्त, सुव्यवस्थित, स्वच्छ *n* a cover for a chair back, a receptacle for old scraps कुर्सी के पीछे का ढकने वाला पर्दा; कूड़ा कर्कट रखने की जगह, *v t* to make tidy. स्वच्छ बनाना, स्वच्छ बनाने के लिए सफाई करना।

**tie** टाइ *v. t.* to bind, to knot, to restrict to unite, to limit, to oblige, to subject to bonds; to confirm. बांधना, गांठ लगाना, नियन्त्रित करना, जोड़ना; सीमित करना, अहसान करना; वायदे में बांधना, हां करना। *v. i.* to be equal in votes or in score, to linger on the scent. मत प्राप्त करने में बराबर होना, (कुत्ते का) गंध सूंघ कर पीछा *n.* a knot, a bow, a bound, a string; a ribbon, a necktie; a shoe, a railway sleeper; a restraint, an obligation, equality in score or vote. गांठ; गले में पहना जाने वाला फीता, प्रतिज्ञा पत्र; रस्सी या फीता; गले की टाई; जूता, रेल का स्लीपर रोक, बन्धन, अहसान; मत प्राप्ति में समानता; खेल प्रतियोगिता की कोई सीढ़ी जिस पर हारने वाले उठा दिये जाते हैं।

**tied** टाइड *adj* बांधा हुआ।

**tieless** -लैस *adj* बिना बंधन या गांठ के।

**tie pin** -पिन *n.* आभूषण की तरह टाई पर लगाई जाने वाली पिन।

**tier** टाइर *n.* बांधने वाला, गांठ देने वाला।

**tier** टीर *n.* एक दूसरे पर रक्खी पंक्ति, तह आदि; सन्दूकों की कतार। *v t.* एक दूसरे के ऊपर चुनना

**tierce** टीअर्स *n* a third, one third of a pipe; a cask or vessel of that capacity, a sequence of three cards of the same suite, the third hour of the day. तीसरा; नली का तीसरा भाग, उस अनुपात का कोई पीपा या बर्तन; एक ही रंग की ताश की तीन; दिन का तीसरा घंटा, ९ बजे।

**tiercel** टीअर्सल *n* नर बाज।

**tiff** टिफ *n* a sour, stale liquor a sip खट्टी, बासी, पतली, शराब, शराब का घूंट। *v. t.* घूंट मारना, शराब पीना, भोजन करना।

**tiff** -फ *v t. & v i* to dress, to trick out कपड़े पहनना व चालाकी से बाहर आ जाना।

**tiff** -फ *n* a display of irritation, a pet huff a slight quarrel नाराजी का प्रदर्शन कुछ झगड़ा *v. i* to be in a huff, squabble लड़ाई झगड़े में पड़ना।

**tiffany** -फैनी *n* रेशम की तरह दिखने वाला पतला पारदर्शी कपड़ा, *adj* पतले पारदर्शी कपड़े का बना हुआ।

**tiffing** -इंग *n.* घूंट भरना।

**tift** -फ्ट *n* घूंट।

**tig** -ग a touch, a game in which one who is tig touches the other. छूना, एक खेल जिसमें जो टिग हो वह दूसरे को छूता है एक चार हत्थी वाला शराब का प्याला।

**tige** -झ *n.* the shaft of a column लम्बी गोलाकार वस्तु की तश्तरी डण्डा।

**tiger** -गर *n* a fierce striped Asiatic beast एक भीषण धारीदार जानवर, चीता, खून चूसने वाला क्रूर आदमी, एक मोटा गुण्डा, भयंकर प्रतिद्वन्द्वी, हंसी को ऊंचा बनाने के लिए की जाने वाली चिल्लाहट।

**tigery** -री *adj* (also tigrine चीते की प्रकृति का

**tight** टाइट *adj.* close, compact, close fitting, cramped, tense, firmly fixed impervious; not leaky, proof, trim-neat; snug, competent, scare, not easily obtainable (money), unwilling to part money; बन्द, परिपूर्ण; ठीक फिट होने वाला; तङ्ग, दबाया हुआ, खिंचा, स्थिति; न टपकने वाला, साफ, स्वच्छ, सुथरा, सामर्थ्यवान; अल्पभ्य (रुपया, पैसा) धन देने *adv.* tighly, सख्ती से, दबाव से।

**tighten** -न सख्त होना या बनाना।

**tightener** -र *n* सख्ती करने वाला, सख्ती कराने वाला।

**tightfisted** -फिस्टिड *adj* बुरे व्यवहार वाला।

**tightly** -टली *adv.* सख्ती के साथ, दबावपूर्ण ढङ्ग से।

**tightness** -नैस *n* सख्ती, दबाव, रुपये पैसे की कमी।

**tigress** -गैस *n* fem मादा चीता, शेरनी।

**tigroid** -ग्राइड *adj* चीते की तरह का ।
**tike** -टाइक *n*. कुत्ता; बाजारू कुत्ता ।
**til** टिल *n*. (also teel) तिल ।
**tile** टाइल *n* a slab of baked clay, a tube baked clay used in drains, a top hat मिट्टी पकाकर बनी छत ढकने की खपरेल या फर्स की टाइल, मिट्टी पका कर बनाई नाली; टोप, *v t*. to cover with tiles, to drain with tiles खपरैल से छाना या टाइलों से फर्स पाटना, मिट्टी की नालियों से पानी की नाली बनाना
**till** टिल *n* किसी अलमारी या खजाने की दराज या खाना; रुपये पैसों की दराज ।
**till** टिल *prep*. to the time of, to उस समय तक, को । *conj* to the time when. उस समय तक जबकि ।
**till** टिल *v t* to work, cultivate, काम करना, खेती करना, हल चलाना ।
**till** टिल *n*. सख्त मट्टी; सूखी मट्टी
**tillable** टिलेबल *adj*. arable. उपजाऊ, हल चलाये, खेती किये जाने योग्य ।
**tillage** टिलेज *n* act or practice of tilling, खेती करने का काम या आदत ।
**tiller** टिलर *n*. खेती करने वाला, खेतों की जुताई करने वाला ।
**tiller** टिलर *n*. also teller, tellar. शाखा, वृक्ष से फूट कर निकली हुई शाखा । *v. i.* to form tillers फूटी हुई शाखा बनना ।
**tilling** टिलिंग *n* खेती करना ।
**tillite** टिलाइट *n* indurated still. सख्त की हुई मट्टी ।
**tilly-vally** टिल्ली वेली *intj* (also tilly tally tilley valley) of impatience of what has been said. कही वस्तु के प्रति जल्द बाजी दिखाने के सम्बन्ध में ।
**til oil** टिल आइल *n* तिल का तेल ।
**til seed** टिल सीड *n* तिल के बीज ।
**tilt** टिल्ट *n*. a cover for a wagon, boat; a tent; a hut. गाड़ी या नाव के लिए ओहार, तम्बू, झोंपड़ी । *v. t* to cover with a tilt छाया करना, किरमिच से ढकना ।
**tilt** टिल्ट *v. i.* to pitch as a ship; to lean, heel over, to slope, to rush, charge, to thrusts जहाज की तरह लगर डालना, झुकना, टेढा होना, दौडना और हमला करना, छुरा भोंकना । *v t*. to incline, to tip out, to send by tiltings, to forge with a tilt hammer. रुचि करना, चोट भरना, धक्का मार कर फेंक देना, मुडे हथौड़े से कूट छाट करना, *n*. चोट करने भाला भोंकने का काम, झुकाव, ढलान, मुठभेड; द्वन्द, भाला भोंकना ।
**tilted** टिल्टिड *adj* छत लगाई हुई ।
**tilter** टिल्टर *n* भोंकने वाला, हमला करने वाला ।
**tilth** टिल्थ *n*. खेती; खेती की भूमि, भूमि का भाग जो जुताई में पल्टा जाता है ।
**timber** टिम्बर *n* wood suitable for building or carpenting, whether growing or cut, a beam, or large piece of wood in frame work as of a house, ship, a wooden object or part. इमारती लकडी के पेड़ जैसे शीशम हल्दू; तुन आदि; चिरी हुई इमारती लकडी, मकान या जहाज में लगी सह तीर; लकडी का कोई टुकड़ा । *adj*. of timber, wooden; unmusical. इमारती लकडी का बना, बेसुरा ।
**timbered** टिम्बर्ड *adj*. बहुत वृक्षों वाला, बना हुआ; चिना हुआ; लकडी से बनाया गया ।
**timbering** टिम्बरिंग *n* इमारती लकडी का काम करना ।
**timbre** टैम्बर-टिम्बर टेम्बर *n* the quality of a sound, tone colour, distinguished from pitch and loudness गहरे रंग की अपेक्षा हलके चक्षुप्रिय रंग के गुण ।
**timbrel** टिमब्रैल *n* प्राचीन एशिया का एक प्रकार का ढोल ।
**timbrologist** टिमब्रोलोजिस्ट *n* also timbromaniac; timbrophelist. टिकट इकट्ठे करने वाला; जिसे पुराने टिकट इकट्ठे करने का शौक हो ।
**time** टाइम *n* absolute duration, a stretch in which things happen, due or appointed time, season, hour of death, spell, a period, actual time of something, duration of the world; a time sufficient for doing a thing निश्चित समय, समय या अवधि विशेष जिसमें कोई भी घटना हो जाये, निर्धारित समय, ऋतु; मृत्यु काल, निमेष, अवधि, किसी भी कार्य के लिए आवश्यक समय या अवधि, ससार का समय, आनन्दातिरेक के कुछ क्षण, गति, गति की मात्रा, अवसर, पुनरावृति करने वाला पर्व, घण्टों के हिसाब से वेतन का निर्धारण, समय का ज्ञान, विश्रान्ति, भूत काल । *v t* to arrange, fix, choose a time for, to mark, adjust, or observe the rhythm of or time of. कोई समय तै करना, चुनना; किसी की गति या समय का लेखा लगाना, सही करना या अध्ययन करना ।
*v i* to keep or beat time समय का पालन करना या समय गुजारना, *adj* of time, reckoned by time, timed समय का, समय द्वारा गणना किए जाने वाला निर्धारित समय वाला,

भविष्य के लिए स्थगित, *interj* indicating that times now up or action may be started now इस बात का द्योतक कि समय हो गया है या कार्य प्रारम्भ किया जा सकता है ।
**Time** टाइम *n.* a personification of Time a bald headed old man. समय का व्यक्ति करण, एक गंजा बूढ़ा आदमी ।
*by time* : समय से पहले; उपयुक्त अवसर पर ।
*for the time being* फिल हाल ।
*what time* : when कब ।
**timed** -म्ड *adj* समय दिया हुआ ।
**time expired** एक्सपाइर्ड *adj* अवधि व्यतीत ।
**time killer** -किलर *n* फालतू समय हंसी खुशी में बिताने वाला ।
**time killing** -लिंग *n* & *adj* समय का हंसी खुशी में उपयोग ।
**timely** -ली *adj* सामयिक उपयुक्त अवसर पर ठीक समय पर ।
**timid** टिमिड *adj* डरपोक, साहसहीन ।
**timidity** -डिटी *n.* डरपोकपन, साहसहीनता ।
**timidly** -डली *adv.* डरते हुए; साहसहीन होकर ।
**timidness** -डनैस *n* साहस हीनता; डरपोक पना
**timing** टाइमिंग *n* fixing, choosing; ascertaining of time समय का चुनना, निर्धारित करना या पता लगाने का काम ।
**timon** -मन *n.* helm चोटी, उच्च पद ।
**Timon** *n.* मानव जाति से घृणा करने वाला ।
**timoneer** -मोनिअर *n.* नायक, प्रमुख व्यक्ति ।
**Timonise** -मोनाइज *v i* to play the misanthrope मानव जाति से घृणा करने वाले का अभिनय करना ।
**timpani** टिम्पानी *n. pl* of timpano वाद्यढोल
**timpanist** -निस्ट *n.* ढोल का बजाने वाला ।
**timpano** -नो *n.* ढोल ।
**tin** टिन *n* a silvery white; easily fusible, makeable metal टीन, रुपया पैसा, टीन का बना डब्बा या बर्तन। ऊपर तक भरा टीन बर्तन । *adj* made of tin or tin plate टीन या टीन की चादर का बना, *v. t.* to coat or overlay with tin टीन मढ़ना या टीन की परत चढाना ।
**tinct** टिन्ट *n* a tint; a tinge हल्का रंग. *adj* हलका रंग दिया हुआ । *v t* रंगना, हलका रंग देना ।
**tingtorial** टिन्गटोरिअल *adj* रंगाई सम्बन्धी ।
**tincture** टिंकचर *n* a tinge or shade of colour· a colouring matter, a metal, colour or fur; a quality or slight taste added to a thing an alcoholic solution of a drug. रंग की छाया या हलका रंग; रंगाई का पदार्थ; कोई धातु, रंग या नर्म बालों वाली खाल; किसी वस्तु में जोड़ा कोई स्वाद या विशेषता; एक दवा, *v. i.* रंगना; हलका रंग देना
**tind** टिण्ड; टाइण्ड *n. t.* & *v.t* (also teend) to kindle. जलाना; जागृत करना ।
**tindal** -डल *n* a petty officer of laskars. लश्कर का एक छोटा अधिकारी ।
**tinder** -डर *n.* dry inflammable matter. सूखा अग्नि पकडने वाला पदार्थ, चिनगारी उत्पन्न करने वाले पदार्थ ।
**tine** -न *v t.* (also tyne) to be lost, to be painful, to perish. खो जाना; दुखदायी होना; नष्ट होना, to shut, to enclose. बन्द करना ।
**tined** टाइन्ड *adj.* कांटेदार; नोकों वाला ।
**tinfoil** -फोइल *n* बारीक टीन का परत ।
**tinful** -फुल *n.* पूरा भरा बर्तन ।
**tinfuls** -फुल्स *n pl* ऊपर तक भरे टीन के बर्तन
**ting** टिंग *v. t* & *v i* to ring. घण्टी बजाना. *n.* the sound of a small bell, छोटी घण्टी की आवाज ।
**ting a ling** -एलिंग *n* घण्टी की टन टन ।
**tinge** टिंज *v t* to tint or colour. रंगना; कुछ बदलाव लाना, *v i* to take on tinge. रंगा जाना, *n.* a slight colouring or modification हलका रंग या बदलाव ।
**tingle** टिंगल *v i* to feel or be the seat of a thrilling sensation, to vibrate, to ring रोमांचित होना या रोमांच का अनुभव करना. तरङ्गित होना; बजना, *v t* to cause to tingle; to ring रोमांच उत्पन्न करना; बजना, *n* a tingling sensation रोमांचकारी अनुभव ।
**tinglish** -लिश *adj* thrilling रोमांचकारी ।
**tingly** -ली *adj* tingling बजते हुए ।
**tinguaite** टिंग्वाआइट *n.* a fine grained rock एक बारीक पिसी चट्टान ।
**tink** टिंक *n* एक साफ ऊंची तीखी टन टन की आवाज; *v. t.* and *v i* to sound in this manner. इस प्रकार की आवाज करना, टन टन करना ।
**tinker** -कर *n* a mender of kettles, pans; a slight; unskilful patch work केतली; कढ़ाइयों की मरम्मत करने वाला; छोटे अस्तव्यस्त टांके आदि का काम; *v t* to repair especially ineffectually अधूरी मरम्मत करना; *v i* मरम्मत करना टांके लगाने वाले का काम करना ।
**tinkle** टिंक्ल *v i* to make sharp small

sounds; to jingle तेज छोटी आवाज करना, टन टन का शब्द करना; लगातार बजते रहना, v. i. to cause to tinkle बजाना, टनटन करना, खाली बेकार आवाज करनी, n टनटन की ध्वनि; आवाज।

**tinkler** -लर n a small bell एक छोटी घण्टी घण्टी बजाने वाला, बजारा या आवारा।

**tinkling** -लिंग adj बजने वाला।

**tinned** टिन्ड adj डब्बा बन्द, ऐसा माल जो डब्बे में बन्द हो।

**tinner** टिनर n. टीन की कान मे काम करने वाला, टीन का काम करने वाला लुहार, टीन के डब्बे बनाने वाला।

**tinning** -निंग n. टीन का काम।

**tinnitus** टिनिटस n a ringing in the ears कान में होने वाली गूंज।

**tinny** टिनी adj टीन की तरह का विशेष कर आवाज में।

**tinsel** -सल n. a thin glittering metallic sheets, anything showy but not of little use; loss; बारीक चमकदार धातु की चादरें, कोई भी दिखावटी किन्तु बेकार वस्तु; नुकसान, adj. of or like tinsel चमकदार बारीक धातु की चादरों की बनी, दिखावटी चमकदार वस्तु, v. t. चमकदार; दिखावटी बनाना।

**tint** टिन्ट n a slight tinge distinct from main colour; a hue mixed with white प्रमुख रंग से भिन्न हल्का, शेड, सफेद रंग में मिला रंग; नक्काशी के काम मे रेखा खेंच कर बनाई एक विशेष छाया; v. t. to colour slightly हलका रंग देना, v. i. to take on a tint हलका रंग लेना।

**tint** टिन्ट pa. p lost खोया हुआ।

**tintiness** -नैस n. हल्का रंगीला पन।

**tinting** -टिङ्ग हल्के रंग वाला।

**tintinnabulent** -ब्यूलेन्ट adj. (also tintinnabular; tintinnabulary टनटन बजने वाला।

**tiny** -नी adj अत्यन्त छोटा।

**tip** टिप n a slender extremity, the furthest part. अन्तिम छोर; छोर के किनारे का भाग, v. t. to put a tip to; to be the tip from. किसी पर ढकना रखना, ढकना बनना, ढकना हटाना।

**tip** -प v. t to strike lightly, to hit glancingly; हल्के चोट से चोट करना, देख कर चोट करना। n a tap. चोट, थपथपाहट।

**tip** -प v t to give; hand, pass; convey. to give a tip to; to indicate बताना; देना आगे करना; सन्देश कहना; भले की बात बताना; संकेत करना, v. t. to give tips सूचना देना। *tip one the wink* : गुप्त संकेत देना।

**tip** टि v. t. to cast down, to upset, to tilt; to shoot; to dump; फेंक देना, गड़बड़ करना; झुकना; गोली मारना, ढेर मारना, फेंकना, उछालना; v. i. to topple over, to tilt एक दूसरे पर पड़ना, झुकना, छोड़ या ओसर डालना; n. a tilt; a place for tipping rubbish; coal etc झुकाव; कूड़ा कर्कट व कोयला रखने की जगह।

**tip cheese** -चीज n गिल्ली डंडा।

**tipper** -पर n. गुप्त संकेत बताने या देने वाला; फेंकने वाला; गड़बड़ करने वाला। एक प्रकार की शराब।

**tippet** -पिट n. एक लम्बा कपड़े का टुकड़ा जैसे जैसे धोती; कई प्रकार से पहना जाने वाला लम्बा कपड़ा।

**tipping** n टाप लगाने का काम, adj. बहुत ही अच्छा; n हलके से चोट मारना; मुंह से बजाते जाने वाले बाजो मे हलके से जीभ से थपथपी देना विशेष स्वर निकालने के लिए। गुप्त संकेत देने का काम, लुढकाना; टेढा करना।

**tipple** -ल v t. & v. i to to drink constantly in small quantity छोटी मात्रा मे लगातार शराब पीते रहना; n. liquor tippled आहिस्ता आहिस्ता पी गई शराब।

**tippy** -पी adj in the height of fashion: smart. चुस्त फैशनेबल।

**tipsify** v t -फाइ v. t to furddle नशे मे मूर्ख बनना।

**tip toe** टिपटो n. अंगूठे का अन्तिम छोर, अधिकतर अंगूठा, adv. अंगूठे के बल पर, v. i. आहिस्ता मे चलना; अंगूठे के बल पर चलना।

**tiptop** -टॉप n. अन्तिम ऊंचाई, अच्छाई की हद adj अत्यन्त अच्छा; अतीव सुन्दर।

**tirade** टिरेड, टाइरेड, टीराड n a long vehement harangue, a string of invective भाषण; तीव्र दोषारोपण करना।

**tirailleur** टीराचर n. a sharp-shooter जल्दी जल्दी गोली चलाने वाला।

**tire** टाइर n. equipment, furniture, attire, headdress. सामान; कुर्सी मेज आदि, पोशाक सिर का वस्त्र, v. t. to attire, to dress as the head. पोशाक पहनना; सिर पर वस्त्र पहनना

**tire** -इर n. a metal hoof to bind a wheel; a rubber band, tube round a wheel rim. धातु का घेरा पहिये के चारों तरफ पहनाया जाने वाला; टायर, v t. टायर चढाना गाड़ी; बन्दूकों की कतार, गोली आदि की वर्षा,

जहाज के एक ओर लगी सब बन्दूकें, फाड़ना या इकट्ठा करना; लालच के साथ खाना।

**tire** -इर *v. t.* to weary; to become fatigued, to bore, to bear out थका होना, थक जाना; फट जाना, कष्टकारी होना, *v. t.* थकाना, फाड़ना, कष्ट देना।
*tire down*: to hunt to exhaustion थक जाने तक शिकार खेलना।

**tired** टाइर्ड *adj* टायर ना, टायर चढा, थका हुआ, थका मादा।

**tiredness** -नेस *n.* थकन।

**tirl** टिर्ल *v. t. & v. i.* to turn, to whirl, to rattle. मुड़ना, घूमना, खड़खड़ाना, *n.* a turstile or the like एक गोल घूमने वाला द्वार जिससे एक समय में एक व्यक्ति जा सकता है।

**tirl** -र्ल *v. t* to strip खेंचना, छीलना, फाड़ना; नगा करना।

**tirlie wirlie** -रली विरली *n.* a tvirl. एक चक्कर, घूम. *adj* घूमता हुआ, चक्करदार।

**tiro** टाइरो *n.* a beginner, a novice नौसिखिया, नया नया शुरू करने वाला।

**tirocinium** -सिनिअम *n* early training; first experience प्रारम्भिक शिक्षा, प्राथमिक अनुभव।

**Tironian** तिरोनिअन *adj* मिसरो की संकेत लिपि से सम्बन्धित।

**tirr** टिर *v t. & v i* to strip. माडना, छीलना; नगा करना।

**tirrit** -रिट *n.* डर।

**tirrivie** -रिवी *n* (also tirrivee भावोद्रेक।

**tis** टिज a contraction of it is ये है अर्थक शब्द का सूक्ष्म रूप।

**tissue** -शू, -स्यू *n* any thing woven कोई भी चीज बुनी हुई विशेष कर नर्म मोटा कपड़ा; झूठ, पागलपन की बातो भडार, *v t* to weave or interveave with gold or silver threads बुनना या सोने चान्दी के तागे की तार कसी कसी का काम करना।

**tissue paper** -पेपर *n* एक पतला पारदर्शी नर्म कागज।

**tit** -ट *n* a tap चोट, थपथपाहट।
a small or inferior horse एक छोटा व रद्दी घोडा। a twitch, a tug झटका; लूट, खेंच। *v t & v. i* to tug खेचना, झटका देना।
*tit for tat* जैसे को तैसा, थप्पड का थप्पड।

**Titan** -टान *n.* जीअस द्वारा पराजित बडे देवता और देवियां; सूर्य देवता; शनि देव।

**titbit** -बिट *n.* (also tidbit, a choice delicacy or item कोई मन पसन्द सुन्दर कोमल वस्तु।

**titely** टाइटली *adv.* promptly, at once फौरन; उसी समय।

**tithe** -थ *adj* tenth part दसवा भाग. *n* कृषि आदि का आय का दसवा भाग जो गिरजा घर के लिए लिया जाता था। *v t* दसवा भाग लेना या देना।

**titilleate** -लेट *v t* to tickle to stimulate gently. हिलाना, धीरे धीरे चेतन करना गुदगुदाना।

**tit (t) ivation** -वेशन *n.* (also tidivation चुस्त, चेतन बनाने का काम।

**titlark** -लार्क *n.* a pippit. एक पक्षी।

**title** टाइटल *n* an inscription or descriptive placard, the name of a book, tale, picture; a title page, right to possession, evidence of right, a title deed. नाम लेख पत्र, पुस्तक चित्र, कथा का नाम, मुख्य पृष्ठ, रखने का अधिकार, अधिकार का प्रमाण, अधिकार पत्र पदवी; *v t* नाम जन करना पदवी देना; अधिकारी बनाना।

**titled** -ल्ड *adj* नाम वाला, अधिकार वाला. पदाधिकारी।

**titledeed** -डीड *n* अधिकार पत्र।

**titling** -लिंग *n* नाम या पदवी देना।

**titmice** -माइस *n. pl* of titmouse टिटमाउस नामक शब्द का बहुवचन, एक प्रकार का पक्षी समूह

**titmouse** -उस *n* a little active acrobatic bird एक छोटा फुर्तीला कलाबाजी करने वाला पक्षी।

**titrate** -टाइट्रेट *v t* to subject to titration रासायनिक तत्व की शक्ति मापना।

**titration** -शन *n* measurement of strength of a solution रासायनिक तत्व की शक्ति का माप का प्रकार।

**titter** टिटर *v t* to giggle, snicker, or laugh restrainedly, बेहुदा ढङ्ग से रुक रुक कर हसना।

**tittle** -ल *n* a dot, stroke accent or punctuation mark बिन्दी, लकीर, उच्चारण या विराम का चिह्न, *v t & v i* to whisper, to tattle काना फूसी करना, छोटी छोटी बाते करना।

**tittle tattle** -टैटल *n.* idle empty talk, बेकार की बातें, गप शप, *v t* to prate idly, मूर्खता पूर्ण बेकार की बातें करना।

**titubant** -ट *n* one who staggers लडखड़ाने वाला।

**titular** -लर *adj* pertaining to title, in name or title only, nominal पद से सम्बन्धित नाम या केवल पद का नाम मात्र, स्वा-

धिकारी रहित पद; *n.* a titled person one who enjoys the bare title of office without actual powers पद प्राप्त पुरुष; अधिकार रहित पद वाला व्यक्ति।

**tiw** टीव *n* प्राचीन इङ्गलैण्ड में माने जाने वाला देवता।

**tizzy** टिज्जी *n.* a six pence एक छः पेन्स का अंग्रेजी सिक्का; एक मुद्रा।

**tmesis** टमीसिस *n.* the separation of a compound word by a word or words, संधि युक्त शब्द से एक या अनेक शब्द निकालना।

**to** टू, टु, ट *prep.* in the direction of; towards,before,as for as;in accordance with; in order to; regarding; expressive of ratio: comparision expressing opposition; besides, near; at. *adv* in one direction; forward, ओर, तरफ को, पहले, तक, अनुसार; लिए बारे में, अनुपात में विपक्ष में; इस के अतिरिक्त; पास, पर। एक ओर को।

**toad** टोड *n* a small animal, like a frog with rough skin a disgusting contemptible person. एक प्रकार का मेंढक,भेक घृणास्पद मूर्ख व्यक्ति।

**toady** -डी *adj* चापलूसी करने वाला।

**toadyish** -डिश *adj.* चापलूसी युक्त।

**toadyism** डिज्म *n.* चापलूसी, खुशामद।

**toast** -स्ट *v t & v i* to make or become brown and crisp by heating. to make or become warm, to warm by rays; to drink to; to drink toasts *n* a sliced bread made brown and crisp by being heating on the outside, the act of drinking or of asking a group of friends to drink in honour of a person or idea आग में सेकना, भूनना किरणों से सेकना, किसी आरोग्य के उपलक्ष्य में मदिरा पीना. किसी का मान बढ़ाने के लिए मदिरा पीना। एक तरफ से सेकने के कारण भूरी पड़ी हुई रोटी काटुकडा किसी व्यक्ति विशेष अथवा किसी विचार या सिद्धान्त के सम्मान में एक या कई लोगों का एक साथ मदिरा पीना. सेकी हुई रोटी।

**toasted** -ड *adj* सिका हुआ, भुना हुआ।

**toaster** -स्टर *n.* भूनने वाला सेकने वाला।

**toasting** -ग *n* भूनने या सेकने का कार्य्य।

**tobacco** -को *n.*an American plant whose leaves are used for smoking chewing or snuffing. अमेरीका का एक पौधा जिस की पत्तियों को हुक्के, सिगरट बीड़ी में पाया जाता है, चूसा जाता है और सूंघने के काम में लाया जाता है तम्बाकू का पौधा, तम्बाकू।

**tobacconist** -निस्ट *n* तम्बाकू को साफ कर के बेचने वाला व्यापारी, धूम्रपान करने वाला।

**tobaco-pipe** -पाइप *n.* तम्बाकू पीने का हुका या नली।

**to be** -बी *n.& adj.*future. भविष्य, भविष्य का

**tobine** -बाइन *n.* twilled silk used in dress बटे हुए सूत का रेशमी कपड़ा।

**toboggan** -बोगन *n.* a flat sledge turned up in front. एक प्रकार की चौरस और सामने से उठी हुई बर्फ पर चलने वाली गाड़ी। *v. i* to slide;to travel on a toboggan फिसलना, घिसटना; उपरोक्त बर्फ पर खिसकने वाली गाडी पर बैठ कर यात्रा करना।

**toby** -बी *n.* a man shaped bear jug,the man wearing three cornered hat, the road- the robbery on the road. एक तिकोनी टोपी पहने मनुष्य के आकार का,बीयर पीने का एक पात्र, सड़क, सडक या रास्ते में रोक कर के ठगना या लूटना।

**toccatella**-टेला **toccatina** ना *n.* लय में छोटी चारीक्रिया।

**toc ema**-एमा *n.* a trench mortar बारूद की सुरंग।

**tocher** -हर *n.* a dowry; *v t.* to dowerदहेज। दहेज देना।

**toco** टोको *n* punishment दण्ड; सजा।

**tocology** **tokology** -लेजी *n* mid-wifery दाई का काम।

**tocopherol** -फेरल *n* the defficiency of vitamin E which causes sterlity. एक प्रकार का विटामिन ई जिसकी कमी के कारण बांझपन हो जाता है।

**tocsin** -सिन *n* an alarm bell जगाने की घण्टी।

**tod** टॉड *n* a fox, a shy person; an old wool weight of about 28 lb ; a kind of bush एक प्रकार की लोमडी, मूर्ख व्यक्ति, ऊन तौलने का एक पुराना बट्टा जो २८ पौण्ड के बराबर होता था, एक प्रकार की झाड़ी।

**today, to-day** टूडे, टुडे *n* this day आज, आज के दिन, *adv* now a days. आजकल।

**toddle** टॉडेल *v. i* to walk feeble steps to go बच्चों की तरह लडखड़ाते हुए चलना; चले जाना, *n.* a toddling walk; an aimless stroll लडखडाती चाल, बिना उद्देश्य के इधर उधर घूमना।

**toddler** -लर *n* लड़खडा कर चलने वाला बच्चा

**toddling** -लिंग *adj* लडखडा कर चलने वाला।

**toddy** टॉडी *n* fermented palm juice, a mixture of spirits sugar and hot

water. ताडी; गर्म पानी और चीनी मिली हुई मदिरा।

**toe** टो *n.* one of the five members at the point of the foot, the front of a hoof, the part of the shoe cover the toes पैर की उंगलियां, घोडे के खुर का अगला भाग, जूते का वह भाग जिससे पैर की उंगलियां ढकी रहती हैं; *v.t* to touch with the toes; to kick. पैर की उंगलियों से छूना; पैर की उंगलियों से ठोकर लगाना।

**toff** टॉफ *n.* a person of rich or showy classes. धनवानों अथवा दिखावा करने वाले लोगों की श्रेणी का व्यक्ति।

**toffee; toffy** -फी *n* a hard baked sweat-meat of sugar and butter. टाफी; चीनी और मक्खन से बनाई हुई मिठाई की टिकिया, एक प्रकार की मिठाई।

**toft** टोफ्ट *n.* a homestead. रहने का स्थान।

**tog** टॉग *n.* (generally in *pl*) a garment. पहलने का एक वस्त्र।

**toga** -गा *n.* an outer garment of a Roman citizen लबादा, चोगा; रोम देश के लोगों के पहनने की एक पोशाक।

**together** -दर *adv.* in a company with, at the same time, in union with; simultaneously एक ही साथ, एक ही समय में; मिल कर; एक ही साथ तथा समय में।

**toggle**-गेल *n* a pin inserted through the eye of the rope to keep prevent it slipping through the hole, an appliance to keep the force at right angles to its direction. रस्से के फन्दे में लगी हुई खूंटी जिससे रस्सा मजबूती से बधा रहे बोझ को समकोण लटकाने या बांधने का एक साधन; *v t.* to hold with a toggle; to fix fast. उपरोक्त रीति से रस्सी के फन्दे में खूटी लगाना; कस कर बांधना।

**toho** -होइंटर्ज *interj* a call to pointers to stop शिकार ढूंढने वाले शिकारी कुत्तों को रोकने के लिए बोला जाना; एक शब्द; रुको।

**tohu bohu** -बोहू *n.* choas गडबडी; गोलमाल अंधेर; अव्यवस्था।

**toil** -यल *v t.* & *v. i* to struggle hard, to work hard; to labour; to move with difficulty, to subject to toil कठिन परिश्रम करना; कड़ी मेहनत करना, परिश्रम से चल पाना, कठिन परिश्रम करवाना। *n.* a net, a share; hard labour जाल, फन्दा, कठिन परिश्रम करवाना।

**toiled** -यल्ड *adj.* कठिन परिश्रम करते हुए।

**toiler** -लर *n.* कठिन परिश्रम करने वाला।

**toilet** -लेट *n* the mode of dressing, washing or arranging of hair, a style of dressing; a woman's dress a bath-room or laterine, articles used in dressing; costume. बालों को धोने तथा सजाने या बहाने का तरीका, स्त्रियों की पोशाक पहनने का तरीका या ढग, स्नान गृह या टट्टी, श्रृङ्गार करने की सामग्री।

**toileted** -टेड *adj* श्रृङ्गार किये हुए, वस्त्रों को पहने हुए।

**toilet paper** -पेपर *n.* अंग्रेजों तथा यूरुप और अमरीका देशों में पानी की जगह टट्टी में काम आने वाला चिकना कागज।

**toilette** -लेट *n* श्रृङ्गार।

**toilful** -फुल *adj* परिश्रमी, कठिन परिश्रम करने वाला।

**toiling** टायरलिंग *n* कठिन परिश्रम करने का कार्य

**toilless** -लैस *adj* बिना कठिन परिश्रम का।

**toilsome** टायलसम *adj.* कठिन परिश्रम वाला, परिश्रमी।

**toise** टॉयज *n.* an old French lineal measure. एक फ्रान्स का प्राचीन लम्बाई मापने का माप।

**token** -कन *n* a symbole; a sign; an indication, an evidence; an authenticated sign, word or subject, a momento, a keepsake. प्रतीक; चिन्ह, निशान, गवाही; प्रमाणित चिन्ह; शब्द या वस्तु, यादगार, स्मारक। *adj.* serving as a symbol, being a mere show. चिन्ह दिखाने वाला, केवल दिखावटी। *v t.* to betoken चिह्नित करना, यादगार बनाना।

**tokened** -कन्ड *adj* चिह्न युक्त।

**token-money** -मनी *n.* सस्ते धातुओं की पहले की बनी मुद्रा जो पहले व्यापारियों द्वारा मुद्रा की जगह काम में लाई जाती है।

**toko, tokology** -को, -कोलोजी *n* mid-wifery. दाई के काम का विज्ञाता।

**tola** -ला *n* an Indian unit of weight एक तोला।

**tolbooth** -लबूथ *n.* an office where tolls are collected. चुंगी इकट्ठा करने की चौकी।

**told** -ल्ड *verb. pa t.* & *pa p* of tell.

**tole, toll** -ल *v t* (U S) to lure लालच देना।

**tolerable** टॉलरेबल *adj.* bearable, endurable, moderately. सहने योग्य, सहनीय; काम चलाऊ।

**tolerableness** -रेबलनेस good. *n* सहन शक्ति, कामचलाऊपन।

**tolerably** -रेबली *adv* सामान्य रूप से।

**tolerance** -रेन्स *n* the power of tolerating सहन शक्ति; सहिष्णुता ।

**tolerant** -रेन्ट *adj* सहनशील, क्षमाशील ।

**tolerantly** -रेन्टेली *adv* सहनशीलता से, क्षमाशीलता से ।

**tolerate** -रेट *v t* to bear, to allow; to allow to exist सहन करना, होने देना, रुकावट न डालना ।

**toleration** -रेशन *n* सहनशीलता, धार्मिक विषयों में व्यक्तिगत स्वतन्त्रता ।

**toll** -ल *n* a tax or duty paid for the right to use a road, to cross a bridge or to sell goods in the market, the sound of a bell, a portion of grain kept by the miller in payment for grinding, a tribute to death राह या पुल पार करने का कर या महसूल, बाजार में सामान बेचने का कर, घण्टे का शब्द, अनाज पीसने की चक्की वाले द्वारा पिसाई के पैसे लेने के बजाय पिसा अनाज की कटौती; किसी के मरने पर उसकी की गई प्रशंसा (विशेष कर अखबार वालों द्वारा) । *v t* to collect as a toll, to sound a bell repeatedly. to bar, to take away the right of कर या महसूल वसूल करना; एक ही प्रकार से घन्टा बजाना, चन्दिश लगाना, अधिकार छीन लेना ।

**tolling** -लिंग *n.* चुङ्गी वसूल करने का कार्य, चुग्गा डालकर मछली को पकड़ने का तरीका ।

**tollman** -मॅन *n.* चुङ्गी वसूल करने वाला मुंशी ।

**tol-lol** -लोल *adj.* pretty good अति सुन्दर

**tolt** -ट *n.* an old English writ removing a court-baron, cause to a county court अंग्रेजों की अदालतों में एक प्राचीन निषेध आज्ञा जिसके द्वारा मुकदमा सरकारी वकील का विरोध करते हुए भी छोटी अदालत में बदल दिया जाता था ।

**Tom** टॉम *n* a shortened form of Thomas, a male animal, a beg bell थॉमास नाम का लघु रूप; नर पशु, एक बड़ा घण्टा ।

**tomato** टॅमेटो *n.* a plant bearing juicy fruit which of yellow or red colour, its fruit. टिमाटर का पौधा टिमाटर ।

**tomb** टोम्ब *n.* a grave, a sepulchral monument; *v. t* to bury, to entomb, कब्र, समाधि, चैत्य, मकबरा । कब्र में गाड़ना मकबरा बनाना ।
*the tomb.* मृत्यु ।

**tombed** वड *adj* मकबरे में समाधिस्थ, कब्र में गड़ा हुआ ।

**tomboy** बॉय *n* a very noisy and active girl behaving like a boy लड़का की तरह शरारत करने वाली लड़की ।

**tombstone** -स्टोन *n.* समाधि, मकबरे अथवा कब्र पर लगा हुआ पत्थर ।

**tome** टोम *n.* a big book, a big volume. बड़ा ग्रन्थ ।

**tomelet** -लट *n.* एक छोटा ग्रन्थ ।

**tomfool**-फूल *n.*a great fool, a buffoon *v t* and *v i.* to play the fool महा मूर्ख, विदूषक मूर्ख बनाना; हँसाना ।

**tommy** -टॉमी *n* a bread, food, a kind of wrench, a baker's-shop; a private soldier in the British army, an English man whose parent's name is unknown and in childhood was placed in a truck which took him to the nursery रोटी; एक प्रकार का कल घुमाने का यन्त्र, नानबाई की दुकान; बरतानिया की फौज का सिपाही, वह अंग्रेज जिस को मां बाप का नाम न मालुम हो और बचपन में गुप्त रूप से एक गाड़ी में रख कर शिशु गृह पहुंचा दिया गया हो ।
*soft tommy*: नर्म रोटी ।

**tomorrow, tomorrow** -मॅारो *n* the day after to day. *adv* on the day after to day कल कल का दिन, आगामी दिन । कल के

**ton** टन *n* a measure in capacity weighing 20cwt, a fashion, people of fashion एक २८ मन अथवा २० हड्रेडवेट तोल का तोल, फेशन, फेशन अथवा बनावटी शृङ्गार करने वाले लोग ।

**tonant** टोनेन्ट *adj* thundering गरजने वाला

**tone** -न *n.* sound, voice, style, a note of a word, spirit; morale, a shade of colour, normal healthy condition of body and mind, in music, one of the larger intervals between the notes of the scales आवाज, शब्द, स्वर तरीका, ध्वनि, भावना, मानसिक या नैतिक अवस्था; चित्र में अन्धकार तथा प्रकाश का चित्रण, स्वास्थ्य; सङ्गीत में लय अर्थात दो स्वरों के बीच में लय लेने का समय, *v t* & *v i.* to give a particular tone to. to be in harmony with स्वर बदलकर बोलना, सुर मिलाना, श्रृष्ट करना ।

**toned** -न्ड *adj* सुर वाला, तान युक्त ।

**tonga** -गा *n* a two wheeled horse drawn vehicle तांगा ।

**tongs** -ग्स *n. pl* domestic instrument consisting of two legs joined by a pivot चिमटा; संड़ासी ।

**tongue** -ग *n* a movable organ in the mouth used for tasting and talking,

a language, a way of speeking, the tongue of an animal as a food, anything resembling a tongue, discourse a vote, the catch of buckle, the pointer of a balance, any narrow projection जीभ, जिह्वा। बोलने की शक्ति, भाषा; बोली; किसी पशु की जबान खासास, जबान के आकार की कोई दूसरी वस्तु, बात-चीत, धार्मिक व्याख्यान या उपदेश, मत बकसुवे का सुआ, तराजू की डंडी, कोई पतली आगे झुकी हुई वस्तु।
*v t & v i.* to utter; to pronounce; to assail with words, to talk; to give tongue to stick out बोलना; उच्चारण करना, जबान चलाना, बातचीत करना, जबान दिखाना, गाली देना: जबान निकाल कर मुंह चिढाना।

**tongued** टन्ग्ड *adj* जबान युक्त।

**tonic** टोनिक *adj* relating to tones, giving vigour to the body and mind. सुर या लय सम्बन्धी; शरीर या मन को शक्ति प्रदान करने वाली। *n* a medicine which tones up body and mind एक बल-वर्धक औषधि
*hold one's tongue* चुप रहना।

**tonight, to-night** टुनाइट *n.* this night, आज की रात, *adv.* on this night. आज रात को।

**tonish** -निश *adj* having a fashion फैसन युक्त।

**tonnage** टनेज *n* the carrying capacity of a ship in tons, import duty on ships tax on one ton of wine जलपोत का माल लादने की टनों में शक्ति, प्रत्येक टन ऐसे जहाज पर लदे माल पर कर, एक टन मदिरा पर कर।

**tonneau** टॉनो *n* the rear part of a motor-car body मोटर गाड़ी का पिछला भाग।

**tonsil** टॉसल . either of the two glands at the root of the tongue गले के दोनों ओर की गिल्टियां जो जबान की जड़ के दोनों तरफ होती हैं।

**tonsillar** -लर *adj* उपरोक्त गिल्टियों से सम्बन्धित

**tonsillectomy** लेक्टॉमी *n* चीरफाड़ कर के गले की गिल्टियों को निकालना।

**tonsillitic** -लीटिक *adj* गले की गिल्टियों की सूजन से सम्बन्धित।

**tonsillitis** -लाइटिस *n* गले की गिल्टियों की सूजन।

**tonsure** टॉनशर *n* the act of or mode of shearing the hair or shaving the head, the rite of shaving or cutting a part of the hair of the head at the time of entering priesthood बाल काटने या सिर मूड़ने का कार्य या तरीका, पादरी के पद पर आरूढ होने से पहले सिर के बाल उतारने की एक रस्म, मुंडा हुआ भाग; मुण्डन संस्कार।
*tonsure ceremony* मुण्डन संस्कार।

**tonsured** -शर्ड *adj* बाल कटा हुआ, गंजा।

**tony** -टोनी *adj* fashionable फैशन करने वाला शृङ्गार करने वाला; *n* a simpleton; a fool सीधा साधा व्यक्ति, मूर्ख आदमी।

**too** टू *adv* in addition, also like wise, extremely आवश्यकता से अधिक, भी, वैसा ही, ठीक।

**too too, too-too** टू-टू *adv* आवश्यकता से अधिक; अत्याधिक।

**tooart** -आर्ट *n* a stong timbered eucalyptus tree मजबूत लकड़ी वाला, इलायची का पेड़।

**took** टुक *pa t* of take.

**tool** -ल *n* a working instrument used by hands, a puppet; a person who does dishonest work on behalf of others औजार, यन्त्र, उपकरण; विशेषकर हाथ से काम करने के, दूसरे के आधीन यन्त्रवत बेईमानी से काम करने वाला, *v. t. & v. i* to work with a tool औजारों से काम करना।

**tooling** -लिङ्ग *n* औजारों द्वारा किया गया कलात्मक कार्य।

**toom** -म *adj* empty खाली, *n* rubbish dump कूड़ा कर्कट का ढेर, *v t* to empty खाली करना।

**toon** -न *n* cedar wood; a huge tree with red wood. तुन का पेड़, तुन।

**toot** -ट *v. t.* to peer; to peep about, to be prominent. झांककर देखना, इधर उधर ताकना, झांकना, प्रसिद्ध होना। *n.* a look out place चारों तरफ देख सकने लायक स्थान।

**toot, tout** -ट *v. i.* to make short sounds तेज शब्द करना, *v. t.* to blow as a horn बिगुल बजाना; भोंपू बजाना, *n* a blast of a horn बिगुल या भोंपू की आवाज।

**tooter** -टर *n* बिगुल बजाने वाला, ऊंचे स्थान पर खड़ा होकर इधर उधर ताकने वाला।

**tooth** -थ *n* (*pl* teeth) one of the small bones in the jaw used for biting and chewing in animals or human beings a hard projection as on comb or saw taste दांत; दन्त, फाटा, दांता, स्वाद; *v. t* to cut into teeth, to furnish with teeth दांत लगाना, दांतेदार बनाना।

**toothache** -एक *n* दांत का दर्द, दांत की पीस।

**tremendousness** -नडसनेस भयंकरता, अत्याधिकता

**tremolo** -लो *n.* a quivering or trembling of the voice in singing or in tones produced by a musical instrument गाने में आवाज थर्राहट उत्पन्न करना अथवा किसी वाद्य यन्त्र द्वारा सुर का थर्राना।

**tremulate** -लेट *v t & v i* to tremble, to quiver. कांपना, थरथराना कपकपाना।

**tremulous** ट्रेम्यूलस *adj.* कंपनयुक्त, थर्राहट युक्त।

**trench** -न्च *n* a ditch, a long narrow cut in the earth, a deep wrinkle. खाई, जमीन में पड़ी पतली दरार, गहरी झुर्री, *v t* to make trenches in, to put in a trench, to divert by a trench खाई खोदना, खाई में रखना; खाई खोदकर पानी इत्यादि को बाहर निकालना।

**trencher** ट्रेन्चर *n.* खाई खोदने वाला, कठौती, तश्तरी।

**trend** ट्रेण्ड *v i* to have a tendency, to turn, to wind किसी ओर झुकाव होना, पलटना, चाबी देना घुमाना।

**trepan** ट्रेपैन *n* जाल फन्दा, एक प्रकार की बेलन के आकार की प्राचीन खोपड़ी की हड्डी काटने की आरी, धुरे में छेद करने का एक साधन।

**trephine** ट्रेफाइन *n* an improved trepan खोपड़ी छेदने का एक नए प्रकार का औजार, *v t* to perforate with trephine उपरोक्त औजार से छेदना, या छेद करना।

**trepid** -पिड *adj* shaking, trembling थर्राता हुआ, कांपता हुआ।

**trespass** -पास *v t* to encroach, to enter unlawfully upon another's land, to offend, to do wrong दूसरे के अधिकार में प्रतिक्षेप करना, दूसरे की जमीन में अनाधिकार घुसना, कोई जुर्म करना, पाप करना, बुरा करना अनाधिकार प्रवेश, जुर्म, पाप।

**trespasser** -पासर *n* दूसरे की जमीन में अनाधिकार घुसने वाला।

**tress** -स *n* a lock of the hair of the head, a curl of hair सिर के बालों का गुच्छा, घुंघराले बाल, *v t* to form into tresses घुंघराले बाल बनाना, जटा बनाना।

**trestle** -टल *n* (also tressel) a frame made of a horizontal piece of wood with spreading legs at each end एक प्रकार का लकड़ी का ढांचा जिसमें कुछ चौड़ी लकड़ी के चारों कोनों पर पाए लगे होते हैं।

**tret** -ट *n* रद्दी या क्षरण स्वरीदने वाले को प्रति १०४ पौण्ड पर ४ पौण्ड की मिलने वाली छूट।

**treviss, trevis** -विस; **travis** ट्रैविस *n.* a stall partition बड़ी दूकान में टट्टियां लगाकर बनाई गई छोटी छोटी दूकानें।

**trews** ट्रूज *n* (*pl*) trousers. पाजामा, पतलून

**trewsman** -मैन *n.* पजामा या पतलून पहनते वाला।

**trey** -ट्रे *n* the three in cards and dice, the third tine of a deer's horn, a set of three ताश के पत्ते या पासे की तिग्गी; हरिण के सींग की तीसरी नोक, तिलड़ा त्रय।

**tri** ट्राई *prefix* meaning three or threefold 'तीन' या 'त्रि' अर्थ का एक उपसर्ग।

**triable** -एबल *adj.* that can be tried. प्रयत्न करने योग्य।

**triact** -एक्ट *adj.* (also tractine, triactinal) three-rayed तीन चमकदार किनारे वाला, तीन रश्मियां वाला।

**triad** -एड *n* त्रय: त्रिक तीन सुरों का एक स्वर, तीन अणुओं को मिलाने की शक्ति वाला अणु, तीन आदमियों या वस्तुओं का समूह।

**trial** ट्रायल *n* the act of trying, a testing by experience or use, an effort to do something; experimental treatment, any event that puts strength, patience or faith to the test; trouble, hardship. परिक्षण, जाच; परीक्षा, अनुभव या इस्तेमाल से की गई परीक्षा। चेष्टा, अनुभव करने के लिए किया गया इलाज या चिकित्सा; कोई ऐसी घटना जिसमें साहस, धैर्य की परीक्षा ली गई हो; कष्ट, दु:ख कानून में, दीवानी या फौजदारी के मुकदमे दोनों पक्षों की बात सुन कर झगड़े की मुख्य बातों को स्थिर करना; परीक्षा या जाच के लिए यात्रा करना जैसे नई मोटर गाड़ी की। *adj* निगरानी, परीक्षा के लिए ली गई।

**triandrous** -ड्रस *adj* तीन पुष्पकेसर का।

**triangle** ट्राइएंगल *n* a figure having three sides and three angles, anything shaped like a triangle a musical instrument consisting of a thin steel rod bent into the shape of a triangle, the situation existing when two persons love a person of the opposite sex त्रिकोण, त्रिभुज क्षेत्र, त्रिकोण के आकार की कोई वस्तु फौलाद के पतले सरिए को तिकोना मोड़कर बनाया हुआ एक वाद्य-यन्त्र, दो पुरुषों की एक ही स्त्री से प्रेम करने की स्थिति।

**triangled** -गल्ड *adj* तीन कोने का।

**triangular** -ग्यूलर *adj* त्रिकोणाकार त्रिभुजाकार, तीन व्यक्तियों से सम्बन्धित

**tribal** -इबल *n* जनजाति सम्बन्धी ।

**tribally** -ली *adv* जनजाति के रूप में ।

**tribe** -ब *n.* a set of people of common descent, a race, a class or set of people family. जनजाति, जाति; वंश;श्रेणी; कुल; वर्ग ।

**tribeless** -लेस *adj* बिना जाति का ।

**tribesman** -समॅन *n* किसी जाति का एक व्यक्ति, जनजाति का सदस्य ।

**tribunal** ट्रिब्युनल *n* a court of justice, a court of arbitration, a body appointed to adjudicate in some matter. अदालत, कचहरी, न्यायाधिकरण; किसी मामले का फैसला करने के निमित्त बनाई गई समिति या अदालत; *adj* of a nature of tribunal न्यायाधिकरण से सम्बन्धित ।

**tribunate** -नेट *n* न्यायाधिकरण के सदस्य का पद

**tribune** -ब्यून *n* an officer or magistrate chosen by the people to protect their rights, a military officer commanding a division, a sort of platform where a speaker stands to address an assembly. जन साधारण द्वारा उनके जन्म सिद्ध अधिकारों की रक्षा के लिए चुना हुआ पदाधिकारी अथवा अधिकारक, किसी सेना की टुकडी का नायक, खडे होकर भाषण देने के लिए किसी जल्से में बनाया गया मञ्च ।

**tribute** -ट *n.* an annual sum paid by one nation to another either as acknowledgement of submission or by virtue of some treaty; a personal contribution किसी दूसरे देश के अधीन होने पर उस देश को वार्षिक देने वाला कर जो सन्धिपत्र में लिखा होता, शुल्क, उपहार, व्यक्तिगत राज्य कर

**trice** -इस *v t* रस्सी से बाधना, फहराना, *n* अल्प समय, पल ।

**trich** ट्रिक, **trico** -ट्राइको *pref* meaning hair. 'बाल' अर्थ वाले उपसर्ग ।

**trichiasis** -सिस *n* आख की पलक उलट जाने की बीमारी या रोग ।

**trichology** -लॉजी *n* तन्तु विज्ञान बालों का वैज्ञानिक ढंग से अध्ययन ।

**trichord** -कॉर्ड*n.* तीन तार वाला एक वाद्य यन्त्र; सितारा ।

**trichosis** -सिस *n* बालो का एक रोग,लोम रोग ।

**trick** -ट्रिक *n.* an artifice; a fraudulent contrivance for an evil purpose, a cheat; an art; a particular stratagem; a round of play at cards; a toy; the legerdemain of a juggler; a froic, a prank. *v t.* to deceive, धोखा; किसी बुरे उद्देश्य से रचा हुआ षडयन्त्र, छल, कला, हाथ का बाजी कौशल; ताश के खेल मे एक खिलौना,मदारी का पिटारा, कोई विशेष स्वभाव, बुरे इरादे में किया गया कोई कार्य्य, मजाक, कौतुक, चालाकी । धोखा देना; ठगना; कपट करना,खाका खींचना,तराशना; वस्त्र पहनना, शृंगार करना, सजाना । *adj* कपट युक्त, कौशल युक्त ।

**tricking** किंग *n* वेशभूषा, वस्त्र, आभूषण,शृंगार की वस्तुएं, छल या कपट का काम ।

**trickle** -कल *v. i* to run down in drops, to flow into a small gentle stream *n.* a drop,a trickling stream बूंद बूंद टपकना; छोटी नदी या नाले मे धीरे धीरे बहना बूंद धीरे धीरे बहने वाला धारा ।

**trick-track tric-trac** -ट्रैक *n* एक प्रकार का खेल जिस मे लकडी के खुंटों से खेला जाता है ।

**tricolour, tricolor** ट्राइकलर *adj.* तिरङ्गा; तीन रङ्ग का, *n.* तीन रङ्ग का झण्डा, फ्रान्स का तीन रङ्ग का झण्डा; भारत वर्ष का तिरङ्गा झण्डा ।

**tricoloured** -ई *adj* तिरङ्गा, तीन रङ्ग का ।

**tricycle** -साइकिल *n* तीन पहिए की पैर से चलाने की गाडी, *v t* ऐसी गाड़ी पर सवार होना या चलाना ।

**trident** -न्ट *n* त्रिशूल, समुद्र देवता नेप्च्यून का त्रिशूल, महादेव जी का शोनक त्रिशूल ।

**trier** -यर *n* one who makes an experiment प्रयोग करने वाला ।

**trifid** -फिड *adj* तीन बराबर हिस्सों में कटा हुआ

**trifle** -फल *n* anything of little value, a small toy, a small luxury, a silly action; a silly remark, a small amount. तुच्छ वस्तु, छोटा खिलौना; तुच्छ आराम का सामान, मूर्खता का कार्य, मूर्खता पूर्ण व्यग, अल्प धन, एक प्रकार की मिठाई । *v t* to waste to no good purpose, to spend व्यर्थ गवाना, खर्च करना, समय नष्ट करना । *v i* to act or talk without seriousness, to indulge in small luxury बिना सोच विचार किए बात करना या कोई कार्य करना, खिलवाड़ करना ।

*to trifle with* चुटकियों में उडाना, तिरस्कार करना ।

*a trifle of* थोडा सा अंश ।

**trifler** -फ्लर *n* खिलवाड करने वाला, व्यर्थ समय नष्ट करने वाला ।

**trifling** -फ्लिङ्ग *adj* निरर्थक, तुच्छ, अल्प ।

**trifurcate** -फर्केट *adj* तीन नोक वाला । *v. t.* तीन भागों में विभक्त करना ।

**trig** ट्रिग *adj.* neat; tight, sound स्वच्छ; सुथरा; सुन्दर; *v. t* गाडी के पहिये के पीछे पत्थर

या कोई रोक रख कर रोकना, स्वच्छ बनाना, *n* पहिये को रोकने के लिए पीछे लगाने की रोक या पत्थर ।

**trig** -ग *n* an abbreviation of trignometry. त्रिकोण मिती का लघु रूप ।

**trigamy** -मी *n* एक ही समय में तीन पत्नियां या तीन पति रखना, तीसरा विवाह ।

**trigly** *ट्रिगली adv* in a trim manner साफ सुथरे रूप में ।

**triglyph** ट्राइग्लिफ *n* एक प्रकार का तीन दराई के काम में तीन छेद वाले नमूने की तख्ती ।

**trigonometry** -*मिट्री n* the branch of mathematics that treats of the relations of the sides and angles of triangles and of methods of applying these relations in the solution of problems involving triangles. गणित शास्त्र का एक विभाग, त्रिकोणमिति ।

**trihybrid** -*हाइब्रिड n & adj.* माता पिता की तीन पीढ़ियों को छोड़कर विवाह करना ।

**trike** ट्राइक *n.* तीन पहिये की साइकल ।

**trill** -*ट्रिल n.* a quavering sound, a rapid succession of tones थर्राने वाली आवाज या स्वर, सुरों का शीघ्रता से बोलना या बजाना । *v. t. & v i* to shake, to pike; to sing, to sing with a quavering voice; to flow in a small stream, to trickle. थर्राना बंसी बजाना, गाना. कम्पित स्वर से गाना, शान्त रूप से बहती हुई धारा: बूंद बूंद टपकना ।

**trilling** -*लिंग n.* तीन जुड़वा बच्चों में से एक बच्चा ।

**trillion** -*यन n* महा शख, पद्म ।

**trim** -*ट्रिम v. t. & v i* to make neat and tidy, to decorate; to adorn; to balance a boat by arranging the cargo; to get a better of; to defeat; to hold a middle course in politics, to clip the edges so as to make neat. साफ सुथरा बनाना, सजाना: सुव्यवस्थित करना, किसी नाव का भार इधर उधर ठीक करके डूबने से बचाना, फायदा उठाना, हराना, राजनीति में अनुदार भाव रखना, साफ करने के लिए किनारे छांटना, *adj* in good order, neat ठीक से सजाया हुआ, सुव्यवस्थित. साफ, अच्छी हालत में *n.* order, condition state of fitness व्यवस्था; दशा, ठीक हालत ।

**trimly** -*मली adv.* neatly, nicely. सुन्दर रूप से, ठीक अवस्था में ।

**trimmer** -*मर n* सजाने वाला, दो दलों में सुलह करवाने वाला निष्पक्ष व्यक्ति. एक जाली; अपना काम निकालने वाला; काटने या छांटने की कैंची

**trimming** -*मिंग n* सजावट की वस्तुए, गोटा किनारी ।

**Trimurti** *ट्रिमूर्टी n.* the Hindu trinity, Brahma. त्रिमूर्ति; ब्रह्मा ।

**trin** -*न n.* तीन बच्चों के एक साथ जन्म लेने में से एक ।

**trindle** -*ट्रिन्डल n.* a piece of wood laid between the cords and boards of a book to flatten before cutting, a wheel पुस्तक की जिल्द और सिलाई के भाग के बीच में रखने का लकड़ी का टुकड़ा जिससे किताब को फैला कर बराबर काटा जाता है, पहिया *v. t.* to roll. गोल करना ।

**trindle tail** -*टेल n* घुमाव दार दुम वाला कुत्ता

**trine** -*इन adj* three fold, 120° apart, being तिगुना; एक सीध में । *n* a triplet, the aspect of two planets as seen from the earth, the third part of a circle एक साथ जन्म लिए हुए तीन शीशुओं में से एक, दो तारों का आपस का फासला जो भूमि से देखने पर दिखाई देता है, वृत्त का तीसरा भाग ।

**tringle** *ट्रिंगल n* परदा टांकने का डण्डा ।

**trinitarian** -*निटेरियन n* ईसू स्वयं अपने पिता तथा पवित्र दूत इस सिद्धान्त पर विश्वास करने वाला, मुसलमानों से ईसाई कैदी छुडाने के लिए बनाया गया एक पन्थ, ट्रिनिटी विश्वविद्यालय का एक सदस्य ।

**trinity** *ट्रिनिटी n.* a group of three, in theology a three fold personality existing in the one devine being or substance, in art; a symbolic representation of the Trinity; any unity of three parts or elements in one तीन का समूह, धर्म-शास्त्र में ब्रह्मा, विष्णु महेश का एक स्वरूप, त्रिमूर्ती का कालात्मक चित्रण, तीन तत्वों अथवा भागों का एकीकरण ।

*Trinity Sunday* इस्टर के बाद आठवां रविवार

**trinket** -*न्केट n* any small ornament as of jewellery; any small article forming part of an outfit, a trifle, a delicacy एक छोटा आभूषण; किसी वेश-भूषा की कोई छोटी वस्तु; तुच्छ वस्तु, मिष्टान; *v. i* to have underhand dealings गुप्त रूप से लेन देन करना ।

**trio** ट्राओ *n.* in music, a composition for three performers संगीत में, तीन गाने वालों के लिए बनाया गया गीत ।

**triones** -*ओनिज n (pl)* the seven stars of the Plough. सप्तऋषि ।

**trip** ट्रिप v. t. & v. i. to run or dance with quick steps; to stumble, to make a mistake, to tilt up, to loose an anchor from the bottom by a long rope, to make a journey. तेज कदमों से दौड़ना या नाचना, ठोकर खाकर गिरना, भूल करना, उल्टा करना, रस्से से लंगर उठाना; यात्रा पर जाना, घूमने जाना, n. a short journey, an excursion थोडी दूर की यात्रा; भ्रमण, सैर, शरीर का सन्तुलन बिगड़ने पर गिरना, हल्की चाल, सैर में पकड़ी गई हुई मछलियां; पैरों की आकस्मिक पकड, बडी भूल; भेड़ों का समूह।

**tripe** -प n. entrails; the stomach of ox etc used as food; rubbish; poor stuff. आंत; उदर; पेट विशेषतः बैल इत्यादि का जिनका मांस खाया जाता है, गन्द; खराब।

**triphenyl** -ईफिनिल *pref.* meaning 'having three phenyle radicals in combination' 'फिनिल के तीन मूलतत्व युक्त मिश्रण' अर्थ का उपसर्ग।

**triphenylamine** -लेमीन n. उदजन के सब अणुओं हटाकर फिनिल के अणु मिलाने वाला एक रसायन।

**triphone** -फोन n. तीन स्वरों का समुच्चय उच्चारण का एक शीघ्रलिपि का चिन्ह।

**triphthong** ट्रिफथिङ्ग n. तीन स्वरों का समुच्चय।

**triple** -पल *adj.* three fold, consisting of three, third. तिगुना; तीन का, तीसरा, n. a quantity three times as much. तिगुनी मात्रा।

**triplet** -लेट n. set of three things, three lines rythming together, (*pl.*) three childern born at a birth. तीन चीजों का समूह; तुक के तीन पदों का छन्द; एक साथ जन्मे तीन बच्चे।

**triplicate** -लीकेट *adj.* threefold, third copy. तिगुना; तीसरी प्रतिलिपि, v. t. to treble, to make three copies तीन प्रतिलिपि बनाना।

**tripod** ट्राइपॉड, ट्रिपॉड n. तीन पैर की कोई वस्तु, तिपाई; *adj.* तीन पैर वाला।

**trippant** ट्रिपेन्ट *adj.* thipping with right foot raised. सीधे पैर को उठाकर धीरे धीरे चलने वाला।

**tripper** -पर n. one who trips, an excursionist. यात्रा करने वाला; सैर सपाटा करने वाला

**tripple** -पल n. a horses ambling canter. घोड़े की दुलकी चाल।

**tripsis** -सिस n. message, shampooing, t. pulverisation. मालिश, साबुन से बाल धोने का कार्य, चूर्ण करना।

**trisect** -सेक्ट v. t. तीन बराबर भागों में विभक्त करना।

**trisection** -शन n. तीन बराबर भाग में विभाजन

**trisector** -टर n. तीन बराबर भागों में विभक्त करने वाला; तीन बराबर भागों में विभक्त करने वाली रेखा।

**trisectrix** -क्स परिधि का अंश जो तीन बराबर भागों में विभक्त किया जा सकता है।

**trist** -स्ट *adj.* sorrowful; dismal उदास, दुखी।

**trisula** -ला n. त्रिशूल; शिवजी का त्रिशूल।

**trisulcate** -सल्केट n. तीन कांटों वाला; त्रिशूल के आकार का।

**trite** -ट *adj.* worn, stale; hackneyed. जीर्ण, पुराना; उच्छिष्ट।

**tritely** -ली *adv.* जीर्णता से।

**triticum** -कम n. गेहूँ के पौधे की श्रेणी।

**Triton** ट्राइटन n. यूनानी पौराणिक कथाओं का एक छोटा समुद्र देवता जिसका आकार ऊपर से मनुष्य और नीचे से मछली जैसा वर्णन किया गया है उसके आगे पैर घोड़े जैसे होते हैं और शंख बजाता दिखाया गया है, एक प्रकार की घोंघों की श्रेणी जिसके शंख बनते है।

**triturate** -रेट v. t. to grind to a fine powder पीस कर बारीक चूर्ण बनाना।

**trituration** -रेशन n. पीस कर चूर्ण करने का कार्य, पिसाई।

**triturator** -रेटर n. पीस कर चूर्ण करने वाला।

**triumph** ट्रायेम्फ n. a festivity the condition of being victory, a trump card, any public display or procession, a captive led in triumph प्राचीन रोम में विजयी सेनापति के स्वागत में निकाला गया जलूस, हर्ष; उत्सव; विजय; ताश के खेल में तुरफ का पत्ता, सार्वजनिक प्रदर्शन; जलूस में निकाले गए कैदी। v. t. & v. i. to obtain a victory, to conquer; to exult; to show in glory, to triumph over. विजय प्राप्त करना, विजय का हर्ष मनाना; विजय का उत्सव मनाना, विजय करना; खुशी मनाना, गौरव दिखाना।

**triumphant** -फेन्ट *adj.* विजय प्राप्त, विजयी।

**triumphantly** -फेन्टली *adv.* विजेता के रूप में

**triumpher** -म्फर n. विजेता, विजय का आनन्द लेने वाला।

**triune** -यून *adj.* three in one एक में तीन।

**triunity** -यूनिटी n. एक साथ तीन।

**trivalence** -वेलेन्स **trivalency** -न्सी n. ...

साथ लगे हुए तीन वाल्व।

**trivalent** -लेन्ट *adj* उपरोक्त वाल्वों से सम्बन्धित।

**trivalve** -वाल्व **trivalved** -वाल्वड **trivalvular** *adj*. three valved. तीन वाल्व वाला।

**trivet** ट्रिवट *n*. three-legged stand for holding cooking vessels in a fireplace; a heated iron or hot pot on a table; a three-legged pot लोहे की तिपाई जिस पर पकाने के पात्र रखे जाते है; मेज पर रखी गर्म अस्त्री या गर्म वर्तन; तीन पैर लगा हुआ कोई वर्तन *right as a trivet* : आरोग्यता से।

**trivia** -विआ *n* (*pl.*) अनावश्यक या निरर्थक वातें

**trivial** -यल *adj*. अनावश्यक, तुच्छ; गवार, नादान; अप्रधान।

**trix** -क्स *suffix* forming feminine nouns. स्त्रीलिङ्ग बनाने का प्रत्यय।

**troche** -की *n* a medicated on tablet circular in size. दवाई की गोलाकार वनी गोलियां या टिकिया।

**trochee** -ची *n* दो अक्षरो का पद, *n* a trochaic verse. दो अक्षरो के पद का छन्द।

**trochlea** -कलिया *n* a pulley or a grooved pulley-like structure पुली; चक्का, गड़ारी, चक्के की आकार की आकृति।

**trochlear** कलियर *adj* चक्के या पुली के आकार

**trochoid** -कॉइड *n* a curve traced by a point in the plane of a curve that rolls upon a fixed straight line. एक ही रेखा पर घूमने वाले वृत्त के केन्द्र से खींचा गया वृत्त. *adj*. अपनी ही चूल पर घूमने वाली।

**trod** -ड *n*. a track, path. रास्ता या पगडण्डी *hot trod* : डाकुओ या लुटेरो का पीछा करना।

**trod, trodden** *pa. p* & *pa. t*. of tread

**troggs** -ग्ज *interj* by faith, by fidality. कसम से; ईमान से।

**Trojan** -जन *adj*. of troy ट्राय का *n*. ट्राय का निवासी; वीर-साहसी व्यक्ति, खुशदिल व्यक्ति या साथी।

**troke** -क *n*. (Scot) exchange of goods; barter. माल की अदला बदली, एक माल देकर दूसरा माल लेना।

**troll** -ल *v. t.* & *v. i* to roll; to sing the parts of a song in succession चक्कर मे घुमाना; घूम घूम कर चलना, लुढकना, गीत का भाग एक के वाद दूसरा गाना, लिपटे हुए डोरे और वसी से मछली का शिकार करना, इधर उधर टहलना; लालच देना; चलते ही जाना जैसे जवान, हाथठेले से लेजाना; *n* फन्दा या चक्कर, कोई चक्कर वाली घुमान, बार बार करना या वारी वारी से गाया हुआ सङ्गीत; एक दुष्ट वौना।

**troller** -र *n*. हाथ से चलाने का ठेला।

**trolley, trolly** -ली *n*. a light car on two wheels pushed by hand; a low truck on four wheels running on sails दो पहियों का हाथ से चलाने का ठेला, पटरी पर चलने वाली चार पहियों की नीची गाडी; ट्राम के ऊपर के डण्डे के ऊपरी सिरे पर लगी फिरकी जो विजली के तार से भिडी होती है और गाडी के साथ साथ चलती है; इस प्रकार ट्राम के आकार को चलने के लिये विजली पहुँचाती रहती है; ट्राम गाडी, एक प्रकार का फीता जो चौरस या मोटे तागे का बना होता है।

**trolling** -लिंग *n* बंसी मे फिरकी लगा कर मछली पकडने का तरीका।

**trollop** -लॅप *n*. फूहड स्त्री, वेश्या फूहड पन से वस्त्र पहनना।

**trollopee** -लपी *n*. एक प्रकार का स्त्रियो के पहनने का साया।

**trolloping**-लिंग (also trollopish, trollopy लपी) *adj* फूहड, दुष्ट, फाटक के समान।

**trompe, tromp** ट्रोम्प *n* एक प्रकार का यन्त्र जो भट्ठी इत्यादि की हवा देने के काम आता है और पानी की पतली धारा को वड़ी और लम्बी नली में लगातार डालने से हवा उत्पन्न करता है, किसी मकान के भाग को रोकने के लिए बनाया गया मेहराबदार ढांचा।

**tron, trone**-ट्रोन *n* a public weighing machine, the market-place सर्व साधारण के तुलने का काटा या यन्त्र; वाजार, हाट।

**troop** ट्रूप *n* a body of soldiers, a gathering, a herd or flock, the cavalry unit of formation; a body of Boy Scouts forming a company of eight scouts each a company of actors; a drum signal for assembling, a great number *v t.* & *v t*. to move along as a struggling crowd or troop; to congregate; to depart hastily, to cause to troop. सेना; फौज; दल, भीड, रेवड, घुडसवार सैनिकों का क्रम वद्ध चलना; बॉय स्काउट की आठ आठ स्काउटो की टोलिया; अभिनेताओं की टोली, इकट्ठा होने के लिए ढोल वजाने का एक चिन्ह; अत्यधिक सख्या। धक्कम धक्का करने वाली भीड़ की तरह अथवा फौज के समान आगे वढना, इकट्ठा होना शीघ्रता से चले जाना; इकट्ठा करना।

**trooper** -पर *n*. घुडसवार।

**trope** ट्रोप *n*. figurative use of a word. a figure of speech शब्दालकार, वाक्यालकार

**trope** -ट्रोप *suffix* किसी व्यक्ति या वस्तु के पलटने

का अर्थ वाला प्रत्यय ।

**troph**-ट्रॉफ (also tropho) *pref* in the sense of 'nutrition' 'पुष्टि' अर्थ का एक उपसर्ग ।

**trophesy** -फेसी *n* पुष्टि कारक भोजन मिलने के कारण पुष्टि कारक नाड़ियों की दुर्बलता ।

**trophy** -फी *n* a memorial for victory; displayed spoils, a shield of plate awarded as a prize; a memorial of success, an ornamental group of weapons etc. *v. t.* to set with trophies, to award trophies विजय चिन्ह; जीति हुई पुरानी वस्तुओं कथा शास्त्रों का प्रदर्शन; इनाम मे मिला हुआ सफलता का चिन्ह सफलता का स्मारक, सजाए हुए शास्त्र इत्यादि । विजय चिन्ह सजाना, सफलता स्मारक इनाम में देना ।

**tropic**-पिक *n* an imaginary circle on the earth's surface parallel to the equator and about 23.°5 north of its also called *the tropic of cancer*, similar circle about 23.°5 south of the equrator called the *tropic* a turning point or limit *of the capricon the tropics* उष्णकटिबन्ध, भूमध्यरेखा के २३ ½ उत्तर की ओर सामानान्तर खींची गई मान रेखा जिस उत्तरी आक्रान्स रेखा भी कहते है, उसी प्रकार की २३ ½ दक्षिण की ओर खींची गई मान रेखा जिसे दक्षिणी आक्रास रेखा कहते है सीमा, लौटने की सीमा ।

**tropologic (al)** (ल) *a l,* figurative अलकार या रूपक सम्बन्धी ।

**tropical** कल *adj* आक्राश रेखाओ के बीच के उष्णकटिबन्ध से सम्बन्धित ।

**troposphere** -स्फियर *n.* the lower layer of the atmosphere in which the temprature decreases as the height increses. वायु मण्डल का निचला भाग जिसमें ऊंचाई चढ़ने के साथ साथ तापमान गिरता है ।

**trot** ट्रॉट *v t. & v. i.* to move at a steady pace not faster than a gallop but faster than walk; to run slowly, to produce, to cause to move a little faster than walk, to conduct a round. दुलकी चाल से चलना, धीरे धीरे भागना, उत्पन्न करना, इधर उधर घुमाना । *n.* दुलकी चाल; घोड़े की दुलकी चाल, दुलकी चाल का दौड, छोटा शिशु प्रेम से पुकारने का एक शब्द, धीरे धीरे चलते ही रहना, किसी विदेशी भाषा का अविकल अनुवाद; खूसट बुढिया ।

**trot-cozy, trot-cosey** -कोज़ी *n.* a riding hood. घोडे पर स्वारी करते समय पहनने की सैनिक टोपी ।

**troth** -ट्रोथ *n.* faith, fidelity विश्वास, सत्यता *v t* (Shak.) to betroth सगाई करना, मगनी करना, *interj.* in truth सच ।

**trothful** -फुल *adj* विश्वासी, सत्यता युक्त ।

**trotter** -ट्रॉटर *n.* दुलकी चाल चलने वाला, दुलकी चाल वाला घोडा, भेड के पैर ।

**trottoir** -वार *n* (*Fr*) a pawed foot way at the side of a sheet. सडक पर पक्की बनी पैदल चलने की पटरी ।

**trouble** -ट्रबल *n* the state of being distressed, a grief, a person, circumstance or event which create difficulty, annoyance; worry, toilsome exertion, pains, any serious diseased condition दुख; घबड़ाहट, संकट; विपत्ति या संकट डालने वाला, व्यक्ति; स्थिति या घटना, क्लेश, कष्ट, कठिन परिश्रम, परिश्रम, किसी रोग से ग्रसित होने पर गम्भीर अवस्था; *v t & v i* to disturb to hassass, to agitate to give inconvenience, to interfere with to distress physically, to ail, to take pains दुख देना, तग करना, घबड़ाना, कष्ट देना, दखल देना, शारीरिक रोग से पीडित होना, कष्ट या क्लेश सहन करना; कठिन परिश्रम करना ।

**troubled** -ल्ड *adj* दुखी, सताया हुआ, कष्टदायक ।

**troubler** -र *n* कष्ट देने वाला; दुख देने वाला ।

**troublesome** -सम *adj* दुखदाई, पीडा देने वाला, कष्ट कारक ।

**troubling** -लिंग *n & adj.* कष्ट देने वाला, दुखदायी ।

**trough** ट्राफ *n* a long, narrow container for holding water or serving food to animals; a vessel for kneading or wasting a vessel for liquid over which gases are collected, a channel a gutter; a long narrow depression कठौता; नांद, टब; जानवरों का पानी या चारा देने का बर्तन, कपड़ा धोने या आटा गूंदने के काम आने वाला बर्तन, तरल पदार्थ रखने का पात्र जिस पर गैसें इकट्ठी की जाती है, नहर; नाला, लम्बा और पतला गड्ढा ।

**trounce** ट्राउन्स *v. t* to beat; to harrass; to punish, to rebuke, to make a skip पीटना, तंग करना; दण्ड देना, बुरा भला कहना छलांग मारना, कूदना । *v i* to prance: to move briskly; to skip. उछलना, कूदना, तेजी से चलना; छलांग मारना ।

**troupe** ट्रूप *n* किसी नाटक खेलने वालों या पहलवानों की मण्डली ।

**troupial troopial** -पियल *n* एक प्रकार का

मधुर संगीत गाने वाला पक्षी, कोयल ।

**trouse** ट्राउज *n.* a close fitting breeches ढंग गोरी की पतलून ।

**trousers** -जर्स *n.* (*pl*) a man's garment, covering the body from waist to the ankles or knees and divided so as to make a separate covering for each leg पाजामा, पतलून ।

*trouser button* : पाजामें के बटन ।

**trouseau** ट्रूसो *n* (*pl.* trousseax) a brides outfit; a bundle नव वधू के वस्त्र या वेशभूषा, गट्ठर ।

**trouvaille** ट्रूवाई *n* (*Fr.*) कोई आनन्ददायक वस्तु

**trove** ट्रोव *n* भूमि में गढा हुआ खजाना ।

**trover** -वर *n* कानून में, मुद्दई (वादी) की सम्पत्ति की कीमत जो दूसरे ने दबा रखी हो; अदा करवाने का कार्य ।

**trow** ट्रो *v t.* to believe, to trust. विश्वास करना; भरोसा करना ।

**trowel** ट्रॉवल *n* राज की चूना लगाने की चौरस या नुकीली करनी, ढली हुई वस्तु को चिकना करने का एक औजार; *v. t.* करनी से चूना लगाना; करनी से चिकना करना ।

**trowth** ट्रोथ *n.* truth. सत्य ।

**troy** ट्रॉय *adj* बर्तानिया के जौहरियों का एक तौलने की प्रणाली जिसमें १२ औंस का एक पौण्ड के बराबर होते हैं ।

**Troyan** -यन *adj* Troy. ट्राय शहर का ।

**truancy** ट्रूएन्सी, **truantry** -एन्ट्री; **truantship** -शिप *n* the state or habbit of being truant. कार्यपराङ्गता ।

**truant** -एन्ट *n.* a vagrant, one who absents himself from duty without leave especially from school, an idler.आवारा; पाठशाला से बिना छुट्टी लिए अनुपस्थित होने वाला, व्यर्थ समय नष्ट करने वाला व्यक्ति; आलसी व्यक्ति, *adj* idle; playing a truant. आलसी; पाठशाला से बिना अनुमति लिए अनुपस्थित होने वाला, *v.t.* to play truant बिना आज्ञा पाठशाला से अनुपस्थित होना ।

**truce** -स *n.* an agreement between belligerents for a temporary suspension of hostilities; an armistice; temporary cessation. युद्ध-विराम सन्धि, थोड़े दिन की सन्धि, थोड़े समय के लिए लड़ाई बन्द रखना ।

**truchman** ट्रचमन *n* an interpreter. दुभाषिया

**trucial** ट्रूशियल *adj.* युद्ध-विराम सन्धि से सम्बन्धित ।

**trucidation** -डेशन *n* the act of killing हत्या करने का कार्य ।

**truck** ट्रक *n.* a strong vehicle constructed for moving bulky articles; a strout automobile vehicles on rubber tyres, able to carry heavy loads, an open railway wagon for goods; a bogie.भारी और बड़े बोझ को एक स्थान से दूसरे स्थान ले जाने का ठेला; भारी बोझ वाली वस्तुओं को ले जाने की बड़ी और मजबूत मोटर जिसके पहियों पर रबड़ चढा होता है; दो पहिए का आगे की ओर रोक लगा गाठ या बड़े पीपों को ले जाने का हाथ-ठेला, मालगाड़ी का खुला डिब्बा, मालगाड़ी का डिब्बा, झण्डे के लम्बे अथवा मस्तूल के ऊपरी सिरे पर पड़ी लोहे की टोपी, क्रय-विक्रय योग्य सामग्री (अनाज इत्यादि); साग को सब्जी या फल जो बेचने के लिए बाजार में लाए जाते है, बेकार वस्तुएं; एक वस्तु देकर दूसरी वस्तु खरीदने का कार्य; व्यवहार; लेन देन; *v. t.* ठेलागाडी से ले जाना, ठेले पर रखना; एक वस्तु देकर दूसरी वस्तु लेना, अदला बदली करना; सौदा करना; बाजार मे बिकने योग्य फल या सब्जी बाग में उगाना ।

**trucking** -किंग *n. & adj.* अदला बदली करने से सम्बन्धित; ठेला गाड़ी ले जाने का कार्य ।

**truckle** -कल *n.* a pully wheel, a small wheel; a trundle bed गरारी, एक छोटा पहिया, एक छोटा लकड़ी का मोड कर सुन्ड सकने वाली सोने की खाट या बिस्तरा, *v. t. & v. i.* to take an inferior position, to submit or yield meanly, to roll or move on truckles; to sleep in tricklebed आधीन या निम्न कोटि का पद लेना, नीचता पूर्वक आधीन हो जाना; पहिए लगी गाड़ी में चलना, उपरोक्त छोटे बिस्तर पर सोना ।

**trueulence** -लेन्स (also truculency) *n.* जगलीपन की आदतें या व्यवहार, क्रूरता निष्ठुरता

**truculent** -लेन्ट *adj.* क्रूर, निष्ठुर, आक्रमण करने को आतुर ।

**trudge** ट्रज *v. t* to walk wearing or with an effort थके हुए; पांव घसीटकर चलना, *n* a heavy weary walk.उपरोक्त चाल या गति

**trudging** -जिग *n* उपरोक्त प्रकार से चलने का ढंग ।

**true** -ट्रू *adj.* faithful,real or natural,not false,in accordance with fact correct pure; honest of pure pedigree, in prefect tune, exact; right, truthful. सत्य; ईमानदार, यथार्थ, सच्चा, अकृतिम, शुद्ध; ठीक असली नसल का, ठीक लय मे, यथार्थत विश्वासी,प्रभु भक्त । *adv* faithfully honestly; in accurate adjustment विश्वास पूर्वक ईमानदारी से; सचाई से, ठीक किए हुए रूप

-न, *v. t.* to adjust; to make accurate ठीक करना; यथार्थ करना; साधना *n.* truth pledge, condition of being exact. सत्य; सच्चाई, यथार्थ होने की स्थिति ।

**truffle** ट्रफल *n* a genus of fungus. गांठ दार वाले पौधों की एक श्रेणी; गुच्छी ।

**truffled** -फल्ड *adj.* गुच्छी की बनी हुई (तरकारी)

**trug** ट्रग *n.* a wodden fruit basket. लकड़ी की बनी फल रखने की पेटी; कठौता ।

**truism** -इज्म *n* a self-evident truth. स्वतः सिद्ध वचन ।

**trull** ट्रल *n* चरित्र हीन स्त्री; वेश्या ।

**Trullan** -ट्रलन *adj* कुस्तुनतुनिया के महल की गुम्बज वाली बारादरी से सम्बन्धित ।

**truly** -ली *adv.* इमानदारी से; वस्तुतः; प्रमाणिक रूप से; सचाई से ।

**trump** ट्रम्प *n.* a trumpet; a blast, any playing card of a suit having for the time being higher value than the other three suits; a good fellow; an obstruction cast in one's way. *v. t.* & *v. i* to deceive; to trumpet; to play a trump card; to play trumps on another suit, to allege. बिगुल; तुरही, तुरही की आवाज; तुरफ का पत्ता; सज्जन व्यक्ति; किसी के काम में अड़ाई गई अड़चन । धोखा देना; तुरही बजाना; तुरफ चाल करना; तुरफ लगा कर काटना; लाछन लगाना ।

**trump-card** -कार्ड तुरफ का पत्ता ।

**trumpery** -री *n.* बेकार की वस्तु; दिखावटी निरर्थक वस्तु ।

**trumpet** -पेट *n* a musical wind instrument consisting of a long bent metal tube and a bell-shaped mouth; *v. t.* and *v. i.* to announce loudly; to proclaim; to make a noise like that of a trumpet. तुरही; दुन्दभी; अङ्गरेजी बाजा; तुरही के आकार की बनी कोई वस्तु; कम सुनने वालों का सुनने के लिए कान में लगाने का यन्त्र; तुरही के शब्द की तरह का शब्द तुरही बजाने वाला व्यक्ति; तुरही के समान फूलों वाला एक पौधा । तीव्र स्वर से घोषणा करना; घोषणा करना; तुरही बजाना या उसकी आवाज की तरह की शोर मचाना

**trumpeting** टिंग *n.* and *adj* तुरही बजाने का काम ।

**trumpet-major** -मेजर *n.* किसी सेना की बिगुल बजाने वाली टुकड़ी का अध्यक्ष ।

**truncal** ट्रंकल *adj.* धड़ या तने सम्बन्धी ।

**truncate** -केट *v t.* to cut the top or end from, to lop to maim चोटी या सिरा काटना; *adj* terminating abruptly, appearing as if squarred at the top कटा हुआ; छंटा हुआ; ऊपर से कटा हुआ सिरा दिखाई देने वाला ।

**truncation** -शन *n.* काट छांट, कलम ।

**truncheon**-न्शन *n.* a broken or cut piece, a short heavy stick. कोई टूटा हुआ या काटा हुआ टुकड़ा, एक छोटा डण्डा या सोटा; सैनिक पदाधिकारी का अधिकार सूचक डण्डा; वह वृक्ष जिसकी डालियां उसे बढ़ने के योग्य बनाने केलिये काट दी गई हों मुंगरा; मुकदर; भाले का डण्डा, *v t* to beat with a truncheon, to cudgel. छोटे डण्डे या सोटी से पीटना, मुकदा या मुंगरी से पीटना ।

**trundle** -ल *n* a small broad wheel; a low wheeled truck; roller; a trundle bed एक छोटा और मोटा पहिया; छोटे पहियों का ठेला; लुढ़कने वाला बेलन; छोटे पहियों का लगा लुढ़क कर ले जाने का पलङ्ग या बिस्तरा ।

**trunk** -क *n.* the stem of a tree; the main body of a anything, a light framed box with a hinged lid for travelling; the probiscis of an elephant; a garment extending from waist to thigh worn by swimmers; the shaft of column, a box for fish a telescope; a main line of road; the body of a pedestial; a junction circuit between telephone exchanges पेड़ का का तना; किसी वस्तु का मुख्य अंश, कब्जों से ढक्कन लगा हुआ सन्दूक जो सफर में काम आता है, हाथी की सूड़ तैरते और खेलते समय पहनने का जांगिया या नेकर, थम्ब का निचला भाग, मछली रखने का सन्दूक; दुरबीन; मुख्य सड़क; पैर से चलने वाले जीवों का धड़; टेलीफोन मिलाने के दफ्तरों को आपस मे मिलाने का तार ।

**truss** ट्रस *n.* a bandage or support for a rupture, a braced frame-work as of bridge or aeroplane. चोट पर बांधने की पट्टी, टूटे हुए भाग को रोकने का आधार; छोटे छोटे टुकड़े जोड़ कर बनाया हुआ ढांचा जैसे पुल या हवाई जहाज; बर्तानिया का घास फूस तोलने का एक माप जो साठ पौण्ड का होता है, अच्छी तरह बन्धा हुआ फूलों का गुच्छा; गट्ठर, छत को रोकने के लिए बनाया गया लकड़ी का ढांचा । *v t* & *v. i* to bundle up, to tie the points of to furnish with a truss; to pack up. गट्ठर बनाना, सिरे बांधना, फूलों का गुच्छा देना या सजाना, गट्ठर बांधना ।

*to truss up* - कस कर बांधना ।

**trussing** -सिंग *n* ढांचा बनाने के लिए काम आने

वाली वस्तुएं; लकड़ी लोहा इत्यादि।

**trust** -स्ट *n.* a confident; confidence in the reliability of a person with careful investigation, charge, responsibility, credit, belief; custody; a board of trustees. विश्वास, धरोहर, अमानत; पक्का भरोसा; भार. भारार्पित वस्तु, उत्तरदायित्व; मान भरोसा; कानून मे न्यासधारी अथवा वह व्यक्ति जिसके सुपुर्द दूसरे की सम्पति की गई हो कानून उत्तरदायित्व, धरोहर या न्यास मे रखी गई सम्पति या वस्तु; किसी विशेष वस्तु का भाव नियमित करने के लिए बनाई गई समिति, न्यास; न्यासधारियों की समिति। *v. t.* to place confidence in; to entrust, to sell on credit; to hope. विश्वास करना, धरोहर रखना; उधार देना, आशा करना।

**trustee** -टी *n* न्यास धारी, वह व्यक्ति जिसके पास कोई धरोहर रखी हो।

**trustfulness** -फुलनेस *n* विश्वस्तता।

**trustily** -ली *adv* विश्वास पूर्वक।

**trustiness** -नेस *n* सच्चाई, ईमानदारी, सत्यता।

**trusting** -स्टिंग *adj.* विश्वास करने योग्य।

**trust-worthy** -वर्दी *adj* विश्वसनीय, विश्वास करने योग्य।

**truth** ट्रूथ *n.* faithfulness, agreement with reality; adherance to nature in fine arts; exactness, a true statement. विश्वस्तता; सत्य सचाई, यथार्थता, सच्चा बयान; सत्य वादिता, ज्ञान, चित्रकला मे प्राकृति दृश्य ही बनाना।

**truthy** ट्रूथी *adj* सच्चा, सत्यवादी।

**try** ट्राई *v. t. & v. i.* to test; to examine judicially, to investigate; to purify, to refine, to endeavour, to make an effort; to annoy, to irritate, to examine and decide the truth; to experience. जांचना, विचार करना; जांच पड़ताल करना, शुद्ध करना; शोधना; कोशिश करना; उद्योग करना; उद्विग्न करना, तङ्ग करना; विश्लेषण करके सच्चाई को मालूम करना; अनुभव करना; *n.* an experiment, an attempt. प्रयोग; परीक्षा; जांच, *adj.* choice, purified पसन्द किया हुआ; शुद्ध किया हुआ।

**trying** ट्राइङ्ग *adj* जांचने वाला, दु खदाई, कठिन, कठिनाई से सहने योग्य।

**trying plane** -प्लेन *n* बढ़ई का छोटा रन्दा।

**trying-square** -स्क्वेयर, **try-square** ट्राई-स्क्वेयर *n.* बढ़ई का गोनिया।

**trypsin** -सिन *n.* पाचन रस की थैली से निकलने वाला तरल पाचक पदार्थ।

**tryst** -इस्ट *n.* मिलने के लिए दिया गया निश्चत समय; मिलने का निश्चित समय, या गुप्त स्थान, पशुओं का मेला या प्रदर्शनी।

**tsar** -र *n.* the title of the emperor of Russia रूस के सम्राट की उपाधि।

**tuan** टुआन *n* sir, lord. श्रीमान, श्रीयुत।

**tuast, tooart** टूअर्ट **tewart** -ट्यूवर्ट *n.* मजबूत लकड़ी वाला इलायची का पेड़।

**tub** टब *n* a wooden vessel, a cask, anything like a cask, a clumsy ship or boat, a vehicle for bringing coal from mine a brucket. कठौता, पीपा, पीपे की आकृति की कोई वस्तु, भद्दे प्रकार की बनी कोई नाव या जलपोत, खान से कोयला लाने का ठेला, बाल्टी। *v t. & v. i.* to plant in a tub to take a bath in a tub. नांद में पौधा लगाना, नांद में स्नान करना।

**tubage** -बेज *n.* नलिया लगाने का कार्य।

**tubal** -बल, **tubar** -बर; **tubed** -ब्ड; **tubate** -बेट *adj.* of the form of a tube नली के आकार का।

**tubber** टबर *n* स्नान करने वाला, नांद मे भिगोने वाला।

**tubby** टबी *adj* नांद के समान गोल, धीमे स्वर वाला।

**tube** ट्यूब *n* a pipe, a hollow cylinder used for conveying fluids and other purposes, the principal part of the gun; a tunnel, a subway, a vacuum tube; a canal, any vessel in plant or animal, an under ground railway नली, खोखला नल जिसमे तरल पदार्थ इधर उधर ले जाया जा सके; बन्दूक का मुख्य अंग (नली); सुरंग; जमीन के नीचे का रास्ता, रेडियो की ट्यूब; हवा निकालती हुई नली, नहर, पौधों तथा जीवों की नली या खून की नाली, जमीन के नीचे रेल की सुरङ्ग, *v t & v i* to furnish with tubes; to travel by the tube नली लगाना, रेल की सुरंग द्वारा यात्रा करना।

**tubeful** -फुल *adj* नलीयुक्त।

**tuberaceous** -शियस *adj* गुच्छी के आकार का

**-tude** *suff* from abstract nouns भाववाचक संज्ञा बनाने का प्रत्यय, पन्द्रहवीं शताब्दी में।

**Tudor** -डर *adj* वर्तानिया के सम्राट हेनरी पंचम की विधवा से विवाह करने वाले सर ओवन ट्यूडर राज वंश से सम्बन्धित, उस समय की इमारते बनाने के ढंग या आकार का।

**Tuesday** -जडे *n.* the third day of the weak. मंगलवार।

**tufa** टूफा *n.* एक प्रकार का अडाकार पत्थर जो

नदियो से निकाला जाता है।

**tuff** टफ *n* a fragmentary volcanic rock composed of fine sand and coarse grovel, used for structural pusposes एक प्रकार की बजरी की चट्टान जो ज्वालामुखी पहाड़के पत्थरों की और लावा के छोटे बडे टुकडे मिलकर बनी हुई होती है और मकान इत्यादि बनाने के काम आती है।

**tuffet** -टत *n* a mound, a tuft बजरी के पत्थर की चट्टान या ऊ चा स्थान।

**tuft** टफ्ट *n* a bunch of small flexible parts as hair, grass etc.; a knot, a clump, a cluster of threads drawn tightly through a quilt; to secure stuffing; a gold tassel formerly used by the graduates of English Universities नर्म पदार्थों (फूल बाल, घास) इत्यादि का एक छोटा गुच्छा, गाठ, जूड़ा, लिहाफ़ मे रूई को रोकने के लिए डाले गए तागे, बर्तानिया के विश्वविद्यालय स्नातकों द्वारा पहले पहनने वाला सोने का बिल्ला (पदक) *v t* &*v i* to separate and form into tufts, to cover or adorn with tufts गुच्छा या जूड़ बना या खोलना गुच्छों को जूडे से सजाना।

**tufting** -टिंग *n*. गुच्छे बनाने तथा लिहाफ़ में तागे डालने का कार्य।

**tufty** -टी *adj*. गुच्छो से परिपूर्ण।

**tug** टग *v t* to pull, to drag with force to tow to labour, to struggle घसीटना, खीचना, शक्ति लगाकर जोर से घसीटना, कठिन परिश्रम करना, प्रयत्न करना, *n* a sudden pull, a small but powerful boat used for towingships a strenuous contest, a trance of a harness, a high healed car for carrying logs beneath its axles जोर का झटके के साथ खिचाव, दूसरे जलपोतो से रस्सा बांध कर घसीटना या खीचने वाला शक्तिशाली जहाज, घोडे के साज मे मु ह मे लगाने का धातु या लोहे का मरिया, ऊचे पहिए वाली गाडी जिसकी धुरी के नीचे लट्ठे मे बांधकर एक जगह से दूसरी जगह लिये जाते है।

**tugger** -गर *n* जोर लगा कर खीचने वाला।

**tugging** -ग *n* & *adj* रस्सा खीचने के साधन, खीचने वाला।

**tuggingly** -गली *adv* जोर से खींचते हुए।

**tui** -ई *n* a kind of singing bird एक प्रकार का गाने वाला पक्षी कोयल।

**tuilye** टुलिया *n* (also tuilzie) a fight, braw लडाई झगडा, *v i* to struggle. झगड़ा करना।

**tuism** ट्यूइज्म *n*. an appostrophe, reference to a second person एक चिन्ह (') जो किसी अक्षर या शब्द के लोप को बताता है, तू या तुम का सम्बोधन।

**tuition** -शन *n* instruction teaching; guardianship शिक्षा-अध्ययन, पढ़ाई मे बालक की निगरानी।

**tuitional** -न *adj*. अध्यापन सम्बन्धी।

**tulip** ट्यूलिप *n* कुमुदनी के फूलो जैसे रङ्ग बिरङ्गे फूल वाला एक पौधा, ढोंगी व्यक्ति दिखावा करने वाला व्यक्ति।

**tulle** -ल a fine network silk fabric एक प्रकार का महीन रेशमी जाली युक्त वस्त्र।

**tulwar** टल्वार *n* the Indian sword तलवार

**tumble** टम्बल *v. t.* & *v. i.* to toss carelessly, to throw in to confusion, to roll; cause to roll, to fall suddenly, to perform acrobatic feats; to understand, to fall headlong, to stumble लापरवाही से उछालना, इधर उधर फेंकना, लुढकना या लुढकाना अचानक गिरना, कसरत के करतब दिखलाना; घूमने वाले डिब्बे मे डालकर चमकाना, समझना, सिर के बल गिरना, ठोकर खाना *n* गिरावट, पिछाड, घबडाहट।

**tubercle** -बकल *n* a small swelling, a nodule, a morbid growth in the lung or else where in cases of tuberculosis. सूजन, गिल्टी, क्षयरोग मे फेफडो तथा अन्य उपांगो मे पड जाने वाली गिल्टिया।

**tubercule** -ल *n* ग्रन्थि सूजन।

**tuberculin** -लिन *n* तपेदिक के कीटाणुओं से बनाई हुई तपेदिक रोग की औषधि।

**tuberculosis** -लोसिस *n* क्षयरोग, तपेदिक, राजयक्ष्मा।

**tuberculous** -लस *adj* क्षय रोग सम्बन्धी।

**tuberculum** -लम *n* ग्रन्थि, गांठ, सूजन।

**tuberose** ट्यूबरोज *adj* गांठदार, ग्रन्थियुक्त; कद वाला; *n*. गुलशब्बो नाम का एक सुगन्धित पुष्प

**tube-well** -वेल *n* एक प्रकार का हाथ से चलाने वाला नल जो जमीन के नीचे से या कुए मे पानी खींचता है।

**tubing** -बिंग *n* & *adj* नलिया, नलिया बनाने का कार्य, नलिया बनाने का सामान।

**tuck** टक *n* a horizontal fold made in a garment, a flap for a book determination, a stroke, a beat as of a drum, a long narrow sword, flourish of trumpet सीधी परत, वस्त्रों के मुडे हुए किनारे किताब पर मोड कर चढाया गया मोटा कागज, जलपोत की पिछाडी का भाग, शक्ति, भावना, पक्का इरादा; दृढ सकल्प, नगाडे की चोट; एक प्रकार की लम्बी तलवार तुरही का शब्द

*v t.* to fold under; to enclose, press into a close place; to hide; to make tucks; to beat as of a drum, to make an onslaught on food. नीचे मोड़ना; नीचे दबाना; बन्द करना; किसी गुप्त जगह छिपाना; छिपाना; लपेटना; नगाड़े पर चोट करना; खाने पर टूट पड़ना।

*tuck in* : बढ़िया दावत।

*tuck up* : सुकेड़ना; सलवटें डालना।

*tuck out* : स्वादिष्ट भोजन।

**tumbler** -र *n.* पीने का सादा गिलास, कसरत के कर्तब दिखाने वाला; एक प्रकार के कबूतरों की नस्ल जो उड़ते उड़ते कला बाजी खा जाते हैं; ताले का वह भाग जिसमें तालों लगाकर हटाने के बाद ताला खुलता है।

**tumbling** *लिग n* नट बाजी।

**tumbrel**, tumbril -ब्रल *n.* एक दो पहिए की ढकी हुई सैनिक बारूद या हथियार ले जाने की गाड़ी; किसानों की गोबर ले जाने की गाडी, मैला ले जाने की गाड़ी।

**tumefaction** -फैक्शन (also tumescence) *n* a tendency to swell, a swelling सूजने वाला; सूजन।

**tumefy** -फाई *v. t. & v i* to swell सूजन आना; फूलना; फुलाना।

**tumescent** सेन्ट *adj.* सूजा हुआ।

**tumid** -मिड *adj.* swollen;enlarged;bombastic सूजा हुआ; बड़ा किया हुआ; शब्दों का आडम्बर वाला।

**tumidity** -डिटी *n.* सूजन, फूलन।

**tumidly** -डली *adv.* सूजन के रूप मे।

**tumidness** नस *n.* सूजन; फूलन।

**tumor** -मर (also tomour *n* a swelling; a morbid growth सूजन; गिल्टी गांठ।

**tomour**, **tumorous**-रस *adj* सूजा हुआ;गिल्टी युक्त; गांठदार।

**tump** -टम्प *n* a little mound or hill. *v.t.* to drag. एक छोटा टीला; पहाडी। खीचना, घसीटना।

**tumult**-टमल्ट *n.* commotion,disturbance; a voilent commotion, or agitation; हलचल; उपद्रव, बलवा; कोलाहल।

**tumultuate** -यूएट *v t.* उपद्रव करना, बल्वा खडा करना, कोलाहल करना।

**tun** -टन *n* एक बडा पीपा, एक प्राचीन माप जो २१६ गैलन शराब के बराबर होता था।

**tund** टन्ड *v t. & v i.* to beat. पीटना; मारना

**tundra** टुन्ड्रा *n* a treeless marshy plain of Siberia साइबेरिया का बिना वृक्षा टुन्ड्रा का मैदान।

**tune** ट्यून *n.* a melodious succession of musical tones adjusted to some measure; a setting of hymn used in worship; the state of being in the proper pitch; concord; humour; a musical tone or sound. सुर; राग; ताल; लय; प्रार्थना के लिए कविता की बनाई गई धुन, ठीक सुर या लय में होने की स्थिति; सुर का मेल; मनोभाव; संगीत की लय या तान की आवाज; *v.t. & v.i.* to attune; to celebrate with song, to put in accord with as a radio receiver to the transmission station; to adjus to an end, to utter music; to be in harmony सुर मिलाना; गाना गाकर उत्सव मनाना; मिलाना; जैसे रेडियो को प्रसारण केन्द्र से मिलाना; किसी विशेष प्रयोजन के लिए मिलाना गाना; सुर मे होना।

**tuned** ट्यून्ड *adj.* सुर मिला हुआ।

**tuneful** -फुल *adj.* सुरीला।

**tunefully** -ली *adv.* सुर मे।

**tunic** -निक *n.* रोम देश का एक कमीज के आकार की प्राचीन पोशाक; सैनिकों या पुलिस के सिपाहियों के पहनने का छोटा कोट, ऊपर की बारीक त्वचा या झिल्ली।

**tunnel** टनल *n.* पहाड़ी के नीचे बनाई हुई सुरङ्ग जैसी रेल के लिए बनाई जाती है, सुरङ्ग के आकार की कोई दूसरी वस्तु; धूए की चिमनी; जमीन में किसी जानवर की मांद। *v t* and *v i.* to make a passage through, to hollow out; to make a tunnel सुरङ्ग बनाना, रास्ता बनाना; खोखला करना।

**tunnelling** -नलिङ्ग *n* सुरङ्ग बनाने का कार्य।

**tuny** ट्यूनी *adj.* सुरीला।

**tup** टप *n.* a ram or male-sheep; the striking face of a power hammer नर भेड या मेंढा; विद्युत शक्ति अथवा भाप की शक्ति से चलने वाले हथौडे का चोट करने वाला भाग. *v t & v i.* to copulate with (a female) to copulate (of sheep) स्त्री के साथ विषय भोग करना; भेड के साथ विषय भोग करना।

**turacin** -रेसिन *n* a soluable red colouring matter containing copper एक प्रकार का पानी में घुलने वाला लाल रङ्ग जिसमें तांबा मिला होता है।

**turban** टर्बन *n.* साफा, पगड़ी, एक प्रकार का बिना किनारे का गोल टोप जिसे स्त्रियां या बच्चे पहनते हैं।

**turbid** -ड *adj.*disordered ,muddy thick अव्यवस्थित, गंदला; मैला घना।

**turbidity** -डिटी *n* गदलापन, अव्यवस्था घनापन।

**turbinate** -नेट *adj* लट्टू के आकार का, नाक की नर्म गोलाई वाली हड्डी सम्बन्धी, जो नाक की हड्डी के ऊपर आधारित होती है।

**turbination** -नेशन *n.* स्तूप या घन के आकार की आकृति, लट्टू की तरह चक्कर काटने का कार्य।

**turbine** -इन *n.* an engine consisting of one or move rotary motors mounted on a shaft, actuated by the suction of a fluid under pressure. एक धुरी पर चढ़े हुए गोल चक्कर काटने वाला यन्त्र जो पानी या और किसी वस्तु की शक्ति से घूमने लगता है।

**turbo** टर्बो *p. cf.* 'चक्की' अर्थ सूचक एक उपसर्ग

**turbo-jet** -जेट *n.* गैस से चलने वाला यन्त्र जो पिचकारी के छेद के अन्दर के भाग की शक्ति से चलता है।

**turbulence** -लेन्स *n.* (also turbulency) the state of being violently especially in dynamics. विप्लव; अशान्ति, गड़बड़ विशेषत. वेग गति से चलने वाले इंजनों के अन्दर गैस की

**tubulent** -लेन्ट *adj* हलचल युक्त उन्मादी, हल्ला मचाने वाला, भयङ्कर, उग्र, उद्विग्न।

**turbulently** -ली *adv* उपद्रव से।

**turf** टर्फ *n* the grass and the surface earth under it, a grassy plot, the race course घास और उसके नीचे की भूमि: घास का मैदान; घुड़दौड़ का मैदान, *v. t.* to cover with turf मैदान में घास उगाना।
*the turf*, घुड़दौड़।

**turfed** टर्फ्ड *adj.* घास की जड़ों से ढका हुआ।

**turfiness** टर्फीनेस *n.* भूमि का घास की जड़ों से आच्छादित होने की अवस्था।

**turfing** टर्फिंग *n.* & *adj.* घास की जड़ों का फैलाव

**turfite** टर्फाइट *n.* घुड़दौड़ का शौकीन।

**turgescence** -सेन्स *n.* swollenness सूजन; फूला हुआ होने की अवस्था।

**turgescent** -सेन्ट *adj* फैलता हुआ; फूलता हुआ; सूजा हुआ।

**turgid** टर्जिड *adj* swollen pompus; bombastic सूजा हुआ; दिखावटी; आडम्बरी।

**turion** टूरियन *n.* an underground bud. भूमि अन्दर से जड़ के फूटने वाला नया कोपल।

**Turk** टर्क *n.* a native of Turkey; a Mohammedan; an unruly person, a Turkish horse. तुर्की देश का निवासी; मुसलमान; वश में न आने वाला व्यक्ति; तुर्की घोड़ा।

**Turkess** टर्कैस *n* तुर्की देश की रहने वाली स्त्री।

**turkey** टर्की *n.* एक प्रकार की बड़ी मुर्गी।

**turkey-buzzard** -बजर्ड *n* एक प्रकार का अमरीका में पाया जाने वाला गिद्ध।

**Turkish-bath** -बाथ *n.* मालिश करके भाप द्वारा स्नान।

**turm** -र्म *n.* a troop. सेनादल।

**turmaric** टरमरिक *n.* हल्दी, पिसी हुई हल्दी।

**turmoil** -मॉइल *n.* a commotion; a tumult. विप्लव, उपद्रव। *v. t.* to harrass with commotion. उद्विग्न करके परेशान करना, *v. i.* to toil. कठिन परिश्रम करना।

**turn** टर्न *v. t.* & *v. i.* to change the direction; to revolve; to curdle, to reverse; to alter; to cause to revolve; to form in a lathe to become giddy; to translate; to repent किसी की गति बदलना घूमना; जमाना; उलटना, घुमाना; खराद पर चढ़ा कर बनाना, सिर घूमना; अनुवाद करना; पछताना; *n.* revolution, alteration, change in direction, opportunity, performance; inverted type; new position, winding, crisis. घुमाव; परिवर्तन, मौका, अवसर; बारी, कार्य, उल्टा हुआ टाइप; नई स्थिति, चक्कर;

**turn about** दूसरी दिशा को मुड़ना।

**turn about, turn and turn about** एक छोड़ कर दूसरा; एक के बाद दूसरा।

**turn a hair** प्रभावित न होना।

**turn about** -अबाउट *n.* पीछे की ओर मुह करने की स्थिति।

**turn back** -बैक *n.* मोड़ा हुआ पिछला भाग; काम या कारोबार बन्द करने वाला व्यापारी।

**turn in** भीतर की ओर मोड़ना प्रवेश करना।

**turn into** परिवर्तन करने के बाद बनना।

**turn out** निकाल देना; बाहर की ओर झुकाना।

**turndun** टर्नडन (also tundun) *n* a bull-roarer एक प्रकार का खिलौना जो साँड की तरह की आवाज करता है।

**turned** -टर्न्ड *adj* खराद पर बना हुआ, उल्टा किया हुआ (छापने का टाइप)।

**turner** टर्नर *n* खराद पर काम करने वाला, किसी व्यायामशाला का सदस्य।

**turnery** -नरी *n* खराद पर ढालने की कला, खराद का कारखाना।

**turning** टर्निंग *n* खराद का काम, चक्कर, घुमाव; घुमाने का कार्य, सड़कों का मोड़।

**turning-lathe** -लेथ *n.* घूमने वाली खराद

**turnig-point** -पोइन्ट *n* वह स्थान जहां से कोई वस्तु अपना रास्ता बदलती है, निर्णयात्मक अवस्था या स्थिति।

**turnip** -निप *n.* a kind of plant with swollen edible roots. *v. t.* to plant with turnips, to feed on turnips शलजम; शिखामूल। शलजम लगाना, शलजम खिला कर

ghost, any ruthless evil disposed person who extorts money from other, blood sucker, a blood-sucking bat एक प्रकार का कल्पित भूत जो रात्रि को सोये हुए मनुष्यों का रक्त चूसता है, कोई भी व्यक्ति जो बेईमानी और जबरदस्ती से दूसरे व्यक्तियों से रुपया ऐंठता हो, खून चूसने वाला एक प्रकार का खून चूसने वाला चमगादड़, v. t. to pray upon like a vampire उपरोक्त भूत की तरह दाव लगाकर शिकार करना।

**vampirise** -राइज़ v. t. to suck the blood of रक्त चूसना।

**van** वॅन n. a large covered wagon, a closed railway carriage for carrying luggage, an advance guard, as of an army, the leaders of a movement, a fan or winnowing machine ढकी हुई बड़ी गाडी, माल ले जाने का बन्द रेलगाड़ी का डिब्बा, सेना का अग्रभाग, किसी कार्यवाहक दल के नेता लोग, पखा, अनाज के छिलके और कूड़ा करकट हटाने के काम आने वाला पखा या कोई यन्त्र।

**Vandalism** -लिज़्म n. सुन्दरता को नष्ट करने तथा तहस नहस करने की नीति।

**Vandyke** वेंडाइक n. सन् १५९९ से १६४१ तक के काल के महान चित्रकार एन्थनी वान डाइक की कलाकृति, उनकी कला कृतियों के समान गले का गुलुबन्द नोकीला किनारा, छोटी नोकीली मूछ या दाढ़ी। v. t. to zig zag टेढ़ा मेढा काटना या बनाना।

**vane** वेन n. a flag; a weather cock serving to show the direction of the wind, a blade of a windmill, an observing or surveying instrument झण्डा वायु की दिशा दिखाने वाला हवाई चक्की पर लगा घूमने वाला मुर्गा, हवाई चक्की का पखा, देखने का तथा मालूम करने का एक यन्त्र, वायुगति प्रदर्शक यन्त्र।

**vang** वैंग n. one of the two guy ropes from the end of a gaff to the deck, used to the gaff जलपोत के अगले बादबान को फैलाने के लिए लगी दो रस्सियों में से एक रस्सी जो जलपोत की छत पर कसकर बाधने के काम आती है।

**vanguard** वेंनगार्ड n the advance guard of an army, one who is foremost: the forefront. सेना का अगला दल; सेना मुख; सबसे अगला व्यक्ति, अग्र भाग।

**vanish** -निश v. i. to disappear from sight, to depart, to pass out of existence, to become equal to zero अन्तर्हित होना, गायब हो जाना, चला जाना, लुप्त हो जाना; विलीन हो जाना। n. the terminal part of a vowel element, a vanishing स्वर के अन्त के उच्चारण का अन्तिम भाग, लुप्त हो जाने का कार्य।

**vanisher** -निशर n लुप्त हो जाने वाला, अन्तर्ध्यान हो जाना।

**vanishing** -निशिंग n & adj. लुप्त होना हुआ, लुप्त होने वाला।

**vanishingly** -ली adv. लुप्त होने के रूप में।

**vanity** -निटी n the condition of being vain, that which is unsubstantial; self conceit निरर्थकता, नि सारता, झूठा अभिमान या घमण्ड।
*vanity fair* . असार संसार।

**vanquish** -क्विश v. t to subdue in battle, to conquer, to suppress or over come a feeling or emotion, to defeat as in argument. लडाई में जीतना: तर्क में हराना

**vanquishable** - -शेबल adj. हराने योग्य।

**vant** वेंएट n an advantage लाभ; सुविधा।

**vantage** -टेज n सुविधा. लाभ; टेनिस के खेल में बराबर होने के बाद जीता हुआ एक पॉइन्ट, अवसर वृद्धि।

**vapid** -पिड adj dull, insipid, flat निस्तेज, रसहीन, फीका, सादा, चोरस।

**vapidity** -डिटी n निस्तेजत्व, रसहीनता, फीकापन

**vapidly** डली adj रसहीनता से।

**vapor** -पर n. वाष्प बिन्दु।

**vaporable** बल adj capable of being turned into vapour. वाष्प में परिणत होने योग्य

**vaporific** वेपोरिफिक adj converted into vapour. वाष्प में परिणत होने वाला।

**vaporisation** -शन n वाष्प में परिणत होने की अवस्था का कार्य।

**vaporise** -राइज़ v. t to convert into vapour वाष्प में बदलना।

**vaporosity** -रोसिटी n वाष्प के रूप में होने की अवस्था।

**vaporous** -रस adj वाष्प के समान वाष्पमय वाष्प की प्रकृति का; नि.सार; असार।

**vapour** वेपर n. moisture in the air, moisture that can be seen floating in the air in the form of mist, the gaseous form to which certain substances may be reduced, that which is fleeting and unsubstantial, vain boasting; idle talk; depression of spirits वाष्प भाफ, पदार्थों की गैस में होने की अवस्था, कोहरा, निरर्थक कल्पना; गप्पें हांकने की गप; व्यर्थ की डींग, दिमाग की कमजोरी, निस्तेजता, v. t. &

*v i* to evaporate to boast, to depress mentally वाष्प हो जाना, शेखी बघारना, दिमागी दुर्बलता अनुभव करना।

**vapour-bath** वेपर-बाथ *n* वाष्प-स्नान।

**vapoured** वेपर्ड *adj* वाष्प युक्त।

**vapourer** -पर *n*. डींग हाकने वाला।

**vapouring** -रिङ्ग *n* & *adj*. मिथ्या अभिमान।

**vapouringly** -ली *adv* मिथ्या अभिमान से।

**vapulate** वेप्युलेट *v t* tope flogged कोड़ो से पीटा जाना।

**vapulation** -शन *n* कोड़ों की मार।

**varanus** -नस *n* a genus of lizards एक प्रकार की छिपकली की श्रेणी।

**vardy** वार्डी *n* a verdict निर्णय, न्याय विचार

**vare** वेयर *n* a wand of authority न्यायाधीश का दण्ड।

**varec, varech** वेरक *n* a vengenance बदला दण्ड।

**variability** वेरीएबिलिटी *n* the state of beingchangeable परिवर्तनशीलता, अस्थिरता।

**variable** -एबल *adj* alterable, fickle, unsteady, mutable wavering परिवर्तनशील, अस्थिर, चचल, अनिरूपित, आगा पीछा करने वाला, *n* a quantity subject to continual increase or decrease in mathematics, a shifting wind गणित शास्त्र मे कम या अधिक होने वाली सख्या या मात्रा इधर उधर बहने वाली वायु।

**variance** वेरीएन्स *n* alteration, disagreement, dispute, discrepancy, amount of change परिवर्तन, विभेद, झगड़ा, विभिन्नता, फर्क, कमी-बेशी।

**variant** -एन्ट *n* a different form of the same thing, a different reading एक वस्तु का विभिन्न रूप, विभिन्न रूप से पढ़ना; *adj* changeable, diversified different परिवर्तनशील, बदला हुआ, विभिन्न।

**variate** -एट *v t* & *v. i* to change, to vary विभिन्न करना, परिवर्तन करना, *n* one of the observed value of quantity गणित शास्त्र मे मात्रा की फर्ज की हुई कीमत।

**variation** -एशन *n* भेद, परिवर्तन, रूपान्तर, अन्तर।

**varicella** -सेला *n* chicken-pox खसरा।

**varices** -सीज *n pl* (*sing* varix) अधिक बढ़ी या फूली हुई दुखने वाली नाड़िया।

**varicosity** -कॉसिटी *n* नाड़ी की सूजन।

**varicoloured** -कलर्ड *adj* विभिन्न रग वाला रग बिरगा।

**varied** -ड *adj* modified. changed विपरीत बदला हुआ।

**variedly** -डली *adv*. भिन्न प्रकार से।

**variegate** -अगेट *v t* to diversify with different colours, to enliven with change. रग बिरगा करना; अदल बदल करके सुखमय बनाना। *adj* having different forms or colours रग बिरगा किया हुआ।

**variegated** -अगेटेड *adj* विभिन्न रङ्ग का।

**variegation** -अगेशन *n* रङ्ग बिरङ्गापन।

**variety** -एटी *n* (*pl* varieties) diversity, an assortment of unlike objects, the possession of different characteristics by one individual, a kind differing in minor characters, multiformity. विभिन्नता; वैलक्षण्य, विभेद, विभिन्न प्रकार की वस्तुओं का सग्रह, एक ही व्यक्ति मे विभिन्न गुण या आदतें होना, एक श्रेणी जिसमें थोड़ी बहुत विभिन्नता हो, बहुविधित्व।

**variole** -ओल *n* चेचक के आकार का निशान।

**variolite** -ओलाइट *n* a fine-grained rock with spherules of radiating felspar एक प्रकार का खनिज पत्थर जिसमे सफेद गोल गोल चमकदार सफेद चित्ते होते है।

**varioloid** -ओलॉइड *adj* चेचक के समान। *n* modified small pox occuring in the vaccinated चेचक का टीका लगाए गए व्यक्ति मे होने वाली बदले हुए प्रकार की चेचक।

**variorum** -आरम *adj* having notes or comments from different critics or editors विभिन्न समालोचकों अथवा सम्पादकों द्वारा की गई टीका युक्त, *n* a text having complete work of a classical author containing varient versions of the text of a book साहित्य या ग्रन्थ जिसमे किसी साहित्यिक लेखक की पुस्तक पर विभिन्न समालोचनाए तथा उसके अनेक रूप दिए हुए होते है।

**various** -वस *adj* different, changeable, uncertain, manifold variegated विभिन्न परिवर्तनीय, अनेक, कुछ, अनिश्चित, बहुत सा, अनेक रगों का।

**variously** -ली *adv* भिन्न प्रकार से।

**varlet** वार्लेट *n* सेवक, नगरपालिका का पदाधिकारी, गुण्डा।

**varletess** -टेस *n* (*fem*) सेवका नौकरानी, वेश्या।

**varletry** -ट्री *n* the crowd भीड़, जनसमूह।

**varletto** -टो *n* (Shak) a varlet सेवक; अनुचर।

**varmint, varment** वारमिन्ट *n* a troublesome person or anim[illegible] दु[illegible]

या पशु ।

**varnish** वार्निश *n.* a solution of certain gums or resins in linseed oil, used to produce a shining transparent coat on a surface; any product resembling varnish; outward show; a gloss. कई प्रकार के गोंद अथवा सरेशों से बनाया हुआ वार्निश; पालिश; वार्निश से मिलता जुलता कोई दूसरा पदार्थ; बाहरी ठाठ-बाट, चमक दमक, *v. t.* to cover with varnish; to gloss over; to give a fair appearance to वार्निश करना, चमकाना, सवारना ।

**varnisher** -शर *n.* वार्निश करने वाला ।

**varnishing** -शिंग *n.* वार्निश या पोलिश करने की कला या कार्य ।

**varsal** वर्सल *adj.* universal, whole, unlimited. विश्व-सम्बन्धी; सम्पूर्ण; अनन्त ।

**varsity** वर्सिटी *n.* university विश्वविद्यालय ।

**Varuna** वरुण *n* the ancient Vedic Hindu God of the heavens वरुण देवता ।

**varus** वेरस *n.* a malformation in which the foot is turned inward पैर का अन्दर की तरफ मुड़े होने की खराबी ।

**vary** वेरी *v. t. & v. i.* (*pa. t* varied *pr. p.* varying) to change; to be modified, to diversify; to change the aspect of; to disagree; to variegate बदलना, बदला हुआ होना; चित्र विचित्र करना; रूप बदलना; अनुकूल न होना; रंग विरंगा करना ।

**vas** वस *n* (*pl.* vasa) a vessel or duct carrying liquid. तरल पदार्थ ले जाने वाली नली, धमनी या नाड़ी ।

**vascula** -क्यूला *n* (*pl* vasculum) वनस्पति शास्त्र के वेत्ता का जड़ी बूटी इकट्ठी करने का झोला

**vascular** -लर *adj* नसदार, नसों से युक्त, रग दार ।

**vasculum** -लम *n* (*pl*) a pouch बटुआ, थैला ।

**vase** वास, वाज *n* an ornamental vessel. कुम्भ, कलश; अलंकृत पानी का वर्तन ।

**vasectomy** वेसेक्टामी *n.* वीर्य ले जाने की नाड़ी के एक भाग को हटाने का कार्य ।

**vaseline** -सलीन *n* a trade name for products of a certain firm consisting in large part petroleum jelly and other preparations किसी दुकान का बनाए हुए एक पेट्रोल के सफेद चिकने पदार्थ से वस्तु का व्यापारिक सांकेतिक नाम, उपरोक्त पदार्थ से बनी घी की तरह चिकनी अन्य द्रव्य ।

**vassal** -सल *n.* one who held land of a superior lord by a feudal tenure; a feudal tenant; a dependent; a servant a slave. रय्यत; आसामी; प्रजा, नौकर; अनुचर; गुलाम । *adj.* of a vassal; subordinate, servile. रय्यत का; आधीन, दास के समान; *v. t.* to subject गुलाम बनाना. आधीन करना ।

**vast** वास्ट *adj.* of great extent; huge; spacious; very great in quantity or number; great in importance, wide and vast. बहुत बड़ा, विशाल, बड़े विस्तार वाला, बहुत मात्रा या संख्या मे; बहुत आवश्यक; वृहत । *n.* immensity, a vast amount; a huge quantity विशालता; बहुत बड़ी रकम; बहुत अधिक मात्रा ।

**vastidity** -स्टीडिटी *n.* विशालता ।

**vastitude** -स्टीटयूड **vastity** -स्टीटी *n* विशालता; बड़प्पन ।

**vastly** -स्टली *adv.* विशाल रूप मे ।

**vastness** -स्टनेस *n.* विशालता ।

**vasty** -स्टी *adj.* विस्तृत, विशाल ।

**vat** वेट *n* a vast cistern for containing liquors, a measure नाद बड़ा पीपा, तरल पदार्थ भरने का पीपा, एक माप; *v t* to put in a vat नाद या पीपे मे रखना ।

**vaticination** -टिसिनेशन *n* भविष्य वाणी ।

**vaticinator** -टिसिनेटर *n* पैगम्बर, अवतार, देवदूत, भविष्य वक्ता ।

**vaudoo vaudoux** वूडू *n* नीग्रो जादूगरनी; आदमी की हत्या करके बलिदान करने तथा सर्प-पूजा मे अफ्रीका निवासियों का विश्वास ।

**vault** वॉल्ट *n.* an arched roof or ceiling a burial chamber under the floor of a church, a strong room in a bank to a natural cave with an arched roof, a jump in a single movement with the help of hands धनुषाकार छत, मेहराबदार छत वाला तहखाना, गिरजे के अन्दर दफनाने का स्थान; बेंक मे जेवर या खजाना, रखने का मजबूत बना कमरा, मेहराबदार छत वाली खोह हाथों के बल एक दम लगाई हुई छलांग । *v. t. & v. i.* to jump over with the help of the hands, to roof with an arch, to arch. एक दम कूद जाना; हाथों के बल कूदना या छलांग लगाना. मेहराबदार छत बनाना, धनुषाकार करना ।

**vauly** वाल्टी *adj* मेहराबदार ।

**vaunce** वाउन्स *v. t. & v. i.* to advance slowly धीरे-धीरे आगे बढना ।

**vaunt** वाउन्ट *v. t. & v. i.* to boast, to behave boastfully to make vainglorious display शेखी बघारना, तारीफ करना, डींग हाकना, झूठा दिखावा करना । *n.* a boast, a

vain display, ( Shak ) the first part शेखी; डींग, झूठा दिखाव; पहला भाग ।

**vauntful** -फुल *adj* वृथा अभिमानी ।

**vaunting** -न्टिंग *n.* & *adj.* वृथा अभिमान करना; शेखी मारना ।

**vavasour** वेवेसूर (also **valvassor** *n.* a slave having slaves but subordinate to his lord वह दास जिस के पास दास पर स्वयं अपने मालिक के आधीन हो ।

**v-bomb** -बॉम *n.* a self propelled bomb employed by the Germans in 1944-45 सन् १६४४-४५ में जर्मनी द्वारा प्रयोग किया स्वयं चलने वाला बम ।

**veal** -वील *n* a calf s flesh as food, a calf बछड़े का खाने योग्य मास बछड़ा । *adj* बछड़े के मास का ।

**vealy** वीली *adj* बछड़े के समान, अधकच्चा; अनुभवविहीन ।

**veale** वील *n* /k/ veil आवरण, घूंघट; पर्दा ।

**vection** वेक्शन *n* the act of carrying ले जाने की क्रिया ।

**vector** वेक्टर *n* in mathematics; a directed quantity, a carrier of disease or infection गणित शास्त्रों में दी हुई संख्या रोग या कीटाणु ले जाने का साधन ।

**Vedanta** -दान्ता *n.* a system of philosophy among the Hindu founded on Vedas वेदों पर आधारित हिन्दू धर्म का दर्शन शास्त्र, वेदान्त ।

**vedette, vidette** वीडेट *n* a mounted sentry stationed to watch an enemy घुड सवार सैनिक जो शत्रु की देखरेख रखने के लिए तैनात किया जाता है ।

**Vedic** वैदिक *adj.* वेद सम्बन्धी; वैदिक ।

**veer** वीयर *v i.* & *v t* to change the direction; to direct to a different course to pay out दिशा बदलना, मोड़ना हिसाब चुकाना *to veer and haul* बारी बारी से ढीला करना और तानना ।
*to veer away*. ढीला करना ।

**Vega** वेगा *n* भूमि से सब से पास का तारा. नीची उपजाऊ भूमि तम्बाखू का खेत ।

**vegetable** वेजिटेबल *n.* the edible part of any plant, a plant, any kind of plant life, शाक, तरकारी, पौधा, वनस्पति, *adj* of the nature of plant वनस्पति सम्बन्धी ।

**vegetably** -टेब्ली *adv* वनस्पति के रूप में ।

**vegetal** -टल *adj.* of a level of life below sensitive, pertaining to plants or vegetables जड़ सम्बन्धी, वनस्पति सम्बन्धी ।

**vegetarian** -टेरियन *n* one who lives wholly on vegetable food केवल शाक इत्यादि खाने वाला, शाकाहारी, निरामिष, मास इत्यादि न खाने वाला ।

**vegetarianism** -निज्म *n* निरामिष भोजन खाने का सिद्धान्त ।

**vegetate** -टेट *v. i.* to grow as a plant, to live in a monotonous way; to increase in size as if by vegetable growth पौधे की तरह उगना, एक ही प्रकार से रहना, पौधों की तरह आकार का बढ़ना ।

**vegetating** -टिंग *n* & *adj* पौधों की तरह उगने वाला ।

**vegetation** -टेशन *n* पौधों की तरह वृद्धि, शाकादि, उद्भिद ।

**vehemence** वीहेमेन्स, **vehemency** -मेन्सी *n.* great force, violence; great ardour, eagerness, impetuosity वेग प्रचण्डता; उत्कट आवेग, उत्साह, उग्रता ।

**vehement** -मेन्ट *adj* प्रचण्ड, तीव्र, उत्साहित, उग्र

**vehemently** -ली *adv.* उग्रता से, प्रचण्डता से ।

**vehicle** वीहिकल, -इकल *n* that on which something is carried, a conveyance moving on wheels, a medium in which a medicine is taken, anything by means of which power, thought, which is transmitted or communicated, a device used to transmit an effect किसी वस्तु को ले जाने का साधन गाड़ी सवारी, यान, वाहन, रथ औषध का अनुपान, विचार, शक्ति इत्यादि का आदान प्रदान करने का साधन, कोई असर डालने वाला साधन ।

**veil** वेल *n* a curtain, a thin and light fabric worn over the face; a disguise a pretext; a membrane, the life of a nun, vows made by a nun पर्दा, एक हल्के कपड़े का बना मुंह ढकने प्राय स्त्रियों का कपड़ा, घूंघट, आवरण, छद्मवेष, बहाना, झिल्ली, सन्यासिनी का जीवन; सन्यासिनी द्वारा उठाई गई शपथ । *v. t* to cover with a veil, to conceal, to disguise घूंघट काढ़ना, ढकना, छिपाना, भेष बदलना ।

**veiled** -ल्ड *adj* घूंघट युक्त, छिपा हुआ ।

**veiling** -लिंग *n* पर्दा, पर्दा बनाने का कपड़ा छिपने का कार्य ।

**vein** वेन *n* one of the vessels that convey the blood back to the heart; one of the radiating supports forming the framework of a leaf or insects wing; a seam of different minerals running through a rock a long irregular col-

oured streak as in wood and marble; a specific tendency, humour, mood; a cavity; a natural channel through which water trickles बड़ी नाड़ी या शिरा जो हृदय तक रक्त पहुँचाती है पत्तों या कीड़ों के परों पर बनी रेखा, चट्टानों पर खनिजों की बनी रेखा; संगमरमर तथा लकड़ी पर बनी रंगीन रेखा, प्रवाह, मन की गति मनोभाव मौज, खोखला स्थान, प्राकृतिक नहर या नाला जिसमें पानी बहता है।

**velar** -लर *adj* of the velum, produced by the back of the tongue झिल्ली का, मूर्धा से निकाला हुआ (उच्चारण)।

**velarium** वेलरियम *n* छोटी मन्डलियों की एक झिल्ली, छत पर तनी हुई चान्दनी।

**velarize** *v t* मूर्धा से उच्चारण करना जैसे डब्ल्यू।

**velatura** -टुरा *n* a method of glazing the painting by rubbing with the hand, हाथ से रगड़ कर तस्वीर इत्यादि चमकाने का तरीका।

**veld** वेल्ड **veldt** वेल्ट *n* घास युक्त बिना पेड़ों का मैदान।

**velitation** -लाटेशन *n* a word, controversy, a skirmish तू तू मैं मैं, वाद-विवाद; झगड़ा।

**velleity** वेलीइटी *n* a very low degree of desire, a mere wish बहुत छोटी इच्छा, केवल इच्छा; इच्छा मात्र।

**vellenage** -नेज *n* serfdom दासत्व।

**vellet** वेलट *n* a velvet मखमल।

**vellicate** -केट *v t* to cause to contract or twitch, to stimulate सिकोड़ना, ऐंठना, उकसाना; उत्तेजित करना।

**velocity** -सिटी *n* the state of moving swiftly; rapid motion, speed, the rate of change of position वेग; शीघ्रता, तेजी, गति की तीव्रता, रफ्तार, चाल की रफ्तार।

**velours** -लूर *n* (*sing. & pl*) a polishing-pad for silk hats रेशम के टोपों को चमकाने की रूई भरी गद्दी।

**velvet** वेलवट *n* a rich silk stuff covered on the outside with a close, fine, soft nap, anything very soft मखमल, मखमल की तरह नरम या कोमल कोई दूसरी वस्तु। *adj.* made of velvet, soft like velvet. मखमल का बना हुआ, मखमल के समान नरम।

**velveteen** -टीन *n* cotton velvet सूती मखमल, नकली मखमल।

**venation** -शन *n* a hunt, hunting. शिकार; शिकार खेलना।

**venatorial** -टोरियल *adj* शिकार सम्बन्धी।

**vend** वेन्ड *v t.* and *v i* to dispose of, to sell, to find a purchaser; to publish abroad. बेचना, विक्रय करना, ग्राहक ढूंढना, दूसरे देशों में प्रकाशित करना। *n* a sale बिक्री

**vendee** वेन्डी *n* a buyer खरीदने वाला, ग्राहक

**vender, vendor** वेन्डर *n.* a seller बेचने वाला दुकानदार।

**vendetta** वेन्डेट्टा *n* a blood feud in which the relatives of the killed or injured person take revenge खून के बदले खून करने का बदला, एक वंश या जाति के व्यक्ति के मरने या घायल करने पर उसके सम्बन्धियों द्वारा बदला लेना।

**vendibility** वेन्डीबिलिटी *n* क्रय-विक्रय करने की योग्यता।

**vendue** वेन्ड्यू *n* a public auction sale. नीलाम।

**veneer** वेनीयर *n* a thin layer, any of the thin layers glued together to strengthen ply-wood; mere out side show. पतली परत, गोंद से चिपका कर पतली लकड़ी की तख्ती पर लगाई गई परत, बाहरी आडम्बर। *v t* and *v i* to overlay for decoration, to glue together, to conceal with a polish. सजाने के लिये दूसरी परत लगाना, परत को चिपकाना, पालिश करके नुक्स छिपाना।

**venerable** वेन *adj* worthy of reverence because of sacred association; aged honourable आदर या श्रद्धा के योग्य, धार्मिक या पवित्र होने के कारण आदरणीय, वयोवृद्ध, सम्माननीय।

**venerate** -रेट *v t* to honour, to regard with reverence, to worship सम्मान करना, श्रद्धा की दृष्टि से देखना; पूजा करना।

**venereal** -रियल *adj* pertaining to sexual desire or intercourse, affected with venereal diseases स्त्री संसर्ग अथवा मैथुन सम्बन्धी, गुप्त अंगों के रोगों से पीड़ित।

**venerean** रियन *adj* pertaining to Venus or sexual desire रति सम्बन्धी, विषयभोग सम्बन्धी।

**venge** -वेन्ज *v t* (shak) to बदला लेना।

**vengeance** -एन्स *n* revenge, the return evil for evil, harm, बदला, प्रतिहिंसा, खून के बदले खून बुराई के बदले बुराई, नुकसान, हानि

**venger** वेन्जर *n* बदला लेने वाला।

**venial** वीनियल *adj*. excusable, pardonable permissible क्षमा करने योग्य, अनुमति

देने योग्य,

**venison** वेनीसन *n* a beast of chase: especially deer; deer's flesh. पीछा करके शिकार करने वाला जीव; हरिण; हरिण का मांस।

**venom** -नम *n.* the snake poison; poison; something harmful, malicious. सर्प का विष, जहर, हानिकारक पदार्थ, ईर्षालु।

**venomed** -नम्ड *adj.* विषयुक्त, विषैला।

**venomous** -नस *adj* विषैला विष से सम्बन्धी, जहरीला, घृणायुक्त।

to utter; to discharge smoke as chimney. छिद्र बनाना; बाहर निकलने देना, प्रकाशित करना; कहना; बोलना; नि:सरण करना; धूवे की चिमनी में से धुवां निकालना।

**vent** वेन्ट *n.* an apperture, an air hole, an opening; an outlet, an animal's anus, a chimney, a volcanic orific, escape, publication, sale, utterance, a slit in coat. छेक, छिद्र, सूराख; दरवाजा, जानवरों का मल त्याग करने का छिद्र; धूंवा निकलने की चिमनी, ज्वालामुखी का आग निकलने का छिद्र; निर्गमन; प्रकाशन, बिक्री, बोला गया शब्द, कोट में बना छिद्र. *v. t* to give opening to; allow to escape, to publish

**venter** वेण्टर *n* one who utters or publishes; the belly, a womb, mother, a swelling, a shallow concave surface of a bone बोलने वाला अथवा प्रकाशित करने वाला; प्रकाशक; पेट; कोख, माता; सूजन, हड्डी का कम गहरा तल।

**ventilate** -लेट *v t* to expose to the free passage of air, to air; to winnow, to make public, to expose to discussion and examination हवा के आने जाने के लिए खोलना, हवा देना, सूप से हवा करना, सार्वजनिक घोषणा करना, खुले आम करना, वाद-विवाद तथा निरीक्षण के लिए खोल कर रखना।

**ventilation** -लेशन *n* वायु के आगमन के लिए बना रास्ता या खिड़की, हवा देने की क्रिया, वाद-विवाद और निरीक्षण के लिए सामने रखना।

**ventilator** -टर *n* रोशनदान, दूषित वायु को निकाल कर स्वच्छ वायु अन्दर लाने का साधन।

**venting** -ग *n.* बाहर निकालने का कार्य।

**ventosity** -सिटी *n* वृथा अभिमान, हवापन।

**ventrical** -कल *n* a cavity in the brain, a chamber of the heart मस्तिष्क के अन्दर का खोखला गड्ढा. दिल के अन्दर का कोष।

**ventriloquism** -ज्म *n* (also ventriloquy) the art of speaking in such a way that as to give the illusion that the sound is coming from some other source. इस तरह से बनाकर आवाज निकालने की कला कि सुनने वाले को किसी दूसरे की आवाज मालूम हो।

**venture** वेन्टचर *n* a risk; a business speculation, that which is ventured as property; that which is unforseen, chance, fortune खतरा; संकट, सट्टे का व्यापार सट्टे पर लगाई गई वस्तु जैसे सम्पत्ति, वह जिसका कुछ पता न हो, मौका; अवसर; भाग्य। *v t* & *v i.* to risk; to stake; to undertake a thing involving danger or risk, to expose to the risk of denial, to place on a chance as in business enterprise, to trust; to rely on खतरा मोल लेना दाव लगाना, खतरे वाला काम हाथ में लेना, इन्कार होने का खतरा मोल लेना, (विशेषत कानून में), दाव पर लगा देना, जैसे किसी व्यापार के काम में, भरोसा करना; यकीन करना।

**venturingly** -रिंग्ली *adv* साहस से।

**venturous** -स *adj* वीर, साहसी, निर्भय।

**venturously** -सली *adv.* वीरता से, निर्भयता; से

**venue** वेन्यू *n* the place or neighbourhood where a crime has been committed, a place in the neighbourhood; the district from which a jury comes to try a question of fact, a meeting place for a sport घटना स्थल या उसके पास का स्थान जहा कोई अपराध किया गया हो, पड़ौस का स्थान, वह जिला जहा का जूरी मामले की जाच पड़ताल करने आता है, किसी खेल के लिये खिलाड़ियों के जमा होने का स्थान।

**Venus** वीनस *n.* the goddess of love, an alluring grace, the most brilliant star second to sun only, copper रतिदेवी, प्रेम की देवी, आकर्षक सुन्दरता, शुक्रतारा, भृगु, तांबा *mount of Venus* अंगूठे और उंगलियों के बीच का मुडा हुआ स्थान।

**veracious** वेरेशियस *adj* truthful सच्चा सत्यवादी, यथार्थ, सत्य।

**veraciously** वेरेशियसली *adv.* सच्चाई से।

**veranda, verandah** वेरन्डा *n* a roofed gallery along the front side of a house बरान्डा, घर के सामने छत वाला छोटा गलियारा।

**verb** वर्ब *n* a word which asserts or predicates something; that part of speech which expresses existence. क्रिया; वह शब्द जो वाक्य में अस्तित्व दिखाए, धातु।

**verbal** वर्बल *adj.* derived directly from the verb oral, word for word, con-

sisting of words concerned with words. क्रिया अथवा धातु से उत्पन्न; मौखिक; अाक्षरिक शब्द युक्त; शब्दों से सम्बन्धित ।

**verbalise** -लाइज *v. t* to convert into verb; to use many words क्रिया बनाना, अधिक शब्द काम में लाना ।

**verbally** -ली *adv.* मौखिक जबानी ।

**verbatim** -टिम *adv.* & *adj* literally, word for word. अक्षरशः, शब्द प्रति शब्द ।

**verbena** वर्बीना *n.* a genus of a medicinal plant believed to have power of magic-cure. एक प्रकार की औषधि में प्रयोग होने वाले तथा शीघ्र रोग दूर करने वाले पौधे की श्रेणी ।

**verberate** वर्बरेट *v. t.* to beat. मारना, पीटना

**verberation** -रेशन *n* मार पीट, लड़ाई झगड़ा, मार ।

**verbiage** वर्बियेज *n* superfluity of words अनेक शब्दों का निरर्थक प्रयोग ।

**verdancy** वर्डेन्सी *n.* freshness, ignorance of the world: greenness. ताजगी लोकाचार न जानने की स्थिति; हरापन ।

**verdict** -र्डिक्ट *n.* the finding of a jury on a trial the opinion pronounced. पञ्चायत का फैसला; प्रकाशित पत्र ।

**verdigris** -ग्रीस *n* the basic cupric sulphate *v.t* to coat with verdigris नीला थोथा के समान तांबे का मुरचा । नीला थोथा या तांबे का मुरचा पोतना

**verdurous** -ड्यूरस *adj* हरा; ताजा ।

**verecund** -कन्ड *adj* modest, bashful, shy, coy. सुशील; लज्जाशील, शर्मीला ।

**verge** वर्ज *n* the extrame edge of something, brink; margin, a stick or rod; a wand as a symbol of authority; circlet, ring, space enclosed, a column shaft; a boundry, the horizon; extent of jurisdiction; the edge of a roof projecting beyond the gable, penis किसी वस्तु का आखिरी किनारा, किनारा, सीमा; छड़ी प्रभुत्व या अधिकार सूचक दण्ड या छड़ी, मोटा घेरा: अंगूठी, छल्ला, घेरी हुई जगह, थम्ब का लम्बा भाग, सीमा; क्षितिज, अधिकार क्षेत्र; छत का आगे निकला हुआ भाग लिंग घास लगी हुई सीमा । *v. t.* and *v. i.* to border, to be on the edge, to incline, to merge किनारे पर लगाना; किनारे पर होना झुकना, मिलना ।

**veridical** -डिकल *adj* truthful, telling the truth, accurate. सच्चा, सत्य सत्य बोलने वाला, यथार्थ ।

**veridicality** -डिकेलिटी *n.* सत्यता; सच्चाई, यथार्थता ।

**verier** वेरियर *adj.* *comp* of very अधिकतर

**veriest** -स्ट *adj.* *sup* of very अत्यधिक, अधिकतम ।

**verification** -फिकेशन *n.* the act of verifying, in law, an oath appended to an application as to the truth of the fact stated therein प्रमाणित करने का कार्य, कानून में; प्रार्थना-पत्र में लिखी हुई बात को शपथ द्वारा सत्य प्रमाणित करना ।

**verificaory** -टरी *adj,* प्रमाणित किया हुआ ।

**verifier** वेरीफायर *n* प्रमाणित या साबित करने वाला ।

**verify** -फाइ *v t.* to prove to be accurate, to confirm; to fulfill as a promise; to affirm under oath: to authenticate. सत्यता, प्रमाणित करना; समर्पित करना, वायदा पूरा करना; शपथ खाकर पुष्टि करना, यथार्थता प्रमाणित करना ।

**verily** वेरीली *adv.* certainly, in truth; really; confidently निश्चय ही; सचमुच; वस्तुत.; नि.सन्देह ।

**veritably** -ली *adv* यथार्थ रूप में ।

**verity** वेरिटी *n* the quality of being true or correct; fact, truth; a true statement. वास्तविकता, सत्यता, यथार्थता; सच्चा बयान ।

**vermeil** वर्मिल **vermil, vermille** वर्मिले *n* a silver or bronze gift; a transparent water varnish, an orange red colour; vermilion or its colour. चांदी अथवा कांसे की भेंट, पारदर्शक पानी मिलाकर करने की वार्निश; नारङ्गी; लाल रङ्ग, सिन्दूरिया रङ्ग, सिन्दूर, *adj.* of a bright red colour सिन्दूर के रङ्ग का ।

**vermicelli** -सेली *n* a food paste made into slender worm like cords सेवई ।

**vermiculate** -लेट *v i* & *v. t.* to dorn with tracery similar to the tracts of worms; to become worm eaten, to infest with worms. दीवार या थम्ब इत्यादि को कीड़ों के चलने के निशानों जैसा सजाना, कीड़ों द्वारा खाया हुआ होना, कीड़े भरे हुए होना; *adj.* worm-eaten, insinuating, wormlike. कीड़ों द्वारा खाया या सड़ा हुआ, कीड़े की भांति धीरे धीरे खुशामद से प्रवेश करने वाला, कीड़े के समान ।

**vermiform** -फाम *adj* कीड़े के आकार का ।

**vermiform appendix** -अपेण्डिक्स *n* छोटी

और बड़ी आँतों के बीच की एक लम्बा बन्द गाठ,

**vermilion** -लियन *n* a brilliant durable red pigment consisting of mercuric sulphide; the bright-red colour सिन्दूर; सिन्दूरी रङ्ग; कोई चमकदार लाल रङ्ग, *adj* of bright red colour चमकदार लाल रङ्ग का, सिन्दूरी रंग का, *v.t* to colour vermilion सिन्दूरी रंग का रगना।

**vermin** वर्मिन *n*. noxious small parasitic insects animals as fleas; worms, rats; a repulsive human being or such persons collectively. हानि पहुचाने वाले छोटे कीड़े या जानवर जैसे मक्खी गेहू इत्यादि में लगने वाले कीड़े चूहे; कोई घृणास्पद या नुकसान पहुचाने वाला व्यक्ति या ऐसे लोग।

**vernacular** वर्नाक्युलर *adj* originating or belonging to one's native land used for language, local, written or spoken language as opposed to literary language. स्वदेशी; अपने देश की (भाषा), स्थानीय; आम लिखने की या बोलने की (साहित्यक भाषा के विपरीत); *n* one's mother tongue, the language of a specific locality, an idiomatic word or phrase, a native dialect. मातृभाषा; स्थानीय भाषा मुहावरे का वाक्य या शब्द, स्वदेशीय बोलने का ढग; प्राकृत भाषा।

**vernacularisation** -लेराइजेशन *n*. मातृ-भाषा में अनुवाद करने का कार्य।

**vernacularise** -लाइज *v t* to make vernacular मातृभाषा में अनुवाद करना।

**vernal** वर्नल *adj* belonging to or happening in the spring pertaining to youth. वसन्त कालीन, वसन्त सम्बन्धी, युवाकाल या यौवन सम्बन्धी।

**vernant** -न्ट *adj* वसन्त की भान्ति हराभरा।

**vernicle** वर्निकल *n* a medal or badge worn by the pilgrims who had been to Rome रोम की तीर्थ यात्रा करने वाले यात्रियों द्वारा पहनने का बिल्ला या धार्मिक चिन्ह।

**veronica** -निक *n* a cloth or handkerchief having on it presentation of Christ's face, in bull fighting, a manoeuvre in which the torero faces the bull and holds the cape directly in front of himself ईसू के मुख की तस्वीर वाला पवित्र कपड़ा या रूमाल; साड के साथ लड़ाई करने में लड़ने वाले का साड के आगे कपड़ा हाथ में पकड़कर तानने की स्थिति।

**verrel** वरेल *n*. a metal ring or cap on a stick छड़ी या लकड़ी के सिरे पर लगा धातु का छल्ला या टोपी।

**verrey, verry** वेरी *adj* charged with vair गिलहरी की खाल के बालों से युक्त।

**versal** वर्सल *adj*. whole, individual, single तमाम, व्यक्तिगत; केवल एक।

**versatileness** -टाइलनेस **versatility** -टिलिटी *ns*. अन्य विषयों को विचारने की शक्ति, चपलता।

**verse** वर्स *n*. a line made up of a number of feet; a metrical line: a stanza. a poetry; one of the divisions of the chapter of the Bible. कविता की पंक्ति: चरण; श्लोक; कविता, बाइबिल में किसी अध्याय का अंश। *v. t* to versify कविता बनाना।

*blank verse* बिना अनुप्रास का पद्य, श्लोक।

**versed** -र्ड *adj*. चतुर, दक्ष; पण्डित; अभ्यस्त।

**versify** -फाई *v t*. to make into verse. कविता बनाना।

**versifying** -फाइङ्ग *n* कविता बनाने का कार्य।

**version** -वर्शन *n* translation, description; rendering अनुवाद, वर्णन, अनुवाद करना।

**verso** वर्सो *n*. a left hand page, the reverse of a coin. पुस्तक का बाया पृष्ठ, सिक्के का उल्टा भाग।

**versus** *prep* (*abbr* vs) against विपरीत, विरुद्ध।

**versute** *adj* crafty, wily कपटी, चालबाज, धूर्त।

**vert** वर्ट *n*. in forest law, anything that grows and bears green leaves within a forest; the right to cut green wood in a forest; the tincture green colour वन विभाग के कानून में जङ्गल की कोई भी वस्तु जो उगती हो और जिसके हरे पत्ते हों, जङ्गल में लकड़ी काटने का अधिकार एक प्रकार का गहरा हरा रङ्ग।

**vertebra** -ब्रा *n* (*pl* vertebrae) a joint of a back-bone रीढ़ की हड्डी का जोड़।

**vertebrated** -ब्रेटेड *adj* रीढ़ की हड्डी का।

**vertebration** -ब्रेशन *n* रीढ़ की हड्डी का ढाचा, कमर।

**vertex** *n* (*pl*. vertices) the top, summit; the point of a triangle opposite the base; zenith चोटी, पराकाष्ठा शिखर, त्रिकोण का शीर्ष, शिरोबिन्दु।

**vertical** वर्टीकल *adj* शीर्षबिन्दु सम्बन्धी लम्बमान, ठीक सिर के ऊपर ९० अंश का कोण बनाता हुआ।

**verticil** -सिल *n* a set of organ or leaves disposed in a circle around an axis. किसी तने के चारों तरफ घेरे में लगे तने या अंग

**verticillaster** *n* a flower cluster with

flowers in a whorl फूलों का गुच्छा जो गोलाई या घेरे में लगा दिखाई दे ।

**vertigo** वर्टिगो *n.* dizziness, giddiness. चक्कर आने का रोग, जी मिचलाना ।

**vertu** वर्टू *n.* a virtue. गुण, कला की विशेषता

**virtuous** -अस *adj.* possessing power or virtue. गुणवान, शक्तिवान, कलायुक्त ।

**very** वेरी *adj.* ( *comp* verier *sup.* veriest) ture, reel, veritable, actual सच्चा, वास्तविक; नहीं; ठीक ।

*in very deed* निश्चय ही, वास्तविक रूप में ।

**very light** -लाइट *n* पिस्तौल (तमचे) में संकेत के लिए रंग बिरंगी गोली छुड़ाने का कार्य ।

**visica** विसिका *n* a bladder; urinary bladder. भरा या पोला फफोला, मूत्राशय ।

**visical** -कल *adj* मूत्राशय सम्बन्धी ।

**visicant** -केन्ट *adj* blistering फफोले पड़ा हुआ, *n.* anything that causes blisters फफोले डालने वाली कोई वस्तु ।

**visicate** -केट *v t & v i.* to blister फफोले डालना या पड़ना ।

**visicular** -क्युलर, **visiculate(d)** -लट(ड) *adj* छोटे फफोले के आकार का ।

**vespa** वेस्पा *n.* the common wasp genus बर या ततइये की एक श्रेणी ।

**vesper** -स्पर *n* evening, evening service the evening star शाम; सन्ध्याकाल; सन्ध्याकाल की पूजा या प्रार्थना; शाम को निकलने वाला तारा ।

**vespiary** -पीयेरी *n* a net of the wasp बर या भिड़ो का छत्ता ।

**vessel** -सल *n.* a utensil for holding something, a tube or vein in which blood is circulated, a ship; a boat, a a water tube for carrying fluid in water plants बर्तन, पात्र, शिरा, नस, नाडी; जलपोत; नाव, पानी में उगने वाले पौधों की तरल पदार्थ ले जाने की नली ।

**vest** वेस्ट *n* garment, a robe, a waistcoat; a garb, an underspirt. वस्त्र, पोशाक; लबादा; अंगरखा, सलूका, मिर्जई, बन्डी, वेश; बनियान, चोली, *v t & v. i* to cloth, to robe; to invest, to secure right of possession, to take effect as a right. वस्त्र पहनना; चोगा पहनना, समर्पित करना; कानून अधिकार रख छोड़ना; होना जैसे अधिकार का ।

**Vesta** वेस्टा *n.* the Roman goddess of house hold; a minor planet प्राचीन रोम की परिवार पर शासन करने वाली कुवारी गृह देवी, एक छोटा तारा ।

**vested** -टेड *adj.* clad, dressed, fixed, denoting a present absolute right. सुसज्जित; वस्त्र पहनने हुए; स्थिर; अधिकार प्राप्त क्षमता प्राप्त ।

**vestiary** वेस्टियरी *n* a cloak-room, a robing room. वस्त्र रखने का कमरा, वस्त्र पहनने का कमरा ।

**vestibule** -ब्यूल *n.* an entrance hall, a fore court a small bony cavity ड्योढ़ी, बहिर्द्वार, प्रवेश द्वार के पास का दालान, कान का छोटा छिद्र ।

**vestige** -ज *n* a footprint, tract, the remains of something which was once beautiful. पद चिन्ह, खोज, पता, ध्वसावशेष ।

**vestigial** -जियल *adj.* पदचिन्ह के सदृश ।

**vestiment** -मेन्ट *n* a garb; garment. वस्त्र; कपड़ा, जामा ।

**vesture** -र *n* dress, garment; clothing covering. पोशाक; वस्त्र, कपड़े, आवरण ।

**vet** वेट *n* a veterinary sungeon पशु-चिकित्सक । *v t.* to treat medically, to put into condition. चिकित्सा करना, ठीक हालत में करना ।

**vetch** वेच *n* a genus of sweet pea मूंग, मोठ इत्यादि अन्न की एक श्रेणी ।

**vetchling** वेचलिंग *n.* मूंग मोठ इत्यादि दालों का एक विभाजन ।

**veteran** -टेरन *n* one who has seen long service, experienced soldier, an-ex serviceman *adj.*long experienced अनुभवी योद्धा, कर्म प्रवीण, अवकाश प्राप्त सैनिक जिसे दुबारा सेना में भर्ती किया गया हो; लम्बे समय का अनुभव प्राप्त ।

**veterinarian** -रियन *n.* one skilled in the treatment of the diseases of domestic animals. पालतु पशुओं की चिकित्सा में प्रवीण पशु चिकित्सक ।

**veterinary** -नेरी *adj.* concerned with the disease of animals पशु चिकित्सा सम्बन्धी

**veto** विटो *n* ( *pl.* vetos ) any authoritative prohibition; a power or right of rejecting; excercise of power rejecting *v t* to withhold assent to, to check, to prohibit. अधिकारयुक्त निषेध, निवारण; रोक; रद्द करने का अधिकार, नामजूर करने के अधिकार का प्रयोग । मसौदे को नामंजूर करना; रोकना, निषेध करना।

**vex** वेक्स *v t. & v. i.* to annoy, to *distress* to tease; to trouble, *to fret, to harrass*

a grief. तंग करना, तकलीफ देना, चिढाना, दुख पहुंचाना; सताना, नाराज होना, विक्षुब्ध करना। दुःख; खेद, पश्चाताप।

**vexation** *-शन/n* दुःख, क्लेश, उद्विग्नता, घबड़ाहट; सन्ताप।

**vexatious** *-शीयस adj* सताप देने वाला, उद्वेग कर।

**vexed** *वेक्स्ड adj.* घबडाया हुआ, विक्षुब्ध।

**vexedly** *वेक्स्डली adv* घबड़ाहट मे।

**vexillary** *-लरी n* a standard bearer, a veteran serving under a special company of Roman veterans under a special standard झण्डा हाथ में लेने वाला सैनिक, प्राचीन साथ मे, एक अनुभवी सैनिक जो रोम के अनुभवी दल का सदस्य होता था और उस दल का एक विशेष झण्डा होता है।

**via** *वाया prep. adv interj* by way of रास्ता हो कर। of dismissal as come, be off. हटो, भाग जाओ; आदि घृणा सूचक अव्यय।

**viability** *वाइएबिलिटी n* the state of being viable. जीवन-योग्यता।

**viable** *-एबल adj* capable of surviving जीने योग्य।

**viand** *-एण्ड n* food, an article of food भोजन, भोजन पदार्थ।

**viaticals** *-टिकल्स n (pl)* baggage असबाब, सामान।

**viaticum** *-कम n* money or provision for journey यात्रा के लिए आवश्यक धन, खाद्य सामग्री इत्यादि।

**vibex** *-बेक्स n (pl* vabices) a streak due to extravasation of blood खून का अन्दर ही जमा होने के कारण पडा नील।

**vibrant** *-ब्रेन्ट adj* कांपने वाला, थर्राने वाला।

**vibrate** *-ब्रेट v. t & v i* to shake to tremble, to oscillate, to move to and fro, to resound, to ring, to cause to tremble. कांपना, थर्राना, झूलना, डोलना; आगे पीछे हिलना, गूंज होना, बजना, हिलाना।

**vibratile**- *टाइल adj* कांपने या थर्राने योग्य।

**vibratility** *-टिलिटी n* थर्राने की योग्यता।

**vibration** *-शन n* थर्राहट, कंपकपी, लहराव, घड़ी के लगर-जैसी चाल।

**vicar** *विकेर n* one who is authorised to perform religious functions instead another, an agent, a deputy, the priest of a parish; a bishop's deputy धार्मिक कार्य करवाने वाला पादरी का प्रतिनिधि, प्रतिनिधि सहायक, गांव का पादरी, बड़े पादरी (बिशप) सहायक।

**vice** *वाइस n* a screw, a winding stair; a tool for gripping an object, a grip; a fault, immorality, an immoral habbit, a buffoon, a place. पेच, घुमावदार जीना, किसी पदार्थ को पकड़ने का साधन या सिडसी, पकड, कसूर, अपराध, पाप, व्यभिचार; विदूषक, स्थान। *prep.* in place of; in succession to स्थान में दूसरे की जगह मे, बदले मे। *pref* in the sense of 'in place of' 'दूसरे स्थान मे' अर्थ का उपसर्ग। *v t* to grip, to force, to jam as with a vice कस कर पकड़ना, जोर लगाना, स्थिर करना जैसे सिंडसी मे।

*vice versa* - ठीक उल्टा।

**vicennial** *-सेन्यल adj* lasting or coming at the end of twenty year बीस साल के अन्त मे होने वाला, बीस साल तक घटित होने वाला।

**vice president** *-डेन्ट n* उप सभा पति, उप राष्ट्रपति, उप-प्रधान।

**vice presidential**-*यल adj* उप प्रधान सम्बन्धी

**vice principal** *सिपल n* उप प्रधान शिक्षक।

**vicereine** *n (fem)* वायसराय की पत्नी।

**viceroy** *-रॉय n* राज्य पाल, उपनिवेश प्रतिनिधि

**viceroyalty** *-येल्टी* (also viceroyship) *-शिप n* उपनिवेश प्रतिनिधि पद।

**vicinage** *-सिनेज n* neighbourhood proximity पड़ौस, निकटता, सामीप्य।

**viciosity** *-सिटी n.* the state of being vicious अपराधी होने की अवस्था।

**vicious** *विशियस adj* immoral, wicked, sinful, faulty; degraded, अधर्मी, बदमाश; पापी, दोषी, नीच, पतित।

*vicious circle.* किसी बुरे ध्येय को लेकर केवल अपना स्वार्थ सिद्ध करने के लिए बनाया गया मोह

*vicious intromission* मृत व्यक्ति की सम्पत्ति को हडप करने के लिए चक्कर डालना।

**viciously** *-सली adv* अधर्म मे।

**viciousness** *-नेस* दुष्टता, नीचता, बदमाशी।

**vicissitude** *-च्यूड n* alteration, mutation, change of fortune, revolution. अदल बदल, परिवर्तन तब्दीली, स्थान्तर भाग्य उलटफेर, विप्लव, घुमाव फेर।

**victim** *विक्टिम n* one who sustains injury, an offering; a living being offered as a sacrifice; a sufferer, one subject to death शिकार कुर्बानी बलि जीवित जीव जिस की बलि दी जाय, पीड़ित व्यक्ति जिस की हत्या की गई हो।

**victimise** *-माइज v t* विक्टिम्स करना ...

शिकार बनाना, मूँडना, उल्लू बनाना।

**victimiser** -माइज़र *n.* शिकार बनाने वाला व्यक्ति

**victor** विक्टर *n* (also victoress, victress victrix) one who wins in a contest जो किसी मैच या खेल (दंगल) आदि में जीते, विजेता।

**Victorian** *adj* महारानी विक्टोरिया (१८३७-१९०१) के राजत्व काल की विशेषताओं के अनुकूल तद्रूप तथा सामयिक घटनाओं जैसा, आस्ट्रेलिया में स्थित आस्ट्रेलिया में इस नामक प्रदेश का, (संज्ञा) विक्टोरिया के समय का; उस काल की विचारधारा वाला व्यक्ति, विक्टोरिया प्रदेश का निवासी।

**victorious** -रियस *adj* (also victor) winning in contest मैच आदि खेलों में जीत।

**victory** विक्ट्री *n* success got against an opponent or an enemy, विजय, जीत शत्रु पर प्रहार कर प्राप्त होने वाली जीत।

**Victory** *n* the Goddess of Greece named as Nike यूनान देश की नाइक नामक देवी।

**victual** विट्ल *v t* (*pr p.* victualling *pa t* & *pa p* victualled) food for human beings मानवोचित खाद्य पदार्थ भोजन *v t* to feed भोजन करना खिलाना खाद्यान्न भण्डार जमा करना।

**vide** वाइडी (*L.*) see देखो vide infra, supra नीचे देखें ऊपर देखें।

**video** विडिओ *adj* टेलीविजन यन्त्र में होने वाली एक विद्युत गति (video frequency)।

*video frequency* टेलीविजन की एक विद्युत गति।

**vidual** *adj* विधवा से सम्बन्धी।

**viduity** *n* widowhood वैधव्य।

**viduous** विड्यूअस *adj* empty खाली, (*L* vidva=विधवा)।

**vie** वाई *v t* (*pr p* vying *pa t* & *pa p* vied) to emulate स्पर्द्धा करना, प्रतिस्पर्द्धा की भावना प्रदर्शित करना, दाव लगाना, (संज्ञा) जुआ, ललकार, दाव।

**view** व्यू *n* act of looking, field of sight a prospect whole extent seen, inspection, aspect appearance, that which comes to the view or is seen, general survey a picture of a scene opinion, mode of thinking, expectation, purpose; intention *v t.* to consider, to look at, to examine देखने का कार्य, दृश्य, आलोकन दृष्टिगोचर होने वाला, समस्त भू-भाग का दृश्य, ओर रूप स्वभाव दिखाई देने वाला, आकृति विहंगम दृश्य, किसी दृश्य का चित्र, विचारने की पद्धति, कार्य, मर्जी, अभिप्राय। (क्रिया) विचारना, देखना, परीक्षा करना।

**viewer** -अर *n* one who views, जो देखता हो परीक्षक, परीक्षा के लिए नियुक्त, जो पश्चात रिपोर्ट पेश करे, कोयले की खान का अधिकारी।

**viewing** *n* examination, अन्वेषण, परीक्षा, पर्यवेक्षण।

**viewpoint** *n* point of view, standpoint दृष्टि कोण, ऐसा स्थान जहां से सुखद दृष्टि दीख पड़े।

**vigil** विजिल *n* wakefulness, a watch especially at night जागरूकता, रात्रि का उपवास, उपासना से प्रथम रात्रि।

**vigilance** *n* watchfulness or wakefulness सावधानी अथवा जागरण।

**vigilant** *adj* watchful जागरूक, सावधान।

**vigilante** *n* अप्राधिकृत बॉडी (vigilance body) का सदस्य।

**vigilantly** *adv* with vigilance चौकसी अथवा सावधानी से।

**vigorous** विगोरस *adj* energetic शक्तिशाली, ओज पूर्ण, ताकतवर, पुष्टता।

**vigorously** *adv* with energy शक्ति अथवा बल से।

**vigorousness** *n* उत्साह पुष्टता।

**vigour** विगर *n* physical and intellectual power, energy, forcefulness, vital power शक्ति (शारीरिक अथवा मानसिक) ओज ताकत बल पुष्टता।

**vihara** विहार *n* a Buddhist monastery, a Jain precinct बौद्ध अथवा जैन विहार।

**viking** विकिंग *n* the chief of pirates जलदस्यु उनका सरदार।

**vile** वाइल *adj* mean, base paltry, foul नीच, अधम, दुष्ट।

**vilely** *adv* नीचता से।

**vilify** विलीफाइ *v t* (*pr. p* vilifying, *pa t* & *pa p* vilified) to defame मान हानि करना; नीच ठहराना।

**vilipend** *v t* to vilify, to dispise घृणा करना, मान हानि करना।

**vill** विल *n* a village, a territorial unit of a feudal lord, a township; a manner a place of habitation, (Italian, ville a country house) ग्राम, सामन्त स्वामि की एक प्रादेशिक इकाई-नगर, बस्ती छोटी बस्ती रहने का स्थान जैसे गाव आदि, ग्राम गृह।

**villa** *n* a middle-class dwelling house of superior quality, a country house

मध्य वर्गीय आवास गृह, ग्राम गृह ।

**village** *विलेज n* a collection of houses smaller than a town ग्राम, गाव ।

*village cart* : गाव मे माल ढोने के बैल अथवा भैसा गाड़ी ।

**villager** *n* an inhabitant of a village. देहाती, ग्राम का निवासी, गाव वाला ।

**villain** *विलेन n.* a villein, in a story or play a wicked and evil character and enemy of the hero and heroine खल नायक, (विशेष) नीच, दुष्ट ।

**villainy** *n* (also villany) extreme wickedness हद दर्जे की दुष्टता; जघन्य पाप ।

**villan** *n* खलनायक ।

**villein** *विलइन n* a kind of free villager partial slave स्वतंत्र ग्रामीय अथवा अनुचर जो मालिक को छोड़ और हर रूप मे स्वतन्त्र हो ।

**villosity** *n.* बाल जैसा पतला और सूक्ष्म पन ।

**villus** *विलस (n pl* villi) a long and soft hair. लम्बा और पतला बाल या रोंवा ।

**vim** *विम n.*vigour, energy शक्ति;ताकत;बल; कुवत ।

**vimineous** *नियस adj* लम्बे मजबूत रेशे वाला ।

**vina** *वीना n* वीणा एक प्रकार का वाद्य यन्त्र, विणा पाणि; सरस्वती का दूसरा नाम है ।

**vincible** *-सिब्ल adj* that may be overcome जिस पर काबू पाया जा सके ।

**vincibility** *n* काबू पाने (overcome) की शक्ति या योग्यता ।

**vinculum** *विङ्क्युलम n.* (*n pl* vincula) गणित के अंकों मे ऊपर की ओर खींची हुई रेखा जिसमे उन्हे आपस मे मिलने का अभिप्राय होता है, इस प्रकार की रेखा ।

**vindicate** *विन्डीकेट v t* to defend to justify, to maintain, to clear from criticism, to lay claim to, to avenge रक्षा अथवा प्रतिरक्षा करना, प्रमाणित करना, पालन करना, समालोचना या समीक्षा से मुक्त करना, दावा करना, स्थिर करना, प्रतिशोध लेना,

**vindication** *n* justification प्रमाणीकरण, रक्षा, पुष्टि, दोष-मुक्ति ।

**vindictiveness** प्रतिशोध अथवा दण्ड भाव ।

**vine** *-वाइन n* a plant (vitis vinifera) that climbs like a creeper and produces grapes अंगूर की बेल या लता ।

*dwell under one's vine and fig tree* to live at ease on one's own land. अपनी जमीन खेती के सहारे आराम से रहना ।

**vinegar** *विनेगर n* an acid liquor for used as a condiment सिरका, *v t* to apply vinegar to सिरका लगाना ।

**vinegarette** *n* सिरके में का कीटाणु ।

**vinegarish** *adj.* sourigh खटास लिए हुए ।

**vinegary** *adj* soul सिरके जैसा, खट्टा; तीव्र या तीखे स्वाद का ।

**vinew** *विन्यू v i & v t* to make mouldy or become mouldy, *n* mouldiness साचे का बनाना या बनना, (सज्ञा) ढलाव ।

**vintage** *विनटिज n* gathering of grapes for wine making शराब बनाने के लिए अंगूरों का चयन, ऋतु का कुल उत्पादन अगूरों अथवा शराब का, अगूर चयन करने का समय, (क्रिया) अगूर जमा करना, शराब बनाना ।

**vintner** *विन्टनर n* a wine seller मधु विक्रेता; शराब बेचने वाला, कलाल ।

**vintry** *विन्ट्री n* शराब की दुकान, शराब एकत्रित करने का ठेका ।

**viola** *विओला n* एक प्रकार का बाजा (a tenor fiddle) एक प्रकार का बनफशे (violet) का पौधा

**violate** *वाइयोलेट v. t* to ravish, to profane, to brake, to abuse; to do violence भ्रष्ट करना, अपवित्र करना, तोडना; गाली देना, हिंसात्मक कार्य करना ।

**violation** *n* infringement खण्डन, भंग, उलघन ।

**violence** *n* profanation, injury, rape, the quality of being violent अपवित्रता, चोट, बलात्कार; हिंसा, साहस, अपराध ।

**violent** *वाइयोलैण्ट adj* courageous, whement, wrested; fierce तीव्र, उग्र, प्रबल, हिंसक, साहसी, तीखा अपवित्र, कार्य मे त्वरित

**violently** *adv.* बलात्कार से, प्रचण्डता से ।

**violer** *n.* a fiddle player वीणा वादन करने वाला ।

**violet** *वाइयलिट n* a flower or plant of the viola genus वायला जाति का पौधा अथवा पुष्प ।

**violin** *-लिन n* a musical instrument of four strings, a fiddle सारङ्गी, बेला, चिकारा

**viper** *वाइपर n* a venomous British snake, the adder एक प्रकार का (विलायती) जहरीला साप इस प्रकार का और कोई भी साप ।

**viperously** *adv* जहरीले रूप से ।

**viraginian** *विरेजीनियन adj* (also viraginous, viragoish) मर्दमार औरत के समान ।

**virago** *विरेगो, विरागो n* an amazon मर्दमार औरत ।

**virement** *वीरेमान n* अधिशेष (surplus) का प्राधिकृत हस्तांतरण जिसमे घाटे की मद मे सन्तुलन हो सके ।

**virent** वाइरैन्ट *adj* virgent, green fresh ताजा, हरा।

**viretot** -टोट *n* dash पीछे दौड़ना; भागना; पीछा करना।

**virgate** -गेट *adj* twiggy टहनीदार, शाखाओं वाला।

**Virgilian** वर्जीलियन *adj.* (also Vergilian) रोम के कवि वर्जिल (virgil) के चरण चिन्हों पर

**virgin** वर्जिन *n.* a maiden; who has had no sexual intercourse. *adj* pure; chaste untouched; maidenly. undefiled कुमारी अविवाहित, कन्या. ऐसी स्त्री जिसका लैंगिक सम्बन्ध न हुआ हो, विशेषण) पवित्र, शुद्ध, अछूता, कौमार्य।

**virginal** *adj* एक प्रकार का बाजा (spinet), in a state of virginity कुमारी की अवस्था, कुमारी के योग्य अथवा उचित कुमारी की तरह।

**virginia** वर्जीनिया *n* a kind of tobacco grown in America एक प्रकार का अमरीकी तम्बाकू।

**virginity** *n.* state of being a virgin कुमारी की स्थिति।

**viridian** *n* रासायनिक हरा रङ्ग।

**viridite** *n* पहाड़ों की चट्टानों पर पाया जाने वाला एक प्रकार का हरा रंग।

**viridity** *n* greenness हरापन।

**virile** विराइल *adj* pertaining to the male sex manly पुरुष यौन सम्बन्धी, पौरुषत्व पुंसत्व, पौरुषेय।

**virilence** *n* स्त्री में पौरुषेय गुणों का उत्पन्न होना और उनका विकास होना।

**virose** वाईरोज *adj.* poisonous जहरीला, विषैला।

**virtu** वर्टू *n* ललित कला के प्रति प्रेम कला की वस्तुएं।

**virtually** *adv* वस्तुत, वास्तव में।

**virtucose** *adj.* (also virtuosic) शिल्प प्रेमी के गुण प्रदर्शित करते हुए।

**virtue** वर्चू *n* moral excellence, chastity a good quality; sexual purity. virginity सदाचार, नैतिक कार्य, कौमार्य, गुण, मौन पवित्रता, कुमारीपन, सामर्थ्य।

*seven principal virtues* (1) faith (2) hopes (3) charity (4) justice (5) prudence (6) temperance and (7) fortitude the first three theological, the last four moral (१) श्रद्धा (२) आशा (३) दान (४) न्याय (५) विवेक (६) निग्रह (७) धैर्य: इनमें से पहली तीन आचार सम्बन्धी और शेष चार नैतिक गुण हैं।

**virtuosity** *n* शिल्पी का असाधारण गुण कला वस्तुओं के प्रति विशेष।

**virtuoso** विरटूओसो *n* (*n pl* virtuosos, virtuosi; *fem* virtuosa: virtuose) on skilled in the works of art कला प्रेमी, कला पारखी; असाधारण गुणों वाला संगीतज्ञ।

**virtuosoship** *n.* कला प्रेम की भावना, शिल्पी का व्यवसाय।

**virtuous** वर्चुअस *adj.* blameless. निर्दोष, धर्मपरायण; सदाचारी।

**virulent** विरुलैन्ट *adj* उग्र, प्रचण्ड।

**virulently** *adv.* प्रचण्डता से।

**virus** वाइरस *n.* poisonous matter. विषैला तत्व।

**visa** वीजा *n.* (also vise *pa t. & pa p* visaed, viseed) दृष्टांक।

**visage** विजिज *n* the face. चेहरा; मुख।

**visaged** *adj* छवि या सौन्दर्य युक्त।

**vis-a-vis** वीजा वी *adv* face to face आमने सामने।

**viscid** विसिड *adj* adhesive श्लेषमा युक्त पदार्थ; चिपचिपा पदार्थ।

**viscidity** *n* (also viscin) श्लेषयुक्त पदार्थ।

**viscose** विसकोस *n* एक प्रकार का रासायनिक पदार्थ (sodium salt)

**viscount** वाईकॉन्ट *n* (*fem.* viscountess) काउन्ट (count) का छोटा भाई अथवा पुत्र, शैरिफ (sheriff) पद का पदाधिकारी (इंग्लैण्ड में)

**viscous** विसकेस *adj* sticky, viscid; श्लेषयुक्त. चिपचिपा।

**viscus** विस्कस *n* (*pl* viscera) an entrail अंतड़ी।

**vise** वाइज *v. t* to advise सलाह देना, देखना *v. i* विचार करना; अमरीका से 'vice' शब्द का दूसरा रूप।

**Vishnu** विष्नू *n.* विष्णु भगवान।

**visible** विजिबल *adj.* open, clear, that may be seen, *n* a visible thing स्पष्ट, साफ, दृष्टव्य, दृष्टिगोचर, प्रत्यक्ष. (संज्ञा) प्रत्यक्ष वस्तु।

**visibility** *n* state of being visible दृष्टि गोचर होने का गुण या स्थिति।

**visie** विजी *n* a close look पास की दृष्टि, पास से; गौर से।

**vision** विजन *n* glance a look, anything seen: the act of seeing, an apparation, foresight, imaginative perception नजर दृष्टि. देखी गई वस्तु देखने का कार्य, आकृति दूर दृष्टि काल्पनिक मानचित्र छाया, अगम दृष्टि: कल्पना।

